# बाल-शब्दसागर

## अ



अ–संस्कृत और हिंदी वर्णमाला का पहला अक्षर। इसका उच्चारण कंठ से होता है, *व्यंजनों का उच्चारण इस* अक्षर की सहायता के बिना अलग नहीं हो सकता।

अंक–संज्ञा पुं० [वि० अंक्य] १. चिह्न। निशान। २. लेख। अक्षर। लिखावट। ३. संख्या का चिह्न; जैसे—१, २, ३। ४. भाग्य। ५. डिठौना। दाग़। धब्बा। ६. नौ की संख्या। ७. नाटक का एक अंश जिसके अंत में जवनिका गिरा दी जाती है। ८. गोद। ९. अंग। देह। १०. पाप। दुःख। ११. बार। दफ़ा। मर्तबा।

अंकगणित–संज्ञा पुं० १, २, ३ आदि संख्याओं का हिसाब। संख्या की मीमांसा।

अँकटा–संज्ञा पुं० कंकड़ का छोटा टुकड़ा।
संज्ञा स्त्री० अँकटी।

अँकड़ी–संज्ञा स्त्री० १. कँटिया। हुक। २. तीर का मुड़ा हुआ फल। टेढ़ी गाँसी। ३. बेल। लता। ४. लग्गी।

अंकन–संज्ञा पुं० [वि० अंकनीय, अंकित, अंक्य] १. चिह्न करना। निशान करना। लिखना। २. शंख, चक्र या *त्रिशूल के चिह्न गरम धातु से बाहु* पर छपवाना। ३. गिनती करना।

अंकपाली–संज्ञा स्त्री० धाय। दाई।

अंकमाल–संज्ञा पुं० गले लगना। भेंट।

अंकमालिका–संज्ञा स्त्री० १. छोटी माला। २. आलिंगन। भेंट।

अँकरा–संज्ञा पुं० एक खर जो गेहूँ के पौधों के बीच जमता है।
संज्ञा स्त्री० अँकरी।

अँकरोरी, अँकरौरी–संज्ञा स्त्री० कंकड़ या खपड़े का बहुत छोटा टुकड़ा।

अँकवार–संज्ञा स्त्री० गोद। छाती।
यौ०—भेंट अँकवार = आलिंगन। मिलना।

अंकविद्या–संज्ञा स्त्री० दे० "अंकगणित"।

अँकाई–संज्ञा स्त्री १. अंदाज़ा। अटकल। तख़मीना। २. फ़सल में से ज़मींदार और काश्तकार के हिस्सों का ठहराव।

अँकाना–क्रि० स० मूल्य निर्धारित

कराना। अंदाज़ कराना। परखाना।

अँकाव–संज्ञा पुं० [हिं० आँकना] कूतने या आँकने का काम। कुताई। अंदाज़।

अंकित–वि० [ सं० ] १. चिह्नित। निशान किया हुआ। २. लिखित।

अँकुड़ा–संज्ञा पुं० लोहे का टेढ़ा काँटा या छड़। गाय-बैल के पेट का दर्द या मरोड़।

अँकुड़ी–संज्ञा स्त्री० टेढ़ी कँटिया या छड़।

अँकुड़ीदार–वि० जिसमें अँकुड़ी या कँटिया लगी हो। जिसमें अटकाने के लिये हुक लगा हो। हुकदार।
संज्ञा पुं० एक प्रकार का कशीदा। गड़ारी।

अंकुर–संज्ञा पुं० [सं०] [ क्रि० अँकुरना, वि० अंकुरित ] १. अँखुआ। गाभ। अँगुसा। २. डाभ। कल्ला। कनखा। कोंपल। आँख। ३. कली। नोक। ४. रुधिर। ५. रोयाँ। ६. जल। ७. मांस के बहुत छोटे लाल दाने जो घाव भरते समय उत्पन्न होते हैं। अंगूर। भराव।

अँकुरना, अँकुराना–क्रि० अ० अंकुर फोड़ना। जमना।

अंकुरित–वि० जिसमें अंकुर हो गया हो।

अंकुश–संज्ञा पुं० १. हाथी को हाँकने का दो-मुँहा भाला। आँकुस। २. दबाव। रोक।

अंकुशग्रह–संज्ञा पुं० [सं०] महावत। हाथीवान्।

अँकुसी–संज्ञा स्त्री० टेढ़ी या झुकी कील जिसमें कोई चीज़ लटकाई या फँसाई जाय। हुक।

अँकोर–संज्ञा पुं० १. अंक। गोद। २. भेंट। घूस। रिश्वत। ३. खुराक या कलेवा जो खेत में काम करनेवालों के पास भेजा जाता है।

अँकोरी–संज्ञा स्त्री० १. गोद। अंक। २. आलिंगन।

अँकोल–संज्ञा पुं० एक पहाड़ी पेड़।

अँखड़ी†–संज्ञा स्त्री० दे० "आँख"।

अँख-मीचनी–संज्ञा स्त्री० दे० "आँख-मिचौली"।

अँखिया–संज्ञा स्त्री० १. हथौड़ी से ठोंक ठोंककर नक्काशी करने की कलम या ठप्पा। ‡ २. दे० "आँख"।

अँखुआ–संज्ञा पुं० [ क्रि० अँखुआना ] बीज से फूटकर निकली हुई टेढ़ी नोक जिसमें से पहली पत्तियाँ निकलती हैं। अंकुर। डाभ। कल्ला। कोंपल।

अँखुआना–क्रि० अ० अंकुर फोड़ना या फेंकना। उगना। जमना।

अंग–संज्ञा पुं० १. शरीर। २. भाग। खंड। ३. भेद। प्रकार। उपाय। ४. अनुकूल पक्ष। सहायक। पक्ष का तरफ़दार। ५. बंगाल में भागलपुर के आस-पास का प्रदेश जिसकी राजधानी चंपापुरी थी। ६. एक संबोधन। प्रिय। ७. छः की संख्या। ८. नाटक में अप्रधान रस। ९. सेना के चार विभाग; यथा—हाथी, घोड़े, रथ और पैदल। योग के आठ विधान। १०. राजनीति के सात अंग।
वि० अप्रधान। उलटा।

अंगज–वि० शरीर से उत्पन्न।
संज्ञा पुं० १. पुत्र। बेटा। लड़का। २. पसीना। बाल। केश। रोम। ३. काम, क्रोध आदि विकार। ४. साहित्य में कायिक अनुभाव। ५. कामदेव। मद। ६. रोग।

# बाल-शब्दसागर

अर्थात्

हिंदी-शब्दसागर

का

बालकोपयोगी संस्करण

संकलनकर्ता

श्यामसुंदरदास

प्रकाशक

इंडियन प्रेस, लिमिटेड, प्रयाग

१९३५

प्रथम संस्करण ] [ मूल्य २)

**अंगजा**–संज्ञा स्त्री० कन्या । पुत्री ।
**अंगड़-खंगड़**–वि० १. बचा-खुचा । गिरा-पड़ा । २. टूटा-फूटा ।
संज्ञा पुं० लकड़ी, लोहे आदि का टूटा-फूटा सामान ।
**अँगड़ाई**–संज्ञा स्त्री० देह टूटना । बदन टूटना ।
**अँगड़ाना**–क्रि० अ० देह तोड़ना । सुस्ती से ऐंठना ।
**अंगण**–संज्ञा पुं० आँगन । सहन ।
**अंगत्राण**–संज्ञा पुं० शरीर को ढकनेवाला । अँगरखा । कुरता । कवच ।
**अंगद**–संज्ञा पुं० १. बाहु पर पहनने का एक गहना । बाजूबंद । २. बालि का पुत्र जो रामचंद्रजी की सेना में था ।
**अंगदान**–संज्ञा पुं० १. पीठ दिखलाना । युद्ध से भागना । २. तनुदान । तन-समर्पण ।
**अँगना**–संज्ञा पुं० दे० "आँगन" ।
**अंगना**–संज्ञा स्त्री० अच्छे अंगवाली स्त्री । कामिनी ।
**अँगनाई**–संज्ञा स्त्री० दे० "आँगन" ।
**अँगनैया**–संज्ञा स्त्री० दे० "आँगन" ।
**अंगन्यास**–संज्ञा पुं० शास्त्र के मंत्रों को पढ़ते हुए एक एक अंग को छूना ।
**अंगभंग**–संज्ञा पुं० अंग का खंडित होना । स्त्रियों की मोहित करने की चेष्टा । अंगभंगी ।
वि० जिसका कोई अवयव कटा या टूटा हो । अपाहज । लँगड़ा लूला । लुंज ।
**अंगभंगी**–संज्ञा स्त्री० १. चेष्टा । २. स्त्रियों की मोहित करने की क्रिया ।
**अंगभाव**–संज्ञा पुं० संगीत में नेत्र, भृकुटी और हाथ पैर आदि अंगों से मनोविकार का प्रकाश ।
**अंगभूत**–वि० १. अंग से उत्पन्न । २. अंतर्गत । भीतर ।
संज्ञा पुं० पुत्र । बेटा ।
**अंगमर्द**–संज्ञा पुं० हड्डियों में दर्द, हड़फूटन । हाथ-पैर दबानेवाला नौकर ।
**अंगरक्षा**–संज्ञा स्त्री० शरीर की रक्षा । देह का बचाव ।
**अँगरखा**–संज्ञा पुं० एक पहनावा जो घुटनों के नीचे तक लंबा होता है और जिसमें बाँधने के लिये बंद टँके रहते हैं । चपकन ।
**अँगरा**–संज्ञा पुं० दहकता हुआ कोयला । अंगारा ।
**अंगराग**–संज्ञा पुं० १. चंदन आदि का लेप । उबटन । २. वस्त्र और आभूषण । ३. शरीर की शोभा के लिये महावर आदि रँगने की सामग्री । ४. स्त्रियों के शरीर के पाँच अंगों की सजावट ।
**अगराना**–क्रि० अ० दे० "अँगड़ाना" ।
**अँगरेज़**–संज्ञा पुं० [ वि० अँगरेज़ी ] इँगलैंड देश का निवासी ।
**अँगरेज़ी**–वि० अँगरेज़ों का । इँगलैंड देश का । विलायती ।
संज्ञा स्त्री० अँगरेज़ लोगों की बोली । इँगलैंड-निवासियों की भाषा ।
**अँगवना**–क्रि० स० १. अंगीकार करना । स्वीकार करना । २. ओढ़ना । सहना । उठाना ।
**अँगवारा**–संज्ञा पुं० गाँव के एक छोटे भाग का मालिक । खेत की जोताई में एक दूसरे की सहायता ।
**अंगविकृति**–संज्ञा स्त्री० अपस्मार । मृगी या मिरगी रोग । मूर्छा रोग ।

**अंगविक्षेप**–संज्ञा पुं० चमकना। मटकना।

**अंगविद्या**–संज्ञा स्त्री० सामुद्रिक विद्या।

**अंगशोष**–संज्ञा पुं० एक रोग जिसमें शरीर सूखता है। सुखंडी रोग।

**अंगसिहरी**–संज्ञा स्त्री० ज्वर आने के पहले देह की कँपकँपी। जूड़ी।

**अंगहार**–संज्ञा पुं० नृत्य। नाच। चमकना। मटकना।

**अंगहीन**–वि० जिसका कोई एक अंग न हो।

संज्ञा पुं० कामदेव का एक नाम।

**अंगांगिभाव**–संज्ञा पुं० अंश का संपूर्ण के साथ संबंध। अलंकार में संकर का एक भेद।

**अंगा**–संज्ञा पुं० अँगरखा। चपकन।

**अंगाकड़ी**–संज्ञा स्त्री० अंगारों पर सेंकी हुई मोटी रोटी। लिट्टी। बाटी।

**अंगार**–संज्ञा पुं० [सं०] दहकता हुआ कोयला।

**अंगारक**–संज्ञा पुं० १. अंगारा। २. मंगल ग्रह। ३. भृंगराज। ४. कटसरैया का पेड़।

**अंगारपुष्प**–संज्ञा पुं० इंगुदी वृक्ष। हिंगोट का पेड़।

**अंगारमणि**–संज्ञा पुं० मूँगा।

**अंगारवल्ली**–संज्ञा स्त्री० गुंजा। घुँघची या चिरमटी।

**अंगारा**–संज्ञा पुं० दे० "अंगार"।

**अंगारिणी**–संज्ञा स्त्री० १. अँगीठी। बोरसी। आतिशदान। २. ऐसी दिशा जिस पर डूबे हुए सूर्य की लाली छाई हो।

**अंगारी**–संज्ञा स्त्री० १. छोटा अंगारा। २. चिनगारी। † ३. लिट्टी। बाटी। अंगाकड़ी। † ४. बोरसी।

**अँगारी**–संज्ञा स्त्री० १. ईख के सिर पर की पत्ती। २. गँडेरी। गड़ी। गन्ने के छोटे कटे टुकड़े।

**अँगिया**–संज्ञा स्त्री० स्त्रियों की चोली। कुरती। कंचुकी।

**अंगिरस**–संज्ञा पुं० १. एक प्राचीन ऋषि जो दस प्रजापतियों में गिने जाते हैं। २. बृहस्पति। ३. कटीला गोंद।

**अंगिरा**–संज्ञा पुं० दे० "अंगिरस"।

**अंगी**–संज्ञा पुं० १. देहधारी। २. प्रधान। मुख्य। ३. चौदह विद्याएँ।

**अंगीकार**–संज्ञा पुं० स्वीकार। मंजूर।

**अंगीकृत**–वि० स्वीकृत। मंजूर।

**अँगीठा**–संज्ञा पुं० बड़ी अँगीठी। बड़ी बोरसी। आग रखने का बरतन।

**अँगीठी**–संज्ञा स्त्री० आग रखने का बरतन। आतिशदान।

**अंगुर†**–संज्ञा पुं० दे० "अंगुल"।

**अंगुरी†**–संज्ञा स्त्री० दे० "उँगली"।

**अंगुल**–संज्ञा पुं० आठ जौ की लंबाई।

**अंगुलित्राण**–संज्ञा पुं० गोह के चमड़े का बना हुआ दस्ताना जिसे बाण चलाते समय उँगलियों में पहनते हैं।

**अंगुलिपर्व**–संज्ञा पुं० उँगलियों की पोर।

**अंगुली**–संज्ञा स्त्री० † १. उँगली। २. हाथी के सूँड़ का अगला भाग।

**अंगुश्तरी**–संज्ञा स्त्री० अँगूठी। मुँदरी।

**अंगुश्ताना**–संज्ञा पुं० १. उँगली पर पहिनने की लोहे या पीतल की एक टोपी। २. आरसी। हाथ के अँगूठे की एक प्रकार की मुँदरी।

**अंगुष्ठ**–संज्ञा पुं० हाथ या पैर की सबसे मोटी उँगली। अँगूठा।

**अँगुसी**–संज्ञा स्त्री० १. हल का फाल। २. सोनारों की बकनाल या टेढ़ी नली।

# भूमिका

काशी-नागरीप्रचारिणी सभा जिन दिनों 'हिंदी-शब्दसागर' के बृहत् और प्रामाणिक कोष का प्रणयन करा रही थी उन्हीं दिनों मुझे उसके एक संक्षिप्त संस्करण की आवश्यकता का अनुभव हो गया था। 'शब्दसागर' के बृहदाकार में ही उसे संक्षिप्त करने की प्रेरणा निहित है और उसकी प्रामाणिकता एक ऐसी दृढ़ नींव है जिस पर हिंदी-भाषा-कोष के छोटे-बड़े अनेक भवन बनाए जा सकते हैं तथा वे अपनी दृढ़ता के कारण शताब्दियों तक हिंदी-भाषी जनता के भाषा-भवन का काम दे सकते हैं। मेरे सामने प्रश्न इतना ही था कि उक्त संक्षिप्त संस्करण का स्वरूप क्या हो और वह सिद्धांत तथा व्यवहार की किन दृष्टियों को सम्मुख रखकर प्रस्तुत किया जाय।

'हिंदी-शब्दसागर' में मूल शब्द की संख्या प्रायः एक लाख तक पहुँची है, जो भारतीय भाषाओं के कोषों की तुलना में सबसे बड़ी हुई कही जा सकती है। इस संख्या के द्वारा हिंदी अपनी राष्ट्र-भाषा बनने की योग्यता को एक ओर सिद्ध कर सकी और दूसरी ओर यह संसार की अन्य उन्नत भाषाओं के समकक्ष रखे जाने का पुष्ट प्रमाण भी दे सकी। 'हिंदी-शब्दसागर' के द्वारा इन दोनों ही उन्नत लक्ष्यों की पूर्ति हुई। इन दोनों ही लक्ष्यों का महत्त्व राष्ट्रीय और जातीय सभ्यता तथा संस्कृति की दृष्टि से कितना बड़ा है, यह वे अच्छी तरह समझ सकते हैं जो भाषा के विस्तार, सौंदर्य और उन्नति को उस देश के और उस समाज के विकास का मापदंड मानते हैं। यहाँ उसकी अधिक व्याख्या करने की आवश्यकता नहीं। प्रसन्नता की बात है कि 'हिंदी-शब्दसागर' का महत्त्व भारतीय और विदेशी विद्वानों ने बहुत कुछ समझ लिया है और समय की गति के साथ अधिकाधिक समझते जायँगे।

**अँगूठा**—संज्ञा पुं० मनुष्य के हाथ की सबसे छोटी और मोटी उँगली। पहली उँगली।
**अँगूठी**—संज्ञा स्त्री० मुँदरी। मुद्रिका। छल्ला।
**अंगूर**—संज्ञा पुं० दाख। द्राक्षा।
**अँगूरी**—वि० १. अंगूर से बना हुआ। २. अंगूर के रंग का। संज्ञा पुं० हलका हरा रंग।
**अँगेजना**—क्रि० स० १. सहना। बरदाश्त करना। उठाना। २. अंगीकार करना। स्वीकार करना।
**अँगेठी**—संज्ञा स्त्री० दे० "अँगीठी"।
**अँगेरना**—क्रि० स० १. स्वीकार करना। मंजूर करना। २. सहना। बरदाश्त करना।
**अँगोछना**—क्रि० अ० गीले कपड़े से देह पोंछना।
**अँगोछा**—संज्ञा पुं० देह पोंछने का कपड़ा। तौलिया। गमछा।
**अँगोछी**—संज्ञा स्त्री० १. देह पोंछने के लिये छोटा कपड़ा। २. छोटी धोती जिससे कमर से आधी जाँघ तक ढक जाय।
**अँगोरा**—संज्ञा पुं० मच्छर।
**अँगोरिया**—संज्ञा पुं० वह हलवाहा जिसे कुछ मजदूरी न देकर हल-बैल उधार देते हैं।
**अंघस**—संज्ञा पुं० पाप। पातक।
**अंघिया**—संज्ञा स्त्री० आटा या मैदा चालने की छलनी। अँगिया।
**अंघ्रि**—संज्ञा पुं० पैर। चरण। पाँव।
**अंघ्रिप**—संज्ञा पुं० पेड़। वृक्ष।
**अँचरा**—संज्ञा पुं० दे० "आँचल"।
**अंचल**—संज्ञा पुं० १. साड़ी का छोर। आँचल। पल्ला। छोर। दे० "आँचल"। २. किनारा। तट।
**अँचला**—संज्ञा पुं० १. दे० "आँचल"। २. कपड़े का एक टुकड़ा जिसे साधु लोग धोती के स्थान पर लपेटे रहते हैं।
**अंचित**—वि० पूजित। आराधित।
**अंछर**—संज्ञा पुं० १. मुँह के भीतर का एक रोग जिसमें काँटे से उभर आते हैं। † २. अक्षर। ३. टोना। जादू।
**अंज**—संज्ञा पुं० दे० "कंज"।
**अंजन**—संज्ञा पुं० १. सुरमा। काजल। २. स्याही। ३. छिपकली। ४. नटी। ५. एक पर्वत। ६. लेप। ७. माया।
**अंजनकेश**—संज्ञा पुं० दीपक। दीया।
**अंजन-शलाका**—संज्ञा स्त्री० अंजन या सुरमा लगाने की सलाई।
**अंजनसार**—वि० सुरमा लगा हुआ।
**अंजनहारी**—संज्ञा स्त्री० १. आँख की पलक के किनारे की फुंसी। बिलनी। २. एक प्रकार का उड़नेवाला कीड़ा जिसे कुम्हारी या बिलनी भी कहते हैं।
**अंजना**—संज्ञा स्त्री० १. केशरी नामक बंदर की स्त्री जिसके गर्भ से हनुमान् उत्पन्न हुए थे। २. बिलनी।
**अंजनानंदन**—संज्ञा पुं० अंजना के पुत्र हनुमान्।
**अंजनी**—संज्ञा स्त्री० १. हनुमान् की माता अंजना। २. कुटकी। ३. आँख की पलक की फुड़िया। बिलनी।
**अंजरपंजर**—संज्ञा पुं० देह का बंद। शरीर का जोड़। ठठरी। पसली।
**अंजलि, अंजली**—संज्ञा स्त्री० १. दोनों हथेलियों को मिलाकर बनाया हुआ संपुट। २. उतनी वस्तु जितनी एक अँजुली में आवे। दो पसर। ३.

मैं यह स्वीकार करता हूँ कि अँगरेजी तथा कुछ पाश्चात्य भाषाओं के बड़े बड़े कोषों में शब्दों की संख्या 'हिंदी-शब्दसागर' की अपेक्षा द्विगुणित और त्रिगुणित भी है, परंतु यदि ध्यानपूर्वक देखा जाय तो इसका एक प्रधान कारण उनमें विज्ञान की अनेकानेक शाखाओं के सहस्रों पारिभाषिक शब्दों की बहुलता ही है। नित्यप्रति व्यवहार में आनेवाले अथवा कवियों और साहित्यिकों के द्वारा प्रयुक्त होनेवाले शब्दों की संख्या की तुलना में 'हिंदी-शब्दसागर' किसी भी विदेशी भाषा के सम्मुख संकुचित नहीं हो सकता। इस बात को पुष्ट करने के लिये भी शब्दसागर के एक संक्षिप्त संस्करण की—जिसे व्यावहारिक तथा बालकोपयोगी संस्करण भी कहा जा सकता है—आवश्यकता समझ पड़ती थी। अतः इस संस्करण का संपादन करते हुए मैंने मूल शब्दसागर के शब्दों को कम करने की उतनी चेष्टा नहीं की जितनी शब्दों के पर्यायों और लाक्षणिक प्रयोगों ( मुहाविरों ) को घटा देने तथा शब्दों की व्युत्पत्ति छोड़ देने का उपक्रम किया है। इस कार्य में मुझे सभा की ओर से प्रकाशित, श्रीयुक्त रामचंद्र वर्मा द्वारा संपादित, 'संक्षिप्त हिंदी-शब्दसागर' का आधार और आभार स्वीकार करना चाहिए। वर्माजी के 'संक्षिप्त हिंदी-शब्दसागर' और प्रस्तुत संस्करण में मुख्य अंतर यही है कि इसमें शब्दों की संख्या उससे विशेष न्यून न होती हुई भी इसका आकार लगभग उसका आधा कर दिया गया है।

मेरा यह विश्वास है कि व्यावहारिक दृष्टि से यह क्रिया हानिकारिणी नहीं हुई वरन् यह साधारण जनता और विद्यार्थियों के लिये अधिक ग्राह्य और अभीष्ट हुई है। साथ ही यह बात भी ध्यान में रखी गई है कि जहाँ 'संक्षिप्त हिंदी-शब्दसागर' कालेज के विद्यार्थियों की आवश्यकताओं को ध्यान में रखकर तैयार किया गया है वहाँ यह संस्करण विशेषकर स्कूली विद्यार्थियों की आवश्यकताओं को पूरा करने के लिये प्रस्तुत किया गया है।

हथेलियों से दान देने के लिये निकाला हुआ अन्न।
**अंजलिगत**–वि० १. अँजली में आया हुआ। २. हाथ में आया हुआ।
**अंजलिपुट**–संज्ञा पुं० अंजली।
**अंजलिबद्ध**–वि० हाथ जोड़े हुए।
**अँजवाना**–क्रि० स० अंजन लगवाना। सुरमा लगवाना।
**अंजही**–संज्ञा स्त्री० वह बाज़ार जहाँ अन्न बिकता है। अनाज की मंडी।
**अँजाना**–क्रि० स० अंजन लगवाना। सुरमा लगवाना।
**अंजाम**–संज्ञा पुं० १. समाप्ति। पूर्ति। अंत। २. फल।
**अंजित**–वि० अंजन लगाए हुए।
**अंजीर**–संज्ञा पुं० एक पेड़ तथा उसका फल जो गूलर के समान होता है और खाने में मीठा होता है।
**अँजुरी, अँजुली**ं†–संज्ञा स्त्री० दे० "अंजलि"।
**अँजोर**ं†–संज्ञा पुं० दे० "उजाला"।
**अँजोरना**ं†–क्रि० स० १. बटोरना। २. छीनना। हरण करना। ३. प्रकाशित करना। बालना। जैसे—दीपक अँजोरना।
**अँजोरा**†–वि० दे० "उजाला"।
**अँजोरी**ं†–संज्ञा स्त्री० १. प्रकाश। रोशनी। चमक। उजाला। २. चाँदनी। चंद्रिका।
**अंझा**–संज्ञा पुं० नागा। तातील। छुट्टी।
**अँटना**–क्रि० अ० १. समाना। २. ठीक चिपकना। ३. भर जाना। ढँक जाना। ४. पूरा पड़ना। ५. पूरा होना। खपना।
**अंटा**–संज्ञा पुं० [सं० अंड] १. बड़ी गोली। गोला। २. सूत या रेशम का लच्छा। ३. बड़ी कौड़ी। ४. बिलियर्ड का अँगरेज़ी खेल।
**अंटा गुड़गुड़**–वि० नशे में चूर। बेहोश। बेसुध। अचेत।
**अंटाघर**–संज्ञा पुं० वह घर जिसमें गोली या खेल खेला जाय।
**अंटाचित**–क्रि० वि० पीठ के बल। सीधा। पीठ ज़मीन पर किए हुए।
**अँटिया**–संज्ञा स्त्री० घास, खर या पतली लकड़ियों आदि का बँधा हुआ छोटा गट्ठा। गठिया।
**अँटियाना**–क्रि० स० १. उँगलियों के बीच में छिपाना। हथेली में छिपाना। २. गायब करना। हजम करना।
**अंटी**–संज्ञा स्त्री० १. उँगलियों के बीच का स्थान या अंतर। घाई। २. धोती की वह लपेट जो कमर पर रहती है। गाँठ। ३. जब कोई लड़का अंत्यज या अपवित्र वस्तु को छू लेता है, तब और लड़के छूत से बचने के लिये ऐसी मुद्रा बनाते हैं। ४. सूत या रेशम का लच्छा। सूत लपेटने की लकड़ी। ५. मुरकी।
**अंठी**–संज्ञा स्त्री० १. चीयाँ। गुठली। बीज। २. गाँठ। गिरह। ३. गिलटी। कड़ापन।
**अंड**–संज्ञा पुं० १. अंडा। २. अंडकोश। फोता। ३. ब्रह्मांड। लोकमंडल। विश्व। ४. कस्तूरी का नाफ़ा। मृगनाभि। ५. पिंड। शरीर।
**अंडकटाह**–संज्ञा पुं० ब्रह्मांड। विश्व।
**अंडकोश**–संज्ञा पुं० १. फोता। २. ब्रह्मांड। लोकमंडल। संपूर्ण विश्व। ३. सीमा। हद। ४. फल का छिलका

इस प्रकार हिंदी-शब्दसागर का यह व्यावहारिक संस्करण जिन उद्देशों को सम्मुख रखकर प्रस्तुत किया गया है, आशा है, उनकी पूर्ति इससे हो सकेगी। इसका नाम 'बाल-शब्दसागर' इस आशय से रखा गया है कि यह मूल 'शब्दसागर' की सबसे लघु और सबसे नवीन संतान है और इसका उपयोग विशेषतः स्कूली विद्यार्थियों द्वारा ही सबसे अधिक किए जाने की संभावना है। परंतु सिद्धांत और व्यवहारोपयोगिता के विचार से इसे संपूर्ण हिंदी जनता की वस्तु बनाने की चेष्टा भी की गई है।

श्यामसुंदरदास

**अंडज**–संज्ञा पुं० अंडे से उत्पन्न होनेवाले जीव; जैसे–सर्प, पक्षी, मछली इत्यादि।

**अंडबंड**–संज्ञा स्त्री० १. बे सिर-पैर की बात। अनाप-शनाप। व्यर्थ की बात। २. गाली।

**अंडस**–संज्ञा स्त्री० कठिनाई। मुश्किल। असुविधा।

**अंडा**–संज्ञा पुं० [ वि० अंडैल ] १. वह गोल वस्तु जिसमें से पक्षी, जलचर और सरीसृप आदि अंडज जीवों के बच्चे फूटकर निकलते हैं। २. बैज़ा।

**अंडाकार**–वि० अंडे के आकार का। लंबाई लिए हुए गोल।

**अंडाकृति**–संज्ञा स्त्री० अंडेका आकार।

**अंडी**–संज्ञा स्त्री० १. रेंड़ी। २. रेंड़या एरंड का पेड़। ३. एक प्रकार का रेशमी कपड़ा।

**अँडुआ**–संज्ञा पुं० दे० "आँड़"।

**अँडुआना**–क्रि० स० बधिया करना। बछड़े के अंडकोश को कुचलना।

**अँडुआ बैल**–संज्ञा पुं० १. बिना बधियाया हुआ बैल। साँड़। २. सुस्त आदमी।

**अंडैल**–वि० जिसके पेट में अंडे हों। अंडेवाली।

**अंत**–संज्ञा पुं० [ वि० अंतिम, अंत्य ] १. समाप्ति। आख़ीर। अवसान। इति। २. सीमा। हद। ३. अंतकाल। मृत्यु। ४. फल। नतीजा। ५. प्रलय। ६. मन। ७. भेद। रहस्य।

**अंतक**–संज्ञा पुं० १. अंत करनेवाला। २. यमराज। काल। ३. सन्निपात। ज्वर का एक भेद। ४. ईश्वर, जो प्रलय में सबका संहार करता है। ५. शिव।

**अंतकारी**–संज्ञा पुं० अंत करनेवाला। मार डालनेवाला।

**अंतक्रिया**–संज्ञा स्त्री० अंत्येष्टि कर्म्म। मरने के पीछे का क्रिया-कर्म्म।

**अंतग**–संज्ञा पुं० जानकारी में पूरा। निपुण।

**अंतगति**–संज्ञा स्त्री० अंतिम दशा। मृत्यु। मौत।

**अँतड़ी**–संज्ञा स्त्री० आँत।

**अंतपाल**–संज्ञा पुं० १. द्वारपाल। ड्योढ़ीदार। २. राज्य की सीमा पर का पहरेदार।

**अंतरंग**–वि० भीतरी। घनिष्ठ। जिगरी। दिली।

**अंतर**–संज्ञा पुं० १. फ़र्क़। भेद। २. फ़ासला। दूरी। दो वस्तुओं के बीच में का स्थान। ३. ओट। आड़। परदा। दो वस्तुओं के बीच में पड़ी हुई चीज़। ४. छिद्र। छेद। संज्ञा पुं० हृदय। अंतःकरण।

**अंतरजामी**–संज्ञा पुं० दे० "अंतर्यामी"।

**अंतरदिशा**–संज्ञा स्त्री० दो दिशाओं के बीच की दिशा। कोण।

**अंतरपट**–संज्ञा पुं० १. परदा। आड़। ओट। २. विवाह-मंडप में मृत्यु की आहुति के समय अग्नि और वर कन्या के बीच में डाला हुआ परदा। ३. कपड़मिट्टी। कपड़ौरी। ४. गीली मिट्टी का लेप देकर लपेटा हुआ कपड़ा।

**अंतरसंचारी**–संज्ञा पुं० संचारी भाव। (साहित्य)

**अंतरस्थ**–वि० भीतर का। अंदर का। भीतर रहनेवाला।

अँतरा-संज्ञा पुं० १. श्रंतरा। नागा।
२. वह ज्वर जो एक दिन नागा देकर आता है।
अंतरा-क्रि० वि० १. मध्य। २. निकट। ३. अतिरिक्त। सिवाय। ४. पृथक्। ५. विना।
संज्ञा पुं० किसी गीत में स्थायी या टेक के अतिरिक्त बाक़ी और पद या चरण।
अंतरात्मा-संज्ञा स्त्री० १. जीवात्मा। २. अंतःकरण।
अंतराय-संज्ञा पुं० विघ्न। बाधा।
अंतराल-संज्ञा पुं० १. घेरा। मंडल। २. मध्य। बीच।
अंतरिक्ष-संज्ञा पुं० १. पृथिवी और सूर्यादि लोकों के बीच का स्थान। आकाश। अधर। शून्य। २. स्वर्गलोक।
अंतरित-वि० भीतर किया हुआ। छिपा हुआ।
अंतरीप-संज्ञा पुं० १. द्वीप। टापू। २. पृथ्वी का वह नुकीला भाग जो समुद्र में दूर तक चला गया है।
अंतरीय-संज्ञा पुं० कमर में पहनने का वस्त्र। धोती।
अँतरौटा-संज्ञा पुं० साड़ी के नीचे पहनने का महीन कपड़ा।
अंतर्गत-वि० १. भीतर आया हुआ। समाया हुआ। २. भीतरी। छिपा हुआ। गुप्त।
अंतर्गति-संज्ञा स्त्री० १. मन का भाव। २. हार्दिक इच्छा। कामना।
अंतर्गृही-संज्ञा स्त्री० तीर्थस्थान के भीतर पड़नेवाले प्रधान स्थलों की यात्रा।
अंतर्जानु-वि० हाथों को घुटनों के बीच किए हुए।
अंतर्दशा-संज्ञा स्त्री० फलित ज्योतिष के अनुसार मनुष्य के जीवन में ग्रहों के नियत भोगकाल।
अंतर्द्धान-संज्ञा पुं० लोप। छिपाव।
वि० छिपा हुआ। लुप्त।
अंतर्निविष्ट-वि० १. भीतर बैठा हुआ। २. मन में जमा हुआ। हृदय में बैठा हुआ।
अंतर्बोध-संज्ञा पुं० आत्मज्ञान। आत्मा की पहचान।
अंतर्भावना-संज्ञा स्त्री० १. ध्यान। सोच-विचार। चिंता। २. गुणनफल के अंतर से संख्याओं को ठीक करना।
अंतर्भूत-वि० अंतर्गत। शामिल।
संज्ञा पुं० जीवात्मा। प्राण। जीव।
अंतर्मुख-वि० जिसका मुँह भीतर की ओर हो। भीतर मुँहवाला। जिसका छिद्र भीतर की ओर हो। जैसे, अंतर्मुख फोड़ा।
अंतर्यामी-वि० १. भीतर जानेवाला। २. अंतःकरण में स्थित होकर प्रेरणा करनेवाला। ३. भीतर की बात जाननेवाला।
संज्ञा पुं० ईश्वर। परमात्मा। परमेश्वर।
अंतर्लंब-संज्ञा पुं० वह त्रिकोण क्षेत्र जिसके भीतर लंब गिरा हो।
अंतर्लीन-वि० भीतर छिपा हुआ। डूबा हुआ। ग़र्क़। विलीन।
अंतर्वती-वि० स्त्री० १. गर्भवती। हामिला। २. भीतरी। अंदर रहनेवाली।
अंतर्वाणी-संज्ञा पुं० शास्त्रज्ञ। पंडित। विद्वान्।
अंतर्विकार-संज्ञा पुं० शरीर का धर्म। जैसे भूख, प्यास, पीड़ा इत्यादि।
अंतर्वेद-संज्ञा पुं० [वि० अंतर्वेदी] १.

## संकेताक्षरों का विवरण

अ० = अरबी भाषा
अनु० = अनुकरण शब्द
अल्पा० = अल्पार्थक प्रयोग
अव्य० = अव्यय
उप० = उपसर्ग
क्रि० = क्रिया
क्रि० अ० = क्रिया अकर्मक
क्रि० वि० = क्रिया-विशेषण
क्रि० स० = क्रिया सकर्मक
दे० = देखो
पुं० = पुँल्लिंग

प्रत्य० = प्रत्यय
प्रे० = प्रेरणार्थक
फा० = फ़ारसी भाषा
बहु० = बहुवचन
भाव० = भाववाचक
वि० = विशेषण
व्या० = व्याकरण
सं० = संस्कृत
सर्व० = सर्वनाम
स्त्री० = स्त्रीलिंग
हिं० = हिंदी

---

☆ यह चिह्न सूचित करता है कि यह शब्द केवल पद्य में प्रयुक्त होता है।

† यह चिह्न सूचित करता है कि इस शब्द का प्रयोग प्रांतिक है।

‡ यह चिह्न सूचित करता है कि शब्द का यह रूप ग्राम्य है।

देश जिसके अंतर्गत यज्ञों की वेदियाँ हों। २. गंगा और यमुना के बीच का देश। ब्रह्मावर्त। ३. दो नदियों के बीच का देश। दोआब।

**अंतर्वेदी**–वि० अंतर्वेद का निवासी। गंगा यमुना के दोआब में बसनेवाला।

**अंतर्वेशिक**–संज्ञा पुं० अंतःपुर-रक्षक।

**अंतर्हित**–वि० गुप्त। छिपा हुआ।

**अंतवर्ण**–संज्ञा पुं० अंतिम वर्ण का। शूद्र।

**अंतशय्या**–संज्ञा स्त्री० १. मृत्युशय्या। २. श्मशान। मरघट। ३. मृत्यु।

**अंतस**–संज्ञा पुं० अंतःकरण। हृदय। चित्त।

**अंतसद्**–संज्ञा पुं० शिष्य। चेला।

**अंतस्थ**–वि० [ विशे० अंतस्थित ] १. भीतर का। भीतरी। २. बीच में स्थित। मध्य का। मध्यवर्ती। बीच-वाला। ३. य, र, ल, व, ये चारों वर्ण।

**अंतस्नान**–संज्ञा पुं० वह स्नान जो यज्ञ समाप्त होने पर किया जाता है।

**अंतस्सलिल**–वि० जिसके जल का प्रवाह बाहर न देख पड़े, भीतर हो। जैसे–अंतस्सलिला सरस्वती।

**अंतस्सलिला**–संज्ञा स्त्री० १. सरस्वती नदी। २. फल्गू नदी।

**अंतावरी**–संज्ञा स्त्री० अंतड़ी। आँतों का समूह।

**अंतिम**–वि० [सं०] १. जो अंत में हो। अंत का। आखिरी। सबके पीछे का। २. चरम। सबसे बढ़कर। हद दरजे का।

**अंतेउर, अंतेवर**ꕥ–संज्ञा पुं० अंतःपुर। जनानखाना।

**अंतेवासी**–संज्ञा पुं० १. गुरु के समीप रहनेवाला। शिष्य। २. ग्राम के बाहर रहनेवाला। चांडाल। अंत्यज।

**अंतःकरण**–संज्ञा पुं० १. वह भीतरी इंद्रिय जो संकल्प, विकल्प, निश्चय, स्मरण तथा सुख-दुःखादि का अनुभव करती है। मन। २. विवेक। नैतिक बुद्धि।

**अंतःपटी**–संज्ञा स्त्री० १. किसी चित्रपट में नदी, पर्वत, नगर आदि का दिखलाया हुआ दृश्य। २. नाटक का परदा।

**अंतःपुर**–संज्ञा पुं० जनानखाना। जनाना। भीतरी महल। रनिवास। हरम।

**अंतःपुरिक**–संज्ञा पुं० अंतःपुर का रक्षक। कंचुकी।

**अंतःराष्ट्रीय**–वि० दे० "सार्वराष्ट्रीय"।

**अंत्य**–वि० अंत का। अंतिम। आखिरी। सबसे पिछला।

संज्ञा पुं० १. वह जिसकी गणना अंत में हो। २. दस सागर की संख्या (१०००,०००,०००,०००,०००)। यम।

**अंत्यकर्म**–संज्ञा पुं० अंत्येष्टि क्रिया।

**अंत्यज**–संज्ञा पुं० वह जो अंतिम वर्ण में उत्पन्न हो। शूद्र।

**अंत्यवर्ण**–संज्ञा पुं० १. अंतिम वर्ण। शूद्र। २. अंत का अक्षर 'ह'।

**अंत्या**–संज्ञा स्त्री० चांडाली। चांडाल की स्त्री। चांडालिनी।

**अंत्याक्षर**–संज्ञा पुं० १. किसी शब्द या पद के अंत का अक्षर। २. वर्णमाला का अंतिम अक्षर 'ह'।

**अंत्याक्षरी**–संज्ञा स्त्री० किसी कहे हुए श्लोक या पद्य के अंतिम अक्षर से

आरंभ होनेवाला दूसरा श्लोक पढ़ना।

**अंत्यानुप्रास**–संज्ञा पुं० पद्य के चरणों के अंतिम अक्षरों का मेल। तुक।

**अंत्येष्टि**–संज्ञा पुं० मृतक का शवदाह से सपिंडन तक कर्म्म। क्रिया-कर्म्म।

**अंत्री**॰–संज्ञा स्त्री० अँतड़ी।

**अंदर**–क्रि० वि० भीतर।

**अँदरसा**–संज्ञा पुं० एक प्रकार की मिठाई।

**अंदरी**–वि० भीतरी।

**अंदरूनी**–वि० भीतरी। भीतर का।

**अंदाज़**–संज्ञा पुं० १. अटकल। नाप-जोख। कूत। तख़मीना। २. तौर। तर्ज़। ३. मटक।

**अंदाज़न**–क्रि० वि० [फ़ा०] १. अंदाज़ से। अटकल से। २. लगभग। क़रीब।

**अंदाज़ा**–संज्ञा पुं० [ फ़ा० ] अटकल। अनुमान। कूत।

**अंदु, अंदुक**–संज्ञा पुं० पैर में पहनने का स्त्रियों का एक गहना। पाजेब।

**अँदुआ**–संज्ञा पुं० हाथियों के पिछले पैर में डालने के लिये लकड़ी का बना काँटेदार यंत्र।

**अंदेशा**–संज्ञा पुं० १. सोच। २. संशय। संदेह। ३. खटका। आशंका। ४. हरज। हानि। ५. असमंजस। आगा-पीछा। पसोपेश।

**अंध**–वि० [सं०] [संज्ञा अंधता] १. नेत्र-हीन। बिना आँख का। अंधा। २. अज्ञानी। अजानकार। ३. असाव-धान। ग़ाफ़िल। ४. उन्मत्त। मत-वाला। मस्त।
संज्ञा पुं० १. अंधा। २. जल। ३. उल्लू। ४. चमगादड़। ५. अँधेरा। अंधकार। ६. कवियों के बाँधे हुए पथ के विरुद्ध चलने का काव्यसंबंधी दोष।

**अंधक**–संज्ञा पुं० १. नेत्रहीन मनुष्य। अंधा। २. कश्यप और दिति का पुत्र एक दैत्य।

**अंधकार**–संज्ञा पुं० [ सं० ] अँधेरा।

**अंधकूप**–संज्ञा पुं० [ सं० ] १. अंधा कूँआ। २. एक नरक का नाम।

**अंधखोपड़ी**–संज्ञा स्त्री० जिसके मस्तिष्क में बुद्धि न हो। मूर्ख। भोंदू।

**अंधड़**–संज्ञा पुं० गर्द लिए हुए बड़े झोंके की वायु। आँधी। तूफ़ान।

**अंधतमस**–संज्ञा पुं० महा अंधकार। गहिरा अँधेरा। गाढ़ा अँधेरा।

**अंधतामिस्र**–संज्ञा पुं० घोर अंधकार-युक्त नरक। बड़ा अँधेरा नरक।

**अंधधुंध**॰–संज्ञा स्त्री० दे० "अंधा-धुंध"।

**अंधपरंपरा**–संज्ञा पुं० बिना समझे बूझे पुरानी चाल का अनुकरण।

**अंधबाई**॰–संज्ञा स्त्री० आँधी। तूफ़ान।

**अँधरा**॰–वि० दे० "अंधा"।

**अँधरी**–संज्ञा स्त्री० १. अंधी। अंधी स्त्री। २. पहिए की पुट्ठियों अर्थात् गोलाई को पूरा करनेवाली धनुषा-कार लकड़ियों की चूल।

**अंधा**–संज्ञा पुं० [स्त्री० अंधी] बिना आँख का जीव। वह जिसको कुछ सूझता न हो। दृष्टिरहित जीव।
वि० १. बिना आँख का। २. विचार-रहित। भले-बुरे का विचार न रखने-वाला।

**अंधाधुंध**–संज्ञा स्त्री० १. बड़ा अँधेरा। घोर अंधकार। २. अंधेर। गड़बड़। अन्याय। धींगाधींगी।

वि० अधिकता से। बहुतायत से।
**अँधियार**†-संज्ञा पुं० वि० दे० "अँधेरा"।
**अँधियारा**‡-संज्ञा पुं० वि० दे० "अँधेरा"।
**अँधियारी**-संज्ञा स्त्री० उपद्रवी घोड़ों, शिकारी पक्षियों और चीतों की आँख पर बाँधी जानेवाली पट्टी।
**अँधेर**-संज्ञा पुं० १. अन्याय। अत्याचार। २. उपद्रव। गड़बड़।
**अँधेर-खाता**-संज्ञा पुं० हिसाब-किताब और व्यवहार में गड़बड़ी। अन्याय। कुप्रबंध।
**अँधेरा**-संज्ञा पुं० [ स्त्री० अँधेरी ] अंधकार। तम। धुंध।
**अँधेरा उजाला**-संज्ञा पुं० कागज़ मोड़कर बनाया हुआ लड़कों का एक खिलौना।
**अँधेरिया**-संज्ञा स्त्री० १. अँधेरी रात। काली रात। २. अँधेरा पक्ष। अँधेरा पाख।
संज्ञा स्त्री० ऊख की पहली गोड़ाई।
**अँधेरी**-संज्ञा स्त्री० १. अंधकार। तम। प्रकाश का अभाव। २. अँधेरी रात। काली रात। ३. आँधी। अंधड़। ४. घोड़ों या बैलों की आँख पर डालने का परदा।
**अँधौटी**-संज्ञा स्त्री० बैल या घोड़े की आँख बंद करने का ढक्कन या परदा।
**अँध्यार***†-संज्ञा पुं० दे० "अँधेरा"।
**अँध्यारी**‡†-संज्ञा स्त्री० दे० "अँधेरी"।
**अंब**-संज्ञा स्त्री० दे० "अंबा"।
संज्ञा पुं० आम का पेड़।
**अंबक**-संज्ञा पुं० १. आँख। २. पिता।
**अंबर**-संज्ञा पुं० १. वस्त्र। कपड़ा। २. स्त्रियों के पहनने की एक प्रकार की एकरंगी किनारेदार धोती। ३. आकाश। आसमान। ४. कपास। ५. एक सुगंधित वस्तु। ६. एक इत्र। ७. अबरक। ८. अमृत। ९. बादल। मेघ। (क०)
**अंबर डंबर**-संज्ञा पुं० सूर्यास्त के समय की लाली।
**अंबरबेलि**-संज्ञा स्त्री० आकाश बेल।
**अँबराई**-संज्ञा स्त्री० आम का बगीचा। आम की बारी।
**अंबरीष**-संज्ञा पुं० अयोध्या का एक सूर्य्यवंशी परम वैष्णव राजा।
**अंबरौक**-संज्ञा पुं० [ सं० ] देवता।
**अंबष्ठ**-संज्ञा पुं० [ स्त्री० अंबष्ठा ] १. पंजाब के मध्यभाग का पुराना नाम। २. ब्राह्मण पुरुष और वैश्य स्त्री से उत्पन्न एक जाति। ( स्मृति ) ३. महावत। हाथीवान। फ़ीलवान।
**अंबा**-संज्ञा स्त्री० १. माता। जननी। २. पार्वती। देवी। दुर्गा। ३. काशी के राजा इंद्रद्युम्न की उन तीन कन्याओं में सबसे बड़ी जिन्हें भीष्म पितामह अपने भाई विचित्रवीर्य्य के लिये हरण कर लाए थे।
**अंबापोली**-संज्ञा स्त्री० अमावट। अमरस।
**अंबार**-संज्ञा पुं० ढेर। समूह।
**अंबारी**-संज्ञा स्त्री० १. हाथी की पीठ पर रखने का हौदा जिसके ऊपर एक छज्जेदार मंडप होता है। २. छज्जा।
**अंबालिका**-संज्ञा स्त्री० १. माता। माँ। २. काशी के राजा इंद्रद्युम्न की उन तीन कन्याओं में से सबसे छोटी जिन्हें भीष्म अपने भाई विचित्रवीर्य्य के लिये हर लाए थे।
**अंबिका**-संज्ञा स्त्री० १. माता। माँ।

**अगौरा**—संज्ञा पुं० ऊख के ऊपर का पतला नीरस भाग।
**अगौहैं**—क्रि० वि० आगे की ओर।
**अग्नि**—संज्ञा स्त्री० १. आग। ताप और प्रकाश। २. वेद के तीन प्रधान देवताओं में से एक। ३. जठराग्नि। पाचन-शक्ति। ४. तीन की संख्या।
**अग्निकर्म**—संज्ञा पुं० १. अग्निहोत्र। हवन। २. शवदाह।
**अग्निकीट**—संज्ञा पुं० समंदर नाम का कीड़ा जिसका निवास अग्नि में माना जाता है।
**अग्निकुमार**—संज्ञा पुं० कार्त्तिकेय।
**अग्निकुल**—संज्ञा पुं० क्षत्रियों का एक कुल या वंश।
**अग्निकोण**—संज्ञा पुं० पूर्व और दक्षिण का कोना।
**अग्निक्रिया**—संज्ञा स्त्री० शव का अग्निदाह। मुर्दा जलाना।
**अग्निक्रीड़ा**—संज्ञा स्त्री० आतिशबाज़ी।
**अग्निगर्भ**—संज्ञा पुं० सूर्यकांत मणि। आतिशी शीशा।
वि० जिसके भीतर अग्नि हो।
**अग्निजिह्व**—संज्ञा पुं० देवता।
**अग्निजिह्वा**—संज्ञा स्त्री० आग की लपट।
**अग्निज्वाला**—संज्ञा स्त्री० आग की लपट।
**अग्निदाह**—संज्ञा पुं० १. जलाना। २. शवदाह। मुर्दा जलाना।
**अग्निदीपक**—वि० जठराग्नि को बढ़ानेवाला।
**अग्निदीपन**—संज्ञा पुं० पाचन-शक्ति की बढ़ती।
**अग्निपरीक्षा**—संज्ञा स्त्री० १. जलती हुई आग पर चलाकर अथवा जलता हुआ पानी, तेल या लोहा छुलाकर किसी व्यक्ति के दोषी या निर्दोष होने की जाँच। २. सोने चाँदी आदि को आग में तपाकर परखना।
**अग्निपुराण**—संज्ञा पुं० अठारह पुराणों में से एक।
**अग्निमांद्य**—संज्ञा पुं० भूख न लगने का रोग। मंदाग्नि।
**अग्निमुख**—संज्ञा पुं० १. देवता। २. प्रेत। ३. ब्राह्मण। ४. चीते का पेड़।
**अग्निवंश**—संज्ञा पुं० अग्निकुल।
**अग्निशाला**—संज्ञा स्त्री० वह घर जिसमें अग्निहोत्र की अग्नि स्थापित हो।
**अग्निशिखा**—संज्ञा स्त्री० आग की लपट।
**अग्निसंस्कार**—संज्ञा पुं० १. तपाना। जलाना। २. शुद्धि के लिये अग्नि-स्पर्श करना। ३. मृतक का दाह-कर्म।
**अग्निहोत्र**—संज्ञा पुं० वेदोक्त मंत्रों से अग्नि में आहुति देने की क्रिया।
**अग्निहोत्री**—संज्ञा पुं० अग्निहोत्र करनेवाला।
**अग्न्यस्त्र**—संज्ञा पुं० वह अस्त्र जिससे आग निकले।
**अग्य**—वि० दे० "अज्ञ"।
**अग्यारी**—संज्ञा स्त्री० १. अग्नि में धूप आदि सुगंध-द्रव्य देना। धूपदान। २. अग्निकुंड।
**अग्र**—संज्ञा पुं० आगे का भाग। अगला हिस्सा।
क्रि० वि० आगे।
वि० १. प्रथम। २. श्रेष्ठ। उत्तम।
**अग्रगण्य**—वि० जिसकी गिनती सबसे पहले हो। प्रधान। श्रेष्ठ।
**अग्रज**—संज्ञा पुं० १. बड़ा भाई। २. अगुआ। ३. ब्राह्मण।
० वि० श्रेष्ठ। उत्तम।

२. दुर्गा । भगवती । देवी । पार्वती । ३. जैनियों की एक देवी । ४. काशी के राजा इंद्रद्युम्न की उन तीन कन्याओं में मझली जिन्हें भीष्म अपने भाई विचित्रवीर्य्य के लिये हर लाए थे ।
**अंबिकेय**–संज्ञा पुं० १. अंबिका के पुत्र । २. गणेश । ३. कार्त्तिकेय । ४. धृतराष्ट्र ।
**अँबिया**–संज्ञा स्त्री० आम का छोटा कच्चा फल जिसमें जाली न पड़ी हो । टिकोरा ।
**अँबिरथा**०–वि० वृथा । व्यर्थ ।
**अंबु**–संज्ञा पुं० १. जल । पानी । २. सुगंधवाला । ३. चार की संख्या ।
**अंबुज**–संज्ञा पुं० १. जल से उत्पन्न वस्तु । २. कमल । ३. बेंत । ४. वज्र । ५. ब्रह्मा । ६. शंख ।
**अंबुद**–वि० जो जल दे ।
संज्ञा पुं० १. बादल । २. मोथा ।
**अंबुधर**–संज्ञा पुं० बादल ।
**अंबुधि**–संज्ञा पुं० समुद्र ।
**अंबुनिधि**–संज्ञा पुं० समुद्र ।
**अंबुप**–संज्ञा पुं० १. समुद्र । सागर । २. वरुण ।
**अंबुपति**–संज्ञा पुं० १. समुद्र । २. वरुण ।
**अंबुभृत**–संज्ञा पुं० १. बादल । २. समुद्र ।
**अंबुराशि**–संज्ञा पुं० समुद्र ।
**अंबुरुह**–संज्ञा पुं० कमल ।
**अंबुवाह**–संज्ञा पुं० बादल ।
**अंबुशायी**–संज्ञा पुं० विष्णु ।
**अंबोह**–संज्ञा पुं० भीड़-भाड़ । जमघट । झुंड ।
**अंभ**–संज्ञा पुं० १. जल । पानी । २. पितर लोक । ३. देव । ४. असुर । ५. पितर ।
**अंभोज**–वि० जल से उत्पन्न ।
संज्ञा पुं० १. कमल । २. सारस पक्षी । ३. कपूर । ४. चंद्रमा । ५. शंख ।
**अंभोधर**–संज्ञा पुं० बादल । मेघ ।
**अंभोनिधि**–संज्ञा पुं० समुद्र । सागर ।
**अंभोराशि**–संज्ञा पुं० समुद्र ।
**अंभोरुह**–संज्ञा पुं० कमल ।
**अँवरा**–संज्ञा पुं० दे० "आँवला" ।
**अंश**–संज्ञा पुं० १. भाग । विभाग । २. भाज्य अंक । ३. भिन्न की लकीर के ऊपर की संख्या । ४. कला । ५. वृत्त की परिधि का ३६० वाँ भाग जिसे एकाई मानकर कोण वा चाप का प्रमाण बतलाया जाता है । ६. कंधा ।
**अंशक**–संज्ञा पुं० १. भाग । टुकड़ा । २. हिस्सेदार । साझीदार । पट्टीदार ।
**अंशपत्र**–संज्ञा पुं० वह कागज़ जिसमें पट्टीदारों का अंश या हिस्सा लिखा हो ।
**अंशावतार**–संज्ञा पुं० वह अवतार जिसमें परमात्मा की शक्ति का कुछ भाग ही आया हो । वह जो पूर्णावतार न हो ।
**अंशी**–वि० [स्त्री० अंशिनी] १. अवतारी । २. अंशधारी ।
संज्ञा पुं० हिस्सेदार । साझीदार । अवयवी ।
**अंशु**–संज्ञा पुं० १. किरण । प्रभा । २. लता का कोई भाग । ३. सूत । तागा ।
**अंशुक**–संज्ञा पुं० १. पतला या महीन कपड़ा । २. रेशमी कपड़ा । ३. उपरना । दुपट्टा । ४. ओढ़नी ।
**अंशुमान्**–संज्ञा पुं० १. सूर्य्य । २. अयोध्या के एक सूर्यवंशीय राजा ।

**अग्रजन्मा**–संज्ञा पुं० १. बड़ा भाई। २. ब्राह्मण। ३. ब्रह्मा।
**अग्रणी**–वि० अगुआ। श्रेष्ठ।
**अग्रशोची**–संज्ञा पुं० आगे विचार करनेवाला। दूरदर्शी।
**अग्रसर**–संज्ञा पुं० १. आगे जानेवाला व्यक्ति। अगुआ। २. आरंभ करनेवाला। ३. मुखिया। प्रधान व्यक्ति।
**अग्रहायण**–संज्ञा पुं० अगहन। मार्गशीर्ष मास।
**अग्राशन**–संज्ञा पुं० भोजन का वह अंश जो देवता के लिये पहले निकाल दिया जाता है।
**अग्राह्य**–वि० १. न ग्रहण करने योग्य। २. त्याज्य। ३. न मानने लायक़।
**अग्रिम**–वि० १. अगाऊ। पेशगी। २. आगामी। ३. प्रधान।
**अघ**–संज्ञा पुं० १. पाप। पातक। २. दुःख। ३. व्यसन। ४. अघासुर।
**अघट**–वि० १. जो घटित न हो। २. दुर्घट। कठिन। ॐ ३. जो ठीक न घटे। बे मेल।
वि० १. जो कम न हो। अक्षय। २. एकरस।
**अघटित**–वि० १. जो घटित न हुआ हो। २. असंभव। न होने योग्य। ॐ ३. अवश्य होनेवाला। अमिट। अनिवार्य।
ॐ वि० [हिं० घटना] बहुत अधिक। जो घटकर न हो।
**अघात**ॐ–संज्ञा पुं० दे० "आघात"। वि० खूब। अधिक।
**अघाना**–क्रि० अ० १. भोजन से तृप्त होना। २. संतुष्ट होना। ३. प्रसन्न होना। ४. थकना।
**अघारि**–संज्ञा पुं० १. पाप का शत्रु। पापनाशक। २. श्रीकृष्ण।
**अघासुर**–संज्ञा पुं० कंस का सेनापति अघ दैत्य जिसे श्रीकृष्ण ने मारा था।
**अघी**–वि० पापी। पातकी।
**अघोर**–वि० १. अत्यंत घोर। बहुत भयंकर। २. सौम्य। सुहावना।
संज्ञा पुं० १. शिव का एक रूप। २. एक संप्रदाय जिसके अनुयायी मद्य-मांस का व्यवहार करते हैं और मल-मूत्र आदि से घृणा नहीं करते।
**अघोरनाथ**–संज्ञा पुं० शिव।
**अघोरपंथ**–संज्ञा पुं० अघोरियों का मत। औघड़ संप्रदाय।
**अघोरी**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अघोरिन् ] अघोर मत का अनुयायी। औघड़। वि० घृणित। घिनौना।
**अघौघ**–संज्ञा पुं० पापों का समूह।
**अचंभा**–संज्ञा पुं० १. आश्चर्य। अचरज। विस्मय। २. अचरज की बात।
**अचंभित**ॐ–वि० आश्चर्यान्वित। चकित। विस्मित।
**अचंभो**ॐ–संज्ञा पुं० दे० "अचंभा"।
**अचक**–वि० भरपूर। बहुत।
संज्ञा पुं० घबराहट। विस्मय।
**अचकन**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का लंबा अंगा।
**अचक्का**–संज्ञा पुं० अनजान।
**अचर**–वि० न चलनेवाला। स्थावर। जड़।
**अचरज**–संज्ञा पुं० आश्चर्य। अचंभा। तअज्जुब।
**अचल**–वि० १. जो न चले। २. चिरस्थायी। सब दिन रहनेवाला। ३. ध्रुव। ४. जो नष्ट न हो।
संज्ञा पुं० पर्वत। पहाड़।

अंशुमाली–संज्ञा पुं० सूर्य्य ।

अंस–संज्ञा पुं० दे० "अंश" ।

अंसुआ, अँसुआ०†–संज्ञा पुं० दे० "आँसू" ।

अंह–संज्ञा पुं० १. पाप । दुष्कर्म । अपराध । २. दुःख । व्याकुलता । ३. विघ्न । बाधा ।

अँहड़ा–संज्ञा पुं० तौलने का बाट । बटखरा ।

अ–उप० संज्ञा और विशेषण शब्दों से पहिले लगकर यह उनके अर्थों में फेरफार करता है । जिस शब्द के पहले यह लगाया जाता है, उस शब्द के अर्थ का प्रायः अभाव सूचित करता है । जैसे—अधर्म, अन्याय, अचल । कहीं कहीं यह अक्षर शब्दके अर्थ को दूषित भी करता है । जैसे—अभागा, अकाल । स्वर से आरंभ होनेवाले संस्कृत शब्दों के पहले जब इस अक्षर को लगाना होता है, तब उसे "अन" कर देते हैं । जैसे—अनंत, अनेक, अनीश्वर ।

संज्ञा पुं० [सं०] १. विष्णु । २. विराट । ३. अग्नि । ४. विश्व । ५. ब्रह्मा । ६. इंद्र । ७. ललाट । ८. वायु । ९. कुबेर । १०. अमृत । ११. कीर्त्ति । १२. सरस्वती ।

वि० १. रक्षक । २. उत्पन्न करनेवाला ।

अउर०–संयो० दे० "और" ।

अकंटक–वि० १. बिना काँटे का । २. निर्विघ्न । बिना रोक-टोक का । ३. शत्रु-रहित ।

अकंपन–वि० [ वि० अकंपित, अकंप्य ] न काँपनेवाला । स्थिर ।

अक–संज्ञा पुं० १. पाप । २. दुःख ।

अकच्छ–वि० १. नंगा । २. व्यभिचारी । परस्त्रीगामी । ३. परेशान । पीड़ित ।

अकड़–संज्ञा स्त्री० १. ऐंठ । तनाव । २. घमंड । अहंकार । शेखी । ३. ढिठाई । ४. हठ ।

अकड़ना–क्रि० अ० [संज्ञा अकड़, अकड़ाव] १. ऐंठना । २. ठिठुरना । सुन्न होना । ३. तनना । ४. शेखी करना । ५. ढिठाई करना । ६. हठ करना । ७. चिटकना ।

अकड़बाज़–वि० ऐंठदार । शेखीबाज़ । अभिमानी ।

अकड़बाज़ी–संज्ञा स्त्री० ऐंठ । शेखी । अभिमान ।

अकड़ाव–संज्ञा पुं० ऐंठन । खिंचाव ।

अकड़ू†–संज्ञा पुं० दे० "अकड़बाज़" ।

अकड़ैत–वि० दे० "अकड़बाज़" ।

अकत०–वि० सारा । समूचा ।

क्रि० वि० बिलकुल । सरासर ।

अकत्थ–वि० दे० "अकथ" ।

अकथ–वि० १. जो कहा न जा सके । अकथनीय । २. न कहने योग्य ।

अकथनीय–वि० न कहे जाने योग्य ।

अकथ्य–वि० न कहने योग्य ।

अकधक०†–संज्ञा पुं० आशंका । आगा-पीछा । सोच-विचार । भय । डर ।

अकनना†–क्रि० स० कान लगाकर सुनना । आहट लेना ।

अकना–क्रि० अ० ऊबना । घबराना ।

अकबक–संज्ञा स्त्री० १. निरर्थक वाक्य । अनाप शनाप । २. घबराहट । खटका ।

वि० [ सं० अवाक् ] भौचक्का ।

अचला–वि० स्त्री० जो न चले। स्थिर। ठहरी हुई।
संज्ञा स्त्री० पृथ्वी।

अचला सप्तमी–संज्ञा स्त्री० माघ शुक्ला सप्तमी।

अचवन–संज्ञा पुं० १. आचमन। पीने की क्रिया। २. भोजन के पीछे हाथ-मुँह धोकर कुल्ला करना।

अचाका०–क्रि० वि० अचानक। सहसा।

अचानक–क्रि० वि० एकबारगी। सहसा। अकस्मात्।

अचार–संज्ञा पुं० मसालों के साथ तेल में कुछ दिन रखकर खट्टा किया हुआ फल या तरकारी। कचूमर।
० संज्ञा पुं० दे० "आचार"।
संज्ञा पुं० चिरौंजी का पेड़।

अचारज०–संज्ञा पुं० दे० "आचार्य्य"।

अचारी०–संज्ञा पुं० १. आचार-विचार से रहनेवाला आदमी। २. रामानुज संप्रदाय का वैष्णव।
संज्ञा स्त्री० छिले हुए कच्चे आम की धूप में सिझाई फाँक।

अचिंत०–वि० चिंतारहित। निश्चिंत। बेफ़िक्र।

अचिंतनीय–वि० जो ध्यान में न आ सके। अज्ञेय। दुर्बोध।

अचिंतित–वि० १. जिसका चिंतन न किया गया हो। बिना-सोचा विचारा। २. आकस्मिक। ३. निश्चिंत। बेफ़िक्र।

अचिंत्य–वि० १. जिसका चिंतन न हो सके। २. जिसका अंदाज़ा न हो सके। अतुल्य। ३. आशा से अधिक। ४. आकस्मिक।

अचित्–संज्ञा पुं० जड़ प्रकृति।

अचिर–क्रि० वि० शीघ्र। जल्दी।

अचीता–वि० [स्त्री० अचीती] १. जिसका पहले से अनुमान न हो। आकस्मिक। २. बहुत।
वि० [सं० अचिंत] निश्चिंत। बेफ़िक्र।

अचूक–वि० [सं० अच्युत] १. जो अवश्य फल दिखावे। २. ठीक। पक्का।
क्रि० वि० १. सफ़ाई से। कौशल से। २. ज़रूर।

अचेत–वि० १. बेसुध। बेहोश। २. व्याकुल। ३. अनजान। बेख़बर। ४. नासमझ। मूढ़। ० ५. जड़।
० संज्ञा पुं० जड़ प्रकृति। जड़त्व। माया। अज्ञान।

अचेतन–वि० १. जिसमें सुख-दुःख आदि के अनुभव की शक्ति न हो। चेतना रहित। जड़। २. मूर्च्छित।

अचैतन्य–संज्ञा पुं० वह जो ज्ञान-स्वरूप न हो। अनात्मा। जड़।

अचौना०–संज्ञा पुं० आचमन करने या पीने का बरतन। कटोरा।

अच्छ–वि० स्वच्छ। निर्मल।
संज्ञा पुं० दे० "अक्ष"।

अच्छत–संज्ञा पुं० दे० "अक्षत"।

अच्छर†–संज्ञा पुं० दे० "अक्षर"।

अच्छरा, अच्छरी०–संज्ञा स्त्री० अप्सरा।

अच्छा–वि० उत्तम। बढ़िया। उमदा।

अच्छाई–संज्ञा स्त्री० अच्छापन। उत्तमता।

अच्छौहिनी–संज्ञा स्त्री० दे० "अक्षौहिणी"।

अच्युत–वि०[ सं० ] १. जो गिरा न हो। २. अटल। स्थिर। ३. नित्य। अविनाशी। ४. जो विचलित न हो।

**अकचकाना**-क्रि० अ० चकित होना। घबराना।

**अकथरी**-संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार की मिठाई। २. लकड़ी पर की एक नक्काशी।

**अकथाल**-संज्ञा पुं० दे० "इकबाल"।

**अकर**-वि० १. न करने योग्य। कठिन। २. बिना हाथ का। ३. बिना कर या महसूल का।

**अकरकरा**-संज्ञा पुं० एक पौधा जिसकी जड़ दवा के काम में आती है।

**अकरण**-संज्ञा पुं० [सं०] [वि० अकरणीय] १. कर्म का अभाव। २. कर्म का न किए हुए के समान या फल-रहित होना। ३. इंद्रियों से रहित, ईश्वर। परमात्मा।
वि० न करने योग्य। कठिन।
*वि० [सं० अकारण] बिना कारण का।

**अकरणीय**-वि० [सं०] न करने योग्य।

**अकरा**-वि० १. न मोल लेने योग्य। महँगा। २. खरा। श्रेष्ठ। उत्तम।

**अकरास**-संज्ञा स्त्री० [हिं० अकड़] अँगड़ाई। देह टूटना।
संज्ञा स्त्री० आलस्य। सुस्ती।

**अकरासू**-वि० स्त्री० गर्भवती।

**अकरी**-संज्ञा स्त्री० हल में लगा लकड़ी का चोंगा जिसमें बीज डालते जाते हैं।

**अकर्त्ता**-वि० कर्म का न करनेवाला। कर्म से अलग।

**अकर्तृक**-संज्ञा पुं० बिना कर्त्ता का। जिसका कोई कर्त्ता या रचयिता न हो।

**अकर्म**-संज्ञा पुं० १. न करने योग्य कार्य। बुरा काम। २. कर्म का अभाव।

**अकर्मक**-संज्ञा पुं० वह क्रिया जिसे किसी कर्म की आवश्यकता न हो। (व्या०)

**अकर्मण्य**-वि० कुछ काम न करने-वाला। आलसी।

**अकर्मी**-संज्ञा पुं० [स्त्री० अकर्मिणी] बुरा कर्म करनेवाला। पापी। अपराधी।

**अकलंक**-वि० निष्कलंक। दोषरहित।
† संज्ञा पुं० दोष।

**अकलंकित**-वि० निष्कलंक। निर्दोष।

**अकल**-वि० १. जिसके खंड न हों। समूचा। २. परमात्मा का एक वि-शेषण।
वि० विकल। व्याकुल। बेचैन।
संज्ञा स्त्री० दे० "अक्ल"।

**अकवन**-संज्ञा पुं० आक। मदार।

**अकस**-संज्ञा पुं० बैर। द्वेष।

**अकसना**-क्रि० स० १. अकस रखना। बैर करना। २. बराबरी करना।

**अकसर**-क्रि० वि० प्रायः। बहुधा।
*क्रि० वि०। वि० (प्रत्य०) अकेले। बिना किसी के साथ।

**अकसीर**-संज्ञा स्त्री० [अ०] १. वह रस या भस्म जो धातु को सोना या चाँदी बना दे। रसायन। कीमिया। २. वह ओषधि जो प्रत्येक रोग को नष्ट करे।
वि० अव्यर्थ। अत्यंत गुणकारी।

**अकस्मात्**-क्रि० वि० १. अचानक। एकबारगी। सहसा। २. दैव-योग से।

**अकह***-वि० दे० "अकथ"।

**अकांड**-वि० बिना शाखा का।
क्रि० वि० अकस्मात्। सहसा।

**अकांडतांडव**-संज्ञा पुं० व्यर्थ की उछल-कूद। व्यर्थ की बकवाद। वितं-डावाद।

संज्ञा पुं० विष्णु।
**अछक**ः–वि० बिना छका हुआ। अतृप्त। भूखा।
**अछत**ः–क्रि० वि० ['आछना' का कृदंत रूप] रहते हुए। सम्मुख। सामने।
**अछना**ः–क्रि० अ० विद्यमान रहना।
**अछय**ः–वि० दे० "अक्षय"।
**अछरा**ः–संज्ञा स्त्री० दे० "अप्सरा"।
**अछरी**–संज्ञा स्त्री० दे० "अछरा"।
**अछरौटी**–संज्ञा स्त्री० वर्णमाला।
**अछवानी**–संज्ञा स्त्री० अजवाइन, सोंठ तथा मेवों को पीसकर घी में पकाया हुआ मसाला जो प्रसूता स्त्रियों को पिलाया जाता है।
**अछाम**ः–वि० १. मोटा। २. बड़ा। भारी। ३. हृष्ट-पुष्ट। बलवान्।
**अछूत**–वि० १. जो छुआ न गया हो। अस्पृष्ट। २. जो काम में न लाया गया हो। नया। ताज़ा। ३. जिसे अपवित्र मानकर लोग न छूएँ। अस्पृश्य। (आधुनिक)
**अछूता**–वि० [स्त्री० अछूती] १. जो छुआ न गया हो। अस्पृष्ट। २. जो काम में न लाया गया हो। नया। कोरा। ताज़ा।
**अछेद्य**–वि० १. जिसका छेदन न हो सके। अभेद्य। २. अविनाशी।
**अछेव**ः–वि० छिद्र या दूषण-रहित। निर्दोष। बेदाग़।
**अछेह**ः–वि० १. निरंतर। लगातार। २. बहुत अधिक। ज़्यादा।
**अछोप**ः–वि० १. आच्छादन-रहित। नंगा। २. तुच्छ। दीन।
**अछोह**–संज्ञा पुं० १. क्षोभ का अभाव। शांति। स्थिरता। २. दया-शून्यता। निर्दयता।
**अछोही**–वि० दे० "अछोह"।
**अज**–वि० जिसका जन्म न हो। अजन्मा। स्वयंभू।
संज्ञा पुं० १. ब्रह्मा। २. विष्णु। ३. शिव। ४. कामदेव। ५. सूर्यवंशीय एक राजा जो दशरथ के पिता थे। ६. बकरा। ७. भेंड़ा। ८. माया। शक्ति।
ःक्रि० वि० अब। अभी तक। (यह शब्द "हूँ" के साथ आता है।)
**अजगर**–संज्ञा पुं० बहुत मोटी जाति का साँप जो अपने शरीर के भारीपन के लिये प्रसिद्ध है।
**अजगरी**–संज्ञा स्त्री० अजगर की सी बिना परिश्रम की जीविका।
वि० १. अजगर का सा। २. बिना परिश्रम का।
**अजगव**–संज्ञा पुं० शिवजी का धनुष। पिनाक।
**अजगुत**–संज्ञा पुं० [ सं० अयुक्त, पुं० हिं० अजुगुति ] १. युक्ति-विरुद्ध बात। अचंभे की बात। २. अनुचित बात। असंगत बात।
वि० १. आश्चर्यजनक। २. असंगत।
**अजदहा**–संज्ञा पुं० दे० "अजगर"।
**अजनबी**–वि० १. अपरिचित। २. नया आया हुआ। परदेसी। ३. अनजान। नावाक़िफ़।
**अजन्म**–वि० दे० "अजन्मा"।
**अजन्मा**–वि० जो जन्म के बंधन में न आवे। अनादि। नित्य।
**अजपा**–वि० १. जिसका उच्चारण न किया जाय। २. जो न जपे या भजे।
संज्ञा पुं० उच्चारण न किया जानेवाला तांत्रिकों का एक मंत्र।
**अजब**–वि० विलक्षण। अद्भुत।

अकाज-संज्ञा पुं० [ क्रि० अकाजना, वि० अकाजी ] १. नुकसान । हर्ज । विघ्न । बिगाड़ । २. दुष्कर्म । खोटा काम । ⊙क्रि० वि० व्यर्थ । बिना काम । निष्प्रयोजन ।

अकाजना⊙-क्रि० अ० १. हानि होना । २. गत होना । मरना । क्रि० स० हानि करना ।

अकाट्य-वि० जिसका खंडन न हो सके । दृढ़ । मज़बूत ।

अकाम-वि० बिना कामना का । इच्छाविहीन ।
क्रि० वि० [ सं० अकर्म ] बिना काम के । व्यर्थ ।

अकाय-वि० १. बिना शरीरवाला । २. शरीर न धारण करनेवाला । जन्म न लेनेवाला । ३. निराकार ।

अकार-संज्ञा पुं० "अ" अक्षर ।

अकारज⊙-संज्ञा पुं० कार्य की हानि । नुकसान । हर्ज ।

अकारण-वि० १. बिना कारण का । २. जिसकी उत्पत्ति का कोई कारण न हो । स्वयंभू ।
क्रि० वि० बिना कारण के । बे सबब ।

अकारथ⊛†-क्रि० वि० बे काम । फ़जूल । वृथा ।

अकाल-संज्ञा पुं० १. दुष्काल । दुर्भिक्ष । मँहगी । कुसमय ।
क्रि० प्र०—पड़ना ।
२. घाटा । कमी ।

अकालकुसुम-संज्ञा पुं० १. बिना समय या ऋतु में फूला हुआ फूल । ( अशुभ ) २. बे समय की चीज़ ।

अकालमृत्यु-संज्ञा स्त्री० बे समय की मृत्यु । असामयिक मृत्यु । थोड़ी अवस्था में मरना ।

अकाली-संज्ञा पुं० नानकपंथी साधु जो सिर में चक्र के साथ काले रंग की पगड़ी बाँधे रहते हैं ।

अकास⊙-संज्ञा पुं० दे० "आकाश" ।

अकासबानी-संज्ञा स्त्री० दे० "आकाश-वाणी" ।

अकासबेल-संज्ञा स्त्री० अंबर-बेलि । अमरबेल ।

अकासी⊙†-संज्ञा स्त्री० १. चील । २. ताड़ी ।

अकिंचन-वि० [ सं० ] निर्धन । कंगाल ।

अकिल†-संज्ञा स्त्री० दे० "अक्ल" ।

अकिलदाढ़-संज्ञा पुं० पूरी अवस्था प्राप्त होने पर निकलनेवाला अतिरिक्त दाँत ।

अकीर्त्ति-संज्ञा स्त्री० अयश । अपयश । बदनामी ।

अकुंठ-वि० [सं०] १. तीक्ष्ण । चोखा । २. खरा । उत्तम ।

अकुताना⊙-क्रि० अ० दे० "उक-ताना" ।

अकुल-वि० [ सं० ] १. जिसके कुल में कोई न हो । २. बुरे या नीच कुल का ।
संज्ञा पुं० बुरा कुल । नीच कुल ।

अकुलाना-क्रि० अ० १. जल्दी करना । २. घबराना । ३. मग्न होना ।

अकुलीन-वि० तुच्छ वंश में उत्पन्न । कमीना ।

अकूत-वि० [सं० अ + हिं० कूतना] जो कूता न जा सके । बहुत अधिक ।

अकृत-वि० १. बिना किया हुआ । २. बिगाड़ा हुआ । ३. जो किसी का बनाया न हो । स्वयंभू । ४. निक-

विचित्र । अनोखा ।
**अज़माना**–क्रि० स० दे० "आज़-माना" ।
**अजय**–संज्ञा पुं० पराजय । हार । वि० जो जीता न जा सके । अजेय ।
**अजया**–संज्ञा स्त्री० विजया । भाँग । * संज्ञा स्त्री० बकरी ।
**अजर**–वि० १. जरा-रहित । जो बूढ़ा न हो । २. जो सदा एकरस रहे । वि० जो न पचे । जो न हज़म हो ।
**अजराल**–वि० बलवान् ।
**अजवायन**–संज्ञा स्त्री० एक पौधा जिसके सुगंधित बीज मसाले और दवा के काम में आते हैं । यवानी ।
**अजस***–संज्ञा पुं० अपयश । अप-कीर्ति । बदनामी ।
**अजसी**–वि० अपयशी । बदनाम । निंद्य ।
**अजस्र**–क्रि० वि० सदा । हमेशा ।
**अज़हद**–क्रि० वि० हद से ज़्यादा । बहुत अधिक ।
**अजा**–वि० स्त्री० जिसका जन्म न हुआ हो । जन्म-रहित । संज्ञा स्त्री० १. बकरी । २. शक्ति । दुर्गा ।
**अजात**–वि० जो पैदा न हुआ हो । जन्म-रहित । अजन्मा ।
**अजातशत्रु**–वि० जिसका कोई शत्रु न हो । शत्रुविहीन ।
**अजाती**–वि० जाति से निकाला हुआ ।
**अजान**–वि० [ सं० अज्ञान ] १. जो न जाने । अनजान । २. अपरिचित । संज्ञा पुं० अज्ञानता । संज्ञा पुं० नमाज़ की पुकार जो मस-जिदों में होती है । बाँग ।
**अजामिल**–संज्ञा पुं० पुराणों के अनु-सार एक पापी ब्राह्मण जो मरते समय अपने पुत्र 'नारायण' का नाम पुकारने से तर गया था ।
**अजाय***–वि० बेजा । अनुचित ।
**अजायब**–संज्ञा पुं० अजब का बहु-वचन । विलक्षण पदार्थ या व्यापार ।
**अजायबख़ाना**–संज्ञा पुं० वह भवन जिसमें अनेक प्रकार के अद्भुत पदार्थ रखते हैं । अद्भुत-वस्तु-संग्र-हालय । म्यूज़ियम ।
**अजार***–संज्ञा पुं० दे० "आज़ार" ।
**अजिऔरा***†–संज्ञा पुं० आजी या दादी के पिता का घर ।
**अजित**–वि० जो जीता न गया हो । संज्ञा पुं० १. विष्णु । २. शिव । ३. बुद्ध ।
**अजितेंद्रिय**–वि० [ सं० ] जो इंद्रियों के वश में हो ।
**अजिर**–संज्ञा पुं० १. आँगन । सहन । २. वायु । हवा ।
**अजी**–अव्य० संबोधन शब्द । जी ।
**अजीत**–वि० दे० "अजित" ।
**अजीब**–वि० विलक्षण । विचित्र ।
**अजीरन**–संज्ञा पुं० दे० "अजीर्ण" ।
**अजीर्ण**–संज्ञा पुं० [ सं० ] १. अपच । बदहज़मी । २. बहुतायत । जैसे—बुद्धि का अजीर्ण । (व्यंग्य)
**अजुगुत**–संज्ञा पुं० दे० "अजगुत" ।
**अजूँ***–अव्य० दे० "अर्जी" ।
**अजूबा**–वि० अद्भुत । अनोखा ।
**अजेय**–वि० जिसे कोई जीत न सके ।
**अजोग**–वि० दे० "अयोग्य" ।
**अजोता**–संज्ञा पुं० चैत्र की पूर्णिमा । ( इस दिन बैल नहीं नाधे जाते ।)
**अजौं***–क्रि० वि० अब भी । अब तक ।
**अज्ञ**–वि० संज्ञा पुं० अज्ञानी । जड़ ।

म्मा। बेकाम। ५. बुरा। मंदा।

**अकेला**-वि० [स्त्री० अकेली] १. जिसके साथ कोई न हो। तनहा। २. अद्वितीय। निराला।
संज्ञा पुं० एकांत। निर्जन स्थान।

**अकेले**-क्रि० वि० १. किसी साथी के बिना। २. सिर्फ। केवल।

**अकोतर सौ**-वि० सौ के ऊपर एक। एक सौ एक।

**अकोसना**-क्रि० स० दे० "कोसना"।

**अकौआ**-संज्ञा पुं० १. आक। मदार। २. गले में का कौआ। घंटी।

**अक्खड़**-वि० [ हिं० अड़+खड़ा ] १. किसी का कहना न माननेवाला उद्धत। २. झगड़ालू। ३. निर्भय। ४. असभ्य। ५. उजड्ड। ६. खरा।

**अक्खड़पन**-संज्ञा पुं० [हिं० अक्खड़+पन ] १. अशिष्टता। २. उग्रता। ३. स्पष्टवादिता।

**अक्खर**-संज्ञा पुं० दे० "अक्षर"।

**अक्खो मक्खो**-संज्ञा पुं० दीपक की लौ तक हाथ ले जाकर बच्चे के मुँह पर 'अक्खोमक्खो' कहते हुए फेरना। (नजर से बचाने के लिये)

**अक्रम**-वि० अंड-बंड। बे सिलसिले।
संज्ञा पुं० क्रम का अभाव। व्यतिक्रम।

**अक्रिय**-वि० १. जो कर्म न करे। क्रियारहित। २. निश्चेष्ट। जड़।

**अक्रूर**-वि० जो क्रूर न हो। सरल।
संज्ञा पुं० श्वफल्क का पुत्र एक यादव जो श्रीकृष्ण का चाचा लगता था।

**अक्ल**-संज्ञा स्त्री० बुद्धि। समझ। ज्ञान। प्रज्ञा।

**अक्लमंद**-संज्ञा पुं० बुद्धिमान्। चतुर।

**अक्लमंदी**-संज्ञा स्त्री० समझदारी। चतुराई।

**अक्लिष्ट**-वि० १. कष्ट-रहित। २. सुगम।

**अक्ष**-संज्ञा पुं० [ स्त्री० अक्षा ] १. खेलने का पासा। २. चौसर। ३. वह कल्पित स्थिर रेखा जो पृथ्वी के भीतरी केंद्र से होती हुई उसके आर-पार दोनों ध्रुवों पर निकली है और जिस पर पृथ्वी घूमती हुई मानी गई है। ४. तराजू की डाँडी। ५. आँख। ६. रुद्राक्ष।

**अक्षक्रीड़ा**-संज्ञा स्त्री० पासे का खेल। चौसर। चौपड़।

**अक्षत**-वि० बिना टूटा हुआ। अखंडित। समूचा।
संज्ञा पुं० १. बिना टूटा हुआ चावल जो देवताओं की पूजा में चढ़ाया जाता है। २. धान का लावा। ३. जौ।

**अक्षतयोनि**-वि० स्त्री० ( कन्या ) जिसका पुरुष से संसर्ग न हुआ हो।

**अक्षता**-वि० स्त्री० जिसका पुरुष से संयोग न हुआ हो (स्त्री)।
संज्ञा स्त्री० वह पुनर्भू स्त्री जिसने पुनर्विवाह तक पुरुष संयोग न किया हो।

**अक्षपाद**-संज्ञा पुं० १. न्यायशास्त्र के प्रवर्त्तक गौतम ऋषि। २. तार्किक। नैयायिक।

**अक्षम**-वि० [ संज्ञा अक्षमता ] १. असमर्थ। अशक्त। २. असहिष्णु।

**अक्षय**-वि० जिसका क्षय न हो। अविनाशी।

**अक्षय तृतीया**-संज्ञा स्त्री० वैशाख

**अज्ञता**-संज्ञा स्त्री० मूर्खता । नादानी ।
**अज्ञा**॰-संज्ञा स्त्री० दे० "आज्ञा" ।
**अज्ञात**-वि० [सं०] बिना जाना हुआ । अप्रकट ।
॰क्रि०वि० बिना जाने । अनजान में ।
**अज्ञातवास**-संज्ञा पुं० ऐसे स्थान का निवास जहाँ कोई पता न पा सके ।
**अज्ञान**-संज्ञा पुं० जड़ता । मूर्खता ।
वि० मूर्ख । जड़ । नासमझ ।
**अज्ञानता**-संज्ञा स्त्री० जड़ता । मूर्खता । अविद्या । नासमझी ।
**अज्ञानी**-वि० मूर्ख । नासमझ ।
**अज्ञेय**-वि० जो समझ में न आ सके ।
**अज्यों**॰-क्रि० वि० दे० "अजौं" ।
**अटंबर**-संज्ञा पुं० अटाला । ढेर । राशि ।
**अट**-संज्ञा स्त्री० शर्त । कैद । प्रतिबंध ।
**अटक**-संज्ञा स्त्री० [क्रि० अटकना । वि० अटकाऊ] १. रोक । रुकावट । अड़चन । २. संकोच । हिचक । ३. सिंध नदी ।
**अटकन-बटकन**-संज्ञा पुं० [ देश० ] छोटे लड़कों का एक खेल ।
**अटकना**-क्रि० अ० रुकना । ठहरना । अड़ना ।
**अटकरना**-क्रि० स० अंदाज़ करना । अटकल लगाना ।
**अटकल**-संज्ञा स्त्री० १. अनुमान । कल्पना । २. अंदाज़ । कूत ।
**अटकलना**-क्रि०स० अटकल लगाना । अनुमान करना ।
**अटकल पच्चू**-संज्ञा पुं० मोटा अंदाज़ । कल्पना ।
वि० खयाली । ऊटपटांग ।
क्रि० वि० अंदाज़ से । अनुमान से ।
**अटका**-संज्ञा पुं० जगन्नाथ जी को चढ़ाया हुआ भात और धन ।
**अटकाना**-क्रि० स० १. रोकना । २. फँसाना । ३. पूरा करने में विलंब करना ।
**अटकाव**-संज्ञा पुं० १. रोक । रुकावट । २. बाधा । विघ्न ।
**अटखट**॰-वि० अट्टसट्ट । अंडबंड ।
**अटन**-संज्ञा पुं० घूमना । फिरना ।
**अटना**-क्रि० अ० घूमना । फिरना ।
क्रि० अ० आड़ करना । ओट करना । छेकना ।
**अटपट**-वि० [स्त्री० अटपटी] १. विकट । कठिन । २. दुर्गम । दुस्तर । ३. गूढ़ । जटिल । ४. ऊटपटांग ।
**अटपटाना**-क्रि० अ० [ हिं० अटपट ] अटकना । लड़खड़ाना ।
**अटपटी**॰-संज्ञा स्त्री० अज्ञेय । जो समझ में न आवे ।
**अटल**-वि० जो न टले । स्थिर । नित्य । चिरस्थायी । ध्रुव । पक्का ।
**अटवी**-संज्ञा स्त्री० वन । जंगल ।
**अटा**-संज्ञा स्त्री० घर के ऊपर की कोठरी । अटारी ।
संज्ञा पुं० अटाला । ढेर । राशि । समूह ।
**अटारी**-संज्ञा स्त्री० घर के ऊपर की कोठरी या छत । चौबारा । कोठा ।
**अटाल**-संज्ञा पुं० बुर्ज । धरहरा ।
**अटाला**-संज्ञा पुं० १. ढेर । सामान । असबाब । २. कसाइयों की बस्ती ।
**अटूट**-वि० १. न टूटने योग्य । मज़बूत । २. जिसका पतन न हो । अजेय । ३. अखंड । ४. बहुत अधिक ।
**अटेरन**-संज्ञा पुं० [ क्रि० अटेरना ] १. सूत की आँटी बनाने का लकड़ी का एक यंत्र । २. घोड़े को कावा या चक्कर देने की एक रीति ।
**अटेरना**-क्रि० स० १. अटेरन से सूत

शुक्ल तृतीया । आखा तीज । (स्नान-दान)

**अक्षय नवमी**-संज्ञा स्त्री० कार्तिक शुक्ला नवमी । (स्नान दान आदि)

**अक्षयवट**-संज्ञा पुं० प्रयाग और गया में एक बरगद का पेड़, पौराणिक जिसका नाश प्रलय में भी नहीं मानते ।

**अक्षय्य**-वि० अक्षय । अविनाशी ।

**अक्षर**-वि० अविनाशी । नित्य ।
संज्ञा पुं० १. अकारादि वर्ण । हरफ़ । २. आत्मा । ३. ब्रह्म । ४. आकाश । ५. धर्म । ६. तपस्या । ७. मोक्ष । ८. जल ।

**अक्षरशः**-क्रि० वि० एक एक अक्षर । बिलकुल । सब ।

**अक्षरेखा**-संज्ञा स्त्री० वह सीधी रेखा जो किसी गोल पदार्थ के भीतर केंद्र से होकर दोनों पृष्ठों पर लंब रूप से गिरे ।

**अक्षरौटी**-संज्ञा स्त्री० १. वर्णमाला । २. लेख । ३. वे पद्य जो क्रम से वर्णमाला के अक्षरों को लेकर आरंभ होते हैं ।

**अक्षांश**-संज्ञा पुं० १. भूगोल पर उत्तरी और दक्षिणी ध्रुव के अंतर के ३६० समान भागों पर से होती हुई ३६० रेखाएँ जो पूर्व पश्चिम मानी गई हैं । २. वह कोण जहाँ पर क्षितिज का तल पृथ्वी के अक्ष से कटता है । ३. भूमध्य रेखा और किसी नियत स्थान के बीच में याम्योत्तर का पूर्ण झुकाव या अंतर ।

**अक्षि**-संज्ञा स्त्री० आँख । नेत्र ।

**अक्षुण्ण**-वि० बिना टूटा हुआ । समूचा ।

**अक्षोट**-संज्ञा पुं० अखरोट ।

**अक्षोनी***-संज्ञा स्त्री० दे० "अक्षौहिणी" ।

**अक्षोभ**-संज्ञा पुं० क्षोभ का अभाव । शांति ।
वि० १. शांत । २. मोहरहित । ३. निडर ।

**अक्षौहिणी**-संज्ञा स्त्री० पूरी चतुरंगिणी सेना जिसमें १,०६,३५० पैदल, ६५,६१० घोड़े, २१,८७० रथ और २१,८७० हाथी होते थे ।

**अक्स**-संज्ञा पुं० १. प्रतिबिंब छाया । २. तसवीर ।

**अक्सर**-क्रि० वि० दे० "अकसर" ।

**अखंड**-वि० १. जिसके टुकड़े न हों । २. लगातार । ३. बेरोक । निर्विघ्न ।

**अखंडनीय**-वि० १. जिसके टुकड़े न हो सकें । २. जिसके विरुद्ध न कहा जा सके । पुष्ट । युक्तियुक्त ।

**अखंडल**०-वि० १. अखंड । २. समूचा ।
संज्ञा पुं० दे० "आखंडल" ।

**अखड़ैत**-संज्ञा पुं० मल्ल । बलवान् पुरुष ।

**अखती, अखतीज**-संज्ञा स्त्री० दे० "अक्षय तृतीया" ।

**अखनी**-संज्ञा स्त्री० मांस का रसा । शोरबा ।

**अखबार**-संज्ञा पुं० समाचारपत्र । संवादपत्र । खबर का कागज़ ।

**अखरना**-क्रि० स० खलना । बुरा लगना ।

**अखरा***-वि० भूठा । बनावटी ।

की घाटी बनाना। २. मात्रा से अधिक मद्य या नशा पीना।
अटोक॰–वि॰ बिना रोक-टोक का।
अट्टसट्ट–संज्ञा पुं॰ [ अनु॰ ] अनाप-शनाप। व्यर्थ की बात।
अट्टहास–संज्ञा पुं॰ ज़ोर की हँसी।
अट्टालिका–संज्ञा स्त्री॰ अटारी। कोठा।
अट्टी–संज्ञा स्त्री॰ अटेरन पर लपेटा हुआ सूत या ऊन। लच्छा।
अट्ठा–संज्ञा पुं॰ ताश का वह पत्ता जिस पर किसी रंग की आठ बूटियाँ हों।
अट्ठाईस–वि॰ बीस और आठ।
अट्ठानवे–वि॰ एक संख्या। नब्बे और आठ।
अट्ठावन–वि॰ पचास और आठ।
अट्ठासी–वि॰ दे॰ "अठासी"।
अठ*–वि॰ दे॰ "आठ"। (समास में)।
अठई–संज्ञा स्त्री॰ अष्टमी तिथि।
अठकौसल–संज्ञा पुं॰ १. गोष्ठी। पंचायत। २. सलाह। मंत्रणा।
अठखेली–संज्ञा स्त्री॰ विनोद। क्रीड़ा। चुलबुलापन।
अठत्तर–वि॰ दे॰ "अठहत्तर"।
अठन्नी–संज्ञा स्त्री॰ आठ आने का चाँदी का सिक्का।
अठपहला–वि॰ [सं॰ अष्टपटल] आठ कोनेवाला।
अठमासा–संज्ञा पुं॰ दे॰ "अठवाँसा"।
अठमासी–संज्ञा स्त्री॰ [ हिं॰ आठ+ माशा ] आठ माशे का सोने का सिक्का। सावरिन। गिनी।
अठलाना॰–क्रि॰ अ॰ १. ऐंठ दिखलाना। इतराना। २. चोचला करना। ३. मस्ती दिखाना।
अठवाँसा–वि॰ [ सं॰ अष्टमास ] वह गर्भ जो आठ ही महीने में उत्पन्न हो जाय।
संज्ञा पुं॰ १. सीमंत संस्कार। २. वह खेत जो असाढ़ से माघ तक समय समय पर जोता जाय और जिसमें ईख बोई जाय।
अठवारा–संज्ञा पुं॰ आठ दिन का समय। सप्ताह। हफ़्ता।
अठहत्तर–वि॰ सत्तर और आठ। ७८।
अठाई॰†–वि॰ उत्पाती। नटखट।
अठान॰–संज्ञा पुं॰ १. अयोग्य या दुष्कर कर्म। २. बैर। शत्रुता।
अठाना॰†–क्रि॰ स॰ सताना। पीड़ित करना।
क्रि॰ स॰ मचाना। ठानना।
अठारह–वि॰ दस और आठ।
अठासी–वि॰ अस्सी और आठ।
अठिलाना॰–क्रि॰ अ॰ दे॰ "अठलाना"।
अठेल॰–वि॰ बलवान्। ज़ोरावर।
अठोतरी–संज्ञा स्त्री॰ एक सौ आठ दानों की जपमाला।
अड़ंगा–सं॰ टाँग अड़ाना। रुकावट।
अड़ंड॰–वि॰ दे॰ "अदंड्य"।
अड़–संज्ञा पुं॰ [सं॰ हठ] हठ। ज़िद।
अडग–वि॰ न डिगनेवाला।
अड़गड़ा–संज्ञा पुं॰ १. बैलगाड़ियों के ठहरने का स्थान। २. बैलों या घोड़ों की बिक्री का स्थान।
अड़गोड़ा–संज्ञा पुं॰ लकड़ी का टुकड़ा जिसे नटखट चौपायों के गले में बाँधते हैं।
अड़चन–संज्ञा स्त्री॰ कठिनाई। दिक़्क़त।
अड़तालीस–वि॰ चालीस और आठ।
अड़तीस–वि॰ तीस और आठ।

संज्ञा पुं० भूसी मिला हुआ जौ का आटा।

**अखरावट, अखरावटी**–संज्ञा स्त्री० दे० "अखरौटी"।

**अखरोट**–संज्ञा पुं० एक फलदार ऊँचा पेड़ जो भूटान से अफ़ग़ानिस्तान तक होता है।

**अखाड़ा**–संज्ञा पुं० १. कुश्ती लड़ने या कसरत करने के लिये बनाई हुई चौखूँटी जगह। २. साधुओं की सांप्रदायिक मंडली। जमायत। ३. तमाशा दिखानेवालों और गाने-बजानेवालों की मंडली। ४. सभा। दरबार।

**अखिल**–वि० १. संपूर्ण। २. सर्वांगपूर्ण। अखंड।

**अखीर**–संज्ञा पुं० १. अंत। छोर। २. समाप्ति।

**अखूट**–वि० जो न घटे या चुके। अक्षय। बहुत।

**अखैबर**–संज्ञा पुं० अक्षयवट।

**अखोह**–संज्ञा पुं० ऊँची-नीची या ऊबड़-खाबड़ भूमि।

**अखोट, अखोटा**–१. जाँते या चक्की के बीच की खूँटी। किली। २. लकड़ी या लोहे का डंडा जिस पर गड़ारी घूमती है।

**अख्खाह!**–अव्य० उद्वेग या आश्चर्य-सूचक शब्द।

**अख्तियार**–संज्ञा पुं० दे० "इख्तियार"।

**अख्यान***–संज्ञा पुं० दे० "आख्यान"।

**अग**–वि० १. न चलनेवाला। स्थावर। २. टेढ़ा चलनेवाला।
संज्ञा पुं० १. पेड़। वृक्ष। २. पर्वत। ३. सूर्य। ४. साँप।

**अगज**–वि० पर्वत से उत्पन्न।
संज्ञा पुं० १. शिलाजीत। २. हाथी।

**अगड़धत्ता**–वि० १. लंबा-तड़ंगा। ऊँचा। २. श्रेष्ठ।

**अगड़बगड़**–वि० अंड बंड।
संज्ञा पुं० १. बे सिर पैर की बात। प्रलाप। २. अंड बंड काम।

**अगड़ा**†–संज्ञा पुं० अनाजों की बाल जिसमें से दाना झाड़ लिया गया हो।

**अगण**–संज्ञा पुं० छंदःशास्त्र में चार बुरे गण—जगण, रगण, सगण और तगण।

**अगणनीय**–वि० १. न गिनने योग्य। सामान्य। २. अनगिनत।

**अगणित**–वि० जिसकी गणना न हो।

**अगण्य**–वि० १. न गिनने योग्य। २. सामान्य। तुच्छ। ३. असंख्य। बेशुमार।

**अगति**–संज्ञा स्त्री० १. बुरी गति। दुर्दशा। खराबी। २. मृत्यु के पीछे की बुरी दशा। नरक। ३. स्थिरता।

**अगतिक**–वि० जिसकी कहीं गति या ठिकाना न हो। अशरण।

**अगती**–वि० [सं० अगति] बुरी गति-वाला। पापी।
†वि० स्त्री० अगाऊ। पेशगी।
क्रि० वि० आगे से। पहले से।

**अगम**–वि० [सं० अगम्य] १. जहाँ कोई जा न सके। २. विकट। कठिन। ३. बुद्धि के परे। दुर्बोध। ४. अथाह।
* संज्ञा पुं० दे० "आगम"।

**अगमन***–क्रि० वि० आगे। पहले।

**अगमानी***–संज्ञा पुं० अगुआ। नायक। सरदार।
† संज्ञा स्त्री० दे० "अगवानी"।

**अड़दार**-वि० १. अड़ियल। २. ऐंड़दार। ३. मस्त।

**अड़ना**-क्रि० अ० १. रुकना। ठहरना। २. हठ करना।

**अड़बंग**ः†-वि० पुं० १. टेढ़ा-मेढ़ा। २. कठिन। दुर्गम। ३. विलक्षण।

**अडर**ः-वि० निडर। बेख़ौफ़।

**अड़सठ**-वि० साठ और आठ की संख्या।

**अड़हुल**-संज्ञा पुं० देवीफूल। जपा या जवा पुष्प।

**अड़ाड़**-संज्ञा पुं० चौपायों के रहने का हाता।

**अड़ान**-संज्ञा स्त्री० १. रुकने की जगह। २. पड़ाव।

**अड़ाना**-क्रि० स० टिकाना। रोकना। ठहराव। अटकाना।

**अड़ार**-संज्ञा पुं० १. समूह। ढेर। २. ईंधन का ढेर जो बेचने के लिये रक्खा हो।

ः वि० टेढ़ा। तिरछा। आड़ा।

**अड़ियल**-वि० १. अड़कर चलनेवाला। २. सुस्त। मट्ठर। ३. हठी।

**अड़ी**-संज्ञा स्त्री० १. ज़िद। २. रोक।

**अड़ूलना**ः-क्रि० स० जल आदि ढालना। उड़ेलना।

**अड़ूसा**-संज्ञा पुं० एक पौधा जिसके फूल और पत्ते कास, श्वास आदि की औषध हैं।

**अडोल**-वि० १. जो हिले नहीं। अटल। स्थिर। २. स्तब्ध। ठकमारा।

**अड़ोस पड़ोस**-संज्ञा पुं० आस पास। क़रीब।

**अड्डा**-संज्ञा पुं० [सं० अट्टा = ऊँची जगह] १. टिकने की जगह। २. मिलने या इकट्ठा होने की जगह। ३. केंद्र स्थान। कबूतरों की छतरी।

**अढ़तिया**-संज्ञा पुं० १. वह दुकानदार जो ग्राहकों या महाजनों को माल ख़रीदकर भेजता और उनका माल मँगाकर बेचता है। आढ़त करनेवाला। २. दलाल।

**अढ़वना**ः-क्रि० स० आज्ञा देना। काम में लगाना।

**अढ़ुकना**-क्रि० अ० १. ठोकर खाना। २. सहारा लेना।

**अढ़ैया**-संज्ञा पुं० १. २½ सेर की तौल या बाट। २. ढाई गुने का पहाड़ा।

**अणिमा**-संज्ञा स्त्री० अष्ट सिद्धियों में पहली सिद्धि जिससे योगी लोग किसी को दिखाई नहीं पड़ते।

**अणु**-संज्ञा पुं० [सं०] १. छोटा टुकड़ा या कण। २. अत्यंत सूक्ष्म मात्रा।
वि० १. अति सूक्ष्म। अत्यंत छोटा। २. जो दिखाई न दे।

**अणुवादी**-संज्ञा पुं० १. नैयायिक। २. रामानुज का अनुयायी।

**अणुवीक्षण**-संज्ञा पुं० सूक्ष्मदर्शक यंत्र। ख़ुर्दबीन।

**अतंद्रिक**-वि० १. आलस्य-रहित। २. व्याकुल। बेचैन।

**अतः**-क्रि० वि० इस वजह से। इसलिये।

**अतएव**-क्रि० वि० इसलिये। इस हेतु से। इस वजह से।

**अतनु**-वि० शरीर-रहित। बिना देह का।
संज्ञा पुं० अनंग। कामदेव।

**अतर**-संज्ञा पुं० फूलों की सुगंधि का सार। निर्यास। पुष्पसार।

**अगम्य**-वि० १. जहाँ कोई न जा सके। अवघट। २. कठिन। मुश्किल। ३. बहुत। अत्यंत। ४. जिसमें बुद्धि न पहुँचे। ५. बहुत गहरा।

**अगर**-संज्ञा पुं० एक पेड़ जिसकी लकड़ी सुगंधित होती है।
अव्य० यदि। जो।

**अगरई**-वि० श्यामता लिए हुए सुनहले सेंदली रंग का।

**अगरचे**-अव्य० गोकि। यद्यपि।

**अगरबत्ती**-संज्ञा स्त्री० सुगंध के निमित्त जलाने की पतली सींक या बत्ती।

**अगरा***-वि० १. अगला। २. श्रेष्ठ। उत्तम। ३. अधिक।

**अगरु**-संज्ञा पुं० अगर लकड़ी। ऊद।

**अगल बगल**-क्रि० वि० इधर उधर। दोनों ओर। आसपास।

**अगला**-वि० [ स्त्री० अगली ] १. आगे का। सामने का। २. पहले का। ३. पुराना। ४. आगामी। आनेवाला। ५. दूसरा।
संज्ञा पुं० १. अगुआ। २. चतुर आदमी। ३. पुरखा।

**अगवाई**-संज्ञा स्त्री० अगवानी। अभ्यर्थना।
संज्ञा पुं० आगे चलनेवाला।

**अगवाड़ा**-संज्ञा पुं० घर के आगे का भाग। "पिछवाड़ा" का उलटा।

**अगवान**-संज्ञा पुं० [ सं० अग्र+यान ] विवाह में कन्या पक्ष के लोग जो बरात को आगे से जाकर लेते हैं।
संज्ञा स्त्री० दे० "अगवानी"।

**अगवानी**-संज्ञा स्त्री० १. अतिथि के निकट पहुँचने पर उससे सादर मिलना। अभ्यर्थना। पेशवाई। २. विवाह में बरात को आगे से लेने की रीति।
* संज्ञा पुं० अगुआ। नेता।

**अगवाँसी**-संज्ञा स्त्री० १. हल की वह लकड़ी जिसमें फाल लगा रहता है। २. पैदावार में हलवाहे का भाग।

**अगसार***-क्रि० वि० आगे।

**अगस्त**-संज्ञा पुं० दे० "अगस्त्य"।

**अगस्त्य**-संज्ञा पुं० १. एक ऋषि जिन्होंने समुद्र सोखा था। २. एक तारा। ३. एक पेड़ जिसके फूल अर्धचंद्राकार लाल या सफ़ेद होते हैं।

**अगह***-वि० १. हाथ में न आने लायक। चंचल। २. जो वर्णन और चिंतन के बाहर हो। ३. कठिन। मुश्किल।

**अगहन**-संज्ञा पुं० [ वि० अगहनिया, अगहनी ] हेमंत ऋतु का पहला महीना। मार्गशीर्ष। मृगसिर।

**अगहनी**-संज्ञा स्त्री० वह फ़सल जो अगहन में काटी जाती है।

**अगहुँड़**-क्रि० वि० आगे। आगे की ओर।

**अगाऊ**-क्रि० वि० अग्रिम। पेशगी।
*वि० अगला। आगे का।
*क्रि० वि० आगे। पहले। प्रथम।

**अगाड़ा**-संज्ञा पुं० १. कछार। तरी। २. यात्री का वह सामान जो पहले से आगे के पड़ाव पर भेज दिया जाता है। पेशखेमा।

**अगाड़ी**-क्रि० वि० १. आगे। २. पूर्व। पहले।

**अगाध**-वि० १. अथाह। २. बहुत। ३. समझ में न आने योग्य।
संज्ञा पुं० छेद। गड्ढा।

**अगार**-संज्ञा पुं० दे० "आगार"।

**अतरदान**-संज्ञा पुं० इत्र रखने का चाँदी का बरतन।
**अतरसों**-क्रि० वि० १. परसों के आगे का दिन। २. परसों से पहले का दिन।
**अतर्कित**-वि० आकस्मिक। बेसोचा समझा। जो विचार में न आया हो।
**अतर्क्य**-वि० जिस पर तर्क-वितर्क न हो सके।
**अतल**-संज्ञा पुं० सात पातालों में दूसरा पाताल।
**अतलस**-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का रेशमी कपड़ा।
**अतलस्पर्शी**-वि० अथाह।
**अतसी**-संज्ञा स्त्री० अलसी।
**अति**-वि० बहुत। अधिक।
संज्ञा स्त्री० अधिकता। ज्यादती।
**अतिकाय**-वि० स्थूल। मोटा।
**अतिकाल**-संज्ञा पुं० विलंब।
**अतिक्रम**-संज्ञा पुं० नियम या मर्य्यादा का उल्लंघन। विपरीत व्यवहार।
**अतिक्रमण**-संज्ञा पुं० हद के बाहर जाना। बढ़ जाना।
**अतिक्रांत**-वि० [ सं०] हद के बाहर गया हुआ। व्यतीत।
**अतिथि**-संज्ञा पुं० १ घर में आया हुआ अज्ञातपूर्व व्यक्ति। अभ्यागत। मेहमान। पाहुन। २. अग्नि।
**अतिथियज्ञ**-संज्ञा पुं० अतिथि का आदर-सत्कार। अतिथिपूजा।
**अतिपातक**-संज्ञा पुं० पुरुष के लिये माता, बेटी और पतोहू के साथ और स्त्री के लिये पुत्र, पिता और दामाद के साथ गमन।
**अतिबल**-वि० प्रबल। प्रचंड।
**अतिमुक्त**-वि० विषयवासना-रहित।
**अतिरंजन**-संज्ञा पुं० बढ़ा चढ़ाकर कहने की रीति। अत्युक्ति।
**अतिरथी**-संज्ञा पुं० वह जो अकेले बहुतों के साथ लड़ सके।
**अतिरिक्त**-क्रि० वि० सिवाय। अलावा। छोड़कर।
वि० १. शेषबचा हुआ। २. अलग। जुदा। भिन्न।
**अतिरोग**-संज्ञा पुं० यक्ष्मा। छयी।
**अतिवाद**-संज्ञा पुं० १. सच्ची बात। २. कड़ुई बात। ३. डींग। शेखी।
**अतिवृष्टि**-संज्ञा स्त्री० छः ईतियों में से एक। अत्यंत वर्षा।
**अतिशय**-वि० बहुत। ज्यादा।
**अतिशयोक्ति**-संज्ञा स्त्री० एक अलंकार जिसमें किसी वस्तु को बहुत बढ़ाकर वर्णन करते हैं।
**अतिसंध**-संज्ञा पुं० प्रतिज्ञा या आज्ञा का भंग करना।
**अतिसंधान**-संज्ञा पुं० विश्वासघात। धोखा।
**अतिसार**-संज्ञा पुं० एक रोग जिसमें खाया हुआ पदार्थ अँतड़ियों में से पतले दस्तों के रूप में निकल जाता है।
**अतींद्रिय**-वि० जिसका अनुभव इंद्रियों द्वारा न हो। अगोचर। अव्यक्त।
**अतीत**-वि० १. गत। बीता हुआ। २. जुदा। अलग। ३. मृत। मरा हुआ।
क्रि० वि० परे। बाहर।
संज्ञा पुं० संन्यासी। यति। साधु।
**अतीव**-वि० बहुत। अत्यंत।
**अतीस**-संज्ञा पुं० [ सं० ] एक पहाड़ी

क्रि० वि० आगे। पहले।

**अगास**ः–संज्ञा पुं० द्वार के आगे का चबूतरा।

**अगाह**ः–वि० अथाह। बहुत गहरा।
क्रि० वि० आगे से। पहले से।
ःवि० विदित। प्रकट।

**अगाही**†–संज्ञा स्त्री० किसी बात के होने का पहले से संकेत या सूचना।

**अगिन**ः–संज्ञा स्त्री० [ क्रि० अगियाना ] १. आग। २. गौरैया या बया के आकार की एक छोटी चिड़िया। ३. अगिया घास।

**अगिनबोट**–संज्ञा पुं० वह बड़ी नाव जो भाप के इंजिन के ज़ोर से चलती है। स्टीमर। धूम्रपोत।

**अगिनित**ः–वि० दे० "अगणित"।

**अगियाना**–क्रि० अ० अंग का तप उठना। जलन या दाहयुक्त होना।

**अगिया बैताल**–संज्ञा पुं० १. विक्रमादित्य के दो बैतालों में से एक। २. मुँह से लुक या लपट निकालनेवाला भूत। ३. बहुत क्रोधी आदमी।

**अगियार, अगियारी**–संज्ञा स्त्री० आग में सुगंध-द्रव्य डालने की पूजनविधि। धूप देने की क्रिया।

**अगिया सन**–संज्ञा पुं० १. एक प्रकार की घास। २. एक कीड़ा। ३. एक चर्मरोग जिसमें झलकते हुए फफोले निकलते हैं।

**अगिला**†–वि० दे० "अगला"।

**अगुआ**–संज्ञा पुं० १. आगे चलनेवाला। नेता। २. मुखिया। ३. मार्ग बतानेवाला। ४. विवाह की बातचीत ठीक करनेवाला।

**अगुआई**–संज्ञा स्त्री० सरदारी।

**अगुआना**–क्रि० स० अगुआ बनाना।
क्रि० अ० आगे होना। बढ़ना।

**अगुण**–वि० १. रज, तम आदि गुण से रहित। निर्गुण। २. निर्गुणी। मूर्ख।
संज्ञा पुं० अवगुण। दोष।

**अगुरु**–वि० १. हलका। २. जिसने गुरु से उपदेश न पाया हो।
संज्ञा पुं० १. अगर वृक्ष। ऊद। २. शीशम।

**अगुवा**–संज्ञा पुं० दे० "अगुआ"।

**अगूठना**†–क्रि० स० १. ढाकना। २. घेरना।

**अगूठा**–घेरा।

**अगूढ़**–वि० १. जो छिपा न हो। २. स्पष्ट। प्रकट। ३. सहज। आसान।

**अगूता**–क्रि० वि० आगे। सामने।

**अगोचर**–वि० जिसका अनुभव इंद्रियों को न हो।

**अगोट**–संज्ञा पुं० [सं० अग्र+हिं० ओट] १. ओट। आड़। २. आश्रय। आधार।

**अगोटना**–क्रि० स० १. रोकना। २. पहरे में रखना। क़ैद करना। ३. छिपाना।
क्रि० स० १. अंगीकार करना। २. चुनना।
क्रि० अ० १. रुकना। ठहरना। २. फँसना।

**अगोरना**–क्रि० स० १. राह देखना। २. रखवाली या चौकसी करना। ३. रोकना।

**अगोरिया**–संज्ञा पुं० रखवाली करनेवाला। रखवाला।

**अगौढ़**†–संज्ञा पुं० पेशगी। अगाऊ।

**अगौनी**ः–क्रि० वि० आगे।
संज्ञा स्त्री० दे० "अगवानी"।

पौधा जिसकी जड़ दवाओं में काम आती है। विषा। अतिविषा।
अतीसार–संज्ञा पुं० दे० "अतिसार"।
अतुराई॰–संज्ञा स्त्री० १. आतुरता। जल्दी। २. चंचलता।
अतुल–वि० [सं०] १. जिसकी तौल या अंदाज़ न हो सके। बहुत अधिक। २. अनुपम। बेजोड़।
संज्ञा पुं० तिल का पेड़।
अतुलनीय–वि० अपरिमित। अपार। अनुपम।
अतुलित–वि० १. बिना तौला हुआ। २. बहुत अधिक।
अतुल्य–वि० १ असमान। २. अनुपम। बेजोड़।
अतूल॰–वि० दे० "अतुल"।
अतृप्त–वि० [संज्ञा अतृप्ति] १. जो तृप्त या संतुष्ट न हो। २. भूखा।
अतृप्ति–संज्ञा स्त्री० मन न भरने की दशा।
अत्त॰†–संज्ञा स्त्री० अति। अधिकता। ज्यादती।
अत्तार–संज्ञा पुं० १. इत्र या तेल बेचनेवाला। गंधी। २. यूनानी दवा बनाने और बेचनेवाला।
अत्ति॰†–संज्ञा पुं० दे० "अत्त"।
अत्यंत–वि० बहुत अधिक। हद से ज्यादा।
अत्यंतिक–वि० १. समीपी। नज़दीकी। २. बहुत घूमनेवाला।
अत्यम्ल–संज्ञा पुं० इमली।
वि० बहुत खट्टा।
अत्याचार–संज्ञा पुं० १. अन्याय। ज्यादती। २. दुराचार। पाप।
अत्याचारी–वि० अन्यायी। निठुर। ज़ालिम।
अत्याज्य–वि० १. न छोड़ने योग्य। २. जो छोड़ा न जा सके।
अत्युक्ति–संज्ञा स्त्री० बढ़ा चढ़ाकर वर्णन करने की शैली।
अत्र–क्रि० वि० यहाँ। इस जगह।
॰ संज्ञा पुं० "अस्त्र" का अपभ्रंश।
अत्रक–वि० १. यहाँ का। २. इस लोक का। ऐहिक।
अत्रि–संज्ञा पुं० १. सप्तर्षियों में से एक जो ब्रह्मा के पुत्र माने जाते हैं। २. एक तारा जो सप्तर्षि-मंडल में है।
अथऊ†–संज्ञा पुं० वह भोजन जो जैन लोग सूर्यास्त के पहले करते हैं।
अथक–वि० जो न थके। अश्रांत।
अथच–अव्य० और। और भी।
अथना॰–क्रि० अ० अस्त होना। डूबना।
अथरा–संज्ञा पुं० [स्त्री० अथरी] मिट्टी का खुले मुँह का चौड़ा बरतन। नाँद।
अथर्व–संज्ञा पुं० चौथा वेद।
अथर्वन्–संज्ञा पुं० दे० "अथर्व"।
अथर्वनी–संज्ञा पुं० कर्मकांडी। यज्ञ करानेवाला। पुरोहित।
अथवना॰–क्रि० अ० १. अस्त होना। डूबना। २. लुप्त होना। गायब होना।
अथवा–अव्य० एक वियोजक अव्यय जिसका प्रयोग वहाँ होता है जहाँ कई शब्दों या पदों में से किसी एक का ग्रहण अभीष्ट हो। या। वा। किंवा।
अथाई–संज्ञा स्त्री० १. बैठने की जगह बैठक। चौपारा। २. मंडली। सभा। जमावड़ा।
अथाह–वि० १. जिसकी थाह न

हो। बहुत गहरा। २. बहुत अधिक। ३. गंभीर। गूढ़।
संज्ञा पुं० १. गहराई। २. जलाशय। ३. समुद्र।
**अथोर**ः–वि० अधिक। ज़्यादा। बहुत।
**अदंड**–वि० १. सज़ा से बरी। २. जिस पर कर या महसूल न लगे। ३. स्वेच्छाचारी। ४. उद्दंड।
संज्ञा पुं० वह भूमि जिसकी मालगुज़ारी न लगे। मुआफ़ी।
**अदंड्य**–वि० जिसे दंड न दिया जा सके। सज़ा से बरी।
**अदंत**–वि० १. जिसे दाँत न हो। २. बहुत थोड़ी अवस्था का। दुधमुहाँ।
**अदग**–वि० १. बेदाग़। शुद्ध। २. निरपराध। निर्दोष। ३. अछूता। अस्पृष्ट। साफ़।
**अदत्ता**–संज्ञा स्त्री० अविवाहिता कन्या।
**अदद**–संज्ञा स्त्री० संख्या। गिनती।
**अदन**–संज्ञा पुं० १. पैगंबरी मतों के अनुसार स्वर्ग का वह उपवन जहाँ ईश्वर ने आदम को बनाकर रखा था। २. एक बंदरगाह।
**अदना**–वि० १. तुच्छ। २. मामूली।
**अदब**–संज्ञा पुं० शिष्टाचार। क़ायदा।
**अदबदाकर**–क्रि० वि० टेक बाँधकर। अवश्य। ज़रूर।
**अदभ्र**–वि० बहुत। अधिक।
**अदम पैरवी**–संज्ञा स्त्री० किसी मुक़द्दमे में ज़रूरी कार्रवाई न करना।
**अदम्य**–वि० जिसका दमन न हो सके। प्रचंड।
**अदय**–वि० दया-रहित।
**अदरक**–संज्ञा पुं० एक पौधा जिसकी तीक्ष्ण और चरपरी जड़ या गाँठ औषध और मसाले के काम में आती है।
**अदर्शन**–संज्ञा पुं० लोप। विनाश।
**अदर्शनीय**–वि० १. जो देखने लायक न हो। २. कुरूप।
**अदल**–संज्ञा पुं० न्याय। इंसाफ़।
**अदल बदल**–संज्ञा पुं० उलट पुलट।
**अदवान**–संज्ञा स्त्री० चारपाई के पैताने बिनावट को खींचकर कड़ी रखने के लिये उसके छेदों में पड़ी हुई रस्सी। ओनचन।
**अदहन**–संज्ञा पुं० आग पर चढ़ा हुआ वह गरम पानी जिसमें दाल, चावल आदि पकाते हैं।
**अदांत**–वि० जिसे दाँत न आए हों।
**अदांत**–वि० १. जो इंद्रियों का दमन न कर सके। २ उद्दंड।
**अदा**–वि० चुकता। बेबाक़।
संज्ञा स्त्री० हाव भाव।
**अदान**ः–वि० अनजान। नादान। नासमझ।
**अदालत**–संज्ञा स्त्री० [ वि० अदालती ] न्यायालय। कचहरी।
**अदालत दीवानी**–संज्ञा स्त्री० वह अदालत जिसमें संपत्ति या स्वत्व-संबंधी बातों का निर्णय होता है।
**अदालत माल**–संज्ञा स्त्री० वह अदालत जिसमें लगान और मालगुज़ारी संबंधी मुक़द्दमे दायर किए जाते हैं।
**अदालती**–वि० १. अदालत का। २. जो अदालत करे। मुक़द्दमा लड़नेवाला।
**अदावत**–संज्ञा स्त्री० शत्रुता। दुश्मनी। बैर। विरोध।
**अदावती**–वि० जो अदावत रखे।

**अनोखापन**–संज्ञा पुं० [ प्रत्य० ] १. अनूठापन। विलक्षणता। २. सुंदरता।

**अनौचित्य**–संज्ञा पुं० उचित बात का अभाव।

**अन्न**–संज्ञा पुं० १. अनाज। धान्य। दाना। गल्ला। २. पकाया हुआ अन्न। भात।

॰वि० दूसरा। विरुद्ध।

**अन्नकूट**–संज्ञा पुं० एक उत्सव जो कार्त्तिक शुक्ल प्रतिपदा से पूर्णिमा पर्य्यंत किसी दिन होता है।

**अन्नक्षेत्र**–संज्ञा पुं० दे० "अन्नसत्र"।

**अन्नजल**–संज्ञा पुं० १. दाना-पानी। खाना-पानी। खान-पान। २. आब-दाना। जीविका।

**अन्नपूर्णा**–संज्ञा स्त्री० अन्न की अधिष्ठात्री देवी। दुर्गा का एक रूप।

**अन्नप्राशन**–संज्ञा पुं० बच्चों को पहले पहल अन्न चटाने का संस्कार।

**अन्नमय कोश**–संज्ञा पुं० पंचकोशों में से प्रथम। स्थूल शरीर। (वेदांत)

**अन्नसत्र**–संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ भूखों को मुफ्त भोजन दिया जाता है।

**अन्ना**–संज्ञा स्त्री० दाई। धाय।

**अन्य**–वि० दूसरा। भिन्न। गैर।

**अन्यत्र**–वि० और जगह। दूसरी जगह।

**अन्यथा**–वि० १. विपरीत। उलटा। २. असत्य।

अव्य० नहीं तो।

**अन्यपुरुष**–संज्ञा पुं० व्याकरण में वह पुरुष जिसके संबंध में कुछ कहा जाय। जैसे—'वह', 'यह'।

**अन्यमनस्क**–वि० जिसका जी न लगता हो। उदास।

**अन्याय**–संज्ञा पुं० [वि० अन्यायी] न्याय-विरुद्ध आचरण। अनीति।

**अन्यायी**–वि० अन्याय करनेवाला। ज़ालिम।

**अन्योक्ति**–संज्ञा स्त्री [ सं० ] वह कथन जिसका अर्थ साधर्म्य के विचार से कथित वस्तु के अतिरिक्त अन्य वस्तुओं पर घटाया जाय।

**अन्योन्य**–सर्व० परस्पर। आपस में।

**अन्योन्याश्रय**–संज्ञा पुं० [ वि० अन्योन्याश्रित ] परस्पर का सहारा। एक दूसरे की अपेक्षा।

**अन्वय**–संज्ञा पुं० [ वि० अन्वयी ] १. परस्पर संबंध। २. संयोग। मेल। ३. पद्यों के शब्दों को वाक्य-रचना के नियमानुसार यथास्थान रखने का कार्य। ४. वंश। खानदान।

**अन्वित**–वि० युक्त। शामिल।

**अन्वीक्षण**–संज्ञा पुं० १. विचार। २. खोज।

**अन्वीक्षा**–संज्ञा स्त्री० ध्यानपूर्वक देखना।

**अन्वेषक**–वि० [स्त्री० अन्वेषिका] खोजनेवाला।

**अन्वेषण**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अन्वेषणा ] अनुसंधान। खोज। ढूँढ़। तलाश।

**अन्वेषी**–वि० [स्त्री० अन्वेषिणी] खोजनेवाला।

**अन्हवाना**॰–क्रि० स० स्नान कराना।

**अप**–संज्ञा पुं० जल। पानी।

**अपंग**–वि० [सं० अपांग] १. अंगहीन। २. लँगड़ा। लूला।

**अप**–उप० [सं०] उलटा। विरुद्ध। बुरा। अधिक।

सर्व० 'आप' का संक्षिप्त रूप। (यौगिक में) जैसे—अपस्वार्थी। अपकाजी।

अधि–एक संस्कृत उपसर्ग जो शब्दों के पहले लगाया जाता है।

अधिक–वि० १. बहुत। ज़्यादा। २. बचा हुआ। फ़ालतू।

अधिकता–संज्ञा स्त्री० बहुतायत। विशेषता।

अधिक मास–संज्ञा पुं० मलमास। लौंद का महीना।

अधिकरण–संज्ञा पुं० १. आधार। आसरा। सहारा। २. व्याकरण में सातवाँ कारक।

अधिकांग–वि० जिसे कोई अवयव अधिक हो। जैसे—छँगुर।

अधिकांश–संज्ञा पुं० अधिक भाग। ज़्यादा हिस्सा।
वि० बहुत।
क्रि० वि० १. ज़्यादातर २. प्रायः।

अधिकाई✻–संज्ञा स्त्री० १. ज़्यादती। बहुतायत। २. बड़ाई। महिमा।

अधिकार–संज्ञा पुं० १. कार्य्यभार। प्रभुत्व। २. स्वत्व। हक़। ३. कब्ज़ा। ४. शक्ति। ५. योग्यता।
†✻ वि० पुं० अधिक।

अधिकारी–संज्ञा पुं० [स्त्री० अधिकारिणी] १. स्वामी। मालिक। २. हक़दार। ३. योग्यता या क्षमता रखनेवाला।

अधिकृत–वि० अधिकार में आया हुआ।
संज्ञा पुं० अधिकारी। अध्यक्ष।

अधिगत–वि० १. पाया हुआ। २. जाना हुआ।

अधित्यका–संज्ञा स्त्री० पहाड़ के ऊपर की समतल भूमि। ऊँचा पहाड़ी मैदान।

अधिदेव–संज्ञा पुं० [स्त्री० अधिदेवी] इष्टदेव। कुलदेव।

अधिदैव–वि० [सं०] दैविक। आकस्मिक।

अधिनायक–संज्ञा पुं० [स्त्री० अधिनायिका] सरदार। मुखिया।

अधिप–संज्ञा पुं० स्वामी। मालिक।

अधिपति–संज्ञा पुं० [सं०] [स्त्री० अधिपत्नी] नायक। अफ़सर। मुखिया।

अधिमास–संज्ञा पुं० दे० "अधिक मास"।

अधिया–संज्ञा स्त्री० आधा हिस्सा।
संज्ञा पुं० गाँव में आधी पट्टी का मालिक।

अधियाना–क्रि० स० आधा करना।

अधियार–संज्ञा पुं० [स्त्री० अधियारिन] १. किसी जायदाद में आधा हिस्सा। २. आधे का मालिक।

अधियारी–संज्ञा स्त्री० किसी जायदाद में आधी हिस्सेदारी।

अधिरथ–संज्ञा पुं० [सं०] रथ हाँकनेवाला। गाड़ीवान।

अधिराज–संज्ञा पुं० राजा। बादशाह।

अधिरोहण–संज्ञा पुं० चढ़ना। सवार होना।

अधिवास–संज्ञा पुं [वि० अधिवासित] रहने की जगह।

अधिवासी–संज्ञा पुं० निवासी। रहनेवाला।

अधिवेशन–संज्ञा पुं० बैठक। सम्मेलन।

अधिष्ठाता–संज्ञा पुं० [स्त्री० अधिष्ठात्री] १. अध्यक्ष। मुखिया। प्रधान। २. ईश्वर।

अधिष्ठान–संज्ञा पुं० [वि० अधिष्ठित] १. वासस्थान। रहने का स्थान। २.

**अपकर्त्ता**–संज्ञा पुं० [स्त्री० अपकर्त्री] १. हानि पहुँचानेवाला। २. पापी।

**अपकर्म**–संज्ञा पुं० बुरा काम।

**अपकर्ष**–संज्ञा पुं० १. नीचे को खींचना। गिराना। २. अपमान।

**अपकाजी**–वि० स्वार्थी। मतलबी।

**अपकार**–संज्ञा पुं० बुराई। नुकसान। अहित।

**अपकारक**–वि० [सं०] अपकार करनेवाला।

**अपकारी**–वि० [सं० अपकारिन्] [स्त्री० अपकारिणी] हानिकारक।

**अपकीरति**☆–संज्ञा स्त्री० दे० "अपकीर्त्ति"।

**अपकीर्त्ति**–संज्ञा स्त्री० अपयश। अयश। बदनामी। निंदा।

**अपकृत**–वि० [सं०] जिसका अपकार किया गया हो।

**अपकृष्ट**–वि० [संज्ञा अपकृष्टता] १. गिरा हुआ। पतित। २. बुरा। खराब।

**अपक्रम**–संज्ञा पुं० क्रमभंग। गड़बड़। उलट-पलट।

**अपक्व**–वि० [सं०] [संज्ञा अपक्वता] १. बिना पका हुआ। २. अनभ्यस्त।

**अपघात**–संज्ञा पुं० [वि० अपघातक, अपघाती] १. हत्या। हिंसा। २. विश्वासघात।
संज्ञा पुं० आत्महत्या।

**अपच**–संज्ञा पुं० [सं०] अजीर्ण।

**अपचार**–संज्ञा पुं० [सं०] [वि० अपचारी] १. अनुचित बर्त्ताव। २. बुराई। ३. निंदा। अपयश। ४. कुपथ्य।

**अपचाल**☆–संज्ञा पुं० कुचाल।

**अपछरा**☆–संज्ञा स्त्री० दे० "अप्सरा"।

**अपजस**†☆–संज्ञा पुं० दे० "अपयश"।

**अपटन**†–संज्ञा पुं० दे० "उबटन"।

**अपठ**–वि० १. अपढ़। जो पढ़ा न हो। २. मूर्ख।

**अपडर**☆–संज्ञा पुं० भय। शंका।

**अपढ़**–वि० बिना पढ़ा। मूर्ख।

**अपत**☆–वि० १. पत्रहीन। बिना पत्तों का। २. नग्न।
वि० अधम। नीच।
वि० निर्लज्ज।

**अपति**☆–वि० स्त्री० बिना पति की। विधवा।
वि० [सं० अ+पति=गति] पापी। दुष्ट।
संज्ञा स्त्री० १. दुर्गति। २. अनादर।

**अपत्य**–संज्ञा पुं० संतान। औलाद।

**अपथ**–संज्ञा पुं० बीहड़ राह।

**अपथ्य**–वि० जो पथ्य न हो। स्वास्थ्य-नाशक।
संज्ञा पुं० रोग बढ़ानेवाला आहार-विहार।

**अपद्**–संज्ञा पुं० बिना पैर के रेंगनेवाले जंतु। जैसे—साँप, केंचुआ आदि।

**अपद्रव्य**–संज्ञा पुं० [सं०] १. निकृष्ट वस्तु। २. बुरा धन।

**अपन**☆–सर्व० दे० "अपना"। "हम"।

**अपनपौ**☆–संज्ञा पुं० अपनायत। आत्मीयता।

**अपनयन**–संज्ञा पुं० [वि० अपनीत] दूर करना। हटाना।

**अपना**–सर्व० [क्रि० अपनाना] निजका। (तीनों पुरुषों में)
संज्ञा पुं० आत्मीय। स्वजन।

**अपनाना**–क्रि० स० १. अपने अनुकूल करना। २. अपना बनाना। ३. अपने अधिकार में करना।

वह वस्तु जिसमें भ्रम का आरोप हो। जैसे रज्जु में सर्प और शुक्ति में रजत का। ३. अधिकार। शासन। राजसत्ता।
**अधिष्ठित**-वि० १. ठहरा हुआ। स्थापित। २. निर्वाचित। नियुक्त।
**अधीन**-वि० १. आश्रित। मातहत। २. अवलंबित। मुनहसर।
संज्ञा पुं० दास। सेवक।
**अधीनता**-संज्ञा स्त्री० १. परवशता। २. बेबसी।
**अधीर**-वि० पुं० [संज्ञा अधीरता] १. धैर्यरहित। घबराया हुआ। २. बेचैन। ३. उतावला। ४. असंतोषी।
**अधीश, अधीश्वर**-संज्ञा पुं० [स्त्री० अधीश्वरी] मालिक। स्वामी।
**अधूत**-संज्ञा पुं० १. निर्भय। निडर। २. ढीट। ३. उचक्का।
**अधूरा**-वि० [स्त्री० अधूरी] अपूर्ण। जो पूरा न हो।
**अधेड़**-वि० ढलती जवानी का।
**अधेला**-संज्ञा पुं० आधा पैसा।
**अधेली**-संज्ञा स्त्री० रुपए का आधा सिक्का। अठन्नी।
**अधो**-अव्य० दे० "अधः"।
**अधोगति**-संज्ञा स्त्री० पतन। अवनति।
**अधोगामी**-वि० [स्त्री० अधोगामिनी] नीचे जानेवाला।
**अधोमुख**-वि० १. नीचे मुँह किए हुए। २. औंधा। उलटा।
क्रि० वि० औंधा। मुँह के बल।
**अधोवायु**-संज्ञा पुं० अपान वायु। गुदा की वायु। पाद। गोज़।
**अध्यक्ष**-संज्ञा पुं० [सं०] १. स्वामी। मालिक। २. सरदार। मुखिया।
**अध्ययन**-संज्ञा पुं० पठन-पाठन।
**अध्यवसाय**-संज्ञा पुं० लगातार उद्योग।
**अध्यवसायी**-वि० [स्त्री० अध्यवसायिनी] लगातार उद्योग करनेवाला। उद्योगी।
**अध्यात्म**-संज्ञा पुं० ब्रह्मविचार। ज्ञानतत्त्व।
**अध्यापक**-संज्ञा पुं० [स्त्री० अध्यापिका] शिक्षक। गुरु।
**अध्यापकी**-संज्ञा स्त्री० पढ़ाने का काम। मुदर्रिसी।
**अध्यापन**-संज्ञा पुं० पढ़ाने का कार्य।
**अध्याय**-संज्ञा पुं० १. ग्रंथ-विभाग। २. पाठ। सर्ग। परिच्छेद।
**अध्यारोप**-संज्ञा पुं० [सं०] झूठी कल्पना। अन्य में अन्य वस्तु का भ्रम।
**अध्यास**-संज्ञा पुं० अध्यारोप। मिथ्याज्ञान।
**अध्याहार**-संज्ञा पुं० १. तर्क-वितर्क। २. अस्पष्ट वाक्य को स्पष्ट करने की क्रिया।
**अध्यूढ़ा**-संज्ञा स्त्री० वह स्त्री जिसका पति दूसरा विवाह कर ले।
**अध्वर**-संज्ञा पुं० यज्ञ।
**अध्वर्यु**-संज्ञा पुं० यज्ञ में यजुर्वेद का मंत्र पढ़नेवाला ब्राह्मण।
**अन्**-अव्य० अभाव या निषेधसूचक अव्यय। जैसे—अनंत, अनधिकार।
**अनंग**-वि० [स्त्री० अनंगना] बिना शरीर का।
संज्ञा पुं० कामदेव।
**अनंगक्रीड़ा**-संज्ञा स्त्री० [सं०] रति। संभोग।
**अनंगना***-क्रि० अ० [सं०] शरीर की सुध छोड़ना। सुधबुध भुलाना।
**अनंगारि**-संज्ञा पुं० शिव।
**अनंगी**-वि० [स्त्री० अनंगिनी] अंग-

अपनापन–संज्ञा पुं० १. अपनायत। २. आत्माभिमान।
अपनायत–संज्ञा स्त्री० आत्मीयता। अपनापन।
अपभ्रंश–संज्ञा पुं० [वि० अपभ्रंशित] १. पतन। २. विकृति। ३. बिगड़ा हुआ शब्द।
वि० विकृत। बिगड़ा हुआ।
अपमान–संज्ञा पुं० अनादर। बेइज्जती।
अपमानित–वि० निंदित।
अपमानी–वि० [स्त्री० अपमानिनी] निरादर करनेवाला।
अपमृत्यु–संज्ञा स्त्री० कुमृत्यु। अकाल-मृत्यु।
अपयश–संज्ञा पुं० १. अपकीर्त्ति। २. कलंक।
अपरंच–अव्य० १. और भी। २. फिर भी।
अपरंपार॰–वि० जिसका पारावार न हो। असीम। बेहद।
अपर–वि० [स्त्री० अपरा] १. पहला। पूर्व का। २. पिछला। ३. अन्य। दूसरा।
अपरता–संज्ञा स्त्री० परायापन।
संज्ञा स्त्री० भेद-भाव-शून्यता। अपनापन।
॰ † वि० स्वार्थी।
अपरती॰–संज्ञा स्त्री० १. स्वार्थ। २. बेईमानी।
अपरना॰–संज्ञा स्त्री० दे० "अपर्णा"।
क्रि० स० परीक्षा लेना। टोह लेना।
अपरलोक–संज्ञा पुं० परलोक। स्वर्ग।
अपरांत–संज्ञा पुं० पश्चिम का देश।
अपरा–संज्ञा स्त्री० १. लौकिक विद्या। पदार्थविद्या। २. पश्चिम दिशा।
अपराजिता–संज्ञा स्त्री० १. विष्णुक्रांता लता। कोयल। २. दुर्गा।
अपराध–संज्ञा पुं० [वि० अपराधी] १. दोष। कसूर। २. भूल। चूक।
अपराधी–वि० पुं० [सं० अपराधिन्] [स्त्री० अपराधिनी] दोषी।
अपराह्ण–संज्ञा पुं० [सं०] दोपहर के पीछे का काल।
अपरिग्रह–संज्ञा पुं० [सं०] १. दान का न लेना। दान-त्याग। २. विराग।
अपरिचित–वि० [सं०] जिससे परिचय न हो। अनजान।
अपरिच्छिन्न–वि० जिसका विभाग न हो सके।
अपरिपक्व–वि० जो पक्का न हो। कच्चा।
अपरिमित–वि० असीम। बेहद।
अपरिमेय–वि० बेअंदाज़। अकूत।
अपरिहार्य–वि० १. जो किसी उपाय से दूर न किया जा सके। २. जिसके बिना काम न चले।
अपरूप–वि० [सं०] बदशकल। भद्दा।
अपर्णा–संज्ञा स्त्री० पार्वती।
अपलक्षण–संज्ञा पुं० कुलक्षण।
अपवर्ग–संज्ञा पुं० मोक्ष। निर्वाण।
अपवश॰–वि० अपने अधीन। अपने वश का।
अपवाद–संज्ञा पुं० वह नियम जो व्यापक नियम से विरुद्ध हो।
अपवादक, अपवादी–वि० [सं०] १. निंदक। २. विरोधी। बाधक।
अपवारण–संज्ञा पुं० [वि० अपवारित] १. रोक। आड़। २. हटाने या दूर करने का कार्य।
अपविद्ध–वि० त्यागा हुआ।
संज्ञा पुं० वह पुत्र जिसको उसके माता-

रहित। बिना देह का।
संज्ञा पुं० १. ईश्वर। २. कामदेव।
**अनंत**–वि० जिसका अंत या पार न हो। असीम।
संज्ञा पुं० १. विष्णु। २. शेषनाग। ३. लक्ष्मण। ४. बलराम। ५. आकाश। ६. बाहु का एक गहना। ७. सूत का गंडा जिसे भादों सुदी चतुर्दशी या अनंत-व्रत के दिन बाहु में पहनते हैं।
**अनंतचतुर्दशी**–संज्ञा स्त्री० भाद्र शुक्ल चतुर्दशी।
**अनंतर**–क्रि० वि० १. पीछे। उपरांत। २. लगातार।
**अनंता**–वि० स्त्री० जिसका अंत या पारावार न हो।
संज्ञा स्त्री० १. पृथ्वी। २. पार्वती। ३. कलियारी। ४. अनंतमूल। ५. दूब। ६. पीपर। ७. अनंतसूत्र।
**अनंभ**–वि० बिना पानी का।
⊙ वि० निर्विघ्न। बाधारहित।
**अन**⊙–क्रि० वि० बिना। बग़ैर।
वि० अन्य। दूसरा।
**अनअहिवात**–संज्ञा पुं० वैधव्य।
**अनऋतु**–संज्ञा स्त्री० १. विरुद्ध ऋतु। बेमौसिम। २. ऋतु के विरुद्ध कार्य।
**अनक**⊙–संज्ञा पुं० दे० "आनक"।
**अनकना**⊙–क्रि० स० सुनना।
**अनकहा**–वि० [स्त्री० अनकही] बिना कहा हुआ।
**अनख**–संज्ञा पुं० १. क्रोध। २. दुःख। ३. ईर्ष्या। ४. झंझट। ५. डिठौना।
वि० बिना नख का।
**अनखना**⊙–क्रि० अ० क्रोध करना। रुष्ट होना। रिसाना।
**अनखाना**⊙–क्रि० अ० क्रोध करना। रिसाना। रुष्ट होना।
क्रि० स० अप्रसन्न करना। नाराज़ करना।
**अनखी**⊙†–वि० क्रोधी। जो जल्दी नाराज़ हो।
**अनगढ़**–वि० १. बिना गढ़ा हुआ। २. स्वयंभू। ३. बेडौल।
**अनगन**⊙–वि० [स्त्री० अनगनी] अग-णित। बहुत।
**अनगवना**–क्रि० अ० रुककर देर करना। जान बूझकर विलंब करना।
**अनगाना**–क्रि० अ० दे० "अन-गवना"।
**अनगिन**–वि० दे० "अनगिनत"।
**अनगिनत**–वि० जिसकी गिनती न हो। असंख्य।
**अनगैरी**⊙–वि० ग़ैर। पराया।
**अनघेरी**⊙–वि० बिना बुलाया हुआ। अनिमंत्रित।
**अनघोर**⊙–संज्ञा पुं० अँधेर। अत्या-चार। ज्यादती।
**अनजान**–वि० १. अज्ञानी। नादान। २. अपरिचित।
**अनट**⊙–संज्ञा पुं० उपद्रव। अनीति। अन्याय।
**अनत**⊙–क्रि० वि० और कहीं। दूसरी जगह में।
**अनति** [सं०] कम। थोड़ा।
**अनदेखा**–वि० पुं० [स्त्री० अनदेखी] बिना देखा हुआ।
**अनधिकार**–संज्ञा पुं० [सं०] १. अधि-कार का अभाव। २. बेबसी। ला-चारी। ३. अयोग्यता।
वि० १. अधिकाररहित। २. अयोग्य।
**अनधिकारी**–वि० १. जिसे अधिकार न हो। २. अयोग्य।

पिता ने त्याग दिया हो और किसी दूसरे ने पुत्रवत् पाला हो। (स्मृति)
अपव्यय-संज्ञा पुं० निरर्थक व्यय। फ़जूलखर्ची।
अपव्ययी-वि० अधिक खर्च करनेवाला। फ़जूलखर्च।
अपशकुन-संज्ञा पुं० कुसगुन। असगुन।
अपशब्द-संज्ञा पुं० १. अशुद्ध शब्द। २. गाली।
अपसर्जन-संज्ञा पुं० विसर्जन। त्याग।
अपसोस*-संज्ञा पुं० दे० "अफ़सोस"।
अपस्नान-संज्ञा पुं० [ वि० अपस्नात ] वह स्नान जो प्राणी के कुटुंबी उसके मरने पर करते हैं। मृतक-स्नान।
अपस्मार-संज्ञा पुं० एक रोग जिसमें रोगी काँपकर पृथ्वी पर मूर्च्छित हो गिर पड़ता है। मिरगी।
अपस्वार्थी-वि० मतलबी। खुदग़रज़।
अपहृत-वि० १. नष्ट किया हुआ। मारा हुआ। २. दूर किया हुआ।
अपहरण-संज्ञा पुं० [ वि० अपहरणीय, अपहृत, अपहर्ता] १. छीनना। हर लेना। २. चोरी। ३. छिपाव। संगोपन।
अपहर्ता-संज्ञा पुं० [सं०] १ छीननेवाला। हर लेनेवाला। २. चोर।
अपहास-संज्ञा पुं० [ सं० ] उपहास।
अपह्नव-संज्ञा पुं० [सं०] १. छिपाव। दुराव। २. मिस। बहाना। टाल-मटूल
अपह्नुति-संज्ञा स्त्री० [सं०] १. दुराव। छिपाव। २. बहाना। टाल-मटूल।
अपांग-संज्ञा पुं० [ सं० ] आँख का कोना। आँख की कोर। कटाक्ष। *वि० अंगहीन। अंगभंग।
अपात्र-वि० [ सं० ] १. अयोग्य। २. कुपात्र।
अपादान-संज्ञा पुं० [ सं० ] १. व्याकरण में पाँचवाँ कारक जिससे एक वस्तु से दूसरी वस्तु की क्रिया का प्रारंभ सूचित होता है। इसका चिह्न 'से' है। जैसे—"घर से"। २. अलगाव।
अपान-संज्ञा पुं० १. आत्मभाव। २. आपा। ३. सुध। होश। * सर्व० दे० "अपना"।
अपार-वि० सीमारहित। अनंत।
अपाव*-संज्ञा पुं० अन्याय। उपद्रव।
अपावन-वि० पुं० [ स्त्री० अपावनी ] अपवित्र। अशुद्ध।
अपाहिज-वि० १. अंगभंग। २. काम करने के अयोग्य। ३. आलसी।
अपि-अव्य० १. भी। ही। २. निश्चय। ठीक।
अपितु-अव्य० १. किंतु। २. बल्कि।
अपील-संज्ञा स्त्री० निवेदन।
अपुत्र-वि० निःसंतान। पुत्रहीन।
अपूत-वि० अपवित्र। अशुद्ध। *वि० पुत्रहीन। निपूता। *संज्ञा पुं० कुपूत। बुरा लड़का।
अपूर*-वि० पूरा। भरपूर।
अपूरना*-क्रि० स० १. भरना। २. फूँकना। बजाना। (शंख)
अपूरा*-संज्ञा पुं० [ स्त्री० अपूरी ] भरा हुआ। फैला हुआ। व्याप्त।
अपूर्ण-वि० १. जो पूर्ण या भरा न हो। २. अधूरा।
अपूर्णभूत-संज्ञा पुं० व्याकरण में क्रिया का वह भूत काल जिसमें क्रिया की समाप्ति न पाई जाय। जैसे—वह खाता था।

**अनध्याय**–संज्ञा पुं० १. वह दिन जिसमें शास्त्रानुसार पढ़ने पढ़ाने का निषेध हो। (अमावस्या, परिवा, अष्टमी, चतुर्दशी और पूर्णिमा।) २. छुट्टी का दिन।

**अनन्नास**–संज्ञा पुं० रामबाँस की तरह का एक छोटा पौधा जिसके डंठल के अंकुरों की गाँठ खटमीठी और खाने योग्य होती है।

**अनन्य**–वि० [स्त्री० अनन्या] अन्य से संबंध न रखनेवाला। एकनिष्ठ। एक ही में लीन। जैसे, अनन्य भक्त। संज्ञा पुं० विष्णु का एक नाम।

**अनन्वित**–वि० १. असंबद्ध। पृथक्। २. अंडबंड।

**अनपच**–संज्ञा पुं० अजीर्ण। बदहज़मी।

**अनपढ़**–वि० बेपढ़ा। मूर्ख। निरक्षर।

**अनपेख**–वि० बेपरवा।

**अनपेक्षित**–वि० जिसकी परवा न हो। जिसकी चाह न हो।

**अनबन**–संज्ञा पुं० बिगाड़। विरोध। खटपट। ❊ वि० भिन्न भिन्न। नाना। विविध।

**अनबिधा**–वि० बिना बेधा या छेद किया हुआ। जैसे, अनबिधा मोती।

**अनबोल**–वि० १. न बोलनेवाला। २. चुप्पा। ३. गूँगा।

**अनबोलता**–वि० गूँगा। बेज़बान। (पशु)

**अनब्याहा**–वि० [स्त्री० अनब्याही] अविवाहित। क्वाँरा।

**अनभल**❊–संज्ञा पुं० बुराई। हानि। अहित।

**अनभिज्ञ**–वि० [स्त्री० अनभिज्ञा, संज्ञा अनभिज्ञता] १. अज्ञ। मूर्ख। २. अपरिचित।

**अनभिज्ञता**–संज्ञा स्त्री० अज्ञता। अनाड़ीपन।

**अनभ्यस्त**–वि० १. जिसका अभ्यास न किया गया हो। २. जिसने अभ्यास न किया हो। अपरिपक्व।

**अनभ्यास**–संज्ञा पुं० अभ्यास का अभाव। मश्क़ न होना।

**अनमन, अनमना**–वि० उदास। अस्वस्थ।

**अनमिख**❊–वि०, संज्ञा पुं० दे० "अनिमिष"।

**अनमिल**❊–वि० बेमेल। बेजोड़। असंबद्ध।

**अनमीलना**❊–क्रि० स० आँख खोलना।

**अनमेल**–वि० १. बेजोड़। असंबद्ध। २. बिना मिलावट का। विशुद्ध।

**अनमोल**–वि० १. अमूल्य। २. मूल्यवान्। ३. सुंदर। उत्तम।

**अनय**–संज्ञा पुं० १. अमंगल। २. अन्याय।

**अनरस**–संज्ञा पुं० १. रसहीनता। शुष्कता। २. रुखाई। ३. मनमोटाव। अनबन।

**अनरसा**❊–वि० अनमना। माँदा। बीमार।

**अनराता**❊–वि० १. बिना रँगा हुआ। सादा। २. प्रेम में न पड़ा हुआ।

**अनरीति**–संज्ञा स्त्री० कुरीति। कुचाल।

**अनरूप**❊–वि० १. कुरूप। बदसूरत। २. असमान।

**अनर्गल**–वि० १. बेरोक। बेधड़क। २. व्यर्थ। अंडबंड। ३. लगातार।

**अनर्घ**–वि० १. बहुमूल्य। क़ीमती। २. कम क़ीमत का। सस्ता।

**अपूर्व**–वि० १. जो पहले न रहा हो। २. अद्भुत। ३. उत्तम। श्रेष्ठ।

**अपेक्षा**–संज्ञा स्त्री० [वि० अपेक्षित] १. आकांक्षा। इच्छा। २. आवश्यकता। ३. आश्रय। ४. तुलना। मुकाबिला।

**अपेक्षाकृत**–अव्य० मुकाबिले में। तुलना में।

**अपेक्षित**–वि० जिसकी अपेक्षा हो। जिसकी आवश्यकता हो।

**अपेय**–वि० न पीने योग्य।

**अपेल**ॐ–वि० जो हटे या टले नहीं। अटल।

**अप्रकृत**–वि० १. अस्वाभाविक। २. बनावटी।

**अप्रतिभ**–वि० १. प्रतिभाशून्य। २. स्फूर्तिशून्य। ३. मतिहीन। निर्बुद्धि। ४. लजीला।

**अप्रतिम**–वि० अद्वितीय। अनुपम।

**अप्रमेय**–वि० १. जो नापा न जा सके। २. जो प्रमाण से न सिद्ध हो सके।

**अप्रयुक्त**–वि० जो काम में न लाया गया हो।

**अप्रसन्न**–वि० १. असंतुष्ट। नाराज़। २. खिन्न। दुखी। उदास।

**अप्रसिद्ध**–वि० जो प्रसिद्ध न हो। अविख्यात।

**अप्रस्तुत**–वि० जो प्रस्तुत या मौजूद न हो।
संज्ञा पुं० उपमान।

**अप्राकृत**–वि० अस्वाभाविक। असाधारण।

**अप्राप्तव्यवहार**–वि० [सं०] सोलह वर्ष से कम का (बालक)। नाबालिग़।

**अप्राप्य**–वि० जो प्राप्त न हो सके।

**अप्रामाणिक**–वि० [स्त्री० अप्रामाणिकी] १. जो प्रमाण से सिद्ध न हो। २. ऊटपटाँग।

**अप्रासंगिक**–वि० प्रसंग-विरुद्ध।

**अप्रिय**–वि० पुं० अरुचिकर।

**अप्सरा**–संज्ञा स्त्री० १. वेश्याओं की एक जाति। २. स्वर्ग की वेश्या। इंद्र की सभा में नाचनेवाली देवांगना। ३. परी।

**अफ़ग़ान**–संज्ञा पुं० अफ़ग़ानिस्तान का रहनेवाला। काबुली।

**अफ़यून**–संज्ञा स्त्री० दे० "अफ़ीम"।

**अफरा**–संज्ञा पुं० अजीर्ण या वायु से पेट फूलना।

**अफराना**ॐ–क्रि० अ० भोजन से तृप्त करना।

**अफ़वाह**–संज्ञा स्त्री० उड़ती ख़बर। किंवदंती। गप्प।

**अफ़सर**–संज्ञा पुं० अधिकारी। हाकिम।

**अफ़साना**–संज्ञा पुं० क़िस्सा। कहानी। कथा।

**अफ़सोस**–संज्ञा स्त्री० शोक। रंज। पछतावा।

**अफ़ीम**–संज्ञा स्त्री० पोस्त के ढोंढ़ का गोंद जो कड़ुआ, मादक और विष होता है।

**अफ़ीमची**–संज्ञा पुं० वह पुरुष जिसे अफ़ीम खाने की लत हो।

**अब**–क्रि० वि० इस समय। इस क्षण। इस घड़ी।

**अबधू**ॐ–वि० अज्ञानी। अबोध।
संज्ञा पुं० त्यागी। विरागी।

**अबध्य**–वि० [स्त्री० अबध्या] १. जिसे

**अनर्थ**–संज्ञा पुं० १. उलटा मतलब। २. नुकसान। ३. विपद्। अनिष्ट।
**अनर्थक**–वि० [ सं० ] व्यर्थ। बेमतलब। बेफ़ायदा।
**अनल**–संज्ञा पुं० १. अग्नि। आग। २. तीन की संख्या।
**अनल्प**–वि० बहुत। अधिक।
**अनलमुख**–संज्ञा पुं० १. देवता। २. ब्राह्मण।
**अनलस**–वि० आलस्यरहित। फुर्तीला। चैतन्य।
**अनवच्छिन्न**–वि० अखंडित। अटूट।
**अनवट**–संज्ञा पुं० पैर के अँगूठे में पहनने का एक प्रकार का छल्ला।
संज्ञा पुं० कोल्हू के बैल की आँखों के ढक्कन। ढोका।
**अनवद्य**–वि० [ सं० ] निर्दोष।
**अनवधान**–संज्ञा पुं० असावधानी।
**अनवधि**–वि० असीम। बेहद।
क्रि० वि० सदैव। हमेशा।
**अनवरत**–क्रि० वि० [सं०] निरंतर। हमेशा।
**अनवासना**–क्रि० वि० नए बरतन को पहले पहल काम में लाना।
**अनवाँसा**–संज्ञा पुं० कटी हुई फ़सल का एक बड़ा मुट्ठा या पूला। अँवासा।
**अनवाँसी**–संज्ञा स्त्री० एक बिस्वे का $\frac{1}{20}$ भाग। बिस्वाँसी का बीसवाँ हिस्सा।
**अनशन**–संज्ञा पुं० उपवास। अन्नत्याग। निराहार व्रत।
**अनश्वर**–वि० नष्ट न होनेवाला।
**अन-सखरी**–संज्ञा स्त्री० पक्की रसोई। घी में पका हुआ भोजन।
**अनसुना**–वि० बेसुना। बिना सुना हुआ।
**अनसूया**–संज्ञा स्त्री० १. पराए गुण में दोष न देखना। २. ईर्ष्या का अभाव। ३. अत्रि मुनि की स्त्री।
**अनहद-नाद**–संज्ञा पुं० दे० "अनाहत"।
**अनहित**–संज्ञा पुं० १. अहित। बुराई। २. शत्रु।
**अनहोता**–वि० १. दरिद्र। ग़रीब। २. अलौकिक। अचंभे का।
**अनहोनी**–वि० स्त्री० न होनेवाली। अलौकिक।
संज्ञा स्त्री० अलौकिक बात।
**अनाकानी**–संज्ञा स्त्री० सुनी अनसुनी करना।
**अनाखर्**–वि० बेडौल। बेढंगा।
**अनागत**–वि० न आया हुआ। अनुपस्थित।
क्रि० वि० अचानक। सहसा।
**अनाचार**–संज्ञा पुं० १. दुराचार। निंदित आचरण। २. कुरीति। कुप्रथा।
**अनाज**–संज्ञा पुं० अन्न। दाना। गल्ला।
**अनाड़ी**–वि० १. नासमझ। २. जो निपुण न हो। अकुशल।
**अनात्म**–वि० आत्मरहित। जड़।
संज्ञा पुं० आत्मा का विरोधी पदार्थ। अचित्। जड़।
**अनाथ**–वि० १. बिना मालिक का। २. असहाय। ३. दीन। दुखी।
**अनाथालय**–संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ दीन दुखियों और असहायों का पालन हो। यतीमख़ाना।
**अनाथाश्रम**–संज्ञा पुं० दे० "अनाथालय"।
**अनादर**–संज्ञा पुं० आदर का अभाव। निरादर।

**अभिनिवेश**–संज्ञा पुं० १. प्रवेश। २. मनोयोग। ३. तत्परता।

**अभिनीत**–वि० १. निकट लाया हुआ। २. सुसज्जित। ३. अभिनय किया हुआ। खेला हुआ। (नाटक)।

**अभिनेता**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अभिनेत्री ] अभिनय करनेवाला व्यक्ति। स्वाँग दिखानेवाला पुरुष। नट। ऐक्टर।

**अभिनेय**–वि० खेलने योग्य (नाटक)।

**अभिन्न**–वि० [संज्ञा अभिन्नता] जो भिन्न न हो। एकमय।

**अभिप्राय**–संज्ञा पुं० [ वि० अभिप्रेत ] आशय। मतलब।

**अभिभावक**–वि० १. अभिभूत या पराजित करनेवाला। २. रक्षक। सरपरस्त।

**अभिभूत**–वि० १. पराजित। हराया हुआ। २. विचलित।

**अभिमत**–वि० १. मनोनीत। वांछित। २. सम्मत। राय के मुताबिक। संज्ञा पुं० १. मत। सम्मति। राय। २. विचार। ३. मनचाही बात।

**अभिमति**–संज्ञा स्त्री० १. अभिमान। गर्व। अहंकार। २. राय। विचार।

**अभिमन्यु**–संज्ञा पुं० अर्जुन के पुत्र का नाम।

**अभिमान**–संज्ञा पुं० वि० [अभिमानी] अहंकार।

**अभिमानी**–वि० [ स्त्री० अभिमानिनी ] घमंडी।

**अभिमुख**–क्रि० वि० सामने।

**अभियुक्त**–वि० [स्त्री० अभियुक्ता] जिस पर अभियोग चलाया गया हो।

**अभियोक्ता**–वि० [ स्त्री० अभियोक्त्री ] अभियोग उपस्थित करनेवाला। वादी। मुद्दई।

**अभियोग**–संज्ञा पुं० १. किसी के किए हुए दोष या हानि के विरुद्ध न्यायालय में निवेदन। नालिश। २. मुकद्दमा।

**अभियोगी**–वि० अभियोग चलानेवाला। नालिश करनेवाला। फ़रियादी।

**अभिरना**ः–क्रि० अ० [ सं० अभि + रण = युद्ध] १. भिड़ना। २. टेकना। क्रि० स० भिड़ाना।

**अभिराम**–वि० [ स्त्री० अभिरामा ] मनोहर।

**अभिरुचि**–संज्ञा स्त्री० चाह। पसंद।

**अभिलषित**–वि० वांछित। चाहा हुआ।

**अभिलाखना**ः–क्रि० स० इच्छा करना। चाहना।

**अभिलाखा**ः–संज्ञा स्त्री० दे० "अभिलाषा"।

**अभिलाष**–संज्ञा पुं० इच्छा।

**अभिलाषा**–संज्ञा स्त्री० कामना। चाह।

**अभिलाषी**–वि० [ स्त्री० अभिलाषिणी ] इच्छा करनेवाला। आकांक्षी।

**अभिवंदन**–संज्ञा पुं० १. प्रणाम। २. स्तुति।

**अभिवादन**–संज्ञा पुं० १. वंदना। २. स्तुति।

**अभिव्यंजक**–वि० प्रकट करनेवाला।

**अभिव्यक्त**–वि० प्रकट या ज़ाहिर किया हुआ।

**अभिव्यक्ति**–संज्ञा स्त्री० प्रकाशन।

**अभिशाप**–संज्ञा पुं० १. शाप। २. मिथ्या दोषारोपण।

**अभिषंग**–संज्ञा पुं० १. पराजय। २. निंदा। ३. झूठा दोषारोपण।

**अनादि**–वि० जिसका आदि न हो। जो सब दिन से हो।

**अनादृत**–वि० जिसका अनादर हुआ हो। अपमानित।

**अनाना**%–क्रि० स० मँगाना।

**अनाप-शनाप**–संज्ञा पुं० १. ऊट-पटाँग। २. निरर्थक बकवाद।

**अनाम**–वि० [ सं० ] [ स्त्री० अनामा ] १. बिना नाम का। २. अप्रसिद्ध।

**अनामय**–वि० १. रोगरहित। तंदुरुस्त। २. निर्दोष।
संज्ञा पुं० १. तंदुरुस्ती। २. कुशल-क्षेम।

**अनामिका**–संज्ञा स्त्री० कनिष्ठा और मध्यमा के बीच की उँगली।

**अनायास**–क्रि० वि० बिना प्रयास। अचानक।

**अनार**–संज्ञा पुं० एक पेड़ और उसके फल का नाम। दाड़िम।

**अनारदाना**–संज्ञा पुं० १. खट्टे अनार का सुखाया हुआ दाना। २. रामदाना।

**अनार्य**–संज्ञा पुं० १. वह जो आर्य न हो। २. म्लेच्छ।

**अनावश्यक**–वि० [संज्ञा अनावश्यकता] जिसकी आवश्यकता न हो।

**अनावृत**–वि० जो ढँका न हो। खुला।

**अनावृष्टि**–संज्ञा स्त्री० वर्षा का अभाव। सूखा।

**अनाश्रय**–वि० निराश्रय। अनाथ। दीन।

**अनाश्रित**–वि० बेसहारा।

**अनास्था**–संज्ञा स्त्री० १. आस्था का अभाव। २. अनादर।

**अनाहत**–वि० जिस पर आघात न हुआ हो।
संज्ञा पुं० १. शब्दयोग में वह शब्द जो दोनों हाथों के अँगूठों से दोनों कानों को बन्द करने से सुनाई देता है। २. हठयोग के अनुसार शरीर के भीतर के छः चक्रों में से एक।

**अनाहार**–संज्ञा पुं० भोजन का अभाव या त्याग।
वि० निराहार। जिसने कुछ खाया न हो।

**अनाहूत**–वि० बिना बुलाया हुआ।

**अनिच्छा**–संज्ञा स्त्री० इच्छा का अभाव। अरुचि।

**अनिच्छित**–वि० १. जिसकी इच्छा न हो। अनचाहा। २. अरुचिकर।

**अनिंद्य**–वि० पुं० [ सं० ] जो निंदा के योग्य न हो। उत्तम।

**अनित्य**–वि० [ स्त्री० अनित्या। संज्ञा अनित्यत्व, अनित्यता ] १. जो सब दिन न रहे। २. नश्वर।

**अनिद्र**–वि० निद्रारहित। जिसे नींद न आवे।
संज्ञा पुं० नींद न आने का रोग।

**अनिमा**%–संज्ञा स्त्री० दे० "अणिमा"।

**अनिमिष, अनिमेष**–वि० स्थिर दृष्टि। टकटकी के साथ।
क्रि० वि० १. बिना पलक गिराए। एक टक। २. निरंतर।

**अनियंत्रित**–वि० बिना रोक टोक का।

**अनियमित**–वि० [ सं० ] १. नियम-रहित। अव्यवस्थित। २. अनिश्चित।

**अनियारा**%–वि० [ स्त्री० अनियारी ] नुकीला। पैना। धारदार। तीक्ष्ण।

**अनिरुद्ध**–वि० [सं०] जो रोका हुआ न हो। बेरोक।

४. आलिंगन। ५. शपथ। ६. भूत-प्रेत का आवेश। ७. शोक।

**अभिषिक्त**–वि० [ स्त्री० अभिषिक्ता ] जिसका अभिषेक हुआ हो।

**अभिषेक**–संज्ञा पुं० [ सं० ] १. जल से सिंचन। छिड़काव। २. मंत्र से जल छिड़ककर राजपद पर बैठाना।

**अभिसंधि**–संज्ञा स्त्री० १. वंचना। धोखा। २. कुचक्र। षड्यंत्र।

**अभिसरण**–संज्ञा पुं० १. आगे जाना। २. प्रिय से मिलने के लिये जा[ना]।

**अभिसार**–संज्ञा पुं० [वि० अभि[सारिका] अभिसारी ] प्रिय से मिलने [के लिये] नायिका या नायक का सं[केतस्थान] में जाना।

**अभिसारिका**–संज्ञा स्त्री० संकेत-स्थान में प्रि[य से मिलने के] लिये स्वयं जाय य[ा...]

**अभिसारिणी**–[संज्ञा स्त्री०] अभि सारिका।

**अभिसार**[...] १. सा[...] मि[...]

[...]ान। [...]वह तिथि [...]हो। [...]स्कार। अप-[...]श्रय। भाग। [...] [ सं० ] १. जिसके अवयव हों। २. कुल।

[अव]**राधक**–वि० आराधना करने-वाला।

**अवराधन**–संज्ञा पुं० उपासना। पूजा।

**अवरुद्ध**–वि० रुँधा या रुका हुआ।

**अवरूढ़**–वि० ऊपर से नीचे आया हुआ। उतरा हुआ।

**अवरेखना**ः–क्रि० स० [ सं० अव-लेखन ] १. उरेहना। लिखना। २. देखना। कल्पना करना।

**अवरेब**–संज्ञा पुं० तिरछी चाल।

**यौ०**—अवरेबदार = तिरछी काट का। २. पेच। उलझन।

**अवरोध**–संज्ञा पुं० १. रुकावट। २. घेर लेना। ३. अनुरोध।

**अवरोधक**–वि० रोकनेवाला।

**अवरोधी**–वि० [ स्त्री० अवरोधिनी ] अवरोध करनेवाला।

**अवरोह**–संज्ञा पुं० १. उतार। २. अवनति।

**अवरोहण**–संज्ञा पुं० [ वि० अवरोहक, अवरोहित, अवरोही ] नीचे की ओर जाना।

ः क्रि० स० रोकना।

**अवरोही (स्वर)**–संज्ञा पुं० वह स्वर-साधन जिसमें पहले षड्ज का उच्चारण हो, फिर निषाद से षड्ज तक क्रमानुसार उतरते हुए स्वर निकलें। विलोम। आरोही का उलटा।

**अवर्ण**–वि० १. वर्णरहित। २. बुरे रंग का। ३. वर्ण-धर्म-रहित।

**अवर्ण्य**–वि० जो वर्णन के योग्य न हो।

**अवलंघना**–क्रि० स० लाँघना।

**अवलंब**–संज्ञा पुं० आश्रय।

**अवलंबन**–संज्ञा पुं० [ सं० ] [ वि० अवलंबित, अवलंबी ] १. आधार। २. धारण। ग्रहण।

**अवलंबित**–वि० [ सं० ] १. सहारे पर स्थित। २. निर्भर।

**अवलंबी**–वि० पुं० [स्त्री० अवलंबिनी] १. सहारा लेनेवाला। २. सहारा देनेवाला।

**अवली**ः–संज्ञा स्त्री० १. पंक्ति। २. समूह। झुंड।

**अवलीक**ः–वि० पापशून्य। शुद्ध।

**अवलेखना**–क्रि० स० [सं० अवलेखन] खोदना। खुरचना।

**अवलेप**–संज्ञा पुं० [सं० अवलेपन] उब-टन। लेप।

संज्ञा पुं० श्रीकृष्ण के पौत्र और प्रद्युम्न के पुत्र जिनको ऊषा ब्याही थी।

**अनिर्दिष्ट**–वि० १. जो बताया न गया हो। २. अनिश्चित। ३. असीम।

**अनिर्वचनीय**–वि० जिसका वर्णन न हो सके।

**अनिल**–संज्ञा पुं० वायु। हवा।

**अनिलकुमार**–संज्ञा पुं० हनुमान्।

**अनिवार्य**–वि० १. जिसका निवारण न हो। २. जिसके बिना काम न चल सके।

**अनिष्ट**–वि० जो इष्ट न हो। अनभिलषित।
संज्ञा पुं० अमंगल। अहित। बुराई। खराबी।

**अनी**–संज्ञा स्त्री० १. नोक। सिरा। कोर। २. किसी चीज़ का अगला सिरा।
संज्ञा स्त्री० [ सं० अनीक=समूह ] १. समूह। झुंड। दल। २. सेना। फ़ौज।
संज्ञा स्त्री० ग्लानि।

**अनीक**–संज्ञा पुं० [सं०] सेना। फ़ौज।

**अनीति**–संज्ञा स्त्री० [सं०] १. अन्याय। २. शरारत। ३. अंधेर।

**अनीश**–वि० [स्त्री० अनीशा] १. बिना मालिक का। २. अनाथ। ३. सबसे श्रेष्ठ।
संज्ञा पुं० १. विष्णु। २. जीव। माया।

**अनीश्वरवाद**–संज्ञा पुं० १. ईश्वर के अस्तित्व पर अविश्वास। नास्तिकता। २. मीमांसा।

**अनीश्वरवादी**–वि० १. ईश्वर को न माननेवाला। नास्तिक। २. मीमांसक।

**अनु**–उप० एक उपसर्ग। जिस शब्द के पहले यह उपसर्ग लगता है, उसमें इन अर्थों का संयोग करता है—१. पीछे। जैसे–अनुगामी। २. सदृश। जैसे–अनुकूल। अनुरूप। ३. साथ। जैसे—अनुपान। ४. प्रत्येक। जैसे–अनुक्षण। ५. बारंबार। जैसे—अनुशीलन।

**अनुकंपा**–संज्ञा स्त्री० दया। कृपा।

**अनुकरण**–संज्ञा पुं० [ वि० अनुकरणीय, अनुकृत ] देखादेखी कार्य्य। नकल।

**अनुकूल**–वि० १. मुआफ़िक़। २. पक्ष में रहनेवाला। सहायक। ३. प्रसन्न।

**अनुकूलना***–क्रि० स० १. हितकर होना। २. प्रसन्न होना।

**अनुकृत**–वि० अनुकरण या नकल किया हुआ।

**अनुकृति**–संज्ञा स्त्री० देखा-देखी कार्य। नकल।

**अनुक्त**–वि० [स्त्री० अनुक्ता] अकथित। बिना कहा हुआ।

**अनुक्रम**–संज्ञा पुं० क्रम। सिलसिला।

**अनुक्रमणिका**–संज्ञा स्त्री० १. क्रम। सिलसिला। २. सूची।

**अनुक्षण**–क्रि० वि० १. प्रतिक्षण। २. लगातार। निरंतर।

**अनुग, अनुगत**–संज्ञा पुं० सेवक। नौकर।

**अनुगमन**–संज्ञा पुं० १. पीछे चलना। २. विधवा का मृत पति के साथ जल मरना।

**अनुगामी**–वि० [स्त्री० अनुगामिनी] १. पीछे चलनेवाला। २. आज्ञाकारी।

**अनुगृहीत**–वि० जिस पर अनुग्रह किया गया हो।

**अवलेपन**–संज्ञा पुं० [ सं० ] १. लगाना। पोतना। २. लेप। ३. घमंड।
**अवलेह**–संज्ञा पुं० [ अवलेह्य ] १. लेई जो न अधिक गाढ़ी और न अधिक पतली हो। २. चटनी।
**अवलोकन**–संज्ञा पुं० [वि० अवलोकित, अवलोकनीय ] १ देखना। २. जाँच-पड़ताल।
**अवलोकनि**ः–संज्ञा स्त्री० [ सं० अवलोकन ] १. आँख। २. चितवन।
**अवश**–वि० विवश। लाचार।
**अवशिष्ट**–वि० शेष। बाकी।
**अवशेष**–वि० बचा हुआ। शेष। संज्ञा पुं० [ सं० ] [ वि० अवशिष्ट ] १. बची हुई वस्तु। २. अंत।
**अवश्य**–क्रि० वि० निश्चय करके। निःसंदेह।
वि० [ सं० ] [ स्त्री० अवश्या ] जो वश में न आ सके।
**अवश्यमेव**–क्रि० वि० अवश्य ही। ज़रूर।
**अवसन्न**–वि० [ सं० ] विषाद-प्राप्त। दुःखी।
**अवसर**–संज्ञा पुं० [ सं० ] १. समय। २. फ़ुरसत।
**अवसाद**–संज्ञा पुं० १. नाश। क्षय। २. विषाद। ३. थकावट।
**अवसान**–संज्ञा पुं० १. विराम। ठहराव। २. समाप्ति।
**अवसेचन**–संज्ञा पुं० १. सींचना। पानी देना। २. पसीजना। ३. शरीर का पसीना अथवा रक्त निकालना।
**अवस्था**–संज्ञा स्त्री० [सं०] १. दशा। २. समय। ३. आयु। ४. स्थिति।
**अवस्थान**–संज्ञा पुं० १. स्थान। २. ठहराव।
**अवस्थित**–वि० विद्यमान। मौजूद।
**अवस्थिति**–संज्ञा स्त्री० स्थिति।
**अवहेलना**–संज्ञा स्त्री० अवज्ञा। तिरस्कार। बेपरवाही।
**अवहेलित**–वि० जिसकी अवहेलना हुई हो।
**अवाँ**–संज्ञा पुं० दे० "आवाँ"।
**अवांतर**–वि० अंतर्गत। मध्यवर्ती। संज्ञा पुं० मध्य। बीच।
**अवाई**–संज्ञा स्त्री० १. आगमन। २. गहिरी जोताई।
**अवाक्**–वि० १. चुप। मौन। २. स्तंभित।
**अवाङ्मुख**–वि० [ सं० ] १. अधोमुख। २. लज्जित।
**अवाची**–संज्ञा स्त्री० दक्षिण दिशा।
**अवाच्य**–वि० १. जो कुछ कहने योग्य न हो। २. जिससे बात करना उचित न हो। नीच।
संज्ञा पुं० कुवाच्य। गाली।
**अवार**–संज्ञा पुं० नदी के इस पार का किनारा। 'पार' का उलटा।
**अवारजा**–संज्ञा पुं० वह बही जिसमें प्रत्येक असामी की जोत आदि लिखी जाती है।
**अवारना**ः–क्रि० स० १. रोकना। मना करना। २. दे० "वारना"। संज्ञा स्त्री० किनारा। मोड़।
**अवास**ः–संज्ञा पुं० दे० "आवास"।
**अवि**–संज्ञा पुं० [ सं० ] १. सूर्य। २. मंदार।
**अविकल**–वि० [ सं० ] १. ज्यों का त्यों। २. निश्चल। शांत।
**अविकल्प**–वि० [ सं० ] निश्चित।

**अनुग्रह**–संज्ञा पुं० [वि० अनुगृहीत, अनुग्राही, अनुग्राहक] कृपा। दया।
**अनुग्राहक**–वि० [स्त्री० अनुग्राहिका] अनुग्रह करनेवाला।
**अनुचर**–संज्ञा पुं० [स्त्री० अनुचरी] १. दास। नौकर। २. साथी।
**अनुचित**–वि० अयुक्त। नामुनासिब।
**अनुज**–वि० जो पीछे उत्पन्न हुआ हो। संज्ञा पुं० [स्त्री० अनुजा] छोटा भाई।
**अनुज्ञा**–संज्ञा स्त्री० आज्ञा। हुक्म।
**अनुताप**–संज्ञा पुं० [वि० अनुतप्त] १. जलन। २. दुःख। ३. पछतावा।
**अनुदात्त**–वि० [सं०] छोटा। तुच्छ।
**अनुदिन**–क्रि० वि० नित्यप्रति। प्रतिदिन।
**अनुनय**–संज्ञा पुं० विनय। विनती।
**अनुनासिक**–वि० जो (अक्षर) मुँह और नाक से बोला जाय। जैसे—ङ, ञ, ण।
**अनुपम**–वि० [संज्ञा अनुपमता] बेजोड़।
**अनुपयुक्त**–वि० अयोग्य। बेठीक।
**अनुपयोगिता**–संज्ञा स्त्री० निरर्थकता।
**अनुपयोगी**–वि० बेकाम। व्यर्थ का।
**अनुपस्थित**–वि० जो सामने मौजूद न हो।
**अनुपस्थिति**–संज्ञा स्त्री० ग़ैरमौजूदगी।
**अनुपात**–संज्ञा पुं० गणित की त्रैराशिक क्रिया।
**अनुपातक**–संज्ञा पुं० ब्रह्महत्या के समान पाप। जैसे,—चोरी, झूठ बोलना।
**अनुपान**–संज्ञा पुं० वह वस्तु जो औषध के साथ या ऊपर से खाई जाय।
**अनुप्रास**–संज्ञा पुं० वह शब्दालंकार जिसमें किसी पद में एक ही अक्षर बार बार आता है। वर्णवृत्ति। वर्णमैत्री।
**अनुभव**–संज्ञा पुं० [वि० अनुभवी] वह ज्ञान जो साक्षात् करने से प्राप्त हो। तजरबा।
**अनुभवी**–वि० अनुभव रखनेवाला।
**अनुभाव**–संज्ञा पुं० १. काव्य में रस के चार योजकों में से एक। २. चित्त के भाव को प्रकाश करनेवाली कटाक्ष, रोमांच आदि चेष्टाएँ।
**अनुभूत**–वि० १. जिसका अनुभव या साक्षात् ज्ञान हुआ हो। २. परीक्षित।
**अनुभूति**–संज्ञा स्त्री० अनुभव।
**अनुमति**–संज्ञा स्त्री० आज्ञा। इजाज़त।
**अनुमान**–संज्ञा पुं० [वि० अनुमित] अटकल। अंदाज़ा।
**अनुमित**–वि० अनुमान किया हुआ।
**अनुमिति**–संज्ञा स्त्री० अनुमान।
**अनुमेय**–वि० अनुमान के योग्य।
**अनुमोदन**–संज्ञा पुं० १. प्रसन्नता का प्रकाशन। २. समर्थन।
**अनुयायी**–वि० [स्त्री० अनुयायिनी] पीछे चलनेवाला। संज्ञा पुं० अनुचर। सेवक। दास।
**अनुरंजन**–संज्ञा पुं० १. अनुराग। २. दिलबहलाव।
**अनुराग**–संज्ञा पुं० प्रीति। प्रेम।
**अनुरागी**–वि० [स्त्री० अनुरागिनी] अनुराग रखनेवाला। प्रेमी।
**अनुराध**–संज्ञा पुं० विनती। विनय।
**अनुराधा**–संज्ञा स्त्री० २७ नक्षत्रों में १७वाँ नक्षत्र।
**अनुरूप**–वि० १. तुल्य रूप का। समान। २. योग्य।
**अनुरोध**–संज्ञा पुं० १. रुकावट। २. प्रेरणा। ३. विनयपूर्वक किसी बात के लिये हठ।

**अविकार**-वि० [सं०] विकार-रहित। संज्ञा पुं० [सं०] विकार का अभाव।

**अविकारी**-वि० [स्त्री० अविकारिणी] जिसमें विकार न हो।

**अविकृत**-वि० पुं० जो बिगड़ा या बदला न हो।

**अविगत**-वि० जो जाना न जाय।

**अविचल**-वि० अचल। स्थिर। अटल।

**अविच्छिन्न**-वि० अटूट। लगातार।

**अविच्छेद**-वि० जिसका विच्छेद न हो।

**अविज्ञात**-वि० अनजाना।

**अविज्ञेय**-वि० पुं० जो जाना न जा सके।

**अविद्यमान**-वि० [सं०] १. अनुपस्थित। २ असत्।

**अविद्या**-संज्ञा स्त्री० [सं०] १. विरुद्ध ज्ञान। मिथ्या ज्ञान। २. माया का एक भेद। ३. कर्मकांड। ४. सांख्यशास्त्रानुसार प्रकृति। जड़।

**अविधि**-वि० विधि-विरुद्ध। नियम के विपरीत।

**अविनय**-संज्ञा पुं० ढिठाई। उद्दंडता।

**अविनश्वर**-वि० जिसका नाश न हो। जो बिगड़े नहीं। चिरस्थायी।

**अविनाश**-संज्ञा पुं० विनाश का अभाव। अक्षय।

**अविनाशी**-वि० पुं० [स्त्री० अविनाशिनी] १. अक्षय। २. नित्य।

**अविनीत**-वि० [सं०] [स्त्री० अविनीता] १. उद्धत। २. सरकश। ३. ढीठ।

**अविभक्त**-वि० [वि० अविभाज्य] १. मिला हुआ। २. जो बाँटा न गया हो।

**अविमुक्त**-वि० पुं० जो विमुक्त न हो। बद्ध। संज्ञा पुं० [सं०] १. कनपटी। २. काशी।

**अविरत**-वि० १. निरंतर। २. लगा हुआ। क्रि० वि० [सं०] १. निरंतर। २. नित्य।

**अविरति**-संज्ञा स्त्री० [सं०] १. निवृत्ति का अभाव। २. विषयासक्ति।

**अविरल**-वि० १. मिला हुआ। २. घना। सघन।

**अविराम**-वि० [सं०] बिना विश्राम लिए हुए।

**अविवाहित**-वि० पुं० [स्त्री० अविवाहिता] जिसका ब्याह न हुआ हो। कुँआरा।

**अविवेक**-संज्ञा पुं० [सं०] विवेक का अभाव। अविचार। अज्ञान।

**अविवेकी**-वि० १. अज्ञानी। विवेक-रहित। २. मूढ़।

**अविश्रांत**-वि० १. जो रुके नहीं। २. जो थके नहीं।

**अविश्वसनीय**-वि० जिस पर विश्वास न किया जा सके।

**अविश्वास**-संज्ञा पुं० विश्वास का अभाव।

**अविश्वासी**-वि० १. जो किसी पर विश्वास न करे। २. जिस पर विश्वास न किया जाय।

**अविषय**-वि० [सं०] जो मन या इंद्रिय का विषय न हो।

**अविहड़**-वि० जो खंडित न हो। अखंड।

**अवीरा**-वि० स्त्री० १. पुत्र और पति-रहित (स्त्री)। २. स्वतंत्र (स्त्री)।

**अवेक्षण**-संज्ञा पुं० [वि० अवेक्षित, अवेक्षणीय] अवलोकन। देखना।

**अनुलेपन**–संज्ञा पुं० १. लेपन। २. उबटन करना। घटना लगाना। ३. लीपना।

**अनुलोम**–संज्ञा पुं० १. ऊँचे से नीचे की ओर आने का क्रम। उतार का सिलसिला। २. संगीत में सुरों का उतार। अवरोही।

**अनुलोम विवाह**–संज्ञा पुं० उच्च वर्ण के पुरुष का अपने से किसी नीच वर्ण की स्त्री के साथ विवाह।

**अनुवाद**–संज्ञा पुं० १. पुनरुक्ति। २. भाषांतर। उल्था।

**अनुवादक**–संज्ञा पुं० अनुवाद या भाषांतर करनेवाला। उल्था करनेवाला।

**अनुवादित**–वि० अनुवाद किया हुआ।

**अनुशासक**–संज्ञा पुं० १. आज्ञा या आदेश देनेवाला। २. शिक्षक। ३. देश या राज्य का प्रबंध करनेवाला।

**अनुशासन**–संज्ञा पुं० १. आज्ञा। २. उपदेश। शिक्षा।

**अनुशीलन**–संज्ञा पुं० १. चिंतन। मनन। २. अभ्यास।

**अनुषंग**–संज्ञा पुं० [वि० आनुषंगिक] १. करुणा। दया। २. संबंध। लगाव। प्रसंग।

**अनुष्टुप**–संज्ञा पुं० ३२ अक्षरों का एक वर्ण छंद।

**अनुष्ठान**–संज्ञा पुं० १. कार्य्य का आरंभ। २. फल के निमित्त किसी देवता की आराधना।

**अनुसंधान**–संज्ञा पुं० [ सं० ] खोज। ढूँढ़। तहक़ीक़ात।

**अनुसरण**–संज्ञा पुं० पीछे या साथ चलना।

**अनुसार**–वि० [सं०] अनुकूल। समान।

**अनुस्वार**–संज्ञा पुं० १. स्वर के पीछे उच्चारण होनेवाला एक अनुनासिक वर्ण, जिसका चिह्न (ं) है। २. स्वर के ऊपर की बिंदी।

**अनुहरत**॰–वि० १. अनुसार। अनुरूप। २. उपयुक्त। योग्य।

**अनुहार**–वि० [सं०] १. समान। २. अनुसार। अनुकूल।
संज्ञा स्त्री० १. भेद। प्रकार। २. मुखाकृति। ३. सादृश्य।

**अनुहारना**॰–क्रि० स० तुल्य करना। समान करना।

**अनुहारी**–वि० [स्त्री० अनुहारिणी] अनुकरण या नकल करनेवाला।

**अनूठा**–वि० [स्त्री० अनूठी] १. अनोखा। २ अच्छा। बढ़िया।

**अनूढ़ा**–संज्ञा स्त्री० वह बिना ब्याही स्त्री जो किसी पुरुष से प्रेम रखती हो।

**अनूदित**–वि० १. कहा हुआ। किया हुआ। २. तर्जुमा किया हुआ।

**अनूप**–वि० १. जिसकी उपमा न हो। २. सुंदर।

**अनृत**–संज्ञा पुं० मिथ्या। असत्य।

**अनेक**–वि० एक से अधिक। बहुत।

**अनेरा**–वि० [ स्त्री० अनेरी ] १. झूठ। २. झूठा। ३. अन्यायी। ४. निकम्मा। क्रि० वि० व्यर्थ। फ़जूल।

**अनैक्य**–संज्ञा पुं० एका न होना। मत-भेद।

**अनैस**॰†–संज्ञा पुं० बुराई।
वि० बुरा। खराब।

**अनैसा**॰–वि० [ हिं० अनैस ] [ स्त्री० अनैसी ] अप्रिय।

**अनैसे**॰–क्रि० वि० बुरे भाव से।

**अनोखा**–वि० [स्त्री० अनोखी] अनूठा। निराला। विलक्षण।

**अवैतनिक**–वि० [ सं० ] बिना वेतन या तनख़्वाह के काम करनेवाला। आनरेरी।
**अवैदिक**–वि० [ सं० ] वेद-विरुद्ध।
**अव्यक्त**–वि०[सं०] अप्रत्यक्ष। अगोचर।
**अव्यक्त गणित**–संज्ञा पुं० बीज-गणित।
**अव्यय**–वि० १. जो विकार को प्राप्त न हो। सदा एकरस रहनेवाला। अक्षय। २. नित्य। आदि-अंत-रहित। संज्ञा पुं० १. व्याकरण में वह शब्द जिसका सब लिंगों, सब विभक्तियों और सब वचनों में समान रूप से प्रयोग हो। २. परब्रह्म। ३. शिव। ४. विष्णु।
**अव्ययीभाव**–संज्ञा पुं० समास का एक भेद ( व्याकरण )।
**अव्यर्थ**–वि० १. जो व्यर्थ न हो। सफल। २. सार्थक। ३. अमोघ।
**अव्यवस्था**–संज्ञा स्त्री०[वि० अव्यवस्थित] १. नियम का न होना। बेक़ायदगी। २. गड़बड़।
**अव्यवस्थित**–वि० १. शास्त्रादि-मर्यादा-रहित। २. अस्थिर।
**अव्यावृत**–वि० निरंतर। लगातार। अटूट।
**अव्याहत**–वि० १. बेरोक। २. सत्य।
**अव्युत्पन्न**–वि० १. अनाड़ी। २. व्याकरण शास्त्रानुसार वह शब्द जिसकी व्युत्पत्ति या सिद्धि न हो सके।
**अव्वल**–वि० [ अ० ] १. पहला। २. उत्तम। संज्ञा पुं० आदि। प्रारंभ।
**अशंक**–वि० बेडर। निर्भय।
**अशकुन**–संज्ञा पुं० बुरा शकुन। बुरा लक्षण।
**अशक्त**–वि० [ संज्ञा अशक्ति ] निर्बल।
**अशक्य**–वि० असाध्य। न होने योग्य।
**अशन**–संज्ञा पुं० १. भोजन। २. खाने की क्रिया।
**अशरण**–वि० जिसे कहीं शरण न हो। अनाथ।
**अशरफ़ी**–संज्ञा स्त्री० [फ़ा०] १. सोलह से पचीस रुपए तक का सोने का एक सिक्का। मोहर। २. पीले रंग का एक फूल।
**अशराफ़**–वि० [अ०] शरीफ़। भद्र।
**अशांति**–संज्ञा स्त्री० [सं०] १. अस्थिरता। चंचलता। २. क्षोभ। असंतोष।
**अशिक्षित**–वि० [सं०] जिसने शिक्षा न पाई हो। अनपढ़।
**अशिष्ट**–वि० [सं०] उजड्ड। बेहूदा।
**अशिष्टता**–संज्ञा स्त्री० [ सं० ] असाधुता। बेहूदगी।
**अशुचि**–वि० [ अशौच ] १. अपवित्र। २. गंदा।
**अशुद्ध**–वि० [सं०] १. अपवित्र। २. बिना शोधा। ३. ग़लत।
**अशुन**–संज्ञा पुं० अश्विनी नक्षत्र।
**अशुभ**–संज्ञा पुं० १. अमंगल। २. पाप। वि० [सं०] जो शुभ न हो। बुरा।
**अशेष**–वि० [सं०] १. पूरा। समूचा। २. अनंत।
**अशोक**–वि० [ सं० ] दुःख-शून्य। संज्ञा पुं० एक पेड़ जिसकी पत्तियाँ आम की तरह लंबी लंबी और किनारों पर लहरदार होती हैं।
**अशोक-घाटिका**–संज्ञा स्त्री० [ सं० ] १. शोक को दूर करनेवाला रम्य उद्यान। २. रावण का वह प्रसिद्ध बग़ीचा जिसमें उसने सीताजी को ले जाकर रखा था।

अशौच-संज्ञा पुं० [वि० अशुचि] अपवित्रता। अशुद्धता।
अश्मकुट्ट-संज्ञा पुं० एक प्रकार के वानप्रस्थ जो केवल पत्थर से अन्न कूटकर पकाते थे।
अश्रद्धा-संज्ञा स्त्री० [वि० अश्रद्धेय] श्रद्धा का अभाव।
अश्रांत-वि० जो थका-माँदा न हो। क्रि० वि० लगातार। निरंतर।
अश्रु-संज्ञा पुं० आँसू।
अश्रुत-वि० १. जो सुना न गया हो। २. जिसने कुछ देखा-सुना न हो।
अश्रुपात-संज्ञा पुं० आँसू गिराना।
अश्लिष्ट-वि० श्लेषशून्य।
अश्लील-वि० फूहड़। भद्दा।
अश्लीलता-संज्ञा स्त्री० फूहड़पन। लज्जा का उल्लंघन।
अश्लेषा-संज्ञा स्त्री० २७ नक्षत्रों में से नवाँ।
अश्व-संज्ञा पुं० घोड़ा।
अश्वकर्ण-संज्ञा पुं० एक प्रकार का शाल वृक्ष।
अश्वगंधा-संज्ञा स्त्री० असगंध।
अश्वतर-संज्ञा पुं० [स्त्री० अश्वतरी] १. नागराज। २. खच्चर।
अश्वत्थ-संज्ञा पुं० पीपल।
अश्वत्थामा-संज्ञा पुं० द्रोणाचार्य के पुत्र।
अश्वपति-संज्ञा पुं० १. घुड़सवार। २. रिसालदार।
अश्वपाल-संज्ञा पुं० साईस।
अश्वमेध-संज्ञा पुं० एक बड़ा यज्ञ जिसमें घोड़े के मस्तक पर जयपत्र बाँधकर उसे भूमंडल में घूमने के लिये छोड़ देते थे। फिर उसको मारकर उसकी चर्बी से हवन किया जाता था।
अश्वशाला-संज्ञा स्त्री० अस्तबल। तबेला।
अश्वारोही-वि० घोड़े का सवार।
अश्विनी-संज्ञा स्त्री० १. घोड़ी। २. २७ नक्षत्रों में से पहला नक्षत्र।
अश्विनीकुमार-संज्ञा पुं० [सं०] त्वष्टा की पुत्री प्रभा नाम की स्त्री से उत्पन्न सूर्य के दो पुत्र जो देवताओं के वैद्य माने जाते हैं।
अषाढ़-संज्ञा पुं० दे० "आषाढ़"।
अष्ट-वि० [सं०] आठ।
अष्टधाती-वि० १. अष्टधातुओं से बना हुआ। २. दृढ़। मज़बूत। ३. वर्णसंकर।
अष्टधातु-संज्ञा स्त्री० आठ धातुएँ—सोना, चाँदी, ताँबा, राँगा, जस्ता, सीसा, लोहा और पारा।
अष्टपदी-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का गीत जिसमें आठ पद होते हैं।
अष्टप्रकृति-संज्ञा स्त्री० राज्य के आठ प्रधान कर्मचारी। यथा—सुमंत्र, पंडित, मंत्री, प्रधान, सचिव, अमात्य, प्राड्विवाक और प्रतिनिधि।
अष्टभुजा-संज्ञा स्त्री० [सं०] दुर्गा।
अष्टम-वि० पुं० [सं०] आठवाँ।
अष्टमी-संज्ञा स्त्री० [सं०] शुक्ल या कृष्ण पक्ष की आठवीं तिथि।
अष्टांग-संज्ञा पुं० [वि० अष्टांगी] योग की क्रिया के आठ भेद—यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि।
अष्टांगी-वि० आठ अंगोंवाला।
अष्टाक्षर-संज्ञा पुं० आठ अक्षरों का मंत्र।

वि० आनेवाला। आगामी।
**आगमज्ञानी**–वि० भविष्य का जाननेवाला।
**आगमन**–संज्ञा पुं० अवाई। आना।
**आगमवाणी**–संज्ञा स्त्री० भविष्यवाणी।
**आगमविद्या**–संज्ञा स्त्री० वेदविद्या।
**आगमसोची**–वि० दूरदर्शी। अग्रसोची।
**आगमी**–संज्ञा पुं० ज्योतिषी।
**आगर**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० आगरी ] १. खान। २. समूह। ३. कोष।
संज्ञा पुं० घर। गृह।
वि० [सं० अग्र] १. श्रेष्ठ। २. चतुर।
**आगरी**–संज्ञा पुं० नमक बनानेवाला पुरुष। लोनिया।
**आगा**–संज्ञा पुं० १. किसी चीज़ के आगे का भाग। २. शरीर का अगला भाग। ३. सेना या फ़ौज का अगला भाग। हरावल। ४. घर के सामने का मैदान। ५. आगे आनेवाला समय। भविष्य।
संज्ञा पुं० काबुली। अफ़ग़ान।
**आगान**०–संज्ञा पुं० बात। प्रसंग।
**आगा-पीछा**–संज्ञा पुं० १. हिचक। दुबधा। २. परिणाम। नतीजा।
**आगामि, आगामी**–वि० [ स्त्री० आगामिनी ] भावी। होनहार।
**आगार**–संज्ञा पुं० १. घर। मकान। २. खज़ाना।
**आगाह**–वि० जानकार।
० संज्ञा पुं० आगम। होनहार।
**आगाही**–संज्ञा स्त्री० जानकारी।
**आगि**०†–संज्ञा स्त्री० दे० "आग"।
**आगिल**०–वि० दे० "अगला"।
**आगी**०†–संज्ञा स्त्री० दे० "आग"।
**आगे**–क्रि० वि० १. और दूर पर। और बढ़कर। 'पीछे' का उलटा। २. सामने। ३. भविष्य में। ४. अनंतर। ५. पूर्व। पहले।
**आग्नेय**–वि० [ स्त्री० आग्नेयी ] १. अग्नि-संबंधी। २. अग्नि से उत्पन्न। ३. जिससे आग निकले। जलानेवाला।
संज्ञा पुं० १. सुवर्ण। २. रक्त। रुधिर। ३. कृत्तिका नक्षत्र। ४. अग्नि के पुत्र कार्त्तिकेय। ५. ज्वालामुखी पर्वत। ६. वह पदार्थ जिससे आग भड़क उठे; जैसे—बारूद। ७. ब्राह्मण। ८. अग्निकोण।
**आग्नेयास्त्र**–संज्ञा पुं० प्राचीन काल के अस्त्रों का एक भेद जिनसे आग निकलती थी या जिनके चलाने पर आग बरसती थी।
**आग्नेयी**–वि० स्त्री० १. अग्नि को दीपन करनेवाली औषध। २. पूर्व और दक्षिण के बीच की दिशा।
**आग्रह**–संज्ञा पुं० १. अनुरोध। हठ। २. तत्परता।
**आग्रहायण**–संज्ञा पुं० अगहन।
**आग्रही**–वि० हठी। ज़िद्दी।
**आघात**–संज्ञा पुं० १. धक्का। २. मार। आक्रमण।
**आघ्राण**–संज्ञा पुं० [वि० आघ्रात, आघ्रेय] १. सूँघना। बास लेना। २. अघाना। तृप्ति।
**आचमन**–संज्ञा पुं० [ वि० आचमनीय, आचमित ] १. जल पीना। २. पूजा या धर्म-संबंधी कर्म के आरंभ में दाहिने हाथ में थोड़ा सा जल लेकर मंत्रपूर्वक पीना।
**आचमनी**–संज्ञा स्त्री० एक छोटा

वि० [ सं० ] आठ अक्षरों का।
**अष्टाध्यायी**-संज्ञा स्त्री० पाणिनीय व्याकरण का प्रधान ग्रंथ जिसमें आठ अध्याय हैं।
**अष्टावक्र**-संज्ञा पुं० १. एक ऋषि। २. टेढ़े-मेढ़े अंगों का मनुष्य।
**असंक**-वि० दे० "अशंक"।
**असंक्रांति मास**-संज्ञा पुं० अधिक मास। मलमास।
**असंख्य**-वि० अनगिनत।
**असंग**-वि० [ सं० ] १. अकेला। एकाकी। २. निर्लिप्त।
**असंगत**-वि० अयुक्त। बेठीक।
**असंगति**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] बेसिलसिलापन। बेमेल होने का भाव।
**असंबद्ध**-वि० [सं०] १. जो मेल में न हो। २. पृथक्। ३. अनमिल।
**असंभार**-वि० १. जो सँभालने योग्य न हो। २. अपार। बहुत बड़ा।
**असंभाव्य**-वि० जिसकी संभावना न हो। अनहोना।
**असंभाष्य**-वि० १. न कहे जाने योग्य। २. जिससे बातचीत करना उचित न हो। बुरा।
**असंयत**-वि० [ सं० ] संयम-रहित।
**असंस्कृत**-वि० [सं०] बिना सुधारा हुआ। जिसका उपनयन संस्कार न हुआ हो।
**असा**-वि० इस प्रकार का। ऐसा।
**असकताना**-क्रि० अ० आलस्य में पड़ना। आलसी होना।
**असगंध**-संज्ञा पुं० [ सं० अश्वगंधा ] एक सीधी झाड़ी जिसकी मोटी जड़ पुष्टई और दवा के काम में आती है। अश्वगंधा।
**असगुन**-संज्ञा पुं० दे० "अशकुन"।
**असत्**-वि० [सं०] १. अस्तित्व-विहीन। सत्ता-रहित। २. बुरा। ३. असाधु।
**असत्ता**-संज्ञा स्त्री० [ सं० ] सत्ता का अभाव। अनस्तित्व।
**असत्य**-वि० [ सं० ] मिथ्या। झूठ।
**असवर्ग**-संज्ञा पुं० [ फा० ] खुरासान की एक लंबी घास जिसके फूल रेशम रँगने के काम में आते हैं।
**असबाब**-संज्ञा पुं० चीज़। वस्तु। सामान।
**असभ्यता**-संज्ञा स्त्री० अशिष्टता। बेहूदगी। असभ्यता।
**असभ्य**-वि० अशिष्ट। गँवार।
**असभ्यता**-संज्ञा स्त्री० अशिष्टता।
**असमंजस**-संज्ञा स्त्री० दुबधा। आगा-पीछा।
**असमंत**-संज्ञा पुं० [ सं० अश्मंत ] चूल्हा।
**असम**-वि० [ सं० ] १. जो सम या तुल्य न हो। २. ऊँचा-नीचा। ऊबड़-खाबड़।
**असमय**-संज्ञा पुं० विपत्ति का समय। क्रि० वि० कुअवसर। बे मौक़ा।
**असमर्थ**-वि० [सं०] सामर्थ्य-हीन। दुर्बल।
**असमशर**-संज्ञा पुं० कामदेव।
**असम्मत**-वि० [ सं० ] १. जो राज़ी न हो। २. जिस पर किसी की राय न हो।
**असमान**-वि० [ सं० ] जो समान या तुल्य न हो।
संज्ञा पुं० दे० "आसमान"।
**असमाप्त**-वि० [संज्ञा असमाप्ति] अपूर्ण। अधूरा।

चम्मच जिससे आचमन करते हैं।

**आचरज**☆-संज्ञा पुं० दे० "अचरज"।

**आचरण**-संज्ञा पुं० [वि० आचरणीय, आचरित] १. अनुष्ठान। २. व्यवहार। चाल-चलन।

**आचरणीय**-वि० व्यवहार करने योग्य। करने योग्य।

**आचरन**☆-संज्ञा पुं० दे० "आचरण"।

**आचरना**☆-क्रि० अ० आचरण करना। व्यवहार करना।

**आचरित**-वि० किया हुआ।

**आचार**-संज्ञा पुं० व्यवहार। चलन।

**आचारज**☆-संज्ञा पुं० दे० "आचार्य"।

**आचारवान्**-वि० [स्त्री० आचारवती] पवित्रता से रहनेवाला। शुद्ध आचार का।

**आचार-विचार**-संज्ञा पुं० आचार और विचार। रहने की सफ़ाई।

**आचारी**-वि० [स्त्री० आचारिणी] आचारवान्। चरित्रवान्।

संज्ञा पुं० रामानुज संप्रदाय का वैष्णव।

**आचार्य**-संज्ञा पुं० [स्त्री० आचार्याणी] गुरु।

**आच्छन्न**-वि० १. ढका हुआ। आवृत। २. छिपा हुआ।

**आच्छादक**-संज्ञा पुं० ढाँकनेवाला।

**आच्छादन**-संज्ञा पुं० [वि० आच्छादित, आच्छन्न] १. ढकना। २. वस्त्र।

**आच्छादित**-वि० ढका हुआ। छिपा हुआ।

**आछत**-क्रि० वि० १. मौजूदगी में। सामने। २. अतिरिक्त।

**आछा**☆-वि० दे० "अच्छा"।

**आछे**☆-क्रि० वि० अच्छी तरह।

**आछेप**☆-संज्ञा पुं० दे० "आक्षेप"।

**आज**-क्रि० वि० वर्तमान दिन में। अब।

**आजकल**-क्रि० वि० इन दिनों। वर्तमान दिनों में।

**आजन्म**-क्रि० वि० जन्म भर।

**आजमाइश**-संज्ञा स्त्री० परीक्षा।

**आजमाना**-क्रि० स० परीक्षा करना। परखना।

**आजा**-संज्ञा पुं० [स्त्री० आजी] पितामह। बाप का बाप।

**आज़ाद**-वि० [संज्ञा आज़ादी, आज़ादगी] १. जो बद्ध न हो। बरी। २. बेपरवाह। ३. स्वतंत्र। ४. निडर।

**आज़ादी**-संज्ञा स्त्री० स्वतंत्रता।

**आजानु**-वि० जाँघ या घुटने तक लंबा।

**आज़ार**-संज्ञा पुं० रोग। बीमारी।

**आजिज़**-वि० १. दीन। २. हैरान।

**आजीवन**-क्रि० वि० जीवन-पर्यंत।

**आजीविका**-संज्ञा स्त्री० वृत्ति। रोज़ी।

**आज्ञा**-संज्ञा स्त्री० १. आदेश। २. अनुमति।

**आज्ञाकारी**-वि० [स्त्री० आज्ञाकारिणी] १. आज्ञा माननेवाला। २. सेवक।

**आज्ञापक**-वि० [स्त्री० आज्ञापिका] १. आज्ञा देनेवाला। २. प्रभु।

**आज्ञापत्र**-संज्ञा पुं० हुक्मनामा।

**आज्ञापन**-संज्ञा पुं० [वि० आज्ञापित] सूचित करना। जताना।

**आज्ञापालक**-वि० [स्त्री० आज्ञापालिका] १. आज्ञाकारी। २. दास।

**आज्ञापित**-वि० जताया हुआ।

**आज्ञापालन**-संज्ञा पुं० आज्ञा के अनुसार काम करना।

**आटना**-क्रि० स० तोपना। दबाना।

असयाना॰–वि॰ १. सीधा-सादा। २. अनाड़ी।
असर–संज्ञा पुं॰ प्रभाव।
असरार॰–क्रि॰ वि॰ निरंतर। लगातार। बराबर।
असल–वि॰ [अ॰] १. सच्चा। खरा। २. उच्च।
संज्ञा पुं॰ १. जड़। बुनियाद। २. मूल धन।
असलियत–संज्ञा स्त्री॰ तथ्य। सार।
असली–वि॰ १. सच्चा। खरा। २. शुद्ध।
असवार†–संज्ञा पुं॰ दे॰ "सवार"।
असह॰–वि॰ दे॰ "असह्य"।
असहनशील–वि॰ [ संज्ञा असहन॰शीलता ] १. जिसमें सहन करने की शक्ति न हो। २. चिड़चिड़ा। तुनक-मिजाज।
असहनीय–वि॰ न सहने योग्य।
असहयोग–संज्ञा पुं॰ [सं॰] १. मिलकर काम न करना। २. आधुनिक राजनीति में प्रजा या उसके किसी वर्ग का राज्य से असंतोष प्रकट करने के लिये उसके कामों से बिल्कुल अलग रहना।
असहाय–वि॰ जिसे कोई सहारा न हो।
असहिष्णु–वि॰ [ संज्ञा असहिष्णुता ] चिड़चिड़ा।
असही–वि॰ दूसरे को देखकर जलनेवाला।
असह्य–वि॰ जो बरदाश्त न हो सके।
असा–संज्ञा पुं॰ १. सोंटा। डंडा। २. चाँदी या सोने से मढ़ा हुआ सोंटा।
असाढ़–संज्ञा पुं॰ दे॰ "आषाढ़"।
असाढ़ी–वि॰ आषाढ़ का।
संज्ञा स्त्री॰ १. वह फ़सल जो आषाढ़ में बोई जाय। खरीफ़। २. आषाढ़ी पूर्णिमा।
असाधारण–वि॰ जो साधारण न हो। असामान्य।
असाध्य–वि॰ [सं॰] न होने योग्य। कठिन।
असामयिक–वि॰ [ सं॰ ] जो नियत समय से पहले या पीछे हो।
असामर्थ्य–संज्ञा स्त्री॰ [ सं॰ ] शक्ति का अभाव।
असामान्य–वि॰ असाधारण।
असामी–संज्ञा पुं॰ १. व्यक्ति। प्राणी। २. जिससे किसी प्रकार का लेन-देन हो।
संज्ञा स्त्री॰ नौकरी। जगह।
असार–वि॰ [संज्ञा असारता] १. सार-रहित। निःसार। २. तुच्छ।
असालतन्–क्रि॰ वि॰ स्वयं। खुद।
असावरी–संज्ञा स्त्री॰ छत्तीस रागिनियों में से एक।
असि–संज्ञा स्त्री॰ तलवार। खड्ग।
असित–वि॰ १. काला। २. दुष्ट। बुरा।
असिद्ध–वि॰ [ सं॰ ] १. जो सिद्ध न हो। २. कच्चा।
असिद्धि–संज्ञा स्त्री॰ [ सं॰ ] १. अप्राप्ति। २. कच्चापन।
असी–संज्ञा स्त्री॰ एक नदी जो काशी के दक्षिण गंगा से मिली है।
असीम–वि॰ [ सं॰ ] सीमा-रहित। बे-हद।
असील॰–वि॰ दे॰ "असल"।
असीस॰–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "आशिष"।
असीसना–क्रि॰ स॰ आशीर्वाद देना। दुआ देना।

आटा–संज्ञा पुं० पिसान।
आठ–वि० चार का दूना।
आडंबर–संज्ञा पुं० [ वि० आडंबरी ] १. ऊपरी बनावट। तड़क-भड़क। २. आच्छादन।
आडंबरी–वि० ढोंगी।
आड़–संज्ञा स्त्री० १. ओट। परदा। २. रक्षा। आश्रय। ३. रोक।
संज्ञा पुं० [ सं० अल=डंक ] बिच्छू या भिड़ आदि का डंक।
संज्ञा स्त्री० [ सं० आलि=रेखा ] लंबी टिकली जिसे स्त्रियाँ माथे पर लगाती हैं।
आड़न–संज्ञा स्त्री० ढाल।
आड़ना–क्रि० स० १. रोकना। छेंकना। २. बाँधना।
आड़ी–संज्ञा स्त्री० ओर। तरफ़।
आढ़त–संज्ञा स्त्री० किसी अन्य व्यापारी के माल की बिक्री करा देने का व्यवसाय।
आढ़तिया–संज्ञा पुं० दे० "अढ़तिया"।
आढ्य–वि० [ सं० ] १. संपन्न। २. युक्त। विशिष्ट।
आणक–संज्ञा पुं० [सं०] एक रुपए का सोलहवाँ भाग। आना।
आतंक–संज्ञा पुं० १. रोब। दबदबा। २. भय।
आततायी–संज्ञा पुं० [स्त्री० आततायिनी] १. आग लगानेवाला। २. विष देनेवाला। ३. ज़मीन, धन या स्त्री हरनेवाला।
आतप–संज्ञा पुं० १. धूप। २. गर्मी।
आतपी–संज्ञा पुं० सूर्य।
वि० धूप का। धूप-संबंधी।
आतमा–संज्ञा स्त्री० दे० "आत्मा"।
आतश–संज्ञा स्त्री० आग। अग्नि।
आतशक–संज्ञा पुं० [ वि० आतशकी ] फिरंग रोग। गर्मी।
आतशदान–संज्ञा पुं० अँगीठी।
आतशपरस्त–संज्ञा पुं० अग्निपूजक। पारसी।
आतशबाज़ी–संज्ञा स्त्री० बारूद के बने हुए खिलौनों के जलने का दृश्य।
आतशी–वि० [फ़ा०] अग्नि-संबंधी।
आतिथ्य–संज्ञा पुं० मेहमानदारी।
आतिश–संज्ञा स्त्री० दे० "आतश"।
आतिशय्य–संज्ञा पुं० ज़्यादती।
आतुर–वि० [ संज्ञा आतुरता ] १. व्याकुल। व्यग्र। २. दुःखी।
क्रि० वि० शीघ्र। जल्दी।
आतुरता–संज्ञा स्त्री० १. व्याकुलता। २. जल्दी।
आतुरताई॰–संज्ञा स्त्री० दे० "आतुरता"।
आतुरी॰–संज्ञा स्त्री० १. घबराहट। २. शीघ्रता।
आत्म–वि० अपना।
आत्मगौरव–संज्ञा पुं० अपनी बड़ाई या प्रतिष्ठा का ध्यान।
आत्मघात–संज्ञा पुं० अपने हाथों अपने को मार डालने का काम।
आत्मज–संज्ञा पुं० [ स्त्री० आत्मजा ] १. पुत्र। लड़का। २. कामदेव।
आत्मज्ञ–संज्ञा पुं० जिसे निज स्वरूप का ज्ञान हो।
आत्मज्ञान–संज्ञा पुं० जीवात्मा और परमात्मा के विषय में जानकारी।
आत्मज्ञानी–संज्ञा पुं० आत्मा और परमात्मा के संबंध में जानकारी रखनेवाला।
आत्मतुष्टि–संज्ञा स्त्री० आत्मज्ञान से

**असू**ः—संज्ञा पुं० दे० "अश्व"।
**असुविधा**—संज्ञा स्त्री० कठिनाई। अड़चन।
**असुर**—संज्ञा पुं० [सं०] दैत्य। राक्षस।
**असुरारि**—संज्ञा पुं० १. देवता। २. विष्णु।
**असूझ**—वि० १. अँधेरा। अंधकारमय। २. जिसका वारपार न दिखाई पड़े।
**असूत**ः—वि० विरुद्ध।
**असूया**—संज्ञा स्त्री० [वि० असूयक] पराए गुण में दोष लगाना। ईर्ष्या। डाह।
**असूर्यपश्या**—वि० जिसको सूर्य्य भी न देखे। परदे में रहनेवाली।
**असूल**—संज्ञा पुं० दे० १. "वसूल" और २. "वसूल"।
**असेसर**—संज्ञा पुं० वह व्यक्ति जो जज को फौजदारी के मुकद्दमे में राय देने के लिये चुना जाता है।
**असैला**ः—वि० [स्त्री० असैली] रीति-नीति के विरुद्ध कर्म करनेवाला। कुमार्गी।
**असोज**ः†—संज्ञा पुं० आश्विन। क्वार मास।
**असोस**ः—वि० जो सूखे नहीं। न सूखनेवाला।
**असौंध**ः—संज्ञा पुं० दुर्गंधि। बदबू।
**अस्तंगत**—वि० अस्त को प्राप्त।
**अस्त**—वि० [सं०] १. छिपा हुआ। २. डूबा हुआ (सूर्य्य, चंद्र आदि)। ३. नष्ट।
संज्ञा पुं० [सं०] लोप। अदर्शन।
**अस्तबल**—संज्ञा पुं० घुड़साल।
**अस्तमन**—संज्ञा पुं० [वि० अस्तमित] १. अस्त होना। २. सूर्यादि ग्रहों का अस्त होना।
**अस्तमित**—वि० [सं०] १. डूबा हुआ। २. नष्ट। ३. मृत।
**अस्तर**—संज्ञा पुं० [फा०] १. नीचे की तह या पल्ला। भितल्ला। २. वह कपड़ा जिसे स्त्रियाँ बारीक साड़ी के नीचे लगाकर पहनती हैं।
**अस्तरकारी**—संज्ञा स्त्री० १. चूने की लिपाई। कलई। २. गचकारी। पलस्तर।
**अस्तव्यस्त**—वि० उलटा-पुलटा।
**अस्ताचल**—संज्ञा पुं० वह कल्पित पर्वत जिसके पीछे अस्त होने पर सूर्य्य का छिप जाना कहा जाता है।
**अस्ति**—संज्ञा स्त्री० [सं०] भाव। सत्ता।
**अस्तित्व**—संज्ञा पुं० [सं०] सत्ता का भाव। विद्यमानता। होना। मौजूदगी।
**अस्तु**—अव्य० [सं०] १. जो हो। चाहे जो हो। २. खैर।
**अस्तुति**—संज्ञा स्त्री० [सं०] निंदा। बुराई।
ःसंज्ञा स्त्री० दे० "स्तुति"।
**अस्तुरा**—संज्ञा पुं० बाल बनाने का छुरा।
**अस्तेय**—संज्ञा पुं० चोरी का त्याग।
**अस्त्र**—संज्ञा पुं० १. वह हथियार जिसे फेंककर शत्रु पर चलावें। २. वह हथियार जिससे चिकित्सक चीर-फाड़ करते हैं।
**अस्त्रचिकित्सा**—संज्ञा स्त्री० वैद्यक-शास्त्र का वह अंश जिसमें चीर-फाड़ का विधान है।
**अस्त्रवेद**—संज्ञा पुं० धनुर्वेद।
**अस्त्रशाला**—संज्ञा स्त्री० वह स्थान जहाँ अस्त्र-शस्त्र रखे जायँ।

उत्पन्न संतोष या आनंद।
आत्मत्याग–संज्ञा पुं० दूसरों के हित के लिये अपना स्वार्थ छोड़ना।
आत्मबोध–संज्ञा पुं० दे० "आत्मज्ञान"।
आत्मभू–वि० १. अपने शरीर से उत्पन्न। २. आप ही आप उत्पन्न। संज्ञा पुं० ब्रह्मा। विष्णु। शिव।
आत्मरक्षा–संज्ञा स्त्री० अपनी रक्षा या बचाव।
आत्मविद्या–संज्ञा स्त्री० वह विद्या जिससे आत्मा और परमात्मा का ज्ञान हो। ब्रह्मविद्या।
आत्मविस्मृति–संज्ञा स्त्री० अपने को भूल जाना।
आत्मसंयम–संज्ञा पुं० अपने मन को रोकना। इच्छाओं को वश में रखना।
आत्महत्या–संज्ञा स्त्री० अपने आपको मार डालना।
आत्मा–संज्ञा स्त्री० [ वि० आत्मिक, आत्मीय ] १. जीव। चैतन्य। २. देह।
आत्माराम–संज्ञा पुं० आत्मज्ञान से तृप्त योगी।
आत्मावलंबी–संज्ञा पुं० जो सब काम अपने बल पर करे।
आत्मिक–वि० [ स्त्री० आत्मिका ] १. आत्मा संबंधी। २. मानसिक।
आत्मीय–वि० [ स्त्री० आत्मीया ] निज का। अपना।
संज्ञा पुं० अपना संबंधी। रिश्तेदार।
आत्मीयता–संज्ञा स्त्री० मैत्री।
आत्मोत्सर्ग–संज्ञा पुं० दूसरे की भलाई के लिये अपने हिताहित का ध्यान छोड़ना।
आत्मोद्धार–संज्ञा पुं० मोक्ष।
आत्यंतिक–वि० [ स्त्री० आत्यंतिकी ] जो बहुतायत से हो।
आत्रेय–वि० १. अत्रि-संबंधी। २. अत्रि गोत्रवाला।
आत्रेयी–संज्ञा स्त्री० एक तपस्विनी जो वेदांत में बड़ी निष्णात थी।
आथर्वण–संज्ञा पुं० अथर्व वेद का जाननेवाला ब्राह्मण।
आथि*–संज्ञा स्त्री० पूँजी।
आदत–संज्ञा स्त्री० [ अ० ] १. स्वभाव २. अभ्यास।
आदम–संज्ञा पुं० मनुष्यों का आदि प्रजापति।
आदमजाद–संज्ञा पुं० मनुष्य।
आदमियत–संज्ञा स्त्री० १. मनुष्यत्व। २. सभ्यता।
आदमी–संज्ञा पुं० १. मनुष्य। २. नौकर।
आदर–संज्ञा पुं० सम्मान।
आदरणीय–वि० आदर योग्य।
आदर भाव–संज्ञा पुं० सत्कार।
आदर्श–संज्ञा पुं० १. दर्पण। २. नमूना।
आदान-प्रदान–संज्ञा पुं० लेना-देना।
आदाब–संज्ञा पुं० नमस्कार। सलाम।
आदि–वि० प्रथम।
अव्य० वगैरह। आदिक।
आदिक–अव्य० आदि। वगैरह।
आदिकारण–संज्ञा पुं० मूल कारण।
आदित्य–संज्ञा पुं० १. देवता। २. सूर्य।
आदित्यवार–संज्ञा पुं० एतवार।
आदिम–वि० पहले का। पहला।
आदिल–वि० न्यायी। न्यायवान्।

अस्त्रागार–संज्ञा पुं० [सं०] अस्त्रशाला।
अस्त्री–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अस्त्रिणी ] अस्त्रधारी मनुष्य। हथियारबंद।
अस्थि–संज्ञा स्त्री० हड्डी।
अस्थिर–वि० चंचल। चलायमान। डाँवाडोल।
⊙ वि० दे० "स्थिर"।
अस्पताल–संज्ञा पुं० औषधालय। दवाखाना।
अस्पृश्य–वि० [ सं० ] जो छूने योग्य न हो।
अस्फुट–वि० [सं०] जो स्पष्ट न हो।
अस्र–संज्ञा पुं० १. कोना। २. रुधिर।
अस्रप–संज्ञा पुं० [ सं० ] १. राक्षस। २. मूल नक्षत्र। ३. जोंक।
वि० रक्त पीनेवाला।
अस्वस्थ–वि० [सं०] रोगी।
अस्वाभाविक–वि० [सं०] १. प्रकृति-विरुद्ध। २. बनावटी।
अस्वीकार–संज्ञा पुं० [वि० अस्वीकृत] इनकार। नाहीं।
अस्वीकृत–वि० ना-मंजूर किया हुआ।
अस्सी–वि० सत्तर और दस की संख्या। दस का अठगुना।
अहं–सर्व० मैं।
संज्ञा पुं० अहंकार। अभिमान।
अहंकार–संज्ञा पुं० [ वि० अहंकारी ] १. अभिमान। २. "मैं हूँ" या "मैं करता हूँ" इस प्रकार की भावना।
अहंकारी–वि० [ स्त्री० अहंकारिणी ] अहंकार करनेवाला। घमंडी।
अहंता–संज्ञा स्त्री० अहंकार। गर्व।
अहंवाद–संज्ञा पुं० डींग मारना।
अह–संज्ञा पुं० दिन।
अव्य० आश्चर्य, खेद या क्लेश आदि का सूचक शब्द।
अहक⊙–संज्ञा स्त्री० इच्छा।
अहकना–क्रि० अ० लालसा करना। प्रबल इच्छा करना।
अहटाना⊙–क्रि० अ० आहट लगाना। पता चलना।
क्रि० स० आहट लेना। टोह लेना।
क्रि० अ० दुखना।
अहद–संज्ञा पुं० प्रतिज्ञा। वादा।
अहदी–वि० पुं० आलसी।
संज्ञा पुं० [ अ० ] अकबर के समय के एक प्रकार के सिपाही जिनसे बड़ी आवश्यकता के समय काम लिया जाता था और जो सब दिन बैठे खाते थे।
अहन्–संज्ञा पुं० दिन।
अहना⊙†–क्रि० अ० होना। (अब यह क्रिया केवल वर्तमान रूप "अहै" में ही बोली जाती है।)
अहनिसि⊙–अव्य० दे० "अहर्निश"।
अहमक–वि० बेवकूफ। मूर्ख।
अहमिति⊙–संज्ञा स्त्री० १. दे० अहंकार। २. अविद्या।
अहमेव–संज्ञा पुं० गर्व। घमंड।
अहरन–संज्ञा स्त्री० निहाई।
अहरना†–क्रि० स० लकड़ी को छील-कर सुडौल करना।
अहरा–संज्ञा पुं० १. कंडे का ढेर। २. वह स्थान जहाँ लोग ठहरें।
अहर्निश–क्रि० वि० रात-दिन।
अहलकार–संज्ञा पुं० कर्मचारी।
अहलमद–संज्ञा पुं० अदालत का वह कर्मचारी जो मुकदमों की मिसिलें रखता तथा अदालत के हुक्म के अनुसार हुक्मनामे जारी करता है।

आदी–वि० अभ्यस्त।
† संज्ञा स्त्री० अदरक।
आदृत–वि० सम्मानित।
आदेश–संज्ञा पुं० [वि० आदेशक, आदिष्ट] १. आज्ञा। २. उपदेश।
आदेस०–संज्ञा पुं० दे० "आदेश"।
आद्यंत–क्रि० वि० आदि से अंत तक।
आद्य–वि० पहला।
आद्या–संज्ञा स्त्री० दुर्गा।
आद्योपांत–क्रि० वि० शुरू से आखीर तक।
आद्रा–संज्ञा स्त्री० दे० "आर्द्रा"।
आध–वि० आधा।
आधा–वि० [ स्त्री० आधी ] दो बराबर हिस्सों में से एक।
आधान–संज्ञा पुं० १. स्थापन। २. गिरवी या बंधक रखना।
आधार–संज्ञा पुं० १. आश्रय। २. बुनियाद।
आधारी–वि० [स्त्री० आधारिणी] सहारा रखनेवाला। सहारे पर रहनेवाला।
आधासीसी–संज्ञा स्त्री० आधे सिर की पीड़ा।
आधिक०–वि० आधा।
क्रि० वि० आधे के लगभग। थोड़ा।
आधिक्य–संज्ञा पुं० बहुतायत।
आधिपत्य–संज्ञा पुं० प्रभुत्व।
आधीन०–वि० दे० "अधीन"।
आधुनिक–वि० वर्तमान समय का।
आध्यात्मिक–वि० आत्मा-संबंधी।
आनंद–संज्ञा पुं० [वि० आनंदित, आनंदी] हर्ष। प्रसन्नता।
आनंद-बधाई–संज्ञा स्त्री० मंगल-उत्सव।
आनंदवन–संज्ञा पुं० काशी।
आनंदित–वि० हर्षित। प्रसन्न।
आनंदी–वि० १. हर्षित। २. प्रसन्न रहनेवाला।
आन–संज्ञा स्त्री० १. मर्यादा। २. शपथ। ३. ढंग। ४. एठ।
० वि० [ सं० अन्य ] दूसरा। और।
आनक–संज्ञा पुं० १. डंका। २. गरजता हुआ बादल।
आनकदुंदुभी–संज्ञा पुं० १. बड़ा नगाड़ा। २. कृष्ण के पिता वसुदेव।
आनन–संज्ञा पुं० १. मुख। २. चेहरा।
आनन फानन–क्रि० वि० अति शीघ्र। फौरन।
आनना†०–क्रि० स० लाना।
आनबान–संज्ञा स्त्री० १. सजधज। २. ठसक।
आनयन–संज्ञा पुं० १. लाना। २. उपनयन संस्कार।
आनरेरी–वि० अवैतनिक।
आनर्त्त–संज्ञा पुं० [ वि० आनर्त्तक ] १. नृत्यशाला। २. युद्ध।
आना–संज्ञा पुं० एक रुपए का सोलहवाँ हिस्सा।
क्रि० अ० १. आगमन करना। २. जाकर लौटना।
आनाकानी–संज्ञा स्त्री० १. न ध्यान देने का कार्य्य। २. टाल-मटूल।
आनि०–संज्ञा स्त्री० दे० "आन"।
आनुवंशिक–वि० वंशानुक्रमिक।
आनुषंगिक–वि० गौण। अप्रधान। प्रासंगिक।
आन्वीक्षिकी–संज्ञा स्त्री० १. आत्मविद्या। २. तर्कविद्या।
आप–सर्व० स्वयं। खुद।
आपगा–संज्ञा स्त्री० नदी।

**अहल्या**–संज्ञा स्त्री० गौतम ऋषि की पत्नी।
**अहसान**–संज्ञा पुं० १. किसी के साथ नेकी करना। २. कृतज्ञता।
**अहह**–अव्य० आश्चर्य, खेद, क्लेश या शोक-सूचक एक शब्द।
**अहा**–अव्य० प्रसन्नता-सूचक एक शब्द।
**अहाता**–संज्ञा पुं० घेरा। हाता।
**अहारना***–क्रि० स० १. खाना। २. चपकाना। ३. कपड़े में माँड़ी देना। ४. दे० "शहरना"।
**अहाहा**–अव्य० हर्ष-सूचक अव्यय।
**अहिंसा**–संज्ञा स्त्री० किसी को दुःख न देना। किसी जीव को न सताना या न मारना।
**अहिंस्र**–वि० जो हिंसा न करे।
**अहि**–संज्ञा पुं० साँप।
**अहित**–वि० शत्रु। वैरी।
संज्ञा पु० बुराई। अकल्याण।
**अहिफेन**–संज्ञा पुं० १. सर्प के मुँह की लार या फेन। २. अफीम।
**अहिबेल***–संज्ञा स्त्री० नाग-बेल। पान।
**अहिवात**–संज्ञा पुं० [वि० अहिवाती] स्त्री का सौभाग्य। सोहाग।
**अहिवाती**–वि० स्त्री० सौभाग्यवती।
**अहीर**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अहीरिन ] ग्वाला।
**अहीश**–संज्ञा पुं० १. शेषनाग। २. शेष के अवतार लक्ष्मण और बलराम आदि।
**अहुठ***–वि० साढ़े तीन। तीन और आधा।
**अहेतु**–वि० १. बिना कारण का। २. व्यर्थ। फ़जूल।
**अहेतुक**–वि० दे० "अहेतु"।
**अहेर**–संज्ञा पुं० १. शिकार। मृगया। २. वह जंतु जिसका शिकार किया जाय।
**अहेरी**–संज्ञा पुं० शिकारी।
**अहो**–अव्य० एक अव्यय।
**अहोरात्र**–संज्ञा पुं० दिन-रात।
**अहोरा-बहोरा**–संज्ञा पुं० विवाह की एक रीति जिसमें दुलहिन ससुराल में जाकर उसी दिन अपने घर लौट जाती है। हेराफेरी।

---

## आ

**आ**–हिंदी वर्णमाला का दूसरा अक्षर जो 'अ' का दीर्घ रूप है।
**आँक**–संज्ञा पुं० १. अंक। चिह्न। २. अदद। ३. अक्षर। ४. लकीर।
**आँकड़ा**–संज्ञा पुं० १. अंक। अदद।
**आँकना**–क्रि० स० [ सं० अंकन ] १. चिह्नित करना। २. अंदाज़ करना।
**आँकर**–वि० १. गहरा। २. बहुत अधिक।
वि० महँगा।
**आँकुस***†–संज्ञा पुं० दे० "अंकुश"।
**आँख**–संज्ञा स्त्री० १. वह इंद्रिय

**आपत्काल**–संज्ञा पुं० १. विपत्ति। २. दुष्काल।
**आपत्ति**–संज्ञा स्त्री० १. दुःख। २. विपत्ति। ३. उज्र।
**आपद्**–संज्ञा स्त्री० विपत्ति।
**आपदा**–संज्ञा स्त्री० दुःख।
**आपन, आपना** ✲ †–सर्व० दे० "अपना"।
**आपन्न**–वि० आपद्ग्रस्त।
**आपरूप**–वि० अपने रूप से युक्त। साक्षात्।
**आपस**–संज्ञा स्त्री० १. संबंध। नाता। २. एक दूसरे का साथ।
**आपा**–संज्ञा पुं० १. अपना अस्तित्व। २. अहंकार। ३. होश-हवास।
**आपात**–संज्ञा पुं० पतन।
**आपाततः**–क्रि० वि० १. अकस्मात्। २. आखिरकार।
**आपातलिका**–संज्ञा स्त्री० एक छंद।
**आपाधापी**–संज्ञा स्त्री० १. अपनी अपनी धुन। २. लाग-डाँट।
**आपापंथी**–वि० मनमाने मार्ग पर चलनेवाला। कुपंथी।
**आपी**✲–संज्ञा पुं० पूर्वाषाढ़ नक्षत्र।
**आपीड़**–संज्ञा पुं० सिर पर पहनने की चीज़।
**आपु**✲†–सर्व० दे० "आप"।
**आपुन**✲†–सर्व० दे० "अपना"। "आप"।
**आपुस**✲†–संज्ञा पुं० दे० "आपस"।
**आपूरना**✲–क्रि० अ० भरना।
**आपेक्षिक**–वि० १. अपेक्षा रखनेवाला। २. निर्भर रहनेवाला।
**आप्त**–वि० १. प्राप्त। २. दक्ष। संज्ञा पुं० ऋषि।
**आप्तकाम**–वि० पूर्णकाम।
**आप्ति**–संज्ञा स्त्री० प्राप्ति। लाभ।
**आप्यायन**–संज्ञा पुं० [वि० आप्यायित] १. वृद्धि। २. तृप्ति। तर्पण।
**आप्लावन**–संज्ञा पुं० [वि० आप्लावित] डुबाना। बोरना।
**आफ़त**–संज्ञा स्त्री० १. विपत्ति। २. दुःख।
**आफ़ताब**–संज्ञा पुं० [वि० आफ़ताबी] सूर्य।
**आफ़ताबा**–संज्ञा पुं० हाथ-मुँह धुलाने का एक प्रकार का गडुआ।
**आफ़ताबी**–वि० सूर्य-संबंधी।
**आफ़ू**–संज्ञा स्त्री० अफ़ीम।
**आब**–संज्ञा स्त्री० १. चमक। २. पानी। छवि। संज्ञा पुं० पानी।
**आबकारी**–संज्ञा स्त्री० १. शराबखाना। २. मादक वस्तुओं से संबंध रखनेवाला सरकारी मुहकमा।
**आबताब**–संज्ञा स्त्री० चमक-दमक।
**आबदस्त**–संज्ञा पुं० सैचना। पानी छूना।
**आब-दाना**–संज्ञा पुं० १. अन्न-जल। २. जीविका।
**आबदार**–वि० चमकीला।
**आबदारी**–संज्ञा स्त्री० कांति।
**आबद्ध**–वि० १. बँधा हुआ। २. कैद।
**आबनूस**–संज्ञा पुं० [वि० आबनूसी] एक जंगली पेड़ जिसके हीर की लकड़ी बहुत काली होती है।
**आबनूसी**–वि० १. आबनूस का सा काला। २. आबनूस का बना हुआ।
**आबपाशी**–संज्ञा स्त्री० सिंचाई।
**आबरवाँ**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की बहुत महीन मलमल।

जिससे प्राणियों को रूप अर्थात् वर्ण, विस्तार तथा आकार का ज्ञान होता है। नेत्र। लोचन। २. दृष्टि। नज़र। ध्यान। ३. विचार। विवेक। परख। शिनाख्त। पहचान। ४. कृपादृष्टि। दया-भाव। ५. संतति। संतान। लड़का-बाला। ६. आँख के आकार का छेद या चिह्न। जैसे—सूई का छेद।

**आँखड़ी**‡–संज्ञा स्त्री० दे० "आँख"।

**आँखफोड़ टिड्डा**–संज्ञा पुं० १. हरे रंग का एक कीड़ा या फतिंगा। २. कृतघ्न। बे-मुरौअत।

**आँखमिचौली, आँखमीचली**–संज्ञा स्त्री० लड़कों का एक खेल जिसमें एक लड़का किसी दूसरे लड़के की आँख मूँदकर बैठता है और बाकी लड़के इधर-उधर छिपते हैं जिन्हें वह आँख मूँदनेवाले लड़के को ढूँढ़कर छूना पड़ता है।

**आँग**⊙†–संज्ञा पुं० अंग।

**आँगन**–संज्ञा पुं० घर के भीतर का सहन।

**आँगिरस**–संज्ञा पुं० [ सं० ] अंगिरा के पुत्र।

वि० अंगिरा-संबंधी। अंगिरा का।

**आँगी**⊙†–संज्ञा स्त्री० दे० "अँगिया"।

**आँगुरी**⊙–संज्ञा स्त्री० दे० "उँगली"।

**आँच**–संज्ञा स्त्री० १. गरमी। २. आग की लपट। लौ। ३. आग। ४. आघात। चोट। ५. हानि।

**आँचना**⊛–क्रि० स० जलाना।

**आँचर**⊙†–संज्ञा पुं० दे० "आँचल"।

**आँचल**–संज्ञा पुं० १. धोती, दुपट्टे आदि के दोनों छोरों पर का भाग। पल्ला। छोर। २. साड़ी या ओढ़नी का वह भाग जो सामने छाती पर रहता है।

**आँजना**–क्रि० स० अंजन लगाना।

**आँजनेय**–संज्ञा पुं० अंजना के पुत्र हनुमान्।

**आँट**–संज्ञा स्त्री० १. हथेली में तर्जनी और अँगूठे के बीच का स्थान। २. गिरह। गाँठ।

**आँटना**⊙–क्रि० अ० दे० "अँटना"।

**आँटी**–संज्ञा स्त्री० १. लंबे तृणों का छोटा गट्ठा। २. सूत का लच्छा।

**आँठी**–संज्ञा स्त्री० १. दही, मलाई आदि वस्तुओं का लच्छा। २. गुठली। बीज।

**आँत**–संज्ञा स्त्री० प्राणियों के पेट के भीतर की लंबी नली। अंत्र। अँतड़ी।

**आँतर**†–संज्ञा पुं० दे० "अंतर"।

**आंदोलन**–संज्ञा पुं० [सं०] १. बार बार हिलना-डोलना। २. उथल-पुथल करनेवाला प्रयत्न। हलचल। धूम।

**आँधी**–संज्ञा स्त्री० बड़े वेग की हवा जिससे इतनी धूल उठती है कि चारों ओर अँधेरा छा जाय। अंधड़।

वि० आँधी की तरह तेज़।

**आंध्र**–संज्ञा पुं० ताप्ती नदी के किनारे का देश।

**आँय-बाँय**–संज्ञा स्त्री० अनाप-शनाप। व्यर्थ की बात।

**आँव**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का चिकना सफ़ेद लसदार मल जो अन्न न पचने से उत्पन्न होता है।

**आँवठ**–संज्ञा पुं० किनारा।

**आँवला**–संज्ञा पुं० एक पेड़ जिसके

आवरू–संज्ञा स्त्री० इज्ज़त। मान।
आब-हवा–संज्ञा स्त्री० जल-वायु।
आबाद–वि० बसा हुआ।
आबादकार–संज्ञा पुं० वे काश्तकार जो जंगल काटकर आबाद हुए हों।
आबादी–संज्ञा स्त्री० १. बस्ती। २. जनसंख्या।
आब्दिक–वि० वार्षिक।
आभरण–संज्ञा पुं० [ वि० आभरित ] गहना।
आभरन॰–संज्ञा पुं० दे० "आभरण"।
आभा–संज्ञा स्त्री० चमक। कांति।
आभार–संज्ञा पुं० १. बोझ। २. एह-सान। उपकार।
आभारी–वि० उपकार माननेवाला। उपकृत।
आभास–संज्ञा पुं० १. झलक। २. पता।
आभीर–संज्ञा पुं० [ स्त्री० आभीरी ] १. अहीर। ग्वाल। गोप। २. ११ मात्राओं का एक छंद। ३. एक राग।
आभीरी–संज्ञा स्त्री० एक संकर रागिनी।
आभूषण–संज्ञा पुं० [ वि० आभूषित ] गहना। ज़ेवर।
आभूषन॰–संज्ञा पुं० दे० "आभूषण"।
आभ्यंतर–वि० भीतरी।
आभ्यंतरिक–वि० भीतरी।
आमंत्रण–संज्ञा पुं० [ वि० आमंत्रित ] बुलाना। न्योता।
आमंत्रित–वि० १. बुलाया हुआ। २. निमंत्रित।
आम–संज्ञा पुं० १. एक बड़ा पेड़ जिसका फल हिंदुस्तान का प्रधान फल है। रसाल। २. इस पेड़ का फल। वि० साधारण। मामूली।
आमड़ा–संज्ञा पुं० एक बड़ा पेड़ जिसके फल खट्टे और बड़े बेर के बराबर होते हैं।
आमद–संज्ञा स्त्री० १. अवाई। आग-मन। आना। २. आय।
आमदनी–संज्ञा स्त्री० आय।
आमना सामना–संज्ञा पुं० मुकाबला।
आमने सामने–क्रि० वि० एक दूसरे के समक्ष।
आमय–संज्ञा पुं० रोग।
आमरक्तातिसार–संज्ञा पुं० आँव और लहू के साथ दस्त होने का रोग।
आमरख॰–संज्ञा पुं० दे० "आमर्ष"।
आमरखना॰–क्रि० अ० दुःखपूर्वक क्रोध करना।
आमरण–क्रि० वि० ज़िंदगी भर।
आमरस–संज्ञा पुं० दे० "अमरस"।
आमर्दन–संज्ञा पुं० [ वि० आमर्दित ] ज़ोर से मलना।
आमर्ष–संज्ञा पुं० १. क्रोध। २. असहनशीलता।
आमलक–संज्ञा पुं० [स्त्री०, अल्प० आम-लकी ] आँवला।
आमला–संज्ञा पुं० दे० "आँवला"।
आमशूल–संज्ञा पुं० आँव के कारण पेट में मरोड़ होने का रोग।
आमातिसार–संज्ञा पुं० आँव के कारण अधिक दस्तों का होना।
आमात्य–संज्ञा पुं० दे० "अमात्य"।
आमादा–वि० उद्यत। तत्पर।
आमाशय–संज्ञा पुं० पेट के भीतर की वह थैली जिसमें भोजन किए हुए पदार्थ इकट्ठे होते और पचते हैं।
आमिख–संज्ञा पुं० दे० "आमिष"।
आमिल–संज्ञा पुं० १. काम करने-

गोल फल खट्टे होते तथा खाने और दवा के काम में आते हैं।

**आँवलासार गंधक**–संज्ञा स्त्री॰ खूब साफ़ की हुई गंधक जो पारदर्शक होती है।

**आँवाँ**–संज्ञा पुं॰ वह गड्ढा जिसमें कुम्हार लोग मिट्टी के बरतन पकाते हैं।

**आंशिक**–वि॰ अंश-संबंधी।

**आंशुक जल**–संज्ञा पुं॰ वह जल जो दिन भर धूप में और रात भर चाँदनी या ओस में रखकर छान लिया जाय। ( वैद्यक )

**आँस**०–संज्ञा पुं॰ दे॰ "आँसू"।

**आँसी**०†–संज्ञा स्त्री॰ भाजी। बैना। मिठाई जो इष्ट-मित्रों के यहाँ बाँटी जाती है।

**आँसू**–संज्ञा पुं॰ वह जल जो आँखों से शोक या पीड़ा के समय निकलता है। अश्रु।

**आँहड़**–संज्ञा पुं॰ बरतन।

**आँहाँ**–अव्य॰ अस्वीकार या निषेध-सूचक एक शब्द। नहीं।

**आ**–अव्य॰ एक अव्यय जिसका प्रयोग सीमा, व्याप्ति, थोड़े और अतिक्रमण के अर्थों में होता है।

उप॰ एक उपसर्ग जो प्रायः गत्यर्थक धातुओं के पहले लगता है और उनके अर्थों में कुछ थोड़ी सी विशेषता कर देता है; जैसे—आरोहण, आकंपन। जब यह 'गम्' (जाना), 'या' (जाना), 'दा' (देना) तथा 'नी' (ले जाना) धातुओं के पहले लगता है, तब उनके अर्थों को उलट देता है; जैसे–'गमन' से 'आगमन', 'नयन' से 'आनयन', 'दान' से 'आदान'।

**आइंदा**–वि॰ आनेवाला। भविष्य। संज्ञा पुं॰ [ फ़ा॰ ] भविष्य-काल। क्रि॰ वि॰ आगे। भविष्य में।

**आइ**०–संज्ञा स्त्री॰ आयु। जीवन।

**आइना**†–संज्ञा पुं॰ दे॰ "आईना"।

**आईन**–संज्ञा पुं॰ १. नियम। २. क़ानून।

**आईना**–संज्ञा पुं॰ आरसी।

**आईनी**–वि॰ क़ानूनी। राजनियम के अनुकूल।

**आउ***–संज्ञा स्त्री॰ जीवन। उम्र।

**आउज**०–संज्ञा पुं॰ ताशा।

**आकंपन**–संज्ञा पुं॰ काँपना।

**आक**–संज्ञा पुं॰ मदार। अकौआ।

**आकड़ा**†–संज्ञा पुं॰ दे॰ "आक"।

**आक़बत**–संज्ञा स्त्री॰ मरने के पीछे की अवस्था।

**आकर**–संज्ञा पुं॰ १. खान। २. ख़ज़ाना। ३. क़िस्म।

**आकरिक**–संज्ञा पुं॰ खान खोदनेवाला।

**आकरी**–संज्ञा स्त्री॰ खान खोदने का काम।

**आकर्ण**–वि॰ कान तक फैला हुआ।

**आकर्ष**–संज्ञा पुं॰ [ सं॰ ] १ एक जगह के पदार्थ का बल से दूसरी जगह जाना। खिंचाव। २. पासे का खेल। ३. बिसात। चौपड़।

**आकर्षक**–वि॰ आकर्षण करनेवाला। खींचनेवाला।

**आकर्षण**–संज्ञा पुं॰ [ वि॰ आकर्षित, आकृष्ट ] किसी वस्तु का दूसरी वस्तु

वाला। कर्मचारी। २. हाकिम। ३. सिद्ध।
**आमिष**–संज्ञा पुं० मांस।
**आमिषाशी**–वि० [स्त्री० आमिषाशिनी] मांसभक्षक।
**आमुख**–संज्ञा पुं० नाटक की प्रस्तावना।
**आमेजना***–क्रि० स० मिलाना। सानना।
**आमोद**–संज्ञा पुं० [ वि० आमोदित, आमोदी ] १. आनंद। हर्ष। २. दिल-बहलाव।
**आमोद-प्रमोद**–संज्ञा पुं० भोग-विलास। हँसी-खुशी।
**आमोदित**–वि० १. प्रसन्न। २. जी बहला हुआ।
**आमोदी**–वि० खुश रहनेवाला।
**आम्र**–संज्ञा पुं० आम का पेड़ या फल।
**आयँती पायँती**†–संज्ञा स्त्री० सिर-हाना। पायताना।
**आय**–संज्ञा स्त्री० आमदनी। प्राप्ति।
**आयत**–वि० विस्तृत। दीर्घ।
संज्ञा स्त्री० [ अ० ] इंजील या क़ुरान का वाक्य।
**आयतन**–संज्ञा पुं० मकान।
**आयत्त**–वि० अधीन।
**आयत्ति**–संज्ञा स्त्री० अधीनता।
**आयस**–संज्ञा पुं० [वि० आयसी] लोहा।
**आयसी**–वि० लोहे का।
संज्ञा पुं० कवच। ज़िरहबक्तर।
**आयसु***–संज्ञा स्त्री० आज्ञा। हुक्म।
**आया**–क्रि० अ० आना का भूत-कालिक रूप।
संज्ञा स्त्री० धाय। धात्री।
अव्य० क्या। कि।
**आयात**–संज्ञा पुं० देश में बाहर से आया माल।
**आयाम**–संज्ञा पुं० लंबाई। विस्तार।
**आयास**–संज्ञा पुं० परिश्रम। मेहनत।
**आयु**–संज्ञा स्त्री० उम्र।
**आयुध**–संज्ञा पुं० हथियार। शस्त्र।
**आयुर्बल**–संज्ञा पुं० उम्र।
**आयुर्वेद**–संज्ञा पुं० [ वि० आयुर्वेदीय ] आयु-संबंधी शास्त्र। चिकित्सा-शास्त्र।
**आयुष्मान्**–वि० [ स्त्री० आयुष्मती ] दीर्घजीवी। चिरजीवी।
**आयुष्य**–संज्ञा पुं० उम्र।
**आयोजन**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० आयोजना। वि० आयोजित ] १. किसी कार्य्य में लगाना। २. प्रबंध। ३. सामान।
**आरंभ**–संज्ञा पुं० शुरू।
**आरंभना**†–क्रि० अ० शुरू होना। क्रि० स० आरंभ करना।
**आर**–संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का बिना साफ़ किया निकृष्ट लोहा। २. कोना।
**आरक्त**–वि० लाल।
**आरज***–वि० दे० "आर्य्य"।
**आरजा**–संज्ञा पुं० रोग।
**आरज़ू**–संज्ञा स्त्री० १. इच्छा। २. अनुनय। विनय। विनती।
**आरण्य**–वि० वन का।
**आरण्यक**–वि० [स्त्री० आरण्यकी] वन का। जंगली।
**आरत***–वि० दे० "आर्त्त"।
**आरति**–संज्ञा स्त्री० १. विरक्ति। २. दे० "आर्त्ति"।
**आरती**–संज्ञा स्त्री० १. किसी मूर्त्ति के ऊपर दीपक को घुमाना। २. वह पात्र जिसमें कपूर या घी की बत्ती रखकर आरती की जाती है।

के पास उसकी शक्ति या प्रेरणा से लाया जाना।

**आकर्षण शक्ति**–संज्ञा स्त्री० भौतिक पदार्थों की वह शक्ति जिससे वे अन्य पदार्थों की वह शक्ति जिससे वे अन्य पदार्थों को अपनी ओर खींचते हैं।

**आकर्षित**–वि० खींचा हुआ।

**आकलन**–संज्ञा पुं० [ वि० आकलनीय, आकलित ] १. ग्रहण। २. संग्रह। ३. गिनती करना।

**आकली**–संज्ञा स्त्री० आकुलता। बेचैनी।

**आकस्मिक**–वि० जो बिना किसी कारण के हो।

**आकांक्षा**–संज्ञा स्त्री० इच्छा। अभिलाषा।

**आकांक्षित**–वि० १. इच्छित। २. अपेक्षित।

**आकांक्षी**–वि० [ स्त्री० आकांक्षिणी ] इच्छा करनेवाला।

**आकार**–संज्ञा पुं० १. स्वरूप। २. डील-डौल। ३. बनावट।

**आकारी**–वि० [ स्त्री० आकारिणी ] आह्वान करनेवाला। बुलानेवाला।

**आकाश**–संज्ञा पुं० अंतरिक्ष। आसमान।

**आकाशकुसुम**–संज्ञा पुं० १. आकाश का फूल। २. अनहोनी बात।

**आकाशगंगा**–संज्ञा स्त्री० बहुत से छोटे छोटे तारों का एक विस्तृत समूह जो आकाश में उत्तर-दक्षिण फैला है।

**आकाशचारी**–वि० आकाश में फिरनेवाला।

संज्ञा पुं० १. सूर्यादि ग्रह। नक्षत्र। २. वायु। ३. पक्षी। ४. देवता।

**आकाशदीया**–संज्ञा पुं० वह दीपक जो कार्तिक में हिंदू लोग कंडील में रखकर एक ऊँचे बाँस के सिरे पर बाँधकर जलाते हैं।

**आकाशबेल**–संज्ञा स्त्री० दे० "अमरबेल"।

**आकाशभाषित**–संज्ञा पुं० नाटक के अभिनय में वक्ता का ऊपर की ओर देखकर किसी प्रश्न को इस तरह कहना मानो वह उससे किया जा रहा है और फिर उसका उत्तर देना।

**आकाशमंडल**–संज्ञा पुं० खगोल।

**आकाशलोचन**–संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ से ग्रहों की स्थिति या गति देखी जाती है। मानमंदिर। अबजरवेटरी।

**आकाशवाणी**–संज्ञा स्त्री० [सं०] वह शब्द या वाक्य जो आकाश से देवता लोग बोलें।

**आकाशवृत्ति**–संज्ञा स्त्री० ऐसी आमदनी जो बँधी न हो।

**आकाशी**–संज्ञा स्त्री० वह चाँदनी जो धूप आदि से बचने के लिये तानी जाती है।

**आकिल**–वि० बुद्धिमान्।

**आकीर्ण**–वि० व्याप्त। पूर्ण।

**आकुंचन**–संज्ञा पुं० सिकुड़ना।

**आकुंठन**–संज्ञा पुं० [ वि० आकुंठित ] १. गुठला या कुंद होना। २. लज्जा।

**आकुल**–वि० [ संज्ञा आकुलता ] व्यग्र। घबराया हुआ।

**आकुलता**–संज्ञा स्त्री० [वि० आकुलित] १. व्याकुलता। २. व्याप्ति।

**आकुलित**–वि० १. व्याकुल। घबराया हुआ। २. व्याप्त।

आरन*–संज्ञा पुं० जंगल।
आर पार–संज्ञा पुं० यह छोर और वह छोर।
क्रि० वि० एक तल से दूसरे तल तक।
आरब्ध–वि० आरंभ किया हुआ।
आरस*–संज्ञा पुं० दे० "आलस्य"।
संज्ञा स्त्री० दे० "आरसी"।
आरसी–संज्ञा स्त्री० आईना।
आरा–संज्ञा पुं० [स्त्री०, अल्पा० आरी] लोहे की दाँतीदार पटरी जिससे रेतकर लकड़ी चीरी जाती है।
आराति–संज्ञा पुं० शत्रु। वैरी।
आराधक–वि० [स्त्री० आराधिका] उपासक। पूजा करनेवाला।
आराधन–संज्ञा पुं० सेवा। पूजा।
आराधना–संज्ञा स्त्री० पूजा। उपासना।
आराम–संज्ञा पुं० [ सं० ] बाग। उपवन।
संज्ञा पुं० [ फा० ] १. चैन। सुख। २. चंगापन। ३. विश्राम। दम लेना।
आराम कुरसी–एक प्रकार की लंबी कुरसी।
आराम-तलब–वि० १. सुख चाहनेवाला। सुकुमार। २. सुस्त। आलसी।
आरी–संज्ञा स्त्री० [हिं० आरा का अल्पा०] लकड़ी चीरने का बढ़ई का एक औज़ार। छोटा आरा।
आरूढ़–वि० [ सं० ] १. चढ़ा हुआ। २. दृढ़। ३. तत्पर।
आरोग्य–वि० रोग-रहित। स्वस्थ।
आरोग्यता–संज्ञा स्त्री० स्वास्थ्य।
आरोधना*–क्रि० स० रोकना।
आरोप–संज्ञा पुं० स्थापित करना।
आरोपण–संज्ञा पुं० १. स्थापित करना। २. रोपना।
आरोपना*–क्रि० स० स्थापित करना।
आरोपित–वि० १. स्थापित किया हुआ। २. रोपा हुआ।
आरोह–संज्ञा पुं० १. चढ़ाव। २. आक्रमण। ३. सवारी।
आरोहण–संज्ञा पुं० चढ़ना। सवार होना।
आरोही–वि० [स्त्री० आरोहिणी] चढ़नेवाला।
संज्ञा पुं० १. संगीत में वह स्वर-साधन जो षड्ज से लेकर निषाद तक उत्तरोत्तर चढ़ता जाय। २. सवार।
आर्त्त–वि० १. पीड़ित। २. दुखी। ३. अस्वस्थ।
आर्त्तता–संज्ञा स्त्री० १. पीड़ा। २. दुःख।
आर्त्तनाद–संज्ञा पुं० दुःख-सूचक शब्द।
आर्त्तस्वर–संज्ञा पुं० दुःख-सूचक शब्द।
आर्थिक–वि० धन-संबंधी। द्रव्य-संबंधी।
आर्द्र–वि० गीला।
आर्द्रा–संज्ञा स्त्री० १. सत्ताईस नक्षत्रों में छठा नक्षत्र। २. वह समय जब सूर्य आर्द्रा नक्षत्र का होता है।
आर्य्य–वि० श्रेष्ठ। पूज्य।
संज्ञा पुं० मनुष्यों की एक जाति जिसने संसार में बहुत पहले सभ्यता प्राप्त की थी।
आर्य्यपुत्र–संज्ञा पुं० पति को पुकारने का संबोधन।

आकृति–संज्ञा स्त्री० बनावट। गढ़न।
आक्रंदन–संज्ञा पुं० रोना। चिल्लाना।
आक्रमण–संज्ञा पुं० १. हमला। चढ़ाई। २. आघात पहुँचाने के लिये किसी पर झपटना।
आक्रमित–वि० [ स्त्री० आक्रमिता ] जिस पर आक्रमण किया गया हो।
आक्रांत–वि० १. जिस पर आक्रमण हो। २. वशीभूत। पराजित।
आक्रोश–संज्ञा पुं० कोसना। शाप देना।
आक्षिप्त–वि० १. फेंका हुआ। २. निंदित।
आक्षेप–संज्ञा पुं० [ सं० ] १. फेंकना। २. दोष लगाना।
आक्षेपक–वि० [ स्त्री० आक्षेपिका ] १. फेंकनेवाला। २. आक्षेप करनेवाला। निंदक।
आखत*†–संज्ञा पुं० अक्षत।
आखन*–क्रि० वि० प्रतिक्षण। हर घड़ी।
आखना*–क्रि० स० कहना।
क्रि० स० [ सं० आकांक्षा ] चाहना।
क्रि० स० [ हिं० आँख ] देखना। ताकना।
आखर*–संज्ञा पुं० अक्षर।
आखा–संज्ञा पुं० झीने कपड़े से मढ़ी हुई मैदा चालने की चलनी।
वि० पूरा। अक्षय।
आखिर–वि० अंतिम। पीछे का।
संज्ञा पुं० अंत।
क्रि० वि० अंत में। अंत को।
आखिरी–वि० अंतिम। पिछला।
आखु–संज्ञा पुं० मूसा। चूहा।
आखुपाषाण–संज्ञा पुं० १. चुंबक पत्थर। २. संखिया।
आखेट–संज्ञा पुं० अहेर। शिकार।
आखेटक–वि० [ सं० ] शिकारी। अहेरी।
आखेटी–संज्ञा पुं० [ स्त्री० आखेटिनी ] शिकारी। अहेरी।
आख्या–संज्ञा स्त्री० १. नाम। २. कीर्ति।
आख्यात–वि० प्रसिद्ध। विख्यात।
आख्याति–संज्ञा स्त्री० नामवरी। ख्याति। शुहरत।
आख्यान–संज्ञा पुं० १. वर्णन। २. कथा। कहानी।
आख्यायिका–संज्ञा स्त्री० १. कथा। कहानी। २. वह कल्पित कथा जिससे कुछ शिक्षा निकले।
आगंतुक–वि० १. जो आवे। २. जो इधर-उधर से घूमता-फिरता आ जाय।
आग–संज्ञा स्त्री० १. तेज और प्रकाश का पुंज जो उष्णता की पराकाष्ठा पर पहुँची हुई वस्तुओं में देखा जाता है। अग्नि। २. जलन। ताप। ३. कामाग्नि। ४. डाह। ईर्ष्या।
वि० १. जलता हुआ। बहुत गरम। २. जो गुण में उष्ण हो।
आगत–वि० [ स्त्री० आगता ] आया हुआ।
आगतपतिका–संज्ञा स्त्री० वह नायिका जिसका पति परदेश से लौटा हो।
आगत स्वागत–संज्ञा पुं० आव-भगत।
आगम–संज्ञा पुं० १. अवाई। आगमन। २. भविष्य काल। ३. वेद। ४. शास्त्र।

**आर्य्य-समाज**–संज्ञा पुं० एक धार्मिक समाज या समिति जिसके संस्थापक स्वामी दयानंद थे।

**आर्य्या**–संज्ञा स्त्री० १. पार्वती। २. सास। ३. दादी। पितामही। ४. एक अर्द्ध मात्रिक छंद।

**आर्य्या-वर्त**–संज्ञा पुं० उत्तरीय भारत।

**आर्ष**–वि० ऋषि-संबंधी। ऋषि-कृत।

**आलंकारिक**–वि० १. अलंकार-संबंधी। २. अलंकारयुक्त। ३. अलंकार जाननेवाला।

**आलंब**–संज्ञा पुं० आश्रय। सहारा।

**आलंबन**–संज्ञा पुं० १. सहारा। २. रस में वह वस्तु जिसके अवलंब से रसकी उत्पत्ति होती है। ३. साधन।

**आलकस**–संज्ञा पुं० दे० "आलस्य"।

**आलथी पालथी**–संज्ञा स्त्री० बैठने का एक आसन जिसमें दाहिनी एँड़ी बाएँ जंघे पर और बाईं एँड़ी दाहिने जंघे पर रखते हैं।

**आलपीन**–संज्ञा स्त्री० एक घुंडीदार सूई जिससे कागज़ आदि के टुकड़े जोड़ते या नत्थी करते हैं।

**आलम**–संज्ञा पुं० १. संसार। २. अवस्था। ३. जन-समूह।

**आलमारी**–संज्ञा स्त्री० दे० "अल-मारी"।

**आलय**–संज्ञा पुं० १. घर। २. स्थान।

**आलस**–वि० आलसी। सुस्त।

**आलसी**–वि० सुस्त। काहिल।

**आलस्य**–संज्ञा पुं० सुस्ती। काहिली।

**आला**–संज्ञा पुं० ताक। ताखा।

**आलान**–संज्ञा पुं० बंधन।

**आलाप**–संज्ञा पुं० बातचीत। तान।

**आलापक**–वि० १. बात-चीत करने-वाला। २. गानेवाला।

**आलापना**–क्रि० स० गाना। सुर खींचना। तान लड़ाना।

**आलापी**–वि० १. बोलनेवाला। २. आलाप लेनेवाला। तान लगाने-वाला। गानेवाला।

**आलिंगन**–संज्ञा पुं० गले से लगाना। परिरंभण।

**आलिंगना**–क्रि० स० भेंटना। लपटाना। गले लगाना।

**आलि**–संज्ञा स्त्री० १. सखी। सहेली। २. बिच्छू। ३. भ्रमरी। ४. पंक्ति।

**आलिम**–वि० विद्वान्। पंडित।

**आली**–संज्ञा स्त्री० सखी।
वि० उच्च। श्रेष्ठ।

**आलीशान**–वि० भव्य। भड़कीला। शानदार। विशाल।

**आलू**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का कंद जो बहुत खाया जाता है।

**आलूचा**–संज्ञा पुं० १. एक पेड़ जिसका फल पंजाब इत्यादि में बहुत खाया जाता है। २. इस पेड़ का फल। भोटिया बदाम। गर्दालू।

**आलूबुखारा**–संज्ञा पुं० आलूचा नामक वृक्ष का सुखाया हुआ फल।

**आलेख**–संज्ञा पुं० लिखावट। लिपि।

**आलेख्य**–संज्ञा पुं० चित्र। तसवीर।

**आलोक**–संज्ञा पुं० १. प्रकाश। २. चमक।

**आलोचक**–वि० १. देखनेवाला। २. जो आलोचना करे।

**आलोचन**–संज्ञा पुं० १. दर्शन। २. गुण-दोष का विचार।

**आलोचना**–संज्ञा स्त्री० किसी वस्तु के गुण-दोष का विचार।

**आलोड़न**–संज्ञा पुं० १. मथना। हिलोरना। २. विचार।

**आलोड़ना**–क्रि० स० १. मथना। २. हिलोरना।

**आल्हा**–संज्ञा पुं० १. महोबे के एक वीर का नाम जो पृथ्वीराज के समय में था। २. बहुत लंबा-चौड़ा वर्णन। ३. आल्हखंड पुस्तक।

**आव**०–संज्ञा स्त्री० आयु।

**आवन**०–संज्ञा पुं० आगमन। आना।

**आवभगत**–संज्ञा स्त्री० आदर-सत्कार।

**आवरण**–संज्ञा पुं० १. ढकना। २. वह कपड़ा जो किसी वस्तु के ऊपर लपेटा हो।

**आवर्त्त**–संज्ञा पुं० १. पानी का भँवर। २. वह बादल जिससे पानी न बरसे।

**आवर्त्तन**–संज्ञा पुं० १. चक्कर देना। फिराव। घुमाव। २. मथना। हिलाना।

**आवश्यक**–वि० १. जिसे अवश्य होना चाहिए। ज़रूरी। २. प्रयोजनीय। जिसके बिना काम न चले।

**आवश्यकता**–संज्ञा स्त्री० १. ज़रूरत। अपेक्षा। २. प्रयोजन। मतलब।

**आवश्यकीय**–वि० ज़रूरी।

**आवाँ**–संज्ञा पुं० गड्ढा जिसमें कुम्हार मिट्टी के बरतन पकाते हैं।

**आवागमन**–संज्ञा पुं० आना-जाना।

**आवाज़**–संज्ञा स्त्री० १. शब्द। ध्वनि। नाद। २. बोली। वाणी। स्वर।

**आवाज़ा**–संज्ञा पुं० [फा०] बोली-ठोली। ताना। व्यंग्य।

**आवाजाही**–संज्ञा स्त्री० आना-जाना।

**आवारगी**–संज्ञा स्त्री० आवारापन।

**आवारजा**–संज्ञा पुं० जमा-खर्च की किताब।

**आवारा**–वि० १. व्यर्थ इधर-उधर फिरनेवाला। निकम्मा। २. बे ठौर ठिकाने का। उठल्लू। ३. बदमाश। लुच्चा।

**आवारागर्द**–वि० व्यर्थ इधर-उधर घूमनेवाला। उठल्लू। निकम्मा।

**आवास**–संज्ञा पुं० १. रहने की जगह। निवास-स्थान। २. मकान। घर।

**आवाहन**–संज्ञा पुं० १. मंत्र द्वारा किसी देवता को बुलाने का कार्य्य। २. निमंत्रित करना। बुलाना।

**आविद्ध**–वि० १. छिदा हुआ। भेदा हुआ। २. फेंका हुआ।

**आविष्कर्त्ता**–वि० आविष्कार करनेवाला।

**आविष्कार**–संज्ञा पुं० [वि० आविष्कारक, आविष्कर्त्ता, आविष्कृत] कोई ऐसी वस्तु तैयार करना जिसके बनाने की युक्ति पहले किसी को न मालूम रही हो।

**आविष्कारक**–वि० दे० "आविष्कर्त्ता"।

**आविष्कृत**–वि० १. पता लगाया हुआ। २. ईजाद किया हुआ।

**आवृत**–वि० छिपा हुआ। ढका हुआ।

**आवृत्ति**–संज्ञा स्त्री० १. बार बार किसी बात का अभ्यास। २. पढ़ना।

**आवेग**–संज्ञा पुं० १. चित्त की प्रबल वृत्ति। मन की झोंक। जोश। २. घबराहट।

**आवेदक**–वि० निवेदन करनेवाला।

**आवेदन**–संज्ञा पुं० अपनी दशा को सूचित करना। निवेदन। अर्ज़ी।

**आवेदनपत्र**–संज्ञा पुं० अरज़ी।

**आवेश**–संज्ञा पुं० १. दौरा। २. प्रवेश। ३. जोश। ४. मृगी रोग।

**आवेष्टन**–संज्ञा पुं० १. छिपाने या ढँकने का कार्य्य। २. छिपाने, लपे-

उचाट-संज्ञा पुं० विरक्ति। उदासीनता।
उचाटन-संज्ञा पुं० दे० "उचाटन"।
उचाटना-क्रि० स० उचाटन करना। जी हटाना।
उचाड़ना-क्रि० स० लगी या सटी हुई चीज़ को अलग करना।
उचाना†-क्रि० स० १. ऊँचा करना। ऊपर उठाना। २. उठाना।
उचार०-संज्ञा पुं० दे० "उचार"।
उचारना०-क्रि० स० उचारण करना। क्रि० स० दे० "उचाड़ना"।
उचित-वि० योग्य। ठीक। मुनासिब।
उचेलना†-क्रि० स० दे० "उकेलना"।
उचौहाँ०-वि० ऊँचा उठा हुआ।
उच्च-वि० १. ऊँचा। २. श्रेष्ठ।
उच्चता-संज्ञा स्त्री० १. ऊँचाई। २. श्रेष्ठता।
उच्चरण-संज्ञा पुं० कंठ, तालु, जिह्वा आदि से शब्द निकलना। मुँह से शब्द फूटना।
उच्चाट-संज्ञा पुं० १. उखाड़ने या नोचने की क्रिया। २. अनमनापन।
उच्चाटन-संज्ञा पुं० १. लगी या सटी हुई चीज़ को अलग करना। २. किसी के चित्त को कहीं से हटाना। ३. विरक्ति।
उच्चार-संज्ञा पुं० मुँह से शब्द निकालना। कथन।
उच्चारण-संज्ञा पुं० कंठ, ओष्ठ, जिह्वा आदि के प्रयत्न द्वारा मनुष्यों का व्यक्त और विभक्त ध्वनि निकालना।
उच्चारना०-क्रि० स० मुँह से निकालना। बोलना।
उच्चारित-वि० जिसका उच्चारण किया गया हो। बोला या कहा हुआ।
उच्चार्य्य-वि० उच्चारण के योग्य।
उच्चैःश्रवा-संज्ञा पुं० खड़े कान और सात मुँह का इंद्र या सूर्य्य का सफ़ेद घोड़ा जो समुद्र-मथन के समय निकला था। वि० ऊँचा सुननेवाला। बहरा।
उच्छन्न-वि० दबा हुआ। लुप्त।
उच्छलना०-क्रि० अ० दे० "उछलना"।
उच्छव०-संज्ञा पुं० दे० "उत्सव"।
उच्छाव०-संज्ञा पुं० दे० "उत्साह"।
उच्छाह०-संज्ञा पुं० दे० "उछाह"।
उच्छिन्न-वि० १. कटा हुआ। खंडित। २. उखाड़ा हुआ। ३. नष्ट।
उच्छिष्ट-वि० १. जूठा। २. दूसरे का बर्ता हुआ। संज्ञा पुं० १. जूठी वस्तु। २. शहद।
उच्छू-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की खाँसी जो गले में पानी इत्यादि के रुकने से आने लगती है।
उच्छृंखल-वि० १. अंडबंड। २. स्वेच्छाचारी। ३. उद्दंड।
उच्छेद, उच्छेदन-संज्ञा पुं० १. उखाड़-पखाड़। खंडन। २. नाश।
उच्छ्वसित-वि० १. साँस लेता हुआ। २. विकसित। प्रफुल्लित। ३. जीवित।
उच्छ्वास-संज्ञा पुं० १. ऊपर को खींची हुई साँस। उसास। २. साँस।
उछंग-संज्ञा पुं० १. गोद। २. हृदय। छाती।
उछकना-क्रि० अ० नशा हटना। चेत में आना।
उछरना†-क्रि० अ० दे० "उछलना"।
उछल-कूद-संज्ञा स्त्री० १. खेल-कूद। २. हलचल।

ढकने या ढँकने की वस्तु।
**आशंका**–संज्ञा स्त्री० १. डर। भय। २. शक। संदेह। ३. अनिष्ट की भावना।
**आशना**–संज्ञा उभ० १. जिससे जान-पहचान हो। २. प्रेमी।
**आशनाई**–संज्ञा स्त्री० १. जान-पहचान। २. प्रेम। प्रीति। दोस्ती। ३. अनुचित संबंध।
**आशय**–संज्ञा पुं० १. अभिप्राय। मतलब। तात्पर्य। २. वासना। इच्छा। ३. उद्देश्य। नीयत।
**आशा**–संज्ञा स्त्री० १. उम्मीद। २. अभिलषित वस्तु की प्राप्ति के थोड़े बहुत निश्चय से उत्पन्न संतोष। ३. दिशा।
**आशिक़**–संज्ञा पुं० प्रेम करनेवाला मनुष्य। अनुरक्त पुरुष। आसक्त।
**आशिष**–संज्ञा स्त्री० आशीर्वाद। असीस। दुआ।
**आशीर्वाद**–संज्ञा पुं० आशिष। दुआ।
**आशु**–क्रि० वि० शीघ्र। जल्द।
**आशुतोष**–वि० शीघ्र संतुष्ट होनेवाला।
संज्ञा पुं० शिव। महादेव।
**आश्चर्य्य**–संज्ञा पुं० अचंभा। विस्मय। तअज्जुब।
**आश्चर्यित**–वि० चकित।
**आश्रम**–संज्ञा पुं० १. ऋषियों और मुनियों का निवास-स्थान। तपोवन। २. विश्राम-स्थान। ठहरने की जगह। ३. ब्रह्मचर्य्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ, संन्यास आदि चार आश्रम।
**आश्रमी**–वि० १. आश्रम-संबंधी। २. आश्रम में रहनेवाला।
**आश्रय**–संज्ञा पुं० १. आधार। सहारा। २. शरण। पनाह।
**आश्रयी**–वि० आश्रय लेने या पानेवाला।
**आश्रित**–वि० १. सहारे पर टिका हुआ। २. भरोसे पर रहनेवाला।
**आश्लेषा**–संज्ञा पुं० श्लेषा नक्षत्र।
**आश्वास, आश्वासन**–संज्ञा पुं० दिलासा। तसल्ली। सांत्वना।
**आश्विन**–संज्ञा पुं० क्वार का महीना
**आषाढ़**–संज्ञा पुं० असाढ़।
**आषाढ़ा**–संज्ञा पुं० पूर्वाषाढ़ा और उत्तराषाढ़ा नक्षत्र।
**आषाढ़ी**–संज्ञा स्त्री० आषाढ़ मास की पूर्णिमा। गुरुपूजा।
**आसंग**–संज्ञा पुं० १. संग। २. संबंध। ३. आसक्ति।
**आस**–संज्ञा स्त्री० १. आशा। २. लालसा। ३. भरोसा।
**आसकत**–संज्ञा स्त्री० आलस्य।
**आसकती**–वि० दे० "आलसी"।
**आसक्त**–वि० १. अनुरक्त। लिप्त। २. आशिक़। लुब्ध।
**आसक्ति**–संज्ञा स्त्री० १. अनुरक्ति। लिप्तता। २. लगन। चाह। प्रेम।
**आसतेः**–क्रि० वि० धीरे धीरे।
**आसन**–संज्ञा पुं० १. स्थिति। बैठने की विधि। २. वह वस्तु जिस पर बैठें।
**आसनी**–संज्ञा स्त्री० छोटा आसन। छोटा बिछौना।
**आसन्न**–वि० निकट आया हुआ।
**आसन्नभूत**–संज्ञा पुं० भूतकालिक ... जिससे क्रिया की ... ने उसकी समी-

संज्ञा पुं० मछली खानेवाली एक छोटी चिड़िया।
किलकिलाना–क्रि० अ० १. हर्षध्वनि करनेवाला। २. हलागुल्ला करना।
किलकिलाहट–संज्ञा स्त्री० किलकिलाने का शब्द या भाव।
किलनी–संज्ञा स्त्री० पशुओं के शरीर में चिमटनेवाला एक कीड़ा।
किलबिलाना–क्रि० अ० दे० "कुलबुलाना"।
किलवाना–क्रि० स० कील लगवाना या जड़वाना।
किला–संज्ञा पुं० दुर्ग।
किलाना–क्रि० स० दे० "किलवाना"।
किलाबंदी–संज्ञा स्त्री० दुर्ग-निर्माण।
किलावा–संज्ञा पुं० हाथी के गले में पड़ा हुआ रस्सा जिसमें पैर फँसाकर महावत उसे चलाता है।
किलोल–संज्ञा पुं० दे० "कलोल"।
किल्लत–संज्ञा स्त्री० १.कमी। २.तंगी।
किल्ला–संज्ञा पुं० बहुत बड़ी कील या मेख। खूँटा।
किल्ली–संज्ञा स्त्री० १. कील। २. किसी कल या पेंच की मुठिया जिसे घुमाने से वह चले।
किल्विष–संज्ञा पुं० पाप।
किवाड़–संज्ञा पुं० [स्त्री० किवाड़ी] कपाट।
किशमिश–संज्ञा स्त्री० [वि० किशमिशी] सुखाया हुआ छोटा बेदाना अंगूर।
किशमिशी–वि० १. जिसमें किशमिश हो। २. किशमिश के रंग का। संज्ञा पुं० एक प्रकार का अमौआ रंग।
किशलय–संज्ञा पुं० नया निकला हुआ पत्ता। कोमल पत्ता।
किशोर–संज्ञा पुं० [स्त्री० किशोरी] १. ग्यारह से १५ वर्ष तक की अवस्था का बालक। २. पुत्र।
किश्त–संज्ञा स्त्री० शतरंज के खेल में बादशाह का किसी मोहरे की घात में पड़ना। शह।
किश्ती–संज्ञा स्त्री० १. नाव। २. शतरंज का एक मोहरा। हाथी।
किष्किंधा–संज्ञा स्त्री० किष्किंध पर्वत-श्रेणी।
किस–सर्व० 'कौन' और 'क्या' का वह रूप जो उन्हें विभक्ति लगने के पहले प्राप्त होता है।
किसब०–संज्ञा पुं० दे० "कसब"।
किसबत–संज्ञा स्त्री० वह थैली जिसमें नाई अपने उस्तरे, कैंची आदि रखते हैं।
किसमत–संज्ञा स्त्री० दे० "क़िस्मत"।
किसलय–संज्ञा पुं० दे० "किशलय"।
किसान–संज्ञा पुं० खेतिहर।
किसानी–संज्ञा स्त्री० खेती।
किसी–सर्व०, वि० "कोई" का वह रूप जो उसे विभक्ति लगने से पहले प्राप्त होता है; जैसे—किसी ने।
किसू०–सर्व० दे० "किसी"।
क़िस्त–संज्ञा स्त्री० कई बार करके रुपया या देना चुकाने का ढंग।
क़िस्तबंदी–संज्ञा स्त्री० थोड़ा थोड़ा करके रुपया अदा करने का ढंग।
क़िस्तवार–क्रि० वि० क़िस्त करके।
क़िस्म–संज्ञा स्त्री० १. भेद। तरह। २. ढंग।
क़िस्मत–संज्ञा स्त्री० प्रारब्ध।
क़िस्मतवर–वि० भाग्यवान्।
क़िस्सा–संज्ञा पुं० कहानी।

अच्छे घराने का। २. पवित्र।
कुलुफा‡–संज्ञा पुं० ताला।
कुलेल–संज्ञा स्त्री० क्रीड़ा।
कुलेलना॥–क्रि० अ० क्रीड़ा करना।
कुल्या–संज्ञा स्त्री० नहर।
कुल्ला–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुल्ली ] मुँह को साफ़ करने के लिये उसमें पानी लेकर फेंकने की क्रिया।
कुल्ली–संज्ञा स्त्री० दे० "कुल्ला"।
कुल्हड़–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुल्हिया ] पुरवा।
कुल्हाड़ी–संज्ञा स्त्री० [ हिं० कुल्हाड़ा का स्त्री० अल्पा० ] छोटा कुल्हाड़ा।
कुल्हिया–संज्ञा स्त्री० छोटा पुरवा या कुल्हड़।
कुवलय–संज्ञा पुं० कमल।
कुवाच्य–वि० जो कहने योग्य न हो। गंदा।
संज्ञा पुं० गाली।
कुवार–संज्ञा पुं० [वि० कुवारी] आश्विन का महीना।
कुविचार–संज्ञा पुं० बुरा विचार।
कुविचारी–वि० [ स्त्री० कुविचारिणी ] बुरे विचारवाला।
कुबेर–संज्ञा पुं० एक देवता जो यक्षों के राजा तथा इंद्र की नौ निधियों के भंडारी समझे जाते हैं।
कुश–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुशा, कुशी ] १. कास की तरह की एक घास जिसका यज्ञों में उपयोग होता था। २. रामचंद्र का एक पुत्र।
कुशल–वि० [ स्त्री० कुशला ] १. चतुर। २. राज़ी-खुशी।
कुशल-क्षेम–संज्ञा पुं० राज़ी-खुशी।
कुशलता–संज्ञा स्त्री० १. चतुराई। २. योग्यता।
कुशलाई, कुशलात॥–संज्ञा स्त्री० कल्याण।
कुशाग्र–वि० तीव्र।
कुशादा–वि० [ संज्ञा कुशादगी ] विस्तृत।
कुशासन–संज्ञा पुं० कुश का बना हुआ आसन।
कुशिक–संज्ञा पुं० विश्वामित्र।
कुशीनार–संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ शाल वृक्ष के नीचे गौतम बुद्ध का निर्वाण हुआ था।
कुशीलव–संज्ञा पुं० १. कवि। २. नट।
कुश्ता–संज्ञा पुं० भस्म।
कुश्ती–संज्ञा स्त्री० मल्ल-युद्ध।
कुश्तीबाज़–वि० कुश्ती लड़नेवाला।
कुष्ठ–संज्ञा पुं० कोढ़।
कुष्ठी–संज्ञा पुं० [स्त्री० कुष्ठिनी] कोढ़ी।
कुष्मांड–संज्ञा पुं० कुम्हड़ा।
कुसंग–संज्ञा पुं० दे० "कुसंगति"।
कुसंगति–संज्ञा स्त्री० बुरों का संग।
कुसंस्कार–संज्ञा पुं० चित्त में बुरी बातों का जमना। बुरी वासना।
कुसगुन–संज्ञा पुं० असगुन।
कुसमय–संज्ञा पुं० १. बुरा समय। २ अनुपयुक्त अवसर।
कुसल॥‡–वि० दे० "कुशल"।
कुसलई॥–संज्ञा स्त्री० निपुणता।
कुसलाई॥–संज्ञा स्त्री० कुशलता।
कुसली॥–वि० दे० "कुशली"।
‡संज्ञा पुं० आम की गुठली।
कुसवारी–संज्ञा पुं० १. रेशम का जंगली कीड़ा। २. रेशम का कोया।

की–अव्य० हिंदी विभक्ति "का" का स्त्रीलिंग रूप ।
कीक–संज्ञा पुं० चीत्कार ।
कीकना–क्रि० अ० की की करके चिल्लाना । चीत्कार करना ।
कीकर–संज्ञा पुं० बबूल ।
कीच–संज्ञा पुं० कीचड़ ।
कीचड़–संज्ञा पुं० १. पानी मिली हुई धूल या मिट्टी । २. आँख का सफ़ेद मल ।
कीट–संज्ञा पुं० कीड़ा ।
संज्ञा स्त्री० मल ।
कीड़ा–संज्ञा पुं० छोटा उड़ने या रेंगने-वाला जंतु ।
कीड़ी–संज्ञा स्त्री० छोटा कीड़ा ।
कीननां†–क्रि० स० ख़रीदना ।
कीप–संज्ञा स्त्री० वह चोंगी जिसे तंग मुँह के बरतन में इसलिये लगाते हैं जिसमें द्रव पदार्थ उसमें डालते समय बाहर न गिरे ।
क़ीमत–संज्ञा स्त्री० दाम ।
क़ीमती–वि० बहुमूल्य ।
कीमिया–संज्ञा स्त्री० रसायन ।
कीर–संज्ञा पुं० १. सुग्गा । २. बहेलिया ।
कीरति*–संज्ञा स्त्री० दे० "कीर्त्ति" ।
कीर्त्तन–संज्ञा पुं० १. गुणकथन । २. कृष्णलीला-संबंधी भजन और कथा आदि ।
कीर्त्तनिया–संज्ञा पुं० कीर्त्तन करने-वाला ।
कीर्त्ति–संज्ञा स्त्री० १. पुण्य । २. यश ।
कीर्त्तिमान्–वि० यशस्वी ।
कीर्त्तिस्तंभ–संज्ञा पुं० १. वह स्तंभ जो किसी की कीर्त्ति को स्मरण कराने के लिये बनाया जाय । २. वह कार्य्य या वस्तु जिससे किसी की कीर्त्ति स्थायी हो ।
कील–संज्ञा स्त्री० १. काँटा । २. नाक में पहनने का एक छोटा आभूषण । लौंग ।
कीलक–संज्ञा पुं० खूँटी ।
कीलन–संज्ञा पुं० बंधन ।
कीलना–क्रि० स० १. कील लगाना । २. वश में करना ।
कीला–संज्ञा पुं० बड़ी कील ।
कीलाल–संज्ञा पुं० १. अमृत । २. जल ।
कीलित–वि० जिसमें कील जड़ी हो ।
कीली–संज्ञा स्त्री० किसी चक्र के ठीक मध्य के छेद में पड़ी हुई वह कील जिस पर वह चक्र घूमता है ।
कीश–संज्ञा पुं० बंदर ।
कुँअर–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुँअरि ] १. लड़का । २. राजकुमार ।
कुँअर-विलास–संज्ञा पुं० एक प्रकार का धान या चावल ।
कुँआरा–वि० [ स्त्री० कुँआरी ] बिन ब्याहा ।
कुँई–संज्ञा स्त्री० दे० "कुमुदिनी" ।
कुंकुम–संज्ञा पुं० १. केसर । २. रोली जिसे स्त्रियाँ माथे में लगाती हैं ।
कुंकुमा–संज्ञा पुं० झिल्ली की कुप्पी या ऐसा बना हुआ लाख का पोला गोला जिसके भीतर गुलाल भरकर होली के दिनों में दूसरों पर मारते हैं ।
कुंज–संज्ञा पुं० वह स्थान जो वृक्ष, लता आदि से मंडप की तरह ढका हो ।
संज्ञा पुं० वे बूटे जो दुशाले के कोनों पर बनाए जाते हैं ।

कुसाइत–संज्ञा स्त्री० बुरा मुहूर्त।
कुसीद–संज्ञा पुं० [वि० कुसीदिक] १. सूद। २. ब्याज पर दिया हुआ धन।
कुसुंब–संज्ञा पुं० एक बड़ा वृक्ष जिसकी लकड़ी जाठ और गाड़ियाँ बनाने के काम में आती है।
कुसुंभ–संज्ञा पुं० कुसुम। बर्रें।
कुसुंभी–वि० कुसुम के रंग का। लाल।
कुसुम–संज्ञा पुं० [वि० कुसुमित] १. फूल। २. आँख का एक रोग। ३. रजोदर्शन।
संज्ञा पुं० दे० "कुसुंब"।
संज्ञा पुं० एक पौधा जिसमें पीले फूल लगते हैं।
कुसुमपुर–संज्ञा पुं० पटना नगर का एक प्राचीन नाम।
कुसुमबाण–संज्ञा पुं० कामदेव।
कुसुमस्तवक–संज्ञा पुं० दंडक छंद का एक भेद।
कुसुमशर–संज्ञा पुं० कामदेव।
कुसुमांजलि–संज्ञा स्त्री० पुष्पांजलि।
कुसुमाकर–संज्ञा पुं० १. वसंत। २. छप्पय का एक भेद।
कुसुमायुध–संज्ञा पुं० कामदेव।
कुसुमावलि–संज्ञा स्त्री० फूलों का गुच्छा। फूलों का समूह।
कुसुमित–वि० फूला हुआ।
कुसूत–संज्ञा पुं० १. बुरा सूत। २. कुप्रबंध।
कुसेसय०–संज्ञा पुं० दे० "कुशेशय"।
कुहक–संज्ञा पुं० १. धोखा। २. धूर्त। ३. मुर्गे की कूक।
कुहकना–क्रि० अ० पक्षी का मधुर स्वर में बोलना।
कुहनी–संज्ञा स्त्री० हाथ और बाहु के जोड़ की हड्डी।
कुहप–संज्ञा पुं० राक्षस।
कुहर–संज्ञा पुं० छेद।
कुहरा–संज्ञा पुं० जल के सूक्ष्म कणों का समूह जो ठंढक पाकर वायु की भाप में जमने से उत्पन्न होता है।
कुहराम–संज्ञा पुं० १. रोना-पीटना। २. हलचल।
कुहाना०†–क्रि० अ० रिसाना।
कुहारा०–संज्ञा पुं० दे० "कुल्हाड़ा"।
कुहासा†–संज्ञा पुं० दे० "कुहरा"।
कुही–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की शिकारी चिड़िया। कुहर।
कुहुक–संज्ञा पुं० पक्षियों का मधुर स्वर। पीक।
कुहुकना–क्रि० अ० पक्षियों का मधुर स्वर में बोलना।
कहू–संज्ञा स्त्री० १. अमावास्या, जिसमें चंद्रमा बिलकुल दिखलाई न दे। २. मोर या कोयल की बोली।
कूँच–संज्ञा स्त्री० मोटी नस जो एँड़ी के ऊपर या टखने के नीचे होती है।
कूँचना†–क्रि० स० दे० "कुचलना"।
कूँचा–संज्ञा पुं० [स्त्री० कूँची] झाड़ू।
कूँची–संज्ञा स्त्री० १. कूँचा। छोटा झाड़ू। २. कूटी हुई मूँज या बालों का गुच्छा जिससे चीज़ों की मैल साफ़ करते या उन पर रंग फेरते हैं। ३. चित्रकार की रंग भरने की कलम।
कूँज–संज्ञा पुं० क्रौंच पक्षी।
कूँड़–संज्ञा पुं० मिट्टी या लोहे का गहरा बरतन, जिससे सिंचाई के

**कुंजकुटीर**–संज्ञा स्त्री० कुंजगृह ।

**कुंजगली**–संज्ञा स्त्री० १. बगीचों में लताओं से छाया हुआ पथ । २. पतली तंग गली ।

**कुँजड़ा**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुँजड़ी, कुँजड़िन ] एक जाति जो तरकारी बोती और बेचती है ।

**कुंजर**–संज्ञा पुं० [स्त्री० कुंजरा, कुंजरी] हाथी ।
वि० श्रेष्ठ ।

**कुंजविहारी**–संज्ञा पुं० श्रीकृष्ण ।

**कुंजी**–संज्ञा स्त्री० १. चाभी । २. टीका ।

**कुंठ**–वि० १. जो चोखा या तीक्ष्ण न हो । २. मूर्ख ।

**कुंठित**–वि० मंद ।

**कुंड**–संज्ञा पुं० १. चौड़े मुँह का एक गहरा बर्तन । २. बहुत छोटा तालाब ।

**कुंडरा**–संज्ञा पुं० कुंडा । मटका ।

**कुंडल**–संज्ञा पुं० १. बाली । २. छंद में वह मात्रिक गण जिसमें दो मात्राएँ हों, पर एक ही अक्षर हो । ३. बाईस मात्राओं का एक छंद ।

**कुंडलाकार**–वि० गोल ।

**कुंडलिका**–संज्ञा स्त्री० कुंडलिया छंद ।

**कुंडलिया**–संज्ञा स्त्री० एक मात्रिक छंद जो एक दोहे और एक रोला के योग से बनता है ।

**कुंडली**–संज्ञा स्त्री० जन्म-काल के ग्रहों की स्थिति बतानेवाला एक चक्र जिसमें बारह घर होते हैं ।
संज्ञा पुं० १. साँप । २. विष्णु ।

**कुंडा**–संज्ञा पुं० बड़ा मटका ।
संज्ञा पुं० दरवाजे की चौखट में लगा हुआ कोंढ़ा जिसमें साँकल फँसाई जाती है और ताला लगाया जाता है ।

**कुंडी**–संज्ञा स्त्री० पत्थर या मिट्टी का, कटोरे के आकार का, बरतन जिसमें दही, चटनी आदि रखते हैं ।
संज्ञा स्त्री० ज़ंजीर की कड़ी ।

**कुंत**–संज्ञा पुं० भाला ।

**कुंतल**–संज्ञा पुं० केश ।

**कुंता**‡–संज्ञा स्त्री० दे० "कुंती" ।

**कुंती**–संज्ञा स्त्री० युधिष्ठिर, अर्जुन और भीम की माता ।
संज्ञा स्त्री० बरछी ।

**कुँथना**–क्रि० अ० मारा-पीटा जाना ।

**कुंद**–संज्ञा पुं० १. जूही की तरह का एक पौधा जिसमें सफ़ेद फूल लगते हैं । २. कनेर का पेड़ । ३. कमल ।
वि० गुठला ।

**कुंदन**–संज्ञा पुं० बहुत अच्छे और साफ़ सोने का पतला पत्तर जिसे लगाकर जड़िए नगीने जड़ते हैं ।
वि० स्वच्छ ।

**कुँदरू**–संज्ञा पुं० एक बेल जिसमें चार-पाँच अंगुल लंबे फल लगते हैं जिनकी तरकारी होती है ।

**कुंदलता**–संज्ञा स्त्री० छब्बीस अक्षरों की एक वर्णवृत्ति ।

**कुंदा**–संज्ञा पुं० १. लकड़ी का बड़ा, मोटा और बिना चीरा हुआ टुकड़ा जो प्रायः जलाने के काम में आता है । २. बंदूक का चौड़ा पिछला भाग । ३. बेंट ।
संज्ञा पुं० १. डैना । २. कुश्ती का एक पेंच ।
संज्ञा पुं० खोवा ।

**कुंदी**–संज्ञा स्त्री० १. कपड़ों की सिकुड़न

लिये कुएँ से पानी निकालते हैं।

**कुँड़ा**†–संज्ञा पुं० [स्त्री० कूँड़ी] १. पानी रखने का मिट्टी का गहरा बरतन। २. गमला। ३. रोशनी करने की बड़ी हाँड़ी।

**कूँड़ी**–संज्ञा स्त्री० १. पथरी। २. छोटी नाँद।

**कूँथना**०†–क्रि० अ० काँखना। क्रि० स० मारना।

**कूईं**–संज्ञा स्त्री० कुमुदिनी।

**कूक**–संज्ञा स्त्री० १. लंबी सुरीली ध्वनि। २. मोर या कोयल की बोली।
संज्ञा स्त्री० घड़ी या बाजे आदि में कुंजी देने की क्रिया।

**कूकना**–क्रि० अ० कोयल या मोर का बोलना।
क्रि० स० कमानी कसने के लिये घड़ी या बाजे में कुंजी भरना।

**कूकर**†–संज्ञा पुं० [स्त्री० कूकरी] कुत्ता।

**कूकर-कौर**–स्त्री०, पुं० १. वह जूठा भोजन जो कुत्ते के आगे डाला जाता है। २. तुच्छ वस्तु।

**कूका**–संज्ञा पुं० सिक्खों का एक पंथ।

**कूच**–संज्ञा पुं० प्रस्थान।

**कूचा**–संज्ञा पुं० छोटा रास्ता। गली।

**कूज**–संज्ञा स्त्री० ध्वनि।

**कूजन**–संज्ञा पुं० [ वि० कूजित ] मधुर शब्द बोलना (पक्षियों का)।

**कूजना**–क्रि० अ० कोमल और मधुर शब्द करना।

**कूजा**–संज्ञा पुं० १. मिट्टी का पुरवा। २. मिट्टी के पुरवे में जमाई हुई अर्द्ध गोलाकार मिसरी।

**कूजित**–वि० जो बोला या कहा गया हो। ध्वनित।

**कूट**–संज्ञा पुं० १. पहाड़ की ऊँची चोटी। २. गूढ़ अर्थ की पहेली।
वि० झूठा।
संज्ञा स्त्री० कूट नाम की ओषधि।
संज्ञा स्त्री० काटने, कूटने या पीटने आदि की क्रिया।

**कूटता**–संज्ञा स्त्री० १. कठिनाई। २. छल।

**कूटना**–क्रि० स० १. किसी चीज़ को तोड़ने आदि के लिये उस पर बार बार कोई चीज़ पटकना। २. मारना।

**कूटनीति**–संज्ञा स्त्री० दाँव-पेंच की नीति या चाल। घात।

**कूटयुद्ध**–संज्ञा पुं० वह लड़ाई जिसमें शत्रु को धोखा दिया जाय।

**कूटसाक्षी**–संज्ञा पुं० झूठा गवाह।

**कूटस्थ**–वि० १. आला दर्जे का। २. अविनाशी। ३. गुप्त।

**कूट्टू**–संज्ञा पुं० एक पौधा जिसके बीजों का आटा व्रत में फलाहार के रूप में खाया जाता है। काफर।

**कूड़ा**–संज्ञा पुं० १. कतवार। २. निकम्मी चीज़।

**कूड़ाखाना**–संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ कूड़ा फेंका जाता हो।

**कूढ़**–संज्ञा पुं० बोने की वह रीति जिसमें हलकी गहारी में बीज डाला जाता है।
वि० नासमझ।

**कूढ़मग़ज़**–वि० मंदबुद्धि।

**कूत**–संज्ञा स्त्री० वस्तु की संख्या, मूल्य या परिमाण का अनुमान।

**कूतना**–क्रि० स० अनुमान करना।

और ललाई दूर करने तथा तह जमाने के लिये उसे मोगरी से कूटने की क्रिया। २. खूब मारना।

**कुंदुर**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का पीला गोंद जो दवा के काम आता है।

**कुँदेरना**–क्रि० स० खुरचना।

**कुँदेरा**–संज्ञा पुं० [स्त्री० कुँदेरी] खरादनेवाला।

**कुंभ**–संज्ञा पुं० १. मिट्टी का घड़ा। २. हाथी के सिर के दोनों ओर ऊपर उभड़े हुए भाग। ३. ज्योतिष में दसवीं राशि। ४. एक पर्व जो प्रति बारहवें वर्ष पड़ता है।

**कुंभकर्ण**–संज्ञा पुं० एक राक्षस जो रावण का भाई था।

**कुंभकार**–संज्ञा पुं० १. कुम्हार। २. मुर्गा।

**कुंभज, कुंभजात**–संज्ञा पुं० १. घड़े से उत्पन्न पुरुष। २. अगस्त्य मुनि।

**कुंभसंभव**–संज्ञा पुं० अगस्त्य मुनि।

**कुंभिका**–संज्ञा स्त्री० १. जलकुंभी। २. वेश्या।

**कुँभिलाना***–क्रि० अ० दे० "कुम्हलाना"।

**कुंभी**–संज्ञा पुं० हाथी।
संज्ञा स्त्री० छोटा घड़ा।

**कुंभीनस**–संज्ञा पुं० [स्त्री० कुंभीनसा] १. क्रूर साँप। २. रावण।

**कुंभीर**–संज्ञा पुं० नक्र या नाक नामक जल-जंतु।

**कुँवर**–संज्ञा पुं० [स्त्री० कुँवरि] १. लड़का। २. राजपुत्र।

**कुँवरेटा**–संज्ञा पुं० बालक।

**कुँवारा**–वि० [स्त्री० कुँवारी] बिन ब्याहा।

**कुँहकुँह***–संज्ञा पुं० केसर।

**कु**–उप० एक उपसर्ग जो संज्ञा के पहले लगकर उसके अर्थ में "नीच", "कुत्सित" आदि का भाव बढ़ाता है।

**कुआँ**–संज्ञा पुं० कूप। इँदारा।

**कुआर**–संज्ञा पुं० [वि० कुआरी] आश्विन।

**कुइयाँ**–संज्ञा स्त्री० छोटा कुआँ।

**कुईं**–संज्ञा स्त्री० दे० "कुइयाँ"।
संज्ञा स्त्री० कुमुदिनी।

**कुकटी**–संज्ञा स्त्री० कपास की एक जाति जिसकी रूई ललाई लिए होती है।

**कुकड़ना**–क्रि० अ० सिकुड़कर रह जाना।

**कुकड़ी**–संज्ञा स्त्री० कच्चे सूत का लपेटा हुआ लच्छा जो कातकर तकले पर से उतारा जाता है।

**कुकरी***†–वन-मुरगी।

**कुकरौंधा**–संज्ञा पुं० पालक से मिलता-जुलता एक छोटा पौधा जिसकी पत्तियों से कड़ी गंध निकलती है।

**कुकर्म**–संज्ञा पुं० बुरा या खोटा काम।

**कुकर्मी**–वि० बुरा काम करनेवाला। पापी।

**कुकुर**–संज्ञा पुं० कुत्ता।

**कुकुरखाँसी**–संज्ञा स्त्री० वह सूखी खाँसी जिसमें कफ न गिरे।

**कुकुरदंत**–संज्ञा पुं० [वि० कुकुरदंता] वह दाँत जो किसी किसी को साधारण दाँतों के अतिरिक्त और उनसे कुछ नीचे आड़ा निकलता है तथा जिसके कारण होंठ कुछ उठ जाता है।

**कुकुरमुत्ता**–संज्ञा पुं० एक प्रकार की खुमी जिसमें से बुरी गंध निकलती है।

कूद–संज्ञा स्त्री० कूदने की क्रिया या भाव।
कूदना–क्रि० अ० १. उछलना। २. बीच में सहसा आ मिलना या दखल देना।
क्रि० सं० लाँघ जाना।
कूप–संज्ञा पुं० कुआँ।
कूपमंडूक–संज्ञा पुं० १. कुएँ में रहनेवाला मेढक। २. बहुत थोड़ी जानकारी का मनुष्य।
कूबड़–संज्ञा पुं० टेढ़ापन।
कूबरी–संज्ञा स्त्री० दे० "कुबरी"।
कूर–वि० १. निर्दय। २. भयंकर।
कूरता–संज्ञा स्त्री० १. निर्दयता। २. मूर्खता।
कूरपन–संज्ञा पुं० दे० "कूरता"।
कूरम॰–संज्ञा पुं० दे० "कूर्म"।
कूरा–संज्ञा पुं० [स्त्री० कूरी] १. ढेर। २. भाग।
कूर्चिका–संज्ञा स्त्री० १. कूँची। २. कुंजी।
कूर्म–संज्ञा पुं० १. कच्छप। २. पृथिवी। ३. विष्णु का दूसरा अवतार।
कूर्मपुराण–संज्ञा पुं० अठारह मुख्य पुराणों में से एक।
कूल–संज्ञा पुं० १. किनारा। २. समीप। ३. बड़ा नाला। ४. तालाब।
कूल्हा–संज्ञा पुं० कमर में पेड़ू के दोनों ओर निकली हुई हड्डियाँ।
कूवत–संज्ञा स्त्री० बल।
कूबर–संज्ञा पुं० १. रथ का वह भाग जिस पर जूआ बाँधा जाता है। २. रथ में रथी के बैठने का स्थान। ३. कुबड़ा।
कूष्मांड–संज्ञा पुं० कुम्हड़ा।
कूह॰–संज्ञा स्त्री० १. चिंघाड़। २. चीख।
कृच्छ्र–संज्ञा पुं० कष्ट।
वि० कष्टसाध्य।
कृत–वि० १. किया हुआ। २. बनाया हुआ।
संज्ञा पुं० १. सतयुग। २. चार की संख्या।
कृतकार्य–वि० सफल-मनोरथ।
कृतकृत्य–वि० कृतार्थ।
कृतघ्न–वि० [संज्ञा कृतघ्नता] किए हुए उपकार को न माननेवाला।
कृतघ्नी॰†–वि० दे० "कृतघ्न"।
कृतज्ञ–वि० [संज्ञा कृतज्ञता] किए हुए उपकार को माननेवाला।
कृतज्ञता–संज्ञा स्त्री० किए हुए उपकार को मानना। एहसानमंदी।
कृतयुग–संज्ञा पुं० सतयुग।
कृतविद्य–वि० पंडित।
कृतांत–संज्ञा पुं० १. अंत करनेवाला। २. यम।
कृतार्थ–वि० १. सफल-मनोरथ। २. संतुष्ट।
कृति–संज्ञा स्त्री० १. करतूत। २. कार्य।
कृती–वि० १. कुशल। २. साधु।
कृत्ति–संज्ञा स्त्री० १. मृगचर्म। २. चमड़ा।
कृत्तिवास–संज्ञा पुं० महादेव।
कृत्य–संज्ञा पुं० कर्म।
कृत्या–संज्ञा स्त्री० १. अभिचार। २. दुष्टा या कर्कशा स्त्री।
कृत्रिम–वि० नकली।
कृदंत–संज्ञा पुं० वह शब्द जो धातु में कृत् प्रत्यय लगाने से बने।
कृपण–संज्ञा पुं० [वि० कृपणता] कंजूस।
कृपणता–संज्ञा स्त्री० कंजूसी।

कुकुही०†–संज्ञा स्त्री० वनमुर्गी।
कुक्कुट–संज्ञा पुं० मुर्गा।
कुक्कुर–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुक्कुरी ] कुत्ता।
कुक्ष–संज्ञा पुं० पेट।
कुक्षि–संज्ञा स्त्री० १. पेट। २. कोख। संज्ञा पुं० १. एक दानव। २. राजा बलि।
कुखेत–संज्ञा पुं० बुरा स्थान।
कुख्यात–वि० निंदित।
कुख्याति–संज्ञा स्त्री० निंदा।
कुगति–संज्ञा स्त्री० दुर्गति।
कुघात–संज्ञा पुं० कुअवसर।
कुच–संज्ञा पुं० स्तन।
कुचकुचाना–क्रि० स० लगातार कोंचना।
कुचना०–क्रि० अ० सिकुड़ना।
कुचक्र–संज्ञा पुं० षड्यंत्र।
कुचक्री–संज्ञा पुं० षड्यंत्र रचनेवाला।
कुचलना–क्रि० स० १. मसलना। २. पैरों से रौंदना।
कुचला–संज्ञा पुं० एक वृक्ष जिसके विषैले बीज औषध के काम में आते हैं।
कुचाल–संज्ञा स्त्री० १. बुरा आचरण। २. बदमाशी।
कुचाली–संज्ञा पुं० कुमार्गी।
कुचाह०–संज्ञा स्त्री० अशुभ बात।
कुचील०†–वि० मैला-कुचैला।
कुचीला०†–वि० दे० "कुचैला"।
कुचेष्ट–वि० बुरी चेष्टावाला।
कुचेष्टा–संज्ञा स्त्री० [ वि० कुचेष्ट ] बुरी चेष्टा।
कुचैन०–संज्ञा स्त्री० कष्ट। वि० व्याकुल।
कुचैला–वि० [ स्त्री० कुचैली ] १. जिसका कपड़ा मैला हो। २. मैला।
कुच्छित०–वि० दे० "कुत्सित"।
कुछ–वि० १. थोड़ा सा। २. कोई।
कुजंत्र०–संज्ञा पुं० बुरा यंत्र।
कुज–संज्ञा पुं० १. मंगल ग्रह। २. वृक्ष।
कुजा–संज्ञा स्त्री० १. जानकी। २. कात्यायिनी।
कुजाति–संज्ञा स्त्री० बुरी जाति। संज्ञा पुं० बुरी जाति का आदमी।
कुजोग०†–संज्ञा पुं० १. कुसंग। २. बुरा अवसर।
कुजोगी०–वि० असंयमी।
कुटंत‡–संज्ञा स्त्री० मार।
कुट–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुटी ] १. घर। २. कोट। संज्ञा पुं० कूटा हुआ टुकड़ा।
कुटका–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० कुटकी ] छोटा टुकड़ा।
कुटज–संज्ञा पुं० १. कुरैया। २. अगस्त्य मुनि।
कुटनहारी–संज्ञा स्त्री० धान कूटनेवाली स्त्री।
कुटना–संज्ञा पुं० १. स्त्रियों को बहकाकर उन्हें पर-पुरुष से मिलानेवाला। दूत। २. चुगलखोर। संज्ञा पुं० वह हथियार जिससे कुटाई की जाय। क्रि० अ० कूटा जाना।
कुटनापा–संज्ञा पुं० दे० "कुटनपन"।
कुटनी–संज्ञा स्त्री० १. स्त्रियों को बहकाकर उन्हें पर-पुरुष से मिलानेवाली स्त्री। २. दो व्यक्तियों में झगड़ा करानेवाली।
कुटवाना–क्रि० स० कूटने की क्रिया दूसरे से कराना।

कृपनाई॰–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "कृपणता"।
कृपा–संज्ञा स्त्री॰ [वि॰ कृपालु] दया।
कृपाण–संज्ञा पुं॰ तलवार।
कृपापात्र–संज्ञा पुं॰ कृपा का अधिकारी।
कृपायतन–संज्ञा पुं॰ अत्यंत कृपालु।
कृपाल॰†–वि॰ दे॰ "कृपालु"।
कृपालु–वि॰ कृपा करनेवाला।
कृपिण॰†–वि॰ दे॰ "कृपण"।
कृमि–संज्ञा पुं॰ [ वि॰ कृमिल ] छोटा कीड़ा।
कृमिज–वि॰ कीड़ों से उत्पन्न।
कृमिरोग–संज्ञा पुं॰ आमाशय और पक्वाशय में कीड़े उत्पन्न होने का रोग।
कृश–वि॰ १. दुबला-पतला। २. छोटा।
कृशानु–संज्ञा पुं॰ अग्नि।
कृशित–वि॰ दुबला-पतला।
कृशोदरी–वि॰ स्त्री॰ पतली कमरवाली (स्त्री)।
कृषक–संज्ञा पुं॰ किसान।
कृषि–संज्ञा स्त्री॰ [ वि॰ कृष्य ] खेती।
कृष्ण–वि॰ काला।
संज्ञा पुं॰ [ स्त्री॰ कृष्णा ] १. यदुवंशी वसुदेव के पुत्र जो विष्णु के प्रधान अवतारों में हैं। २. अथर्ववेद के अंतर्गत एक उपनिषद्। ३. अँधेरा पक्ष।
कृष्णचंद्र–संज्ञा पुं॰ दे॰ "कृष्ण" (१)।
कृष्णपक्ष–संज्ञा पुं॰ अँधेरा पाख।
कृष्णसार–संज्ञा पुं॰ काला हिरन।
कृष्णा–संज्ञा स्त्री॰ १. द्रौपदी। २. पीपल। पिप्पली। ३. दक्षिण देश की एक नदी।
कृष्णाष्टमी–संज्ञा स्त्री॰ भादों के कृष्णपक्ष की अष्टमी, जिस दिन श्रीकृष्ण का जन्म हुआ था।
कृष्य–वि॰ खेती करने योग्य (भूमि)।
कें कें–संज्ञा स्त्री॰ १. चिड़ियों का कष्टसूचक शब्द। २. झगड़ा या असंतोष-सूचक शब्द।
केंचली–संज्ञा स्त्री॰ सर्प आदि के शरीर पर का झिल्लीदार चमड़ा जो हर साल गिर जाता है।
केंचुआ–संज्ञा पुं॰ सूत के आकार का एक बरसाती कीड़ा जो एक बालिश्त लंबा होता है।
केंचुली–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "केंचली"।
केंद्र–संज्ञा पुं॰ ठीक मध्य का विंदु। २. मुख्य या प्रधान स्थान।
केंद्री–वि॰ केंद्र में स्थित।
के–प्रत्य॰ संबंधसूचक "का" विभक्ति का बहुवचन रूप।
†सर्व॰ कौन ?
केउ†–सर्व॰ कोई।
केकड़ा–संज्ञा पुं॰ पानी का एक कीड़ा।
केकय–संज्ञा पुं॰ १. व्यास और शाल्मली नदी की दूसरी ओर के देश का प्राचीन नाम। २. [ स्त्री॰ केकयी ] केकय देश का राजा या निवासी। ३. दशरथ के श्वशुर और कैकेयी के पिता।
केकयी–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "कैकेयी"।
केका–संज्ञा स्त्री॰ मोर की बोली।
केकी–संज्ञा पुं॰ मोर। मयूर।
केचित्–सर्व॰ कोई कोई।
केड़ा–संज्ञा पुं॰ नया पौधा।
केत–संज्ञा पुं॰ १. घर। २. स्थान। ३. ध्वजा।
केतक–संज्ञा पुं॰ केवड़ा।
वि॰ १. कितने। २. बहुत।

**कुटाई**–संज्ञा स्त्री० १. कूटने का काम। २. कूटने की मज़दूरी।

**कुटिया**–संज्ञा स्त्री० झोपड़ी।

**कुटिल**–वि० [ स्त्री० कुटिला ] १. वक्र। २. कपटी।
संज्ञा पुं० शठ।

**कुटिलता**–संज्ञा स्त्री० १. टेढ़ापन। २. छल।

**कुटिलाई**०–संज्ञा स्त्री० दे० "कुटिलता"।

**कुटी**–संज्ञा स्त्री० झोपड़ी।

**कुटीचर**–संज्ञा पुं० दे० "कुटीचक"।
संज्ञा पुं० कपटी।

**कुटीर**–संज्ञा पुं० दे० "कुटी"।

**कुटुंब**–संज्ञा पुं० परिवार।

**कुटुंबी**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुटुंबिनी ] १. परिवारवाला। २. संबंधी।

**कुटुम**०†–संज्ञा पुं० दे० "कुटुंब"।

**कुटेक**–संज्ञा स्त्री० अनुचित हठ।

**कुटेव**–संज्ञा स्त्री० खराब आदत।

**कुट्टनी**–संज्ञा स्त्री० दे० "कुटनी"।

**कुट्टी**–संज्ञा स्त्री० १. चारे को छोटे छोटे टुकड़ों में काटने की क्रिया। २. मैत्री-भंग।

**कुठला**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० कुठली ] अनाज रखने का मिट्टी का बड़ा बरतन।

**कुठाँउँ**–संज्ञा स्त्री० दे० "कुठाँव"।

**कुठाँव**०†–संज्ञा स्त्री० बुरी ठौर।

**कुठाट**–संज्ञा पुं० १. बुरा साज़। २. बुरा आयोजन।

**कुठार**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुठारी ] १. कुल्हाड़ी। २. परशु।

**कुठारी**–संज्ञा स्त्री० १. कुल्हाड़ी। २. नाश करनेवाला।

**कुठाहर**०–संज्ञा पुं० १. बुरा स्थान। २. बुरा अवसर।

**कुठौर**–संज्ञा पुं० बुरी जगह।

**कुड़कुड़ाना**–क्रि० अ० मन ही मन कुढ़ना।

**कुड़कुड़ी**–संज्ञा स्त्री० भूख या अजीर्ण से होनेवाली पेट की गुड़गुड़ाहट।

**कुड़बुड़ाना**–क्रि० अ० कुड़कुड़ाना।

**कुडौल**–वि० भद्दा।

**कुढंग**–संज्ञा पुं० बुरा ढंग। कुचाल। बुरी रीति।
वि० १. बुरे ढंग का। बेढंगा। भद्दा। बुरा। २. बुरी तरह का।

**कुढंगा**–वि० [ स्त्री० कुढंगी ] बेढंगा।

**कुढ़न**–संज्ञा स्त्री० चिढ़।

**कुढ़ना**–क्रि० अ० १. मन ही मन खीझना या चिढ़ना। २. जलना।

**कुढव**–वि० बेढब।

**कुढ़ाना**–क्रि० स० चिढ़ाना।

**कुणप**–संज्ञा पुं० १. शव। २. बरछा।

**कुणपाशी**–संज्ञा पुं० मुर्दा खानेवाला जंतु।

**कुतका**–संज्ञा पुं० १. मोटा डंडा। २. भंग-घोटना।

**कुतना**–क्रि० अ० कूता जाना।

**कुतप**–संज्ञा पुं० १. सूर्य्य। २. अग्नि।

**कुतरना**–क्रि० स० दाँत से छोटा सा टुकड़ा काट लेना।

**कुतर्क**–संज्ञा पुं० बुरा तर्क। वितंडा।

**कुतर्की**–संज्ञा पुं० व्यर्थ तर्क करनेवाला।

**कुतवार**०–संज्ञा पुं० दे० "कोतवाल"।

**कुतवाल**–संज्ञा पुं० दे० "कोतवाल"।

**कुतिया**–संज्ञा स्त्री० कुत्ती।

केतकर॰–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "केतकी"।
केतकी–संज्ञा स्त्री॰ एक छोटा पौधा जिसमें कांड के चारों ओर तलवार के से लंबे काँटेदार पत्ते निकले होते हैं और कोश में बंद मंजरी के रूप में बहुत सुगंधित फूल लगते हैं।
केतन–संज्ञा पुं॰ १. निमंत्रण। २. ध्वजा। ३. घर।
केता॰†–वि॰ [ स्त्री॰ केती ] कितना।
केतिक॰†–वि॰ कितना।
केतु–संज्ञा पुं॰ १. निशान। २. पताका। ३. पुच्छल तारा। ४. एक बुरा ग्रह।
केतुमान्–वि॰ १. तेजवान्। २. ध्वजावाला।
केतुवृक्ष–संज्ञा पुं॰ पुराणानुसार मेरु के चारों ओर के पर्वतों पर के वृक्षों का नाम। ये चार हैं—कदंब, जामुन, पीपल और बरगद।
केतो॰–वि॰ [ स्त्री॰ केती ] कितना।
केदार–संज्ञा पुं॰ १. कियारी। २. थाँवला। ३. दे॰ "केदारनाथ"।
केदारनाथ–संज्ञा पुं॰ हिमालय के अंतर्गत एक पर्वत जिसके शिखर पर केदारनाथ नामक शिवलिंग है।
केन–संज्ञा पुं॰ एक प्रसिद्ध उपनिषद्।
केयूर–संज्ञा पुं॰ बाँह में पहनने का भुजबंद।
केर†–प्रत्य॰ [ स्त्री॰ केरी ] का।
केरल–संज्ञा पुं॰ १. दक्षिण भारत का एक देश। कनारा। २. [ स्त्री॰ केरली ] केरल देश-वासी पुरुष।
केराना–संज्ञा पुं॰ नमक, मसाला, हलदी आदि चीज़ें जो पंसारियों के यहाँ मिलती हैं।
केरानी–संज्ञा पुं॰ १. वह जिसके माता पिता में से कोई। एक युरोपियन और दूसरा हिंदुस्तानी हो। २. क्लर्क।
केराव†–संज्ञा पुं॰ मटर।
केरोसिन–संज्ञा पुं॰ मिट्टी का तेल।
केला–संज्ञा पुं॰ गरम जगहों में होनेवाला एक पेड़ जिसके पत्ते गज़ सवा गज़ लंबे और फल लंबे, गूदेदार और मीठे होते हैं।
केलि–संज्ञा स्त्री॰ १. खेल। २. रति। ३. हँसी।
केलिकला–संज्ञा स्त्री॰ १. सरस्वती की वीणा। २. रति।
केवका–संज्ञा पुं॰ वह मसाला जो प्रसूता स्त्रियों को दिया जाता है।
केवट–संज्ञा पुं॰ एक संकर जाति जो आजकल नाव चलाने तथा मिट्टी खोदने का काम करती है।
केवटी दाल–संज्ञा स्त्री॰ दो या अधिक प्रकार की, एक में मिली हुई, दाल।
केवड़ई–वि॰ हलका पीला और हरा मिला हुआ सफ़ेद।
केवड़ा–संज्ञा पुं॰ १. सफ़ेद केतकी का पौधा जो केतकी से कुछ बड़ा होता है। २. इस पौधे का फूल। ३. इसके फूल से उतारा हुआ सुगंधित जल।
केवल–वि॰ १. एकमात्र। २. शुद्ध। श्रेष्ठ।
क्रि॰ वि॰ मात्र। सिर्फ़।
केवलात्मा–संज्ञा पुं॰ १. पाप और पुण्य से रहित, ईश्वर। २. शुद्ध स्वभाववाला मनुष्य।
केवली–संज्ञा पुं॰ मुक्ति का अधिकारी साधु।

क़ुतुब–संज्ञा पुं० ध्रुव तारा।
क़ुतुबनुमा–संज्ञा पुं० वह यंत्र जिससे दिशा का ज्ञान होता है। दिग्दर्शक यंत्र।
कुतूहल–संज्ञा पुं० [ वि० कुतूहली ] १. किसी वस्तु के देखने या किसी बात के सुनने की प्रबल इच्छा। २. आश्चर्य।
कुतूहली–वि० जिसे वस्तुओं को देखने या जानने की अधिक उत्कंठा हो।
कुत्ता–संज्ञा पुं० [स्त्री० कुत्ती] १. कुक्कुर। २. क्षुद्र।
कुत्सा–संज्ञा स्त्री० निंदा।
कुत्सित–वि० १. नीच। २. निंदित।
कुदकना–क्रि० अ० दे० "कूदना"।
कुदक्का–संज्ञा पुं० उछल-कूद।
क़ुदरत–संज्ञा स्त्री० १. शक्ति। २. ईश्वरी शक्ति।
क़ुदरती–वि० ईश्वरीय।
कुदर्शन–वि० बदसूरत।
कुदाँव–संज्ञा पुं० कुघात।
कुदाई*–वि० छली।
कुदान–संज्ञा पुं० बुरा दान।
संज्ञा स्त्री० कूदने की क्रिया।
कुदाना–क्रि० स० कूदने में प्रवृत्त करना।
कुदाल–संज्ञा स्त्री० [स्त्री० अल्पा० कुदाली] मिट्टी खोदने और खेत गोड़ने का एक औज़ार।
कुदिन–संज्ञा पुं० आपत्ति का समय।
कुदिष्टि*–संज्ञा स्त्री० दे० "कुदृष्टि"।
कुदृष्टि–संज्ञा स्त्री० बुरी नज़र।
कुदेव–संज्ञा पुं० ब्राह्मण।
संज्ञा पुं० राक्षस।
कुद्रव–संज्ञा पुं० कोदो।
कुधर–संज्ञा पुं० १. पहाड़। २. शेषनाग।
कुधातु–संज्ञा स्त्री० १. बुरी धातु। २. लोहा।
कुनकुना–वि० आधा गरम।
कुनप–संज्ञा पुं० दे० "कुणप"।
क़ुनबा–संज्ञा पुं० कुटुंब।
कुनबी–संज्ञा पुं० कुरमी।
कुनवा–संज्ञा पुं० बर्तन आदि खरादनेवाला मनुष्य।
कुनह–संज्ञा स्त्री० [ वि० कुनही ] द्वेष।
कुनही–वि० द्वेष रखनेवाला।
कुनाम–संज्ञा पुं० बदनामी।
क़ुनैन–संज्ञा स्त्री० सिंकोना नामक पेड़ की छाल का सत जो अँगरेज़ी चिकित्सा में ज्वर के लिये अत्यंत उपकारी माना जाता है।
कुपंथ–संज्ञा पुं० बुरा मार्ग।
कुपढ़–वि० अनपढ़।
कुपथ–संज्ञा पुं० बुरा रास्ता।
* संज्ञा पुं० वह भोजन जो स्वास्थ्य के लिये हानिकारक हो।
कुपथ्य–संज्ञा पुं० वह आहार-विहार जो स्वास्थ्य को हानिकारक हो।
कुपना*–क्रि० अ० दे० "कोपना"।
कुपाठ–संज्ञा पुं० बुरी सलाह।
कुपात्र–वि० अयोग्य।
कुपार*–संज्ञा पुं० समुद्र।
कुपित–वि० क्रुद्ध।
कुपुत्र–संज्ञा पुं० दुष्ट पुत्र।
कुप्पा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० कुप्पी ] चमड़े का बना हुआ घड़े के आकार का बर्तन जिसमें घी, तेल आदि रखे जाते हैं।
कुप्पी–संज्ञा स्त्री० छोटा कुप्पा।

केघाँच–संज्ञा स्त्री० दे० "कौंच"।
केवा–संज्ञा पुं० १.कमल। २.केतकी।
संज्ञा पुं० बहाना।
केवाड़ा†–संज्ञा पुं० दे० "किवाड़"।
केश–संज्ञा पुं० १. किरण। २. वरुण। ३. सूर्य्य। ४. सिर का बाल।
केशकर्म–संज्ञा पुं० बाल झाड़ने और गूँथने की कला।
केशपाश–संज्ञा पुं० बालों की लट।
केशरंजन–संज्ञा पुं० भँगरैया।
केशर–संज्ञा पुं० दे० "केसर"।
केशराज–संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का भुजंगा पक्षी। २. भँगरैया।
केशरी–संज्ञा पुं० दे० "केसरी"।
केशव–संज्ञा पुं० १. विष्णु। २. कृष्ण-चंद्र।
केशविन्यास–संज्ञा पुं० बालों की सजावट।
केशांत–संज्ञा पुं० मुंडन।
केशिनी–संज्ञा स्त्री० वह स्त्री जिसके सिर के बाल सुंदर और बड़े हों।
केशी–संज्ञा पुं० [ स्त्री० केशिनी ] १. घोड़ा। २. सिंह।
वि० १. प्रकाशवाला। २. अच्छे बालोंवाला।
केस–संज्ञा पुं० दे० "केश"।
संज्ञा पुं० १. किसी चीज़ के रखने का खाना या घर। २. मुकद्दमा। ३. दुर्घटना।
केसर–संज्ञा पुं० १. बाल की तरह पतले पतले सींके या सूत जो फूलों के बीच में रहते हैं। २. एक पौधा जिसका केसर स्थायी सुगंध के लिये प्रसिद्ध है। ३. नागकेसर।
केसरिया–वि० १. केसर के रंग का। पीला। २. केसर-मिश्रित।
केसरी–संज्ञा पुं० १. सिंह। २. घोड़ा।
केसारी–संज्ञा स्त्री० दुबिया मटर।
केहरी॰–संज्ञा पुं० १. सिंह। २. घोड़ा।
केहि॰†–वि० किसको।
केहूँ॰–क्रि० वि० किसी प्रकार।
केहू†–सर्व० कोई।
कैंचा–वि० ऍचाताना।
संज्ञा पुं० बड़ी कैंची।
कैंची–संज्ञा स्त्री० कतरनी।
कै†–वि० कितना।
॰ अव्य० अथवा।
संज्ञा स्त्री० उलटी।
कैकस–संज्ञा पुं० राक्षस।
कैकेयी–संज्ञा स्त्री० १. कैकय गोत्र में उत्पन्न स्त्री। २. राजा दशरथ की रानी।
कैटभारि–संज्ञा पुं० विष्णु।
कैतव–संज्ञा पुं० १. धोखा। २. जुआ।
वि० १. धोखेबाज़। २. जुआरी।
कैतून–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की बारीक लस जो कपड़ों में लगाई जाती है।
कैथ, कैथा–संज्ञा पुं० एक कँटीला पेड़ जिसमें बेल के आकार के कसैले और खट्टे फल लगते हैं।
कैथिन†–संज्ञा स्त्री० कायस्थ जाति की स्त्री।
कैथी–संज्ञा स्त्री० एक लिपि या लिखा-वट जो शीघ्र लिखी जाती है।
क़ैद–संज्ञा स्त्री० [वि० क़ैदी] १. बंधन। २. कारावास।
क़ैदक–संज्ञा स्त्री० काग़ज़ का बंद या पट्टी जिसमें काग़ज़ आदि रखे जाते हैं।
क़ैदख़ाना–संज्ञा पुं० जेलख़ाना।
क़ैद तनहाई–संज्ञा स्त्री० कालकोठरी।

कुफ़्र–संज्ञा पुं० मुसलमानी मत से भिन्न अन्य मत।
कुबंड–संज्ञा पुं० धनुष।
कुबजा–संज्ञा स्त्री० दे० "कुब्जा" या "कुबरी"।
कुबड़ा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुबड़ी ] वह पुरुष जिसकी पीठ टेढ़ी हो गई या झुक गई हो।
वि० टेढ़ा।
कुबड़ी–संज्ञा स्त्री० १. दे० "कुबरी"। २. वह छड़ी जिसका सिरा झुका हुआ हो।
कुबरी–संज्ञा स्त्री० टेढ़िया।
कुबाक०–संज्ञा पुं० दे० "कुवाक्य"।
कुबानि–संज्ञा स्त्री० कुटेव।
कुबानी०–संज्ञा पुं० बुरा व्यापार।
कुबुद्धि–वि० दुर्बुद्धि।
संज्ञा स्त्री० मूर्खता।
कुबेला–संज्ञा स्त्री० बुरा समय।
कुब्ज–वि० [ स्त्री० कुब्जा ] कुबड़ा।
संज्ञा पुं० एक वायुरोग जिसमें छाती या पीठ टेढ़ी होकर ऊँची हो जाती है।
कुभंठी०–संज्ञा स्त्री० पतली लचीली टहनी।
कुमक–संज्ञा स्त्री० १. सहायता। २. पक्षपात।
कुमकी–वि० कुमक का। कुमक से संबंध रखनेवाला।
संज्ञा स्त्री० हाथियों के पकड़ने में सहायता करने के लिये सिखाई हुई हथनी।
कुमकुम–संज्ञा पुं० केसर।
कुमार–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुमारी ] १. पाँच वर्ष की अवस्था का बालक। २. पुत्र। ३. युवराज।
वि० बिना ब्याहा।
कुमारग०–संज्ञा पुं० दे० "कुमार्ग"।
कुमारतंत्र–संज्ञा पुं० वैद्यक का वह भाग जिसमें बच्चों के रोगों का निदान और चिकित्सा हो।
कुमारिका–संज्ञा स्त्री० कुमारी।
कुमारी–संज्ञा स्त्री० बारह वर्ष तक की अवस्था की कन्या।
वि० स्त्री० बिना ब्याही।
कुमार्ग–संज्ञा पुं० [ वि० कुमार्गी ] बुरा मार्ग।
कुमार्गी–वि० [स्त्री० कुमार्गिनी] बदचलन।
कुमुख–वि० पुं० [स्त्री० कुमुखी] जिसका चेहरा देखने में अच्छा न हो।
कुमुद–संज्ञा पुं० १. कुईं। २. लाल कमल। ३. दक्षिण-पश्चिम कोण का दिग्गज।
कुमुदबंधु–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
कुमुदिनी–संज्ञा स्त्री० कुईं।
कुमुदिनीपति–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
कुमेरु–संज्ञा पुं० दक्षिणी ध्रुव।
कुम्हड़ा–संज्ञा पुं० एक फैलनेवाली बेल जिसके फलों की तरकारी होती है।
कुम्हड़ौरी–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की बरी जो पीठी में कुम्हड़े के टुकड़े मिलाकर बनाई जाती है।
कुम्हलाना–क्रि० अ० मुरझाना।
कुम्हार–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुम्हारिन ] मिट्टी के बरतन बनानेवाला।
कुम्ही०–संज्ञा स्त्री० जलकुंभी।
कुरंग–संज्ञा पुं० [स्त्री० कुरंगी] हिरन।
संज्ञा पुं० बुरा लक्षण।

क़ैद महज़–संज्ञा स्त्री० सादी क़ैद।
क़ैद सख़्त–संज्ञा स्त्री० वह क़ैद जिसमें क़ैदी को कठिन परिश्रम करना पड़े।
क़ैदी–संज्ञा पुं० बंदी।
कैधौं॰†–अव्य० अथवा।
कैफ़–संज्ञा पुं० नशा।
कैफ़ियत–संज्ञा स्त्री० १. समाचार। २. ब्योरा।
कैफ़ी–वि० मतवाला।
कैबर†–संज्ञा स्त्री० तीर का फल।
कैबा†–संज्ञा स्त्री० अव्ययवत् कितनी बार।
कैरव–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कैरवी ] १. कुमुद। २. सफ़ेद कमल। ३. शत्रु।
करा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कैरी ] भूरा (रंग)।
वि० १. कैरे रंग का। २. कंजा।
कैलास–संज्ञा पुं० १. हिमालय की एक चोटी जो तिब्बत में रावण ह्रद से उत्तर ओर है। २. शिवलोक।
कैवत–संज्ञा पुं० केवट।
कैवल्य–संज्ञा पुं० १. शुद्धता। २. मोक्ष। ३. एक उपनिषद्।
कैसर–संज्ञा पुं० सम्राट्।
कैसा–वि० [ स्त्री० कैसी ] किस प्रकार का ?
कैसे–क्रि० वि० किस प्रकार से ?
कोंकण–संज्ञा पुं० १. दक्षिण भारत का एक प्रदेश। २. उक्त देश का निवासी।
कोंचना–क्रि० स० चुभाना। गोदना।
कोंचा–संज्ञा पुं० दे० "कौंच"।
संज्ञा पुं० बहेलियों की वह लंबी छड़ जिसके सिरे पर वे चिड़ियाँ फँसाने का लासा लगाए रहते हैं।
कोंछना–क्रि० स० दे० "कोंछियाना"।
कोंछियाना–क्रि० स० ( स्त्रियों की ) साड़ी का वह भाग चुनना जो पहनने में पेट के नीचे खोंसा जाता है।
क्रि० स० (स्त्रियों के) अंचल के कोने में कोई चीज़ भरकर कमर में खोंस लेना।
कोंढ़ा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० कोंढ़ी ] धातु का वह छल्ला या कड़ा जिसमें कोई वस्तु अटकाई जाती है।
वि० जिसमें कोंढ़ा लगा हो।
कोंपर†–संज्ञा पुं० छोटा अधपका या डाल का पका आम।
कोंपल†–संज्ञा स्त्री० नई और मुलायम पत्ती।
कोंहड़ा†–संज्ञा पुं० दे० "कुम्हड़ा"।
कोंहड़ौरी†–संज्ञा स्त्री० कुम्हड़े या पेठे की बनाई हुई बरी।
को॰–सर्व० कौन ?
प्रत्य० कर्म और संप्रदान की विभक्ति।
कोआ–संज्ञा पुं० १. रेशम के कीड़े का घर। २. टसर नामक रेशम का कीड़ा। ३. कटहल के गूदेदार पके हुए बीजकोष।
कोइरी–संज्ञा पुं० साग, तरकारी आदि बोने और बेचनेवाली जाति। काछी।
कोइली–संज्ञा स्त्री० वह कच्चा आम जिसमें काला दाग़ पड़ जाता है और एक विशेष प्रकार की सुगंध आती है।
कोई–सर्व०, वि० ऐसा एक ( मनुष्य या पदार्थ ) जो अज्ञात हो।
क्रि० वि० क़रीब क़रीब।
कोउ॰†–सर्व० दे० "कोई"।
कोउक॰–सर्व० कोई एक।

वि० बदरंग।
कुरंगिन॰-संज्ञा स्त्री० हिरनी।
कुरंड-संज्ञा पुं० एक खनिज पदार्थ, जिसके चूर्ण को लाख आदि में मिलाकर हथियार तेज़ करने की सान बनाते हैं।
कुरकी-संज्ञा स्त्री० दे० "कुर्क़ी"।
कुरकुर-संज्ञा पुं० खरी वस्तु के दब-कर टूटने का शब्द।
कुरकुरा-वि० [ स्त्री० कुरकुरी ] खरा और करारा जिसे तोड़ने पर कुरकुर शब्द हो।
कुरकुरी-संज्ञा स्त्री० पतली मुलायम हड्डी।
कुरता-संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुरती ] एक पहनावा जो सिर डालकर पहना जाता है।
कुरना॰†-क्रि० अ० दे० "कुरलना"।
क़ुरबान-वि० जो निछावर या बलि-दान किया गया हो।
क़ुरबानी-संज्ञा स्त्री० बलिदान।
कुररर-संज्ञा पुं० गिद्ध की जाति का एक पक्षी।
कुररा-संज्ञा पुं० [ स्त्री० कुररी ] कर्रा-कुल। क्रौंच।
कुररी-संज्ञा स्त्री० १. आर्या छंद का एक भेद। २. 'कुररा' का स्त्रीलिंग।
कुरव-वि० बुरी बोली बोलनेवाला।
कुरसी-संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार की ऊँची चौकी जिसमें पीछे की ओर सहारे के लिये पटरी लगी रहती है। २. पुश्त।
कुरसीनामा-संज्ञा पुं० वंशवृक्ष।
क़ुरान-संज्ञा पुं० अरबी भाषा की एक पुस्तक जो मुसलमानों का धर्मग्रंथ है।
कुराह-संज्ञा स्त्री० [ वि० कुराही ] १. बुरी राह। २. बुरी चाल।
कुराही-वि० कुमार्गी। संज्ञा स्त्री० दुराचार।
कुरिया†-संज्ञा स्त्री० १. कुटी। २. बहुत छोटा गाँव।
कुरियाल-संज्ञा स्त्री० चिड़ियों का मौज में बैठकर पंख खुजलाना।
कुरी॰-संज्ञा स्त्री० वंश। संज्ञा स्त्री० टुकड़ा।
कुरीति-संज्ञा स्त्री० बुरी रीति।
कुरु-संज्ञा पुं० एक सोमवंशी राजा जिसके वंश में पांडु और धृतराष्ट्र हुए थे।
कुरई-संज्ञा स्त्री० मौनी।
कुरुक्षेत्र-संज्ञा पुं० एक बहुत प्राचीन तीर्थ जो अंबाले और दिल्ली के बीच में है। महाभारत का युद्ध यहीं हुआ था।
कुरुखेत†-संज्ञा पुं० दे० "कुरुक्षेत्र"।
कुरुख-वि० नाराज़।
कुरूप-वि० [ स्त्री० कुरूपा ] बदसूरत।
कुरूपता-संज्ञा स्त्री० बदसूरती।
कुरेदना-क्रि० स० खोदना।
कुरैया-संज्ञा स्त्री० सुंदर फूलोंवाला एक जंगली पेड़ जिसके बीज "इंद्र-जौ" कहलाते हैं।
कुरौना॰†-क्रि० स० ढेर लगाना।
क़ुर्क़-वि० [ संज्ञा क़ुर्क़ी ] ज़ब्त।
क़ुर्क़-अमीन-संज्ञा पुं० वह सरकारी कर्मचारी जो अदालत के आज्ञा-नुसार जायदाद की क़ुर्क़ी करता है।
क़ुर्क़ी-संज्ञा स्त्री० क़र्ज़दार या अपराधी की जायदाद का ऋण या जुरमाने

कोऊ।०-सर्व० दे० "कोई"।
कोक-संज्ञा पुं० [स्त्री० कोकी] १. चकवा पत्ती। २. विष्णु। ३. मेंढक।
कोककला-संज्ञा स्त्री० रति-विद्या।
कोकदेव-संज्ञा पुं० कोकशास्त्र या रतिशास्त्र का रचयिता एक पंडित।
कोकनद-संज्ञा पुं० १. लाल कमल। २. लाल कुमुद।
कोकनी-संज्ञा पुं० एक प्रकार का रंग। वि० छोटा।
कोकशास्त्र-संज्ञा पुं० कामशास्त्र।
कोकाबेरी, कोकाबेली-संज्ञा स्त्री० नीली कुमुदिनी।
कोकिल-संज्ञा स्त्री० कोयल चिड़िया।
कोकिला-संज्ञा स्त्री० कोयल।
कोकीन, कोकेन-संज्ञा स्त्री० कोका नामक वृत्त की पत्तियों से तैयार की हुई एक प्रकार की मादक श्रोषधि या विष जिसे लगाने से शरीर सुन्न हो जाता है।
कोको-संज्ञा स्त्री० कौआ। लड़कों को बहकाने का शब्द।
कोख-संज्ञा स्त्री० १. उदर। २. गर्भाशय।
कोच-संज्ञा पुं० एक प्रकार की चौपहिया बढ़िया घोड़ा-गाड़ी। २. गद्देदार बढ़िया पलंग, बेंच या कुरसी।
कोचवान-संज्ञा पुं० घोड़ा-गाड़ी हाँकनेवाला।
कोजागर-संज्ञा पुं० आश्विन मास की पूर्णिमा।
कोट-संज्ञा पुं० दुर्ग।
संज्ञा पुं० समूह।
संज्ञा पुं० अँगरेज़ी ढंग का एक पहनावा।
कोटपाल-संज्ञा पुं० दुर्ग की रक्षा करनेवाला।
कोटर-संज्ञा पुं० १. पेड़ का खोखला भाग। २. दुर्ग के आस-पास का वह कृत्रिम वन जो रक्षा के लिये लगाया जाता है।
कोटि-संज्ञा स्त्री० १. धनुष का सिरा। २. अस्त्र की नोक या धार। ३. श्रेणी। ४. समूह।
वि० करोड़।
कोटिक-वि० १. करोड़। २. अनगिनत।
कोटिशः-क्रि० वि० अनेक प्रकार से। वि० बहुत अधिक।
कोठरी-संज्ञा स्त्री० छोटा कमरा।
कोठा-संज्ञा पुं० १. बड़ी कोठरी। २. अटारी। ३. उदर।
कोठार-संज्ञा पुं० भंडार।
कोठारी-संज्ञा पुं० वह अधिकारी जो भंडार का प्रबंध करता हो। भंडारी।
कोठिला-संज्ञा पुं० दे० "कुठला"।
कोठी-संज्ञा स्त्री० १. बड़ा पक्का मकान। २. बँगला। ३. गर्भाशय।
संज्ञा स्त्री० उन बाँसों का समूह जो एक साथ मंडलाकार उगते हैं।
कोठीवाल-संज्ञा पुं० १. महाजन। २. बड़ा व्यापारी।
कोड़ना-क्रि० स० खोदना।
कोड़ा-संज्ञा पुं० चाबुक।
कोड़ी-संज्ञा स्त्री० बीस का समूह।
कोढ़-संज्ञा पुं० [वि० कोढ़ी] एक प्रकार का रक्त और त्वचा-संबंधी रोग जो संक्रामक और घिनौना होता है।
कोढ़ी-संज्ञा पुं० [स्त्री० कोढ़िन] कोढ़ रोग से पीड़ित मनुष्य।

**कोण**–संज्ञा पुं० १. एक बिंदु पर मिलती या कटती हुई दो ऐसी रेखाओं के बीच का अंतर जो मिलकर एक न हो जाती हों। कोना। २. दो दिशाओं के बीच की दिशा।
**कोतल**–संज्ञा पुं० सजा-सजाया घोड़ा जिस पर कोई सवार न हो।
**कोतवाल**–संज्ञा पुं० पुलिस का इंस-पेक्टर।
**कोतवाली**–संज्ञा स्त्री० वह मकान जहाँ पुलिस के कोतवाल का कार्यालय हो।
**कोता**ॐ†–वि० [ स्त्री० कोती ] छोटा।
**कोताह**–वि० छोटा।
**कोताही**–संज्ञा स्त्री० त्रुटि।
**कोथला**–संज्ञा पुं० १. बड़ा थैला। २. पेट।
**कोदंड**–संज्ञा पुं० १. धनुष। २. धनु राशि। ३. भौंह।
**कोद**ॐ†–संज्ञा स्त्री० दिशा।
**कोदो, कोदों**–संज्ञा पुं० एक कदन्न जो प्रायः सारे भारतवर्ष में होता है।
**कोना**–संज्ञा पुं० १. अंतराल। २. नुकीला सिरा।
**कोप**–संज्ञा पुं० [ वि० कुपित ] क्रोध।
**कोपना**ॐ–क्रि० अ० क्रोध करना।
**कोपभवन**–संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ कोई मनुष्य रूठकर जा रहे।
**कोपर**†–संज्ञा पुं० डाल का पका हुआ आम। टपका।
**कोपल**–संज्ञा पुं० वृक्ष आदि की नई मुलायम पत्ती।
**कोपि**–सर्व० कोई।
**कोपी**–वि० क्रोधी।
**कोफ्ता**–संज्ञा पुं० कूटे हुए मांस का बना हुआ एक प्रकार का कबाब।
**कोबी**–संज्ञा स्त्री० दे० "गोभी"।
**कोमल**–वि० १. मृदु। २. सुंदर। ३. स्वर का एक भेद। (संगीत)
**कोमलता**–संज्ञा स्त्री० १. मृदुलता। २. मधुरता।
**कोमला**–संज्ञा स्त्री० वह वृत्ति या अक्षर-योजना जिसमें कोमल पद हों और प्रसाद गुण हो।
**कोय**ॐ†–सर्व० दे० "कोई"।
**कोयल**–संज्ञा स्त्री० बहुत सुंदर बोलने-वाली काले रंग की एक छोटी चिड़िया।
**कोयला**–संज्ञा पुं० १. जली हुई लकड़ी का बुझा हुआ अंगारा जो बहुत काला होता है। २. एक प्रकार का खनिज पदार्थ जो कोयले के रूप का होता और जलाने के काम में आता है।
**कोया**–संज्ञा पुं० कटहल का गूदेदार बीजकोश जो खाया जाता है।
**कोर**–संज्ञा स्त्री० १. किनारा। २. द्वेष। ३. पंक्ति।
**कोरक**–संज्ञा पुं० कली।
**कोर-कसर**–संज्ञा स्त्री० १. ऐब और कमी। २. कमी-बेशी।
**कोरमा**–संज्ञा पुं० भुना हुआ मांस जिसमें शोरबा बिलकुल नहीं होता।
**कोरहन**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का धान।
**कोरा**–वि० [ स्त्री० कोरी ] १. नया। २. खाली। ३. बेदाग। ४. मूर्ख। संज्ञा पुं० बिना किनारे की रेशमी धोती।
†संज्ञा पुं० गोद।
**कोरापन**–संज्ञा पुं० नवीनता। अछूतापन।

खतियौनी–संज्ञा स्त्री० १. खाता। २. खतियाने का काम।
खतम–वि० दे० "खतम"।
खत्री–संज्ञा पुं० [स्त्री० खतरानी] हिंदुओं में एक जाति।
खदबदाना–क्रि० अ० उबलने का शब्द होना।
खदान–संज्ञा स्त्री० खान।
खदिर–संज्ञा पुं० १. खैर का पेड़। २. कत्था।
खदेरना–क्रि० स० दूर करना।
खद्दड़, खद्दर–संज्ञा पुं० खादी। गाढ़ा।
खद्योत–संज्ञा पुं० १. जुगनूँ। २. सूर्य।
खनक†–संज्ञा पुं० दे० "चण"।
खनक–संज्ञा पुं० १. ज़मीन खोदनेवाला। २. खान। ३. भूतत्त्व-शास्त्र जाननेवाला।
संज्ञा स्त्री० धातुखंडों के टकराने या बजने का शब्द।
खनकना–क्रि० अ० खनखनाना।
खनकाना–क्रि० स० धातुखंड आदि से शब्द उत्पन्न करना।
खनखनाना–क्रि० अ० खनकना।
क्रि० स० खनकाना।
खनना*†–क्रि० स० खोदना।
खनिज–वि० खान से खोदकर निकाला हुआ।
खपड़ा–संज्ञा पुं० १. पटरी के आकार का मिट्टी का पका टुकड़ा जो मकान छाने के काम आता है। २. ठीकरा। ३. कछुए की पीठ पर का कड़ा ढक्कन।
खपड़ी–संज्ञा स्त्री० १. नाँद की तरह का मिट्टी का छोटा बरतन। २. दे० "खोपड़ी"।
खपड़ैल–संज्ञा स्त्री० दे० "खपरैल"।
खपत, खपती–संज्ञा स्त्री० १. समाई। २. माल की कटती या बिक्री।
खपना–क्रि० अ० [संज्ञा खपत] १. कटना। २. निभना।
खपरिया–संज्ञा स्त्री० भूरे रंग का एक खनिज पदार्थ।
खपरैल–संज्ञा स्त्री० खपड़े से छाई हुई छत।
खपाना–क्रि० स० १. काम में लाना। २. निभाना।
खपुष्प–संज्ञा पुं० १. आकाश-कुसुम। २. असंभव बात।
खप्पर–संज्ञा पुं० १. तसले के आकार का कोई पात्र। २. खोपड़ी।
ख़फ़गी–संज्ञा स्त्री० १. अप्रसन्नता २. क्रोध।
ख़फ़ा–वि० १. अप्रसन्न। २. क्रुद्ध
ख़फ़ीफ़–वि० १. थोड़ा। २. हलका।
ख़बर–संज्ञा स्त्री० १. समाचार। २. चेत। ३. पता।
ख़बरदार–वि० होशियार।
ख़बरदारी–संज्ञा स्त्री० सावधानी।
ख़बीस–संज्ञा पुं० वह जो दुष्ट और भयंकर हो।
ख़ब्त–संज्ञा पुं० [वि० ख़ब्ती] पागलपन।
ख़ब्ती–वि० सनकी।
खभरना*†–क्रि० स० १. मिश्रित करना। २. उथल-पुथल मचाना।
ख़म–संज्ञा पुं० टेढ़ापन।
ख़मदम–संज्ञा पुं० पुरुषार्थ।
खमा*–संज्ञा स्त्री० दे० "क्षमा"।
ख़मीर–संज्ञा पुं० १. गूँधे हुए आटे का सड़ाव। २. कटहल, अनन्नास आदि का सड़ाव जो तंबाकू में डाला जाता है।

**कोरी**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कोरिन ] हिंदू जुलाहा।
**कोल**–संज्ञा पुं० १. सूअर। २. गोद। ३. एक जंगली जाति।
**कोलाहल**–संज्ञा पुं० शोर।
**कोली**–संज्ञा स्त्री० गोद।
संज्ञा पुं० कोरी।
**कोल्हू**–संज्ञा पुं० दानों से तेल या गन्ने से रस निकालने का यंत्र।
**कोविद**–वि० [ स्त्री० कोविदा ] पंडित।
**कोविदार**–संज्ञा पुं० कचनार।
**कोश**–संज्ञा पुं० १. डिब्बा। २. आवरण। ३. संचित धन। ४. वह ग्रंथ जिसमें अर्थ या पर्याय के सहित शब्द इकट्ठे किए गए हों।
**कोशकार**–संज्ञा पुं० १. म्यान बनानेवाला। २. शब्द-कोश बनानेवाला।
**कोशपाल**–संज्ञा पुं० खज़ाने की रक्षा करनेवाला।
**कोशल**–संज्ञा पुं० १. सरयू या घाघरा नदी के दोनों तटों पर का देश। २. उपर्युक्त देश में बसनेवाली क्षत्रिय जाति। ३. अयोध्या नगर।
**कोशागार**–संज्ञा पुं० खज़ाना।
**कोशिश**–संज्ञा स्त्री० प्रयत्न।
**कोष**–संज्ञा पुं० दे० "कोश"।
**कोषाध्यक्ष**–संज्ञा पुं० खज़ानची।
**कोष्ठ**–संज्ञा पुं० १. पेट का भीतरी हिस्सा। २. भंडार।
**कोष्ठक**–संज्ञा पुं० किसी प्रकार की दीवार, लकीर या और किसी वस्तु से घिरा स्थान। खाना। कोठा।
**कोष्ठबद्ध**–संज्ञा पुं० कब्ज़ियत।
**कोष्ठी**–संज्ञा स्त्री० जन्मपत्री।
**कोस**–संज्ञा पुं० दूरी की एक नाप। दो मील की दूरी।
**कोसना**–क्रि० स० शाप के रूप में गालियाँ देना।
**कोसा**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का रेशम।
संज्ञा पुं० [ स्त्री० कोसिया ] मिट्टी का बड़ा दीया।
**कोसा-काटी**–संज्ञा स्त्री० बददुआ।
**कोसिला**‡–संज्ञा स्त्री० दे० "कौशल्या"।
**कोहड़ौरी**–संज्ञा स्त्री० उर्द की पीठी और कुम्हड़े के गूदे से बनाई हुई बरी।
**कोह**–संज्ञा पुं० पर्वत।
†* संज्ञा पुं० क्रोध।
**कोहनी**–संज्ञा स्त्री० दे० "कुहनी"।
**कोहनूर**–संज्ञा पुं० भारत की किसी खान से निकला हुआ एक बहुत बड़ा प्राचीन और प्रसिद्ध हीरा।
**कोहबर**–संज्ञा पुं० वह स्थान या घर जहाँ विवाह के समय कुल-देवता स्थापित किए जाते हैं।
**कोहान**–संज्ञा पुं० ऊँट की पीठ पर का डिल्ला या कूबड़।
**कोहाना***†–क्रि० अ० रूठना।
**कोहिस्तान**–संज्ञा पुं० पहाड़ी देश।
**कोही**–वि० क्रोध करनेवाला।
वि० पहाड़ी।
**कौंच**–संज्ञा स्त्री० केवाँच।
**कौंछ**–संज्ञा स्त्री० दे० "कौंच"।
**कौंध**–संज्ञा स्त्री० बिजली की चमक।
**कौंधना**–क्रि० अ० बिजली का चमकना।
**कौंला**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का मीठा नींबू या संगतरा।
**कौआ**–संज्ञा पुं० दे० "कौवा"।
**कौआना**†–क्रि० अ० १. भौचक्का होना। २. अचानक कुछ बड़बड़ा उठना।

**ख़मीरा**–वि० पुं० [ स्त्री० ख़मीरी ] ख़मीर उठाकर बनाया या ख़मीर मिलाया हुआ।

**खय**०†–संज्ञा स्त्री० दे० "क्षय"।

**ख़यानत**–संज्ञा स्त्री० १. धरोहर रखी हुई वस्तु न देना अथवा कम देना। २. बेईमानी।

**ख़याल**–संज्ञा पुं० दे० "ख़्याल"।

**खर**–संज्ञा पुं० १. गधा। २. ख़च्चर। ३. तृण।
वि० कड़ा।

**खरक**–संज्ञा पुं० १. बाड़ा। २. पशुओं के चरने का स्थान।

**खरकना**–क्रि० अ० १. दे० "खड़कना"। २. सरकना।

**खरका**–संज्ञा पुं० तिनका।

**खरग**–संज्ञा पुं० दे० "खड्ग"।

**ख़रगोश**–संज्ञा पुं० खरहा।

**ख़रच**–संज्ञा पुं० दे० "ख़र्च"।

**खरचना**–क्रि० स० १. व्यय करना। २. व्यवहार में लाना।

**खरचा**–संज्ञा पुं० दे० १. "खरका"। २ दे० "ख़र्च"।

**खरतल**†–वि० १. खरा। २. साफ़।

**खरदूषण**–संज्ञा पुं० खर और दूषण नामक राक्षस जो रावण के भाई थे।

**खरधार**–संज्ञा पुं० तेज़ धारवाला अस्त्र।

**खरब**–संज्ञा पुं० सौ अरब की संख्या।

**ख़रबूज़ा**–संज्ञा पुं० ककड़ी की जाति का एक प्रसिद्ध गोल फल।

**खरभर**†–संज्ञा पुं० १. शोर। २. हलचल।

**खरभराना**–क्रि० अ० १. खरभर शब्द करना। २. शोर करना। ३. व्याकुल होना।

**खरमास**–संज्ञा पुं० दे० "खरवाँस"।

**खरल**–संज्ञा पुं० पत्थर की कूँड़ी जिसमें ओषधियाँ कूटी जाती हैं। खल।

**खरवाँस**–संज्ञा पुं० [हिं० खर+मास] पूस और चैत का महीना जब कि सूर्य्य धन और मीन का होता है। (इनमें मांगलिक कार्य्य करना वर्जित है।)

**खरसा**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का पकवान।

**खरसान**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की सान जिस पर हथियार तेज़ किए जाते हैं।

**खरहरा**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० खरहरी ] १. अरहर के डंठलों से बना हुआ झाड़ू। २. घोड़े के रोएँ साफ़ करने के लिये दाँतीदार कंघी।

**खरहा**–संज्ञा पुं० ख़रगोश जंतु।

**खरा**–वि० १. तेज़। २. अच्छा। ३. सेंककर कड़ा किया हुआ। ४. सच्चा। †० बहुत। अधिक। ज़्यादा।

**खराई**–संज्ञा स्त्री० खरापन।

**ख़राद**–संज्ञा पुं० एक औज़ार जिस पर चढ़ाकर लकड़ी, धातु आदि की सतह चिकनी और सुडौल की जाती है।
संज्ञा स्त्री० गढ़न।

**ख़रादना**–क्रि० स० १. ख़राद पर चढ़ाकर किसी वस्तु को साफ़ और सुडौल करना। २. काट-छाँटकर सुडौल बनाना।

**ख़रादी**–संज्ञा पुं० ख़रादनेवाला।

**खरापन**–संज्ञा पुं० १. खरा का भाव। २. सत्यता।

**ख़राब**–वि० बुरा।

**ख़राबी**–संज्ञा स्त्री० बुराई।

**खरायँध**–संज्ञा स्त्री० १. क्षार की सी

कौटिल्य–संज्ञा पुं० १. टेढ़ापन। २. चाणक्य का एक नाम।
कौटुंबिक–वि० कुटुंब-संबंधी।
कौड़ा–संज्ञा पुं० बड़ी कौड़ी।
संज्ञा पुं० जाड़े के दिनों में तापने के लिये जलाई हुई आग।
कौड़िया–वि० कौड़ी के रंग का।
संज्ञा पुं० कौड़िल्ला पक्षी।
कौड़ियाला–वि० कौड़ी के रंग का।
संज्ञा पुं० १. कोकई रंग। २. एक प्रकार का विषैला साँप। ३. कौड़िल्ला पक्षी।
कौड़िल्ला–संज्ञा पुं० मछली खानेवाली एक चिड़िया।
कौड़ी–संज्ञा स्त्री० १. समुद्र का एक कीड़ा जो घोंघे की तरह एक अस्थि-कोश के अंदर रहता है और जिसका अस्थिकोश सबसे कम मूल्य के सिक्के की तरह काम आता है। २. जंघे, काँख या गले की गिल्टी।
कौणप–संज्ञा पुं० राक्षस।
कौतिग*†–संज्ञा पुं० दे० "कौतुक"।
कौतुक–संज्ञा पुं० [ वि० कौतुकी ] १. कुतूहल। २. आश्चर्य्य।
कौतुकिया–संज्ञा पुं० १. कौतुक करनेवाला। २. विवाह-संबंध करानेवाला, नाऊ या पुरोहित।
कौतुकी–वि० १. कौतुक करनेवाला। २. विवाह-संबंध करानेवाला।
कौतूहल–संज्ञा पुं० दे० "कुतूहल"।
कौन–सर्व० एक प्रश्नवाचक सर्वनाम जो अभिप्रेत व्यक्ति या वस्तु की जिज्ञासा करता है।
कौपीन–संज्ञा पुं० काछा।
कौम–संज्ञा स्त्री० वर्ण। जाति।
कौमार–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कौमारी ] कुमार अवस्था।
कौमारी–संज्ञा स्त्री० १. किसी पुरुष की पहली स्त्री। २. पार्वती।
क़ौमी–वि० कौम का।
कौमुदी–संज्ञा स्त्री० १. चाँदनी। २. कुमुदिनी।
कौमोदी, कौमोदकी–संज्ञा स्त्री० विष्णु की गदा।
कौर–संज्ञा पुं० ग्रास। निवाला।
कौरना†–क्रि० स० सेंकना।
कौरव–संज्ञा पुं० [ स्त्री० और वि० कौरवी ] कुरु-वंशज।
वि० [स्त्री० कौरवी] कुरु-संबंधी।
कौरवपति–संज्ञा पुं० दुर्योधन।
कौरी–संज्ञा स्त्री० गोद।
कौल–संज्ञा पुं० उत्तम कुल में उत्पन्न।
संज्ञा पुं० कौर।
क़ौल–संज्ञा पुं० १. कथन। वाक्य। २. प्रतिज्ञा।
कौवा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० कौवी ] १. एक बड़ा काला पक्षी जो अपने कर्कश स्वर और चालाकी के लिये प्रसिद्ध है। काक। २. काइयाँ।
कौवाल–संज्ञा पुं० क़ौवाली गानेवाला।
क़ौवाली–संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार का भगवत्प्रेम-संबंधी गीत जो सूफ़ियों की मजलिसों में होता है। २. इस धुन में गाई जानेवाली कोई ग़ज़ल। ३. क़ौवालों का पेशा।
कौशल–संज्ञा पुं० १. कुशलता। २. कोशल देश का निवासी।
कौशलेय–संज्ञा पुं० रामचंद्र।
कौशल्या–संज्ञा स्त्री० रामचंद्र की माता।

गंध। २. मूत्र की सी दुर्गंध।
खरारि-संज्ञा पुं० रामचंद्र।
खरिया-संज्ञा स्त्री० १. घास, भूसा बाँधने की पतली रस्सी से बनी हुई जाली। पाँसी। २. झोली।
संज्ञा स्त्री० दे० "खड़िया"।
खरियाना-क्रि० स० १. झोली में डालना। २. हस्तगत करना।
खरिहान-संज्ञा पुं० दे० "खलियान"।
खरी†-संज्ञा स्त्री० १. दे० "खड़िया"। २. "खली"।
खरीता-संज्ञा पुं० [स्त्री० अल्पा० खरीती] थैली।
खरीद-संज्ञा स्त्री० १. मोल लेने की क्रिया। २. खरीदी हुई चीज़।
खरीदना-क्रि० स० मोल लेना।
खरीदार-संज्ञा पुं० मोल लेनेवाला।
खरीफ़-संज्ञा स्त्री० वह फसल जो आषाढ़ से अगहन तक में काटी जाय।
खरोंच-संज्ञा स्त्री० १. छिलने का चिह्न। खराश। २. एक पकवान।
खरोंचना-क्रि० स० छीलना।
खरोष्ठी, खरोष्ट्री-संज्ञा स्त्री० एक प्राचीन लिपि जो फ़ारसी की तरह दाहिने से बाएँ को लिखी जाती थी।
खरौंटा-संज्ञा स्त्री० दे० "खरोंच"।
खरौंहा-वि० कुछ नमकीन।
खर्च-संज्ञा पुं० व्यय।
खर्चा-संज्ञा पुं० दे० "खर्च"।
खर्चीला-वि० बहुत खर्च करनेवाला।
खर्जूर-संज्ञा पुं० खजूर।
खर्पर-संज्ञा पुं० १. तसले के आकार का मिट्टी का बरतन। २. खोपड़ा।
खर्व-वि० १. जिसका अंग भग्न या अपूर्ण हो। २. छोटा।
संज्ञा पुं० सौ अरब की संख्या।
खर्राच†-वि० दे० "खर्चीला"।
खर्रा-संज्ञा पुं० वह लंबा काग़ज़ जिसमें कोई भारी हिसाब या विवरण लिखा हो।
खर्राटा-संज्ञा पुं० वह शब्द जो सोते समय नाक से निकलता है।
खल-वि० १. क्रूर। २. दुष्ट।
खलक-संज्ञा पुं० दुनिया।
खलड़ी-संज्ञा स्त्री० दे० "खाल"।
खलता-संज्ञा स्त्री० दुष्टता।
खलना-क्रि० अ० बुरा लगना।
खलबल-संज्ञा स्त्री० हलचल।
खलबलाना-क्रि० अ० १. खौलना। २. विचलित होना।
खलबली-संज्ञा स्त्री० १. हलचल। २. घबराहट।
खलल-संज्ञा पुं० रोक।
खलास-वि० १. छूटा हुआ। २. समाप्त।
खलासी-संज्ञा स्त्री० मुक्ति।
संज्ञा पुं० जहाज़ पर का नौकर।
खलाल-संज्ञा पुं० दाँत खोदने का तरका।
खलित॰-वि० १. चंचल। २. गिरा हुआ।
खलियान-संज्ञा पुं० १. वह स्थान जहाँ फसल काटकर रखी और बरसाई जाती है। २. ढेर।
†क्रि० स० खाली करना।
खली-संज्ञा स्त्री० तेल निकाल लेने पर तेलहन की बची हुई सीठी।
खलीता-संज्ञा पुं० दे० "खरीता"।
खलीफ़ा-संज्ञा पुं० १. अध्यक्ष। २. कोई बुड्ढा व्यक्ति।

**कौशांबी**–संज्ञा स्त्री० एक बहुत प्राचीन नगरी जिसे कुश के पुत्र कौशांब ने बसाया था। वत्सपट्टन।
**कौशिक**–संज्ञा पुं० १. इंद्र। २. विश्वामित्र। ३. कोषाध्यक्ष।
**कौशिकी**–संज्ञा स्त्री० चंडिका।
**कौशेय**–वि० रेशमी।
**कौषीतकी**–संज्ञा स्त्री० ऋग्वेद की एक शाखा।
**कौस्तुभ**–संज्ञा पुं० पुराणानुसार समुद्र से निकला हुआ एक रत्न जिसे विष्णु अपने वक्षःस्थल पर पहने रहते हैं।
**क्या**–सर्व० एक प्रश्नवाचक शब्द जो प्रस्तुत या अभिप्रेत वस्तु की जिज्ञासा करता है।
वि० कितना ?
क्रि० वि० किस लिये ?
अव्य० केवल प्रश्नसूचक शब्द।
**क्यारी**–संज्ञा स्त्री० दे० "कियारी"।
**क्यों**–क्रि० वि० किस कारण ?
**क्रंदन**–संज्ञा पुं० १. रोना। २. युद्ध के समय वीरों का आह्वान।
**क्रम**–संज्ञा पुं० १. शैली। २. सिलसिला।
**क्रमनासा**☼–संज्ञा स्त्री० दे० "कर्मनाशा"।
**क्रमशः**–क्रि० वि० १. सिलसिलेवार। २. धीरे धीरे।
**क्रमिक**–क्रि० वि० क्रम-युक्त।
**क्रय**–संज्ञा पुं० खरीदने का काम।
**क्रयी**–संज्ञा पुं० मोल लेनेवाला।
**क्रय्य**–वि० जो बिक्री के लिये रखा जाय।
**क्रव्य**–संज्ञा पुं० मांस।
**क्रव्याद**–संज्ञा पुं० १. मांस खानेवाला जीव। २. राक्षस।
**क्रांत**–वि० १. दबा या ढका हुआ। २. जिस पर आक्रमण हुआ हो।
**क्रांति**–संज्ञा स्त्री० उलट-फेर।
**क्रांतिमंडल**–संज्ञा पुं० वह वृत्त जिस पर सूर्य्य पृथ्वी के चारों ओर घूमता हुआ जान पड़ता है।
**क्रांतिवृत्त**–संज्ञा पुं० सूर्य्य का मार्ग।
**क्रिचयन**†☼–संज्ञा पुं० चांद्रायण व्रत।
**क्रिमि**–संज्ञा पुं० दे० "कृमि"।
**क्रिमिजा**–संज्ञा स्त्री० लाह।
**क्रियमाण**–संज्ञा पुं० वह जो किया जा रहा हो।
**क्रिया**–संज्ञा स्त्री० १. कर्म। २. व्याकरण में शब्द का वह भेद जिससे किसी व्यापार का होना या करना पाया जाय। ३. नित्यकर्म।
**क्रियाचतुर**–संज्ञा पुं० क्रिया या घात में चतुर नायक।
**क्रियानिष्ठ**–वि० संध्या, तर्पण आदि नित्य कर्म करनेवाला।
**क्रियार्थ**–संज्ञा पुं० वेद में यज्ञादि कर्म का प्रतिपादक विधि-वाक्य।
**क्रियावान्**–वि० कर्मनिष्ठ।
**क्रिया-विशेषण**–संज्ञा पुं० आधुनिक व्याकरण के अनुसार वह शब्द जिससे क्रिया के किसी विशेष भाव या रीति से होने का बोध हो।
**क्रिस्तान**–संज्ञा पुं० ईसाई।
**क्रिस्तानी**–वि० ईसाइयों का।
**क्रीट**☼†–संज्ञा पुं० दे० "किरीट"।
**क्रीड़ा**–संज्ञा स्त्री० खेल-कूद।
**क्रीत**–वि० खरीदा हुआ।
**क्रुद्ध**–वि० क्रोध में भरा हुआ।
**क्रूर**–वि० [ स्त्री० क्रूरा ] १. निर्दय। ज़ालिम। २. तीक्ष्ण।

गीध–संज्ञा पुं० दे० "गिद्ध"।
गीधना०†–क्रि० अ० एक बार कोई लाभ उठाकर सदा उसका इच्छुक रहना। परचना।
गीर–संज्ञा स्त्री० वाणी।
गीर्वाण–संज्ञा पुं० देवता।
गीला–वि० [स्त्री० गीली] भीगा हुआ।
गीलापन–संज्ञा पुं० तरी।
गुंगी–संज्ञा स्त्री० दोमुहाँ साँप। चुकरैंड़।
गुंचा–संज्ञा पुं० कली।
गुंज–संज्ञा स्त्री० भौंरों के भनभनाने का शब्द। गुंजार।
गुंजन–संज्ञा स्त्री० भौंरों के गूँजने की क्रिया। भनभनाहट।
गुंजना–क्रि० अ० भौंरों का भनभनाना। मधुर ध्वनि निकालना।
गुंजनिकेतन–संज्ञा पुं० भौंरा।
गुंजरना–क्रि० अ० १. भौंरों का गूँजना। २. गरजना।
गुंजा–संज्ञा स्त्री० घुँघची नामकी लता।
गुंजाइश–संज्ञा स्त्री० १. अवकाश। २. समाई।
गुंजान–वि० घना।
गुंजायमान–वि० गूँजता हुआ।
गुंजार–संज्ञा पुं० भौंरों की गूँज। भनभनाहट।
गुंडई†–संज्ञा स्त्री० गुंडापन।
गुंडली–संज्ञा स्त्री० १. कुंडली। २. ढुरी।
गुंडा–वि० [स्त्री० गुंडी] बदमाश।
गुंडापन–संज्ञा पुं० बदमाशी।
गुंथना–क्रि० अ० १. तागों, बाल की लटों आदि का गुच्छेदार लड़ी के रूप में बँधना। २. एक में उलझकर मिलना।
गुँधना–क्रि० अ० माँड़ा जाना। † क्रि० अ० दे० "गुँथना"।
गुंधवाना–क्रि० स० गूँधने का काम दूसरे से कराना।
गुँधाई–संज्ञा स्त्री० १. गूँधने या माड़ने की क्रिया या भाव। २. गूँधने या माड़ने की मज़दूरी।
गुँधावट–संज्ञा स्त्री० गूँधने या गूँथने की क्रिया या ढंग।
गुंफ–संज्ञा पुं० [वि० गुंफित] १. उलझन। २. गुच्छा। ३. दाढ़ी।
गुंफन–संज्ञा पुं० [वि० गुंफित] उलझाव।
गुंबज–संज्ञा पुं० गोल और ऊँची छत।
गुंबज़दार–वि० जिस पर गुंबज़ हो।
गुंबा–संज्ञा पुं० वह कड़ी गोल सूजन जो सिर पर चोट लगने से होती है। गुलमा।
गुंभी०–संज्ञा स्त्री० अंकुर।
गुँआ–संज्ञा पुं० १. चिकनी सुपारी। २. सुपारी।
गुइयाँ–संज्ञा पुं० साथी। संज्ञा स्त्री० सखी।
गुग्गुल–संज्ञा पुं० एक कँटीदार पेड़ जिसका गोंद सुगंध के लिये जलाते और दवा के काम में लाते हैं।
गुच्ची–संज्ञा स्त्री० वह छोटा गड्ढा जो लड़के गोली या गुल्ली-डंडा खेलते समय बनाते हैं। वि० स्त्री० बहुत छोटी।
गुच्छ, गुच्छक–संज्ञा पुं० १. गुच्छा। २. झाड़।

**गदगद**–वि० १. अत्यधिक हर्ष, प्रेम, श्रद्धा आदि के आवेग से पूर्ण। २. प्रसन्न।
**गद्द**–संज्ञा पुं० १. मुलायम जगह पर किसी चीज़ के गिरने का शब्द। २. किसी गरिष्ठ या जल्दी न पचनेवाली चीज़ के कारण पेट का भारीपन।
**गद्दर**–वि० १. अधपका। २. मोटा गद्दा।
**गद्दा**–संज्ञा पुं० भारी तोशक।
**गद्दी**–संज्ञा स्त्री० १. छोटा गद्दा। २. व्यवसायी आदि के बैठने का स्थान। ३. किसी बड़े अधिकारी का पद।
**गद्दीनशीन**–वि० १. सिंहासनारूढ़। २. वस्ताधिकारी।
**गद्य**–संज्ञा पुं० वह लेख जिसमें मात्रा और वर्ण की संख्या और स्थान आदि का कोई नियम न हो।
**गधा**–संज्ञा पुं० दे० "गदहा"।
**गन**<sup></sup>–संज्ञा पुं० दे० "गण"।
**गनगन**–संज्ञा स्त्री० काँपने या रोमांच होने की मुद्रा।
**गनगनाना**–क्रि० अ० शीत आदि से रोमांच या कंप होना।
क्रि० अ० गिना जाना।
**ग़नीमत**–संज्ञा स्त्री० संतोष की बात।
**गंदा**–संज्ञा पुं० ईख।
**गप**–संज्ञा स्त्री० [ वि० गप्पी ] १. इधर उधर की बात, जिसकी सत्यता का निश्चय न हो। २. अफ़वाह।
संज्ञा पुं० १. वह शब्द जो झट से निगलने, किसी नरम अथवा गीली वस्तु में घुसने आदि से होता है। २. निगलने या खाने की क्रिया।
**गपकना**–क्रि० स० चटपट निगलना।
**गपड़ चौथ**–संज्ञा स्त्री० व्यर्थ की बात।
वि० अंड-बंड।
**गपना**–क्रि० स० गप मारना।
**गपोड़ा**–संज्ञा पुं० मिथ्या बात।
**गप्प**–संज्ञा स्त्री० दे० "गप"।
**गप्पा**–संज्ञा पुं० धोखा।
**गप्पी**–वि० गप मारनेवाला।
**गप्फा**–संज्ञा पुं० १. बड़ा कौर। २. लाभ।
**गफ**–वि० घना।
**ग़फ़लत**–संज्ञा स्त्री० १. असावधानी। २. भूल।
**ग़बन**–संज्ञा पुं० किसी दूसरे के सौंपे हुए माल को खा लेना।
**गबरू**–वि० १. पट्ठा। २. सीधा।
† संज्ञा पुं० दूल्हा।
**गबरून**–वि० चारखाने की तरह का एक मोटा कपड़ा।
**गब्बर**–वि० १. घमंडी। २. मंद।
**गभस्ति**–संज्ञा पुं० १. किरण। २. सूर्य।
संज्ञा स्त्री० अग्नि की स्त्री, स्वाहा।
**गभस्तिमान्**–संज्ञा पुं० सूर्य।
**गभीर**–वि० दे० "गंभीर"।
**गभुआर**–वि० १. गर्भ का (बाल)। २. जिसका मुंडन न हुआ हो। ३. नादान।
**गम**–संज्ञा स्त्री० पहुँच।
**ग़म**–संज्ञा पुं० १. दुःख। २. चिंता।
**गमक**–संज्ञा पुं० बतलानेवाला।
संज्ञा स्त्री० सुगंध।
**गमकना**–क्रि० अ० महकना।
**ग़मख़ोर**–वि० [संज्ञा ग़मख़ोरी] सहनशील।
**गमन**–संज्ञा पुं० [वि० गम्य] १. जाना। २. संभोग। ३. राह।
* क्रि० अ० सोच करना।

**गुच्छा**–संज्ञा पुं० एक में लगी या बँधी छोटी वस्तुओं का समूह ।

**गुच्छेदार**–वि० जिसमें गुच्छा हो ।

**गुज़र**–संज्ञा पुं० १. निकास । २. पैठ । ३. निर्वाह ।

**गुज़रना**–क्रि० अ० १. बीतना । २. किसी स्थान से होकर आना या जाना । ३. निर्वाह होना ।

**गुज़र बसर**–संज्ञा पुं० निर्वाह ।

**गुजरात**–संज्ञा पुं० [वि० गुजराती] भारतवर्ष के दक्षिण-पश्चिम प्रांत का एक देश ।

**गुजराती**–वि० १. गुजरात का निवासी । २. गुजरात का बना हुआ । संज्ञा स्त्री० १. गुजरात देश की भाषा । २. छोटी इलायची ।

**गुज़ारना**–क्रि० स० बिताना ।

**गुज़ारा**–संज्ञा पुं० १. निर्वाह । २. वह वृत्ति जो जीवन-निर्वाह के लिये दी जाय ।

**गुज़ारिश**–संज्ञा स्त्री० निवेदन ।

**गुझिया**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का पकवान । कुसली ।

**गुटकना**–क्रि० अ० कबूतर की तरह गुटरगूँ करना ।

† क्रि० स० निगलना ।

**गुटका**–संज्ञा पुं० छोटे आकार की पुस्तक ।

**गुटरगूँ**–संज्ञा स्त्री० कबूतरों की बोली ।

**गुट्ट**–संज्ञा पुं० समूह ।

**गुठुल**–वि० १. (फल) जिसमें बड़ी गुठली हो । २. जड़ । ३. गुठली के आकार का ।

**गुठली**–संज्ञा स्त्री० ऐसे फल का बीज जिसमें एक ही बड़ा बीज होता हो ।

**गुड़**–संज्ञा पुं० पकाकर जमाया हुआ ऊख या खजूर का रस जो बट्टी या भेली के रूप में होता है ।

**गुड़गुड़**–संज्ञा पुं० वह शब्द जो जल में नली आदि के द्वारा हवा फूँकने से होता है ।

**गुड़गुड़ाना**–क्रि० अ० गुड़गुड़ शब्द होना ।

क्रि० स० हुक्का पीना ।

**गुड़गुड़ाहट**–संज्ञा स्त्री० गुड़गुड़ शब्द होने का भाव ।

**गुड़गुड़ी**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का हुक्का ।

**गुड़धानी**–संज्ञा स्त्री० वह लड्डू जो भुने हुए गेहूँ को गुड़ में पागकर बाँधे जाते हैं ।

**गुड़रू**–संज्ञा पुं० एक चिड़िया ।

**गुड़हर**–संज्ञा पुं० अड़हुल का पेड़ या फूल ।

**गुड़हल**–संज्ञा पुं० दे० "गुड़हर" ।

**गुडाकेश**–संज्ञा पुं० १. शिव । २. अर्जुन ।

**गुड़िया**–संज्ञा स्त्री० कपड़ों की बनी हुई पुतली जिससे लड़कियाँ खेलती हैं ।

**गुड्डी**–संज्ञा स्त्री० पतंग ।

**गुडूची**–संज्ञा स्त्री० गुरुच । गिलोय ।

**गुड्डा**–संज्ञा पुं० गुड्डा ।

संज्ञा पुं० † बड़ी पतंग ।

**गुड्डी**–संज्ञा स्त्री० पतंग ।

संज्ञा स्त्री० घुटने की हड्डी ।

**गुण**–संज्ञा पुं० [वि० गुणी] १. सिफ़त । २. हुनर । ३. असर । ४. विशेषता । प्रत्य० एक प्रत्यय जो संख्यावाचक शब्दों के आगे लगकर उतनी ही बार और होना सूचित करता है ।

**गमला**—संज्ञा पुं० फूलों के पेड़ और पौधे लगाने का बरतन।
**गमाना**०—क्रि० स० दे० "गँवाना"।
**ग़मी**—संज्ञा स्त्री० १. शोक की अवस्था या काल। २. वह शोक जो किसी मनुष्य के मरने पर उसके संबंधी करते हैं। ३. मृत्यु।
**गम्य**—वि० १. जाने योग्य। २. साध्य।
**गयंद**०—संज्ञा पुं० बड़ा हाथी।
**गय**—संज्ञा पुं० १. घर। २. आकाश। ०संज्ञा पुं० हाथी।
**गया**—संज्ञा पुं० बिहार या मगध का एक तीर्थ जहाँ हिंदू पिंडदान करते हैं।
क्रि० अ० 'जाना' क्रिया का भूतकालिक रूप। प्रस्थानित हुआ।
**गयावाल**—संज्ञा पुं० गया तीर्थ का पंडा।
**गर**—संज्ञा पुं० १. रोग। २. विष। ०† संज्ञा पुं० गला।
प्रत्य० (किसी काम को) बनाने या करनेवाला।
**ग़रक़**—वि० १. निमग्न। २. बरबाद।
**गरगज**—संज्ञा पुं० किले की दीवारों पर बना हुआ बुर्ज जिस पर तोपें रहती हैं।
†वि० विशाल।
**गरगरा**—संज्ञा पुं० गराड़ी।
**गरज**—संज्ञा स्त्री० १. बहुत गंभीर शब्द। २. बादल या सिंह का शब्द।
**ग़रज़**—संज्ञा स्त्री० १. मतलब। २. आवश्यकता। ३. चाह।
अव्य० १. निदान। २. मतलब यह कि।
**गरजना**—क्रि० अ० बहुत गंभीर और तुमुल शब्द करना।
वि० गरजनेवाला।
**ग़रज़मंद**—वि० [संज्ञा गरज़मंदी] १. ज़रूरतवाला। २. इच्छुक।
**ग़रज़ी**—वि० दे० "ग़रज़मंद"।
**गरजू**†—वि० दे० "ग़रज़मंद"।
**गरदन**—संज्ञा स्त्री० १. धड़ और सिर को जोड़नेवाला अंग। गला। २. बरतन आदि का ऊपरी भाग।
**गरदनियाँ**—संज्ञा स्त्री० (किसी को किसी स्थान से) गरदन पकड़कर निकालने की क्रिया।
**गरदा**—संज्ञा पुं० धूल।
**गरना**०†—क्रि० अ० १. दे० "गलना"। २. दे० "गड़ना"।
क्रि० अ० निचुड़ना।
**गरब**०†—संज्ञा पुं० १. दे० "गर्व"। २. हाथी का मद।
**गरब-गहेला**—वि० गर्वीला।
**गरबना, गरबाना**०†—क्रि० अ० घमंड में आना।
**गरबीला**—वि० जिसे गर्व हो।
**गरम**—वि० १. उष्ण। २. तीक्ष्ण। ३. तेज़। ४. उत्साह-पूर्ण।
**गरमागरमी**—संज्ञा स्त्री० १. मुस्तैदी। २. कहा-सुनी।
**गरमाना**—क्रि० अ० १. गरम पड़ना। २. मस्ताना। ३. क्रोध करना।
† क्रि० स० गरम करना।
**गरमाहट**—संज्ञा स्त्री० गरमी।
**गरमी**—संज्ञा स्त्री० १. उष्णता। २. तेज़ी। ३. क्रोध। ४. ग्रीष्म ऋतु। ५. आतशक।
**गरराना**०—क्रि० अ० गंभीर गरजना।
**गरल**—संज्ञा पुं० विष।

गुणक–संज्ञा पुं० वह अंक जिससे किसी अंक को गुणा करें।
गुणकारक (कारी)–वि० लाभदायक।
गुणग्राहक–संज्ञा पुं० गुणियों का आदर करनेवाला मनुष्य।
गुणग्राही–वि० दे० "गुणग्राहक"।
गुणज्ञ–वि० १. गुण को पहचाननेवाला। २. गुणी।
गुणन–संज्ञा पुं० [ वि० गुण्य, गुणनीय, गुणित ] १. गुणा करना। २. गिनना। ३. मनन करना।
गुणनफल–संज्ञा पुं० वह अंक या संख्या जो एक अंक को दूसरे अंक के साथ गुणा करने से आवे।
गुणना–क्रि० स० गुणन करना।
गुणवंत–वि० दे० "गुणवान्"।
गुणवाचक–वि० जो गुण को प्रकट करे।
गुणवान्–वि० [ स्त्री० गुणवती ] गुणवाला।
गुणांक–संज्ञा पुं० वह अंक जिसको गुणा करना हो।
गुणा–संज्ञा पुं० [ वि० गुण्य, गुणित ] गणित की एक क्रिया। ज़रब।
गुणाढ्य–वि० गुणपूर्ण।
गुणानुवाद–संज्ञा पुं० गुण-कथन। प्रशंसा।
गुणित–वि० गुणा किया हुआ।
गुणी–वि० गुणवाला।
संज्ञा पुं० हुनरमंद।
गुण्य–संज्ञा पुं० वह अंक जिसको गुणा करना हो।
गुत्थमगुत्था–संज्ञा पुं० १. उलझाव। २. भिड़ंत।
गुत्थी–संज्ञा स्त्री० गिरह।
गुथना–क्रि० अ० १. एक लड़ी या गुच्छे में नाथा जाना। २. भद्दी सिलाई होना।
गुथवाना–क्रि० स० गूँथने का काम दूसरे से कराना।
गुदकार, गुदाकारा–वि० १. गूदेदार। २. गुदगुदा।
गुदगुदा–वि० १. गूदेदार। मांस से भरा हुआ। २. मुलायम।
गुदगुदाना–क्रि० अ० हँसाने या छेड़ने के लिये किसी के तलवे, काँख आदि को सहलाना।
गुदगुदी–संज्ञा स्त्री० १. वह सुरसुराहट या मीठी खुजली जो मांसल स्थानों पर उँगली आदि छू जाने से होती है। २. उत्कंठा।
गुदड़ी–संज्ञा स्त्री० फटे-पुराने टुकड़ों को जोड़कर बनाया हुआ कपड़ा।
गुदना–संज्ञा पुं० दे० "गोदना"।
क्रि० अ० चुभना।
गुदरना०†–क्रि० अ० गुज़रना।
क्रि० स० निवेदन करना।
गुदाना–क्रि० स० गोदने की क्रिया कराना।
गुदी†–संज्ञा पुं० १. फल के बीज के भीतर का गूदा। २. सिर का पिछला भाग। ३. हथेली का मांस।
गुनर्ना†–संज्ञा पुं० दे० "गुण"।
गुनगुना–वि० दे० "कुनकुना"।
गुनगुनाना–क्रि० अ० १. गुनगुन शब्द करना। २. अस्पष्ट स्वर में गाना।
गुनना–क्रि० स० गिनना।

गरहन॰†-संज्ञा पुं॰ दे॰ "ग्रहण"।
गराँव-संज्ञा पुं॰ दोहरी रस्सी जो चौपायों के गले में बाँधी जाती है।
गरा†-संज्ञा पुं॰ दे॰ "गला"।
गराज॰-संज्ञा स्त्री॰ गरज।
गराड़ी-संज्ञा स्त्री॰ घरनी।
गराना॰-क्रि॰ स॰ दे॰ "गलाना"। क्रि॰ स॰ १. गारने का काम कराना। २. गारना।
गरिमा-संज्ञा स्त्री॰ १. गुरुत्व। २. महिमा। ३. अहंकार।
गरियाना†-क्रि॰ अ॰ गाली देना।
गरियार-वि॰सुस्त।
गरिष्ठ-वि॰ १. अत्यंत भारी। २. जो जल्दी न पचे।
गरी-संज्ञा स्त्री॰ नारियल के फल के भीतर का मुलायम खाने योग्य गोला।
गरीब-वि॰ १. नम्र। २. दरिद्र।
गरीबी-संज्ञा स्त्री॰ १. दीनता। २. दरिद्रता।
गरीयस-वि॰ [ स्त्री॰ गरीयसी ] १. बड़ा भारी। २. महान्।
गरु, गरुआ॰†-वि॰ [ स्त्री॰ गरुई ] १. भारी। २. गौरवशाली।
गरुआई-संज्ञा स्त्री॰ गुरुता।
गरुड़-संज्ञा पुं॰ १. विष्णु के वाहन जो पक्षियों के राजा माने जाते हैं। २. बहुतों के मत से उकाब पक्षी।
गरुड़गामी-संज्ञा पुं॰ १. विष्णु। २. श्रीकृष्ण।
गरुड़ध्वज-संज्ञा पुं॰ विष्णु।
गरुड़ पुराण-संज्ञा पुं॰ अठारह पुराणों में से एक।
गरुवाई॰†-संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "गरुआई"।
गरू-वि॰ भारी।
गरूर-संज्ञा पुं॰ घमंड।
गरूरी†-वि॰ घमंडी। संज्ञा स्त्री॰ घमंड।
गरेबान-संज्ञा पुं॰ अंगे, कुरते आदि में गले पर का भाग।
गरेरना-क्रि॰ स॰ घेरना।
गरोह-संज्ञा पुं॰ झुंड।
गर्ज-संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "गरज"।
गर्जन-संज्ञा पुं॰ भीषण ध्वनि।
गर्जना-क्रि॰ अ॰ दे॰ "गरजना"।
गर्त्त-संज्ञा पुं॰ गड्ढा।
गर्द-संज्ञा स्त्री॰ धूल।
गर्दखोर, गर्दखोरा-वि॰ जो गर्द या मिट्टी आदि पड़ने से जल्दी मैला या खराब न हो। संज्ञा पुं॰ पाँव पोंछने का टाट या कपड़ा।
गर्दभ-संज्ञा पुं॰ गधा।
गर्दिश-संज्ञा स्त्री॰ १. घुमाव। २. विपत्ति।
गर्भ-संज्ञा पुं॰ १. हमल। २. गर्भाशय।
गर्भकेसर-संज्ञा पुं॰ फूलों में वे पतले सूत जो गर्भनाल के अंदर होते हैं।
गर्भगृह-संज्ञा पुं॰ घर का मध्य भाग।
गर्भनाल-संज्ञा स्त्री॰ फूलों के अंदर की वह पतली नाल जिसके सिरे पर गर्भकेसर होता है।
गर्भपात-संज्ञा पुं॰ पेट में से बच्चे का पूरी बाढ़ के पहले निकल जाना।
गर्भवती-वि॰ स्त्री॰ गर्भिणी।
गर्भांक-संज्ञा पुं॰ नाटक के अंक का एक भाग या दृश्य।

गुनहगार–वि० १. पापी। २. दोषी।
गुनही†–संज्ञा पुं० गुनहगार।
गुना–संज्ञा पुं० १. एक प्रत्यय जो किसी संख्या में लगकर किसी वस्तु का उतनी ही बार और होना सूचित करता है। २. गुणा।
गुनाह–संज्ञा पुं० १. पाप। २. दोष।
गुनाही–संज्ञा पुं० "गुनहगार"।
गुनिया†–संज्ञा पुं० गुणवान्।
गुनी–वि०, संज्ञा पुं० दे० "गुणी"।
गुपचुप–क्रि० वि० बहुत गुप्त रीति से। संज्ञा पुं० एक प्रकार की मिठाई।
गुपुत॰–वि० दे० "गुप्त"।
गुप्त–वि० १. छिपा हुआ। २. गूढ़। संज्ञा पुं० वैश्यों का अल्ल।
गुप्तचर–संज्ञा पुं० जासूस।
गुप्ती–संज्ञा स्त्री० वह छड़ी जिसके अंदर गुप्त रूप से किरच या पतली तलवार हो।
गुफा–संज्ञा स्त्री० कंदरा। गुहा।
गुबरैला–संज्ञा पुं० एक प्रकार का छोटा कीड़ा।
गुब्बारा–संज्ञा पुं० वह थैली जिसमें गरम हवा या हलकी गैस भरकर आकाश में उड़ाते हैं।
गुम–संज्ञा पुं० १. गुप्त। २. खोया हुआ।
गुमटा–संज्ञा पुं० वह गोल सूजन जो मत्थे या सिर पर चोट लगने से होती है।
गुमटी–संज्ञा स्त्री० मकान के ऊपरी भाग में सीढ़ी या कमरों आदि की छत जो सबसे ऊपर उठी हुई होती है।
गुमना†–क्रि० अ० खो जाना।
गुमनाम–वि० १. अप्रसिद्ध। २. जिसमें नाम न दिया हो।
गुमर–संज्ञा पुं० १. अभिमान। [२.] कानाफूसी।
गुमराह–वि० १. बुरे मार्ग में चलने वाला। २. भूला भटका हुआ।
गुमान–संज्ञा पुं० घमंड।
गुमाना†–क्रि० स० दे० "गँवाना"।
गुमानी–वि० घमंडी।
गुमाश्ता–संज्ञा पुं० बड़े व्यापारी की ओर से खरीदने और बेचने पर नि[युक्त] मनुष्य। एजंट।
गुम्मट–संज्ञा पुं० गुंबद। संज्ञा पुं० दे० "गुमटा"।
गुम्मा–वि० चुप्पा।
गुर–संज्ञा पुं० युक्ति। †संज्ञा पुं० दे० "गुरु"।
गुरगा–संज्ञा पुं० [स्त्री० गुरगी] १. चेला। २. टहलुआ। ३. गुप्तचर।
गुरमुख–वि० जिसने गुरु से मंत्र लि[या] हो। दीक्षित।
गुराई†–संज्ञा स्त्री० दे० "गोराई"।
गुरिद॰–संज्ञा पुं० गदा।
गुरिया–संज्ञा स्त्री० वह दाना या मनका जो माला का एक अंश हो।
गुरु–वि० भारी। संज्ञा पुं० [स्त्री० गुरुआनी] आचार्य।
गुरुआनी–संज्ञा स्त्री० गुरु की स्त्री।
गुरुआई–संज्ञा स्त्री० १. गुरु का धर्म। २. गुरु का काम। ३. चालाकी।
गुरुकुल–संज्ञा पुं० गुरु, आचार्य या शिक्षक के रहने का स्थान जहाँ वह विद्यार्थियों को अपने साथ रखकर शिक्षा देता हो।
गुरुच–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की मोटी बेल जो पेड़ों पर चढ़ी मिलती है और दवा के काम में आती है।

गुरुजन–संज्ञा पुं० बड़े लोग।
गुरुता–संज्ञा स्त्री० १. गुरुत्व। २. महत्त्व।
गुरुत्व–संज्ञा पुं० १. भारीपन। २. महत्त्व।
गुरुत्वाकर्षण–संज्ञा पुं० वह आकर्षण जिसके द्वारा भारी वस्तुएं पृथ्वी पर गिरती हैं।
गुरुदक्षिणा–संज्ञा स्त्री० वह दक्षिणा जो विद्या पढ़ने पर गुरु को दी जाय।
गुरुद्वारा–संज्ञा पुं० १. आचार्य्य या गुरु के रहने की जगह। २. सिक्खों का मंदिर।
गुरुभाई–संज्ञा पुं० एक ही गुरु के शिष्य।
गुरुमुख–वि० दीक्षित।
गुरुमुखी–संज्ञा स्त्री० गुरु नानक की चलाई हुई एक प्रकार की लिपि।
गुरुवार–संज्ञा पुं० बृहस्पति का दिन।
गुरू–संज्ञा पुं० अध्यापक।
गुरेरना–क्रि० स० घूरना।
गुर्ज–संज्ञा पुं० गदा।
संज्ञा पुं० दे० "बुर्ज"।
गुर्जर–संज्ञा पुं० गुजरात देश का निवासी।
गुर्जरी–संज्ञा स्त्री० गुजरात देश की स्त्री।
गुर्राना–क्रि० अ० १. डराने के लिये घुर घुर की तरह गंभीर शब्द करना। २. क्रोध या अभिमान में कर्कश स्वर से बोलना।
गुल–संज्ञा पुं० १. गुलाब का फूल। २. फूल। ३. छाप। ४. दीपक में बत्ती का वह अंश जो जलकर उभर आता है।
संज्ञा पुं० कनपटी।
गुल–संज्ञा पुं० शोर।
गुलकंद–संज्ञा पुं० मिस्री या चीनी में मिलाकर धूप में सिफाई हुई गुलाब के फूलों की पँखरियाँ जिनका व्यवहार प्रायः दस्त साफ लाने के लिये होता है।
गुलकारी–संज्ञा स्त्री० बेलबूटे का काम।
गुलखैरू–संज्ञा पुं० एक पौधा जिसमें नीले रंग के फूल लगते हैं।
गुलगपाड़ा–संज्ञा पुं० शोर।
गुलगुल–वि० नरम।
गुलगुला–वि० दे० "गुलगुल"।
संज्ञा पुं० एक मीठा पकवान।
गुलगुलाना–क्रि० स० गूदेदार चीज़ को दबा या मलकर मुलायम करना।
गुलछर्रा–संज्ञा पुं० वह भोग-विलास या चैन जो बहुत स्वच्छंदतापूर्वक और अनुचित रीति से किया जाय।
गुलज़ार–संज्ञा पुं० बाग़।
वि० हरा-भरा।
गुलझटी–संज्ञा स्त्री० १. उलझन की गाँठ। २. सिकुड़न।
गुलथी–संज्ञा स्त्री० १. पानी ऐसी पतली वस्तुओं के गाढ़े होकर स्थान स्थान पर जमने से बनी हुई गुठली या गोली। २. मांस की गाँठ।
गुलदस्ता–संज्ञा पुं० सुंदर फूलों और पत्तियों का एक में बँधा समूह।
गुलदाऊदी–संज्ञा स्त्री० एक छोटा पौधा जो सुंदर गुच्छेदार फूलों के लिये लगाया जाता है।
गुलदान–संज्ञा पुं० गुलदस्ता रखने का पात्र।
गुलनार–संज्ञा पुं० १. अनार का फूल। २. अनार के फूल का सा गहरा लाल रंग।
गुलबकावली–संज्ञा स्त्री० हल्दी की

२. बाकी निकालना।
घटाव-संज्ञा पुं० कमी।
घटिका-संज्ञा स्त्री० छोटा घड़ा।
घटित-वि० बना हुआ।
घटिया-वि० सस्ता।
घटिहा-वि० १. घात पाकर अपना स्वार्थ साधनेवाला। २. चालाक। ३. दुष्ट।
घटी-संज्ञा स्त्री० १. कमी। २. हानि।
घट्ठा-संज्ञा पुं० शरीर पर वह उभड़ा हुआ कड़ा चिह्न जो किसी वस्तु की रगड़ लगते लगते पड़ जाता है।
घड़घड़ाना-क्रि० अ० गड़गड़ाना।
घड़घड़ाहट-संज्ञा स्त्री० घड़घड़ शब्द होने का भाव।
घड़नई, घड़नैल-संज्ञा स्त्री० बाँस में घड़े बाँधकर बनाया हुआ ढाँचा जिससे छोटी छोटी नदियाँ पार करते हैं।
घड़ा-संज्ञा पुं० मिट्टी का पानी भरने का बरतन।
घड़िया-संज्ञा स्त्री० मिट्टी का छोटा बर्तन।
घड़ियाल-संज्ञा पुं० वह घंटा जो पूजा में या समय की सूचना के लिये बजाया जाता है।
संज्ञा पुं० ग्राह।
घड़ियाली-संज्ञा पुं० घंटा बजानेवाला।
घड़ी-संज्ञा स्त्री० १. समय। २. समय-सूचक यंत्र।
घड़ीदिया-संज्ञा पुं० वह घड़ा और दिया जो घर के किसी के मरने पर घर में रखा जाता है।
घड़ीसाज़-संज्ञा पुं० घड़ी की मरम्मत करनेवाला।
घड़ौंची-संज्ञा स्त्री० पानी से भरा घड़ा रखने की तिपाई।
घतिया-संज्ञा पुं० घात करनेवाला।
घतियाना-क्रि० स० १. मतलब पर चढ़ाना। २. चुराना।
घन-संज्ञा पुं० १. मेघ। २. लोहारों का बड़ा हथौड़ा जिससे वे गरम लोहा पीटते हैं। ३. समूह। ४. लंबाई, चौड़ाई और मोटाई (ऊँचाई या गहराई) तीनों का विस्तार।
वि० १. घना। २. दृढ़।
घनगरज-संज्ञा स्त्री० बादल के गरजने की ध्वनि।
घनघनाना-क्रि० अ० घंटे की सी ध्वनि निकलना।
क्रि० स० घन घन शब्द करना।
घनघनाहट-संज्ञा स्त्री० घन घन शब्द निकलने का भाव या ध्वनि।
घनघोर-संज्ञा पुं० भीषण ध्वनि।
वि० गहरा।
घनचक्कर-संज्ञा पुं० १. मूर्ख। २. आवारागर्द।
घनत्व-संज्ञा पुं० १. घनापन। २. लंबाई, चौड़ाई और मोटाई तीनों का भाव।
घननाद-संज्ञा पुं० मेघनाद।
घनफल-संज्ञा पुं० लंबाई चौड़ाई और मोटाई (गहराई या ऊँचाई) तीनों का गुणनफल।
घनमूल-संज्ञा पुं० गणित में किसी घन (राशि) का मूल अंक।
घनश्याम-संज्ञा पुं० १. काला बादल। २. श्रीकृष्ण।
घनसार-संज्ञा पुं० कपूर।
घना-वि० [स्त्री० घनी] १. सघन। २. निकट का।
घनात्मक-वि० जिसकी लंबाई, चौड़ाई

जाति का एक पौधा जिसमें सुंदर सफेद सुगंधित फूल लगते हैं।
गुलबदन-संज्ञा पुं० एक प्रकार का धारीदार रेशमी कपड़ा।
गुलमेंहदी-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार के फूल का पौधा।
गुललाला-संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का पौधा। २. इस पौधे का फूल।
गुलशन-संज्ञा पुं० वाटिका।
गुलशब्बो-संज्ञा स्त्री० रजनीगंधा फूल।
गुलाब-संज्ञा पुं० एक झाड़ या कँटीला पौधा जिसमें बहुत सुंदर सुगंधित फूल लगते हैं।
गुलाबजामुन-संज्ञा पुं० एक मिठाई।
गुलाबपाश-संज्ञा पुं० झारी के आकार का एक लंबा पात्र जिसमें गुलाबजल भरकर छिड़कते हैं।
गुलाबी-वि० १. गुलाब के रंग का। २. गुलाब-संबंधी। ३. हलका। संज्ञा पुं० एक प्रकार का हलका लाल रंग।
गुलाम-संज्ञा पुं० १. मोल लिया हुआ दास। २. नौकर।
गुलामी-संज्ञा स्त्री० १. दासत्व। २. नौकरी। ३. पराधीनता।
गुलाल-संज्ञा पुं० एक प्रकार की लाल बुकनी या चूर्ण जिसे हिंदू होली के दिनों में एक दूसरे के चेहरों पर मलते हैं।
गुलाला-संज्ञा पुं० दे० "गुललाला"।
गुलिस्ताँ-संज्ञा पुं० बाग़।
गुलूबंद-संज्ञा पुं० १. लंबी और प्रायः एक बालिश्त चौड़ी पट्टी जो सरदी से बचने के लिये सिर, गले या कानों पर लपेटते हैं। २. गले का एक गहना।
गुलेल-संज्ञा स्त्री० वह कमान या धनुष जिससे मिट्टी की गोलियाँ चलाई जाती हैं।
गुलेला-संज्ञा पुं० १. मिट्टी की गोली जिसको गुलेल से फेंककर चिड़ियों का शिकार किया जाता है। २. गुलेल।
गुल्फ-संज्ञा पुं० एँड़ी के ऊपर की गाँठ।
गुल्म-संज्ञा पुं० १. ऐसा पौधा जो एक जड़ से कई होकर निकले और जिसमें कड़ी लकड़ी या डंठल न हो। २. सेना का एक समुदाय।
गुल्ला-संज्ञा पुं० मिट्टी की बनी हुई गोली जो गुलेल से फेंकते हैं। संज्ञा पुं० शोर। संज्ञा पुं० दे० "गुलेल"।
गुल्लाला-संज्ञा पुं० एक प्रकार का लाल फूल जिसका पौधा पोस्ते के पौधे के समान होता है।
गुल्ली-संज्ञा स्त्री० फल की गुठली।
गुसाँई-संज्ञा पुं० दे० "गोसाईं"।
गुस्ताख़-वि० बड़ों का संकोच न रखनेवाला। धृष्ट।
गुस्ताख़ी-संज्ञा स्त्री० धृष्टता।
गुस्ल-संज्ञा पुं० स्नान।
गुस्लख़ाना-संज्ञा पुं० स्नानागार।
गुस्सा-संज्ञा पुं० [वि० गुस्सावर, गुस्सैल] क्रोध।
गुस्सैल-वि० जिसे जल्दी क्रोध आवे।
गुह-संज्ञा पुं० १. कार्त्तिकेय। २. अश्व। ३. विष्णु का एक नाम। ४. निषाद जाति का एक नायक जो राम का मित्र था। ५. गुफा। †संज्ञा पुं० मैला।
गुहना†-क्रि० स० दे० "गूँथना"।
गुहराना†-क्रि० स० पुकारना।
गुहवाना-क्रि० स० गुहने का काम

घाल†–संज्ञा पुं० दे० "घलुआ"।
घालक–संज्ञा पुं० [ स्त्री० घालिका ] मारने या नाश करनेवाला।
घालना†–क्रि० स० १. डालना। २. चलाना। ३. बिगाड़ना।
घालमेल–संज्ञा पुं० गड्ड-बड्ड।
घाव–संज्ञा पुं० शरीर। ज़ख्म।
घावरिया†*–संज्ञा पुं० घावों की चिकित्सा करनेवाला।
घास–संज्ञा स्त्री० तृण।
घिग्घी–संज्ञा स्त्री० १. हिचकी। २. बोलने में वह रुकावट जो भय के मारे पड़ती है।
घिघियाना–क्रि० अ० गिड़गिड़ाना।
घिचपिच–संज्ञा स्त्री० सँकरापन। वि० गिचपिच।
घिन–संज्ञा स्त्री० १. अरुचि। २. गंदी चीज़ देखकर जी मचलाने की सी अवस्था।
घिनाना–क्रि० अ० घृणा करना।
घिनावना–वि० दे० "घिनौना"।
घिनौना†–वि० [ स्त्री० घिनौनी ] जिसे देखने से घिन लगे।
घिन्नी–संज्ञा स्त्री० दे० "घिरनी"।
घिया–संज्ञा स्त्री० कद्दू।
घियातोरी–संज्ञा स्त्री० नेनुवा।
घिरना–क्रि० अ० १. घेरे में आना। २. चारों ओर इकट्ठा होना।
घिरनी–संज्ञा स्त्री० १. गराड़ी। २. चक्कर।
घिराई–संज्ञा स्त्री० १. घेरने की क्रिया या भाव। २. पशुओं को चराने का काम या मज़दूरी।
घिराव–संज्ञा पुं० १. घेरने या घिरने की क्रिया या भाव। २. घेरा।
घिर्राना†–क्रि० स० १. घसीटना। २. गिड़गिड़ाना।
घिसघिस–संज्ञा स्त्री० १. कार्य में शिथिलता। २. अनिश्चय।
घिसना–क्रि० स० रगड़ना। क्रि० अ० रगड़ खाकर कम होना।
घिसपिस†–संज्ञा स्त्री० घिसघिस।
घिसवाना–क्रि० स० रगड़वाना।
घिसाई–संज्ञा स्त्री० घिसने की क्रिया, भाव या मज़दूरी।
घिस्सा–संज्ञा पुं० १. धक्का। २. रद्दा।
घी–संज्ञा पुं० घृत।
घुँइयाँ–संज्ञा स्त्री० अरवी कंद।
घुँघनी–संज्ञा स्त्री० भिगोकर तला हुआ चना, मटर या और कोई अन्न।
घुघरारे†*–वि० दे० "घुँघराले"।
घुँघराले–वि० [ स्त्री० घुँघराली ] घूमे हुए ( बाल )।
घुँघरू–संज्ञा पुं० १. किसी धातु की बनी हुई गोल पोली गुरिया जिसके भीतर 'घन घन' बजने के लिये कंकड़ भर देते हैं। २. गुरियों का बना हुआ पैर का गहना।
घुँघुवारे–वि० दे० "घुँघराले"।
घुंडी–संज्ञा स्त्री० १. कपड़े का गोल बटन। २. कोई गोल गाँठ।
घुग्घू–संज्ञा पुं० उल्लू पक्षी।
घुघुआना–क्रि० अ० १. उल्लू पक्षी का बोलना। २. बिल्ली का गुर्राना।
घुटकना–क्रि० स० १. घूँट घूँट करके पीना। २. निगल जाना।
घुटना–संज्ञा पुं० टाँग और जाँघ के बीच की गाँठ।
क्रि० अ० साँस का भीतर ही दब जाना, बाहर न निकलना।

करानां। गुँधवाना।

गुहा–संज्ञा स्त्री० गुफा।

गुहाई–संज्ञा स्त्री० १. गुहने की क्रिया, ढंग या भाव। २. गुहने की मज़दूरी।

गुहार–संज्ञा स्त्री० रक्षा के लिये पुकार। दोहाई।

गुह्य–वि० १. गुप्त। २. गोपनीय। ३. गूढ़।

गुह्यपति–संज्ञा पुं० कुबेर।

गूँगा–वि० [स्त्री० गूँगी] जो बोल न सके।

गूंज–संज्ञा स्त्री० १. गुंजार। २. प्रतिध्वनि। ३. लट्टू की कील। ४. कान की बालियों में लपेटा हुआ पतला तार।

गूँजना–क्रि० अ० १. गुंजारना। २. प्रतिध्वनित होना।

गूँथना–क्रि० स० दे० "गूँधना"।

गूँधना–क्रि० स० माड़ना। क्रि० स० पिरोना।

गूजर–संज्ञा पुं० [स्त्री० गूजरी, गुजरिया] ग्वाला।

गूजरी–संज्ञा स्त्री० १. गूजर जाति की स्त्री। २. पैर में पहनने का एक जेवर।

गूढ़–वि० १. गुप्त। २. कठिन।

गूढ़ता–संज्ञा स्त्री० १. गुप्तता। २. कठिनता।

गूथना–क्रि० स० पिरोना।

गूदड़–संज्ञा पुं० [स्त्री० गूदड़ी] चिथड़ा।

गूदा–संज्ञा पुं० [स्त्री० गूदी] फल के भीतर का वह अंश जिसमें रस आदि रहता है।

गून–संज्ञा स्त्री० वह रस्सी जिससे नाव खींचते हैं।

गूमा–संज्ञा पुं० एक छोटा पौधा।

गूलर–संज्ञा पुं० वट वर्ग का एक बड़ा पेड़ जिसमें लड्डू के से गोल फल लगते हैं।

गृध्र–संज्ञा पुं० गिद्ध।

गृह–संज्ञा पुं० [वि० गृही] १. घर। २. कुटुंब।

गृहप, गृहपति–संज्ञा पुं० [स्त्री० गृहपत्नी] १. घर का मालिक। २. अग्नि।

गृहयुद्ध–संज्ञा पुं० १. घर के भीतर का झगड़ा। २. किसी देश के भीतर ही आपस में होनेवाली लड़ाई।

गृहस्थ–संज्ञा पुं० १. घर-बारवाला। २ वह जिसके यहाँ खेती होती हो।

गृहस्थाश्रम–संज्ञा पुं० चार आश्रमों में से दूसरा आश्रम जिसमें लोग विवाह करके रहते और घर का काम-काज देखते हैं।

गृहस्थी–संज्ञा स्त्री० १. गृह-व्यवस्था। २. खेती-बारी।

गृहिणी–संज्ञा स्त्री० १. घर की मालिकिन। २. स्त्री।

गृही–संज्ञा पुं० [स्त्री० गृहिणी] गृहस्थ।

गृह्य–वि० गृह-संबंधी।

गेंड़ा–संज्ञा पुं० ईख के ऊपर का पत्ता। संज्ञा पुं० घेरा।

गेंड़ना–क्रि० स० १. खेतों को मेंड़ से घेरकर हद बाँधना। २. घेरना।

गेंड़ा–संज्ञा पुं० १. ईख के ऊपर के पत्ते। २. ईख।

क्रि० अ० घोटा जाना।
घुटन्ना–संज्ञा पुं० पायजामा।
घुटवाना–क्रि० स० १. घोटने का काम कराना। २. बाल मुँड़ाना।
घुटाई–संज्ञा स्त्री० घोटने या रगड़ने का भाव या क्रिया।
घुटाना–क्रि० स० घोटने का काम दूसरे से कराना।
घुट्टी–संज्ञा स्त्री० वह दवा जो छोटे बच्चों को पाचन के लिये पिलाई जाती है।
घुड़कना–क्रि० स० डाँटना।
घुड़की–संज्ञा स्त्री० फटकार।
घुड़चढ़ा–संज्ञा पुं० सवार।
घुड़नाल–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की तोप जो घोड़ों पर चलती है।
घुड़बहल–संज्ञा स्त्री० वह रथ जिसमें घोड़े जुतते हों।
घुड़साल–संज्ञा स्त्री० अस्तबल।
घुन–संज्ञा पुं० एक छोटा कीड़ा जो अनाज, लकड़ी आदि में लगता है।
घुनघुना–संज्ञा पुं० दे० "झुनझुना"।
घुनना–क्रि० अ० घुन के द्वारा लकड़ी आदि का खाया जाना।
घुन्ना–वि० [ स्त्री० घुन्नी ] चुप्पा।
घुमक्कड़–वि० बहुत घूमनेवाला।
घुमटा–संज्ञा पुं० जी घूमना।
घुमड़–संज्ञा स्त्री० बरसनेवाले बादलों की घेरघार।
घुमड़ना–क्रि० अ० इकट्ठा होना।
घुमरना–क्रि० अ० १. घोर शब्द करना। २. घूमना।
घुमाना–क्रि० स० १. चारों ओर फिराना। २. प्रवृत्त करना।
घुमाव–संज्ञा पुं० १. घूमने या घुमाने का भाव। २. फेर। ३. रास्ते का मोड़।
घुमावदार–वि० चक्करदार।
घुरघुरा–संज्ञा पुं० झींगुर।
घुरघुराना–क्रि० अ० गले से घुरघुर शब्द निकलना।
घुरना–क्रि० अ० दे० "घुलना"। क्रि० अ० शब्द करना।
घुर्मित–क्रि० वि० घूमता हुआ।
घुलना–क्रि० अ० १. गलना। २. दुर्बल होना।
घुलवाना–क्रि० स० गलवाना। क्रि० स० किसी द्रव पदार्थ में मिश्रित कराना।
घुलाना–क्रि० स० १. गलाना। २. शरीर दुर्बल करना। ३. व्यतीत करना।
घुलावट–संज्ञा स्त्री० घुलने का भाव या क्रिया।
घुसना–क्रि० अ० १. भीतर जाना। २. अनधिकार चर्चा या कार्य्य करना।
घुसपैठ–संज्ञा स्त्री० पहुँच।
घुसाना–क्रि० स० १. पैठाना। २. चुभाना।
घुसेड़ना–क्रि० स० दे० "घुसाना"।
घूँघट–संज्ञा पुं० १. वस्त्र का वह भाग जिससे कुलवधू का मुँह ढँका रहता है। २. ओट।
घूँघर–संज्ञा पुं० बालों में पड़े हुए छल्ले या मरोड़।
घूँघरवाले–वि० छल्लेदार।
घूँट–संज्ञा पुं० द्रव पदार्थ का उतना अंश जितना एक बार में गले के नीचे उतारा जाय।

**गेंड़ुआ†**–संज्ञा पुं० १. तकिया। २. बड़ा गेंद।
**गेंडुरी**–संज्ञा स्त्री० रस्सी का बना हुआ मेंडरा जिस पर घड़ा रखते हैं। ईंडुरी।
**गेंद**–संज्ञा पुं० कपड़े, रबर या चमड़े का गोला जिससे लड़के खेलते हैं। कंदुक।
**गेंदा**–संज्ञा पुं० एक पौधा जिसमें पीले रंग के फूल लगते हैं।
**गेंदुक***–संज्ञा पुं० गेंद।
**गेंदुवा**–संज्ञा पुं० तकिया।
**गेड़ना**–क्रि० स० १. लकीर से घेरना। २. परिक्रमा करना।
**गेय**–वि० गाने के लायक।
**गेरना†**–क्रि० स० १. गिराना। २. डालना।
**गेरुआ**–वि० गेरू के रंग का।
**गेरू**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की लाल कड़ी मिट्टी जो खानों से निकलती है।
**गेह**–संज्ञा पुं० घर।
**गेहनी***–संज्ञा स्त्री० घरवाली।
**गेही***–संज्ञा पुं० गृहस्थ।
**गेहुँअन**–संज्ञा पुं० मटमैले रंग का एक अत्यंत विषधर फनदार साँप।
**गेहुँआ**–वि० गेहूँ के रंग का।
**गेहूँ**–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध अनाज जिसके चूर्ण की रोटी बनती है।
**गैंडा**–संज्ञा पुं० भैंसे के आकार का एक पशु जो ऐसे दलदलों और कछारों में रहता है जहाँ जंगल होता है।
**गैन***–संज्ञा पुं० मार्ग।
*संज्ञा पुं० दे० "गगन"।
**गैब**–संज्ञा पुं० परोक्ष।
**गैबी**–वि० १. गुप्त। २. अजनबी।
**गैयर***–संज्ञा पुं० हाथी।
**गैया**–संज्ञा स्त्री० गाय।
**गैर**–वि० अन्य।
**गैरत**–संज्ञा स्त्री० लज्जा।
**गैरमामूली**–वि० असाधारण।
**गैरमुनासिब**–वि० अनुचित।
**गैरमुमकिन**–वि० असंभव।
**गैरवाजिब**–वि० अयोग्य।
**गैरहाज़िर**–वि० अनुपस्थित।
**गैरहाज़िरी**–संज्ञा स्त्री० अनुपस्थिति।
**गैरिक**–संज्ञा पुं० १. गेरू। २. सोना।
**गैल**–संज्ञा स्त्री० मार्ग।
**गोंठ**–संज्ञा स्त्री० धोती की लपेट जो कमर पर रहती है। मुर्री।
**गोंठना**–क्रि० स० १. किसी वस्तु की नोक या कोर गुठली कर देना। २. गोझे या पुवे की कोर को मोड़ मोड़कर उभड़ी हुई लड़ी के रूप में करना।
क्रि० स० चारों ओर से घेरना।
**गोंड़**–संज्ञा पुं० एक असभ्य जाति जो मध्य प्रदेश में पाई जाती है।
**गोंड़ा**–संज्ञा पुं० १. बाड़ा। २. पुरा।
**गोंद**–संज्ञा पुं० पेड़ों के तने से निकला हुआ चिपचिपा या लसदार पसेव। लासा।
**गो**–संज्ञा स्त्री० गाय।
अव्य० यद्यपि।
प्रत्य० कहनेवाला।
**गोइँठा†**–संज्ञा पुं० ईंधन के लिये सुखाया हुआ गोबर। उपला।
**गोइंदा**–संज्ञा पुं० जासूस।
**गोइयाँ**–संज्ञा पुं० स्त्री० साथ में रहने-

**घूँटना**–क्रि० स० द्रव पदार्थ को गले के नीचे उतारना।
**घूँटी**–संज्ञा स्त्री० एक औषध जो छोटे बच्चों को नित्य पिलाई जाती है।
**घूँसा**–संज्ञा पुं० मुक्का।
**घूम**–संज्ञा स्त्री० घूमने का भाव।
**घूमना**–क्रि० अ० १. चारों ओर फिरना। २. सफ़र करना। ३. मँड़राना। ४. मुड़ना।
**घूरना**–क्रि० अ० बार बार आँख गड़ाकर बुरे भाव से देखना।
**घूरा**–संज्ञा पुं० कूड़े-करकट का ढेर।
**घूस**–संज्ञा स्त्री० चूहे के वर्ग का एक बड़ा जंतु।
संज्ञा स्त्री० रिशवत।
**घृणा**–संज्ञा स्त्री० नफ़रत।
**घृणित**–वि० घृणा करने योग्य।
**घृत**–संज्ञा पुं० घी।
**घेघा**–संज्ञा पुं० १. गले की नली जिससे भोजन या पानी पेट में जाता है। २. गले का एक रोग जिसमें गले में सूजन होकर बतौड़ा सा निकल आता है।
**घेर**–संज्ञा पुं० घेरा।
**घेरघार**–संज्ञा स्त्री० चारों ओर से घेरने या छा जाने की क्रिया।
**घेरना**–क्रि० स० १. चारों ओर से छेंकना। २. ख़ुशामद करना।
**घेरा**–संज्ञा पुं० १. चारों ओर की सीमा। २. परिधि का मान। ३. हाता। ४. सेना का किसी दुर्ग या गढ़ को चारों ओर से छेंकने का काम।
**घेवर**–संज्ञा पुं० एक प्रकार की मिठाई।
**घोंघा**–संज्ञा पुं० [स्त्री० घोंघी] शंख की तरह का एक कीड़ा।
वि० मूर्ख।
**घोंटना**–क्रि० स० घूँट घूँट करके पीना। हज़म करना।
क्रि० स० दे० "घोटना"।
**घोंपना**–क्रि० स० धँसाना। चुभाना।
**घोंसला**–संज्ञा पुं० घास, फूस आदि से बना हुआ वह स्थान जिसमें पक्षी रहते हैं।
**घोंसुआ**†*–संज्ञा पुं० दे० "घोंसला"।
**घोखना**–क्रि० स० रटना।
**घोट, घोटक**–संज्ञा पुं० घोड़ा।
**घोटना**–क्रि० स० १. चिकना या चमकीला करने के लिये बार बार रगड़ना। २. बारीक पीसने के लिये बार बार रगड़ना। ३. मश्क़ करना। ४. (गला) इस प्रकार दबाना कि साँस रुक जाय।
संज्ञा पुं० घोटने का औज़ार।
**घोटवाना**–क्रि० स० घोटने का काम दूसरे से कराना।
**घोटा**–संज्ञा पुं० वह वस्तु जिससे घोटा जाय।
**घोटाई**–संज्ञा स्त्री० घोटने का काम या मज़दूरी।
**घोटाला**–संज्ञा पुं० गड़बड़।
**घोड़साल**†–संज्ञा स्त्री० दे० "घुड़साल"।
**घोड़ा**–संज्ञा पुं० [स्त्री० घोड़ी] १. अश्व। २. वह पेंच या खटका जिसके दबाने से बंदूक में गोली चलती है। ३. शतरंज का एक मोहरा।
**घोड़िया**–संज्ञा स्त्री० छोटी घोड़ी।
**घोड़ी**–संज्ञा स्त्री० घोड़े की मादा।
**घोर**–वि० १. भयानक। २. घना।
संज्ञा स्त्री० गर्जन।
**घोरना***–क्रि० अ० गरजना।

वाला। साथी।
गोई–संज्ञा स्त्री० दे० "गोइयाँ"।
गोऊना–वि० चुरानेवाला।
गोकर्ण–संज्ञा पुं० १. हिंदुओं का एक शैव क्षेत्र जो मलाबार में है। २. इस स्थान में स्थापित शिवमूर्त्ति। वि० गऊ के से लंबे कानवाला।
गोकुल–संज्ञा पुं० १. गौओं का झुंड। २. गोशाला।
गोखरू–संज्ञा पुं० दे० "गोखरू"।
गोखा–संज्ञा पुं० दे० "झरोखा"।
गोग्रास–संज्ञा पुं० पके हुए अन्न का वह थोड़ा सा भाग जो भोजन या श्राद्धादिक के आरंभ में गौ के लिये निकाला जाता है।
गोचर–संज्ञा पुं० १. वह विषय जिसका ज्ञान इंद्रियों द्वारा हो सके। २. चरागाह।
गोजर–संज्ञा पुं० कनखजूरा।
गोजी–संज्ञा स्त्री० १. गौ हाँकने की लकड़ी। २. लट्ठ।
गोझनवट–संज्ञा स्त्री० स्त्रियों की साड़ी का अंचल। पल्ला।
गोझा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० गोझिया, गुझिया ] १. गुझिया नामक पक्वान। २. खलीता।
गोट–संज्ञा स्त्री० वह पट्टी या फीता जिसे किसी कपड़े के किनारे लगाते हैं। मगजी।
संज्ञा स्त्री० मंडली।
संज्ञा स्त्री० चौपड़ का मोहरा। गोटी।
गोटा–संज्ञा पुं० पतला फीता जो कपड़ों के किनारे पर लगाया जाता है।
गोटी–संज्ञा स्त्री० १. कंकड़, गेरू, पत्थर इत्यादि का छोटा गोल टुकड़ा जिससे लड़के अनेक प्रकार के खेल खेलते हैं। २. चौपड़ खेलने का मोहरा। नरद। ३. एक खेल जो गोटियों से खेला जाता है।
गोठ–संज्ञा स्त्री० १. गोशाला। २. श्राद्ध।
गोड़–संज्ञा पुं० पैर।
गोड़इत–संज्ञा पुं० गाँव में पहरा देनेवाला चौकीदार।
गोड़ना–क्रि० स० मिट्टी खोदना और उलट पुलट देना जिसमें वह पोली और भुरभुरी हो जाय।
गोड़ा–संज्ञा पुं० पलँग आदि का पाया।
गोड़ाई–संज्ञा पुं० गोड़ने की क्रिया या मज़दूरी।
गोड़ारी–संज्ञा स्त्री० १. पैताना। २. जूता।
गोड़िया–संज्ञा स्त्री० छोटा पैर।
गोत–संज्ञा पुं० १. कुल। २. समूह।
गोता–संज्ञा पुं० डुब्बी।
गोताखोर–संज्ञा पुं० डुबकी लगानेवाला।
गोतिया–वि० दे० "गोती"।
गोती–वि० अपने गोत्र का।
गोत्र–संज्ञा पुं० १. संतति। २. नाम। ३. क्षेत्र। ४. समूह। ५. वंश।
गोद–संज्ञा स्त्री० १. कोरा। २. अंचल।
गोदनहारी–संज्ञा स्त्री० कंजड़ या नट जाति की स्त्री जो गोदना गोदने का काम करती है।
गोदना–क्रि० स० चुभाना।
संज्ञा पुं० तिल के आकार का काला चिह्न जो शरीर में नील या कोयले के पानी में डूबा हुई सुइयों से पाछकर बनता है।
गोदा–संज्ञा पुं० बड़, पीपल या पाकर

घोलना–क्रि॰ स॰ पानी या और किसी द्रव पदार्थ में किसी वस्तु को हिलाकर मिलाना।

घोष–संज्ञा पुं॰ १.अहीर। २. आवाज़।

घोषणा–संज्ञा स्त्री॰ १. उच्च स्वर से किसी बात की सूचना। २. डुग्गी। ३. गर्जन।

घोसी–संज्ञा पुं॰ अहीर।

घौद–संज्ञा पुं॰ फलों का गुच्छा।

घ्राण–संज्ञा स्त्री॰ [वि॰ घ्रेय] १. नाक। २. सुगंध।

---

ङ

ङ–व्यंजन वर्ण का पाँचवाँ और कवर्ग का अंतिम अक्षर। यह स्पर्श वर्ण है और इसका उच्चारण-स्थान कंठ और नासिका है।

---

च

च–संस्कृत या हिंदी वर्णमाला का २२ वाँ अक्षर और छठा व्यंजन जिसका उच्चारण-स्थान तालु है।

चंकमण–संज्ञा पुं॰ टहलना।

चंग–संज्ञा स्त्री॰ डफ के आकार का एक छोटा बाजा।
संज्ञा स्त्री॰ पतंग।

चंगा–वि॰ [ स्त्री॰ चंगी ] १. स्वस्थ। २. अच्छा।

चंगु॰–संज्ञा पुं॰ १. चंगुल। २.पकड़।

चंगुल–संज्ञापुं॰ १. चिड़ियों या पशुओं का टेढ़ा पंजा। २. हाथ के पंजों की वह स्थिति जो उँगलियों से किसी वस्तु को उठाने या लेने के समय होती है।

चँगेर, चँगेरी–संज्ञा स्त्री॰ बाँस की छिछली डलिया।

चंचरी–संज्ञा स्त्री॰ १. भ्रमरी। २. छब्बीस मात्राओं का एक छंद।

चंचरीक–संज्ञा पुं॰ [ स्त्री॰ चंचरीकी ] भ्रमर।

चंचल–वि॰ [स्त्री॰ चंचला] १. अस्थिर। २. अधीर। ३. नटखट।

चंचलता–संज्ञा स्त्री॰ १. अस्थिरता। २. शरारत।

चंचलताई॰–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "चंचलता"।

चंचला–संज्ञा स्त्री॰ १. लक्ष्मी। २. बिजली।

चंचलाई॰–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "चंचलता"।

चंचु–संज्ञा पुं॰ १. एक प्रकार का शाक। २. मृग।
संज्ञा स्त्री॰ चिड़ियों की चोंच।

चंट–वि॰ चालाक।

के पक्के फल।

**गोदान**–संज्ञा पुं० गौ को विधिवत् संकल्प करके ब्राह्मण को दान करने की क्रिया।

**गोदाम**–संज्ञा पुं० वह बड़ा स्थान जहाँ बहुत सा बिक्री का माल रखा जाता है।

**गोदावरी**–संज्ञा स्त्री० दक्षिण भारत की एक नदी।

**गोदी**–संज्ञा स्त्री० दे० "गोद"।

**गोधन**–संज्ञा पुं० १. गौओं का समूह। २. गौ रूपी संपत्ति।
†० संज्ञा पुं० गोवर्द्धन पर्वत।

**गोधूम**–संज्ञा पुं० गेहूँ।

**गोधूलि, गोधूली**–संज्ञा स्त्री० वह समय जब कि जंगल से चरकर लौटती हुई गौओं के खुरों से धूल उड़ने के कारण धुँधली छा जाय।

**गोन**–संज्ञा स्त्री० टाट, कंबल, चमड़े आदि का बना दोहरा बोरा जो बैलों की पीठ पर लादा जाता है।
संज्ञा स्त्री० रस्सी जिसे नाव खींचने के लिये मस्तूल में बाँधते हैं।

**गोना**०–क्रि० स० छिपाना।

**गोनिया**–संज्ञा स्त्री० दीवार या कोने आदि की सीध जाँचने का औज़ार।
संज्ञा पुं० स्वयं अपनी पीठ पर या बैलों पर लादकर बोरे ढोनेवाला।

**गोनी**–संज्ञा स्त्री० टाट का थैला।

**गोप**–संज्ञा पुं० १. गौ की रक्षा करनेवाला। २. ग्वाला।
संज्ञा पुं० गले में पहनने का एक आभूषण।

**गोपन**–संज्ञा पुं० १. छिपाव। २. रक्षा।

**गोपना**०†–क्रि० स० छिपाना।

**गोपनीय**–वि० छिपाने के लायक।

**गोपांगना**–संज्ञा स्त्री० गोप जाति की स्त्री।

**गोपा**–संज्ञा स्त्री० गाय पालनेवाली; अहीरिन।

**गोपाल**–संज्ञा पुं० १. गौ का पालन-पोषण करनेवाला। २. अहीर। ३. श्रीकृष्ण।

**गोपाष्टमी**–संज्ञा स्त्री० कार्तिक शुक्ला अष्टमी।

**गोपिका**–संज्ञा स्त्री० १. गोप की स्त्री। गोपी। २. अहीरिन।

**गोपी**–संज्ञा स्त्री० १. ग्वालिनी। २. श्रीकृष्ण की प्रेमिका व्रज की गोप-जातीय स्त्रियाँ।

**गोपीचंदन**–संज्ञा पुं० एक प्रकार की पीली मिट्टी।

**गोपीनाथ**–संज्ञा पुं० श्रीकृष्ण।

**गोपुर**–संज्ञा पुं० १. नगर का द्वार। २. क़िले का फाटक। ३. फाटक। ४. स्वर।

**गोफन, गोफना**–संज्ञा पुं० ढेलवाँस।

**गोफा**–संज्ञा पुं० नया निकला हुआ मुँहबँधा पत्ता।

**गोबर**–संज्ञा पुं० गौ का मल।

**गोबरगणेश**–वि० १. भद्दा। २. मूर्ख।

**गोबरी**–संज्ञा स्त्री० कंडा।

**गोबरैला**–संज्ञा पुं० दे० "गुबरैला"।

**गोभी**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का शाक।

**गोमती**–संज्ञा स्त्री० एक नदी।

**गोमय**–संज्ञा पुं० गोबर।

**गोमुख**–संज्ञा पुं० १. गौ का मुँह। २. वह शंख जिसका आकार गौ के मुँह के समान होता है।

**गोमुखी**–संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार की थैली जिसमें हाथ डालकर माला फेरते हैं। २. गौ के मुँह के आकार

**चंड**–वि० [स्त्री० चंडा] १. तेज़। २. बलवान्।
संज्ञा पुं० १. गरमी। २. कार्त्तिकेय।
**चंडकर**–संज्ञा पुं० सूर्य।
**चंडता**–संज्ञा स्त्री० १. उग्रता। २. बल।
**चंडांशु**–संज्ञा पुं० सूर्य्य।
**चँड़ाई**–संज्ञा स्त्री० १. शीघ्रता। २. अत्याचार।
**चंडाल**–संज्ञा पुं० [स्त्री० चंडालिन, चंडालिनी] चांडाल।
**चंडालिका**–संज्ञा स्त्री० दुर्गा।
**चंडालिनी**–संज्ञा स्त्री० १. चंडाल वर्ण की स्त्री। २. दुष्टा स्त्री।
**चंडावल**–संज्ञा पुं० १. सेना के पीछे का भाग। २. संतरी।
**चंडिका**–संज्ञा स्त्री० दुर्गा।
**चंडू**–संज्ञा पुं० अफ़ीम का किवाम जिसका धुआँ नशे के लिये एक नली के द्वारा पीते हैं।
**चंडूखाना**–संज्ञा पुं० वह घर जहाँ लोग चंडू पीते हैं।
**चंडूबाज़**–संज्ञा पुं० चंडू पीनेवाला।
**चंडूल**–संज्ञा पुं० खाकी रंग की एक छोटी चिड़िया।
**चंडोल**–संज्ञा पुं० एक प्रकार की पालकी।
**चंद**–संज्ञा पुं० दे० "चंद्र"।
वि० थोड़े से।
**चंदक**–संज्ञा पुं० १. चंद्रमा। २. माथे पर पहनने का एक अर्द्धचंद्राकार गहना।
**चंदन**–संज्ञा पुं० एक पेड़ जिसके हीर की सुगंधित लकड़ी का व्यवहार देव-पूजन आदि में होता है। २. चंदन की लकड़ी या टुकड़ा। ३. घिसे हुए चंदन का लेप।
**चंदनगिरि**–संज्ञा पुं० मलयाचल।
**चंदनहार**–संज्ञा पुं० दे० "चंद्रहार"।
**चँदराना**†–क्रि० स० १. बहकाना। २. जान बूझकर अनजान बनना।
**चदला**–वि० गंजा।
**चँदवा**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का छोटा मंडप।
संज्ञा पुं० गोल आकार की चकती।
**चंदा**–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
संज्ञा पुं० वह थोड़ा थोड़ा धन जो कई आदमियों से किसी कार्य्य के लिये लिया जाय।
**चंदिका**–संज्ञा स्त्री० दे० "चंद्रिका"।
**चंदिनि, चंदिनी**–संज्ञा स्त्री० चाँदनी।
**चँदिया**–संज्ञा स्त्री० खोपड़ी। सिर का मध्य भाग।
**चंदिर**–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
**चंदेल**–संज्ञा पुं० क्षत्रियों की एक शाखा जो किसी समय कालिंजर और महोबे में राज्य करती थी।
**चंद्र**–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
वि० सुंदर।
**चंद्रक**–संज्ञा पुं० १. चंद्रमा। २. चाँदनी। ३. नाखून।
**चंद्रकला**–संज्ञा स्त्री० १. चंद्रमंडल का सोलहवाँ अंश। २. चंद्रमा की किरण या ज्योति। ३. माथे पर पहनने का एक गहना।
**चंद्रकांत**–संज्ञा पुं० एक मणि या रत्न जिसके विषय में प्रसिद्ध है कि वह चंद्रमा के सामने करने से पसीजता है।
**चंद्रकांता**–संज्ञा स्त्री० १. चंद्रमा की स्त्री। २. रात्रि।

का गंगोत्तरी का वह स्थान जहाँ से गंगा निकलती है।
**गोमेध**—संज्ञा पुं० एक यज्ञ जिसमें गौ से हवन किया जाता था।
**गोय**—संज्ञा पुं० गेंद।
**गोया**—क्रि० वि० मानो।
**गोर**—संज्ञा स्त्री० कब्र।
† वि० गोरा।
**गोरखधंधा**—संज्ञा पुं० कोई ऐसी चीज़ या काम जिसमें बहुत झगड़ा या उलझन हो।
**गोरखनाथ**—संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध अवधूत या हठयोगी।
**गोरखपंथी**—वि० गोरखनाथ के चलाए हुए संप्रदायवाला।
**गोरखा**—संज्ञा पुं० इस देश का निवासी।
**गोरज**—संज्ञा पुं० गौ के खुरों से उड़ी हुई धूल।
**गोरस**—संज्ञा पुं० १. दूध। २. दधि। ३. मठा।
**गोरा**—वि० सफ़ेद और स्वच्छ वर्णवाला।
संज्ञा पुं० फ़िरंगी।
**गोराई**†—संज्ञा स्त्री० १. गोरापन। २. सुंदरता।
**गोरिल्ला**—संज्ञा पुं० बहुत बड़े आकार का एक प्रकार का बनमानुस।
**गोरी**—संज्ञा स्त्री० सुंदर और गौर वर्ण की स्त्री। रूपवती स्त्री।
**गोरू**—संज्ञा पुं० चौपाया।
**गोरोचन**—संज्ञा पुं० पीले रंग का एक प्रकार का सुगंधित द्रव्य जो गौ के पित्त में से निकलता है।
**गोलंदाज़**—संज्ञा पुं० तोप में गोला रखकर चलानेवाला।
**गोलंबर**—संज्ञा पुं० १. गुंबद। २. गोलाई।
**गोल**—वि० जिसका घेरा या परिधि वृत्ताकार हो।
संज्ञा पुं० वृत्त।
संज्ञा पुं० मंडली।
**गोलक**—संज्ञा पुं० १. गोलोक। २. गोल पिंड। ३. विधवा का जारज पुत्र। ४. मिट्टी का घड़ा कुंडा। ५. फंड।
**गोलगप्पा**—संज्ञा पुं० एक प्रकार की महीन और करारी घी में तली फुलकी।
**गोलमाल**—संज्ञा पुं० गड़बड़।
**गोल मिर्च**—संज्ञा स्त्री० काली मिर्च।
**गोला**—संज्ञा पुं० १. किसी पदार्थ का बड़ा गोल पिंड। २. लोहे का वह गोल पिंड जिसे तोपों की सहायता से शत्रुओं पर फेंकते हैं। ३. वह मंडी जहाँ अनाज या किराने की बड़ी दूकानें हों।
**गोलाई**—संज्ञा स्त्री० गोलापन।
**गोलाकार, गोलाकृति**—वि० जिसका आकार गोल हो।
**गोलार्द्ध**—संज्ञा पुं० पृथ्वी का आधा भाग जो एक ध्रुव से दूसरे ध्रुव तक उसे बीचोबीच काटने से बनता है।
**गोली**—संज्ञा स्त्री० छोटा गोलाकार पिंड।
**गोलोक**—संज्ञा पुं० कृष्ण का निवासस्थान जो सब लोकों से ऊपर माना जाता है।
**गोवर्द्धन**—संज्ञा पुं० वृंदावन का एक पवित्र पर्वत।
**गोविंद**—संज्ञा पुं० श्रीकृष्ण।
**गोश**—संज्ञा पुं० कान।
**गोशमाली**—संज्ञा स्त्री० १. कान उमे-

चंद्रग्रहण–संज्ञा पुं० चंद्रमा का ग्रहण।
चंद्रचूड़–संज्ञा पुं० शिव।
चंद्रजोत–संज्ञा स्त्री० चाँदनी।
चंद्रधर–संज्ञा पुं० शिव।
चंद्रप्रभा–संज्ञा स्त्री० चाँदनी।
चंद्रबिंदु–संज्ञा पुं० अर्द्ध अनुस्वार की बिंदी।
चंद्रबिंब–संज्ञा पुं० चंद्रमा का मंडल।
चंद्रभाल–संज्ञा पुं० शिव।
चंद्रमणि–संज्ञा पुं० १. चंद्रकांत मणि। २. उल्लाला छंद।
चंद्रमा–संज्ञा पुं० चाँद। शशि।
चंद्रमाललाम–संज्ञा पुं० महादेव।
चंद्रमाला–संज्ञा स्त्री० २८ मात्राओं का एक छंद।
चंद्रमौलि–संज्ञा पुं० शिव।
चंद्रलोक–संज्ञा पुं० चंद्रमा का लोक।
चंद्रवंश–संज्ञा पुं० क्षत्रियों के दो आदि-कुलों में से एक जो पुरूरवा से आरंभ हुआ था।
चंद्रवार–संज्ञा पुं० सोमवार।
चंद्रशेखर–संज्ञा पुं० शिव।
चंद्रहार–संज्ञा पुं० गले में पहनने की एक प्रकार की माला। नौलखा हार।
चंद्रहास–संज्ञा पुं० खड्ग।
चंद्रिका–संज्ञा स्त्री० चाँदनी।
चंद्रोदय–संज्ञा पुं० चंद्रमा का उदय।
चंपई–वि० चंपा के फूल के रंग का।
चंपक–संज्ञा पुं० चंपा।
चंपत–वि० गायब।
चंपना–क्रि० अ० १. बोझ से दबना। २. उपकार आदि से दबना।
चंपा–संज्ञा पुं० मझोले कद का एक पेड़ जिसमें हलके पीले रंग के, कड़ी महक के, फूल लगते हैं।
चंपाकली–संज्ञा स्त्री० गले में पहनने का स्त्रियों का एक गहना।
चंपल–संज्ञा स्त्री० नदी।
संज्ञा पुं० पानी की बाढ़।
चँवर–संज्ञा पुं० [स्त्री० अल्पा० चँवरी] १. डाँड़ी में लगा हुआ सुरागाय की पूँछ के बालों का गुच्छा जो राजाओं या देवमूर्तियों के सिर पर डुलाया जाता है। २. घोड़ों और हाथियों के सिर पर लगाने की कलगी।
चवरढार–संज्ञा पुं० चँवर डुलानेवाला सेवक।
चउहट्ट॰–संज्ञा पुं० दे० "चौहट्ट"।
चक–संज्ञा पुं० १. चक्रवाक पक्षी। २. चक्का। ३. पट्टी। ४. अधिकार। वि० अधिक। वि० चकपकाया हुआ।
चकई–संज्ञा स्त्री० मादा चकवा।
चकचकाना–क्रि० अ० १. किसी द्रव पदार्थ का सूक्ष्म कणों के रूप में किसी वस्तु के भीतर से निकलना। २. भींग जाना।
चकचाना॰†–क्रि० अ० चकाचौंध लगना।
चकचाल॰–संज्ञा पुं० चक्कर।
चकचाव॰†–संज्ञा पुं० चकाचौंध।
चकचून–वि० चकनाचूर।
चकचौंध–संज्ञा स्त्री० दे० "चकाचौंध"।
चकचौंधना–क्रि० अ० चकाचौंध होना।
क्रि० स० चकाचौंध उत्पन्न करना।
चकचौंह॰–संज्ञा स्त्री० दे० "चकाचौंध"।

ठना। २. कड़ी चेतावनी।

**गोशा**–संज्ञा पुं० १. कोना। २. एकांत स्थान।

**गोशाला**–संज्ञा स्त्री० गौओं के रहने का स्थान।

**गोश्त**–संज्ञा पुं० मांस।

**गोष्ठ**–संज्ञा पुं० १. गोशाला। २. परामर्श। ३. दल।

**गोष्ठी**–संज्ञा स्त्री० १. सभा। २. बातचीत। ३. परामर्श।

**गोसाईं**–संज्ञा पुं० १. गौओं का स्वामी या अधिकारी। २. ईश्वर। ३. संन्यासियों का एक संप्रदाय। ४. साधु। ५. मालिक।

**गोसैयाँ**†–संज्ञा पुं० दे० "गोसाईं"।

**गोस्वामी**–संज्ञा पुं० जितेंद्रिय।

**गोह**–संज्ञा स्त्री० छिपकली की जाति का एक जंगली जंतु।

**गोहन**⊙–संज्ञा पुं० १. साथी। २. संग।

**गोहरा**–संज्ञा पुं० [स्त्री० अल्पा० गोहरी] सुखाया हुआ गोबर।

**गोहराना**†–क्रि० अ० पुकारना।

**गोहार**–संज्ञा स्त्री० १. पुकार। २. शोर।

**गोहारी**†–संज्ञा स्त्री० दे० "गोहार"।

**गौं**–संज्ञा स्त्री० १. घात। २. प्रयोजन। ३. ढंग।

**गौ**–संज्ञा स्त्री० गाय।

**गौख**–संज्ञा स्त्री० झरोखा।

**गौगा**–संज्ञा पुं० १. शोर। २. अफवाह।

**गौचरी**–संज्ञा स्त्री० गाय चराने का कर।

**गौड़**–संज्ञा पुं० १. वंग देश का एक प्राचीन विभाग। २. ब्राह्मणों की एक जाति। ३. गौड़ देश का निवासी।

**गौड़िया**†–वि० गौड़ देश का।

**गौण**–वि० १. जो प्रधान या मुख्य न हो। २. सहायक।

**गौणी**–वि० स्त्री० साधारण।

**गौतम**–संज्ञा पुं० १. एक ऋषि। २. बुद्धदेव।

**गौतमी**–संज्ञा स्त्री० अहल्या।

**गौदुमा**–वि० दे० "गावदुम"।

**गौनहाई**†–वि० स्त्री० जिसका गौना हाल में हुआ हो।

**गौनहार**–संज्ञा स्त्री० वह स्त्री जो दुल-हिन के साथ उसकी ससुराल जाय।

**गौनहारिन, गौनहारी**–संज्ञा स्त्री० गाने का पेशा करनेवाली स्त्री।

**गौना**–संज्ञा पुं० विवाह के बाद की एक रसम जिसमें वर वधू को अपने साथ घर ले आता है। द्विरागमन।

**गौर**–वि० १. गोरे चमड़ेवाला। २. श्वेत।

संज्ञा पुं० दे० "गौड़"।

**ग़ौर**–संज्ञा पुं० १. सोच-विचार। २. खयाल।

**गौरता**–संज्ञा स्त्री० गोराई।

**गौरव**–संज्ञा पुं० १. बड़प्पन। २. सम्मान।

**गौरांग**–संज्ञा पुं० १. विष्णु। २. चैतन्य महाप्रभु।

**गौरा**–संज्ञा स्त्री० १. गोरे रंग की स्त्री। २. पार्वती। ३. हल्दी।

**गौरिया**–संज्ञा स्त्री० काले रंग का एक जलपक्षी।

**गौरी**–संज्ञा स्त्री० १. गोरे रंग की स्त्री। २. पार्वती। ३. हल्दी।

**गौरीशंकर**–संज्ञा पुं० १. महादेव। शिव। २. हिमालय पर्वत की सबसे ऊँची चोटी का नाम।

चकती–संज्ञा स्त्री० १. पट्टी। २. फटे-टूटे स्थान को बंद करने के लिये लगी हुई पट्टी या धज्जी।

चकत्ता–संज्ञा पुं० १. रक्त-विकार आदि के कारण शरीर के ऊपर का गोल दाग। २. ददोरा।
संज्ञा पुं० मोगल अमीर चगताई खाँ जिसके वंश में बाबर आदि बादशाह थे।

चकना॰–क्रि० अ० १. चकित होना। २. चौंकना।

चकनाचूर–वि० चूर चूर।

चकपकाना–क्रि० अ० १. आश्चर्य से इधर उधर ताकना। २. चौंकना।

चकफेरी–संज्ञा स्त्री० परिक्रमा।

चकबंदी–संज्ञा स्त्री० भूमि को कई भागों में विभक्त करना।

चकमक–संज्ञा पुं० एक प्रकार का कड़ा पत्थर जिस पर चोट पड़ने से बहुत जल्दी आग निकलती है।

चकमा–संज्ञा पुं० धोखा।

चकर†॰–संज्ञा पुं० चक्रवाक पक्षी।

चकरबा–संज्ञा पुं० असमंजस।

चकराना–क्रि० अ० १. चक्कर खाना। २. घबराना।
क्रि० स० आश्चर्य में डालना।

चकला–संज्ञा पुं० पत्थर या काठ का गोल पाटा जिस पर रोटी बेली जाती है।
वि० [ स्त्री० चकली ] चौड़ा।

चकली–संज्ञा स्त्री० १. घिरनी। २. होरसा।

चकवा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० चकई ] एक जल-पक्षी। सुरखाब।

चकहा†॰–संज्ञा पुं० पहिया।

चका†॰–संज्ञा पुं० पहिया।

चकाचक–वि० लथ-पथ।
क्रि० वि० खूब।

चकाचौंध–संज्ञा स्त्री० तिलमिलाहट।

चकाना॰–क्रि० अ० दे० "चकपकाना"।

चकित–वि० १. विस्मित। २. चौकन्ना।

चकोटना–क्रि० स० चुटकी काटना।

चकोर–संज्ञा पुं० [ स्त्री० चकोरी ] एक प्रकार का बड़ा पहाड़ी तीतर जो चंद्रमा का प्रेमी और अंगार खाने-वाला प्रसिद्ध है।

चकौंध॰–संज्ञा स्त्री० दे० "चकाचौंध"।

चक्क–संज्ञा पुं० १. चक्रवाक। २. कुम्हार का चाक।

चक्कर–संज्ञा पुं० १. मंडल। २. पहिए के ऐसा भ्रमण। ३. फेर। ४. हैरानी। ५. सिर घूमना।

चक्का–संज्ञा पुं० १. पहिया। २. पहिए के आकार की कोई गोल वस्तु।

चक्की–संज्ञा स्त्री० आटा पीसने या दाल दलने का यंत्र। जाँता।

चक्र–संज्ञा पुं० पहिए के आकार की कोई गोल वस्तु।

चक्रधर–वि० जो चक्र धारण करे।
संज्ञा पुं० १. विष्णु भगवान्। २. श्रीकृष्ण।

चक्रधारी–संज्ञा पुं० दे० "चक्रधर"।

चक्रपाणि–संज्ञा पुं० विष्णु।

चक्रपूजा–संज्ञा स्त्री० तांत्रिकों की एक पूजा-विधि।

चक्रवर्ती–वि० [स्त्री० चक्रवर्तिनी] सार्व-भौम।

चक्रवाक–संज्ञा पुं० चकवा पक्षी।

चक्रवात–संज्ञा पुं० बवंडर।

गौरैया|–संज्ञा स्त्री० दे० "गौरिया"।
गौहर–संज्ञा पुं० मोती।
ग्यान|–संज्ञा पुं० दे० "ज्ञान"।
ग्यारस–संज्ञा स्त्री० एकादशी तिथि।
ग्यारह–वि० दस और एक।
ग्रंथ–संज्ञा पुं० पुस्तक।
ग्रंथकर्ता, ग्रंथकार–संज्ञा पुं० ग्रंथ की रचना करनेवाला।
ग्रंथचुंबक–संज्ञा पुं० अल्पज्ञ।
ग्रंथचुंबन–संज्ञा पुं० किताब को सरसरी तौर पर पढ़ना।
ग्रंथन–संज्ञा पुं० १. जोड़ना। २. गूँथना।
ग्रंथ साहब–संज्ञा पुं० सिक्खों की धर्म-पुस्तक।
ग्रंथि–संज्ञा स्त्री० १. गाँठ। २. माया-जाल।
ग्रंथित–वि० गूँथा हुआ।
ग्रंथिबंधन–संज्ञा पुं० विवाह के समय वर और कन्या के कपड़ों के कोनों को परस्पर गाँठ देकर बाँधने की क्रिया।
ग्रंथिल–वि० गाँठदार।
ग्रसन–संज्ञा पुं० १. भक्षण। २. पकड़। ३. ग्रहण।
ग्रसना–क्रि० स० १. बुरी तरह पकड़-ना। २. सताना।
ग्रसित–वि० दे० "ग्रस्त"।
ग्रस्त–वि० १. पकड़ा हुआ। २. पीड़ित।
ग्रस्तास्त–संज्ञा पुं० ग्रहण लगने पर चंद्रमा या सूर्य्य का बिना मोक्ष हुए अस्त होना।
ग्रस्तोदय–संज्ञा पुं० चंद्रमा या सूर्य्य का उस अवस्था में उदय होना जब कि उन पर ग्रहण लगा हो।
ग्रह–संज्ञा पुं० १. वह तारा जो अपने सौर जगत् में सूर्य्य की परिक्रमा करे। २. चंद्रमा या सूर्य्य का ग्रहण।
ग्रहण–संज्ञा पुं० १. सूर्य्य, चंद्र या किसी दूसरे आकाशचारी की ज्योति का आवरण जो दृष्टि और उसके मध्य में किसी दूसरे आकाशचारी पिंड के आ जाने या छाया पड़ने से होता है। २. पकड़ने या लेने की क्रिया। ३. स्वीकार।
ग्रहणीय–वि० ग्रहण करने के योग्य।
ग्रहदशा–संज्ञा स्त्री० १. ग्रहों की स्थिति के अनुसार किसी मनुष्य की भली या बुरी अवस्था। २. अभाग्य।
ग्रहपति–संज्ञा पुं० १. सूर्य्य। २. शनि।
ग्रहवेध–संज्ञा पुं० ग्रह की स्थिति आदि का जानना।
ग्रांडील–वि० ऊँचे कद का।
ग्राम–संज्ञा पुं० गाँव।
ग्रामणी–संज्ञा पुं० १. गाँव का मालिक। २. प्रधान।
ग्रामदेवता–संज्ञा पुं० १. किसी एक गाँव में पूजा जानेवाला देवता। २. डीहराज।
ग्रामीण–वि० देहाती।
ग्राम्य–वि० १. ग्रामीण। २. बेवकूफ।
ग्रास–संज्ञा पुं० १. कौर। २. पकड़। ३. ग्रहण लगना।
ग्रासना–क्रि० स० दे० "ग्रसना"।
ग्राह–संज्ञा पुं० १. मगर। २. ग्रहण। ३. पकड़ना।
ग्राहक–संज्ञा पुं० १. मोल लेनेवाला। २. चाहनेवाला।
ग्राही–संज्ञा पुं० [ स्त्री० ग्राहिणी ] वह जो ग्रहण करे।
ग्राह्य–वि० लेने योग्य।

**चक्रवृद्धि**–संज्ञा स्त्री० सूद दर सूद ।
**चक्रव्यूह**–संज्ञा पुं० प्राचीन काल के युद्ध में किसी व्यक्ति या वस्तु की रक्षा के लिये उसके चारों ओर कई घेरों में सेना की चक्करदार या कुंडलाकार स्थिति।
**चक्रायुध**–संज्ञा पुं० विष्णु ।
**चक्रित***–वि० दे० "चकित" ।
**चक्री**–संज्ञा पुं० वह जो चक्र धारण करे।
**चक्षु**–संज्ञा पुं० आँख ।
**चक्षुरिंद्रिय**–संज्ञा स्त्री० आँख ।
**चक्षुष्य**–वि० १. जो नेत्रों को हितकारी हो । २. सुंदर ।
**चख***–संज्ञा पुं० आँख।।
संज्ञा पुं० झगड़ा ।
**चखना**–क्रि० स० स्वाद लेना ।
**चखाचखी**–संज्ञा स्त्री० लाग-डाँट।
**चखाना**–क्रि० स० स्वाद दिखाना ।
**चगड़**–वि० चतुर ।
**चग़ताई**–संज्ञा पुं० तुर्कों का एक प्रसिद्ध वंश जो चग़ताई ख़ाँ से चला था ।
**चचा**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० चची ] बाप का भाई ।
**चचिया**–वि० चाचा के बराबर का संबंध रखनेवाला ।
**चचेरा**–वि० चाचा से उत्पन्न ।
**चचोड़ना**–क्रि० स० दाँत से खींच खींच या दबा दबाकर चूसना ।
**चट**–क्रि० वि० जल्दी से ।
†–संज्ञा पुं० दाग़ ।
संज्ञा स्त्री० १. वह शब्द जो किसी कड़ी वस्तु के टूटने पर होता है । २. वह शब्द जो उँगलियों को मोड़कर दबाने से होता है ।
† वि० चाट पोंछकर खाया हुआ ।
**चटक**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० चटका ] गौरैया ।
संज्ञा स्त्री० चटकीलापन ।
†वि० चमकीला ।
संज्ञा स्त्री० तेज़ी ।
क्रि० वि० तेज़ी से ।
वि० चटपटा ।
**चटकदार**–वि० दे० "चटकीला" ।
**चटकना**–क्रि० अ० १. 'चट' शब्द करके टूटना या फूटना । २. स्थान स्थान पर फटना ।
संज्ञा पुं० तमाचा ।
**चटकनी**–संज्ञा स्त्री० सिटकिनी ।
**चटक-मटक**–संज्ञा स्त्री० बनाव-सिंगार । नाज़-नखरा ।
**चटका**†–संज्ञा पुं० फुरती ।
**चटकाना**–क्रि० स० १. ऐसा करना जिसमें कोई वस्तु चटक जाय । २. उँगलियों को खींचकर या मोड़ते हुए दबाकर चट चट शब्द निकालना ।
**चटकारा**–वि० १. चमकीला । २. चंचल ।
वि० स्वाद से जीभ चटकाने का शब्द ।
**चटकीला**–वि० [ स्त्री० चटकीली ] १. भड़कीला । २. मज़ेदार ।
**चटखना**–क्रि० स०, संज्ञा पुं० दे० "चटकना" ।
**चट चट**–संज्ञा स्त्री० चटकने का शब्द ।
**चटचटाना**–क्रि० अ० चट चट करते हुए टूटना या फूटना ।
**चटनी**–संज्ञा स्त्री० १. चाटने की चीज़ । २. वह गीली चरपरी वस्तु जो भोजन के साथ स्वाद बढ़ाने को खाई जाय ।
**चटपट**–क्रि० वि० शीघ्र ।

ग्रीखम०†–संज्ञा स्त्री० दे० "ग्रीष्म"।
ग्रीवा–संज्ञा स्त्री० गर्दन।
ग्रीषम०†–संज्ञा स्त्री० दे० "ग्रीष्म"।
ग्रीष्म–संज्ञा स्त्री० १. गरमी की ऋतु। २. गरम।
ग्लानि–संज्ञा स्त्री० खेद। खिन्नता।
ग्वार–संज्ञा स्त्री० एक पौधा और उसकी फली। खुरथी।
ग्वाल–संज्ञा पुं० अहीर।
ग्वाला–संज्ञा पुं० दे० "ग्वाल"।
ग्वालिन–संज्ञा स्त्री० १. ग्वाले की स्त्री। २. ग्वार।
ग्वैंठना†०–क्रि० स० मरोड़ना।

---

## घ

घ–हिंदी वर्णमाला के व्यंजनों में से कवर्ग का चौथा व्यंजन जिसका उच्चारण जिह्वामूल या कंठ से होता है।
घँघोलना–क्रि० स० १. हिलाकर घोलना। २. पानी को हिलाकर मैला करना।
घंट–संज्ञा पुं० १. घड़ा। २. मृतक की क्रिया में वह जलपात्र जो पीपल में बाँधा जाता है।
संज्ञा पुं० दे० "घंटा"।
घंटा–संज्ञा पुं० [स्त्री० अल्पा० घंटी] १. धातु का एक बाजा। २. दिन रात का चौबीसवाँ भाग।
घंटिका–संज्ञा स्त्री० १. एक बहुत छोटा घंटा। २. घुँघुरू।
घंटी–संज्ञा स्त्री० पीतल या फूल की छोटी लोटिया।
संज्ञा स्त्री० १. बहुत छोटा घंटा। २. घंटी बजने का शब्द।
घई०–संज्ञा स्त्री० गंभीर भँवर।
वि० जिसकी थाह न लग सके।
घघरा–संज्ञा पुं० दे० "घाघरा"।
घट–संज्ञा पुं० घड़ा।
वि० कम।
घटक–संज्ञा पुं० मध्यस्थ।
घटती–संज्ञा स्त्री० १. कमी। न्यूनता। २ हीनता।
घटना–क्रि० अ० कम होना।
संज्ञा स्त्री० वारदात।
घटबढ़–संज्ञा स्त्री० कमी-बेशी।
घटयोनि–संज्ञा पुं० अगस्त्य मुनि।
घटवाना–क्रि० स० कम कराना।
घटवाई–संज्ञा पुं० घाट का कर लेनेवाला।
संज्ञा स्त्री० कम करवाई।
घटवार–संज्ञा पुं० १. घाट का महसूल लेनेवाला। २. मल्लाह। केवट।
घटसंभव–संज्ञा पुं० अगस्त्य मुनि।
घट-स्थापन–संज्ञा पुं० किसी मंगल-कार्य्य या पूजन आदि के पूर्व जल भरा घड़ा पूजन के स्थान पर रखना।
घटा–संज्ञा स्त्री० उमड़े हुए बादल।
घटाई०–संज्ञा स्त्री० हीनता। बेइज्जती।
घटाकाश–संज्ञा पुं० घड़ों के अंदर की खाली जगह।
घटाटोप–संज्ञा पुं० बादलों की घटा जो चारों ओर से घेरे हो।
घटाना–क्रि० स० १. कम करना।

ठीकरी–संज्ञा स्त्री० मिट्टी के बरतन का फूटा टुकड़ा।
ठीका–संज्ञा पुं० कुछ धन आदि के बदले में किसी के किसी काम को पूरा करने का ज़िम्मा।
ठीकेदार–संज्ञा पुं० ठीका लेनेवाला।
ठीहा–संज्ञा पुं० १. ज़मीन में गड़ा हुआ लकड़ी का कुंदा जिस पर वस्तुओं को रखकर लोहार, बढ़ई आदि उन्हें पीटते, छीलते या गढ़ते हैं। २. लकड़ी गढ़ने या चीरने का कुंदा। ३. सीमा।
ठुंठ–संज्ञा पुं० सूखा हुआ पेड़।
ठुकना–क्रि० अ० पिटना।
ठुड्डी–संज्ञा स्त्री० ठोढ़ी।
ठुमक–वि० जिसमें उमंग के कारण थोड़ी थोड़ी दूर पर पैर पटकते हुए चलते हैं।
ठुमकना–क्रि० अ० १. बच्चों का उमंग में थोड़ी थोड़ी दूर पर पैर पटकते हुए चलना। २. नाचने में पैर पटक-कर चलना जिसमें घुँघुरू बजें।
ठुमरी–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का गीत जो केवल एक स्थायी और एक ही अंतरे में समाप्त होता है।
ठुर्री–संज्ञा स्त्री० वह भूना हुआ दाना जो भूनने पर न खिले।
ठुसना–क्रि० अ० कसकर भरा जाना।
ठुसाना–क्रि० स० कसकर भरवाना।
ठूंठ–संज्ञा पुं० सूखा पेड़।
ठूंसना–क्रि० स० दे० "ठूसना"
ठूसना–क्रि० स० १. [illegible] भरना। २. घुसेड़ना।
ठेंगना–वि० [स्त्री० ठेंगनी] छोटे डील का।
ठेंगा–संज्ञा पुं० १. अँगूठा। २. सोंटा।
ठेंठी–संज्ञा स्त्री० १. कान की मैल। २. डाट।
ठेंपी–संज्ञा स्त्री० दे० "ठेंठी"।
ठेका–संज्ञा पुं० तबला या ढोल बजाने की वह क्रिया जिसमें केवल ताल दिया जाय।
संज्ञा पुं० दे० "ठीका"।
ठेकी–संज्ञा स्त्री० टेक।
ठेठ–वि० १. निपट। २. शुद्ध।
संज्ञा स्त्री० सीधी सादी बोली।
ठेलना–क्रि० स० ढकेलना।
ठेला–संज्ञा पुं० १. धक्का। २. एक प्रकार की गाड़ी जिसे आदमी ठेल या ढकेलकर चलाते हैं। ३. भीड़भाड़।
ठेलाठेल–संज्ञा स्त्री० धक्कमधक्का।
ठेस–संज्ञा स्त्री० आघात।
ठैन*–संज्ञा स्त्री० जगह।
ठोंक–संज्ञा स्त्री० प्रहार।
ठोंकना–क्रि० स० १. पीटना। २. गाड़ना। ३. दायर करना। ४. थप-थपाना।
ठोकर–संज्ञा स्त्री० ठेस।
ठोठरा–वि० खाली।
ठोढ़ी–संज्ञा स्त्री० ठुड्डी।
ठोर–संज्ञा पुं० चोंच।
ठोस–वि० १. जो खोखला न हो। २. दृढ़।
ठोहना* [illegible]
ठौर–संज्ञा [illegible] । २. मौका।

## ड

ड—व्यंजनों में तेरहवाँ और टवर्ग का तीसरा वर्ण।

डंक—संज्ञा पुं० कीड़ों के पीछे का ज़हरीला काँटा जिसे वे जीवों के शरीर में धँसाते हैं।

डंकना†—क्रि० अ० गरजना।

डंका—संज्ञा पुं० एक प्रकार का नगाड़ा।

डंगर—संज्ञा पुं० चौपाया।

डंठल—संज्ञा पुं० छोटे पौधों की पेड़ी और शाखा।

डंठी†—संज्ञा स्त्री० डंठल।

डंड—संज्ञा पुं० १. डंडा। २. हाथ-पैर के पंजों के बल पट पड़कर की जानेवाली एक प्रकार की कसरत। ३. दंड।

डंडपेल—संज्ञा पुं० कसरती।

डंडा—संज्ञा पुं० मोटी छड़ी। सोंटा।

डँड़िया—संज्ञा पुं० कर उगाहनेवाला।

डंडी—संज्ञा स्त्री० १. छोटी लंबी पतली लकड़ी। २. डाँड़ी।

डँड़ोरना—क्रि० स० ढूँढ़ना।

डंवर—संज्ञा पुं० ढकोसला।

डँवाँडोल—वि० दे० "डाँवाँडोल"।

डंस—संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ विषैले कीड़ों का दाँत या डंक चुभा हो।

डकार—संज्ञा पुं० १. पेट की वायु का कंठ से शब्द के साथ निकल पड़ने का शारीरिक व्यापार जिससे पेट का भरा होना सूचित होता है। २. दहाड़।

डकारना—क्रि० अ० १. डकार लेना। २. पचा जाना। ३. दहाड़ना।

डकैत—संज्ञा पुं० डाकू।

डकैती—संज्ञा स्त्री० छापा।

डग—संज्ञा पुं० १. कदम। २. उतनी दूरी जितनी पर एक जगह से दूसरी जगह कदम पड़े।

डगडगाना—क्रि० अ० १. इधर से उधर हिलना। २. लड़खड़ाना।

डगना†◎—क्रि० अ० १. हिलना। २. लड़खड़ाना।

डगर—संज्ञा स्त्री० मार्ग।

डगरना◎†—क्रि० अ० चलना।

डटना—क्रि० अ० अड़ना।

डटाना—क्रि० स० भिड़ाना।

डढ़ियल—वि० डाढ़ीवाला।

डपट—संज्ञा स्त्री० डाँट।

डपटना—क्रि० स० डाँटना।

डपोरसंख—संज्ञा पुं० १. डींग मारनेवाला। २. मूर्ख।

डफ—संज्ञा पुं० डफला।

डफला—संज्ञा पुं० दे० "डफ"।

डफली—संज्ञा स्त्री० छोटा डफ।

डबकौंहाँ—वि० [स्त्री० डबकौंही] डबडबाया हुआ।

डबडबाना—क्रि० अ० अश्रुपूर्ण होना।

डबरा—संज्ञा पुं० [स्त्री० डबरी] कुंड

डबल—वि० दोहरा।

संज्ञा पुं० अँगरेजी राज्य का पैसा।

डबोना—क्रि० स० दे० "डुबाना"।

डब्बा—संज्ञा पुं० १. संपुट। २. रेलगाड़ी में की एक गाड़ी।

डभकना†—क्रि० अ० पानी में डूबना उतराना।

डभकौरी—संज्ञा स्त्री० उरद की पीठी की बरी।

तन्मय–वि० लवलीन।
तन्मयता–संज्ञा स्त्री० लीनता।
तप–संज्ञा पुं० १. तपस्या। २. नियम।
संज्ञा पुं० १. ताप। २. ज्वर।
तपकना◊–क्रि० अ० १. धड़कना। २. दे० "टपकना"।
तपन–संज्ञा पुं० १. आँच। २. सूर्य। ३. ग्रीष्म।
संज्ञा स्त्री० गरमी।
तपना–क्रि० अ० १. तप्त होना। २. तप करना।
तपनि◊†–संज्ञा स्त्री० दे० "तपन"।
तपनी†–संज्ञा स्त्री० वह स्थान जहाँ बैठकर आग तापते हों।
तपश्चर्या–संज्ञा स्त्री० तपस्या।
तपसी–संज्ञा पुं० तपस्वी।
तपस्या–संज्ञा स्त्री० तप।
तपस्विता–संज्ञा स्त्री० तपस्वी होने की अवस्था या भाव।
तपस्विनी–संज्ञा स्त्री० १. तपस्या करनेवाली स्त्री। २. तपस्वी की स्त्री। ३. पतिव्रता या सती स्त्री।
तपस्वी–संज्ञा पुं० [ स्त्री० तपस्विनी ] वह जो तप करता हो।
तपा–संज्ञा पुं० तपस्वी।
तपाक–संज्ञा पुं० १. आवेश। २. वेग।
तपाना–क्रि० स० १. गरम करना। २. दुःख देना।
तपावंत–संज्ञा पुं० तपस्वी।
तपित◊†–वि० तपा हुआ।
तपिश–संज्ञा स्त्री० गरमी।
तपी–संज्ञा पुं० तपस्वी।
तपेदिक–संज्ञा पुं० राजयक्ष्मा।
तपोधन–संज्ञा पुं० बड़ा तपस्वी।
तपोबल–संज्ञा पुं० तप का प्रभाव या शक्ति।
तपोभूमि–संज्ञा स्त्री० तपोवन।
तपोवन–संज्ञा पुं० तपस्वियों के रहने या तपस्या करने के योग्य वन।
तप्त–वि० १. गरम। २. दुःखित।
तफ़रीह–संज्ञा स्त्री० १. खुशी। २. दिल्लगी। ३. हवाख़ोरी।
तफ़सील–संज्ञा स्त्री० १. वर्णन। २. टीका। ३. कैफ़ियत।
तफ़ावत–संज्ञा पुं० १. अंतर। २. दूरी।
तब–अव्य० १. उस समय। २. इस कारण।
तबक़–संज्ञा पुं० १. लोक। २. चाँदी, सोने के पत्तरों को पीटकर काग़ज़ की तरह बनाया हुआ पतला वरक़।
तबक़गर–संज्ञा पुं० तबकिया।
तबदील–वि० [ संज्ञा तबदीली ] जो बदला गया हो।
तबल–संज्ञा पुं० बड़ा ढोल।
तबलची–संज्ञा पुं० वह जो तबला बजाता हो।
तबला–संज्ञा पुं० ताल देने का एक प्रसिद्ध बाजा।
तबलिया–संज्ञा पुं० दे० "तबलची"।
तबाशीर–संज्ञा पुं० बंसलोचन।
तबाह–वि० [ संज्ञा तबाही ] बरबाद।
तबाही–संज्ञा स्त्री० नाश।
तबीअत–संज्ञा स्त्री० १. चित्त। २. बुद्धि।
तबीब–संज्ञा पुं० वैद्य।
तभी–अव्य० १. उसी समय। २. इसी वजह से।
तमंचा–संज्ञा पुं० पिस्तौल।
तम–संज्ञा पुं० अंधकार।

**डमरू**-संज्ञा पुं० १. चमड़ा मढ़ा एक बाजा जो बीच में पतला रहता और दोनों सिरों की ओर बराबर चौड़ा होता जाता है। २. इस आकार की कोई वस्तु।

**डमरूमध्य**-संज्ञा पुं० धरती का वह तंग या पतला भाग जो दो बड़े भूमि-खंडों को मिलाता हो।

**डर**-संज्ञा पुं० भय।

**डरना**-क्रि० अ० भयभीत होना।

**डरपाना**†-क्रि० स० दे० "डराना"।

**डरपोक**-वि० भीरु।

**डरवाना**-क्रि० स० दे० "डराना"।

**डराडरी**†-संज्ञा स्त्री० दे० "डर"।

**डराना**-क्रि० स० डर दिखाना।

**डरावना**-वि० जिससे डर लगे।

**डरावा**-संज्ञा पुं० १. डराने के लिये कही हुई बात। २. खटखटा।

**डरिया**†-संज्ञा स्त्री० दे० "डाल"।

**डरीला**†-वि० डरवाला।

**डरैला**†-वि० डरावना।

**डल**-संज्ञा पुं० टुकड़ा।

**डलना**-क्रि० अ० डाला जाना।

**डलवाना**-क्रि० स० डालने का काम दूसरे से कराना।

**डला**-संज्ञा पुं० [ स्त्री० डली ] टुकड़ा।
संज्ञा पुं० [ स्त्री० डलिया ] टोकरा।

**डलिया**-संज्ञा स्त्री० दौरी।

**डली**-संज्ञा स्त्री० छोटा टुकड़ा।
संज्ञा स्त्री० दे० "डलिया"।

**डसन**-संज्ञा स्त्री० डसने की क्रिया, भाव या ढंग।

**डसना**-क्रि० स० डंक मारना।

**डसाना**†-क्रि० स० दाँत से कटवाना।

**डहकना**-क्रि० स० ठगना।
क्रि० अ० बिलखना।

**डहकाना**-क्रि० स० खोना।
क्रि० अ० ठगा जाना।
क्रि० स० ठगना।

**डहडहा**-वि० [ स्त्री० डहडही ] हरा-भरा।

**डहन**-संज्ञा पुं० पंख।

**डहना**-क्रि० अ० १. जलना। २. द्वेष करना।
क्रि० स० जलाना।

**डहर**†-संज्ञा स्त्री० रास्ता।

**डहरना**-क्रि० अ० चलना।

**डहराना**†-क्रि० स० चलाना।

**डाँकना**†-क्रि० स० फाँदना।

**डाँगर**-वि० चौपाया।
वि० १. बहुत दुबला-पतला। २. मूर्ख।

**डाँट**-संज्ञा स्त्री० १. शासन। २. डपट।

**डाँटना**-क्रि० स० घुड़कना।

**डाँठ**†-संज्ञा पुं० डंठल।

**डाँड़**-संज्ञा पुं० १. डंडा। २. नाव खेने का बल्ला। ३. हद। ४. जुर-माना। ५. हरजाना।

**डाँड़ना**-क्रि० अ० जुरमाना करना।

**डाँड़ा**-संज्ञा पुं० १. डंडा। २. नाव खेने का डाँड़। ३. हद।

**डाँड़ी**-संज्ञा स्त्री० १. लंबी पतली लकड़ी। २. तराजू की डंडी। ३. पतली शाखा। ४. रेखा।

**डाँवरा**-संज्ञा पुं० [ स्त्री० डाँवरी ] लड़का।

**डाँवाँडोल**-वि० चंचल।

**डाइन**-संज्ञा स्त्री० १. भूतनी। २. टोनहाई। ३. कुरूपा और डरावनी स्त्री।

**डाक**-संज्ञा पुं० १. राज्य की ओर से चिट्ठियों के आने जाने की व्यवस्था।

तमक–संज्ञा पुं० १. जोश। २. तेज़ी।
तमकना–क्रि० अ० १. क्रोध का आवेश दिखलाना। २. दे० "तमतमाना"।
तमगा–संज्ञा पुं० पदक।
तमचर–संज्ञा पुं० १. राक्षस। २. उल्लू।
तमचुर०†–संज्ञा पुं० मुरगा।
तमचोर०†–संज्ञा पुं० दे० "तमचुर"।
तमतमाना–क्रि० अ० धूप या क्रोध आदि के कारण चेहरा लाल होना।
तमता–संज्ञा स्त्री० १. तम का भाव। २. अँधेरा।
तमस–संज्ञा पुं० १. अंधकार। २. तमसा नदी।
तमसा–संज्ञा स्त्री० टौंस नदी।
तमस्सुक–संज्ञा पुं० दस्तावेज़।
तमहीद–संज्ञा स्त्री० भूमिका।
तमा–संज्ञा पुं० राहु।
संज्ञा स्त्री० रात।
० संज्ञा स्त्री० लोभ।
तमाकू–संज्ञा पुं० १. एक प्रसिद्ध पौधा जिसके पत्ते अनेक रूपों में काम में लाए जाते हैं। २. सुरती। ३. इन पत्तों से तैयार की हुई एक प्रकार की गीली पिंडी जिसे चिलम पर जलाकर मुँह से धुआँ खींचते हैं।
तमाखू†–संज्ञा पुं० दे० "तमाकू"।
तमाचा–संज्ञा पुं० थप्पड़।
तमादी–संज्ञा स्त्री० किसी बात की मुद्दत या मियाद गुज़र जाना।
तमाम–वि० १. पूरा। २. समाप्त।
तमारि–संज्ञा पुं० सूर्य।
तमाल–संज्ञा पुं० एक बहुत ऊँचा सुंदर सदाबहार वृक्ष।
तमाशबीन–संज्ञा पुं० तमाशा देखनेवाला।
तमाशा–संज्ञा पुं० वह दृश्य जिसके देखने से मनोरंजन हो।
तमी–संज्ञा स्त्री० रात।
तमीचर–संज्ञा पुं० राक्षस।
तमीज़–संज्ञा स्त्री० १. विवेक। २. बुद्धि। ३. अदब।
तमीश–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
तमोगुण–संज्ञा पुं० प्रकृति के तीन भावों में से एक जो भारी और रुकनेवाला तथा निकृष्ट माना गया है।
तमोगुणी–वि० जिसकी वृत्ति में तमोगुण हो।
तमोमय–वि० १. तमोगुण-युक्त। २. अज्ञानी।
तमोर०†–संज्ञा पुं० पान।
तमोरी०†–संज्ञा पुं० दे० "तँबोली"।
तमोल०†–संज्ञा पुं० १. पान का बीड़ा। २. दे० "तंबोल"।
तमोली–संज्ञा पुं० दे० "तँबोली"।
तय–वि० १. समाप्त। २. मुकर्रर। ३. फ़ैसला।
तरंग–संज्ञा स्त्री० १. पानी की लहर। २. संगीत में स्वरों का चढ़ाव उतार। ३. चित्त की उमंग।
तरंगवती–संज्ञा स्त्री० नदी।
तरंगिणी–संज्ञा स्त्री० नदी।
वि० स्त्री० तरंगवाली।
तरंगित–वि० नीचे ऊपर उठता हुआ।
तरंगी–वि० [स्त्री० तरंगिणी] १. जिसमें लहरें हों। २. मनमौजी।
तर–वि० १. भीगा हुआ। २. हरा। ३. मालदार।
†क्रि० वि० तले।

२. काग़ज़ पत्र आदि जो डाक से आवे।
संज्ञा पुं० नौबाम की बोली।
**डाकख़ाना**–संज्ञा पुं० वह सरकारी दफ़्तर जहाँ लोग चिट्ठी-पत्री आदि छोड़ते हैं और जहाँ से चिट्ठियाँ आदि बाँटी जाती हैं।
**डाकगाड़ी**–संज्ञा स्त्री० डाक ले जानेवाली रेलगाड़ी जो और गाड़ियों से तेज़ चलती है।
**डाकघर**–संज्ञा पुं० दे० "डाकख़ाना"।
**डाकना**–क्रि० स० फाँदना।
**डाक बँगला**–वह मकान जो सरकार की ओर से परदेसियों के ठहरने के लिये बना हो।
**डाका**–संज्ञा पुं० बटमारी।
**डाकाज़नी**–संज्ञा स्त्री० बटमारी।
**डाकिन**–संज्ञा स्त्री० दे० "डाकिनी"।
**डाकिनी**–संज्ञा स्त्री० डाइन।
**डाकू**–संज्ञा पुं० लुटेरा।
**डाट**–संज्ञा स्त्री० १. टेक। २. काग। संज्ञा पुं० दे० "डाँट"।
**डाटना**–क्रि० स० १. भिड़ाकर ठेलना। २. छेद या मुँह बंद करना।
**डाढ़**–संज्ञा स्त्री० चबाने के चौड़े दाँत।
**डाढ़ना**|○–क्रि० स० जलाना।
**डाढ़ा**–संज्ञा स्त्री० १. आग। २. ताप।
**डाढ़ी**–संज्ञा स्त्री० १. ओठ के नीचे का उभरा हुआ गोल भाग। चिबुक। २. दाढ़ी।
**डाबर**–संज्ञा पुं० १. गड़ही। २. मैला पानी।
**डाबा**–संज्ञा पुं० दे० "डब्बा"।
**डामर**–संज्ञा पुं० हलचल।
**डामल**–संज्ञा स्त्री० उम्र भर के लिये क़ैद।
**डायन**–संज्ञा स्त्री० १. डाकिनी। २. कुरूपा स्त्री।
**डार**○|–संज्ञा स्त्री० दे० "डाल"। संज्ञा स्त्री० डलिया।
**डारना**|○–क्रि० स० दे० "डालना"।
**डाल**–संज्ञा स्त्री० शाखा। संज्ञा स्त्री० १. डलिया। २. कपड़ा और गहना जो डलिया में रखकर विवाह के समय वर की ओर से वधू को दिया जाता है।
**डालना**–क्रि० स० १. फेंकना। २. छोड़ना। ३. घुसाना। ४. पहनना।
**डाली**–संज्ञा स्त्री० डलिया। संज्ञा स्त्री० दे० "डाल"।
**डासन**|–संज्ञा पुं० बिछौना।
**डासना**|–क्रि० स० बिछाना। ○|क्रि० स० डसना।
**डाह**–संज्ञा स्त्री० जलन।
**डाहना**–क्रि० स० जलाना।
**डिंगल**–वि० नीच। संज्ञा स्त्री० राजपूताने की वह भाषा जिसमें भाट और चारण काव्य और वंशावली लिखते हैं।
**डिंब**–संज्ञा पुं० १. अंडा। २. कीड़े का छोटा बच्चा।
**डिंभ**–संज्ञा पुं० १. छोटा बच्चा। २. मूर्ख। † संज्ञा पुं० आडंबर।
**डिगना**–क्रि० अ० १. टलना। २. विचलित होना।
**डिगलाना**–क्रि० अ० दे० "डग-मगाना"।
**डिगाना**–क्रि० स० १. सरकाना। २. बात पर स्थिर न रखना।
**डिग्गी**–संज्ञा स्त्री० तालाब। † संज्ञा स्त्री० हिम्मत।

प्रत्य० एक प्रत्यय जो गुणवाचक शब्दों में लगकर दूसरे की अपेक्षा आधिक्य गुण में सूचित करता है।
तरई†–संज्ञा स्त्री० नक्षत्र।
तरकश–संज्ञा पुं० भाथा। तूणीर।
तरकसी–संज्ञा स्त्री० छोटा तरकस।
तरकारी–संज्ञा स्त्री० भाजी।
तरकी–संज्ञा स्त्री० कान में पहनने का फूल के आकार का एक गहना।
तरकीब–संज्ञा स्त्री० उपाय।
तरक्की–संज्ञा स्त्री० वृद्धि।
तरखान–संज्ञा पुं० बढ़ई।
तरछाना∅†–क्रि० अ० तिरछी आँख से इशारा करना।
तरजना–क्रि० अ० डाँटना।
तरजनी–संज्ञा स्त्री० दे० "तर्जनी"। संज्ञा स्त्री० भय।
तरजुमा–संज्ञा पुं० अनुवाद।
तरणि–संज्ञा पुं० १. नदी आदि पार करना। २. निस्तार। संज्ञा स्त्री० दे० "तरणी"।
तरणिजा–संज्ञा स्त्री० सूर्य की कन्या, यमुना।
तरणितनूजा–संज्ञा स्त्री० सूर्य की पुत्री, यमुना।
तरणी–संज्ञा स्त्री० नौका।
तरतीब–संज्ञा स्त्री० सिलसिला।
तरद्दुद–संज्ञा पुं० सोच।
तरनतार–संज्ञा पुं० निस्तार।
तरनतारन–संज्ञा पुं० १. उद्धार। २. भवसागर से पार करनेवाला।
तरना–क्रि० स० पार करना। क्रि० अ० मुक्त होना।
तरनि–संज्ञा स्त्री० दे० "तरणि"।
तरनी–संज्ञा स्त्री० नाव।
तरपना–क्रि० अ० दे० "तड़पना"।
तरपर–क्रि० वि० १. नीचे ऊपर। २. एक के पीछे दूसरा।
तरफ़–संज्ञा स्त्री० १. ओर। २. किनारा।
तरफ़दार–वि० [संज्ञा तरफ़दारी] पक्ष में रहनेवाला।
तरफराना–क्रि० अ० दे० "तड़फड़ाना"।
तर-बतर–वि० भींगा हुआ।
तरबूज़–संज्ञा पुं० १. एक प्रकार की बेल। २. इस बेल के बड़े गोल फल जो खाने के काम में आते हैं।
तरमीम–संज्ञा स्त्री० संशोधन।
तरल–वि० १. चंचल। २. बहनेवाला।
तरलता–संज्ञा स्त्री० १. चंचलता। २. द्रवत्व।
तरलाई∅–संज्ञा स्त्री० १. चंचलता। २. द्रवत्व।
तरवन–संज्ञा पुं० १. कान में पहनने की तरकी। २. कर्णफूल।
तरवर–संज्ञा पुं० दे० "तरुवर"।
तरवा–संज्ञा पुं० दे० "तलवा"।
तरवार–संज्ञा स्त्री० दे० "तलवार"। संज्ञा पुं० दे० "तरवर"।
तरस–संज्ञा पुं० दया।
तरसना–क्रि० अ० किसी वस्तु को न पाकर बेचैन रहना।
तरसाना–क्रि० स० कोई वस्तु न देकर उसके लिये बेचैन करना।
तरह–संज्ञा स्त्री० प्रकार।
तरहटी–संज्ञा स्त्री० १. नीची भूमि। २. पहाड़ की तराई।
तराई–संज्ञा स्त्री० पहाड़ के नीचे का सीड़वाला मैदान।

डिठार, डिठियार–वि० जिसे सुझाई देता हो।
डिठौना–संज्ञा पुं० काजल का टीका जो लड़कों को नज़र से बचाने के लिये लगाते हैं।
डिबिया–संज्ञा स्त्री० छोटा ढकनदार बरतन।
डिब्बा–संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का ढक्कनदार छोटा बरतन। २. रेलगाड़ी की एक गाड़ी।
डिमडिमी–संज्ञा स्त्री० डुगडुगिया या डुग्गी नाम का बाजा।
डींग–संज्ञा स्त्री० शेखी।
डीठ–संज्ञा स्त्री० १. दृष्टि। २. देखने की शक्ति। ३. ज्ञान।
डीठना◎†–क्रि० अ० दिखाई देना। क्रि० स० १. दिखाना। २. जादूगर।
डीम डाम–संज्ञा स्त्री० ठाट।
डील–संज्ञा पुं० १. क़द। २. शरीर।
डीह–संज्ञा पुं० १. आबादी। २. उजड़े हुए गाँव का टीला।
डुगडुगी–संज्ञा स्त्री० डुग्गी।
डुग्गी–संज्ञा स्त्री० दे० "डुगडुगी"।
डुपटना†–क्रि० स० चुनियाना।
डुबकी–संज्ञा स्त्री० गोता।
डुबाना–क्रि० स० गोता देना।
डुबोना†–क्रि० स० दे० "डुबाना"।
डुलाना–क्रि० स० १. हिलाना। २. टहलाना।
डूँगर–संज्ञा पुं० टीला।
डूबना–क्रि० अ० १. गोता खाना। २. अस्त होना। ३. चौपट होना।
डेंड़सी–संज्ञा स्त्री० ककड़ी की तरह की एक तरकारी।
डेड़हा†–संज्ञा पुं० पानी का साँप।
डेढ़–वि० एक पूरा और उसका आधा।
डेढ़ा–वि० दे० "डेवढ़ा"। संज्ञा पुं० वह पहाड़ा जिसमें प्रत्येक संख्या की डेढ़गुनी संख्या बतलाई जाती है।
डेरा–संज्ञा पुं० १. पड़ाव। २. मकान।
डेराना†–क्रि० अ० दे० "डरना"।
डेल–संज्ञा पुं० १. उल्लू पक्षी। २. रोड़ा। ३. पक्षियों को बंद करने का डला।
डेली†–संज्ञा स्त्री० डलिया।
डेवढ़ा–वि०, संज्ञा पुं० दे० "ड्योढ़ा"।
डेवढ़ी–संज्ञा स्त्री० दे० "ड्योढ़ी"।
डेहरी–संज्ञा स्त्री० दे० "दहलीज़"।
डैना–संज्ञा पुं० पंख।
डोंगर–संज्ञा पुं० पहाड़ी।
डोंगा–संज्ञा पुं० १. बिना पाल की नाव। २. बड़ी नाव।
डोंगी–संज्ञा स्त्री० छोटी नाव।
डोब, डोबा–संज्ञा पुं० डुबकी।
डोम–संज्ञा पुं० [स्त्री० डोमिनी, डोमनी] एक अस्पृश्य नीच जाति। श्मशान पर शव को आग देना, सूप-डले आदि बेचना इनका काम है।
डोम कौआ–संज्ञा पुं० बड़ा और बहुत काला कौआ।
डोमड़ा–संज्ञा पुं० दे० "डोम"।
डोमनी–संज्ञा स्त्री० डोम जाति की स्त्री।
डोमिन–संज्ञा स्त्री० डोम जाति की स्त्री।
डोर–संज्ञा स्त्री० डोरा।
डोरा–संज्ञा पुं० धागा।
डोरिया–संज्ञा पुं० वह कपड़ा जिसमें कुछ मोटे सूत की लंबी धारियाँ बनी हों।

तराज़ू–संज्ञा पुं० सीधी डाँड़ी के छोरों से बँधे हुए दो पलड़े जिनसे वस्तुओं की तौल मालूम करते हैं।

तराबोर–वि० खूब भींगा हुआ।

तरारा–संज्ञा पुं० १. उछाल। २. पानी की धार जो बराबर किसी वस्तु पर गिरे।

तरावट–संज्ञा स्त्री० १. गीलापन। २. ठंढक। ३. शरीर की गरमी शांत करनेवाला आहार आदि।

तराश–संज्ञा स्त्री० काटने का ढंग या भाव।

तराशना–क्रि० स० काटना।

तरिका†*–संज्ञा स्त्री० बिजली।

तरिवन–संज्ञा पुं० १. कान में पहनने की तरकी। २. कर्णफूल।

तरिवर*–संज्ञा पुं० दे० "तरुवर"।

तरिहँत†–क्रि० वि० नीचे।

तरी–संज्ञा स्त्री० नाव।

संज्ञा स्त्री० १. गीलापन। २. ठंढक। ३. तराई।

* संज्ञा स्त्री० कान का एक गहना।

तरीका–संज्ञा पुं० १. ढंग। २. व्यवहार। ३. उपाय।

तरु–संज्ञा पुं० वृक्ष।

तरुण–वि० [स्त्री० तरुणी] युवा।

तरुणाई*–संज्ञा स्त्री० युवावस्था।

तरुणाना*–क्रि० अ० जवानी पर आना।

तरुणी–संज्ञा स्त्री० युवती।

तरुन*†–संज्ञा पुं० दे० "तरुण"।

तरुनई, तरुनाई*–संज्ञा स्त्री० जवानी।

तरुनापा*–संज्ञा पुं० दे० "तरुनाई"।

तरुबाँही*–संज्ञा स्त्री० शाखा।

तरे†–क्रि० वि० नीचे।

तरेटी–संज्ञा स्त्री० दे० "तराई"।

तरेरना–क्रि० स० क्रोधपूर्वक देखना।

तरोवर*–संज्ञा पुं० दे० "तरुवर"।

तरौंस*–संज्ञा पुं० तट।

तरौना–संज्ञा पुं० कान में पहनने का एक गहना।

*तर्क–संज्ञा पुं० १. दलील। २. ताना।*

तर्कना*†–क्रि० अ० तर्क करना।

तर्कवितर्क–संज्ञा पुं० १. सोचविचार। २. बहस।

तर्कश–संज्ञा पुं० तीर रखने का चोंगा।

तर्कशास्त्र–संज्ञा पुं० १. विवेचना करने के नियम और सिद्धांतों के खंडन-मंडन की शैली बतलानेवाली विद्या या शास्त्र। २. न्यायशास्त्र।

तर्काभास–संज्ञा पुं० कुतर्क।

तर्की–संज्ञा पुं० [स्त्री० तर्किनी] तर्क करनेवाला।

तर्ज़–संज्ञा पुं० १. प्रकार। २. रीति।

तर्जन–संज्ञा पुं० [वि० तर्जित] भय-प्रदर्शन।

तर्जना–क्रि० अ० डाँटना।

तर्जनी–संज्ञा स्त्री० अँगूठे और मध्यमा के बीच की उँगली।

तर्जुमा–संज्ञा पुं० भाषांतर।

तर्पण–संज्ञा पुं० [वि० तर्पणीय, तर्पित, तर्पी] १. तृप्त या संतुष्ट करने की क्रिया। २. ऋषियों और पितरों को तुष्ट करने के लिये हाथ या अरघे से पानी देना।

तल–संज्ञा पुं० १. नीचे का भाग। २. पेंदा।

तलछट–संज्ञा स्त्री० तलौंछ।

तलना–क्रि० स० कड़कड़ाते हुए घी या तेल में डालकर पकाना।

डोरियाना†–क्रि० स० पशुओं को रस्सी से बाँधकर ले चलना।
डोरिहार☆–संज्ञा पुं० [स्त्री० डोरिहारिन] पटवा।
डोरी–संज्ञा स्त्री० रस्सी।
डोल–संज्ञा पुं० लोहे का एक गोल बरतन।
वि० चंचल।
डोलची–संज्ञा स्त्री० छोटा डोल।
डोलडाल–संज्ञा पुं० चलना फिरना।
डोलना–क्रि० स० चलायमान होना।
डोला–संज्ञा पुं० [ स्त्री० डोली ] स्त्रियों के बैठने की एक बंद सवारी जिसे कहार ढोते हैं। मियाना।
डोलाना–क्रि० स० हिलाना।
डोली–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की सवारी जिसे कहार लेकर चलते हैं।
डौंड़ी–संज्ञा स्त्री० १. ढिंढोरा। २. घोषणा।
डौआ–संज्ञा पुं० काठ का चमचा।
डौल–संज्ञा पुं० १. ढाँचा। २. युक्ति। ३. रंग ढंग।
डौलियाना†–क्रि० स० ढंग पर लाना।
ड्योढ़ा–वि० डेढ़गुना।
संज्ञा पुं० एक प्रकार का पहाड़ा जिसमें अंकों की डेढ़गुनी संख्या बतलाई जाती है।
ड्योढ़ी–संज्ञा स्त्री० चौखट।
ड्योढ़ीदार–संज्ञा पुं० दे० "ड्योढ़ीवान"।
ड्योढ़ीवान–संज्ञा पुं० द्वारपाल।

---

## ढ

ढ–हिंदी वर्णमाला का चौदहवाँ व्यंजन वर्ण और टवर्ग का चौथा अक्षर। इसका उच्चारण-स्थान मूर्द्धा है।
ढंग–संज्ञा पुं० १. शैली। २. तदबीर। ३. आचरण। ४. दशा।
ढँगलाना†–क्रि० स० लुढ़काना।
ढंगी–वि० चालबाज़।
ढँढोर–संज्ञा पुं० ज्वाला।
ढँढोरची–संज्ञा पुं० ढँढोरा फेरनेवाला।
ढँढोरना†–क्रि० स० दे० "ढूँढ़ना"।
ढँढोरा–संज्ञा पुं० १. डुगडुगी। २. वह घोषणा जो ढोल बजाकर की जाय।
ढकना–क्रि० अ० दे० "ढकना"।
ढकना–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० ढकनी ] ढक्कन।
क्रि० अ० छिपना।
क्रि० स० दे० "ढाँकना"।
ढकनी–संज्ञा स्त्री० ढक्कन।
ढका☆†–संज्ञा पुं० बड़ा ढोल।
☆ संज्ञा पुं० धक्का।
ढकिल☆†–संज्ञा स्त्री० वेग के साथ धावा।
ढकेलना–क्रि० स० धक्के से हटाना।
ढकोसना–क्रि० स० एकबारगी बहुत सा पीना
ढकोसला–संज्ञा पुं० पाखंड।
ढक्कन–संज्ञा पुं० ढाँकने की वस्तु।

तलपट–वि० बरबाद ।
तलफ–वि० नष्ट ।
तलफना–क्रि० अ० दे० "तड़पना" ।
तलब–संज्ञा स्त्री० १. खोज । २. माँग । ३. तनखाह ।
तलबगार–वि० चाहनेवाला ।
तलबाना–संज्ञा पुं० वह खर्च जो गवाहों को तलब करने के लिये अदालत में दाखिल किया जाता है ।
तलबी–संज्ञा स्त्री० १. बुलाहट । २. माँग ।
तलबेली–संज्ञा स्त्री० आतुरता ।
तलमलाना†–क्रि० अ० दे० "तिलमलाना" ।
तलवा–संज्ञा पुं० पादतल ।
तलवार–संज्ञा स्त्री० लोहे का एक लंबा धारदार हथियार । खड्ग ।
तलहटी–संज्ञा स्त्री० तराई ।
तला–संज्ञा पुं० १. पदा । २. जूते के नीचे का चमड़ा ।
तलाक़–संज्ञा पुं० पति पत्नी का विधानपूर्वक संबंध-त्याग ।
तलाव†–संज्ञा पुं० ताल ।
तलाश–संज्ञा स्त्री० खोज ।
तलाशना‡–क्रि० स० ढूँढ़ना ।
तलाशी–संज्ञा स्त्री० गुम हुई या छिपाई हुई वस्तु को पाने के लिये देख-भाल ।
तली–संज्ञा स्त्री० १. पेंदी । २. हाथ या पर की हथेली या तलवा ।
तले–क्रि० वि० नीचे ।
तलेटी–संज्ञा स्त्री० १. पेंदी । २. तलहटी ।
तलैया–संज्ञा स्त्री० छोटा ताल ।
तलौंछ–संज्ञा स्त्री० तलछट ।
तल्ख़–वि० [ संज्ञा तल्ख़ी ] कड़ुवा ।
तल्प–संज्ञा पुं० १. सेज । २. अट्टालिका ।
तल्ला–संज्ञा पुं० अस्तर ।
तव–सर्व० तुम्हारा ।
तवज्जह–संज्ञा स्त्री० ध्यान ।
तवना–क्रि० अ० तपना ।
तवा–संज्ञा पुं० १. लोहे का वह छिछला गोल बरतन जिस पर रोटी सेकते हैं । २. मिट्टी या खपड़े का गोल ठिकरा जिसे चिलम पर रखकर तमाखू पीते हैं ।
तवायफ़–संज्ञा स्त्री० वेश्या ।
तवारीख़–संज्ञा स्त्री० इतिहास ।
तवालत–संज्ञा स्त्री० झंझट ।
तशरीफ़–संज्ञा स्त्री० बड़प्पन ।
तश्तरी–संज्ञा स्त्री० थाली के आकार का छिछला हलका बरतन ।
तस–वि० तैसा ।
क्रि० वि० तैसा ।
तसकीन–संज्ञा स्त्री० तसल्ली ।
तसदीक़–संज्ञा स्त्री० १. सचाई । २. समर्थन । ३. गवाही ।
तसला–संज्ञा पुं० [ स्त्री० तसली ] कटोरे के आकार का पर उससे बड़ा और गहरा बरतन ।
तसलीम–संज्ञा स्त्री० १. सलाम । २. किसी बात की स्वीकृति ।
तसल्ली–संज्ञा स्त्री० १. सांत्वना । २. धैर्य ।
तसवीर–संज्ञा स्त्री० चित्र ।
तस्कर–संज्ञा पुं० १. चोर । २. श्रवण ।
तस्करता–संज्ञा स्त्री० चोरी ।
तस्करी–संज्ञा स्त्री० १. चोरी । २. चोर की स्त्री । ३. चोर स्त्री ।
तस्मात्–अव्य० इसलिये ।
तस्य–सर्व० उसका ।
तहँ, तहँवाँ‡–क्रि० वि० दे० "वहाँ" ।
तह–संज्ञा स्त्री० १. परत । २. तल ।

ढक्का–संज्ञा स्त्री० बड़ा ढोल।
ढचर–संज्ञा पुं० आडंबर।
ढनमनाना†–क्रि० अ० लुढ़कना।
ढपना–संज्ञा पुं० ढाकने की वस्तु। क्रि० अ० ढका होना।
ढफ†–संज्ञा पुं० दे० "डफ"।
ढब–संज्ञा पुं० १. ढंग। २. आदत।
ढयना–क्रि० अ० ध्वस्त होना।
ढरकना†–क्रि० अ० ढलना।
ढरकाना†–क्रि० स० पानी गिराकर बहाना।
ढरकी–संज्ञा स्त्री० जुलाहों का एक औज़ार जिससे वे लोग बाने का सूत फेंकते हैं।
ढरनि–संज्ञा स्त्री० १. पतन। २. गति। ३. झुकाव।
ढर्रा–संज्ञा पुं० १. मार्ग। २. शैली। ३. युक्ति। ४. चाल-चलन।
ढलकना–क्रि० अ० १. ढलना। २. लुढ़कना।
ढलकाना–क्रि० स० १. द्रव पदार्थ को आधार से नीचे गिराना। २. लुढ़काना।
ढलना–क्रि० अ० १. ढरकना। २. प्रवृत्त होना। ३. ढाला जाना।
ढलवाँ–वि० जो साँचे में ढालकर बनाया गया हो।
ढलवाना–क्रि० स० ढालने का काम दूसरे से कराना।
ढलाई–संज्ञा स्त्री० १. ढालने का भाव या काम। २. ढालने की मज़दूरी।
ढहना–क्रि० अ० ध्वस्त होना।
ढहरी†–संज्ञा स्त्री० दे० "देहरी"। संज्ञा स्त्री० मिट्टी का मटका।
ढहवाना–क्रि० स० गिरवाना।
ढहाना–क्रि० स० ध्वस्त कराना।

ढाँकना–क्रि० स० इस प्रकार ऊपर फैलाना कि नीचेकी वस्तु छिप जाय।
ढाँचा–संज्ञा पुं० १. डौल। २. इस प्रकार जोड़े हुए लकड़ी आदि के बल्ले कि उनके बीच में कोई वस्तु जमाई या जड़ी जा सके। ३. ठठरी। ४. प्रकार।
ढाँपना–क्रि० स० दे० "ढाँकना"।
ढाँसना–क्रि० अ० सूखी खाँसी खाँसना।
ढाई–वि० दो और आधा।
ढाक–संज्ञा पुं० पलाश का पेड़। संज्ञा पुं० लड़ाई का ढोल।
ढाड़–संज्ञा स्त्री० १. चिंघाड़। २. चिल्लाहट।
ढाड़ना†–क्रि० स० दे० "दाड़ना"।
ढाढ़स–संज्ञा पुं० धैर्य।
ढाढ़ी–संज्ञा पुं० [ स्त्री० ढाढ़िन ] एक प्रकार के मुसलमान गवैए।
ढाना–क्रि० स० ध्वस्त करना।
ढाबर†–वि० मटमैला।
ढामक–संज्ञा पुं० ढोल आदि का शब्द।
ढारना†–क्रि० स० दे० "ढालना"।
ढारस–संज्ञा पुं० दे० "ढाढ़स"।
ढाल–संज्ञा स्त्री० तलवार आदि का वार रोकने का गोल अस्त्र या धातु की फरी। संज्ञा स्त्री० १. उतार। २. ढंग।
ढालना–क्रि० स० १. उँडेलना। २. साँचे में ढालकर कोई चीज़ बनाना।
ढालवाँ–वि० [ स्त्री० ढालवाँ ] ढालू।
ढालू–वि० दे० "ढालवाँ"।
ढिंढोरना–क्रि० स० मथना।
ढिंढोरा–संज्ञा पुं० १. डुगडुगिया। २. घोषणा।
ढिग–क्रि० वि० पास।

**तहक़ीक़**–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "तहक़ीक़ात"।
**तहक़ीक़ात**–संज्ञा स्त्री॰ जाँच।
**तहख़ाना**–संज्ञा पुं॰ वह कोठरी या घर जो ज़मीन के नीचे बना हो।
**तहज़ीब**–संज्ञा स्त्री॰ सभ्यता।
**तहमत**–संज्ञा स्त्री॰ लुंगी।
**तहरीर**–संज्ञा स्त्री॰ १. लिखावट। २. लेख-शैली। ३. लिखी हुई बात। ४. लिखाई।
**तहरीरी**–वि॰ लिखा हुआ।
**तहलका**–संज्ञा पुं॰ १. मौत। २. बरबादी। ३. खलबली।
**तहवीलदार**–संज्ञा पुं॰ कोषाध्यक्ष।
**तहस-नहस**–वि॰ बरबाद।
**तहसील**–संज्ञा स्त्री॰ १. वसूली। २. वह आमदनी जो लगान वसूल करने से इकट्ठी हो।
**तहसीलदार**–संज्ञा पुं॰ १. कर वसूल करनेवाला। २. वह अफ़सर जो ज़मींदारों से सरकारी मालगुज़ारी वसूल करता और माल के छोटे मुक़दमों का फ़ैसला करता है।
**तहसीलदारी**–संज्ञा स्त्री॰ १. तहसीलदार या पद। २. तहसीलदार की कचहरी।
**तहसीलना**–क्रि॰ स॰ उगाहना।
**तहाँ**–क्रि॰ वि॰ उस स्थान पर।
**तहाना**–क्रि॰ स॰ तह करना।
**तहियाँ**।–क्रि॰ वि॰ तब।
**तहियाना**।–क्रि॰ स॰ दे॰ "तहाना"।
**तहीं**।–क्रि॰ वि॰ उसी जगह।
**ताँई**–क्रि॰ वि॰ दे॰ "ताई"।
**ताँगा**–संज्ञा पुं॰ ढीले ढाँचे की एक गाड़ी जिसे घोड़ा खींचता है और जिस पर लोग प्रायः पीछे की ओर मुँह करके बैठते हैं।
**तांडव**–संज्ञा पुं॰ १. शिव का नृत्य। २. पुरुष का नृत्य।
**तात**–संज्ञा स्त्री॰ भेड़, बकरी की अँतड़ी, या चौपायों के पुट्ठों को बटकर बनाया हुआ सूत।
**ताँता**–संज्ञा पुं॰ श्रेणी।
**ताँति**।–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "ताँत"।
**ताँती**–संज्ञा स्त्री॰ पंक्ति।
संज्ञा पुं॰ जुलाहा।
**तांत्रिक**–वि॰ [ स्त्री॰ तांत्रिकी ] तंत्र-संबंधी।
संज्ञा पुं॰ तंत्रशास्त्र का जाननेवाला।
**ताँबा**–संज्ञा पुं॰ लाल रंग की एक प्रसिद्ध धातु।
**तांबूल**–संज्ञा पुं॰ पान।
**ताईं**–अव्य॰ १. तक। २. पास। ३. लक्ष्य करके। ४. लिये।
**ताई**–संज्ञा स्त्री॰ जेठी चाची।
**ताईद**–संज्ञा स्त्री॰ १. पक्षपात। २. समर्थन।
**ताऊ**–संज्ञा पुं॰ बाप का बड़ा भाई।
**ताऊन**–संज्ञा पुं॰ प्लेग का रोग।
**ताऊस**–संज्ञा पुं॰ १. मोर। २. सारंगी से मिलता-जुलता एक बाजा।
**ताक**–संज्ञा स्त्री॰ १. अवलोकन। २. टकटकी। ३. घात। ४. खोज।
**ताक़**–संज्ञा पुं॰ ताखा।
**ताक़त**–संज्ञा स्त्री॰ ज़ोर।
**ताक़तवर**–वि॰ बलवान्।
**ताकना**–क्रि॰ स॰ देखना।
**ता कि**।–अव्य॰ इसलिये कि जिससे।
**ताकीद**–संज्ञा स्त्री॰ खूब चेताकर कही हुई बात।
**तागड़ी**–संज्ञा स्त्री॰ १. करधनी। २. कमर में पहनने का रंगीन डोरा। करगता।

संज्ञा स्त्री० १. पास। २. तट। ३. कपड़े का किनारा।
ढिठाई–संज्ञा स्त्री० १. धृष्टता। २. अनुचित साहस।
ढिबरी–संज्ञा स्त्री० वह डिबिया जिसके मुँह पर बत्ती लगाकर मिट्टी का तेल जलाते हैं।
संज्ञा स्त्री० कसे जानेवाले पेच के सिरे पर का लोहे का छल्ला।
ढिलाई–संज्ञा स्त्री० ढीला।
संज्ञा स्त्री० ढीलने की क्रिया या भाव।
ढिलाना–क्रि० स० १. ढीलने का काम कराना। २. ढीला कराना।
†क्रि० स० ढीला करना।
ढीट–संज्ञा स्त्री० रेखा।
ढीठ–वि० १. धृष्ट। २. अनुचित साहस करनेवाला।
ढीठ्यौ–संज्ञा पुं० दे० "ढीठ"।
ढील–संज्ञा स्त्री० १. शिथिलता। २. बंधन को ढीला करने का भाव।
† संज्ञा पुं० बालों का कीड़ा।
ढीलना–क्रि० स० ढीला करना।
ढीला–वि० १. जो कसा या तना हुआ न हो। २. शिथिल।
ढीलापन–संज्ञा पुं० ढीला होने का भाव।
ढुँढ़वाना–क्रि० स० तलाश करना।
ढुंढिराज–संज्ञा पुं० गणेश।
ढुंढी–संज्ञा स्त्री० बाँह। मुश्क।
ढुकना–क्रि० अ० घुसना।
ढुनमुनिया†–संज्ञा स्त्री० लुढ़कने की क्रिया या भाव।
ढुरना–क्रि० अ० १. ढरकना। २. फिसल पड़ना। ३. अनुकूल होना।
ढुराना–क्रि० स० गिराकर बहाना।
ढुर्री–संज्ञा स्त्री० पगडंडी।
ढुलकना–क्रि० अ० लुढ़कना।
ढुलकाना–क्रि० स० दे० "लुढ़काना"।
ढुलना–क्रि० अ० १. लुढ़कना। २. झुकना।
ढुलवाई–संज्ञा स्त्री० ढोने का काम, भाव या मज़दूरी।
संज्ञा स्त्री० ढुलाने की क्रिया, भाव या मज़दूरी।
ढुलाना–क्रि० स० १. ढरकाना। २. लुढ़काना।
क्रि० स० ढोने का काम कराना।
ढूँढ़–संज्ञा स्त्री० खोज।
ढूँढ़ना–क्रि० स० खोजना।
ढूसर–संज्ञा पुं० बनियों की एक जाति।
ढूह, ढूहा†–संज्ञा पुं० ढेर।
ढेक–संज्ञा स्त्री० पानी के किनारे रहनेवाली एक चिड़िया।
ढेकली–संज्ञा स्त्री० १. सिंचाई के लिये कुएँ से पानी निकालने का एक यंत्र। २. धान कूटने का लकड़ी का एक यंत्र। ढेंकी। ३. कलाबाज़ी।
ढेंकी–संज्ञा स्त्री० अनाज कूटने की ढेंकली।
ढेंढर–संज्ञा पुं० टेंटर।
ढेबुआ†–संज्ञा पुं० पैसा।
ढेर–संज्ञा पुं० राशि।
† वि० अधिक।
ढेरी–संज्ञा स्त्री० ढेर।
ढेलवाँस–संज्ञा स्त्री० रस्सी का वह फंदा जिससे ढेला फेंकते हैं।
ढेला–संज्ञा पुं० १. चक्का। २. टुकड़ा।
ढैया–संज्ञा स्त्री० १. ढाई सेर तौलने का बटखरा। २. ढाई गुने का पहाड़ा।
ढोंग–संज्ञा पुं० ढकोसला।
ढोंगबाज़ी–संज्ञा स्त्री० पाखंड।

**तागना**—क्रि० स० दूर दूर पर मोटी सिलाई करना।

**तागा**—संज्ञा पुं० डोरा। धागा।

**ताज**—संज्ञा पुं० १. राजमुकुट। २. आगरे का ताजमहल।

**ताज़गी**—संज्ञा स्त्री० १. ताज़ापन। २. प्रफुल्लता।

**ताजदार**—संज्ञा पुं० बादशाह।

**ताजन**—संज्ञा पुं० कोड़ा।

**ताजमहल**—संज्ञा पुं० आगरे का प्रसिद्ध मकबरा।

**ताज़ा**—वि० [स्त्री० ताज़ी] १. हरा भरा। २. (फल आदि) जिसे पेड़ से अलग हुए बहुत देर न हुई हो। ३. तुरंत का बना।

**ताज़िया**—संज्ञा पुं० बाँस की कमचियों आदि का मकबरे के आकार का मंडप जिसमें इमाम हुसेन की कब्र होती है।

**ताज़ी**—वि० अरब का।
संज्ञा पुं० १. अरब का घोड़ा। २. शिकारी कुत्ता।

**ताज़ीम**—संज्ञा स्त्री० सम्मान-प्रदर्शन।

**ताड़**—संज्ञा पुं० १. शाखा-रहित एक बड़ा और प्रसिद्ध पेड़ जो खंभे के रूप में ऊपर की ओर बढ़ता चला जाता है और केवल सिरे पर पत्ते धारण करता है। २. ताड़न।

**ताड़न**—संज्ञा पुं० १. मार। २. डाँट-डपट।

**ताड़ना**—संज्ञा स्त्री० १. प्रहार। २. डाँट-डपट।
क्रि० स० १. मारना। २. डाँटना-डपटना।
क्रि० स० भाँपना।

**ताड़ित**—वि० जिस पर प्रहार पड़ा हो।

**ताड़ी**—संज्ञा स्त्री० ताड़ के डंठलों से निकाला हुआ नशीला रस जिसका व्यवहार मद्य के रूप में होता है।

**तात**—संज्ञा पुं० १. पिता। २. पूज्य व्यक्ति। ३. प्यार का एक शब्द या संबोधन जो भाई या मित्र और विशेषतः छोटे के लिये व्यवहृत होता है।
† वि० गरम।

**ताता**†—वि० [स्त्री० ताती] तपा हुआ।

**तातार्थेई**—संज्ञा स्त्री० नाचने में पैर के गिरने आदि का अनुकरण शब्द।

**तातील**—संज्ञा स्त्री० छुट्टी का दिन।

**तात्कालिक**—वि० तत्काल या तुरंत का।

**तात्पर्य**—संज्ञा पुं० अर्थ।

**तात्त्विक**—वि० तत्त्व-संबंधी।

**ताथेई**—संज्ञा स्त्री० दे० "तातार्थेई"।

**तादाद**—संज्ञा स्त्री० संख्या।

**तान**—संज्ञा स्त्री० १. खींच। २. आलाप।

**तानना**—क्रि० स० १. फैलाने के लिये ज़ोर से खींचना। २. मारने के लिये हाथ या कोई हथियार उठाना।

**तानपूरा**—संज्ञा पुं० सितार के आकार का एक बाजा। तंबूरा।

**तानबाना**—संज्ञा पुं० दे० "ताना-बाना"।

**ताना**—संज्ञा पुं० १. कपड़े की बुनावट में लंबाई के बल के सूत। २. दरी या कालीन बुनने का करघा।
† क्रि० स० मूँदना।
संज्ञा पुं० व्यंग्य।

**ताना-बाना**—संज्ञा पुं० कपड़ा बुनने में लंबाई और चौड़ाई के बल

ढोंगी–वि० पाखंडी।
ढोढ़ी–संज्ञा स्त्री० नाभि।
ढोटा–संज्ञा पुं० [स्त्री० ढोटी] १. पुत्र। २. लड़का।
ढोटौना†–संज्ञा पुं० दे० "ढोटा"।
ढोना–क्रि० स० १. भार ले चलना। २. उठा ले जाना।
ढोर–संज्ञा पुं० चौपाया।
ढोरना*†–क्रि० स० ढरकाना।
ढोरी–संज्ञा स्त्री० १. ढालने या ढरकाने की क्रिया या भाव। २. रट।
ढोल–संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का बाजा जिसके दोनों ओर चमड़ा मढ़ा होता है। २. कान का परदा।
ढोलक–संज्ञा स्त्री० छोटा ढोल।
ढोलनी–संज्ञा स्त्री० बच्चों का झूला।
ढोलिनी–संज्ञा स्त्री० ढोल बजानेवाली स्त्री।
ढोलिया–संज्ञा पुं० [स्त्री० ढोलिनी] ढोल बजानेवाला।
ढोली–संज्ञा स्त्री० २०० पानों की गड्डी। संज्ञा स्त्री० हँसी।
ढौंच–संज्ञा पुं० डाली। नज़र।
ढौंचा–संज्ञा पुं० साढ़े चार का पहाड़ा।

---

## ण

ण–हिंदी या संस्कृत वर्णमाला का पंद्रहवाँ व्यंजन। इसका उच्चारण-स्थान मूर्द्धा है।
णगण–संज्ञा पुं० दो मात्राओं का एक गण।

---

## त

त–संस्कृत या हिंदी वर्णमाला का बत्तीसवाँ व्यंजन, वर्ण का १६ वाँ और तवर्ग का पहला अक्षर जिसका उच्चारण-स्थान दंत है।
तंग–संज्ञा पुं० कसन। वि० १. कसा। २. हैरान। ३. सुस्त।
तंगदस्त–वि० [संज्ञा तंगदस्ती] १. कंजूस। २. ग़रीब।
तंगी–संज्ञा स्त्री० १. संकीर्णता। २. निर्धनता। ३. कमी।
तंज़ेब–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की महीन और बढ़िया मलमल।
तंड–संज्ञा पुं० नृत्य।
तंडव–संज्ञा पुं० दे० "तांडव"।
तंडुल–संज्ञा पुं० चावल।
तंतमंत–संज्ञा पुं० दे० "तंत्रमंत्र"।
तंतरी*†–संज्ञा पुं० वह जो तारवाले बाजे बजाता हो।
तंतुवादक–संज्ञा पुं० तंत्री।
तंतुवाय–संज्ञा पुं० कपड़े बुननेवाला।

फैलाए हुए सूत।
ताना रीरी–संज्ञा स्त्री० साधारण गाना।
तानी–संज्ञा स्त्री० कपड़े की बुनावट में लंबाई के बल के सूत।
ताप–संज्ञा पुं० १. गरमी। २. आँच। ३. ज्वर।
तापतिल्ली–संज्ञा स्त्री० प्लीहा रोग।
तापन–संज्ञा पुं० १. ताप देनेवाला। २. सूर्य्य।
तापना–क्रि० अ० आग की आँच से अपने को गरम करना।
क्रि० स० १. गरम करने के लिये जलाना। २. नष्ट करना।
क्रि० स० तपाना।
तापमान यंत्र–संज्ञा पुं० थरमामीटर।
तापस–संज्ञा पुं० [स्त्री० तापसी] १. तपस्वी। २. तेजपत्ता।
तापसतरु, तापसद्रुम–संज्ञा पुं० इंगुदी वृक्ष।
तापसी–संज्ञा स्त्री० १. तपस्या करनेवाली स्त्री। २. तपस्वी की स्त्री।
ताप्पा–संज्ञा पुं० मुरगी का दरबा।
तापित–वि० १. जो तपाया गया हो। २. दुःखित।
तापी–वि० १. ताप देनेवाला। २. जिसमें ताप हो।
संज्ञा पुं० बुद्धदेव।
संज्ञा स्त्री० तापती नदी।
तापेंद्र–संज्ञा पुं० सूर्य्य।
ताब–संज्ञा स्त्री० १. ताप। २. चमक ३. शक्ति।
ताबड़तोड़–क्रि० वि० लगातार।
ताबे–वि० वशीभूत।
ताबेदार–वि० [संज्ञा ताबेदारी] आज्ञाकारी।

तामड़ा–वि० ताँबे के रंग का।
तामरस–संज्ञा पुं० १. कमल। २. सोना।
तामस–वि० [स्त्री० तामसी] तमोगुण से युक्त।
तामसी–वि० स्त्री० तमोगुणवाली।
संज्ञा स्त्री० अँधेरी रात।
तामिल–संज्ञा स्त्री० [देश०] १. भारत के दक्षिण प्रांत की एक जाति जो आधुनिक मदरास प्रांत के अधिकांश भाग में निवास करती है। २. द्राविड़ भाषा।
तामील–संज्ञा स्त्री० पालन।
ताम्र–संज्ञा पुं० ताँबा।
ताम्रचूड़–संज्ञा पुं० मुरगा।
ताम्रपत्र–संज्ञा पुं० ताँबे की चद्दर का वह टुकड़ा जिस पर प्राचीन काल में अक्षर खुदवाकर दानपत्र आदि लिखते थे।
ताम्रपर्णी–संज्ञा स्त्री० १. तालाब। २ मदरास की एक छोटी नदी।
तायदाद–संज्ञा स्त्री० दे० "तादाद"।
तायफा–संज्ञा पुं० स्त्री० १. वेश्याओं और समाजियों की मंडली। २. वेश्या।
तायना–क्रि० स० तपाना।
ताया–संज्ञा पुं० [स्त्री० ताई] बड़ा चाचा।
तार–संज्ञा पुं० १. चाँदी। २. तपी हुई धातु को पीट और खींचकर बनाया हुआ तागा। ३. टेलिग्राफ। ४. तार से आई हुई खबर। ५. बराबर चलता हुआ क्रम।
तारक–संज्ञा पुं० १. तारा। २. वह जो पार उतारे।
तारकश–संज्ञा पुं० धातु का तार

तंत्र-संज्ञा पुं० १. सूत। २. झाड़ने फूकने का मंत्र।
तंत्री-संज्ञा स्त्री० १. सितार आदि बाजों में लगा हुआ तार। २. बाजा जिसमें बजाने के लिये तार लगे हों। संज्ञा पुं० वह जो बाजा बजाता हो।
तंदुरुस्त-वि० नीरोग।
तंदुरुस्ती-संज्ञा स्त्री० स्वास्थ्य।
तंदुल७†-संज्ञा पुं० दे० "तंडुल"।
तंदेही-संज्ञा स्त्री० १. परिश्रम। २. प्रयत्न।
तंद्रा-संज्ञा स्त्री० १. ऊँघाई। २. हलकी बेहोशी।
तंद्रालु-वि० जिसे तंद्रा आती हो।
तंबाकू-संज्ञा पुं० दे० "तमाकू"।
तँबिया-संज्ञा पुं० ताँबे या और किसी चीज़ का बना हुआ छोटा तसला।
तँबियाना-क्रि० अ० १. ताँबे के रंग का होना। २. ताँबे के बरतन में रहने के कारण किसी पदार्थ में ताँबे का स्वाद या गंध आ जाना।
तंबीह-संज्ञा स्त्री० १. नसीहत। २. ताकीद।
तंबू-संज्ञा पुं० शामियाना।
तंबूरची-संज्ञा पुं० तंबूरा बजानेवाला।
तंबूरा-संज्ञा पुं० बीन या सितार की तरह का एक बाजा। तानपूरा।
तंबूल७†-संज्ञा पुं० दे० "तांबूल"।
तँबोली-संज्ञा पुं० वह जो पान बेचता हो। बरई।
तअज्जुब-संज्ञा पुं० आश्चर्य।
तअल्लुक़ा-संज्ञा पुं० बड़ा इलाक़ा।
तअल्लुक़ेदार-संज्ञा पुं० इलाक़ेदार।
तअल्लुक़ेदारी-संज्ञा स्त्री० तअल्लुक़ेदार का पद या भाव।
तअल्लुक़-संज्ञा पुं० संबंध।
तअल्लुक़ात-संज्ञा पुं० दे० "तअल्लुक़"।
तअस्सुब-संज्ञा पुं० धर्म या जाति-संबंधी पक्षपात।
तइसा†-वि० दे० "वैसा"।
तईं७-प्रत्य० से।
प्रत्य० प्रति।
अव्य० लिये।
तई-संज्ञा स्त्री० थाली के आकार की छिछली कड़ाही।
तउ७†-अव्य० १. दे० "तब"। २. दे० "त्यों"।
तऊ७†-अव्य० तो भी।
तक-अव्य० पर्यंत।
संज्ञा स्त्री० दे० "टक"।
तक़दीर-संज्ञा स्त्री० भाग्य।
तक़दीरवर-वि० भाग्यवान्।
तकन-संज्ञा स्त्री० देखना।
तकना७†-क्रि० अ० देखना।
तकमा†-संज्ञा पुं० दे० "तमग़ा"।
तकरार-संज्ञा स्त्री० हुज्जत।
तक़रीर-संज्ञा स्त्री० १. बातचीत। २. वक्तृता।
तकला-संज्ञा पुं० [स्त्री० अल्पा० तकली] १. चरखे में लोहे की वह सलाई जिस पर सूत लिपटता जाता है। टेकुआ। २. रस्सी बनाने की टिकुरी।
तकलीफ़-संज्ञा स्त्री० १. कष्ट। २. विपत्ति।
तकल्लुफ़-संज्ञा पुं० शिष्टाचार।
तक़सीम-संज्ञा स्त्री० १. बँटाई। २. भाग।
तकाई-संज्ञा स्त्री० ताकने की क्रिया या भाव।

खींचनेवाला।
तारका-संज्ञा स्त्री० १. तारा। २. आँख की पुतली।
तारकेश्वर-संज्ञा पुं० शिव।
तारघर-संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ से तार की खबर भेजी जाय।
तारण-संज्ञा पुं० १. पार उतारने का काम। २. उद्धार। ३. उद्धार करनेवाला।
तारन-संज्ञा पुं० दे० "तारण"।
तारना-क्रि० स० पार लगाना।
तारपीन-संज्ञा पुं० चीड़ के पेड़ से निकला हुआ तेल जो प्रायः औषध के काम में आता है।
तारबर्क़ी-संज्ञा पुं० बिजली की शक्ति द्वारा समाचार पहुँचानेवाला तार।
तारा-संज्ञा पुं० १. सितारा। २. आँख की पुतली।
ताराज-संज्ञा पुं० लूट-पाट।
तारापथ-संज्ञा पुं० आकाश।
तारामंडल-संज्ञा पुं० नक्षत्रों का समूह या घेरा।
तारिणी-वि० स्त्री० तारनेवाली।
तारी॰।-संज्ञा स्त्री० दे० "ताली"। ०† संज्ञा स्त्री० दे० "ताड़ी"।
तारीख़-संज्ञा स्त्री० १. तिथि। २. वह तिथि जिसमें पूर्व-काल के किसी वर्ष में कोई विशेष घटना हुई हो।
तारीफ़-संज्ञा स्त्री० १. लक्षण। २. वर्णन। ३. प्रशंसा। ४. विशेषता।
तारुण्य-संज्ञा पुं० जवानी।
तार्किक-संज्ञा पुं० १. तर्कशास्त्र का जाननेवाला। २. तत्ववेत्ता।
ताल-संज्ञा पुं० १. करतल। २. ताली। ३. नाचने गाने में उसके मध्यवर्ती काल और क्रिया का परिमाण। ४. जंघे या बाहु पर ज़ोर से हथेली मारकर उत्पन्न किया हुआ शब्द। संज्ञा पुं० तालाव।
तालकेतु-संज्ञा पुं० १. भीष्म। २. बलराम।
तालपर्णी-संज्ञा स्त्री० १. सौंफ। २. कपूरकचरी।
तालमेल-संज्ञा पुं० ताल-सुर का मिलान।
तालरस-संज्ञा पुं० ताड़ी।
तालवन-संज्ञा पुं० १. ताड़ के पेड़ों का जंगल। २. ब्रज का एक वन।
तालव्य-वि० १. तालु-संबंधी। २. तालु से उच्चारण किया जानेवाला वर्ण।
ताला-संज्ञा पुं० लोहे, पीतल आदि की वह कल जिसे बंद किवाड़, संदूक आदि की कुंडी में फँसा देने से वह बिना कुंजी के नहीं खुल सकता।
तालाब-संज्ञा पुं० जलाशय।
तालिका-संज्ञा स्त्री० १. ताली। २. नत्थी या तागा जिससे तालपत्र या काग़ज़ बँधे हों। ३. सूची।
तालिब-संज्ञा पुं० ढूँढ़नेवाला।
तालिबइल्म-संज्ञा पुं० विद्यार्थी।
ताली-संज्ञा स्त्री० १. कुंजी। २. चाबी। ३. थपोड़ी। ४. करतल-ध्वनि। संज्ञा स्त्री० छोटा ताल।
तालीम-संज्ञा स्त्री० शिक्षा।
तालु-संज्ञा पुं० तालू।
तालुका-संज्ञा पुं० दे० "तअल्लुका"।
तालू-संज्ञा पुं० मुँह के भीतर की ऊपरी छत।
तालेवर-वि० धनी।

तदबीर–संज्ञा स्त्री० उपाय।
तदा–क्रि० वि० उस समय।
तदारुक–संज्ञा पुं० भागे हुए अपराधी आदि की खोज या किसी दुर्घटना के संबंध में जाँच।
तदीय–सर्व० उसका।
तदुपरांत–क्रि० वि० उसके पीछे।
तद्–वि० वह।
†क्रि० वि० उस समय। तब।
तद्गत–वि० १. उससे संबंध रखनेवाला। २. उसके अंतर्गत।
तद्धित–संज्ञा पुं० व्याकरण में एक प्रकार का प्रत्यय जिसे संज्ञा के अंत में लगाकर शब्द बनाते हैं।
तद्भव–संज्ञा पुं० संस्कृत का वह शब्द जिसका रूप भाषा में कुछ परिवर्तित हो गया हो।
तद्यपि–अव्य० तथापि।
तद्रूप–वि० समान।
तद्रूपता–संज्ञा स्त्री० सादृश्य।
तद्वत्–वि० उसी के जैसा।
तन–संज्ञा पुं० शरीर।
क्रि० वि० तरफ़।
⊛ वि० दे० "तनिक"।
तनक़ीह–संज्ञा स्त्री० जाँच।
तनख़ाह–संज्ञा स्त्री० वेतन।
तनगना†⊛–क्रि० अ० दे० "तिनकना"।
तनज़ेब–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की बहुत महीन और बढ़िया मलमल।
तनतनाना–क्रि० अ० १. शान दिखाना। २. क्रोध करना।
तनना–क्रि० अ० १. खिंचाव या ख़ुश्की आदि के कारण किसी पदार्थ का विस्तार बढ़ना। २. ऐंठना।
तनमय–वि० दे० "तन्मय"।
तनय–संज्ञा पुं० बेटा।
तनया–संज्ञा स्त्री० बेटी।
तनवाना–क्रि० स० तनाना।
तनसुख–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बढ़िया फूलदार कपड़ा।
तनहा–वि० अकेला।
क्रि० वि० अकेले।
तनहाई–संज्ञा स्त्री० १. अकेलापन। २. एकांत।
तनाज़ा–संज्ञा पुं० १. बखेड़ा। २. शत्रुता।
तनाना–क्रि० स० दे० "तनवाना"।
तनाव–संज्ञा पुं० तनने का भाव या क्रिया।
तनि, तनिक–वि० थोड़ा।
क्रि० वि० ज़रा।
तनी†–क्रि० वि० दे० "तनिक"।
तनु–वि० १. थोड़ा। २. कोमल।
संज्ञा स्त्री० शरीर।
तनुक⊛†–क्रि० वि० दे० "तनिक"।
तनुज–संज्ञा पुं० बेटा।
तनुजा–संज्ञा स्त्री० लड़की।
तनुता–संज्ञा स्त्री० लघुता।
तनुत्राण–संज्ञा पुं० कवच।
तनुधारी–वि० देहधारी।
तनूज⊛–संज्ञा पुं० दे० "तनुज"।
तनेना–वि० [स्त्री० तनेनी] १. टेढ़ा। २. क्रुद्ध।
तनै⊛–संज्ञा पुं० दे० "तनय"।
तनैया⊛†–संज्ञा स्त्री० बेटी।
तनोज⊛–संज्ञा पुं० १. रोआँ। २. लड़का।
तनोरुह⊛–संज्ञा पुं० दे० "तनूरुह"।
तपाना–क्रि० अ० अकड़ना।

तालुक़–संज्ञा पुं० दे० "तअल्लुक़"।
ताव–संज्ञा पुं० १. वह गरमी जो किसी वस्तु को तपाने या पकाने के लिये पहुँचाई जाय। २. शेखी की झोंक।
संज्ञा पुं० काग़ज़ का तख़्ता।
तावत्–क्रि० वि० १. तब तक। २. उतनी दूर तक।
तावना॰†–क्रि० स० १. तपाना। २. जलाना।
ताव भाव–संज्ञा पुं० मौका।
तावरी–संज्ञा स्त्री० १. ताप। २. धूप। ३. बुख़ार।
तावान–संज्ञा पुं० दंड।
तावीज़–संज्ञा पुं० जंतर।
ताश–संज्ञा पुं० खेलने के लिये मोटे काग़ज़ के चौखूँटे टुकड़े जिन पर रंगों की बूटियाँ या तसवीरें बनी रहती हैं।
ताशा–संज्ञा पुं० चमड़ा मढ़ा हुआ एक प्रकार का बाजा।
तासीर–संज्ञा स्त्री० असर।
ताहम–अव्य० तो भी।
ताहि॰†–सर्व० उसको।
तितिड़ी–संज्ञा स्त्री० इमली।
तिआ–संज्ञा स्त्री० दे० "तिया"।
तिकड़ी–संज्ञा स्त्री० तीन कड़ियोंवाला।
तिकोन॰–वि० दे० "तिकोना"।
तिकोना–वि० जिसमें तीन कोने हों।
संज्ञा पुं० समोसा नाम का पकवान।
तिकोनिया–वि० दे० "तिकोना"।
तिक्खे॰–वि० तीखा।
तिक्त–वि० तीता।
तिक्तता–संज्ञा स्त्री० तिताई।
तिक्ष॰†–वि० तीक्ष्ण।
तिक्षता॰–संज्ञा स्त्री० तेज़ी।
तिखाई–संज्ञा स्त्री० तीखापन।
तिखूँटा–वि० तिकोना।
तिगुना–वि० तीन बार अधिक।
तिग्म–वि० तीक्ष्ण।
संज्ञा पुं० १. वज्र। २. पिप्पली।
तिच्छ॰–वि० दे० "तीक्ष्ण"।
तिच्छन॰–वि० दे० "तीक्ष्ण"।
तिजारत–संज्ञा स्त्री० व्यापार।
तिजारी–संज्ञा स्त्री० हर तीसरे दिन जाड़ा देकर आनेवाला ज्वर।
तिड़ी बिड़ी†–वि० तितर-बितर।
तित॰–क्रि० वि० १. तहाँ। २. उधर।
तितना†–क्रि० वि० दे० "उतना"।
तितर बितर–वि० १. बिखरा हुआ। २. अस्त-व्यस्त।
तितारा–संज्ञा पुं० सितार की तरह का एक बाजा जिसमें तीन तार लगे रहते हैं।
वि० जिसमें तीन तार हों।
तितिम्मा–संज्ञा पुं० १. ढकोसला। २. उपसंहार।
तितिक्ष–वि० सहनशील।
तितिक्षा–संज्ञा स्त्री० सहिष्णुता।
तितिक्षु–वि० क्षमाशील।
तितिम्मा–संज्ञा पुं० बचा हुआ भाग।
तिते॰†–वि० उतने।
तितेक॰†–वि० उतना।
तितो॰†–वि०, क्रि० वि० उतना।
तित्तिर–संज्ञा पुं० तीतर पक्षी।
तिथि–संज्ञा स्त्री० मिति। तारीख़।
तिथिपत्र–संज्ञा पुं० पंचांग।
तिदरी–संज्ञा स्त्री० वह कोठरी जिसमें तीन दरवाज़े या खिड़कियाँ हों।
तिधर॰–क्रि० वि० दे० "उधर"।
तिन–सर्व० "तिस" का बहु०।
संज्ञा पुं० तिनका।

तिनकना–क्रि० अ० चिढ़ना।
तिनका–संज्ञा पुं० तृण।
तिनगना–क्रि० अ० दे० "तिनकना"।
तिनगरी–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का पकवान।
तिनपहला–वि० जिसमें तीन पहल या पार्श्व हों।
तिनिश–संज्ञा पुं० सीसम की जाति का एक पेड़।
तिनूका*†–संज्ञा पुं० दे० "तिनका"।
तिन्हें†–सर्व० दे० "तिन"।
तिपल्ला–वि० जिसमें तीन पल्ले हों।
तिपाई–संज्ञा स्त्री० तीन पायों की बैठने या घड़ा आदि रखने की छोटी ऊँची चौकी।
तिपाड़–संज्ञा पुं० १. जो तीन पाट जोड़कर बना हो। २. जिसमें तीन पल्ले हों।
तिबारा–वि० तीसरी बार।
संज्ञा पुं० वह घर या कोठरी जिसमें तीन द्वार हों।
तिब्बत–संज्ञा पुं० एक देश जो हिमालय के उत्तर में है।
तिब्बती–वि० तिब्बत का।
संज्ञा स्त्री० तिब्बत की भाषा।
संज्ञा पुं० तिब्बत का रहनेवाला।
तिमंजिला–वि० [ स्त्री० तिमंजिली ] तीन खंडों का।
तिमि*–अव्य० उस प्रकार।
तिमिर–संज्ञा पुं० अंधकार।
तिमिरहर–संज्ञा पुं० सूर्य्य।
तिमिरारि–संज्ञा पुं० सूर्य्य।
तिमिरारी*–संज्ञा स्त्री० अँधेरा।
तिमिरावलि–संज्ञा स्त्री० अंधकार का समूह।

तिमुहानी–संज्ञा स्त्री० वह स्थान जहाँ तीन ओर जाने को तीन मार्ग हों।
तिय*–संज्ञा स्त्री० स्त्री।
तिया–संज्ञा पुं० तिक्की।
* संज्ञा स्त्री० दे० "तिय"।
तिरखूँटा–वि० तिरकोना।
तिरछई†–संज्ञा स्त्री० तिरछापन।
तिरछा–वि० जो ठीक सामने की ओर न जाकर इधर उधर हटकर गया हो।
तिरछाई†–संज्ञा स्त्री० तिरछापन।
तिरछाना–क्रि० अ० तिरछा होना।
तिरछापन–संज्ञा पुं० तिरछा होने का भाव।
तिरछौहाँ–वि० जो कुछ तिरछापन लिए हो।
तिरछौहें–क्रि० वि० तिरछेपन के साथ।
तिरना–क्रि० अ० १. उतराना। २. तैरना।
तिरप–संज्ञा नृत्य में एक प्रकार की गति।
तिरपट†–वि० १. तिरछा। २. मुश्किल।
तिरपाई–संज्ञा स्त्री० तीन पायों की ऊँची चौकी।
तिरपाल–संज्ञा पुं० फूस या सरकंडों के लंबे पूले जो छाजन में खपड़ों के नीचे दिए जाते हैं।
संज्ञा पुं० रोगन चढ़ा हुआ कनवास या टाट।
तिरबेनी–संज्ञा स्त्री० दे० "त्रिवेणी"।
तिरमिरा–संज्ञा पुं० चकाचौंध।
तिरमिराना–क्रि० अ० चौंधियाना।
तिरलोक†–संज्ञा पुं० दे० "त्रिलोक"।

भाव या मज़दूरी।
तौलाना–क्रि० स० तौलने का काम दूसरे से कराना।
तौलिया–संज्ञा स्त्री०, पुं० एक विशेष प्रकार का मोटा अँगोछा।
तौसना†–क्रि० अ० गरमी से बहुत व्याकुल होना।
क्रि० स० गरमी पहुँचाकर व्याकुल करना।
तौहीन–संज्ञा स्त्री० अपमान।
तौहीनी†०–संज्ञा स्त्री० दे० "तौहीन"।
त्यक्त–वि० [वि० त्यक्तम्] त्यागा हुआ।
त्यजन–संज्ञा पुं० [वि० त्यजनाय] त्याग।
त्याग–संज्ञा पुं० १. उत्सर्ग। २. किसी बात को छोड़ने की क्रिया।
त्यागना–क्रि० स० छोड़ना।
त्यागपत्र–संज्ञा पुं० इस्तीफ़ा।
त्यागी–वि० विरक्त।
त्याज्य–वि० त्यागने योग्य।
त्यार†–वि० दे० "तैयार"।
त्यूँ†–क्रि० वि० दे० "त्यों"।
त्यों–क्रि० वि० १. उस प्रकार। २. उसी समय।
त्योरुस†–संज्ञा पुं० पिछला तीसरा वर्ष।
त्योरी–संज्ञा स्त्री० दृष्टि।
त्योहार–संज्ञा पुं० पर्व-दिन।
त्योहारी–संज्ञा स्त्री० वह धन जो किसी त्योहार के उत्सव में छोटों लड़कों, आश्रितों या नौकरों आदि को दिया जाता है।
त्यौं–क्रि० वि० दे० "त्यों"।
त्यौर–संज्ञा पुं० दे० "त्यौरी"।
त्रपा–संज्ञा स्त्री० [वि० त्रपमान्] १. लज्जा। २. छिनाल स्त्री।
वि० लज्जित।
त्रय–वि० १. तीन। २. तीसरा
त्रयी–संज्ञा स्त्री० तीन वस्तुओं का समूह।
त्रयोदशी–संज्ञा स्त्री० किसी पक्ष की तेरहवीं तिथि।
त्रसन–संज्ञा पुं० भय।
त्रसना०†–क्रि० अ० डरना।
त्रसाना०†–क्रि० स० डराना।
त्रसित०–वि० १. भयभीत। २. पीड़ित।
त्रस्त–वि० १. भयभीत। २. पीड़ित।
त्राण–संज्ञा पुं० [वि० त्रातक] रक्षा।
त्राता, त्रातार–संज्ञा पुं० रक्षक।
त्रास–संज्ञा पुं० १. डर। २. कष्ट।
त्रासक–संज्ञा पुं० डरानेवाला।
त्रासना०†–क्रि० स० डराना।
त्रासित–वि० दे० "त्रस्त"।
त्राहि–अव्य० बचाओ।
त्रि–वि० तीन।
त्रिकंटक–वि० जिसमें तीन काँटे हों।
त्रिक–संज्ञा पुं० तीन का समूह।
त्रिकांड–वि० जिसमें तीन कांड हों।
त्रिकाल–संज्ञा पुं० तीनों समय।
त्रिकालज्ञ–संज्ञा पुं० सर्वज्ञ।
त्रिकालदर्शक–वि० दे० "त्रिकालज्ञ"।
त्रिकालदर्शी–संज्ञा पुं० तीनों कालों की बातों को जाननेवाला व्यक्ति।
त्रिकुटी–संज्ञा स्त्री० दोनों भौंहों के बीच के कुछ ऊपर का स्थान।
त्रिकूट–संज्ञा पुं० १. वह पर्वत जिसकी तीन चोटियाँ हों। २. वह पर्वत जिस पर लंका बसी हुई मानी जाती है।

तिरशूल‡–संज्ञा पुं० दे० "त्रिशूल"।
तिरस्कार–संज्ञा पुं० [ वि० तिरस्कृत ] अनादर।
तिरस्कृत–वि० जिसका तिरस्कार किया गया हो।
तिरहुत–संज्ञा पुं० मिथिला प्रदेश जिसके अंतर्गत आजकल मुज़फ्फ़रपुर और दरभंगा है।
तिराना–क्रि० स० १. तैराना। २. उबारना।
तिराहा–संज्ञा पुं० तिरमुहानी।
तिरिन‡०–संज्ञा पुं० दे० "तृण"।
तिरिया–संज्ञा स्त्री० स्त्री।
तिरीछा०†–वि० दे० "तिरछा"।
तिरोधान–संज्ञा पुं० अंतर्द्धान।
तिरोभाव–संज्ञा पुं० १. अंतर्द्धान। २. गोपन।
तिरोहित, तिरोभूत–वि० छिपा हुआ।
तिर्यंछा–वि० दे० "तिरछा"।
तिर्यक्–वि० तिरछा।
तिर्यक्ता–संज्ञा स्त्री० तिरछापन।
तिर्यग्गति–संज्ञा स्त्री० तिरछी या टेढ़ी चाल।
तिलंगा–संज्ञा पुं० एक प्रकार का कनकौवा।
तिलंगाना–संज्ञा पुं० तैलंग देश।
तिलंगी–वि० तिलंगाने का निवासी। संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की पतंग।
तिल–संज्ञा पुं० १. एक पौधा जिसकी खेती तेलवाले बीजों के लिये होती है। २. काले रंग का बहुत छोटा दाग जो शरीर पर होता है। ३. आँख की पुतली के बीचो बीच की गोल बिंदी।
तिलक–संज्ञा पुं० १. टीका। २. राज्याभिषेक। ३. श्रेष्ठ व्यक्ति।
तिलकुट–संज्ञा पुं० कूटे हुए तिल जो खाँड़ की चाशनी में पगे हों।
तिलचट्टा–संज्ञा पुं० एक प्रकार का झींगुर।
तिलछना०–क्रि० अ० विकल रहना।
तिलड़ा–वि० जिसमें तीन लड़ हों।
तिलड़ी–संज्ञा स्त्री० तीन लड़ों की माला जिसके बीच में जुगनी होती है।
तिलदानी–संज्ञा स्त्री० वह थैली जिसमें दरज़ी सूई, तागा आदि रखते हैं।
तिलपट्टी–संज्ञा स्त्री० खाँड़ में पगे हुए तिलों का जमाया हुआ कतरा।
तिलपपड़ी–संज्ञा स्त्री० दे० "तिलपट्टी"।
तिलपुष्प–संज्ञा पुं० १. तिल का फूल। २. बघनखी।
तिलभुग्गा–संज्ञा पुं० दे० "तिलकुट"।
तिलमिल–संज्ञा स्त्री० चकाचौंध।
तिलमिलाना–क्रि० अ० दे० "तिरमिराना"।
तिलवा–संज्ञा पुं० तिलों का लड्डू।
तिलस्म–संज्ञा पुं० १. जादू। २. चमत्कार।
तिलस्मी–वि० तिलस्म-संबंधी।
तिलहन–संज्ञा पुं० वे पौधे जिनके बीजों से तेल निकलता है।
तिलांजलि–संज्ञा स्त्री० मृतक-संस्कार की एक क्रिया जिसमें अँजुली में जल और तिल लेकर मृतक के नाम छोड़ते हैं।
तिलाक–संज्ञा पुं० पति-पत्नी के नाते का टूटना।

थू–अव्य० १. थूकने का शब्द। २. छिः।
थूक–संज्ञा पुं० खखार।
थूकना–क्रि० अ० मुँह से थूक निकालना या फेंकना।
क्रि० स० १. उगलना। २. बुरा कहना।
थूथन–संज्ञा पुं० लंबा निकला हुआ मुँह।
थून–संज्ञा स्त्री० थूनी।
थूनी–संज्ञा स्त्री० १. थम। २. वह खंभा जो किसी बोझ को रोकने के लिये नीचे से लगाया जाय।
थूरना†–क्रि० स० १. कूटना। २. मारना। ३. ठूँसना।
थूल☆–वि० १. मोटा। २. भद्दा।
थूला–वि० [ स्त्री० थूली ] मोटा।
थेई थेई–वि० थिरक-थिरककर नाचने की मुद्रा और ताल।
थैला–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० थैली ] कपड़े आदि को सीकर बनाया हुआ पात्र जिसमें कोई वस्तु भरकर बंद कर सकें।
थैली–संज्ञा स्त्री० छोटा थैला।
थोक–संज्ञा पुं० १. ढेर। २. समूह। ३. इकट्ठी वस्तु।
थोड़ा–वि० [ स्त्री० थोड़ी ] अल्प।
क्रि० वि० तनिक।
थोथरा–वि० दे० "थोथा"।
थोथा–वि० [ स्त्री० थोथी ] १. पोला। २. कुंठित। ३. निकम्मा।
थोपड़ी–संज्ञा स्त्री० चपत।
थोपना–क्रि० स० छोपना।
थोबड़ा–संज्ञा पुं० जानवरों का थूथन।
थोर, थोरा☆†–वि० दे० "थोड़ा"।
थोरिक☆†–वि० थोड़ा सा।

---

# द

द–संस्कृत या हिंदी वर्णमाला में अठारहवाँ व्यंजन जो त-वर्ग का तीसरा वर्ण है। दंतमूल में जिह्वा के अगले भाग के स्पर्श से इसका उच्चारण होता है।
दंग–वि० विस्मित।
संज्ञा पुं० घबराहट।
दंगई–वि० १. दंगा करनेवाला। २. प्रचंड।
दंगल–संज्ञा पुं० १. मल्लयुद्ध का स्थान। २. दल।
दंगा–संज्ञा पुं० झगड़ा।
दंड–संज्ञा पुं० १. डंडा। २. कसरत जो हाथ-पैर के पंजों के बल औंधे होकर की जाती है। ३. सज़ा। ४. लंबाई की एक माप जो चार हाथ की होती थी। ५. घड़ी।
दंडक–संज्ञा पुं० १. डंडा। २. शासक। ३. वह छंद जिसमें वर्णों की संख्या २६ से अधिक हो।
दंडकला–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का मात्रिक छंद।
दंडकारण्य–संज्ञा पुं० वह प्राचीन वन जो विंध्य पर्वत से लेकर गोदावरी के किनारे तक फैला था।
दंडदास–संज्ञा पुं० वह जो दंड का

तिलेगू–संज्ञा स्त्री० दे० "तेलगू"।
तिलोक–संज्ञा पुं० दे० "त्रिलोक"।
तिलोकपति–संज्ञा पुं० विष्णु।
तिलौरी–संज्ञा स्त्री० वह बरी जिसमें तिल भी मिला हो।
तिल्ली–संज्ञा स्त्री० पिलही।
संज्ञा स्त्री० तिल नाम का अन्न।
तिवाड़ी, तिवारी–संज्ञा पुं० दे० "त्रिपाठी"।
तिशना–संज्ञा पुं० ताना।
०संज्ञा स्त्री० दे० "तृष्णा"।
तिष्ठना०–क्रि० अ० ठहरना।
तिष्पन०–वि० दे० "तीक्ष्ण"।
तिस–सर्व० 'ता' का एक रूप जो उसे विभक्ति लगने के पूर्व प्राप्त होता है।
तिसना०–संज्ञा स्त्री० दे० "तृष्णा"।
तिसरायत–संज्ञा स्त्री० तीसरा या गैर होने का भाव।
तिसरैत–संज्ञा पुं० १. तटस्थ। २. तीसरे हिस्से का मालिक।
तिसाना०–क्रि० अ० प्यासा होना।
तिहराना–क्रि० स० दो बार करके एक बार फिर और करना।
तिहवार–संज्ञा पुं० दे० "त्योहार"।
तिहाई–संज्ञा स्त्री० तीसरा भाग या हिस्सा।
तिहारा, तिहारो०–सर्व० दे० "तुम्हारा"।
तिहि–सर्व० दे० "तेहि"।
तिहूँ–वि० तीनों।
तिहैया–संज्ञा पुं० तीसरा भाग।
तीक्ष्ण–वि० १. तेज़ नोक या धार वाला। २. तेज़। ३. उग्र।
तीक्ष्णता–संज्ञा स्त्री० तीव्रता।



तीक्ष्णधार–संज्ञा पुं० खड्ग।
वि० जिसकी धार बहुत तेज़ हो।
तीख०–वि० दे० "तीखा"।
तीखन०–वि० दे० "तीक्ष्ण"।
तीखा–वि० तीक्ष्ण।
तीखुर–संज्ञा पुं० हलदी की जाति का एक प्रकार का पौधा।
तीछन०–वि० दे० "तीक्ष्ण"।
तीज–संज्ञा स्त्री० पक्ष की तीसरी तिथि।
तीजा–वि० [ स्त्री० तीजी ] तीसरा।
तीत०–वि० दे० "तीता"।
तीतर–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध चंचल और तेज़ दौड़नेवाला पक्षी जो लड़ाने के लिये पाला जाता है।
तीता–वि० १. जिसका स्वाद तीखा और चरपरा हो। २. कड़वा।
तीन–वि० जो दो और एक हो।
तीमारदारी–संज्ञा स्त्री० रोगियों की सेवा-शुश्रूषा का काम।
तीय–संज्ञा स्त्री० स्त्री।
तीया०–संज्ञा स्त्री० दे० "तीय"।
संज्ञा पुं० दे० "तिक्की" या "तिड़ी"।
तीरंदाज़–संज्ञा पुं० तीर चलानेवाला।
तीरंदाज़ी–संज्ञा स्त्री० तीर चलाने की विद्या या क्रिया।
तीर–संज्ञा पुं० १. तट। २. पास।
संज्ञा पुं० बाण।
तीरथ–संज्ञा पुं० दे० "तीर्थ"।
तीरवर्ती–वि० १. तट या किनारे पर रहनेवाला। २. पड़ोसी।
तीरा०–संज्ञा पुं० दे० "तीर"।
तीर्थंकर–संज्ञा पुं० जैनियों के उपास्य देव जो सब देवताओं से भी श्रेष्ठ और सब प्रकार के दोषों से रहित और मुक्तिदाता माने जाते हैं।

रुपया न दे सकने के कारण दास हुआ हो।

**दंडधर**–संज्ञा पुं० १. यमराज। २. शासनकर्त्ता। ३. संन्यासी।

**दंडधार**–संज्ञा पुं० १. यमराज। २. राजा।

**दंडन**–संज्ञा पुं० [ वि० दंडनीय, दंडित, दंड्य ] शासन।

**दंडना**–क्रि० स० दंड देना।

**दंडनायक**–संज्ञा पुं० १. सेनापति। २. दंड-विधान करनेवाला राजा या हाकिम।

**दंडनीति**–संज्ञा स्त्री० दंड देकर अर्थात् पीड़ित करके शासन में रखने की राजाओं की नीति।

**दंडनीय**–वि० दंड देने योग्य।

**दंडपाणि**–संज्ञा पुं० १. यमराज। २. भैरव की एक मूर्त्ति।

**दंडप्रणाम**–संज्ञा पुं० दंडवत्।

**दंडवत्**–संज्ञा स्त्री० पृथ्वी पर लेटकर किया हुआ नमस्कार।

**दंडविधि**–संज्ञा स्त्री० अपराधों के दंड से संबंध रखनेवाला नियम या व्यवस्था।

**दंडायमान**–वि० डंडे की तरह सीधा खड़ा।

**दंडालय**–संज्ञा पुं० न्यायालय।

**दंडिका**–संज्ञा स्त्री० बीस अक्षरों की वर्णवृत्ति।

**दंडित**–वि० पुं० जिसे दंड मिला हो।

**दंडी**–संज्ञा पुं० १. दंड धारण करनेवाला व्यक्ति। २. यमराज। ३. राजा। ४. द्वारपाल। ५. वह संन्यासी जो दंड और कमंडलु धारण करे।

**दंड्य**–वि० दंड पाने योग्य।

**दंतकथा**–संज्ञा स्त्री० ऐसी बात जिसे बहुत दिनों से लोग एक दूसरे से सुनते चले आए हों और जिसका कोई पुष्ट प्रमाण न हो।

**दंतच्छद**–संज्ञा पुं० ओष्ठ।

**दंतधावन**–संज्ञा पुं० १. दातुन करने की क्रिया। २. दतौन।

**दँतिया**–संज्ञा स्त्री० छोटे छोटे दाँत।

**दंतोष्ठ्य**–वि० (वर्ण) जिसका उच्चारण दाँत और ओठ से हो।

**दंत्य**–वि० दंत-संबंधी।

**दंद**–संज्ञा स्त्री० किसी स्थान से निकलती हुई गरमी।

संज्ञा पुं० लड़ाई-झगड़ा।

**दंदाना**–संज्ञा पुं० [ वि० दंदानेदार ] दाँत के आकार की उभरी हुई वस्तुओं की पंक्ति।

**दंदी**–वि० झगड़ालू।

**दंपति, दंपती**–संज्ञा पुं० पति-पत्नी का जोड़ा।

**दंपा***–संज्ञा स्त्री० बिजली।

**दंभ**–संज्ञा पुं० [ वि० दंभी ] १. महत्त्व दिखाने या प्रयोजन सिद्ध करने के लिये झूठा आडंबर। २. झूठी ठसक।

**दंभी**–वि० १. पाखंडी। २. अभिमानी।

**दंभोलि**–संज्ञा पुं० वज्र।

**दँवरी**–संज्ञा स्त्री० अनाज के सूखे डंठलों में से दाने झाड़ने के लिये उसे बैलों से रौंदवाने का काम।

**दंश**–संज्ञा पुं० १. वह घाव जो दाँत काटने से हुआ हो। २. दाँत काटने की क्रिया।

**दंशक**–संज्ञा पुं० दाँत से काटनेवाला।

**दंशन**–संज्ञा पुं० [ वि० दंशित, दंशी ] दाँत से काटना।

तीर्थ-संज्ञा पुं० कोई पवित्र स्थान।
तीर्थपति-संज्ञा पुं० दे० "तीर्थराज"।
तीर्थयात्रा-संज्ञा स्त्री० पवित्र स्थानों में दर्शन, स्नानादि के लिये जाना।
तीर्थराज-संज्ञा पुं० प्रयाग।
तीर्थराजी-संज्ञा स्त्री० काशी।
तीर्थाटन-संज्ञा पुं० तीर्थयात्रा।
तीर्थिक-संज्ञा पुं० तीर्थ का ब्राह्मण, पंडा।
तीली-संज्ञा स्त्री० १. बड़ा तिनका। २. धातु आदि का पतला, पर कड़ा तार।
तीवर-संज्ञा पुं० १. समुद्र। २. व्याधा। ३. मछुआ।
तीव्र-वि० १. अतिशय। २. तीक्ष्ण।
तीव्रता-संज्ञा स्त्री० तीक्ष्णता।
तीस-वि० दस का तिगुना। बीस और दस।
तीसरा-वि० १. क्रम में तीन के स्थान पर पड़नेवाला। २. ग़ैर।
तीसी-संज्ञा स्त्री० दे० "अलसी"।
संज्ञा स्त्री० फल आदि गिनने का, तीस गाहियों अर्थात् एक सौ पचास का, एक मान।
संज्ञा पुं० दे० "तिहाई"।
तुंग-वि० १. उन्नत। २. उग्र। ३. प्रधान।
तुंगता-संज्ञा स्त्री० ऊँचाई।
तुंगनाथ-संज्ञा पुं० हिमालय पर एक शिवलिंग और तीर्थस्थान।
तुंगभद्रा-संज्ञा स्त्री० दक्षिण भारत की एक नदी।
तुंड-संज्ञा पुं० १. मुख। २. चोंच। ३. थूथन।
तुंद-संज्ञा पुं० पेट।
वि० तेज़।
तुंदिल-वि० तोंदवाला।
तुँदैला-वि० तोंद या बड़े पेटवाला।
तुँबड़ी-संज्ञा स्त्री० दे० "तूँबड़ी"।
तुंबुरु-संज्ञा पुं० १. धनिया। २. एक प्रकार के पौधे का बीज जो धनिया के आकार का होता है।
तुक-संज्ञा स्त्री० कड़ी।
तुकबंदी-संज्ञा स्त्री० १. केवल तुक जोड़ने या भद्दी कविता करने की क्रिया। २. भद्दी कविता जिसमें काव्य के गुण न हों।
तुकांत-संज्ञा पुं० पद्य के दो चरणों के अंतिम अक्षरों का मेल।
तुकार-संज्ञा स्त्री० 'तू' का प्रयोग जो अपमान-जनक समझा जाता है। अशिष्ट संबोधन।
तुकारना-क्रि० स० तू तू करके या अशिष्ट संबोधन करना।
तुक्कल-संज्ञा स्त्री० बड़ी पतंग।
तुख-संज्ञा पुं० भूसी।
तुख़्म-संज्ञा पुं० बीज।
तुच्छ-वि० १. हीन। २. नीच।
तुच्छता-संज्ञा स्त्री० १. हीनता। २. ओछापन।
तुच्छत्व-संज्ञा पुं० दे० "तुच्छता"।
तुच्छातितुच्छ-वि० छोटे से छोटा।
तुझ-सर्व० 'तू' शब्द का वह रूप जो उसे प्रथमा और षष्ठी के अतिरिक्त और विभक्तियाँ लगने के पहले प्राप्त होता है।
तुझे-सर्व० तुझको।
तुट०-वि० लेश मात्र।
तुट्टना०-क्रि० स० तुष्ट करना।

दंष्ट्र–संज्ञा पुं० दाँत।
दंस०–संज्ञा पुं० दे० "दंश"।
दइत–संज्ञा पुं० दे० "दैत्य"।
दई–संज्ञा पुं० १. ईश्वर। २. दैव-संयोग।
दईमारा–वि० [स्त्री० दईमारी] अभागा।
दकीका–संज्ञा पुं० १. कोई बारीक बात। २. युक्ति।
दक्खिन–संज्ञा पुं० [वि० दक्खिनी] वह दिशा जो सूर्य्य की ओर मुँह करके खड़े होने से दाहिने हाथ की ओर पड़ती है।
दक्खिनी–वि० दक्खिन का।
संज्ञा पुं० दक्षिण देश का निवासी।
दक्ष–वि० निपुण।
दक्षकन्या–संज्ञा स्त्री० सती, जो शिव की पत्नी थीं।
दक्षता–संज्ञा स्त्री० निपुणता।
दक्षिण–वि० दाहिना।
संज्ञा पुं० उत्तर के सामने की दिशा।
दक्षिणा–संज्ञा स्त्री० १. दक्षिण दिशा। २. वह दान जो किसी शुभ कार्य आदि के समय ब्राह्मणों को दिया जाय। ३. पुरस्कार।
दक्षिणायन–वि० भूमध्य रेखा से दक्षिण की ओर।
संज्ञा पुं० सूर्य्य की कर्क रेखा से दक्षिण मकर रेखा की ओर गति।
दक्षिणीय–वि० १. दक्षिण का। २. जो दक्षिणा का पात्र हो।
दखल–संज्ञा पुं० १. अधिकार। २. हस्तक्षेप। ३. पहुँच।
दखिन–संज्ञा पुं० दे० "दक्षिण"।
दखिनहा†–वि० दक्षिण का।
दखील–वि० जिसका दखल या कब्ज़ा हो।
दखीलकार–संज्ञा पुं० वह आसामी जिसने किसी ज़मींदार के खेत या ज़मीन पर कम से कम बारह वर्ष तक अपना दखल रखा हो।
दगड़–संज्ञा पुं० लड़ाई में बजाया जानेवाला बड़ा ढोल।
दगदगा–संज्ञा पुं० १. डर। २. संदेह।
दगदगाना–क्रि० अ० दमदमाना।
क्रि० स० चमकाना।
दगदगी–संज्ञा स्त्री० दे० "दगदगा"।
दगधना०–क्रि० अ० जलना।
क्रि० स० जलाना।
दगना–क्रि० अ० १. छूटना। २. जलना।
क्रि० स० दे० "दागना"।
दगवाना–क्रि० स० दागने का काम दूसरे से कराना।
दगहा–वि० १. जिसमें दाग़ हो। २. दाह-कर्म करनेवाला। ३. जो दागा हुआ हो।
दग़ा–संज्ञा स्त्री० छल-कपट।
दग़ादार–वि० दे० "दग़ाबाज़"।
दग़ाबाज़–वि० धोखा देनेवाला।
दग़ाबाज़ी–संज्ञा स्त्री० छल।
दग़ैल–वि० दाग़दार।
संज्ञा पुं० दग़ाबाज़।
दग्ध–वि० १. जला हुआ। २. दुःखित।
दचकना–क्रि० अ० [संज्ञा दचका] १. ठोकर या धक्का खाना। २. दब जाना।
क्रि० स० १. ठोकर या धक्का लगाना। २. दबाना।
दचना–क्रि० अ० गिरना।

क्रि॰ अ॰ तुष्ट होना।
**तुड़वाना**–क्रि॰ स॰ दे॰ "तुड़ाना"।
**तुड़ाई**–संज्ञा स्त्री॰ १. तुड़ाने की क्रिया या भाव। २. तोड़ने की क्रिया, भाव या मज़दूरी।
**तुड़ाना**–क्रि॰ स॰ १. तुड़वाना। २. भुनाना।
**तुतराना***†–क्रि॰ अ॰ दे॰ "तुतलाना"।
**तुतलाना**–क्रि॰ अ॰ रुक रुककर टूटे-फूटे शब्द बोलना।
**तुन**–संज्ञा पुं॰ एक बहुत बड़ा पेड़ जिसके फूलों से एक प्रकार का पीला बसंती रंग निकलता है।
**तुनीर**–संज्ञा पुं॰ दे॰ "तूणीर"।
**तुमना**–क्रि॰ अ॰ चकित रह जाना।
**तुम**–सर्व॰ 'तू' शब्द का बहुवचन रूप।
**तुमड़ी**–संज्ञा स्त्री॰ १. छोटा तूँबा। २. सूखे कद्दू का बना हुआ एक बाजा।
**तुमरा**–सर्व॰ दे॰ "तुम्हारा"।
**तुमल***–संज्ञा पुं॰, वि॰ दे॰ "तुमुल"।
**तुमुर***–संज्ञा पुं॰ दे॰ "तुमुल"।
**तुमुल**–संज्ञा पुं॰ लड़ाई की हलचल।
**तुम्ह**†–सर्व॰ दे॰ "तुम"।
**तुम्हारा**–सर्व॰ 'तुम' का संबंध-कारक का रूप।
**तुम्है**–सर्व॰ तुमको।
**तुरंग**–संज्ञा पुं॰ घोड़ा।
**तुरंगक**–संज्ञा पुं॰ बड़ी तोरई।
**तुरंगम**–संज्ञा पुं॰ १. घोड़ा। २. चित्त।
**तुरंत**–क्रि॰ वि॰ जल्दी से।
**तुरई**–संज्ञा स्त्री॰ एक बेल जिसके लंबे फलों की तरकारी बनाई जाती है।
**तुरक**–संज्ञा पुं॰ दे॰ "तुर्क"।
**तुरकटा**–संज्ञा पुं॰ मुसलमान।
**तुरकाना**–संज्ञा पुं॰ [स्त्री॰ तुरकानी] १. तुर्कों का सा। २. तुर्कों का देश या बस्ती।
**तुरकिन**–संज्ञा स्त्री॰ १. तुर्क जाति की स्त्री। †२. मुसलमान की स्त्री।
**तुरकी**–वि॰ तुर्क देश का।
संज्ञा स्त्री॰ तुर्किस्तान की भाषा।
**तुरग**–संज्ञा पुं॰ [स्त्री॰ तुरगी] घोड़ा।
**तुरत**–अव्य॰ शीघ्र।
**तुरपन**–संज्ञा स्त्री॰ एक प्रकार की सिलाई।
**तुरपना**–क्रि॰ स॰ तुरपन की सिलाई करना।
**तुरय***–संज्ञा पुं॰ घोड़ा।
**तुरही**–संज्ञा स्त्री॰ फूँककर बजाने का एक बाजा जो मुँह की ओर पतला और पीछे की ओर चौड़ा होता है।
**तुरा***–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "त्वरा"।
संज्ञा पुं॰ घोड़ा।
**तुराई**†*–संज्ञा स्त्री॰ गद्दा।
**तुराना***–क्रि॰ अ॰ घबराना।
क्रि॰ स॰ दे॰ "तुड़ाना"।
**तुरावती**–वि॰ स्त्री॰ वेगवाली।
**तुरुष्क**–संज्ञा पुं॰ तुर्क जाति। तुर्किस्तान का रहनेवाला मनुष्य।
**तुरुही**–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "तुरही"।
**तुर्क**–संज्ञा पुं॰ तुर्किस्तान का निवासी।
**तुर्की**–वि॰ तुर्किस्तान का।
संज्ञा स्त्री॰ तुर्किस्तान की भाषा।
**तुर्रा**–संज्ञा पुं॰ १. घुँघराले बालों की लट जो माथे पर हो। २. कलगी। ३. चोटी।
वि॰ अनोखा।

दच्छ–संज्ञा पुं० दे० "दच्छ"।
दच्छकुमारी०–संज्ञा स्त्री० दक्ष प्रजापति की कन्या, सती।
दच्छना–संज्ञा स्त्री० दे० "दक्षिणा"।
दच्छसुता–संज्ञा स्त्री० दक्ष की कन्या, सती।
दच्छिन–वि० दे० "दक्षिण"।
दढ़ियल–वि० दाढ़ीवाला।
दँतवन–संज्ञा स्त्री० दे० "दतुअन"।
दतिया–संज्ञा स्त्री० छोटा दाँत।
दतुअन, दतुवन–संज्ञा स्त्री० १. दातुन। २. दाँत साफ़ करने और मुँह धोने की क्रिया।
दतौन–संज्ञा स्त्री० दे० "दतुवन"।
दत्त–संज्ञा पुं० दत्तक।
वि० दिया हुआ।
दत्तक–संज्ञा पुं० गोद लिया हुआ लड़का।
दत्तचित्त–वि० जिसने किसी काम में खूब जी लगाया हो।
दत्तात्मा–संज्ञा पुं० वह जो स्वयं किसी के पास जाकर उसका दत्तक पुत्र बने।
दत्तोपनिषद्–संज्ञा पुं० एक उपनिषद्।
ददा–संज्ञा पुं० दे० "दादा"।
ददिया ससुर–संज्ञा पुं० [ स्त्री० ददिया सास ] पत्नी या पति का दादा।
ददिहाल–संज्ञा पुं० १. दादा का कुल। २. दादा का घर।
ददोरा–संज्ञा पुं० चकत्ता।
दद्रु–संज्ञा पुं० दाद रोग।
दधि–संज्ञा पुं० दही।
० संज्ञा पुं० समुद्र।
दधिजात–संज्ञा पुं० मक्खन।
संज्ञा पुं० चंद्रमा।
दधिसुत–संज्ञा पुं० १. कमल। २. मोती। ३. चंद्रमा। ४. जालंधर दैत्य। ५. विष।
संज्ञा पुं० मक्खन।
दधिसुता–संज्ञा स्त्री० सीप।
दधीचि–संज्ञा पुं० एक वैदिक ऋषि जो यास्क के मत से अथर्व के पुत्र थे और इसी लिये दधीचि कहलाते थे। एक बार वृत्रासुर के उपद्रव करने पर इंद्र ने अस्त्र बनाने के लिये दधीचि से उनकी हड्डियाँ माँगीं। दधीचि ने इसके लिये अपने प्राण त्याग दिए। तभी से ये बड़े भारी दानी प्रसिद्ध हैं।
दनदनाना–क्रि० अ० दनदन शब्द करना।
दनादन–क्रि० वि० दनदन शब्द के साथ।
दनु–संज्ञा स्त्री० दक्ष की एक कन्या जो कश्यप को ब्याही थी।
दनुज–संज्ञा पुं० असुर।
दनुजदलनी–संज्ञा स्त्री० दुर्गा।
दनुजराय–संज्ञा पुं० दानवों का राजा हिरण्यकशिपु।
दनुजेंद्र–संज्ञा पुं० रावण।
दन्न–संज्ञा पुं० "दन्न" शब्द जो तोप आदि के छूटने से होता है।
दपटना–क्रि० अ० [संज्ञा दपट] डाँटना।
दपु–संज्ञा पुं० दर्प।
दपेट–संज्ञा स्त्री० दे० "दपट"।
दफ़तर–संज्ञा पुं० दे० "दफ़्तर"।
दफ़्ती–संज्ञा स्त्री० गत्ता।
दफ़न–संज्ञा पुं० किसी चीज़ को, विशेषतः मुरदे को, ज़मीन में गाड़ने की क्रिया।

तुलः॰–वि॰ दे॰ "तुल्य"।
तुलना–क्रि॰ अ॰ १. तौला जाना। २. तौल या मान में बराबर उतरना। ३. सधना। ४. उद्यत होना।
संज्ञा स्त्री॰ १. मिलान। २. उपमा।
तुलवाई–संज्ञा स्त्री॰ तौलने की मज़दूरी।
तुलवाना–क्रि॰ स॰ [ संज्ञा तुलवाई ] तौल कराना।
तुलसी–संज्ञा स्त्री॰ एक छोटा झाड़ या पौधा जिसकी पत्तियों से एक प्रकार की तीक्ष्ण गंध निकलती है।
तुलसीदल–संज्ञा पुं॰ तुलसी के पौधे का पत्ता जिसे अत्यंत पवित्र मानते हैं।
तुलसीदास–संज्ञा पुं॰ उत्तरीय भारत के सर्वप्रधान भक्त कवि।
तुलसीपत्र–संज्ञा पुं॰ तुलसी की पत्ती।
तुला–संज्ञा स्त्री॰ १. सादृश्य। २. तराज़ू।
तुलाई–संज्ञा स्त्री॰ दुलाई।
संज्ञा स्त्री॰ १. तौलने का काम या भाव। २. तौलने की मज़दूरी।
तलाधार–संज्ञा पुं॰ १. तुला राशि। २. बनियाँ।
तलाना॰–क्रि॰ अ॰ पूरा उतरना।
तुलायंत्र–संज्ञा पुं॰ तराज़ू।
तुल्य–वि॰ समान।
तुल्यता–संज्ञा स्त्री॰ १. बराबरी। २. सादृश्य।
तुवर–संज्ञा पुं॰ १. कसैला रस। २. अरहर।
तुष–संज्ञा पुं॰ भूसी।
तुषानल–संज्ञा पुं॰ १. भूसी या घास-फूस की आग। २. ऐसी आग में भस्म होने की क्रिया जो प्रायश्चित्त के लिये की जाती है।
तुषार–संज्ञा पुं॰ १. पाला। २. हिम।
वि॰ छूने में बरफ़ की तरह ठंढा।
तुष्ट–वि॰ १. तृप्त। २. राज़ी।
तुष्टता–संज्ञा स्त्री॰ संतोष।
तुष्टना॰–क्रि॰ अ॰ प्रसन्न होना।
तुष्टि–संज्ञा स्त्री॰ संतोष।
तुसी–संज्ञा स्त्री॰ भूसी।
तुहारा–सर्व॰ दे॰ "तुम्हारा"।
तुहिं–सर्व॰ तुझको।
तुहिन–संज्ञा पुं॰ १. पाला। २. हिम।
तूँ–सर्व॰ दे॰ "तू"।
तूँबा–संज्ञा पुं॰ १. कडुवा गोल कद्दू। २. कद्दू को खोखला करके बनाया हुआ बरतन जिसे प्रायः साधु अपने साथ रखते हैं।
तूँबी–संज्ञा स्त्री॰ १. कडुवा गोल कद्दू। २. कद्दू को खोखला करके बनाया हुआ बरतन।
तू–सर्व॰ मध्यम पुरुष एकवचन सर्वनाम। जैसे, तू यहाँ से चला जा। यह शब्द अशिष्ट समझा जाता है।
तूण–संज्ञा पुं॰ तीर रखने का चोंगा।
तूणीर–संज्ञा पुं॰ तूण।
तूत–संज्ञा पुं॰ शहतूत।
तूती–संज्ञा स्त्री॰ १. छोटी जाति का तोता। २. एक छोटी चिड़िया जो बहुत सुंदर बोलती है। ३. मुँह से बजाने का एक छोटा बाजा।
तूदा–संज्ञा पुं॰ ढेर।
तून–संज्ञा पुं॰ १. तुन का पेड़। २. तून नाम का लाल कपड़ा।
॰ संज्ञा पुं॰ दे॰ "तूण"।
तूनीर–संज्ञा पुं॰ दे॰ "तूणीर"।
तूफ़ान–संज्ञा पुं॰ १. डुबानेवाली बाढ़। २. आँधी।
तूफ़ानी–वि॰ उपद्रवी।

दफनाना–क्रि० स० गाड़ना।

दफा–संज्ञा स्त्री० १. बार। २. किसी कानूनी किताब का वह एक अंश जिसमें किसी एक अपराध के संबंध में व्यवस्था हो।
वि० दूर किया हुआ।

दफीना–संज्ञा पुं० गड़ा हुआ धन।

दफ़्तर–संज्ञा पुं० आफ़िस।

दफ़्तरी–संज्ञा पुं० जिल्दसाज़।

दबंग–वि० प्रभावशाली।

दबक–संज्ञा स्त्री० सिकुड़न।

दबकना–क्रि० अ० १. भय के कारण छिपना। २. लुकना।
क्रि० स० धातु को हथौड़ी से पीटकर बढ़ाना।

दबका–संज्ञा पुं० कामदानी का सुनहला तार।

दबकाना–क्रि० स० छिपाना।

दबकैया–संज्ञा पुं० दे० "दबकगर"।

दबगर–संज्ञा पुं० १. ढाल बनानेवाला। २. चमड़े के कुप्पे बनानेवाला।

दबदबा–संज्ञा पुं० रोब-दाब।

दबना–क्रि० अ० १. बोझ के नीचे पड़ना। २. पीछे हटना। ३. संकोच करना।

दबवाना–क्रि० स० दबाने का काम दूसरे से कराना।

दबाना–क्रि० स० [संज्ञा दाब, दबाव] १. किसी पदार्थ पर किसी ओर से बहुत ज़ोर पहुँचाना। २. ज़ोर डालकर विवश करना। ३. किसी दूसरे की चीज़ पर अनुचित अधिकार करना।

दबाव–संज्ञा पुं० १. चाँप। २. रोब।

दबैल–वि० १. जिस पर किसी का प्रभाव या दबाव हो। २. जो बहुत दबता या डरता हो।

दबोचना–क्रि० स० १. धर दबाना। २. छिपाना।

दबोरना†–क्रि० स० दबाना।

दम–संज्ञा पुं० १. साँस। २. नशे आदि के लिये साँस के साथ धूआँ खींचने की क्रिया। ३. साँस खींचकर ज़ोर से बाहर फेंकने या फूँकने की क्रिया। ४. उतना समय जितना एक बार साँस लेने में लगता है। ५. प्राण।

दमक–संज्ञा स्त्री० चमक।

दमकना–क्रि० अ० चमकना।

दमकल–संज्ञा स्त्री० १. वह यंत्र जिसकी सहायता से मकानों में लगी हुई आग बुझाई जाती है। २. वह यंत्र जिसकी सहायता से कूएँ से पानी निकालते हैं।

दमकला–संज्ञा पुं० वह बड़ा पात्र जिसमें लगी हुई पिचकारी के द्वारा महफ़िलों में गुलाब-जल अथवा रंग आदि छिड़का जाता है।

दमखम–संज्ञा पुं० दृढ़ता।

दम-चूल्हा–संज्ञा पुं० एक प्रकार का लोहे का गोल चूल्हा।

दमड़ी–संज्ञा स्त्री० पैसे का आठवाँ भाग।

दमदमा–संज्ञा पुं० मोरचा।

दमदार–वि० १. जिसमें जीवनी-शक्ति यथेष्ट हो। २. दृढ़।

दमन–संज्ञा पुं० १. दबाने या रोकने की क्रिया। २. दंड।
संज्ञा स्त्री० दे० "दमयंती"।

दमनशील–वि० दमन करनेवाला।

तूमड़ी–संज्ञा स्त्री० १. तूँबी। २. तूँबी का बना हुआ एक प्रकार का बाजा जिसे सँपेरे बजाया करते हैं।
तूम तड़ाक–संज्ञा स्त्री० १. तड़क-भड़क। २. ठसक।
तूमार–संज्ञा पुं० बात का बतंगड़।
तूर–संज्ञा पुं० १. नगाड़ा। २. तुरही।
तूरना–क्रि० स० दे० "तोड़ना"।
०† संज्ञा पुं० तुरही।
तूर्ण–क्रि० वि० शीघ्र।
तूल–संज्ञा पुं० आकाश।
○ वि० तुल्य।
तूलना–क्रि० स० पहिए की धुरी में तेल या चिकना देना।
तूला–संज्ञा स्त्री० कपास।
तूलिका–संज्ञा स्त्री० तसवीर बनाने-वालों की कलम या कूँची।
तूष्णी–वि० मौन।
संज्ञा स्त्री० मौन।
तूस–संज्ञा पुं० भूसी।
तृखा–संज्ञा स्त्री० दे० "तृषा"।
तृणमय–वि० घास का बना हुआ।
तृणशय्या–संज्ञा स्त्री० चटाई।
तृणावर्त्त–संज्ञा पुं० बवंडर।
तृतीय–वि० तीसरा।
तृतीयांश–संज्ञा पुं० तीसरा भाग।
तृतीया–संज्ञा स्त्री० १. प्रत्येक पक्ष का तीसरा दिन। २. व्याकरण में करण कारक।
तृन०–संज्ञा पुं० दे० "तृण"।
तृपित†०–वि० दे० "तृप्त"।
तृप्त–वि० १. जिसकी इच्छा पूरी हो गई हो। २. प्रसन्न।
तृप्ति–संज्ञा स्त्री० १. संतोष। २. प्रसन्नता।
तृषा–संज्ञा स्त्री० १. प्यास। २. इच्छा। ३. लोभ।
तृषावंत–वि० प्यासा।
तृषित–वि० १. प्यासा। २. अभिलाषी।
तृष्णा–संज्ञा स्त्री० १. लालच। २. प्यास।
तें०†–प्रत्य० से।
तेंदुआ–संज्ञा पुं० बिल्ली या चीते की जाति का एक बड़ा हिंसक पशु।
तेंदू–संज्ञा पुं० १. मझोले आकार का एक वृक्ष। इसकी लकड़ी आबनूस के नाम से बिकती है। २. इस पेड़ का फल जो खाया जाता है।
ते–अव्य० दे० "तें"।
†सर्व० वे।
तेखना†०†–क्रि० अ० बिगड़ना।
तेग़–संज्ञा स्त्री० तलवार।
तेगा–संज्ञा पुं० खड्ग।
तेज–संज्ञा पुं० १. दीप्ति। २. प्रचंडता।
तेज़–वि० १. तीक्ष्ण धार का। २. फुरतीला। ३. तीक्ष्ण।
तेजपत्ता–संज्ञा पुं० दारचीनी की जाति का एक पेड़। इसकी पत्तियाँ सुगंधित होने के कारण दाल, तरकारी आदि में मसाले की तरह डाली जाती हैं।
तेजपत्र–संज्ञा पुं० दे० "तेजपत्ता"।
तेजपात–संज्ञा पुं० दे० "तेजपत्ता"।
तेजवंत–वि० दे० "तेजवान्"।
तेजवान्–वि० तेजस्वी।
तेजस्–संज्ञा पुं० दे० "तेज"।
तेजसी०–वि० तेज-युक्त।

दमनीय–वि० जिसका दमन किया जा सके।
दमबाज़–वि० दम देनेवाला।
दमयंती–संज्ञा स्त्री० राजा नल की स्त्री जो विदर्भ देश के राजा भीमसेन की कन्या थी।
दमा–संज्ञा पुं० साँस।
दमाद–संज्ञा पुं० कन्या का पति। जवाई।
दमामा–संज्ञा पुं० नगाड़ा।
दमारि०†–संज्ञा पुं० जंगल की आग।
दमावति–संज्ञा स्त्री० दे० "दमयंती"।
दया–संज्ञा स्त्री० करुणा। रहम।
दयादृष्टि–संज्ञा स्त्री० मेहरबानी की नज़र।
दयानत–संज्ञा स्त्री० ईमान।
दयानतदार–वि० ईमानदार।
दयाना०–क्रि० अ० दयालु होना।
दयानिधान–संज्ञा पुं० बहुत दयालु।
दयानिधि–संज्ञा पुं० बहुत दयालु पुरुष।
दयापात्र–संज्ञा पुं० वह जो दया के योग्य हो।
दयामय–संज्ञा पुं० १. दया से पूर्ण। २. ईश्वर।
दयार–संज्ञा पुं० प्रदेश।
दयार्द्र–वि० दयालु।
दयाल–वि० दे० "दयालु"।
दयालु–वि० बहुत दया करनेवाला।
दयालुता–संज्ञा स्त्री० दयालु होने का भाव।
दयावंत–वि० दे० "दयालु"।
दयावना०–वि० पुं० [स्त्री० दयावनी] दया के योग्य।
दयावान्–वि० [स्त्री० दयावती] दयालु।
दयाशील–वि० दयालु।
दयासागर–संज्ञा पुं० जिसके चित्त में बहुत दया हो।
दर–संज्ञा स्त्री० भाव।
दरकना–क्रि० अ० चिरना।
दरका–संज्ञा पुं० १. दरार। २. वह चोट जिससे कोई वस्तु दरक या फट जाय।
दरकाना–क्रि० स० फाड़ना। क्रि० अ० फटना।
दरकार–वि० आवश्यक।
दर-किनार–क्रि० वि० एक ओर।
दरकूच–क्रि० वि० बराबर यात्रा करता हुआ।
दरखत०†–संज्ञा पुं० दे० "दरख़्त"।
दरख़ास्त–संज्ञा स्त्री० १. किसी बात के लिये प्रार्थना। २. प्रार्थनापत्र।
दरख़्त–संज्ञा पुं० पेड़।
दरगाह–संज्ञा स्त्री० १. चौखट। २. मकबरा।
दरज–संज्ञा स्त्री० दराज़।
दरजन–संज्ञा पुं० दे० "दर्जन"।
दरजा–संज्ञा पुं० दे० "दर्जा"।
दरज़ी–संज्ञा पुं० दे० "दर्ज़ी"।
दरण–संज्ञा पुं० १. दलने या पीसने की क्रिया। २. ध्वंस।
दरद–संज्ञा पुं० १. पीड़ा। २. दया।
दर दर–क्रि० वि० स्थान स्थान पर।
दरदरा–वि० [स्त्री० दरदरी] जिसके कण स्थूल हों।
दरदराना–क्रि० स० थोड़ा पीसना।
दरदवंत, दरदवंद–वि० कृपालु।
दरद्द–संज्ञा पुं० दे० "दरद" या "दर्द"।
दरना†–क्रि० स० दरदरा दलना।
दरप०†–संज्ञा पुं० दे० "दर्प"।
दरपन०–संज्ञा पुं० दे० "दर्पण"।
दरपना०–क्रि० अ० ताव में आना।

तेजस्विता–संज्ञा स्त्री॰ तेजस्वी होने का भाव।

तेजस्वी–वि॰ १. कांतिमान्। २. प्रतापी।

तेज़ाब–संज्ञा पुं॰ [वि॰ तेज़ाबी] औषध के काम के लिये किसी क्षार पदार्थ का तरल या रवे के रूप में तैयार किया हुआ अम्ल-सार जो द्रावक होता है।

तेज़ी–संज्ञा स्त्री॰ १. तेज़ होने का भाव। २. तीव्रता। ३. महँगी।

तेतना†–वि॰ दे॰ "तितना"।

तेता†–वि॰ पुं॰ [स्त्री॰ तेती] उतना।

तेतिक*†–वि॰ उतना।

तेतो*†–वि॰ दे॰ "तेता"।

तेरस–संज्ञा स्त्री॰ किसी पक्ष की तेरहवीं तिथि।

तेरहीं–संज्ञा स्त्री॰ किसी के मरने के दिन से तेरहवीं तिथि, जिसमें पिंड-दान और ब्राह्मण-भोजन करके दाह करनेवाला और मृतक के घर के लोग शुद्ध होते हैं।

तेरा–सर्व॰ [स्त्री॰ तेरी] तू का संबंध-कारक रूप।

तेरुस*†–संज्ञा पुं॰ दे॰ "त्यौरुस"। संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "तेरस"।

तेरे†–अव्य॰ से।

तेरो*–सर्व॰ दे॰ "तेरा"।

तेल–संज्ञा पुं॰ वह चिकना तरल पदार्थ जो बीजों या वनस्पतियों आदि से निकाला जाता है अथवा आप से आप निकलता है।

तेलगू–संज्ञा पुं॰ तैलंग देश की भाषा।

तेलहन–संज्ञा पुं॰ वे बीज जिनसे तेल निकलता है।

तेलहा†–वि॰ पुं॰ तेल-युक्त।

तेलिन–संज्ञा स्त्री॰ तेली जाति की स्त्री।

तेलिया–वि॰ १. तेल की तरह चिकना और चमकीला। २. तेल के से रंगवाला।
संज्ञा पुं॰ काला, चिकना और चमकीला रंग।

तेलिया कंद–संज्ञा पुं॰ एक प्रकार का कंद। यह जहाँ होता है, वहाँ भूमि तेल से सींची हुई जान पड़ती है।

तेली–संज्ञा पुं॰ [स्त्री॰ तेलिन] हिंदुओं की एक जाति जिसकी गणना शूद्रों में होती है। इस जाति के लोग सरसों आदि पेरकर तेल निकालने का व्यवसाय करते हैं।

तेवर–संज्ञा पुं॰ १. कुपित दृष्टि। २. भौंह।

तेवाना*†–क्रि॰ अ॰ सोचना।

तेह*†–संज्ञा पुं॰ १. क्रोध। २. अहंकार। ३. तेज़ी।

तेहरा–वि॰ पुं॰ तीन परत किया हुआ।

तेहराना–क्रि॰ स॰ किसी काम को बिलकुल ठीक करने के लिये तीसरी बार करना।

तेहवार–संज्ञा पुं॰ दे॰ "त्योहार"।

तेहा–संज्ञा पुं॰ १. क्रोध। २. अहंकार।

तेहि*†–सर्व॰ उसको।

तेही–संज्ञा पुं॰ १. गुस्सा करनेवाला। २. अभिमानी।

तैं†*–क्रि॰ वि॰ से। वि॰ दे॰ "तें"। सर्व॰ तू।

तै†–क्रि॰ वि॰ उतना।
संज्ञा पुं॰ १. निबटेरा। २. पूर्ति।
वि॰ १. जिसका निबटेरा या फ़ैसला हो चुका हो। २. जो पूरा हो चुका हो।

दरपनी–संज्ञा स्त्री० मुँह देखने का छोटा शीशा।
दर-पेश–क्रि० वि० आगे।
दरब–संज्ञा पुं० धन।
दरबा–संज्ञा पुं० कबूतरों, मुरगियों आदि के रहने के लिये काठ का खानेदार संदूक।
दरबान–संज्ञा पुं० द्वारपाल।
दरबार–संज्ञा पुं० [ वि० दरबारी ] वह स्थान जहाँ राजा या सरदार मुसाहबों के साथ बैठते हैं।
दरबारी–संज्ञा पुं० दरबार में बैठनेवाला आदमी।
वि० दरबार का।
दरभ–संज्ञा पुं० दे० "दर्भ"।
संज्ञा पुं० बंदर।
दरमाहा–संज्ञा पुं० मासिक वेतन।
दरमियान–संज्ञा पुं० मध्य।
क्रि० वि० बीच में।
दरमियानी–वि० बीच का।
संज्ञा पुं० दो आदमियों के बीच के झगड़े का निबटेरा करनेवाला मनुष्य।
दरवाज़ा–संज्ञा पुं० द्वार।
दरवी–संज्ञा स्त्री० १. साँप का फन। २. करछुल।
दरवेश–संज्ञा पुं० फ़कीर।
दरशन–संज्ञा पुं० दे० "दर्शन"।
दरशाना–क्रि० अ०, स० दे० "दरसाना"।
दरस–संज्ञा पुं० १. दर्शन। २. भेंट।
दरसन–संज्ञा पुं० दे० "दर्शन"।
दरसना०–क्रि० अ० दिखाई पड़ना।
क्रि० स० देखना।
दरशनी–संज्ञा स्त्री० दर्शन।
दरशनी हुंडी–संज्ञा स्त्री० वह हुंडी जिसके भुगतान की मिति को दस दिन या उससे कम बाक़ी हो।
दरसाना–क्रि० स० १. दिखलाना। २. प्रकट करना।
०† क्रि० अ० दिखाई पड़ना।
दरसावना–क्रि० स० दे० "दरसाना"।
दराज़–वि० बड़ा भारी।
क्रि० वि० बहुत।
संज्ञा स्त्री० दरार।
संज्ञा स्त्री० मेज़ में लगा हुआ संदूकनुमा खाना।
दरार–संज्ञा स्त्री० वह खाली जगह जो किसी चीज़ के फटने पर पड़ जाती है।
दरारना–क्रि० अ० फटना।
दरारा–संज्ञा पुं० धक्का।
दरिद्र–वि० [ स्त्री० दरिद्रा ] निर्धन।
दरिद्रता–संज्ञा स्त्री० कंगाली।
दरिद्री–वि० दे० "दरिद्र"।
दरिया–संज्ञा पुं० नदी।
दरियाई–वि० नदी-संबंधी।
दरियाई घोड़ा–संज्ञा पुं० गैंड़े की तरह का एक जानवर जो अफ़्रिका में नदियों के किनारे रहता है।
दरियाई नारियल–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बड़ा नारियल जिसके खोपड़े का पात्र बनता है जिसे सैन्यासी या फ़क़ीर अपने पास रखते हैं।
दरियादासी–संज्ञा पुं० निर्गुण उपासक साधुओं का एक संप्रदाय जिसे दरिया साहब नामक एक व्यक्ति ने चलाया था।
दरियादिल–वि० [ स्त्री० दरियादिली ] उदार।
दरियाफ़्त–वि० मालूम।

तैजस–संज्ञा पुं० १. कोई चमकीला पदार्थ। २. पराक्रमी। वि० तेज से उत्पन्न।
तैनात–वि० [ संज्ञा तैनाती ] नियत।
तैयार–वि० १. ठीक। २. उद्यत। तत्पर। ३. प्रस्तुत। ४. हृष्ट-पुष्ट।
तैयारी–संज्ञा स्त्री० १. दुरुस्ती। २. तत्परता। ३. शरीर की पुष्टता।
तैरना–क्रि० अ० १. उतराना। २. पैरना।
तैराई–संज्ञा स्त्री० तैरने की क्रिया या भाव।
तैराक–वि० जो अच्छी तरह तैरना जानता हो।
तैराना–क्रि० स० दूसरे को तैरने में प्रवृत्त करना।
तैलंग–संज्ञा पुं० दक्षिण भारत का एक प्राचीन देश। इस देश की भाषा तेलगू कहलाती है।
तैलंगी–संज्ञा पुं० तैलंग देशवासी। संज्ञा स्त्री० तैलंग देश की भाषा।
तैल–संज्ञा पुं० चिकना।
तैलत्व–संज्ञा पुं० तेल का भाव या गुण।
तैलाक्त–वि० जिसमें तेल लगा हो।
तैश–संज्ञा पुं० आवेश।
तैसा–वि० उस प्रकार का।
तैसे–क्रि० वि० दे० "वैसे"।
तोंं†–क्रि० वि० दे० "त्यों"।
तोंद–संज्ञा स्त्री० पेट का फुलाव।
तोंदल–वि० तोंदवाला।
तो–सर्व० तेरा। अव्य० उस दशा में। अव्य० एक अव्यय जिसका व्यवहार किसी शब्द पर ज़ोर देने के लिये अथवा कभी कभी यों ही किया जाता है। ‡† सर्व० तुझ।
तोइ‡†–संज्ञा पुं० पानी।
तोख‡†–संज्ञा पुं० दे० "तोष"।
तोटका–संज्ञा पुं० दे० "टोटका"।
तोड़–संज्ञा पुं० १. तोड़ने की क्रिया या भाव। २. कुश्ती में किसी दाँव से बचने के लिये किया हुआ दाँव या पेंच। ३. वार।
तोड़ना–क्रि० स० टुकड़े करना।
तोड़वाना–क्रि० स० दे० "तुड़वाना"।
तोड़ा–संज्ञा पुं० १. सोने, चाँदी आदि की लच्छेदार और चौड़ी ज़ंजीर या सिकड़ी जो हाथों या गले में पहनी जाती है। २. घाटा।
तोण‡†–संज्ञा पुं० तरकश।
तोत†–संज्ञा पुं० ढेर।
तोतई–वि० तोते के रंग का सा।
तोतराना‡–क्रि० अ० दे० "तुतलाना"।
तोतला–वि० वह जो तुतलाकर बोलता हो।
तोता–संज्ञा पुं० सुआ।
तोताचश्म–संज्ञा पुं० बेमुरौवत।
तोदन–संज्ञा पुं० १. चाबुक। २. व्यथा।
तोप–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का बहुत बड़ा अस्त्र जो प्रायः दो या चार पहियों की गाड़ी पर रखा रहता है और जिसमें गोले रखकर युद्ध के समय शत्रुओं पर चलाए जाते हैं।
तोपखाना–संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ तोपें और उनका कुल सामान रहता हो।
तोपची–संज्ञा पुं० गोलंदाज़।

दरिया-बरार–संज्ञा पुं० वह भूमि जो किसी नदी की धारा हट जाने से निकले।
दरियाबुर्द–संज्ञा पुं० वह भूमि जिसे कोई नदी काटकर बहा दे।
दरियाव–संज्ञा पुं० दे० "दरिया"।
दरी–संज्ञा स्त्री० गुफा।
संज्ञा स्त्री० मोटे सूतों का बुना हुआ मोटे दल का बिछौना।
दरीख़ाना–संज्ञा पुं० वह घर जिसमें बहुत से द्वार हों। बारहदरी।
दरीचा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० दरीची ] १. खिड़की। २. खिड़की के पास बैठने की जगह।
दरीबा–संज्ञा पुं० पान का बाज़ार।
दरेग़–संज्ञा पुं० कमी।
दरेरना–क्रि० स० रगड़ना।
दरैया–संज्ञा पुं० दलनेवाला।
दरोग़–संज्ञा पुं० झूठ।
दरोग़हलफ़ी–संज्ञा स्त्री० सच बोलने की क़सम खाकर भी झूठ बोलना।
दर्ज–संज्ञा स्त्री० दे० "दराज"।
वि० काग़ज़ पर लिखा हुआ।
दर्जन–संज्ञा पुं० बारह का समूह।
दर्जा–संज्ञा पुं० १. श्रेणी। २. पद।
क्रि० वि० गुणित।
दर्ज़ी–संज्ञा पुं० [ स्त्री० दर्ज़िन ] १. वह जो कपड़े सीने का व्यवसाय करे। २. कपड़ा सीनेवाली जाति का पुरुष।
दर्द–संज्ञा पुं० १. पीड़ा। २. दुःख। ३. करुणा।
दर्दमंद–वि० १. पीड़ित। २. दयावान्।
दर्दी–वि० दे० "दर्दमंद"।
दर्दुर–संज्ञा पुं० १. मेंढक। २. बादल। ३. अबरक।
दद्रु–संज्ञा पुं० दाद नामक रोग।
दर्प–संज्ञा पुं० घमंड।
दर्पण–संज्ञा पुं० आइना।
दर्भ–संज्ञा पुं० कुश।
दर्भासन–संज्ञा पुं० कुशासन।
दर्रा–संज्ञा पुं० घाटी।
दर्राना–क्रि० अ० धड़धड़ाना।
दर्श–संज्ञा पुं० दर्शन।
दर्शक–संज्ञा पुं० १. दर्शन करनेवाला। २. दिखानेवाला।
दर्शन–संज्ञा पुं० भेंट।
दर्शनी हुंडी–संज्ञा स्त्री० दे० "दरशनी हुंडी"।
दर्शनीय–वि० १. देखने योग्य। २. सुंदर।
दर्शाना–क्रि० स० दे० "दरसाना"।
दर्शी–वि० देखनेवाला।
दल–संज्ञा पुं० १. किसी वस्तु के उन दो सम खंडों में से एक जो एक दूसरे से स्वभावतः जुड़े हुए हों, पर ज़रा सा दबाव पड़ने से अलग हो जायँ। २. गरोह।
दलक–संज्ञा स्त्री० गुदड़ी।
संज्ञा स्त्री० १. आघात से उत्पन्न कंप। २. चमक।
दलकन–संज्ञा स्त्री० १. दलकने की क्रिया या भाव। २. आघात।
दलकना–क्रि० अ० फट जाना।
क्रि० स० डराना।
दलगंजन–वि० भारी वीर।
दलदल–संज्ञा स्त्री० कीचड़।
दलदला–वि० [ स्त्री० दलदली ] जिसमें दलदल हो।
दलदार–वि० जिसका दल, तह या

तोपना†-क्रि० स० ढाँकना।
तोफा†-वि०,संज्ञा पुं० दे० "तोहफ़ा"।
तोबड़ा-संज्ञा पुं० चमड़े या टाट आदि की वह थैली जिसमें दाना भरकर घोड़े को खिलाते हैं।
तोबा-संज्ञा स्त्री० किसी अनुचित कार्य्य को भविष्य में न करने की शपथ-पूर्वक दृढ़ प्रतिज्ञा।
तोमर-संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का पुराना अस्त्र जिसमें लकड़ी के डंडे में आगे की ओर लोहे का बड़ा फल लगा रहता था। २. एक प्रकार का छंद।
तोय-संज्ञा पुं० जल।
तोयधर, तोयधार-संज्ञा पुं० मेघ।
तोयधि-संज्ञा पुं० समुद्र।
तोयनिधि-संज्ञा पुं० समुद्र।
तोर०†-संज्ञा पुं० दे० "तोड़"।
०†वि० दे० "तेरा"।
तोरई-संज्ञा स्त्री० दे० "तुरई"।
तोरण-संज्ञा पुं० १. घर या नगर का बाहरी फाटक। २. बंदनवार।
तोरन†०-संज्ञा पुं० दे० "तोरण"।
तोरना-क्रि० स० दे० "तोड़ना"।
तोरा०†-सर्व० दे० "तेरा"।
तोराना०†-क्रि० स० दे० "तुड़ाना"।
तोरी-संज्ञा स्त्री० दे० "तुरई"।
तोल†-संज्ञा स्त्री० दे० "तौल"।
तोलन-संज्ञा पुं० तौलने की क्रिया।
तोलना-क्रि० स० दे० "तौलना"।
तोला-संज्ञा पुं० १. बारह माशे की तौल। २. इस तौल का बाट।
तोशक-संज्ञा स्त्री० हलका गद्दा।
तोशाखाना-संज्ञा पुं० वह बड़ा कमरा या स्थान जहाँ राजाओं और अमीरों के पहनने के बढ़िया कपड़े और गहने आदि रहते हैं।
तोष-संज्ञा पुं० १. तृप्ति। २. प्रसन्नता।
वि० अल्प।
तोषक-वि० संतुष्ट करनेवाला।
तोषण-संज्ञा पुं० तृप्ति।
तोषना०-क्रि० स० तृप्त करना।
क्रि० अ० संतुष्ट होना।
तोषित-वि० तुष्ट।
तोस०-संज्ञा पुं० दे० "तोष"।
तोहफ़गी-संज्ञा स्त्री० उत्तमता।
तोहफ़ा-संज्ञा पुं० सौगात।
वि० उत्तम।
तोहमत-संज्ञा स्त्री० झूठा कलंक।
तोहरा†-सर्व० दे० "तुम्हारा"।
तोहि-सर्व० तुझको।
तौंसना-क्रि० अ० गरमी से झुलस जाना।
तौंसा-संज्ञा पुं० अधिक ताप।
तौ०-क्रि० वि० दे० "तो"।
क्रि० अ० था।
तौन†-सर्व० वह।
तौबा-संज्ञा स्त्री० दे० "तोबा"।
तौर-संज्ञा पुं० १. चाल-ढाल। २. ढंग। ३. प्रकार।
तौरि०†-संज्ञा स्त्री० चक्कर।
तौल-संज्ञा पुं० १. तराज़ू। २. तुला राशि।
संज्ञा स्त्री० १. वज़न। २. तौलने की क्रिया या भाव।
तौलना-क्रि० स० १. जोखना। २. साधना। ३. मिलाना। ४. आँकना।
तौलवाना†-क्रि० स० तौलाना।
तौला-संज्ञा पुं० तौलनेवाला मनुष्य।
तौलाई-संज्ञा स्त्री० तौलने की क्रिया,

दरपनी–संज्ञा स्त्री० मुँह देखने का छोटा शीशा।

दर-पेश–क्रि० वि० आगे।

दरब–संज्ञा पुं० धन।

दरबा–संज्ञा पुं० कबूतरों, मुरगियों आदि के रहने के लिये काठ का खानेदार संदूक।

दरबान–संज्ञा पुं० द्वारपाल।

दरबार–संज्ञा पुं० [ वि० दरबारी ] वह स्थान जहाँ राजा या सरदार मुसाहबों के साथ बैठते हैं।

दरबारी–संज्ञा पुं० दरबार में बैठनेवाला आदमी।
वि० दरबार का।

दरभ–संज्ञा पुं० दे० "दर्भ"।
संज्ञा पुं० बंदर।

दरमाहा–संज्ञा पुं० मासिक वेतन।

दरमियान–संज्ञा पुं० मध्य।
क्रि० वि० बीच में।

दरमियानी–वि० बीच का।
संज्ञा पुं० दो आदमियों के बीच के झगड़े का निबटेरा करनेवाला मनुष्य।

दरवाज़ा–संज्ञा पुं० द्वार।

दरवी–संज्ञा स्त्री० १. साँप का फन। २. करछुल।

दरवेश–संज्ञा पुं० फ़कीर।

दरशन–संज्ञा पुं० दे० "दर्शन"।

दरशाना–क्रि० अ०, स० दे० "दरसाना"।

दरस–संज्ञा पुं० १. दर्शन। २. भेंट।

दरसन–संज्ञा पुं० दे० "दर्शन"।

दरसना–क्रि० अ० दिखाई पड़ना।
क्रि० स० देखना।

दरशनी–संज्ञा स्त्री० दर्शन।

दरशनी हुंडी–संज्ञा स्त्री० वह हुंडी जिसके भुगतान की मिति को दस दिन या उससे कम बाकी हों।

दरसाना–क्रि० स० १. दिखलाना। २. प्रकट करना।
क्रि० अ० दिखाई पड़ना।

दरसावना–क्रि० स० दे० "दरसाना"।

दराज़–वि० बड़ा भारी।
क्रि० वि० बहुत।
संज्ञा स्त्री० दरार।
संज्ञा स्त्री० मेज़ में लगा हुआ संदूकनुमा खाना।

दरार–संज्ञा स्त्री० वह खाली जगह जो किसी चीज़ के फटने पर पड़ जाती है।

दरारना–क्रि० अ० फटना।

दरारा–संज्ञा पुं० धक्का।

दरिद्र–वि० [ स्त्री० दरिद्रा ] निर्धन।

दरिद्रता–संज्ञा स्त्री० कंगाली।

दरिद्री–वि० दे० "दरिद्र"।

दरिया–संज्ञा पुं० नदी।

दरियाई–वि० नदी-संबंधी।

दरियाई घोड़ा–संज्ञा पुं० गैंडे की तरह का एक जानवर जो अफ्रिका में नदियों के किनारे रहता है।

दरियाई नारियल–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बड़ा नारियल जिसके खोपड़े का पात्र बनता है जिसे संन्यासी या फ़कीर अपने पास रखते हैं।

दरियादासी–संज्ञा पुं० निर्गुण उपासक साधुओं का एक संप्रदाय जिसे दरिया साहब नामक एक व्यक्ति ने चलाया था।

दरियादिल–वि० [ स्त्री० दरियादिली ] उदार।

दरियाफ़्त–वि० मालूम।

दरिया-बरार-संज्ञा पुं० वह भूमि जो किसी नदी की धारा हट जाने से निकले।
दरियाबुर्द-संज्ञा पुं० वह भूमि जिसे कोई नदी काटकर बहा दे।
दरियाव-संज्ञा पुं० दे० "दरिया"।
दरी-संज्ञा स्त्री० गुफा।
संज्ञा स्त्री० मोटे सूतों का बुना हुआ मोटे दल का बिछौना।
दरीखाना-संज्ञा पुं० वह घर जिसमें बहुत से द्वार हों। बारहदरी।
दरीचा-संज्ञा पुं० [स्त्री० दरीची] १. खिड़की। २. खिड़की के पास बैठने की जगह।
दरीबा-संज्ञा पुं० पान का बाज़ार।
दरेग-संज्ञा पुं० कमी।
दरेरना-क्रि० स० रगड़ना।
दरैया-संज्ञा पुं० दलनेवाला।
दरोग-संज्ञा पुं० झूठ।
दरोगहलफी-संज्ञा स्त्री० सच बोलने की कसम खाकर भी झूठ बोलना।
दर्ज-संज्ञा स्त्री० दे० "दरज"।
वि० कागज़ पर लिखा हुआ।
दर्जन-संज्ञा पुं० बारह का समूह।
दर्जा-संज्ञा पुं० १. श्रेणी। २. पद।
क्रि० वि० गुणित।
दर्ज़ी-संज्ञा पुं० [स्त्री० दर्जिन] १. वह जो कपड़े सीने का व्यवसाय करे। २. कपड़ा सीनेवाली जाति का पुरुष।
दर्द-संज्ञा पुं० १. पीड़ा। २. दुःख। ३. करुणा।
दर्दमंद-वि० १. पीड़ित। २. दयावान्।
दर्दी-वि० दे० "दर्दमंद"।
दर्दुर-संज्ञा पुं० १. मेढक। २. बादल। ३. अबरक।
दद्रु-संज्ञा पुं० दाद नामक रोग।
दर्प-संज्ञा पुं० घमंड।
दर्पण-संज्ञा पुं० आइना।
दर्भ-संज्ञा पुं० कुश।
दर्भासन-संज्ञा पुं० कुशासन।
दर्रा-संज्ञा पुं० घाटी।
दर्राना-क्रि० अ० धड़धड़ाना।
दर्श-संज्ञा पुं० दर्शन।
दर्शक-संज्ञा पुं० १. दर्शन करनेवाला। २. दिखानेवाला।
दर्शन-संज्ञा पुं० भेंट।
दर्शनी हुंडी-संज्ञा स्त्री० दे० "दरशनी हुंडी"।
दर्शनीय-वि० १. देखने योग्य। २. सुंदर।
दर्शाना-क्रि० स० दे० "दरसाना"।
दर्शी-वि० देखनेवाला।
दल-संज्ञा पुं० १. किसी वस्तु के उन दो सम खंडों में से एक जो एक दूसरे से स्वभावतः जुड़े हुए हों, पर ज़रा सा दबाव पड़ने से अलग हो जायँ। २. गरोह।
दलक-संज्ञा स्त्री० गुदड़ी।
संज्ञा स्त्री० १. आघात से उत्पन्न कंप। २. चमक।
दलकन-संज्ञा स्त्री० १. दलकने की क्रिया या भाव। २. आघात।
दलकना-क्रि० अ० फट जाना।
क्रि० स० डराना।
दलगंजन-वि० भारी वीर।
दलदल-संज्ञा स्त्री० कीचड़।
दलदला-वि० [स्त्री० दलदली] जिसमें दलदल हो।
दलदार-वि० जिसका दल, तह या

दीवार–संज्ञा स्त्री० भीत।

दीवारगीर–संज्ञा पुं० दीया आदि रखने का आधार जो दीवार में लगाया जाता है।

दीवाल–संज्ञा स्त्री० दे० "दीवार"।

दीवाली–संज्ञा स्त्री० कार्त्तिक की अमावास्या को होनेवाला एक उत्सव।

दीसना–क्रि० अ० दिखाई पड़ना।

दीह॰–वि० लंबा।

दुंद–संज्ञा पुं० १. दो मनुष्यों के बीच में होनेवाला युद्ध या झगड़ा। २. उत्पात। ३. जोड़ा।
संज्ञा पुं० नगाड़ा।

दुंदुभि–संज्ञा पुं० १. वरुण। २. विष। ३. एक राक्षस जिसे बालि ने मारकर ऋष्यमूक पर्वत पर फेंका था।
संज्ञा स्त्री० नगाड़ा।

दुंदुभी–संज्ञा स्त्री० दे० "दुंदुभि"।

दुंदुह॰–संज्ञा पुं० पानी का साँप।

दुःकंत॰–संज्ञा पुं० दे० "दुष्यंत"।

दुःख–संज्ञा पुं० १. कष्ट। २. विपत्ति।

दुःखद, दुःखदाता–वि० दुःख पहुँचानेवाला।

दुःखांत–वि० १. जिसके अंत में दुःख हो। २. जिसके अंत में दुःख का वर्णन हो।
संज्ञा पुं० १. दुःख का अंत। समाप्ति। २. दुःख की पराकाष्ठा।

दुःखित–वि० पीड़ित।

दुःखिनी–वि० स्त्री० जिस पर दुःख पड़ा हो।

दुःखी–वि० [ स्त्री० दुःखिनी ] जिसे दुःख हो।

दुःशला–संज्ञा स्त्री० गांधारी के गर्भ से उत्पन्न धृतराष्ट्र की कन्या, जो सिंधु देश के राजा जयद्रथ को ब्याही थी।

दुःशासन–वि० जिस पर शासन करना कठिन हो।
संज्ञा पुं० धृतराष्ट्र के १०० लड़कों में से एक, जो दुर्योधन का अत्यंत प्रेमपात्र और मंत्री था।

दुःशील–वि० बुरे स्वभाव का।

दुःशीलता–संज्ञा स्त्री० दुष्टता।

दुःसह–वि० जिसका सहन करना कठिन हो।

दुःसाध्य–वि० १. जिसका करना कठिन हो। २. जिसका उपाय कठिन हो।

दुःसाहस–संज्ञा पुं० १. ऐसा साहस जिसका परिणाम कुछ न हो, या बुरा हो। २. धृष्टता।

दुःसाहसी–वि० दुःसाहस करनेवाला।

दुःस्वप्न–संज्ञा पुं० ऐसा सपना जिसका फल बुरा माना जाता हो।

दुःस्वभाव–संज्ञा पुं० बुरा स्वभाव।
वि० दुःशील।

दुआ–संज्ञा स्त्री० १. प्रार्थना। २. आशीर्वाद।

दुआदस॰†–संज्ञा पुं० दे० "द्वादश"।

दुआबा–संज्ञा पुं० दो नदियों के बीच का प्रदेश।

दुआर†–संज्ञा पुं० द्वार।

दुआरी–संज्ञा स्त्री० छोटा दरवाजा।

दुइ†–वि० दे० "दो"।

दुइज†॰–संज्ञा स्त्री० द्वितीया।
संज्ञा पुं० दूज का चाँद।

दुऊ॰–वि० दे० "दोनों"।

दुकड़ा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० दुकड़ी ] १. जोड़ा। २. छदाम।

परत मोटी हो।
दलन–संज्ञा पुं० [वि० दलित] १. पीस-कर टुकड़े टुकड़े करना। २. संहार।
दलना–क्रि० स० १. रगड़ या पीस-कर टुकड़े टुकड़े करना। २. रौंदना।
दलनि†–संज्ञा स्त्री० दलने की क्रिया या ढंग।
दलपति–संज्ञा पुं० १. मुखिया। २. सेनापति।
दल-बल–संज्ञा पुं० फ़ौज।
दल बादल–संज्ञा पुं० १. बादलों का समूह। २. भारी सेना।
दलमलना–क्रि० स० १. मसल डालना। २. रौंदना।
दलवाना–क्रि० स० दलने का काम दूसरे से करवाना।
दलवाल*†–संज्ञा पुं० सेनापति।
दलहन–संज्ञा पुं० वह अन्न जिसकी दाल बनाई जाती है।
दलाना†–संज्ञा पुं० दे० "दालान"।
दलाल–संज्ञा पुं० [संज्ञा दलाली] मध्यस्थ।
दलाली–संज्ञा स्त्री० १. दलाल का काम। २. वह द्रव्य जो दलाल को मिलता है।
दलित–वि० मसला हुआ।
दलिया–संज्ञा पुं० दलकर कई टुकड़े किया हुआ अनाज।
दलील–संज्ञा स्त्री० १. तर्क। २. बहस।
दलेल–संज्ञा स्त्री० सिपाहियों की वह क़वायद जो सज़ा की तरह पर हो।
दवँगरा–संज्ञा पुं० वर्षा के आरंभ में होनेवाली झड़ी।
दव–संज्ञा पुं० १. दवाग्नि। २. अग्नि।
दवना*–संज्ञा पुं० दे० "दौना"। क्रि० स० जलना।
दवनी–संज्ञा स्त्री० फ़सल के सूखे डंठलों को बैलों से रौंदवाकर दाना झाड़ने का काम।
दवरिया†–संज्ञा स्त्री० दे० "दवारि"।
दवा–संज्ञा स्त्री० औषध।
*†संज्ञा स्त्री० १. वनाग्नि। २. अग्नि।
दवाखाना–संज्ञा पुं० औषधालय।
दवागिन*–संज्ञा स्त्री० दे० "दवाग्नि"।
दवाग्नि–संज्ञा स्त्री० वन में लगनेवाली आग।
दवात–संज्ञा स्त्री० लिखने की स्याही रखने का बरतन।
दवानल–संज्ञा पुं० दवाग्नि।
दवामी–वि० स्थायी।
दवारी–संज्ञा स्त्री० दवाग्नि।
दशकंठ–संज्ञा पुं० रावण।
दशकंधर–संज्ञा पुं० रावण।
दशगात्र–संज्ञा पुं० मृतक-संबंधी एक कर्म जो उसके मरने के पीछे दस दिनों तक होता रहता है।
दशन–संज्ञा पुं० दाँत।
दशमलव–संज्ञा पुं० वह भिन्न जिसके हर में दस या उसका कोई घात हो।
दशमी–संज्ञा स्त्री० चांद्र मास के किसी पक्ष की दसवीं तिथि।
दशमुख–संज्ञा पुं० रावण।
दशरथ–संज्ञा पुं० अयोध्या के इक्ष्वाकु-वंशीय एक प्राचीन राजा जिनके पुत्र श्रीरामचंद्र थे।
दशशीश*–संज्ञा पुं० रावण।
दशहरा–संज्ञा पुं० १. ज्येष्ठ शुक्ला दशमी तिथि जिसे गंगा दशहरा भी कहते हैं। २. विजया दशमी।
दशांग–संज्ञा पुं० पूजन में सुगंध के निमित्त जलाने का एक धूप जो दस

दुकड़ी–वि० स्त्री० जिसमें कोई वस्तु दो दो हो।
दुकान–संज्ञा स्त्री० सौदा बिकने का स्थान।
दुकानदार–संज्ञा पुं० दुकान पर बैठकर सौदा बेचनेवाला।
दुकानदारी–संज्ञा स्त्री० दुकान पर माल बेचने का काम।
दुकाल–संज्ञा पुं० अकाल।
दुकूल–संज्ञा पुं० १. सन या तीसी के रेशे का बना कपड़ा। २. वस्त्र।
दुकेला–[ स्त्री० दुकेली ] जिसके साथ कोई दूसरा भी हो।
दुकेले–क्रि० वि० किसी के साथ।
दुक्कड़–संज्ञा पुं० १. तबले की तरह का एक बाजा जो शहनाई के साथ बजाया जाता है। २. एक में जुड़ी हुई या साथ पटी हुई दो नावों का जोड़ा।
दुक्का–वि० [ स्त्री० दुक्की ] जो एक साथ दो हों।
संज्ञा पुं० दे० "दुक्की"।
दुक्की–संज्ञा स्त्री० ताश का वह पत्ता जिस पर दो बूटियाँ बनी हों।
दुखंडा–वि० जिसमें दो खंड हों।
दुखंत*–संज्ञा पुं० दे० "दुष्यंत"।
दुख–संज्ञा पुं० दे० "दुःख"।
दुखड़ा–संज्ञा पुं० १. तकलीफ़ का हाल। २. कष्ट।
दुखदाई, दुखदानि*–वि० दे० "दुखदायी"।
दुखदुंद*–संज्ञा पुं० दुःख का उपद्रव।
दुखना–क्रि० अ० दर्द करना।
दुखरा*–संज्ञा पुं० दे० "दुखड़ा"।
दुखहाया–वि० दे० "दुःखित"।
दुखाना–क्रि० स० १. कष्ट पहुँचाना। २. किसी के मर्मस्थान या पके घाव इत्यादि को छू देना, जिससे उसमें पीड़ा हो।
दुखारा, दुखारी–वि० दुखी।
दुखारो–वि० दे० "दुखारा"।
दुखित*–वि० दे० "दुःखित"।
दुखिया–वि० दुखी।
दुखी–वि० जिसे दुःख हो।
दुखीला†–वि० दुःख अनुभव करनेवाला।
दुखौहाँ*–वि० [ स्त्री० दुखौहीं ] दुःखदायी।
दुगई–संज्ञा स्त्री० बरामदा।
दुगदुगी–संज्ञा स्त्री० १. धुकधुकी। २. गले में पहनने का एक गहना।
दुगना–वि० [ स्त्री० दुगनी ] दूना।
दुगुण*–वि० दे० "द्विगुण"।
दुगुन*†–वि० दे० "दुगना"।
दुग्ग*–संज्ञा पुं० दे० "दुर्ग"।
दुग्ध–वि० दुहा हुआ।
संज्ञा पुं० दूध।
दुग्धी–संज्ञा स्त्री० दुधिया नाम की घास।
वि० दूधवाला।
दुघड़िया–वि० दो घड़ी का।
दुघड़िया मुहूर्त्त–संज्ञा पुं० दो दो घड़ियों के अनुसार निकाला हुआ मुहूर्त।
दुघरी†–संज्ञा स्त्री० दुघड़िया मुहूर्त।
दुचंद–वि० दूना।
दुचित*–वि० १. जिसका चित्त एक बात पर स्थिर न हो। २. चिंतित।
दुचितई†*–संज्ञा स्त्री० १. चित्त की

सुगंध द्रव्यों के मेल से बनता है।
दशा–संज्ञा स्त्री० अवस्था।
दशानन–संज्ञा पुं० रावण।
दशाश्वमेध–संज्ञा पुं० १. काशी के अंतर्गत एक तीर्थ। २. प्रयाग के अंतर्गत त्रिवेणी के पास एक पवित्र घाट, जहाँ से यात्री जल भरते हैं।
दशाह–संज्ञा पुं० १. दस दिन। २. मृतक के कृत्य का दसवाँ दिन।
दस–वि० जो गिनती में नौ से एक अधिक हो।
दसखत†–संज्ञा पुं० दे० "दस्तखत"।
दसन०–संज्ञा पुं० दे० "दशन"।
दसना–क्रि० अ० फैलना।
क्रि० स० बिछाना।
संज्ञा पुं० बिछौना।
दसमाथ०–संज्ञा पुं० रावण।
दसमी–संज्ञा स्त्री० दे० "दशमी"।
दसा–संज्ञा स्त्री० दे० "दशा"।
दसारन–संज्ञा पुं० दे० "दशार्ण"।
दसौंधी–संज्ञा पुं० भाट।
दस्तंदाज़ी–संज्ञा स्त्री० हस्तक्षेप।
दस्त–संज्ञा पुं० पतला पायखाना।
दस्तकार–संज्ञा पुं० हाथ से कारीगरी का काम करनेवाला आदमी।
दस्तकारी–संज्ञा स्त्री० हाथ की कारीगरी।
दस्तखत–संज्ञा पुं० हस्ताक्षर।
दस्ता–संज्ञा पुं० १. वह जो हाथ में आवे या रहे। २. मूठ। ३. फूलों का गुच्छा। ४. गारद। ५. कागज़ के चौबीस या पचीस तावों की गड्डी।
दस्ताना–संज्ञा पुं० हाथ का मोज़ा।
दस्तावर–वि० जिससे दस्त आवें।
दस्तावेज़–संज्ञा स्त्री० वह कागज़ जिसमें कुछ आदमियों के बीच के व्यवहार की बात लिखी हो और जिस पर व्यवहार करनेवालों के दस्तखत हों।
दस्ती–वि० हाथ का।
संज्ञा स्त्री० १. मशाल। २. छोटा बेंट।
दस्तूर–संज्ञा पुं० १. रीति। २. नियम। ३. पारसियों का पुरोहित जो कर्मकांड कराता है।
दस्तूरी–संज्ञा स्त्री० वह द्रव्य जो नौकर अपने मालिक का सौदा लेने में दूकानदारों से हक के तौर पर पाते हैं।
दस्यु–संज्ञा पुं० डाकू।
दह–संज्ञा पुं० १. नदी में वह स्थान जहाँ पानी बहुत गहरा हो। कुंड।
संज्ञा स्त्री० ज्वाला।
दहक–संज्ञा स्त्री० १. धधक। २. ज्वाला।
दहकना–क्रि० अ० १. धधकना। २. तपना।
दहकाना–क्रि० स० १. धधकाना। २. भड़काना।
दहन–संज्ञा पुं० [वि० दहनीय, दहमान] १. दाह। २. अग्नि।
दहना–क्रि० अ० १. जलना। २. कुढ़ना।
क्रि० स० जलाना।
क्रि० अ० धँसना।
वि० दे० "दहिना"।
दहनि†–संज्ञा स्त्री० जलन।
दहपट–वि० १. ढाया हुआ। २. रौंदा हुआ।
दहपटना–क्रि० स० १. ध्वस्त करना। २. रौंदना।
दहर–संज्ञा पुं० १. नदी में गहरा

अस्थिरता। २. खटका।

दुचिताई॥-संज्ञा स्त्री० १. चित्त की अस्थिरता। २. खटका।

दुचित्ता-वि० [ स्त्री० दुचित्ती ] १. जो दुबधे में हो। २. चिंतित।

दुज॥-संज्ञा पुं० दे० "द्विज"।

दुजन्मा॥-संज्ञा पुं० दे० "द्विजन्मा"।

दुजपति॥-संज्ञा पुं० दे० "द्विजपति"।

दुजीह॥-संज्ञा पुं० दे० "द्विजिह्व"।

दुजेश-संज्ञा पुं० दे० "द्विजेश"।

दुटूक-वि० दो टुकड़ों में किया हुआ।

दुत्-अव्य० १. एक शब्द जो तिरस्कारपूर्वक हटाने के समय बोला जाता है। २. घृणा या तिरस्कार-सूचक शब्द।

दुतकार-संज्ञा स्त्री० फटकार।

दुतकारना-क्रि० स० १. दुत दुत् शब्द करके किसी को अपने पास से हटाना। २. तिरस्कृत करना।

दुतर्फा-वि० [ स्त्री० दुतर्फी ] दोनों ओर का।

दुतारा-संज्ञा पुं० एक बाजा जिसमें दो तार होते हैं।

दुति-संज्ञा स्त्री० दे० "द्युति"।

दुतिमान॥-वि० दे० "द्युतिमान्"।

दुतिय॥-वि० दे० "द्वितीय"।

दुतिया-संज्ञा स्त्री० पक्ष की दूसरी तिथि।

दुतिवंत॥-वि० १. आभायुक्त। २. सुंदर।

दुतीय॥-वि० दे० "द्वितीय"।

दुतीया॥†-संज्ञा स्त्री० दे० "द्वितीया"।

दुदल-संज्ञा पुं० १. दाल। २. एक पौधा जिसकी जड़ औषध के काम में आती है।

दुदलाना†-क्रि० स० दे० "दुतकारना"।

दुदामी-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का सूती कपड़ा जो मालवे में बनता था।
संज्ञा स्त्री० खड़िया मिट्टी।

दुधमुख॥†-वि० दूधमुहाँ।

दुधमुँहाँ-वि० दे० "दूधमुहाँ"।

दुधहाँड़ी-संज्ञा स्त्री० मिट्टी का वह छोटा बरतन जिसमें दूध रखा या गरम किया जाता है।

दुधाँड़ी-संज्ञा स्त्री० दे० "दुधहाँड़ी"।

दुधार-वि० १. दूध देनेवाली। २. जिसमें दूध हो।
वि० संज्ञा पुं० दे० "दुधारा"।

दुधारा-वि० (तलवार, छुरी आदि) जिसमें दोनों ओर धार हो।
संज्ञा पुं० एक प्रकार का खाँड़ा।

दुधारी-वि० स्त्री० दूध देनेवाली।
वि० स्त्री० जिसमें दोनों ओर धार हो।

दुधारु†-वि० दे० "दुधार"।

दुधिया-वि० १. दूध मिला हुआ। २. जिसमें दूध होता हो। ३. दूध की तरह सफेद।
संज्ञा स्त्री० १. दुद्धी नाम की घास। २. एक प्रकार की ज्वार या चरी। ३. खड़िया मिट्टी।

दुधिया पत्थर-संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का मुलायम सफेद पत्थर जिसके प्याले आदि बनते हैं। २. एक प्रकार का नग या रत्न।

दुधिया विष-संज्ञा पुं० कलियारी की जाति का एक विष जिसके सुंदर पौधे काश्मीर और हिमालय के पश्चिमी भाग में मिलते हैं। इसकी जड़ में विष होता है।

स्थान। २. कुंड।

दहरना*–क्रि० अ० दे० "दहलना"। क्रि० स० दे० "दहलाना"।

दहल–संज्ञा स्त्री० डर से एकबारगी काँप उठने की क्रिया।

दहलना–क्रि० अ० डर से एकबारगी काँप उठना।

दहला–संज्ञा पुं० ताश या गंजीफे का वह पत्ता जिसमें दस बूटियाँ हों। † संज्ञा पुं० थाला।

दहलाना–क्रि० स० डर से कँपाना।

दहलीज़–संज्ञा स्त्री० देहली।

दहशत–संज्ञा स्त्री० डर।

दहा–संज्ञा पुं० १. मुहर्रम का महीना। २. मुहर्रम की १ से १० तारीख़ तक का समय। ३. ताज़िया।

दहाई–संज्ञा स्त्री० १. दस का मान या भाव। २. अंकों के स्थानों की गिनती में दूसरा स्थान जिस पर जो अंक लिखा होता है, उससे उतने ही गुने दस का बोध होता है।

दहाड़–संज्ञा स्त्री० १. गरज। २. चिल्लाकर रोने की ध्वनि।

दहाड़ना–क्रि० अ० १. गरजना। २. चिल्लाकर रोना।

दहाना–संज्ञा पुं० मुहाना।

दहिना–वि० [ स्त्री० दहिनी ] शरीर के दो पार्श्वों में से उस पार्श्व का नाम जिधर के अंगों या पेशियों में अधिक बल होता है। बायाँ का उलटा।

दहिने–क्रि० वि० दहिनी ओर को।

दही–संज्ञा पुं० खटाई के द्वारा जमाया हुआ दूध।

दहु*–अव्य० १. अथवा। २. कदाचित्।

दहेंड़ी–संज्ञा स्त्री० दही रखने का मिट्टी का बरतन।

दहेज–संज्ञा पुं० वह धन और सामान जो विवाह के समय कन्या-पक्ष की ओर से वर पक्ष को दिया जाता है।

दहेला–वि० [ स्त्री० दहेली ] १. दग्ध। २. दुःखी।
वि०[ स्त्री० दहेली ] भीगा हुआ।

दाँ–संज्ञा पुं० दफ़ा।
संज्ञा पुं० जाननेवाला।

दाँक–संज्ञा स्त्री० दहाड़।

दाँकना–क्रि० अ० गरजना।

दाँग–संज्ञा स्त्री० १. छः रत्ती की तौल। २. दिशा।
संज्ञा पुं० नगाड़ा।
संज्ञा पुं० टीला।

दाँज†–संज्ञा स्त्री० बराबरी।

दाँत–संज्ञा पुं० १. दंत। दशन। २. दाँत के आकार की निकली हुई वस्तु।

दांत–वि० १. दबाया हुआ। २. संयमी। ३. दाँत का।

दाँता–संज्ञा पुं० दाँत के आकार का कँगूरा।

दाँताकिटकिट–संज्ञा स्त्री० १. कहा-सुनी। २. गाली-गलौज।

दांति–संज्ञा स्त्री० १. इंद्रिय-निग्रह। २. विनय।

दाँती–संज्ञा स्त्री० हँसिया जिससे घास या फ़सल काटते हैं।
संज्ञा स्त्री० दाँतों की पंक्ति।

दाँना–क्रि० स० पकी फ़सल के डंठलों को बैलों से इसलिये रौंदवाना जिसमें डंठल से दाना अलग हो जाय।

दांपत्य–वि० पति-पत्नी-संबंधी।

दुधैल–वि० बहुत दूध देनेवाली।
दुनघना†०–क्रि० अ० लचकर प्रायः दोहरा हो जाना।
क्रि० स० लचाकर दोहरा करना।
दुनाली–वि० स्त्री० दो नलोंवाली।
संज्ञा स्त्री० दुनाली बंदूक।
दुनियाँ–संज्ञा स्त्री० १. संसार। २. संसार के लोग। ३. संसार का जंजाल।
दुनियाई–वि० सांसारिक।
संज्ञा स्त्री० संसार।
दुनियादार–संज्ञा पुं० गृहस्थ।
वि० व्यवहार-कुशल।
दुनियादारी–संज्ञा स्त्री० १. दुनिया का कारबार। २. स्वार्थसाधन। ३. बनावटी व्यवहार।
दुनी०–संज्ञा स्त्री० संसार।
दुपटा†०–संज्ञा पुं० दे० "दुपट्टा"।
दुपट्टा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० दुपट्टी ] कंधे या गले पर डालने का लंबा कपड़ा।
दुपट्टी†०–संज्ञा स्त्री० दे० "दुपट्टा"।
दुपहर–संज्ञा स्त्री० दे० "दोपहर"।
दुपहरिया–संज्ञा स्त्री० १. दोपहर। २. एक छोटा पौधा और फूल।
दुपहरी–संज्ञा स्त्री० दे० "दुपहरिया"।
दुफसली–वि० वह चीज़ जो रबी और खरीफ दोनों में हो।
वि० स्त्री० दुबधा की।
दुबधा–संज्ञा स्त्री० १. चित्त की अस्थिरता। २. संशय। ३. असमंजस।
दुबला–वि० [ स्त्री० दुबली ] क्षीण शरीर का।
दुबलापन–संज्ञा पुं० क्षीणता।
दुबारा–क्रि० वि० दे० "दोबारा"।
दुबिध, दुबिधा०–संज्ञा स्त्री० दे० "दुबधा"।
दुबे–संज्ञा पुं० [ स्त्री० दुबाइन ] ब्राह्मणों का एक भेद।
दुभाखी–संज्ञा पुं० दे० "दुभाषिया"।
दुभाषिया–संज्ञा पुं० दो भाषाओं का जाननेवाला ऐसा मनुष्य जो दन भाषाओं के बोलनेवाले दो मनुष्यों को एक दूसरे का अभिप्राय समझावे।
दुमंज़िला–वि० [ स्त्री० दुमंज़िली ] दोखंडा।
दुम–संज्ञा स्त्री० पूँछ।
दुमची–संज्ञा स्त्री० घोड़े के साज में वह तसमा जो पूँछ के नीचे दबा रहता है।
दुमदार–वि० पूँछवाला।
दुमाता–वि० १. बुरी माता। २. सौतेली माँ।
दुमुहाँ–वि० दे० "दोमुहाँ"।
दुरंगा–वि० [ स्त्री० दुरंगी ] दो रंगों का।
दुरंगी–वि० स्त्री० दे० "दुरंगा"।
संज्ञा स्त्री० द्विविधा।
दुरंत–वि० १. अपार। २. दुर्गम। ३. घोर।
दुर्–अव्य० या उप० एक अव्यय जिसका प्रयोग इन अर्थों में होता है—१. दूषण। २. निषेध। ३. दुःख।
दुर–अव्य० एक शब्द जिसका प्रयोग तिरस्कारपूर्वक हटाने के लिये होता है और जिसका अर्थ है "दूर हो"।
दुरजन०–संज्ञा पुं० दे० "दुर्जन"।
दुरजोधन०–संज्ञा पुं० दे० "दुर्योधन"।
दुरदुराना–क्रि० स० तिरस्कार-पूर्वक

संज्ञा पुं० स्त्री-पुरुष के बीच का प्रेम या व्यवहार।

दांभिक–वि० १. पाखंडी। २. अहंकारी।

दाँवरी–संज्ञा स्त्री० रस्सी।

दाइ॰–संज्ञा पुं० दे० "दाय" और "दाँव"।

दाईं–वि० स्त्री० दाहिनी।
संज्ञा स्त्री० बारी।

दाई–संज्ञा स्त्री० धाय।
॰वि० दे० "दायी"।

दाउ†–संज्ञा पुं० दे० "दाँव"।

दाऊ–संज्ञा पुं० बड़ा भाई।

दाक्षिणात्य–वि० दक्खिनी।
संज्ञा पुं० भारतवर्ष का वह भाग जो विंध्याचल के दक्षिण पड़ता है।

दाक्षिण्य–संज्ञा पुं० अनुकूलता।
वि० दक्षिण का।

दाख–संज्ञा स्त्री० १. अंगूर। २. मुनक्का। ३. किशमिश।

दाखिल–वि० १. प्रविष्ट। २. शरीक।

दाखिल-खारिज–संज्ञा पुं० किसी सरकारी कागज़ पर से किसी जायदाद के पुराने हकदार का नाम काटकर उस पर उसके वारिस या दूसरे हकदार का नाम लिखना।

दाखिल-दफ़्तर–वि० दफ़्तर में इस प्रकार डाल रखा हुआ (कागज़) जिस पर कुछ विचार न किया जाय।

दाखिला–संज्ञा पुं० १. प्रवेश। २. संस्था आदि में सम्मिलित किए जाने का कार्य्य।

दाग–संज्ञा पुं० १. दाह। २. मुर्दा जलाने की क्रिया। ३. जलन का चिह्न।

दाग़–संज्ञा पुं० [वि० दागी] १. धब्बा। २. फल आदि पर पड़ा हुआ सड़ने का चिह्न। ३. कलंक।

दाग़दार–वि० जिस पर दाग़ या धब्बा लगा हो।

दागना–क्रि० स० १. जलाना। २. तपे लोहे से किसी के अंग को ऐसा जलाना कि चिह्न पड़ जाय। ३. तोप, बंदूक आदि छोड़ना।
क्रि० स० अंकित करना।

दाग़ी–वि० १. जिस पर दाग़ या धब्बा हो। २. जिस पर सड़ने का चिह्न हो। ३. कलंकित।

दाघ–संज्ञा पुं० १. गरमी। २. दाह।
क्रि० स० जलाना।

दाझन॰–संज्ञा स्त्री० जलन।

दाझना॰–क्रि० अ० जलना।
क्रि० स० जलाना।

दाड़िम–संज्ञा पुं० अनार।

दाढ़–संज्ञा स्त्री० जबड़े के भीतर के मोटे चौड़े दाँत।
संज्ञा स्त्री० १. दहाड़। २. चिल्लाहट।

दाढ़ना॰–क्रि० स० १. जलाना। २. दुखी करना।

दाढ़ा†–संज्ञा पुं० दे० "दाढ़"।
संज्ञा पुं० १. वन की आग। २. आग।

दाढ़ी–संज्ञा स्त्री० १. चिबुक। २. ठुड्डी और दाढ़ पर के बाल।

दातव्य–वि० देने योग्य।
संज्ञा पुं० १. दान। २. दानशीलता।

दाता–संज्ञा पुं० १. दानशील। २. देनेवाला।

दातार–संज्ञा पुं० दाता।

दाती॰–संज्ञा स्त्री० देनेवाली।

दातुन–संज्ञा स्त्री० दे० "दतुवन"।

दातृत्व–संज्ञा पुं० दानशीलता।

दूर करना।
दुरना†ः–क्रि० अ० १. आँखों के आगे से दूर होना। २. छिपना।
दुरपदी†ः–संज्ञा स्त्री० दे० "द्रौपदी"।
दुरभिसंधि–संज्ञा स्त्री० बुरे अभिप्राय से गुट बाँधकर की हुई सलाह।
दुरभेव†–संज्ञा पुं० बुरा भाव।
दुरमुस–संज्ञा पुं० गदा के आकार का डंडा, जिससे कंकड़ या मिट्टी पीटकर बैठाई जाती है।
दुरवस्था–संज्ञा स्त्री० बुरी दशा।
दुराउ†ः–संज्ञा पुं० दे० "दुराव"।
दुराग्रह–संज्ञा पुं० [वि० दुराग्रही] हठ।
दुराचरण–संज्ञा पुं० बुरा चाल-चलन।
दुराचार–संज्ञा पुं० [वि० दुराचारी] दुष्ट आचरण।
दुराज–संज्ञा पुं० बुरा राज्य।
संज्ञा पुं० एक ही स्थान पर दो राजाओं का राज्य या शासन।
दुराजी–वि० दो राजाओं का।
दुरात्मा–वि० दुष्टात्मा।
दुरादुरी–संज्ञा स्त्री० छिपाव।
दुराधर्ष–वि० प्रबल।
दुराना–क्रि० अ० दूर होना।
क्रि० स० दूर करना।
दुरालभा–संज्ञा स्त्री० १. जवासा। २. कपास।
दुराव–संज्ञा पुं० १. भेदभाव। २. कपट।
दुराशय–संज्ञा पुं० दुष्ट आशय।
वि० खोटा।
दुराशा–संज्ञा स्त्री० व्यर्थ की आशा।
दुरित–संज्ञा पुं० पाप।
वि० पापी।
दुरुखा–वि० १. जिसके दोनों ओर मुँह हों। २. जिसके दोनों ओर दो रंग हों।
दुरुपयोग–संज्ञा पुं० बुरा उपयोग।
दुरुस्त–वि० १. ठीक। २. जिसमें दोष या त्रुटि न हो। ३. उचित।
दुरुस्ती–संज्ञा स्त्री० सुधार।
दुरुह–वि० गूढ़।
दुर्गंध–संज्ञा स्त्री० बदबू।
दुर्ग–वि० जिसमें पहुँचना कठिन हो।
संज्ञा पुं० किला।
दुर्गत–वि० जिसकी बुरी गति हुई हो।
संज्ञा स्त्री० दे० "दुर्गति"।
दुर्गति–संज्ञा स्त्री० दुर्दशा।
दुर्गपाल–संज्ञा पुं० किलेदार।
दुर्गम–वि० १. जहाँ जाना कठिन हो। २. कठिन।
संज्ञा पुं० १. गढ़। २. वन।
दुर्गरक्षक–संज्ञा पुं० किलेदार।
दुर्गा–संज्ञा स्त्री० देवी। इनका अनेक असुरों को मारना प्रसिद्ध है।
दुर्गुण–संज्ञा पुं० बुरा गुण।
दुर्घट–वि० जिसका होना कठिन हो।
दुर्घटना–संज्ञा स्त्री० वारदात।
दुर्जन–संज्ञा पुं० दुष्ट जन।
दुर्जय–वि० जिसे जीतना बहुत कठिन हो।
दुर्ज्ञेय–वि० जो जल्दी समझ में न आ सके।
दुर्दमनीय–वि० १. जिसका दमन करना बहुत कठिन हो। २. प्रचंड।
दुर्दम्य–वि० दे० "दुर्दमनीय"।
दुर्दशा–संज्ञा स्त्री० बुरी दशा।

दिग्–संज्ञा स्त्री० दे० "दिक्"।
दिग्दंति†–संज्ञा पुं० दे० "दिग्गज"।
दिग्पाल–संज्ञा पुं० दे० "दिक्पाल"।
दिग्गज–संज्ञा पुं० पुराणानुसार वे आठों हाथी जो आठों दिशाओं में पृथ्वी को दबाए रखने और उन दिशाओं की रक्षा करने के लिये स्थापित हैं।
वि० बहुत बड़ा।
दिग्दर्शन–संज्ञा पुं० नमूना।
दिग्देवता–संज्ञा पुं० दे० "दिक्पाल"।
दिग्पट–संज्ञा पुं० १. दिशारूपी वस्त्र। २. नंगा।
दिग्पति–संज्ञा पुं० दे० "दिक्पाल"।
दिग्भ्रम–संज्ञा पुं० दिशाओं का भ्रम होना।
दिग्मंडल–संज्ञा पुं० संपूर्ण दिशाएँ।
दिग्राज–संज्ञा पुं० दे० "दिक्पाल"।
दिग्वस्त्र–संज्ञा पुं० १. महादेव। २. नंगा रहनेवाला जैन यती।
दिग्वास–संज्ञा पुं० दे० "दिग्वस्त्र"।
दिग्विजय–संज्ञा स्त्री० राजाओं का अपनी वीरता दिखलाने और महत्त्व स्थापित करने के लिये देश-देशांतरों में अपनी सेना के साथ जाकर युद्ध करना और विजय प्राप्त करना।
दिग्विजयी–वि० पुं० [ स्त्री० दिग्विजयिनी ] जिसने दिग्विजय किया हो।
दिग्विभाग–संज्ञा पुं० दिशा।
दिग्व्यापी–वि० [ स्त्री० दिग्व्यापिनी ] जो सब दिशाओं में व्याप्त हो।
दिग्शूल–संज्ञा पुं० दे० "दिक्शूल"।
दिङ्नाग–संज्ञा पुं० दिग्गज।
दिङ्मंडल–संज्ञा पुं० दिशाओं का समूह।
दिजराज*†–संज्ञा पुं० दे० "द्विजराज"।
दिठादिठी–संज्ञा स्त्री० दे० "देखादेखी"।
दिठाना–क्रि० अ० बुरी दृष्टि लगना। क्रि० स० बुरी दृष्टि लगाना।
दिठौना†–संज्ञा पुं० काजल की वह बिंदी जो बालकों को नज़र से बचाने के लिये लगाते हैं।
दिढ़*†–वि० दे० "दृढ़"।
दिढ़ाना*†–क्रि० स० पक्का करना।
दितिसुत–संज्ञा पुं० दैत्य।
दिन–संज्ञा पुं० १. सूर्योदय से लेकर सूर्यास्त तक का समय। २. चौबीस घंटे का समय। ३. समय।
क्रि० वि० सदा।
दिनअर*–संज्ञा पुं० दे० "दिनकर"।
दिनकंत*†–संज्ञा पुं० सूर्य।
दिनकर–संज्ञा पुं० सूर्य।
दिनचर्या–संज्ञा स्त्री० दिन भर का कर्तव्य कर्म।
दिनदानी*†–संज्ञा पुं० प्रति दिन दान करनेवाला।
दिननाथ–संज्ञा पुं० सूर्य।
दिनपति–संज्ञा पुं० सूर्य।
दिनमणि–संज्ञा पुं० सूर्य।
दिनराइ*–संज्ञा पुं० दे० "दिनराज"।
दिनराज–संज्ञा पुं० सूर्य।
दिनांध–संज्ञा पुं० वह जिसे दिन को न सूझे।
दिनाइ†–संज्ञा पुं० दाद नामक रोग।
दिनियर*†–संज्ञा पुं० सूर्य।
दिनी–वि० बहुत दिनों का।
दिनेर–संज्ञा पुं० सूर्य।
दिनेश–संज्ञा पुं० सूर्य।

दुर्दिन–संज्ञा पुं० १. बुरा दिन। २. ऐसा दिन जिसमें बादल छाए हों और पानी बरसता हो।

दुर्दैव–संज्ञा पुं० १. दुर्भाग्य। बुरी किस्मत। २. दिनों का बुरा फेर।

दुर्द्धर–वि० १. जिसे कठिनता से पकड़ सकें। २. प्रबल।

दुर्द्धर्ष–वि० १. जिसका दमन करना कठिन हो। २. प्रबल।

दुर्नाम–संज्ञा पुं० १. बदनामी। २. गाली।

दुर्नीति–संज्ञा स्त्री० कुनीति।

दुर्बल–वि० १. कमज़ोर। २. दुबला-पतला।

दुर्बलता–संज्ञा स्त्री० १. कमज़ोरी। २. दुबलापन।

दुर्बोध–वि० गूढ़।

दुर्भाग्य–संज्ञा पुं० मंद भाग्य।

दुर्भिक्ष–संज्ञा पुं० अकाल।

दुर्भिच्छ॰–संज्ञा पुं० दे० "दुर्भिच्छ"।

दुर्मति–संज्ञा स्त्री० बुरी बुद्धि।
वि० १. जिसकी समझ ठीक न हो। २. खल।

दुर्मुख–संज्ञा पुं० १. घोड़ा। २. रामचंद्रजी का एक गुप्तचर जिसके द्वारा उन्होंने सीता के विषय में लोकापवाद सुना था।
वि० १. जिसका मुख बुरा हो। २. कटुभाषी।

दुर्योधन–संज्ञा पुं० कुरुवंशीय राजा धृतराष्ट्र का ज्येष्ठ पुत्र जो अपने चचेरे भाई पांडवों से बहुत बुरा मानता था। कौरवों में श्रेष्ठ।

दुर्रानी–संज्ञा पुं० अफ़ग़ानों की एक जाति।

दुर्लंघ्य–वि० जिसे जल्दी लाँघ न सकें।

दुर्लक्ष्य–वि० जो कठिनता से दिखाई पड़े।

दुर्लभ–वि० १. जिसे पाना सहज न हो। २. अनोखा।

दुर्वचन–संज्ञा पुं० गाली।

दुर्वह–वि० जिसका वहन करना कठिन हो।

दुर्वाद–संज्ञा पुं० निंदा।

दुर्वासा–संज्ञा पुं० एक मुनि। ये अत्यंत क्रोधी थे।

दुर्वृत्त–वि० दुराचारी।

दुर्व्यवस्था–संज्ञा स्त्री० कुप्रबंध।

दुर्व्यवहार–संज्ञा पुं० बुरा व्यवहार।

दुर्व्यसन–संज्ञा पुं० बुरी लत।

दुलकी–संज्ञा स्त्री० घोड़े की एक चाल जिसमें वह चारों पैर अलग अलग उठाकर कुछ उछलता हुआ चलता है।

दुलखना–क्रि० स० बार बार कहना या बतलाना।

दुलड़ी–संज्ञा स्त्री० दो लड़ों की माला।

दुलत्ती–संज्ञा स्त्री० घोड़े आदि चौपायों का पिछले दोनों पैरों को उठाकर मारना।

दुलराना॰†–क्रि० स० बच्चों को बहलाकर प्यार करना।
क्रि० अ० दुलारे बच्चों की सी चेष्टा करना।

दुलरी–संज्ञा स्त्री० दे० "दुलड़ी"।

दिनौंधी–संज्ञा स्त्री॰ एक रोग जिसमें दिन के समय सूर्य की तेज़ किरणों के कारण बहुत कम दिखाई देता है।
दिपति॰†–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "दीप्ति"।
दिपना॰–क्रि॰ अ॰ चमकना।
दिपाना–क्रि॰ अ॰ दे॰ "दिपना"।
दिव्य॰–संज्ञा पुं॰ दे॰ "दिव्य"।
दिमाक–संज्ञा पुं॰ दे॰ "दिमाग़"।
दिमाग़–संज्ञा पुं॰ १. मस्तिष्क। २. बुद्धि। ३. अभिमान।
दिमाग़दार–वि॰ १. जिसकी मानसिक शक्ति बहुत अच्छी हो। २. अभिमानी।
दिमाग़ी–वि॰ दे॰ "दिमाग़दार"। वि॰ दिमाग़-संबंधी।
दिमाना॰†–वि॰ दे॰ "दीवाना"।
दियना†–संज्ञा पुं॰ दे॰ "दीआ"। क्रि॰ अ॰ चमकना।
दियरा–संज्ञा पुं॰ दे॰ "दीया"।
दिया–संज्ञा पुं॰ दे॰ "दीया"।
दियारा–संज्ञा पुं॰ कछार।
दियासलाई–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "दीयासलाई"।
दिरम–संज्ञा पुं॰ १. मिस्र देश का चाँदी का एक सिक्का। २. साढ़े तीन माशे की एक तौल।
दिरमान†–संज्ञा पुं॰ चिकित्सा।
दिरमानी–संज्ञा पुं॰ चिकित्सक।
दिरिस॰†–संज्ञा पुं॰ दे॰ "दृश्य"।
दिल–संज्ञा पुं॰ १. कलेजा। २. मन। ३. साहस।
दिलगीर–वि॰ [संज्ञा दिलगीरी] उदास।
दिलचला–वि॰ १. साहसी। २. वीर।
दिलचस्प–वि॰ [संज्ञा दिलचस्पी] चित्ताकर्षक।
दिलजमई–संज्ञा स्त्री॰ तसल्ली।
दिलजला–वि॰ जिसके चित्त को बहुत कष्ट पहुँचा हो।
दिलदार–वि॰ [संज्ञा दिलदारी] उदार।
दिलबर–वि॰ प्यारा।
दिलरुबा–संज्ञा पुं॰ प्यारा।
दिलवाना–क्रि॰ स॰ दे॰ "दिलाना"।
दिलह्ला–संज्ञा पुं॰ दे॰ "दिल्ली"।
दिलाना–क्रि॰ स॰ दिलवाना।
दिलावर–वि॰ [संज्ञा दिलावरी] १. बहादुर। २. साहसी।
दिलासा–संज्ञा पुं॰ धैर्य।
दिली–वि॰ १. हार्दिक। २. अत्यंत घनिष्ठ।
दिलीप–संज्ञा पुं॰ इक्ष्वाकुवंशी एक राजा।
दिलेर–वि॰ [संज्ञा दिलेरी] १. बहादुर। २. साहसी।
दिल्लगी–संज्ञा स्त्री॰ १. दिल लगाने की क्रिया या भाव। २. ठठोली।
दिल्लगीबाज़–संज्ञा पुं॰ मसख़रा।
दिवराज–संज्ञा पुं॰ इंद्र।
दिवस–संज्ञा पुं॰ दिन।
दिवस्पति–संज्ञा पुं॰ सूर्य।
दिवांध–वि॰ जिसे दिन में न सूझे। संज्ञा पुं॰ १. दिनौंधी का रोग। २. उल्लू।
दिवा–संज्ञा पुं॰ १. दिन। २. बाईस अक्षरों का एक वर्णवृत्त।
दिवाकर–संज्ञा पुं॰ सूर्य।
दिवाना†–संज्ञा पुं॰ दे॰ "दीवाना"। ॰† क्रि॰ स॰ दे॰ "दिलाना"।
दिवाल–वि॰ जो देता हो। †संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "दीवार"।
दिवाला–संज्ञा पुं॰ १. वह अवस्था जिसमें मनुष्य के पास अपना ऋण

दुलहन–संज्ञा स्त्री० नवविवाहिता वधू।
दुलहा–संज्ञा पुं० दे० "दूल्हा"।
दुलहिया, दुलही†–संज्ञा स्त्री० दे० "दुलहन"।
दुलहेटा–संज्ञा पुं० दुलारा लड़का।
दुलाई–संज्ञा स्त्री० ओढ़ने का दोहरा कपड़ा जिसके भीतर रूई भरी हो।
दुलाना०–क्रि० स० दे० "डुलाना"।
दुलार–संज्ञा पुं० लाड़-प्यार।
दुलारना–क्रि० स० लाड़ करना।
दुलारा–वि० [स्त्री० दुलारी] जिसका बहुत दुलार या लाड़-प्यार हो।
दुव–वि० दो।
दुवन–संज्ञा पुं० १. खल। २. शत्रु। ३. राक्षस।
दुवाज–संज्ञा पुं० एक प्रकार का घोड़ा।
दुवादस०†–वि० दे० "द्वादश"।
दुवादस बानी०–वि० खरा।
दुवार†–संज्ञा पुं० दे० "द्वार"।
दुवाल–संज्ञा स्त्री० रिकाब में लगा हुआ चमड़े का चौड़ा फीता।
दुविधा†–संज्ञा स्त्री० दे० "दुवधा"।
दुवो०†–वि० दोनों।
दुशवार–वि० [संज्ञा दुशवारी] कठिन।
दुशाला–संज्ञा पुं० पशमीने की चादरों का जोड़ा जिनके किनारे पर पशमीने की बेलें बनी रहती हैं।
दुशासन०–संज्ञा पुं० दे० "दुःशासन"।
दुश्चारत–वि० बुरे आचरण का। संज्ञा पुं० बुरा आचरण।
दुश्चरित्र–वि० [स्त्री० दुश्चरित्रा] बुरे चरित्रवाला। संज्ञा पुं० बुरी चाल।
दुश्चेष्टा–संज्ञा स्त्री० [वि० दुश्चेष्टित] बुरा काम।
दुश्मन–संज्ञा पुं० शत्रु।
दुश्मनी–संज्ञा स्त्री० वैर।
दुष्कर–वि० दुःसाध्य।
दुष्कर्म–संज्ञा पुं० [वि० दुष्कर्मा] बुरा काम।
दुष्कर्मा–वि० पापी।
दुष्कर्मी–वि० बुरा काम करनेवाला।
दुष्काल–संज्ञा पुं० १. बुरा वक्त। २. दुर्भिक्ष।
दुष्ट–वि० [स्त्री० दुष्टा] १. जिसमें दोष या ऐब हो। २. दुर्जन।
दुष्टता–संज्ञा स्त्री० १. दोष। २. बदमाशी।
दुष्टपना–संज्ञा पुं० दे० "दुष्टता"।
दुष्टाचार–संज्ञा पुं० कुचाल।
दुष्टात्मा–वि० खोटी प्रकृति का।
दुष्प्राप्य–वि० जो सहज में न मिल सके।
दुष्यंत–संज्ञा पुं० पुरुवंशी एक राजा जो ऐलि नामक राजा के पुत्र थे। इन्होंने कण्व मुनि के आश्रम में शकुंतला के साथ गांधर्व विवाह किया था।
दुसराना०–क्रि० स० दे० "दोहराना"।
दुसारहा०†–वि० साथी।
दुसह०–वि० जो सहा न जाय।
दुसही†–वि० जो कठिनता से सह सके।

चुकाने के लिये कुछ न रह जाय। २. किसी पदार्थ का बिलकुल न रह जाना।

**दिवालिया**–वि० जिसके पास ऋण चुकाने के लिये कुछ न बच गया हो।

**दिवाली**–संज्ञा स्त्री० दे० "दीवाली"।

**दिवैया**–वि० देनेवाला।

**दिव्य**–वि० १. स्वर्गीय। २. अलौकिक। ३. प्रकाशमान।

**दिव्यचक्षु**–संज्ञा पुं० ज्ञानचक्षु।

**दिव्यता**–संज्ञा स्त्री० १ दिव्य का भाव। २. सुंदरता।

**दिव्यदृष्टि**–संज्ञा स्त्री० ज्ञानदृष्टि।

**दिव्यरथ**–संज्ञा पुं० देवताओं का विमान।

**दिव्यांगना**–संज्ञा स्त्री० १. देववधू। २. अप्सरा।

**दिव्या**–संज्ञा स्त्री० तीन प्रकार की नायिकाओं में से एक।

**दिव्यादिव्य**–संज्ञा पुं० तीन प्रकार के नायकों में से एक।

**दिव्यादिव्या**–संज्ञा स्त्री० तीन प्रकार की नायिकाओं में से एक।

**दिव्यास्त्र**–संज्ञा पुं० १. देवताओं का दिया हुआ हथियार। २. मंत्रों द्वारा चलानेवाला हथियार।

**दिव्योदक**–संज्ञा पुं० वर्षा का जल।

**दिश्**–संज्ञा स्त्री० दिशा।

**दिशा**–संज्ञा स्त्री० तरफ।

**दिशाभ्रम**–संज्ञा पुं० दिशाओं के संबंध में भ्रम होना।

**दिशाशूल**–संज्ञा पुं० दे० "दिक्शूल"।

**दिशि**–संज्ञा स्त्री० दे० "दिशा"।

**दिष्ट**–संज्ञा पुं० भाग्य।

**दिष्टबंधक**–संज्ञा पुं० वह रेहन जिसमें चीज़ पर रुपए देनेवाले का कोई कब्ज़ा न हो, उसे सिर्फ सूद मिलता रहे।

**दिष्टि***–संज्ञा स्त्री० दे० "दृष्टि"।

**दिसंतर***†–संज्ञा पुं० देशांतर। क्रि० वि० बहुत दूर तक।

**दिस***†–संज्ञा स्त्री० दे० "दिशा"।

**दिसना***†–क्रि० अ० दे० "दिखना"।

**दिसा**–संज्ञा स्त्री० दे० "दिशा"। †संज्ञा स्त्री० पैखाना।

**दिसावर**–संज्ञा पुं० परदेस।

**दिसावरी**–वि० बाहरी।

**दिसि***†–संज्ञा स्त्री० दे० "दिशा"।

**दिसिटि***†–संज्ञा स्त्री० दे० "दृष्टि"।

**दिसिदुरद***†–संज्ञा पुं० दे० "दिग्गज"।

**दिसिनायक***†–संज्ञा पुं० दे० "दिक्पाल"।

**दिसिप***–संज्ञा पुं० दे० "दिक्पाल"।

**दिसिराज***–संज्ञा पुं० दे० "दिक्पाल"।

**दिसैया***†–वि० १. देखनेवाला। २. दिखानेवाला।

**दिस्टी***–संज्ञा स्त्री० दे० "दृष्टि"।

**दिस्टीबंध**–संज्ञा पुं० नज़रबंद। जादू।

**दिस्ता**–संज्ञा पुं० दे० "दस्ता"।

**दिहंदा**–वि० दाता।

**दिहाड़ा**–संज्ञा पुं० १. दुर्गत। २. दिन।

**दिहात**–संज्ञा स्त्री० दे० "देहात"।

**दीआ**–संज्ञा पुं० दे० "दीया"।

**दीक्षक**–संज्ञा पुं० दीक्षा देनेवाला गुरु।

**दीक्षा**–संज्ञा स्त्री० १. गुरु या आचार्य्य का नियमपूर्वक मंत्रोपदेश। २. उपनयन-संस्कार जिसमें आचार्य्य गायत्री मंत्र का उपदेश देता है। ३. गुरुमंत्र।

दुसाध–संज्ञा पुं० हिंदुओं में एक नीच जाति जो सूअर पालती है।
दुसार–संज्ञा पुं० आर पार किया हुआ छेद।
क्रि० वि० एक पार से दूसरे पार तक।
दुसाल–संज्ञा पुं० आर-पार छेद।
दुसूती–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की मोटी चादर।
दुसेजा–संज्ञा पुं० पलंग।
दुस्तर–वि० १. जिसे पार करना कठिन हो। २. विकट।
दुस्सह–वि० दे० "दुःसह"।
दुहत्था–वि० [स्त्री० दुहत्थी] दोनों हाथों से किया हुआ।
दुहना–क्रि० स० १. स्तन से दूध निचोड़कर निकालना। २. निचोड़ना।
दुहनी–संज्ञा स्त्री० वह बरतन जिसमें दूध दुहा जाता है।
दुहाई–संज्ञा स्त्री० १. घोषणा। २. शपथ।
संज्ञा स्त्री० १. गाय, भैंस आदि को दुहने का काम। २. दुहने की मज़दूरी।
दुहावनी–संज्ञा स्त्री० दुहाई।
दुहिता–संज्ञा स्त्री० कन्या।
दुहिन॰–संज्ञा पुं० ब्रह्मा।
दुहेला–वि० स्त्री० [दुहेली] कठिन।
संज्ञा पुं० विकट या दुःखदायक कार्य।
दूइज†–संज्ञा स्त्री० दे० "दूज"।
दूकान–संज्ञा पुं० दे० "दुकान"।
दूखना॰†–क्रि० स० ऐब लगाना।
दूज–संज्ञा स्त्री० द्वितीया।
दूजा॰†–वि० दूसरा।
दूत–संज्ञा पुं० [स्त्री० दूती] चर।
दूतकर्म–संज्ञा पुं० दूत का काम।
दूतिका, दूती–संज्ञा स्त्री० कुटनी।
दूध–संज्ञा पुं० पय। दुग्ध।
दूधपिलाई–संज्ञा स्त्री० १. दूध पिलानेवाली दाई। २. ब्याह की एक रसम जिसमें बरात के समय माता, वर को दूध पिलाने की सी मुद्रा करती है।
दूध-पूत–संज्ञा पुं० धन और संतति।
दूधमुँहा–वि० छोटा बच्चा।
दूधमुख–वि० छोटा बच्चा।
दूधिया–वि० १. जिसमें दूध मिला हो अथवा जो दूध से बना हो। २. सफ़ेद।
संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का सफ़ेद और चमकीला पत्थर या रत्न। २. एक प्रकार का सफ़ेद खड़िया मुलायम पत्थर जिसकी प्यालियाँ आदि बनती हैं।
दून–संज्ञा स्त्री० दूने का भाव।
दूतावास–संज्ञा पुं० दूसरे राज्य के दूत के रहने का स्थान।
दूना–वि० दुगुना।
दूनों॰†–वि० दे० "दोनों"।
दूब–संज्ञा स्त्री० एक बहुत प्रसिद्ध घास।
दूबे–संज्ञा पुं० द्विवेदी ब्राह्मण।
दूभर–वि० कठिन।
दूमना†॰–क्रि० अ० हिलना।
दूरंदेश–वि० [संज्ञा दूरंदेशी] दूरदर्शी।
दूर–क्रि० वि० बहुत फ़ासले पर।
वि० जो दूर या फ़ासले पर हो।
दूरत्व–संज्ञा पुं० दूरी।

दीक्षागुरु–संज्ञा पुं० मंत्रोपदेष्टा गुरु।
दीक्षित–वि० १. जिसने सोमयागादि का संकल्पपूर्वक अनुष्ठान किया हो। २. जिसने आचार्य से दीक्षा या गुरु से मंत्र लिया हो।
संज्ञा पुं० ब्राह्मणों का एक भेद।
दीखना–क्रि० अ० दिखाई देना।
दीघी–संज्ञा स्त्री० बावली।
दीच्छा⊙–संज्ञा स्त्री० दे० "दीक्षा"।
दीठ–संज्ञा स्त्री० १. दृष्टि। २. नज़र। ३. निगरानी। ४. मिहरबानी की नज़र।
दीठबंदी–संज्ञा स्त्री० जादू।
दीठवंत–वि० जिसे दिखाई दे।
दीठा–संज्ञा पुं० १. दृष्टि। २. आँख। ३. ढिठाई।
दीदार–संज्ञा पुं० दर्शन।
दीदी–संज्ञा स्त्री० बड़ी बहिन को पुकारने का शब्द।
दीधिति–संज्ञा स्त्री० १. सूर्य्य, चंद्रमा आदि की किरण। २. उँगली।
दीन–वि० १. दरिद्र। २. दुःखित। ३. नम्र।
संज्ञा पुं० मत।
दीनता–संज्ञा स्त्री० १. दरिद्रता। २. नम्रता।
दीनताई⊙–संज्ञा स्त्री० दे० "दीनता"।
दीनत्व–संज्ञा पुं० दीनता।
दीनदयालु–वि० दीनों पर दया करनेवाला।
संज्ञा पुं० ईश्वर का एक नाम।
दीनदार–वि० [संज्ञा दीनदारी] धार्मिक।
दीन-दुनिया–संज्ञा स्त्री० यह लोक और परलोक।
दीनबंधु–संज्ञा पुं० १. दुखियों का सहायक। २. ईश्वर का एक नाम।
दीनानाथ–संज्ञा पुं० १. दीनों का स्वामी या रक्षक। २. ईश्वर।
दीनार–संज्ञा पुं० १. स्वर्ण-भूषण। २. निष्क की तौल। ३. स्वर्णमुद्रा।
दीप–संज्ञा पुं० १. दीया। २. दस मात्राओं का एक छंद।
संज्ञा पुं० दे० "द्वीप"।
दीपक–संज्ञा पुं० १ दीया। २. संगीत में छः रागों में से दूसरा राग।
वि० [स्त्री० दीपिका] १. प्रकाश करनेवाला। २. पाचन की अग्नि को तेज़ करनेवाला। ३. उत्तेजक।
दीपत⊙–संज्ञा स्त्री० १. कांति। २. शोभा।
दीपदान–संज्ञा पुं० किसी देवता के सामने दीपक जलाने का काम, जो पूजन का एक अंग समझा जाता है।
दीपध्वज–संज्ञा पुं० काजल।
दीपन–संज्ञा पुं० [वि० दीपनीय, दीपित, दीप्त, दीप्य] १. प्रकाशन। २. भूख को उभारना। ३. उत्तेजन।
वि० दीपन करनेवाला।
संज्ञा पुं० मंत्र के उन दस संस्कारों में से एक जिनके बिना मंत्र सिद्ध नहीं होता।
दीपना⊙–क्रि० अ० प्रकाशित होना।
क्रि० स० प्रकाशित करना।
दीपमाला–संज्ञा स्त्री० १. जलते हुए दीयों की पंक्ति। २. दीपदान या आरती के लिये जलाई हुई बत्तियों का समूह।
दीपमालिका–संज्ञा स्त्री० १. दीपदान, आरती या शोभा के लिये दीयों की पंक्ति। २. दीवाली।
दीपमाली–संज्ञा स्त्री० दे० "दीवाली"।
दीपशिखा–संज्ञा स्त्री० चिराग़ की लौ।

दूरदर्शक–वि० दूर तक देखनेवाला।
दूरदर्शिता–संज्ञा स्त्री० दूर की बात सोचने का गुण।
दूरदर्शी–वि० बहुत दूर तक की बात सोचनेवाला।
दूरबीन–संज्ञा स्त्री० गोल नल के आकार का एक यंत्र जिससे दूर की चीज़ें बहुत पास, स्पष्ट या बड़ी दिखाई देती हैं।
दूरवर्ती–वि० दूर का।
दूरवीक्षण–संज्ञा पुं० दूरबीन।
दूरी–संज्ञा स्त्री० दूरत्व।
दूर्वा–संज्ञा स्त्री० दूब नाम की घास।
दूल्ह–संज्ञा पुं० १. दुलहा। २. पति।
दूल्हा–संज्ञा पुं० दे० "दूल्ह"।
दूषक–संज्ञा पुं० वह जो किसी पर दोषारोपण करे।
दूषण–संज्ञा पुं० १. दोष। २. ऐब लगाना।
दूषणीय–वि० दोष लगाने योग्य।
दूषना॰†–क्रि० स० दोष लगाना।
दूषित–वि० जिसमें दोष हो।
दूष्य–वि० १. दोष लगाने योग्य। २. निंदनीय।
दूसना–क्रि० स० दे० "दूषना"।
दूसरा–वि० १. पहले के बाद का। द्वितीय। २. अन्य।
दृक्–संज्ञा पुं० छिद्र।
दृक्क्षेप–संज्ञा पुं० दृष्टिपात।
दृक्पथ–संज्ञा पुं० दृष्टि का मार्ग।
दृक्पात–संज्ञा पुं० दृष्टिपात।
दृक्शक्ति–संज्ञा स्त्री० १. प्रकाश-रूप। चैतन्य। २. आत्मा।
दृगंचल–संज्ञा पुं० पलक।
दृग॰–संज्ञा पुं० १. आँख। २. दृष्टि।
दृगमिचाव–संज्ञा पुं० आँख-मिचौली का खेल।
दृगोचर–वि० जो आँख से दिखाई दे।
दृढ़–वि० १. प्रगाढ़। २. बलवान्। ३. कड़े दिल का।
दृढ़ता–संज्ञा स्त्री० १. दृढ़ होने का भाव। २. मज़बूती।
दृढ़त्व–संज्ञा पुं० दृढ़ता।
दृढ़ांग–वि० हृष्ट-पुष्ट।
दृढ़ाई†॰–संज्ञा स्त्री० दे० "दृढ़ता"।
दृढ़ाना–क्रि० स० दृढ़ करना। क्रि० अ० स्थिर या पक्का होना।
दृश्–संज्ञा पुं० [वि० दृश्य] १. दर्शन। २. प्रदर्शक। ३. देखनेवाला। संज्ञा स्त्री० १. दृष्टि। २. आँख।
दृश्य–वि० १. जो देखने में आ सके। २. दर्शनीय। संज्ञा पुं० १. वह पदार्थ जो आँखों के सामने हो। २. तमाशा।
दृश्यमान–वि० जो दिखाई पड़ रहा हो।
दृष्ट–वि० १. देखा हुआ। २. जाना हुआ। ३. प्रत्यक्ष। संज्ञा पुं० दर्शन।
दृष्टकूट–संज्ञा पुं० पहेली।
दृष्टमान॰–वि० प्रकट।
दृष्टवाद–संज्ञा पुं० वह दार्शनिक सिद्धांत जो केवल प्रत्यक्ष ही को मानता है।
दृष्टांत–संज्ञा पुं० उदाहरण।
दृष्टार्थ–संज्ञा पुं० वह शब्द जिसका अर्थ स्पष्ट हो।
दृष्टि–संज्ञा स्त्री० १. आँख की ज्योति। २. नज़र। ३. परख। ४. आस।
दृष्टिगत–वि० जो दिखाई पड़ता हो।

दीपावलि-संज्ञा स्त्री० दे० "दीपमालिका"।
दीपिका-संज्ञा स्त्री० छोटा दीया। वि० स्त्री० उजाला फैलानेवाली।
दीपित-वि० १. प्रकाशित। २. चमकता या जगमगाता हुआ। ३. उत्तेजित।
दीपोत्सव-संज्ञा पुं० दीवाली।
दीप्त-वि० १.प्रज्वलित। २.चमकीला।
दीप्ति-संज्ञा स्त्री० १. प्रकाश। २. प्रभा। ३. कांति।
दीप्तिमान्-वि० [ स्त्री० दीप्तिमती ] १. चमकता हुआ। २. कांतियुक्त।
दीप्य-वि० १. जो जलाया जाने को हो। २. जो जलाने योग्य हो।
दीप्यमान-वि० चमकता हुआ।
दीबो†-संज्ञा पुं० दे० "देना"।
दीमक-संज्ञा स्त्री० चींटी की तरह का एक छोटा सफेद कीड़ा।
दीयट-संज्ञा पुं० दे० "दीवट"।
दीया-संज्ञा पुं० १. दीपक। २. बत्ती जलाने का छोटा कसोरा।
दीयासलाई-संज्ञा स्त्री० लकड़ी की छोटी सलाई या सींक जिसका एक सिरा गंधक आदि लगी रहने के कारण रगड़ने से जल उठता है।
दीरघ*-वि० दे० "दीर्घ"।
दीर्घ-वि० १. लंबा। २. बड़ा। संज्ञा पुं० गुरु या द्विमात्रिक वर्ण।
दीर्घकाय-वि० बड़े डील-डौल का।
दीर्घजीवी-वि० जो बहुत दिनों तक जीए।
दीर्घदर्शिता-संज्ञा स्त्री० दूरदर्शिता।
दीर्घदर्शी-वि० दूरदर्शी।
दीर्घदृष्टि-वि० दे० "दीर्घदर्शी"।
दीर्घनिद्रा-संज्ञा स्त्री० मृत्यु।
दीर्घ निःश्वास-संज्ञा पुं० लंबी साँस जो दुःख के आवेग के कारण ली जाती है।
दीर्घबाहु-वि० जिसकी भुजाएँ लंबी हों।
दीर्घलोचन-वि० बड़ी आँखोंवाला।
दीर्घश्रुत-वि० १. जो दूर तक सुनाई पड़े। २. जिसका नाम दूर तक विख्यात हो।
दीर्घसूत्र-वि० दे० "दीर्घसूत्री"।
दीर्घसूत्रता-संज्ञा स्त्री० प्रत्येक कार्य में विलंब करने का स्वभाव।
दीर्घसूत्री-वि० हर एक काम में ज़रूरत से ज्यादा देर लगानेवाला।
दीर्घस्वर-संज्ञा पुं० द्विमात्रिक स्वर।
दीर्घायु-वि० चिरंजीवी।
दीर्घिका-संज्ञा स्त्री० छोटा तालाब।
दीवट-संज्ञा स्त्री० पीतल, लकड़ी आदि का आधार जिस पर दीया रखा जाता है।
दीवा-संज्ञा पुं० दीया।
दीवान-संज्ञा पुं० १. राजसभा। २. मंत्री।
दीवानआम-संज्ञा पुं० १. ऐसा दरबार जिसमें राजा या बादशाह से सब लोग मिल सकते हों। २. वह स्थान जहाँ आम दरबार लगता हो।
दीवानखाना-संज्ञा पुं० बैठक।
दीवानखास-संज्ञा पुं० खास दरबार।
दीवाना-वि० [स्त्री० दीवानी] पागल।
दीवानापन-संज्ञा पुं० पागलपन।
दीवानी-संज्ञा स्त्री० १. दीवान का पद। २. वह न्यायालय जो संपत्ति आदि संबंधी स्वत्वों का निर्णय करे।

दृष्टिगोचर–वि० जो देखने में आ सके।
दृष्टिपथ–संज्ञा पुं० दृष्टि का फैलाव।
दृष्टिपात–संज्ञा पुं० ताकना।
दृष्टिबंध–संज्ञा पुं० १. जादू। २. हाथ की सफ़ाई या चालाकी।
दृष्टिवंत–वि० १. दृष्टिवाला। २. ज्ञानी।
दृष्टिवाद–संज्ञा पुं० वह सिद्धांत जिसमें दृष्टि या प्रत्यक्ष प्रमाण ही की प्रधानता हो।
दे–संज्ञा स्त्री० स्त्रियों के लिये एक आदर-सूचक शब्द।
देई–संज्ञा स्त्री० १. देवी। २. स्त्रियों के लिये एक आदरसूचक शब्द।
देख–संज्ञा स्त्री० देखने की क्रिया या भाव।
देखन०†–संज्ञा स्त्री० देखने की क्रिया, भाव या ढंग।
देखनहारा†०–संज्ञा पुं० [स्त्री० देखनहारी] देखनेवाला।
देखना–क्रि० स० १. किसी वस्तु के अस्तित्व या उसके रूप, रंग आदि का ज्ञान नेत्रों द्वारा प्राप्त करना। २. जाँच करना। ३. परीक्षा करना ४. *निगरानी रखना।*
देख-भाल–संज्ञा स्त्री० १. जाँच-पड़ताल। २. देखा-देखी।
देखरावना०†–क्रि० स० दे० "दिखलाना"।
देख-रेख–संज्ञा स्त्री० *निगरानी।*
देखाऊ–वि० १. जो केवल देखने में सुंदर हो, काम का न हो। २. बनावटी।
देखा देखी–संज्ञा स्त्री० साक्षात्कार। *क्रि० वि० दूसरों को करते देखकर।*
देखाना०†–क्रि० स० दे० "दिखाना"।
देखाव–संज्ञा पुं० १. दृष्टि की सीमा। २. ठाट-बाट।
देखावट–संज्ञा स्त्री० १. बनाव। २. ठाट-बाट।
देग–संज्ञा पुं० खाना पकाने का चौड़े मुँह और चौड़े पेट का बड़ा बरतन।
देगचा–संज्ञा पुं० [स्त्री० अल्पा० देगची] छोटा देग।
देदीप्यमान–वि० चमकता हुआ।
देन–संज्ञा स्त्री० १. देने की क्रिया या भाव। २. दी हुई चीज़।
देनदार–संज्ञा पुं० ऋणी।
देनहारा०†–वि० देनेवाला।
देना–क्रि० स० अपने अधिकार से दूसरे के अधिकार में करना।
संज्ञा पुं० क़र्ज़।
देय–वि० देने योग्य।
देर–संज्ञा स्त्री० १. विलंब। २. समय।
देरी‡–संज्ञा स्त्री० दे० "देर"।
देव–संज्ञा पुं० [स्त्री० देवी] १. देवता। २. ब्राह्मणों तथा बड़ों के लिये एक आदर-सूचक शब्द।
संज्ञा पुं० दैत्य।
देवऋण–संज्ञा पुं० देवताओं के लिये कर्त्तव्य, यज्ञादि।
देवऋषि–संज्ञा पुं० देवताओं के लोक में रहनेवाले नारद, अत्रि, मरीचि, भरद्वाज, पुलस्त्य आदि ऋषि।
देवकन्या–संज्ञा स्त्री० देवता की पुत्री।
देवकी–संज्ञा स्त्री० वसुदेव की स्त्री और श्रीकृष्ण की माता का नाम।
देवकीनंदन–संज्ञा पुं० श्रीकृष्ण।
देवगण–संज्ञा पुं० देवताओं का वर्ग।
देवगति–संज्ञा स्त्री० स्वर्गलाभ।
देवगिरि–संज्ञा पुं० १. रैवतक पर्वत

जो गुजरात में है। २. दक्षिण का एक प्राचीन नगर, जो आजकल दौलताबाद कहलाता है।
देवगुरु-संज्ञा पुं० बृहस्पति।
देवठान-संज्ञा पुं० कार्त्तिक शुक्ला एकादशी। इस दिन विष्णु भगवान् सोकर उठते हैं।
देवता-संज्ञा पुं० स्वर्ग में रहनेवाला अमर प्राणी।
देवत्व-संज्ञा पुं० देवता होने का भाव या धर्म।
देवदत्त-वि० १. देवता का दिया हुआ। २. देवता के निमित्त दिया हुआ।
संज्ञा पुं० १. देवता के निमित्त दान की हुई संपत्ति। २. अर्जुन के शंख का नाम।
देवदारु-संज्ञा पुं० एक बहुत ऊँचा और सीधा पेड़।
देवदाली-संज्ञा स्त्री० एक लता जो देखने में तुरई की बेल से मिलती-जुलती होती है।
देवदासी-संज्ञा स्त्री० १. वेश्या। २. मंदिरों में रहनेवाली दासी या नर्त्तकी।
देवदेव-संज्ञा पुं० इंद्र।
देवधुनि-संज्ञा स्त्री० गंगा नदी।
देवनदी-संज्ञा स्त्री० १. गंगा। २. सरस्वती और दृषद्वती नदियाँ।
देवनागरी-संज्ञा स्त्री० भारतवर्ष की प्रधान लिपि, जिसमें संस्कृत तथा हिंदी, मराठी आदि देशी भाषाएँ लिखी जाती हैं।
देवपथ-संज्ञा पुं० आकाश।
देवभाषा-संज्ञा स्त्री० संस्कृत भाषा।
देवभूमि-संज्ञा स्त्री० स्वर्ग।
देवमंदिर-संज्ञा पुं० देवालय।
देवमाया-संज्ञा स्त्री० परमेश्वर की माया जो अविद्या रूप होकर जीवों को बंधन में डालती है।
देवमुनि-संज्ञा पुं० नारद ऋषि।
देवयज्ञ-संज्ञा पुं० होमादि कर्म जो पंचयज्ञों में से एक है।
देवयानी-संज्ञा स्त्री० शुक्राचार्य की कन्या, जो पहले अपने पिता के शिष्य कच पर आसक्त हुई थी। पीछे राजा ययाति के साथ इसका विवाह हुआ था।
देवर-संज्ञा पुं० [ स्त्री० देवरानी ] पति का छोटा भाई।
देवरानी-संज्ञा स्त्री० देवर की स्त्री।
संज्ञा स्त्री० इंद्राणी।
देवर्षि-संज्ञा पुं० नारद, अत्रि, मरीचि, भरद्वाज, पुलस्त्य, भृगु इत्यादि जो देवताओं में ऋषि माने जाते हैं।
देवल-संज्ञा पुं० १. पुजारी। पंडा। २. एक प्रकार का चावल।
संज्ञा पुं० देवालय।
देववधू-संज्ञा स्त्री० देवता की स्त्री।
देववाणी-संज्ञा स्त्री० १. संस्कृत भाषा। २. आकाशवाणी।
देवव्रत-संज्ञा पुं० भीष्म पितामह।
देवसभा-संज्ञा स्त्री० देवताओं का समाज।
देवसेना-संज्ञा स्त्री० १. देवताओं की सेना। २. प्रजापति की कन्या, जो सावित्री के गर्भ से उत्पन्न हुई थी।
देवस्थान-संज्ञा पुं० १. देवताओं के रहने की जगह। २. देवालय।
देवांगना-संज्ञा स्त्री० १. देवताओं की स्त्री। २. अप्सरा।
देवा-वि० देनेवाला।

आवश्यक ठहराया गया हो।

धर्मक्षेत्र-संज्ञा पुं० १. कुरुक्षेत्र। २. भारतवर्ष जो धर्म के संचय के लिये कर्म-भूमि माना गया है।

धर्मचक्र-संज्ञा पुं० बुद्ध की धर्मशिक्षा जिसका आरंभ काशी से हुआ था।

धर्मचर्या-संज्ञा स्त्री० धर्म का आचरण।

धर्मधक्का-संज्ञा पुं० १. वह हानि या कठिनाई जो धर्म या परोपकार आदि के लिये सहनी पड़े। २. व्यर्थ का कष्ट।

धर्मध्वज-संज्ञा पुं० पाखंडी।

धर्मध्वजी-संज्ञा पुं० पाखंडी।

धर्मनिष्ठ-वि० धार्मिक।

धर्मपत्नी-संज्ञा स्त्री० विवाहिता स्त्री।

धर्मयुग-संज्ञा पुं० सत्ययुग।

धर्मयुद्ध-संज्ञा पुं० वह युद्ध जिसमें किसी प्रकार का नियम भंग न हो।

धर्मराज-संज्ञा पुं० १. धर्म का पालन करनेवाला राजा। २. युधिष्ठिर। ३. यमराज। ४. न्यायाधीश।

धर्मशाला-संज्ञा स्त्री० वह मकान जो पथिकों या यात्रियों के टिकने के लिये धर्मार्थ बना हो।

धर्मशास्त्र-संज्ञा पुं० वह ग्रंथ जिसमें समाज के शासन के निमित्त नीति और सदाचार-संबंधी नियम हो।

धर्मशास्त्री-संज्ञा पुं० धर्मशास्त्र जानने-वाला पंडित।

धर्मशील-वि० [ संज्ञा धर्मशीलता ] धार्मिक।

धर्मसभा-संज्ञा स्त्री० न्यायालय।

धर्मांशु-संज्ञा पुं० सूर्य्य।

धर्मात्मा-वि० धर्मशील।

धर्माधिकरण-संज्ञा पुं० न्यायालय।

धर्माधिकारी-संज्ञा पुं० १. न्यायाधीश। २. दानाध्यक्ष।

धर्माध्यक्ष-संज्ञा पुं० दे० "धर्माधिकारी"।

धर्मार्थ-क्रि० वि० परोपकार के लिये।

धर्मासन-संज्ञा पुं० वह आसन या चौकी जिस पर न्यायाधीश बैठता है।

धर्मिणी-संज्ञा स्त्री० पत्नी। वि० धर्म करनेवाली।

धर्मिष्ठ-वि० धार्मिक।

धर्मी-वि० [स्त्री० धर्मिणी] १. जिसमें धर्म या गुण हो। २. धार्मिक। ३. मत या धर्म को माननेवाला। संज्ञा पुं० १. धर्म का आधार। २. धर्मात्मा मनुष्य।

धर्मोपदेशक-संज्ञा पुं० धर्म का उपदेश देनेवाला।

धर्षक-संज्ञा पुं० वह जो धर्षण करे।

धर्षण-संज्ञा पुं० [वि० धर्षणीय, धर्षित] १. अनादर। २. दुर्वाचना।

धर्षणा-संज्ञा स्त्री० १. अवज्ञा। २. दबाने या हराने का कार्य्य। ३. सतीत्वहरण।

धर्षी-वि० [ स्त्री० धर्षिणी ] धर्षण करनेवाला।

धव-संज्ञा पुं० १ एक जंगली पेड़ जिसके कई अंगों का ओषधि के रूप में व्यवहार होता है। २. पति। ३. पुरुष।

धवनी-संज्ञा स्त्री० दे० "धौंकनी"।
†© वि० सफेद।

धवरा†-वि० [ स्त्री धवरी ] उजला।

धवरी-वि० स्त्री० सफेद।

धवल-वि० १. श्वेत। २. निर्मल।

देवान|–संज्ञा पुं० १. दरबार। २. मंत्री।
देवारी–संज्ञा स्त्री० दे० "दीवाली"।
देवार्पण–संज्ञा पुं० देवता के निमित्त किसी वस्तु का दान।
देवालय–संज्ञा पुं० १. स्वर्ग। २. मंदिर।
देवी–संज्ञा स्त्री० १. देवता की स्त्री। २. सुशीला और सदाचारिणी स्त्री।
देवीपुराण–संज्ञा पुं० एक उपपुराण जिसमें देवी का माहात्म्य आदि वर्णित है।
देवीभागवत–संज्ञा पुं० एक पुराण जिसकी गणना बहुत से लोग उप-पुराणों में और कुछ लोग पुराणों में करते हैं।
देवेंद्र–संज्ञा पुं० इंद्र।
देवैया|–वि० देनेवाला।
देवोत्तर–संज्ञा पुं० देवता को अर्पित किया हुआ धन या संपत्ति।
देवोत्थान–संज्ञा पुं० विष्णु का शेष की शय्या पर से उठना, जो कार्त्तिक शुक्ला एकादशी को होता है।
देवोद्यान–संज्ञा पुं० देवताओं के बगीचे, जो चार हैं।
देश–संज्ञा पुं० १. राष्ट्र। २. स्थान।
देशज–वि० देश में उत्पन्न। संज्ञा पुं० वह शब्द जो न संस्कृत हो, न संस्कृत का अपभ्रंश हो, बल्कि किसी प्रदेश में लोगों की बोल-चाल से योंही उत्पन्न हो गया हो।
देशनिकाला–संज्ञा पुं० देश से निकाल दिए जाने का दंड।
देशांतर–संज्ञा पुं० १. विदेश। २. भूगोल में ध्रुवों से होकर उत्तर दक्षिण गई हुई किसी सर्वमान्य मध्यरेखा से पूर्व या पश्चिम की दूरी।
देशाटन–संज्ञा पुं० भिन्न भिन्न देशों की यात्रा।
देशी–वि० देश का।
देशीय–वि० दे० "देशी"।
देस–संज्ञा पुं० दे० "देश"।
देसावर–संज्ञा पुं० विदेश।
देसी–वि० स्वदेश का।
देह–संज्ञा स्त्री० [वि० देही] १. शरीर। २. जीवन।
संज्ञा पुं० गाँव।
देहत्याग–संज्ञा पुं० मृत्यु।
देहधारण–संज्ञा पुं० जन्म।
देहधारी–संज्ञा पुं० [ स्त्री० देहधारिणी ] शरीर धारण करनेवाला।
देहपात–संज्ञा पुं० मृत्यु।
देहरा–संज्ञा पुं० देवालय।
संज्ञा पुं० मनुष्य का शरीर।
देहरी|*–संज्ञा स्त्री० दे० "देहली"।
देहली–संज्ञा स्त्री० द्वार की चौखट की वह लकड़ी जो नीचे होती है। दहलीज़।
देहवंत–वि० जो तनुधारी हो।
संज्ञा पुं० प्राणी।
देहवान्–वि० शरीरधारी।
देहांत–संज्ञा पुं० मृत्यु।
देहात–संज्ञा पुं० [ वि० देहाती ] गाँव।
देहाती–वि० १. गाँव का। २. गँवार।
देही–संज्ञा पुं० आत्मा।
दैत्य–संज्ञा पुं० १. राक्षस। २. लंबे डील या असाधारण बल का मनुष्य।
दैत्यगुरु–संज्ञा पुं० शुक्राचार्य्य।
दैनंदिन–वि० नित्य का। क्रि० वि० १. प्रति दिन। २. दिनों दिन।

**धवलगिरि**–संज्ञा पुं० दे० "धवलागिरि"।
**धवलता**–संज्ञा स्त्री० सफ़ेदी।
**धवलाई**०*–संज्ञा स्त्री० सफ़ेदी।
**धवलागिरि**–संज्ञा पुं० हिमालय पहाड़ की एक प्रख्यात चोटी।
**धवाना**–क्रि० स० दौड़ाना।
**धस**–संज्ञा पुं० डुबकी।
**धसक**–संज्ञा स्त्री० १. ठन ठन शब्द जो सूखी खाँसी में गले से निकलता है। २. सूखी खाँसी।
संज्ञा स्त्री० १. डाह। २. धसकने की क्रिया या भाव।
**धसकना**–क्रि० अ० १. नीचे को धँसना या दब जाना। २. डाह करना।
**धसना***–क्रि० अ० नष्ट होना।
† क्रि० अ० दे० "धँसना"।
**धसनि**–संज्ञा स्त्री० दे० "धँसनि"।
**धसान**–संज्ञा स्त्री० दे० "धँसान"।
संज्ञा स्त्री० पूर्वी मालवा और बुंदेलखंड की एक छोटी नदी।
**धांगड़**–संज्ञा पुं० एक अनार्य जंगली जाति।
**धांधना**–क्रि० स० १. बंद करना। २. बहुत अधिक खा लेना।
**धांधल**–संज्ञा स्त्री० १. ऊधम। २. फ़रेब।
**धाधलपन**–संज्ञा पुं० १. पाजीपन। २. धोखेबाज़ी।
**धांधली**–संज्ञा स्त्री० १. उपद्रवी। २. धोखेबाज़।
**धांसना**–क्रि० अ० पशुओं का खाँसना।
**धाऊ**†–संज्ञा पुं० हरकारा।
**धाक**–संज्ञा स्त्री० १. रोब। २. प्रसिद्धि।
**धागा**†–संज्ञा पुं० डोरा।
**धाड़**†–संज्ञा स्त्री० १. दे० "ढाढ़"। २. दे० "दहाड़"। ३. दे० "डाढ़"।
संज्ञा स्त्री० १. डाकुओं का आक्रमण। २. जत्था।
**धाता**–संज्ञा पुं० विधि।
वि० पालनेवाला।
**धातु**–संज्ञा स्त्री० १. वह खनिज मूल द्रव्य जो अपारदर्शक हो, जिसमें एक विशेष प्रकार की चमक और गुरुत्व हो, जिसमें से होकर ताप और विद्युत् का संचार हो सके तथा जो पीटने अथवा तार के रूप में खींचने से खंडित न हो। २. शरीर को बनाये रखनेवाले पदार्थ। ३. वीर्य।
संज्ञा पुं० १. तत्त्व। २. शब्द का वह मूल जिससे क्रियाएँ बनी या बनती हैं।
**धातुवाद**–संज्ञा पुं० १. रसायन बनाने का काम। २. ताँबे से सोना बनाना।
**धात्री**–संज्ञा स्त्री० १. माता। २. धाय।
**धात्रीविद्या**–संज्ञा स्त्री० लड़का जनाने और उसे पालने आदि की विद्या।
**धान**–संज्ञा पुं० तृण जाति का एक पौधा जिसके बीजों की गिनती अच्छे अन्नों में है। इसे कूटने से चावल बनते हैं।
**धानक**–संज्ञा पुं० १. धनुष चलानेवाला। २. धुनिया।
**धानपान**–वि० नाज़ुक।
**धाना**०†–क्रि० अ० तेज़ी से चलना। दौड़ना।
**धानी**–संज्ञा स्त्री० धान की पत्ती के

दैन–वि० देनेवाला।
दैनिक–वि० प्रति दिन का।
दैन्य–संज्ञा पुं० दीनता।
दैयत†–संज्ञा पुं० दैत्य।
दैया०†–संज्ञा पुं० दई।
अव्य० आश्चर्य, भय या दुःखसूचक शब्द जिसे स्त्रियाँ बोलती हैं।
दैव–वि० [ वि० दैवी ] देवता-संबंधी। संज्ञा पुं० १. प्रारब्ध। २. ईश्वर।
दैवगति–संज्ञा स्त्री० १. दैवी घटना। २. भाग्य।
दैवज्ञ–संज्ञा पुं० ज्योतिषी।
दैवत–वि० देवता-संबंधी। संज्ञा पुं० १. देवता की प्रतिमा आदि। २. देवता।
दैवयोग–संज्ञा पुं० संयोग।
दैववाणी–संज्ञा स्त्री० १. आकाश-वाणी। २. संस्कृत।
दैववादी–संज्ञा पुं० १. भाग्य के भरोसे रहनेवाला। २. आलसी।
दैवविवाह–संज्ञा पुं० आठ प्रकार के विवाहों में से एक।
दैवागत–वि० दैवी।
दैवात्–क्रि० वि० अकस्मात्।
दैविक–वि० १. देवता-संबंधी। २. देवताओं का किया हुआ।
दैवी–वि० १. देवताओं की की हुई। २. आकस्मिक।
दैवी गति–संज्ञा स्त्री० १. ईश्वर की की हुई बात। २. होनहार।
दैहिक–वि० १. देह-संबंधी। २. देह से उत्पन्न।
दोंचना–क्रि० स० दबाव में डालना।
दो–वि० एक और एक।
दोआब–संज्ञा पुं० किसी देश का वह भाग जो दो नदियों के बीच में हो।
दोइ†–संज्ञा पुं० वि० दे० "दो"।
दोउ, दोऊ०†–वि० दोनों।
दोख०†–संज्ञा पुं० दे० "दोष"।
दोखना०†–क्रि० स० दोष लगाना।
दोखी०†–संज्ञा पुं० दे० "दोषी"।
दोगला–संज्ञा पुं० [ स्त्री० दोगली ] १. जारज। २. वह जीव जिसके माता-पिता भिन्न भिन्न जातियों के हों।
दोच–संज्ञा स्त्री० १. दुबधा। २. दबाव।
दोचित्ता–वि० [स्त्री० दोचित्ती] जिसका चित्त दो कामों या बातों में बँटा हो।
दोचित्ती–संज्ञा स्त्री० चित्त की उद्विग्नता।
दोज़ख–संज्ञा पुं० मुसलमानों के अनुसार नरक जिसके सात विभाग हैं।
दोज़खी–वि० १. दोज़ख-संबंधी। २ नारकी।
दोतरफ़ा–वि० दोनों तरफ़ का। क्रि० वि० दोनों तरफ़।
दोतला, दोतल्ला–वि० दो खंड का।
दोतारा–संज्ञा पुं० एकतारे की तरह का एक प्रकार का बाजा।
दोदना†–क्रि० स० प्रत्यक्ष कही हुई बात से इनकार करना।
दोधारा–वि० [ स्त्री० दोधारी ] जिसके दोनों ओर धार या बाढ़ हो।
दोन–संज्ञा पुं० दो पहाड़ों के बीच की नीची ज़मीन। संज्ञा पुं० दोआबा।
दोनला–वि० जिसमें दो नाले हों।
दोना–संज्ञा पुं० [ स्त्री० दोनी ] पत्तों का बना हुआ कटोरे के आकार का छोटा गहरा पात्र।

रंग का सा हलका हरा रंग।
वि० हलके हरे रंग का।
संज्ञा स्त्री० भूना हुआ जौ या गेहूँ।
**धान्य**-संज्ञा पुं० १. चार तिल का एक तौल। २. धनिया। ३. धान। ४. अन्न मात्र।
**धाम**-संज्ञा पुं० १. लंबा-चौड़ा मैदान। २. खेत की नाप।
संज्ञा स्त्री० तृप्ति।
**धाया**-संज्ञा पुं० अटारी।
**धाम**-संज्ञा पुं० घर।
**धायँ**-संज्ञा स्त्री० किसी पदार्थ के ज़ोर से गिरने का शब्द।
**धाय**-संज्ञा स्त्री० दाई।
संज्ञा पुं० धव का पेड़।
**धार**-संज्ञा पुं० १. ज़ोर से पानी बरसना। २. ऋण।
संज्ञा स्त्री० १. पानी आदि के गिरने या बहने का तार। २. किनारा।
**धारक**-वि० १. धारण करनेवाला। २. रोकनेवाला।
**धारण**-संज्ञा पुं० १. थामना, लेना या अपने ऊपर ठहराना। २. ग्रहण करना।
**धारणा**-संज्ञा स्त्री० १. धारण करने की क्रिया या भाव। २. बुद्धि। ३. दृढ़ निश्चय। ४. स्मृति।
**धारना**-क्रि० स० धारण करना।
क्रि० स० दे० "ढारना"।
**धारा**-संज्ञा स्त्री० १. धार। २. पानी का झरना।
**धाराधर**-संज्ञा पुं० बादल।
**धाराबाही**-वि० धारा के रूप में बिना रोक-टोक बढ़ने या चलनेवाला।
**धारि**-संज्ञा स्त्री० १. दे० "धार"। २. समूह।
**धारिणी**-संज्ञा स्त्री० पृथ्वी।
वि० स्त्री० धारण करनेवाली।
**धारी**-संज्ञा स्त्री० रेखा। लकीर।
**धारीदार**-वि० जिसमें लंबी लंबी धारियाँ या लकीरें हों।
**धारोष्ण**-संज्ञा पुं० थन से निकला हुआ ताज़ा दूध जो प्रायः कुछ गरम होता है और बहुत गुणकारक माना जाता है।
**धार्मिक**-वि० १. धर्मशील। २. धर्म-संबंधी।
**धार्य**-वि० धारण करने के योग्य।
**धावक**-संज्ञा पुं० हरकारा।
**धावन**-संज्ञा पुं० १. बहुत जल्दी या दौड़कर जाना। २. दूत। ३. धोने या साफ़ करने का काम।
**धावनि**-संज्ञा स्त्री० १. जल्दी जल्दी चलने की क्रिया या भाव। २. धावा।
**धावा**-संज्ञा पुं० आक्रमण।
**धाह**-संज्ञा स्त्री० ज़ोर से चिल्लाकर रोना।
**धिंग**-संज्ञा स्त्री० ऊधम।
**धिंगा**-संज्ञा पुं० १. बदमाश। २. बेशर्म।
**धिंगाई**-संज्ञा स्त्री० १. शरारत। २. बेशर्मी।
**धिंगाना**-क्रि० स० धींगा-धींगी करना।
**धिक**-अव्य० १. लानत। २. निंदा।
**धिक**-अव्य० धिक्।
**धिकना**-क्रि० अ० गरम होना।
**धिकाना**-क्रि० स० तपाना।
**धिक्कार**-संज्ञा स्त्री० लानत।
**धिक्कारना**-क्रि० स० लानत-मलामत करना। फटकारना।

दोनिया, दोनी|—संज्ञा स्त्री० छोटा दोना।
दोनो—वि० एक और दूसरा। उभय।
दोपलिया|—वि० संज्ञा स्त्री० दे० "दोपल्ली"।
दोपल्ली—वि० जिसमें दो पल्ले हों।
दोपहर—संज्ञा स्त्री० वह समय जब कि सूर्य मध्य आकाश में रहता है।
दोपहरिया|—संज्ञा स्त्री० दे० "दोपहर"।
दोफसली—वि० १. दोनों फसलों के संबंध का। २. जो दोनों ओर लग सके।
दोबारा—क्रि० वि० दूसरी बार।
दोमापिया—संज्ञा पुं० दे० "दुमापिया"।
दोमंज़िला—वि० जिसमें दो खंड या मंज़िलें हों।
दोमहला—वि० दे० "दोमंज़िला"।
दोमुँहा—वि० १. जिसे दो मुँह हों। २. कपटी।
दोमुँहा साँप—संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का साँप जिसकी दुम मोटी होने के कारण मुँह के समान ही जान पड़ती है। २. कुटिल।
दोरंगा—वि० १. दो रंग का। २. जो दोनों ओर लग या चल सके।
दोरंगी—संज्ञा स्त्री० १. दोरंगे या दो-मुँहे होने का भाव। २. कपट।
दोरदंड०|—वि० दे० "दुर्दंड"।
दोरसा—वि० दो प्रकार के स्वाद या रसवाला।
संज्ञा पुं० एक प्रकार का पीने का तमाकू।
दोराहा—संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ से आगे की ओर दो मार्ग जाते हों।
दोरुखा—वि० १. जिसके दोनों ओर समान रंग या बेल-बूटे हों। २. जिसके एक ओर एक रंग और दूसरी ओर दूसरा रंग हो।
दोल—संज्ञा पुं० १. झूला। २. डोली।
दोला—संज्ञा स्त्री० १. हिंडोला। २. डोली या चंडोल।
दोलायंत्र—संज्ञा पुं० वैद्यों का एक यंत्र जिसकी सहायता से वे ओषधियों के अर्क उतारते हैं।
दोलायमान—वि० हिलता हुआ।
दोशाखा—संज्ञा पुं० शमादान या दीवारगीर जिसमें दो बत्तियाँ हों।
दोष—संज्ञा पुं० १. बुरापन। २. कलंक। ३. अपराध।
संज्ञा पुं० शत्रुता।
दोषन०|—संज्ञा पुं० दोष।
दोषना०|—क्रि० स० दोष लगाना।
दोषिन|—संज्ञा स्त्री० १. अपराधिनी। २. पाप करनेवाली स्त्री।
दोषी—संज्ञा पुं० १. अपराधी। २. पापी।
दोस०|—संज्ञा पुं० दे० "दोष"।
दोसदारी०|—संज्ञा स्त्री० मित्रता।
दोसाला|—वि० दो वर्ष का।
दोसूती—संज्ञा स्त्री० दोतही या दुसूती नाम की बिछाने की मोटी चादर।
दोस्त—संज्ञा पुं० मित्र।
दोस्ताना—संज्ञा पुं० १. दोस्ती। २. मित्रता का व्यवहार।
वि० दोस्तों का।
दोस्ती—संज्ञा स्त्री० मित्रता।
दोह०|—संज्ञा पुं० दे० "द्रोह"।
दोहगा|—संज्ञा स्त्री० रखनी।
दोहता—संज्ञा पुं० [ स्त्री० दोहती ] नाती।

धिग॰—अव्य॰ दे॰ "धिक्"।
धिय॰—संज्ञा स्त्री॰ १. कन्या। २. लड़की।
धिरवना॰†—क्रि॰ स॰ धमकाना।
धिराना॰†—क्रि॰ स॰ डराना।
क्रि॰ अ॰ धीमा होना।
धींग—संज्ञा पुं॰ हट्टा-कट्टा।
वि॰ १. मज़बूत। २. बदमाश।
धींगरा—संज्ञा पुं॰ [स्त्री॰ धींगरी] १. मुसंड। २. शठ।
धींगा—संज्ञा पुं॰ बदमाश।
धींगाधींगी—संज्ञा स्त्री॰ शरारत। ज़बरदस्ती।
धींगड़,धींगड़ा†—वि॰ [स्त्री॰ धींगड़ी] पाजी।
धींवर—संज्ञा पुं॰ दे॰ "धीमर"।
धी—संज्ञा स्त्री॰ बुद्धि।
धीजना—क्रि॰ स॰ ग्रहण करना।
धीम॰†—वि॰ दे॰ "धीमा"।
धीमर—संज्ञा पुं॰ दे॰ "धीवर"।
धीमा—वि॰ [स्त्री॰ धीमी] १. जो आहिस्तः चले। २. जिसकी तेज़ी कम हो गई हो।
धीमान्—संज्ञा पुं॰ [स्त्री॰ धीमती] १. बृहस्पति। २. बुद्धिमान्।
धीया—संज्ञा स्त्री॰ लड़की।
धीर—वि॰ जिसमें धैर्य हो।
॰†संज्ञा पुं॰ १. धैर्य। २. संतोष।
धीरज†॰—संज्ञा पुं॰ दे॰ "धैर्य"।
धीरता—संज्ञा स्त्री॰ १. धैर्य। २. स्थिरता।
धीरा—संज्ञा स्त्री॰ एक नायिका विशेष।
वि॰ मंद।
संज्ञा पुं॰ धीरज। धैर्य।
धीरे—क्रि॰ वि॰ १. आहिस्ते से। २. चुपके से।
धीवर—संज्ञा पुं॰ [स्त्री॰ धीवरी] मल्लाह।
धुँकार—संज्ञा स्त्री॰ गरज।
धुँगार—संज्ञा स्त्री॰ छौंक।
धुँजा†—वि॰ धुँधली।
धुंध—संज्ञा स्त्री॰ १. वह अँधेरा जो हवा में मिली धूल के कारण हो। २. हवा में उड़ती हुई धूल। ३. आँख का एक रोग जिसमें कोई वस्तु स्पष्ट नहीं दिखाई देती।
धुंधकार—संज्ञा पुं॰ १. गड़गड़ाहट। २. अंधकार।
धुंधमार—संज्ञा पुं॰ दे॰ "धुंधुमार"।
धुंधर†—संज्ञा स्त्री॰ १. हवा में उड़ती हुई धूल। २. अँधेरा।
धुँधला—वि॰ १. धूएँ के रंग का। २. जो अस्पष्ट हो।
धुँधलापन—संज्ञा पुं॰ १. धुँधले या अस्पष्ट होने का भाव। २. कम दिखाई देने का भाव।
धुंधुकार†—संज्ञा पुं॰ १. अंधकार। २. धुँधलापन।
धुँधवाना॰†—क्रि॰ अ॰ धूआँ देना।
धुआँ—संज्ञा पुं॰ जलती हुई चीज़ों से निकलनेवाली भाप जो कुछ कालापन लिए होती है।
धुआँकश—संज्ञा पुं॰ स्टीमर।
धुआँधार—वि॰ १. धुएँ से भरा। धूममय। २. प्रचंड।
क्रि॰ वि॰ बहुत अधिक या बहुत ज़ोर से।
धुआँना—क्रि॰ अ॰ अधिक धुएँ में रहने के कारण स्वाद और गंध में बिगड़ जाना।

दोहत्थड़-संज्ञा पुं० दोनों हाथों से मारा हुआ थप्पड़।
दोहत्था-क्रि० वि० दोनों हाथों से। वि० जो दोनों हाथों से हो।
दोहद-संज्ञा स्त्री० १. गर्भावस्था। २. गर्भ का चिह्न।
दोहदवती-संज्ञा स्त्री० गर्भवती स्त्री।
दोहन-संज्ञा पुं० दुहना।
दोहना॰-क्रि० स० दोष लगाना।
दोहनी-संज्ञा स्त्री० १. मिट्टी का वह बरतन जिसमें दूध दुहते हैं। २. दूध दुहने का काम।
दोहर-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की चादर जो कपड़े की दो परतों को एक में सीकर बनाई जाती है।
दोहरना-क्रि० अ० १. दो बार होना। २. दोहरा होना। क्रि० स० दोहरा करना।
दोहरा-वि० पुं० [ स्त्री० दोहरी ] दो परत या तह का।
दोहराना-क्रि० स० १. किसी बात को दूसरी बार कहना या करना। २. दोहरा करना।
दोहा-संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध हिंदी छंद।
दोहाक, दोहाग॰†-संज्ञा पुं० दुर्भाग्य।
दोहागा†-संज्ञा पुं० [ स्त्री० दोहागिन ] अभागा।
दोही-ग्वाला।
दोह्य-वि० दूहने योग्य।
दौं॰-अव्य० या।
दौंकना॰-क्रि० अ० दे० "दमकना"।
दौंचना॰†-क्रि० स० दबाव डालकर लेना।
दौंरी†-संज्ञा स्त्री० १. बैलों का झुंड जो कटी हुई फसल के डंठलों पर दाना झाड़ने के लिये फिराया जाता है। २. वह रस्सी जिससे बैल बँधे होते हैं। ३. फसल के डंठलों से दाने झाड़ने की क्रिया।
दौ॰-संज्ञा स्त्री० १. जंगल की आग। २. जलन।
दौड़-संज्ञा स्त्री० १. धावा। २. प्रयत्न। ३. द्रुत गति।
दौड़-धूप-संज्ञा स्त्री० परिश्रम।
दौड़ना-क्रि० अ० मामूली चलने से ज्यादा तेज़ चलना।
दौड़ादौड़-क्रि० वि० [ संज्ञा दौड़ादौड़ी ] बिना कहीं रुके हुए।
दौड़ादौड़ी-संज्ञा स्त्री० १. दौड़धूप। २. बहुत से लोगों के साथ इधर-उधर दौड़ने की क्रिया।
दौड़ान-संज्ञा स्त्री० दौड़ने की क्रिया या भाव।
दौड़ाना-क्रि० स० जल्द-जल्द चलाना।
दौत्य॰-संज्ञा पुं० दूत का काम।
दौन॰-संज्ञा पुं० दे० "दमन"।
दौनागिरि-संज्ञा पुं० दे० "द्रोण-गिरि"।
दौर-संज्ञा पुं० १. चक्कर। २. प्रताप। ३. बारी।
दौरना॰†-क्रि० अ० दे० "दौड़ना"।
दौरा-संज्ञा पुं० १. चक्कर। २. गश्त। ३. आवर्त्तन।
†संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० दौरी ] घाँस की फट्टियों या मूँज आदि का टोकरा।
दौरात्म्य-संज्ञा पुं० दुर्जनता।
दौरान-संज्ञा पुं० दौरा।
दौरी†-संज्ञा स्त्री० डलिया।
दौर्जन्य-संज्ञा पुं० दुर्जनता।

धुआँयँध-वि० धुएँ की तरह महकनेवाला।
संज्ञा स्त्री० अन्न न पचने के कारण आनेवाली डकार।
धुकधुकी-संज्ञा स्त्री० १. पेट और छाती के बीच का वह भाग जो कुछ गहरा सा होता है। २. कलेजा। ३. कलेजे की धड़कन। ४. डर।
धुकना☆†-क्रि० अ० १. झुकना। २. गिर पड़ना। ३. झपटना।
धुकाना†☆-क्रि० स० १. झुकाना। २. गिराना। ३. पछाड़ना।
क्रि० स० धूनी देना।
धुकार, धुकारी-संज्ञा स्त्री० नगाड़े का शब्द।
धुज, धुजा☆†-संज्ञा स्त्री० दे० "ध्वजा"।
धुड़ंगा☆†-वि० जिसके शरीर पर कोई वस्त्र न हो, केवल धूल हो।
धुधुकार-संज्ञा स्त्री० १. धू धू शब्द का शोर। २. गरज।
धुधुकारी-संज्ञा स्त्री० दे० "धुधुकार"।
धुन-संज्ञा स्त्री० १. लगन। २. मौज। ३. सोच।
संज्ञा स्त्री० १. गीत गाने का ढंग। २. दे० "ध्वनि"।
धुनकना-क्रि० स० दे० "धुनना"।
धुनकी-संज्ञा स्त्री० १. फटका। २. छोटा धनुष।
धुनना-क्रि० स० १. धुनकी से रूई साफ करना। २. घुमाना, चक्कर देना।
धुनि☆-संज्ञा स्त्री० दे० "ध्वनि"।
धुनियाँ-संज्ञा पुं० वह जो रूई धुनने का काम करता हो।
धुरंधर-वि० श्रेष्ठ।
धुर-संज्ञा पुं० १. गाड़ी या रथ आदि का धुरा। २. बिस्वांसी।
अव्य० १. बिलकुल ठीक। २. एकदम दूर।
वि० पक्का।
धुरजटी☆-संज्ञा पुं० दे० "धूर्जटी"।
धुरना☆†-क्रि० स० पीटना।
धुरपद-संज्ञा पुं० दे० "ध्रुपद"।
धुरा-संज्ञा पुं० [संज्ञा स्त्री० अल्पा० धुरी] वह डंडा जिसमें पहिया पहनाया रहता है और जिस पर वह घूमता है।
धुरीण-वि० १. बोझ सँभालनेवाला। २. मुख्य। ३. धुरंधर।
धुरेटना☆†-क्रि० स० धूल से लपेटना।
धुर्रा-संज्ञा पुं० कण।
धुलना-क्रि० अ० पानी की सहायता से साफ या स्वच्छ किया जाना।
धुलाई-संज्ञा स्त्री० १. धोने का काम या भाव। २. धोने की मज़दूरी।
धुलाना-क्रि० स० धुलवाना।
धुवाँस-संज्ञा स्त्री० उरद का आटा जिससे पापड़ या कचौड़ी बनती है।
धुस्सा-संज्ञा पुं० मोटे ऊन की लोई जो ओढ़ने के काम में आती है।
धूआँ-संज्ञा पुं० दे० "धुआँ"।
धूजट☆-संज्ञा पुं० शिव।
धूत-वि० १. थरथराता हुआ। २. जो धमकाया गया हो। ३. त्यक्त।
†☆वि० धूर्त।
धूतना☆-क्रि० स० धूर्तता करना।
धूधू-संज्ञा पुं० आग के दहकने या ज़ोर से जलने का शब्द।
धूनना☆-क्रि० स० धूनी देना।
क्रि० स० दे० "धुनना"।

द्विजाति–संज्ञा पुं० १. द्विज। २. ब्राह्मण।

द्विजिह्व–वि० १. जिसे दो जीभ हों। २. चुग़लख़ोर।
संज्ञा पुं० साँप।

द्विजेंद्र, द्विजेश–संज्ञा पुं० दे० "द्विज-पति"।

द्वितीय–वि० [स्त्री० द्वितीया] दूसरा।

द्वितीया–संज्ञा स्त्री० दूज।

द्वित्व–संज्ञा पुं० दो का भाव।

द्विदल–वि० १. जिसमें दो दल या पिंड हों। २. जिसमें दो पटल हों।
संज्ञा पुं० वह अन्न जिसमें दो दल हों।

द्विपदी–संज्ञा स्त्री० १. वह छंद या वृत्ति जिसमें दो पद हों। २. दो पदों का गीत।

द्विपाद–वि० १. दो पैरोंवाला (पशु)। २. जिसमें दो पद या चरण हों।

द्विमुखी–वि० स्त्री० दो मुँहवाली।

द्विरद–संज्ञा पुं० हाथी।
वि० दो दाँतोंवाला।

द्विरागमन–संज्ञा पुं० वधू का अपने पति के घर दूसरी बार आना।

द्विरेफ–संज्ञा पुं० भ्रमर।

द्विविध–वि० दो प्रकार का।
क्रि० वि० दो प्रकार से।

द्विवेदी–संज्ञा पुं० दूबे।

द्वीप–संज्ञा पुं० स्थल का वह भाग जो चारों ओर जल से घिरा हो। टापू।

द्वेष–संज्ञा पुं० चिढ़। शत्रुता।

द्वेषी–वि० [स्त्री० द्वेषिणी] विरोधी। वैरी।

द्वेष्टा–वि० दे० "द्वेषी"।

द्वै॰†–वि० दो।

द्वैत–संज्ञा पुं० १. दो का भाव। २. भेद।

द्वैतवाद–संज्ञा पुं० वह दार्शनिक सिद्धांत जिसमें आत्मा और परमात्मा अर्थात् जीव और ईश्वर दो भिन्न पदार्थ मानकर विचार किया जाता है।

द्वैतवादी–वि० [स्त्री० द्वैतवादिनी] द्वैतवाद को माननेवाला।

द्वैध–संज्ञा पुं० १. विरोध। २. आधुनिक राजनीति में वह शासन-प्रणाली जिसमें कुछ विभाग सरकार के हाथ में और कुछ प्रजा के प्रतिनिधियों के हाथ में हों।

द्वैपायन–संज्ञा पुं० व्यासजी का एक नाम।

द्वैमातुर–वि० जिसकी दो माँ हों।
संज्ञा पुं० १. गणेश। २. जरासंध।

द्वौ॰–वि० दोनों।
वि० दे० "द्व"।

**धूना**–संज्ञा पुं० वह सुगंधित वस्तु जो आग में जलाई जाय।

**धूनी**–संज्ञा स्त्री० १. धूप। २. साधुओं के तापने की आग।

**धूप**–संज्ञा पुं० देवपूजन में या सुगंध के लिये गंधद्रव्यों को जलाकर उठाया हुआ धुआँ।
संज्ञा स्त्री० १. गंधद्रव्य जिसे जलाने से सुगंधित धुआँ उठता है। २. घाम।

**धूपघड़ी**–संज्ञा स्त्री० एक यंत्र जिससे धूप में समय का ज्ञान होता है।

**धूपदान**–संज्ञा पुं० अगियारी।

**धूपदानी**–संज्ञा स्त्री० दे० "धूपदान"।

**धूपना**⊙†–क्रि० अ० गंध-द्रव्य जलाना।
क्रि० स० गंधद्रव्य जलाकर सुगंधित धुआँ पहुँचाना।
क्रि० स० दौड़ना।

**धूपबत्ती**–संज्ञा स्त्री० मसाला लगी हुई सींक या बत्ती जिसे जलाने से सुगंधित धुआँ उठकर फैलता है।

**धूम**–संज्ञा पुं० धुआँ।
संज्ञा स्त्री० १. आंदोलन। २. उपद्रव।

**धूमकेतु**–संज्ञा पुं० १. अग्नि। २. पुच्छल तारा।

**धूम धड़क्का**–संज्ञा पुं० दे० "धूमधाम"।

**धूमधाम**–संज्ञा स्त्री० ठाट-बाट।

**धूमपान**–संज्ञा पुं० तमाकू, चुरुट आदि पीने का कार्य्य।

**धूमपोत**–संज्ञा पुं० धुआँकश।

**धूमर**⊙†–वि० दे० "धूमल"।

**धूमल, धूमला**–वि० [ स्त्री० धूमली ] १. धुएँ के रंग का। २. धुँधला।

**धूमावती**–संज्ञा स्त्री० दस महाविद्याओं में से एक देवी।

**धूमिला**⊙–वि० १. धुएँ के रंग का। २. धुँधला।

**धूम्र**–वि० धुएँ के रंग का।

**धूम्रवर्ण**–वि० धुएँ के रंग का।

**धूर**⊙†–संज्ञा स्त्री० दे० "धूल"।

**धूरा**–संज्ञा पुं० १. धूल। २. चूर्ण।

**धूरि**⊙†–संज्ञा स्त्री० दे० "धूल"।

**धूर्जटि**–संज्ञा पुं० शिव।

**धूर्त्त**–वि० छली।
संज्ञा पुं० साहित्य में शठ नायक का एक भेद।

**धूर्त्तता**–संज्ञा स्त्री० चालबाज़ी।

**धूल**–संज्ञा स्त्री० गर्द।

**धूला**–संज्ञा पुं० टुकड़ा।

**धूलि**–संज्ञा स्त्री० धूल।

**धूवाँ**–संज्ञा पुं० दे० "धुआँ"।

**धूसर**–वि० १. खाकी। २. धूल लगा हुआ।

**धूसरा**–वि० दे० "धूसर"।

**धूसरित**–वि० १. जो धूल से मटमैला हुआ हो। २. धूल से भरा हुआ।

**धूसला**–वि० दे० "धूसर"।

**धृक, धृग**⊙–अव्य० दे० "धिक्"।

**धृत**–वि० १. पकड़ा हुआ। २. धारण किया हुआ।

**धृतराष्ट्र**–संज्ञा पुं० १. वह देश जो अच्छे राजा के शासन में हो। २. एक कौरव राजा जो दुर्योधन के पिता और विचित्रवीर्य्य के पुत्र थे।

**धृति**–संज्ञा स्त्री० १. धारण। २. धीरता।

**धृष्ट**–वि० [ स्त्री० धृष्टा ] १. निर्लज्ज। २. ढीठ।

**धृष्टता**–संज्ञा स्त्री० १. ढिठाई। २. बेहयाई।

# ध

ध—हिंदी या संस्कृत वर्णमाला का उन्नीसवाँ व्यंजन और तवर्ग का चौथा वर्ण जिसका उच्चारण-स्थान दंतमूल है।

धंधक—संज्ञा पुं० बखेड़ा।

धंधकधोरी—संज्ञा पुं० हर घड़ी काम में जुता रहनेवाला।

धंधरक—संज्ञा पुं० दे० "धंधक"।

धँधला—संज्ञा पुं० १. छल-छंद। २. बहाना।

धँधलाना—क्रि० अ० छलछंद करना।

धंधा—संज्ञा पुं० काम-काज।

धँधार—संज्ञा स्त्री० ज्वाला।

धँधारी—संज्ञा स्त्री० गोरखधंधा।

धँधोर—संज्ञा पुं० १. होलिका। २. आग की लपट।

धँसन—संज्ञा स्त्री० १. धँसने की क्रिया या ढंग। २. घुसने या पैठने का ढंग। ३. गति।

धँसना—क्रि० अ० १. गड़ना। २. अपने लिये जगह करते हुए घुसना। ✪† ३. नीचे खसकना।
✪क्रि० अ० नष्ट होना।

धसान—संज्ञा स्त्री० १. धँसने की क्रिया या ढंग। २. दलदल।

धसाना—क्रि० स० १. नरम चीज़ में घुसाना। २. पैठाना।

धक—संज्ञा स्त्री० १. हृदय के जल्दी जल्दी चलने का भाव या शब्द। २. उमंग।
क्रि० वि० अचानक।
संज्ञा स्त्री० छोटी जूँ।

धकधकाना—क्रि० अ० १. भय, उद्वेग आदि के कारण हृदय का ज़ोर ज़ोर से या जल्दी जल्दी चलना। † २. भभकना।

धकधकी—संज्ञा स्त्री० १. जी की धड़कन। २. धुकधुकी।

धकपक—संज्ञा स्त्री० धकधकी।
क्रि० वि० डरते हुए।

धकपकाना—क्रि० अ० डरना।

धकपेल✪—संज्ञा स्त्री० धक्कमधक्का।

धकियाना†—क्रि० स० धक्का देना।

धकेलना—क्रि० स० दे० "ढकेलना"।

धक्कमधक्का—संज्ञा पुं० १. बार बार, बहुत अधिक या बहुत से आदमियों का परस्पर धक्का देने का काम। २. ऐसी भीड़ जिसमें लोगों के शरीर एक दूसरे से रगड़ खाते हों।

धक्का—संज्ञा पुं० १. झोंका। २. ढकेलने की क्रिया। ३. हानि।

धक्कामुक्की—संज्ञा स्त्री० मार-पीट।

धज—संज्ञा स्त्री० १. सजावट। २. शोभा।

धजा—संज्ञा स्त्री० दे० "ध्वजा"।

धजीला—वि० [स्त्री० धजीली] सजीला।

धज्जी—संज्ञा स्त्री० १. कपड़े, कागज़ आदि की कटी हुई लंबी पतली पट्टी। २. लोहे की चद्दर या लकड़ी के पतले तख्ते की अलग की हुई लंबी पट्टी।

धड़ंग—वि० नंगा।

धड़—संज्ञा पुं० १. शरीर का स्थूल मध्यभाग जिसके अंतर्गत छाती, पीठ और पेट होते हैं। २. पेड़ी।
संज्ञा स्त्री० वह शब्द जो किसी वस्तु के एकबारगी गिरने आदि से होता है।

धृष्टद्युम्न–संज्ञा पुं० राजा द्रुपद का पुत्र और द्रौपदी का भाई।

धेनु–संज्ञा स्त्री० १. वह गाय जिसे बच्चा जने बहुत दिन न हुए हों। २. गाय।

धेय–वि० १. धारण करने योग्य। २. पोषण करने योग्य।

धेलचा†, धेला–संज्ञा पुं० दे० "अधेला"।

धेली†–संज्ञा स्त्री० अठन्नी।

धैंताल†–वि० १. चपल। २. उजड्ड।

धैना–संज्ञा स्त्री० १. आदत। २. काम-धंधा।

धैर्य–संज्ञा पुं० धीरता।

धैवत–संज्ञा पुं० संगीत के सात स्वरों में से छठा स्वर जो मध्यम के बाद का है।

धोंधा–संज्ञा पुं० १. लोंदा। २. भद्दा।

धोई–संज्ञा स्त्री० छिलका निकाली हुई उरद या मूँग की दाल।
 ॅसंज्ञा पुं० राजगीर।

धोकड़–वि० हट्टा-कट्टा।

धोका–संज्ञा पुं० दे० "धोखा"।

धोखा–संज्ञा पुं० १. छल। २. भुलावा। ३. भ्रम में डालनेवाली वस्तु। ४. वह पुतला जिसे किसान चिड़ियों को डराने के लिये खेत में खड़ा करते हैं।

धोखेबाज़–वि० धूर्त्त।

धोखेबाज़ी–संज्ञा स्त्री० छल।

धोती–संज्ञा स्त्री० वह कपड़ा जो कमर से लेकर घुटनों के नीचे तक का शरीर और स्त्रियों का प्रायः सर्वांग ढकने के लिये पहना जाता है।

धोना–क्रि० स० पानी से साफ़ करना।

धोब–संज्ञा पुं० धुलावट।

धोबिन–संज्ञा स्त्री० धोबी जाति की स्त्री।

धोबी–संज्ञा पुं० [ स्त्री० धोबिन ] धोनेवाला।

धोर–संज्ञा पुं० १. पास। २. किनारा।

धोरी–संज्ञा पुं० १. धुरे को उठानेवाला बैल। २. प्रधान।

धोरे†ॅ–क्रि० वि० पास।

धोवती–संज्ञा स्त्री० धोती।

धोवन–संज्ञा स्त्री० १. धोने का भाव। २. वह पानी जिससे कोई वस्तु धोई गई हो।

धोवानाॅ†–क्रि० स० धुलाना। क्रि० अ० धुलना।

धौंॅ†–अव्य० १. न जाने। २. अथवा।

धौंक–संज्ञा स्त्री० १. आग दहकाने के लिये भाथी को दबाकर निकाला हुआ हवा का झोंका। २. ताप।

धौंकना–क्रि० स० १. आग पर, उसे दहकाने के लिये, भाथी दबाकर हवा का झोंका पहुँचाना।

धौंकनी–संज्ञा स्त्री० १. घास या धातु की एक नली जिससे लोहार, सोनार आदि आग फूँकते हैं। २. भाथी।

धौंका†–संज्ञा स्त्री० लू।

धौंकिया–संज्ञा पुं० आग फूँकनेवाला।

धौंताल–वि० १. जिसे किसी बात की धुन लग जाय। २. चालाक।

धौंस–संज्ञा स्त्री० १. धमकी। २. धाक। ३. भुलावा।

धौंसना–क्रि० स० १. दबाना। २. धमकी या घुड़की देना। ३. मारना-पीटना।

धौंस-पट्टी–संज्ञा स्त्री० भुलावा।

**धड़क**-संज्ञा स्त्री० १. दिल के चलने या उछलने की क्रिया। २. खटका।
**धड़कन**-संज्ञा स्त्री० दिल का धक धक करना।
**धड़कना**-क्रि० अ० १. दिल का धक धक करना। २. किसी भारी वस्तु के गिरने का सा धड़धड़ शब्द होना।
**धड़का**-संज्ञा पुं० १. दिल की धड़कन। २. खटका।
**धड़काना**-क्रि० स० १. दिल में धड़क पैदा करना। २. डराना। ३. धड़ धड़ शब्द उत्पन्न करना।
**धड़क्का**-संज्ञा पुं० धड़ाका।
**धड़ा**-संज्ञा पुं० १. बटखरा। २. चार सेर की एक तौल। ३. तराजू।
**धड़ाका**-संज्ञा पुं० 'धड़' 'धड़' शब्द।
**धड़ाधड़**-क्रि० वि० १. लगातार 'धड़' 'धड़' शब्द के साथ। २. लगातार।
**धड़ाम**-संज्ञा पुं० ऊपर से एकबारगी कूदने या गिरने का शब्द।
**धड़ी**-संज्ञा स्त्री० चार या पाँच सेर की एक तौल।
**धत्**-अव्य० दुतकारने का शब्द।
**धत**-संज्ञा स्त्री० खराब आदत।
**धता**-वि० हटा हुआ।
**धतूर**-संज्ञा पुं० तुरही।
**धतूरा**-संज्ञा पुं० दो-तीन हाथ ऊँचा एक पौधा। इसके फलों के बीज बहुत विषैले होते हैं।
**धधक**-संज्ञा स्त्री० १. आग की लपट के ऊपर उठने की क्रिया या भाव। २. आँच।
**धधकना**-क्रि० अ० भड़कना।
**धधकाना**-क्रि० स० आग दहकाना।
**धनंजय**-संज्ञा पुं० १. अग्नि। २. अर्जुन का एक नाम। ३. विष्णु। ४. शरीरस्थ पाँच वायुओं में से एक।
**धन**-संज्ञा पुं० १. दौलत। २. गणित में जोड़ी जानेवाली संख्या या जोड़ का चिह्न। ३. मूल। ४. पूँजी।
✲ संज्ञा स्त्री० युवती स्त्री।
‡ वि० दे० "धन्य"।
**धनकुबेर**-संज्ञा पुं० अत्यंत धनी।
**धनतेरस**-संज्ञा स्त्री० कार्तिक कृष्ण त्रयोदशी। इस दिन रात को लक्ष्मी की पूजा होती है।
**धनद**-वि० दाता।
संज्ञा पुं० १. कुबेर। २. धनपति वायु।
**धनधान्य**-संज्ञा पुं० धन और अन्न आदि।
**धनधाम**-संज्ञा पुं० घर-बार और रुपया-पैसा।
**धनवंत**-वि० दे० "धनवान्"।
**धनवान्**-वि० [ स्त्री० धनवती ] जिसके पास धन हो।
**धनहीन**-वि० निर्धन।
**धना**✲-संज्ञा स्त्री० युवती।
**धनाढ्य**-वि० धनवान्।
**धनाश्री**-संज्ञा स्त्री० एक रागिनी।
**धनि**✲-संज्ञा स्त्री० युवती।
वि० दे० "धन्य"।
**धनिक**-वि० धनी।
संज्ञा पुं० १. धनी मनुष्य। २. पति।
**धनिया**-संज्ञा पुं० एक छोटा पौधा जिसके सुगंधित फल मसाले के काम में आते हैं।
✲संज्ञा स्त्री० युवती स्त्री।
**धनिष्ठा**-संज्ञा स्त्री० सत्ताईस नक्षत्रों में से तेईसवाँ नक्षत्र जिसमें पाँच तारे हैं।
**धनी**-वि० जिसके पास धन हो।

धौंसा–संज्ञा पुं० १. बड़ा नगारा। २. सामर्थ्य।
धौंसिया–संज्ञा पुं० १. धौंस से काम चलानेवाला। २. झाँसा-पट्टी देनेवाला। ३. नगारा बजानेवाला।
धौत–वि० १. धोया हुआ। २. उजला।
संज्ञा पुं० चाँदी।
धौति–संज्ञा स्त्री० शुद्ध।
धौरहर॰–संज्ञा पुं० दे० "धौराहर"।
धौरा–वि० [ स्त्री० धौरी ] सफ़ेद।
धौराहर–संज्ञा पुं० धरहरा। मीनार। बुर्ज।
धौल–संज्ञा स्त्री० १. थप्पड़। २. नुकसान।
॰ वि० सफ़ेद।
संज्ञा पुं० धरहरा।
धौल-धक्का–संज्ञा पुं० आघात।
धौल-धप्पड़–संज्ञा पुं० मारपीट।
धौलहर॰–संज्ञा पुं० दे० "धौराहर"।
धौला–वि० [ स्त्री० धौली ] सफ़ेद।
धौलाई॰–संज्ञा स्त्री० सफ़ेदी।
धौलागिरि–संज्ञा पुं० दे० "धवलगिरि"।
ध्यात–वि० विचारा हुआ।
ध्याता–वि० [ स्त्री० ध्यात्री ] ध्यान करनेवाला।
ध्यान–संज्ञा पुं० १. सोच-विचार। २. भावना। ३. मन। ४. ख़याल। ५. बुद्धि। ६. चित्त को एकाग्र करके किसी ओर लगाने की क्रिया।
ध्यानयोग–संज्ञा पुं० वह योग जिसमें ध्यान ही प्रधान अंग हो।
ध्याना॰–क्रि० स० १. ध्यान करना। २. स्मरण करना।
ध्यानी–वि० १. ध्यानयुक्त। २. ध्यान करनेवाला।
ध्येय–वि० १. ध्यान करने योग्य। २. जिसका ध्यान किया जाय।
ध्रुपद–संज्ञा पुं० एक प्रकार का गीत जिसके द्वारा देवताओं की लीला या राजाओं के यशादि का वर्णन गाया जाता है।
ध्रुव–वि० स्थिर।
संज्ञा पुं० ध्रुव तारा।
ध्रुवता–संज्ञा स्त्री० स्थिरता।
ध्रुवतारा–संज्ञा पुं० वह तारा जो सदा ध्रुव अर्थात् मेरु के ऊपर रहता है, कभी इधर-उधर नहीं होता।
ध्रुवदर्शक–संज्ञा पुं० १. सप्तर्षि मंडल। २. क़ुतुबनुमा।
ध्रुवलोक–संज्ञा पुं० पुराणानुसार एक लोक जो सत्यलोक के अंतर्गत है और जिसमें ध्रुव स्थित हैं।
ध्वंस–संज्ञा पुं० विनाश।
ध्वंसक–वि० नाश करनेवाला।
ध्वंसन–संज्ञा पुं० [ वि० ध्वंसनीय, ध्वंसित, ध्वस्त ] १. नाश करने की क्रिया। २. विनाश।
ध्वंसी–वि० [स्त्री० ध्वंसिनी] विनाशक।
ध्वज–संज्ञा पुं० १. चिह्न। २. झंडा।
ध्वजभंग–संज्ञा पुं० नपुंसकता।
ध्वजा–संज्ञा स्त्री० पताका।
ध्वजिनी–संज्ञा स्त्री० सेना का एक भेद।
ध्वजी–वि० [ स्त्री० ध्वजिनी] जो ध्वजा-पताका लिए हो।
ध्वनि–संज्ञा स्त्री० १. आवाज़। २. लय। ३. अर्थ।
ध्वनित–वि० १. शब्दित। २. बजाया हुआ।

संज्ञा पुं० १. धनवान् पुरुष। २. पति।
संज्ञा स्त्री० युवती स्त्री। वधू।
धनु-संज्ञा पुं० दे० "धनुस्"।
धनुआ-संज्ञा पुं० १. कमान। २. रूई धुनने की धुनकी।
धनुई-संज्ञा स्त्री० छोटा धनुस्।
धनुक-संज्ञा पुं० १. दे० "धनुस्"। २. दे० "इंद्रधनुष"।
धनुर्द्धर-संज्ञा पुं० तीरंदाज़।
धनुर्द्धारी-संज्ञा पुं० दे० "धनुर्द्धर"।
धनुर्विद्या-संज्ञा स्त्री० धनुस् चलाने की विद्या।
धनुर्वेद-संज्ञा पुं० वह शास्त्र जिसमें धनुस् चलाने की विद्या का निरूपण है। यह यजुर्वेद का उपवेद माना जाता है।
धनुष-संज्ञा पुं० दे० "धनुस्"।
धनुस्-संज्ञा पुं० १. कमान। २. ज्योतिष में धनु राशि। ३. एक लग्न। ४. चार हाथ की एक माप।
धनुहाई॰-संज्ञा स्त्री० धनुस् की लड़ाई।
धनुही-संज्ञा स्त्री० लड़कों के खेलने की कमान।
धनेस-संज्ञा पुं० बगले के आकार की एक चिड़िया।
धन्न॰-वि० दे० "धन्य"।
धन्नासेठ-संज्ञा पुं० बहुत धनी आदमी।
धन्य-वि० प्रशंसा या बड़ाई के योग्य।
धन्यवाद-संज्ञा पुं० १. प्रशंसा। २. कृतज्ञता-सूचक शब्द।
धन्वंतरि-संज्ञा पुं० देवताओं के वैद्य जो पुराणानुसार समुद्र-मंथन के समय और सब वस्तुओं के साथ समुद्र से निकले थे। ये आयुर्वेद के सबसे प्रधान आचार्य और सबसे बड़े चिकित्सक माने जाते हैं।
धन्वा-संज्ञा पुं० १. कमान। २. मरुभूमि।
धन्वाकार-वि० टेढ़ा।
धन्वी-वि० १. धनुर्धर। २. निपुण।
धब्बा-संज्ञा पुं० १. दाग़। २. कलंक।
धम-संज्ञा स्त्री० भारी चीज़ के गिरने का शब्द।
धमक-संज्ञा स्त्री० १. भारी वस्तु के गिरने का शब्द। २. पैर रखने की आवाज़ या आहट। ३. आघात।
धमकना-क्रि० अ० १. धमाका करना। २. दर्द करना।
धमकाना-क्रि० स० १. डराना। २. डाँटना।
धमकी-संज्ञा स्त्री० डाँट-डपट।
धमनी-संज्ञा स्त्री० १. शरीर के भीतर की वह छोटी या बड़ी नली जिसमें रक्त आदि का संचार होता रहता है। इनकी संख्या सुश्रुत के अनुसार २४ हैं। २. नाड़ी।
धमाका-संज्ञा पुं० १. भारी वस्तु के गिरने का शब्द। २. आघात।
धमाचौकड़ी-संज्ञा स्त्री० १. ऊधम। २. मार-पीट।
धमाधम-क्रि० वि० लगातार कई बार 'धम', 'धम' शब्द के साथ।
संज्ञा स्त्री० १. कई बार गिरने से उत्पन्न लगातार धमधम शब्द। २. मार-पीट।
धमार-संज्ञा स्त्री० उछल-कूद।
संज्ञा पुं० होली में गाने का एक गीत।
धर-वि० धारण करनेवाला।
संज्ञा पुं० पर्वत।

ध्वन्य–संज्ञा पुं० व्यंग्यार्थ।
ध्वन्यात्मक–वि० १. ध्वनि-स्वरूप या ध्वनिमय। २. (काव्य) जिसमें व्यंग्य प्रधान हो।
ध्वन्यार्थ–संज्ञा पुं० वह अर्थ जिसका बोध वाच्यार्थ से न होकर केवल ध्वनि या व्यंजना से हो।
ध्वस्त–वि० १. गिरा-पड़ा। २. टूटा-फूटा।
ध्वांत–संज्ञा पुं० अंधकार।
ध्वांतचर–संज्ञा पुं० राक्षस।

---

## न

न–एक व्यंजन जो हिंदी या संस्कृत वर्णमाला का बीसवाँ और तवर्ग का पाँचवाँ वर्ण है। इसका उच्चारण-स्थान दंत है।
नंग–संज्ञा पुं० नंगापन।
नंग-धड़ंग–वि० बिलकुल नंगा।
नंग-मुनंगा–वि० दे० "नंग धड़ंग"।
नंगा–वि० १. जो कोई कपड़ा न पहने हो। २. निर्लज्ज। ३. खुला हुआ।
नंगा-झोली–संज्ञा स्त्री० कपड़ों की तलाशी।
नंगाबुच्चा, नंगाबूचा–वि० जिसके पास कुछ भी न हो।
नंगालुच्चा–वि० बदमाश।
नँगियाना–क्रि० स० १. नंगा करना। २. सब कुछ छीन लेना।
नंद–संज्ञा पु० १. आनंद। २. लड़का। ३. गोकुल के गोपों के मुखिया जिनके यहाँ श्रीकृष्ण को, उनके जन्म के समय, वसुदेव जाकर रख आए थे।
नंदक–संज्ञा पुं० १. श्रीकृष्ण का खड्ग। २. राजा नंद जिनके यहाँ कृष्ण बाल्यावस्था में रहते थे।
वि० १. आनंददायक। २. कुल-पालक।
नंदकिशोर–संज्ञा पुं० श्रीकृष्ण।
नंदकी–संज्ञा स्त्री० विष्णु।
नंदकुमार–संज्ञा पुं० श्रीकृष्ण।
नंदगाँव–संज्ञा पुं० वृंदावन का एक गाँव जहाँ नंद गोप रहते थे।
नंदग्राम–संज्ञा पुं० १. नंदीग्राम। २. नंदिग्राम, जहाँ भरत ने राम के वनवास काल में तपस्या की थी।
नंदनंदन–संज्ञा पुं० श्रीकृष्ण।
नंदनंदिनी–संज्ञा स्त्री० योगमाया।
नंदन–संज्ञा पुं० १. इंद्र के उपवन का नाम जो स्वर्ग में माना जाता है। २. लड़का।
वि० आनंददायक।
नंदन वन–संज्ञा पुं० इंद्र की वाटिका।
नंदना॰–क्रि० अ० आनंदित होना।
संज्ञा स्त्री० लड़की।
नंदनी–संज्ञा स्त्री० दे० "नंदिनी"।
नंदरानी–संज्ञा स्त्री० नंद की स्त्री, यशोदा।
नंदलाल–संज्ञा पुं० नंद के पुत्र, श्रीकृष्ण।
नंदा–संज्ञा स्त्री० १. दुर्गा। २. ननद।

संज्ञा स्त्री० धरने या पकड़ने की क्रिया।
धरका०-संज्ञा स्त्री० दे० "धड़क"।
धरकना-क्रि० अ० दे० "धड़कना"।
धरण-संज्ञा पुं० दे० "धारण"।
धरणि-संज्ञा स्त्री० पृथ्वी।
धरणिधर-संज्ञा पुं० १. पृथ्वी को धारण करनेवाला। २. कच्छप। ३. पर्वत। ४. शेषनाग।
धरणी-संज्ञा स्त्री० पृथ्वी।
धरणीसुता-संज्ञा स्त्री० सीता।
धरता-संज्ञा पुं० क़र्ज़दार।
धरती-संज्ञा स्त्री० पृथ्वी।
धरधर०-संज्ञा पुं० दे० "धराधर"। संज्ञा स्त्री० दे० "धड़धड़"।
धरधरा०†-संज्ञा पुं० धड़कन।
धरन-संज्ञा स्त्री० १. धरने की क्रिया, भाव या ढंग। २. वह लंबा लट्ठा जो दीवारों या लट्ठों पर इसलिये आड़ा रखा जाता है जिसमें उसके ऊपर पाटन (छत आदि) या कोई बोझ ठहर सके।
संज्ञा पुं० दे० "धरना"।
† संज्ञा स्त्री० धरती।
धरना-क्रि० स० १. पकड़ना। २. रखना। ३. बंधक रखना।
संज्ञा पुं० कोई काम कराने के लिये किसी के पास अड़कर बैठना और जब तक काम न हो, तब तक अन्न न ग्रहण करना।
धरनी-संज्ञा स्त्री० दे० "धरणी"।
संज्ञा स्त्री० हठ।
धरम०†-संज्ञा पुं० दे० "धर्म"।
धरहरा†-संज्ञा स्त्री० १. गिरफ्तारी। २. बीच-बिचाव।
धरहरना०-क्रि० अ० धड़धड़ाना।
धरहरा-संज्ञा पुं० खंभे की तरह बहुत ऊँचा मकान का भाग जिस पर चढ़ने के लिये भीतर ही भीतर सीढ़ियाँ बनी हों।
धरहरिया†-संज्ञा पुं० रक्षक।
धरा-संज्ञा स्त्री० १. पृथ्वी। २. संसार।
धराऊ-वि० जो साधारण से अधिक अच्छा होने के कारण कभी कभी केवल विशेष अवसरों पर निकाला जाय।
धराक०†-संज्ञा पुं० दे० "धड़ाक"।
धरातल-संज्ञा पुं० १. पृथ्वी। २. केवल लंबाई-चौड़ाई का गुणन-फल जिसमें मोटाई, गहराई या ऊँचाई का कुछ विचार न किया जाय। ३. रकबा।
धराधर-संज्ञा पुं० १. शेषनाग। २. पर्वत। ३. विष्णु।
धराधरन०-संज्ञा पुं० दे० "धराधर"।
धराधार-संज्ञा पुं० शेषनाग।
धराधीश-संज्ञा पुं० राजा।
धराना-क्रि० स० पकड़ाना।
धरापुत्र-संज्ञा पुं० मंगल ग्रह।
धराहर-संज्ञा पुं० दे० "धरहरा"।
धरित्री-संज्ञा स्त्री० पृथ्वी।
धरैया†-संज्ञा पुं० धरनेवाला।
धरोहर-संज्ञा स्त्री० थाती।
धर्ता-संज्ञा पुं० १. धारण करनेवाला २. कोई काम ऊपर लेनेवाला।
धर्म-संज्ञा पुं० १. किसी वस्तु या व्यक्ति की वह वृत्ति जो उसमें सदा रहे, उससे कभी अलग न हो। २. कर्त्तव्य। ३. सत्कर्म। ४. मत। मज़हब। ५. नीति।
धर्म-कर्म-संज्ञा पुं० वह कर्म या विधान जिसका करना किसी धर्म-ग्रंथ में

पच्छिम–संज्ञा पुं० दे० "पश्चिम"।
पच्छी–संज्ञा पुं० दे० "पक्षी"।
पछड़ना–क्रि० अ० १. लड़ने में पटका जाना। २. दे० "पिछड़ना"।
पछताना*–क्रि० अ० पश्चात्ताप करना।
पछतानि*†–संज्ञा स्त्री० दे० "पछतावा"।
पछतावना–क्रि० अ० दे० "पछताना"।
पछतावा–संज्ञा पुं० पश्चात्ताप।
पछलना–संज्ञा पुं० दे० "पिछलना"।
पछवाँ–वि० पच्छिम का।
पछाँह–संज्ञा पुं० पच्छिम की ओर का देश।
पछाँहिया–वि० पश्चिमी प्रदेश का।
पछाड़–संज्ञा स्त्री० अचेत होकर गिरना।
पछाड़ना–क्रि० स० गिराना।
क्रि० स० धोने के लिये कपड़े को ज़ोर ज़ोर से पटकना।
पछारना*–क्रि० स० दे० "पछाड़ना"।
पछाहीं–वि० पछाँह का।
पछिआना†–क्रि० स० पीछे पीछे चलना।
पछिताव–संज्ञा पुं० दे० "पछतावा"।
पछुवाँ–वि० पच्छिम की (हवा)।
पछेली†–संज्ञा स्त्री० हाथ में पहनने का स्त्रियों का एक प्रकार का कड़ा।
पछोड़ना†–क्रि० स० फटकना।
पछ्यावर†–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का सिखरन या शरबत।
पजरना*–क्रि० अ० जलना।
पजारना*–क्रि० स० जलाना।
पजावा–संज्ञा पुं० आवाँ।
पज्ज–संज्ञा पुं० शूद्र।

पटंबर*†–संज्ञा पुं० रेशमी कपड़ा।
पट–संज्ञा पुं० वस्त्र।
संज्ञा पुं० १. साधारण दरवाज़ों के किवाड़। २. पालकी के दरवाज़े के किवाड़ जो सरकाने से खुलते और बंद होते हैं।
वि० ऐसी स्थिति जिसमें पेट भूमि की ओर हो।
पटकन*–संज्ञा स्त्री० १. पटकने की क्रिया या भाव। २. छड़ी।
पटकना–क्रि० स० १. झोंके के साथ नीचे की ओर गिराना। २. कुश्ती में प्रतिद्वंद्वी को पछाड़ना।
†क्रि० अ० १. सूजन बैठना या पचकना। २. पट शब्द के साथ किसी चीज़ का दरक या फट जाना।
पटका–संज्ञा पुं० कमरबंद।
पटकान–संज्ञा स्त्री० दे० "पटकनी"।
पटतर*–संज्ञा पुं० १. समता। २. उपमा।
† वि० चौरस।
पटतरना–क्रि० अ० उपमा देना।
पटना–क्रि० अ० १. किसी गड्ढे या नीचे स्थान का भरकर आस-पास की सतह के बराबर हो जाना। २. मकान, कूएँ आदि के ऊपर कच्ची या पक्की छत बनना। ३. सींचा जाना। ४. मन मिलना। ५. तै हो जाना।
संज्ञा पुं० दे० "पाटलिपुत्र"।
पटपट–संज्ञा स्त्री० हलकी वस्तु के गिरने से उत्पन्न शब्द की आवृत्ति।
क्रि० वि० बराबर पट ध्वनि करता हुआ।
पटपटाना–क्रि० अ० १. भूख-प्यास या सरदी-गरमी के मारे बहुत कष्ट

निर्बंध–संज्ञा पुं० १. रुकावट। २. ज़िद।
निर्बल–वि० बलहीन।
निर्बलता–संज्ञा स्त्री० कमज़ोरी।
निर्बुद्धि–वि० मूर्ख।
निर्बोध–वि० अज्ञान।
निर्भय–वि० निडर।
निर्भयता–संज्ञा स्त्री० निडरपन।
निर्भर–वि० १. पूर्ण। २. युक्त। ३. आश्रित।
निर्भीक–वि० बेडर।
निर्भ्रम–वि० भ्रम-रहित।
क्रि० वि० निधड़क।
निर्भ्रांत–वि० भ्रम-रहित।
निर्मम–वि० जिसे ममता न हो।
निर्मल–वि० १. मल-रहित। २. शुद्ध। ३. निर्दोष।
निर्मलता–संज्ञा स्त्री० १. सफ़ाई। २. निष्कलंकता। ३. शुद्धता।
निर्मला–संज्ञा पुं० नानकपंथी एक साधु-संप्रदाय।
निर्मली–संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार का सदाबहार वृक्ष। २. रीठे का वृक्ष या फल।
निर्माण–संज्ञा पुं० १. रचना। २. बनाने का काम।
निर्माता–संज्ञा पुं० बनानेवाला।
निर्मात्रिक–वि० बिना मात्रा का।
निर्माल्य–संज्ञा पुं० वह पदार्थ जो किसी देवता पर चढ़ चुका हो।
निर्मित–वि० बनाया हुआ।
निर्मूल–वि० जिसमें जड़ न हो।
निर्मूलन–संज्ञा पुं० विनाश।
निर्मोह–वि० जिसके मन में मोह या ममता न हो।
निर्मोहिनी–वि० स्त्री० निर्दय।
निर्मोही–वि० निर्दय।
निर्यातन–संज्ञा पुं० प्रतीकार।
निर्यास–संज्ञा पुं० १. वृक्षों या पौधों में से आप से आप अथवा उनका तना आदि चीरने से निकलनेवाला रस। २. गोंद। ३. बहना या झरना।
निर्लज्ज–वि० बेशर्म।
निर्लज्जता–संज्ञा स्त्री० बेशर्मी।
निर्लिप्त–वि० १. जो किसी विषय में आसक्त न हो। २. जो लिप्त न हो।
निर्लोभ–वि० जिसे लोभ न हो।
निर्वंश–वि० [ संज्ञा निर्वंशता ] जिसका वंश नष्ट हो गया हो।
निर्वहण–संज्ञा पुं० निर्वाह।
निर्वहना॰†–क्रि० अ० निभना।
निर्वाचक–संज्ञा पुं० चुननेवाला।
निर्वाचन–संज्ञा पुं० किसी काम के लिये बहुतों में से एक या अधिक को चुनना।
निर्वाचित–वि० चुना हुआ।
निर्वाण–वि० १. बुझा हुआ। २. अस्त।
संज्ञा पुं० १. बुझना। २. समाप्ति। ३. मुक्ति।
निर्वासन–संज्ञा पुं० १. मार डालना। २. देशनिकाला। ३. निकालना।
निर्वाह–संज्ञा पुं० १. निबाह। २. पालन।
निर्विकार–वि० जिसमें किसी प्रकार का विकार या परिवर्त्तन न हो।
निर्विघ्न–वि० विघ्न-बाधा-रहित।

**पख**–संज्ञा स्त्री० १. ऊपर से व्यर्थ बढ़ाई हुई बात। २. झगड़ा।
**पखराना**–क्रि० स० धुलवाना।
**पखवाड़ा**†–संज्ञा पुं० दे० "पखवारा"।
**पखवारा**–संज्ञा पुं० १. महीने के पंद्रह पंद्रह दिनों के दो विभागों में से कोई एक। २. पंद्रह दिन का काल।
**पखाना**–संज्ञा पुं० मसल।
†संज्ञा पुं० दे० "पाखाना"।
**पखारना**–क्रि० स० धोना।
**पखावज**–संज्ञा स्त्री० एक बाजा जो मृदंग से कुछ छोटा होता है।
**पखावजी**–संज्ञा पुं० पखावज बजानेवाला।
**पखुरी**–संज्ञा स्त्री० दे० "पखड़ी"।
**पखेरू**–संज्ञा पुं० पक्षी।
**पखौटा**–संज्ञा पुं० डैना।
**पग**–संज्ञा पुं० १. पैर। २. डग।
**पगडंडी**–संज्ञा स्त्री० जंगल या मैदान में वह पतला रास्ता जो लोगों के चलते चलते बन गया हो।
**पगड़ी**–संज्ञा स्त्री० साफ़ा।
**पगतरी**†–संज्ञा स्त्री० जूता।
**पगनियाँ**†–संज्ञा स्त्री० जूती।
**पगरा***†–संज्ञा पुं० क़दम।
संज्ञा पुं० सबेरा।
**पगला**–वि० पुं० दे० "पागल"।
**पगहा**†–संज्ञा पुं० [स्त्री० पगही] गिराँव।
**पगा**†–संज्ञा पुं० दुपट्टा।
संज्ञा पुं० दे० "पघा"।
**पगाना**–क्रि० स० १. पागने का काम कराना। २. मग्न करना।
**पगाह**–संज्ञा स्त्री० प्रभात।
**पगिया***†–संज्ञा स्त्री० दे० "पगड़ी"।
**पगुराना**†–क्रि० अ० १. पागुर या जुगाली करना। २. हज़म करना।
**पचखा**‡–संज्ञा पुं० दे० "पंचक"।
**पचगुना**–वि० पाँच गुना।
**पचड़ा**–संज्ञा पुं० झंझट।
**पचन**–संज्ञा पुं० १. पचाने की क्रिया या भाव। २. पकने की क्रिया या भाव। ३. अग्नि।
**पचना**–क्रि० अ० १. हज़म होना। २. बहुत हैरान होना।
**पचमेल**–वि० दे० "पँचमेल"।
**पचरंगा**–वि० [स्त्री० पँचरंगी] १. जिसमें भिन्न भिन्न पाँच रंग हों। २. कई रंगों से रंजित।
संज्ञा पुं० नवग्रह आदि की पूजा के निमित्त पूरा जानेवाला चौक।
**पचलड़ी**–संज्ञा स्त्री० माला की तरह का एक आभूषण।
**पचहरा**–वि० पाँच परतों या तहोंवाला।
**पचाना**–क्रि० स० १. पचना का सकर्मक रूप। २. हज़म करना।
**पचास**–वि० चालीस और दस।
**पचीस**–वि० पाँच और बीस।
**पचौर, पचौली**†–संज्ञा पुं० सरदार।
**पचौवर**–वि० पचहरा।
**पच्चड़, पच्चर**–संज्ञा पुं० काठ का पैवंद।
**पच्ची**–संज्ञा स्त्री० १. ऐसा जड़ाव जिसमें जड़ी या जमाई जानेवाली वस्तु उस वस्तु के बिलकुल समतल हो जाय जिसमें वह जड़ी या जमाई जाय। २. किसी धातु-निर्मित पदार्थ पर किसी अन्य धातु के पत्तर का जड़ाव।
**पच्चीकारी**–संज्ञा स्त्री० पच्ची करने की क्रिया या भाव।
**पच्छ***†–संज्ञा पुं० दे० "पक्ष"।

क्रि० वि० बिना किसी प्रकार के विघ्न के।

**निर्विवाद**–वि० बिना झगड़े का।

**निर्विशेष**–संज्ञा पुं० परमात्मा।

**निर्विषी**–संज्ञा स्त्री० एक घास जिसकी जड़ का व्यवहार अनेक प्रकार के विषों का नाश करने के लिये होता है।

**निर्बीज**–वि० १. बीजरहित। २. जो कारण से रहित हो।

**निर्वीर्य**–वि० वीर्यहीन। कमज़ोर।

**निर्व्यलीक**–वि० निष्कपट।

**निर्व्याज**–वि० निष्कपट।

**निर्हेतु**–वि० जिसमें कोई हेतु न हो।

**निलज्ज**†–वि० दे० "निर्लज्ज"।

**निलज्जता**☆–संज्ञा स्त्री० निर्लज्जता। बेहयाई।

**निलज्जी**☆†–वि० स्त्री० निर्लज्जा।

**निलय**–संज्ञा पुं० १. मकान। २. स्थान।

**निलहा**–वि० नीलवाला।

**निवसन**–संज्ञा पुं० १. गाँव। २. घर। ३. वस्त्र।

**निवसना**–क्रि० अ० रहना।

**निवह**–संज्ञा पुं० समूह।

**निवाई**–वि० १. नवीन। २. अनोखा।

**निवाज**–वि० कृपा करनेवाला।

**निवाजना**☆†–क्रि० स० अनुग्रह करना।

**निवाड़ा**–संज्ञा पुं० १. छोटी नाव। २. नाव की एक क्रीड़ा जिसमें उसे बीच में ले जाकर चक्कर देते हैं।

**निवार**–संज्ञा स्त्री० बहुत मोटे सूत की बुनी हुई चौड़ी पट्टी जिससे पलँग आदि बुने जाते हैं।

**निवारक**–वि० रोकनेवाला।

**निवारण**–संज्ञा पुं० १. रोकने की क्रिया। २. छुटकारा।

**निवारना**☆–क्रि० स० १. रोकना। २. बचाना।

**निवाला**–संज्ञा पुं० कौर।

**निवास**–संज्ञा पुं० १. रहने की क्रिया या भाव। २. रहने का स्थान। ३. घर।

**निवासस्थान**–संज्ञा पुं० १. रहने का स्थान। २. घर।

**निवासी**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० निवासिनी ] वासी।

**निविड़**–वि० घना।

**निविष्ट**–वि० एकाग्र।

**निवृत्ति**–संज्ञा स्त्री० १. मुक्ति। २. मोक्ष।

**निवेद**☆†–संज्ञा पुं० दे० "नैवेद्य"।

**निवेदक**–संज्ञा पुं० प्रार्थी।

**निवेदन**–संज्ञा पुं० प्रार्थना।

**निवेदित**–वि० १. अर्पित किया हुआ। २. निवेदन किया हुआ।

**निवेरना**☆†–क्रि० स० दे० "निबटाना"।

**निवेरा**☆–वि० १. चुना हुआ। २. नवीन।

**निवेश**–संज्ञा पुं० १. विवाह। २. डेरा। ३. प्रवेश।

**निशंक**–वि० निर्भय।

**निशांत**–संज्ञा पुं० १. रात्रि का अंत। २. प्रभात।

**निशांध**–वि० जिसे रात को न सूझे।

**निशा**–संज्ञा स्त्री० १. रात्रि। २. हलदी।

उलटी-सीधी बातें समझा बुझाकर अपने अनुकूल करना। २. ठगना।

**पटु**–वि० १. प्रवीण। २. चतुर।

**पटुआ**–संज्ञा पुं० दे० "पटुवा"।

**पटुका**–संज्ञा पुं० १. दे० "पटका"। २. चादर।

**पटुता**–संज्ञा स्त्री० होशियारी।

**पटुत्व**–संज्ञा पुं० पटुता।

**पटुली**–संज्ञा स्त्री० १. काठ की पटरी जो झूले के रस्सों पर रखी जाती है। २. चौकी।

**पटेबाज़**–संज्ञा पुं० १. पटा खेलनेवाला। २. व्यभिचारी और धूर्त्त।

**पटेल**–संज्ञा पुं० १. गाँव का मुखिया। २. एक प्रकार की उपाधि।

**पटेला**–संज्ञा पुं० किवाड़ बंद करने का डंडा। ब्योंड़ा।

**पट्ट**–संज्ञा पुं० १. पीढ़ा। २. ताँबे आदि धातुओं की वह चिपटी पट्टी जिस पर राजकीय आज्ञा या दान आदि की सनद खोदी जाती थी। ३. पट्टा। वि० मुख्य। वि० अनु० दे० "पट"।

**पट्टदेवी**–संज्ञा स्त्री० पटरानी।

**पट्टन**–संज्ञा पुं० नगर।

**पट्टमहिषी**–संज्ञा स्त्री० पटरानी।

**पट्टा**–संज्ञा पुं० १. किसी स्थावर संपत्ति विशेषतः भूमि के उपयोग का अधिकारपत्र जो स्वामी की ओर से असामी या ठेकेदार को दिया जाय। २. सनद। ३. चमड़े या बनात आदि की पट्टी जो कुत्तों, बिल्लियों के गले में पहनाई जाती है। ४. पीढ़ा। ५. चपरास।

**पट्टी**–संज्ञा स्त्री० १. पाटी। २. पहाड़ा। ३. लकड़ी की वह पट्टी जो खाट के ढाँचे की लंबाई में लगाई जाती है। ४. कपड़े की कोर या किनारी। ५. हिस्सा।

**पट्टीदार**–संज्ञा पुं० हिस्सेदार।

**पट्टीदारी**–संज्ञा स्त्री० १ पट्टीदार होने का भाव। २ भाई-चारा।

**पट्टू**–संज्ञा पुं० एक खूब गरम ऊनी वस्त्र जो पट्टी के रूप में होता है।

**पठमान***–वि० पढ़ने योग्य।

**पट्ठा**–संज्ञा पुं० [स्त्री० पठिया] १. जवान। २ कुश्तीबाज़।

**पठन**–संज्ञा पुं० पढ़ना।

**पठनीय**–वि० पढ़ने योग्य।

**पठनेटा**–संज्ञा पुं० पठान का लड़का।

**पठवना***–क्रि० स० भेजना।

**पठवाना***–क्रि० स० भेजवाना।

**पठान**–संज्ञा पुं० एक मुसलमान जाति जो अफ़ग़ानिस्तान के अधिकांश और भारत के सीमांत प्रदेश आदि में बसती है।

**पठाना***–क्रि० स० भेजना।

**पठानी**–संज्ञा स्त्री० १. पठान जाति की स्त्री। २. पठान होने का भाव। ३. पठानपन। वि० पठानों का।

**पठानी लोध**–संज्ञा स्त्री० एक जंगली वृक्ष जिसकी लकड़ी और फूल औषध के काम में आते हैं।

**पठायन**†–संज्ञा पुं० दूत।

**पठावनि, पठावनी**–संज्ञा स्त्री० १. किसी को कहीं कोई वस्तु या संदेश पहुँचाने के लिये भेजना। २. इस प्रकार भेजने की मज़दूरी।

**पठित**–वि० १. जिसे पढ़ चुके हों। २. पढ़ा-लिखा।

**निस्तब्ध**–वि० १. जो हिलता-डोलता न हो। २. जड़वत्।
**निस्तब्धता**–संज्ञा स्त्री० १. खामोशी। २. सन्नाटा।
**निस्तरण**–संज्ञा पुं० दे० "निस्तार"।
**निस्तरना**☆†–क्रि० अ० निस्तार पाना।
**निस्तार**–संज्ञा पुं० १. पार होने का भाव। २. छुटकारा।
**निस्तारण**–संज्ञा पुं० १. निस्तार करना। २. पार करना।
**निस्तारना**†☆–क्रि० स० छुड़ाना।
**निस्तीर्ण**–वि० १. जो तैर या पार कर चुका हो। २. मुक्त।
**निस्तेज**–वि० तेजरहित।
**निस्पृह**–वि० [संज्ञा निस्पृहता] कामना आदि से रहित।
**निस्फ**–वि० आधा।
**निस्संदेह**–क्रि० वि० अवश्य।
वि० जिसमें संदेह न हो।
**निस्सरण**–संज्ञा पुं० निकलने का मार्ग।
**निस्सार**–वि० सार-रहित।
**निस्सीम**–वि० असीम।
**निस्स्वार्थ**–वि० जिसमें स्वयं अपने लाभ या हित का कोई विचार न हो।
**निहंग**–वि० १. अकेला। २. बेशरम।
**निहंग-लाडला**–वि० जो माता-पिता के दुलार के कारण बहुत ही बदंड और लापरवा हो गया हो।
**निहंता**–वि० [स्त्री० निहंत्री] १. नाश करनेवाला। २. प्राण लेनेवाला।
**निहत**–वि० १. फेंका हुआ। २. नष्ट। ३. जो मार डाला गया हो।
**निहत्था**–वि० १. शस्त्रहीन। २. ग़रीब।
**निहनना**☆†–क्रि० स० मारना।
**निहाई**–संज्ञा स्त्री० सोनारों और लोहारों का लोहे का एक चौकोर औज़ार जिस पर वे धातु को रखकर हथौड़े से कूटते या पीटते हैं।
**निहायत**–वि० अत्यंत।
**निहार**–संज्ञा पुं० १. कुहरा। २. ओस। ३. बरफ़।
**निहारना**–क्रि० स० ध्यानपूर्वक देखना।
**निहाल**–वि० पूर्णकाम।
**निहित**–वि० स्थापित।
**निहुरना**†–क्रि० अ० झुकना।
**निहोरना**–क्रि० स० प्रार्थना करना।
**निहोरा**†–संज्ञा पुं० १. उपकार। २. प्रार्थना। ३. भरोसा।
क्रि० वि० १. बदौलत। २. वास्ते।
**नींद**–संज्ञा स्त्री० सोने की अवस्था।
**नींदड़ी**†–संज्ञा स्त्री० दे० "नींद"।
**नीक, नीका**†☆–वि० [स्त्री० नीकी] अच्छा।
संज्ञा पुं० अच्छाई।
**नीके**–क्रि० वि० अच्छी तरह।
**नीच**–वि० १. क्षुद्र। २. अधम।
**नीचगामी**–वि० [स्त्री० नीचगामिनी] १. नीचे जानेवाला। २. ओछा।
**नीचता**–संज्ञा स्त्री० १. नीच होने का भाव। २ क्षुद्रता।
**नीचा**–वि० [स्त्री० नीची] १. गहरा। २. अधिक लटका हुआ। ३. झुका हुआ। ४. धीमा। ५. क्षुद्र।
**नीचाशय**–वि० क्षुद्र।
**नीचू**†–क्रि० वि० दे० "नीचे"।
**नीचे**–क्रि० वि० १. नीचे की ओर। २. कम। ३. अधीनता में।

पाना। २. किसी चीज़ से पटपट ध्वनि निकलना।
क्रि० स० १. 'पटपट' शब्द उत्पन्न करना। २. शोक करना।

**पटपर**–वि० चौरस।
संज्ञा पुं० १. नदी के आस-पास की वह भूमि जो बरसात के दिनों में प्रायः सदा डूबी रहती है। २. अत्यंत उजाड़ स्थान।

**पटमंडप**–संज्ञा पुं० तंबू।

**पटरा**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० पटरी ] तख्ता।

**पटरानी**–संज्ञा स्त्री० वह रानी जो राजा के साथ सिंहासन पर बैठने की अधिकारिणी हो।

**पटरी**–संज्ञा स्त्री० १. काठ का पतला और लंबोतरा तख्ता। २. लिखने की तख्ती। ३. सड़क के दोनों किनारों का वह भाग जो पैदल चलनेवालों के लिये होता है।

**पटल**–संज्ञा पुं० १. छान। २. पर्दा। ३. परत। ४. पटरा। ५. टीका। ६. समूह।

**पटवा**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० पटइन ] १. रेशम या सूत में गहने गूथनेवाला। २. पाट।

**पटवाना**–क्रि० स० पटन या पाटने का काम दूसरे से कराना।

**पटवारगरी**–संज्ञा स्त्री० पटवारी का काम या पद।

**पटवारी**–संज्ञा पुं० गाँव की ज़मीन और उसके लगान का हिसाब-किताब रखनेवाला एक छोटा सरकारी कर्मचारी।
संज्ञा स्त्री० कपड़े पहनानेवाली दासी।

**पटवास**–संज्ञा पुं० शिविर।

**पटहा**–संज्ञा पुं० दुंदुभी।

**पटा**–संज्ञा पुं० लोहे की वह फट्टी जिससे तलवार की काट और बचाव सीखे जाते हैं।
⊙ संज्ञा पुं० १. पीढ़ा। २. सनद। ३. लेन-देन। ४. चौड़ी लकीर।

**पटाई**†–संज्ञा स्त्री० पाटने या पटाने की क्रिया, भाव या मज़दूरी।

**पटाक**–अनु० किसी छोटी चीज़ के गिरने का शब्द।

**पटाका**–संज्ञा पुं० १. पट या पटाक शब्द। २. पट या पटाक शब्द करके छूटनेवाली एक प्रकार की आतशबाज़ी। ३. थप्पड़।

**पटाना**–क्रि० स० १. पाटने का काम कराना। २. छत को पीटकर बराबर कराना। ३. ऋण चुका देना।
† क्रि० अ० शांत होकर बैठना।

**पटापट**–क्रि० वि० लगातार बार बार 'पट' ध्वनि के साथ।
संज्ञा स्त्री० निरंतर पटपट शब्द की आवृत्ति।

**पटाव**–संज्ञा पुं० १ पाटने की क्रिया या भाव। २. पाटकर चौरस किया हुआ स्थान। ३. छत की पाटन।

**पटिया**†–संज्ञा स्त्री० १. पत्थर का प्रायः चौकोर और चौरस कटा हुआ टुकड़ा। २. खाट या पलंग की पट्टी। ३. माँग। ४. लिखने की पट्टी।

**पटी**⊙–संज्ञा स्त्री० कपड़े का पतला लंबा टुकड़ा।

**पटीलना**–क्रि० अ० १. किसी को

नीजन॰-संज्ञा पुं॰ निर्जन स्थान।
नीझर॰-संज्ञा पुं॰ सोता।
नीठि-संज्ञा स्त्री॰ अरुचि।
क्रि॰ वि॰ १. ज्यों त्यों करके। २. कठिनता से।
नीठो॰-वि॰ अनिष्ट।
नीड़-संज्ञा पुं॰ चिड़ियों का घोंसला।
नीति-संज्ञा स्त्री॰ १. आचार-पद्धति। २. सदाचार। ३. राजविद्या। ४. उपाय।
नीतिज्ञ-वि॰ नीति का जाननेवाला।
नीतिमान्-वि॰ [ स्त्री॰ नीतिमती ] सदाचारी।
नीतिशास्त्र-संज्ञा पुं॰ वह शास्त्र जिसमें देश, काल और पात्र के अनुसार बरतने के नियम हों।
नींदना॰-क्रि॰ स॰ निंदा करना।
नीधना॰-वि॰ दरिद्र।
नीवी॰-संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "नीवी"।
नीबू-संज्ञा पुं॰ मध्यम आकार का एक पेड़ या झाड़ जिसका फल गोल, छोटा और खट्टा होता है और खाया जाता है।
नीम-संज्ञा पुं॰ पत्ती झाड़नेवाला एक पेड़ जिसका प्रत्येक भाग कड़ुवा होता है।
वि॰ आधा।
नीमन॰-वि॰ १. नीरोग। २. दुरुस्त। ३. बढ़िया।
नीमरज़ा-वि॰ १. थोड़ीव-हुत रज़ामंदी। २. कुछ तोष या प्रसन्नता।
नीमा-संज्ञा पुं॰ एक पहनावा जो जामे के नीचे पहना जाता है।
नीमावत-संज्ञा पुं॰ निंबार्काचार्य्य का अनुयायी वैष्णव।
नीयत-संज्ञा स्त्री॰ उद्देश्य।
नीर-संज्ञा पुं॰ पानी।
नीरज-संज्ञा पुं॰ १. जल में उत्पन्न वस्तु। २. कमल। ३. मोती।
नीरद-संज्ञा पुं॰ बादल।
वि॰ बे-दाँत का।
नीरधि-संज्ञा पुं॰ समुद्र।
नीरस-वि॰ १. सूखा। २. फीका।
नीरांजन-संज्ञा पुं॰ आरती।
नीरोग-वि॰ चंगा।
नील-वि॰ नीले रंग का।
संज्ञा पुं॰ १. नीला रंग। २. कलंक। ३. राम की सेना का एक बंदर।
नीलकंठ-वि॰ जिसका कंठ नीला हो।
संज्ञा पुं॰ १. मोर। २. एक प्रकार की चिड़िया जिसका कंठ और डैने नीले होते हैं। ३. महादेव।
नीलकांत-संज्ञा पुं॰ १. एक पहाड़ी चिड़िया। २. विष्णु। ३. नीलम मणि।
नीलगाय-संज्ञा स्त्री॰ नीलापन लिए भूरे रंग का एक बड़ा हिरन जो गाय के बराबर होता है।
नीलचक्र-संज्ञा पुं॰ जगन्नाथजी के मंदिर के शिखर पर माना जानेवाला चक्र।
नीलम-संज्ञा पुं॰ नीलमणि।
नीलमणि-संज्ञा पुं॰ नीलम।
नीललोहित-वि॰ बैंगनी।
संज्ञा पुं॰ शिव का एक नाम।
वि॰ नीले कपड़े धारण करनेवाला।
नीलांबुज-संज्ञा पुं॰ नील कमल।
नीला-वि॰ आकाश के रंग का।
नीलाम-संज्ञा पुं॰ बोली बोलकर बेचना।
नीलिमा-संज्ञा स्त्री॰ १. नीलापन। २. श्यामता।

जिसमें पेड़ों की पत्तियाँ झड़ जाती हैं। २. अवनति काल।
पतभार†-संज्ञा स्त्री० दे० "पतझड़"।
पतन-संज्ञा पुं० १. गिरना। २. अवनति। ३. नाश।
पतनशील-वि० गिरनेवाला।
पतनीय-वि० गिरनेवाला।
पतनोन्मुख-वि० जो गिरने की ओर प्रवृत्त हो।
पत-पानी-संज्ञा पुं० १. प्रतिष्ठा। २. लाज।
पतर⊙†-वि० १. पतला। २. पत्ता। ३. पत्तल।
पतरा†-वि० दे० "पतला"।
पतरी†-संज्ञा स्त्री० दे० "पत्तल"।
पतला-वि० [ स्त्री० पतली ] १. जो मोटा न हो। २. कृश। ३. अधिक तरल।
पतलापन-संज्ञा पुं० पतला होने का भाव।
पतलून-संज्ञा पुं० अँगरेज़ी पाजामा।
पतवार, पतवारी-संज्ञा स्त्री० नाव का वह त्रिकोणाकार मुख्य अंग जो पीछे की ओर आधा जल में और आधा बाहर होता है। इसी के द्वारा नाव मोड़ी या घुमाई जाती है।
पता-संज्ञा पुं० १. किसी का स्थान सूचित करनेवाली बात जिससे उसको पा सके। २. खोज। ३. खबर।
पताई-संज्ञा स्त्री० झड़ी हुई पत्तियों का ढेर।
पताका-संज्ञा स्त्री० १. झंडा। २. ध्वज।
पताकिनी-संज्ञा स्त्री० सेना।
पतार⊙†-संज्ञा पुं० १. दे० "पाताल"। २. जंगल।
पताल-संज्ञा पुं० दे० "पाताल"।
पतिंग-संज्ञा पुं० फतिंगा।
पतिंबरा-वि० स्त्री० जो अपना पति स्वयं चुने।
पति-संज्ञा पुं० [ स्त्री० पत्नी ] १. मालिक। २. दूल्हा। ३. मर्यादा।
पतिआना†-क्रि० स० विश्वास या एतबार करना।
पतिआर⊙†-संज्ञा पुं० १. विश्वास। २. विश्वसनीय।
पतित-वि० १. गिरा हुआ। २. महापापी। ३. अधम।
पतित-उधारन⊙-वि० जो पतित का उद्धार करे।
संज्ञा पुं० ईश्वर या उनका अवतार।
पतितता-संज्ञा स्त्री० १. पतित होने का भाव। २. नीचता।
पतितपावन-वि० [ स्त्री० पतितपावनी ] पतित को पवित्र करनेवाला।
संज्ञा पुं० ईश्वर।
पतित्व-संज्ञा पुं० १. स्वामित्व। २. पति होने का भाव।
पतिदेवा-संज्ञा स्त्री० पतिव्रता।
पतिनी⊙-संज्ञा स्त्री० दे० "पत्नी"।
पतियाना†-क्रि० स० विश्वास करना।
पतियारा⊙-संज्ञा पुं० विश्वास।
पतिलोक-संज्ञा पुं० पतिव्रता स्त्री को मिलनेवाला वह स्वर्ग जिसमें उसका पति रहता है।
पतिवती-वि० स्त्री० सधवा।
पतिव्रत-संज्ञा पुं० पातिव्रत्य।
पतिव्रता-वि० सती।
पतीजन, पतीजना⊙-क्रि० अ० एतबार करना।
पतील‡-वि० दे० "पतला"।
पतीली-संज्ञा स्त्री० ताँबे या पीतल

नीलोत्पल-संज्ञा पुं० नील कमल।

नीलोफ़र-संज्ञा पुं० १. नील कमल २. कुईं।

नीवँ-संज्ञा स्त्री० १. घर बनाने में गहरी नाली के रूप में खुदा हुआ गड्ढा जिसके भीतर से दीवार की जोड़ाई आरंभ होती है। २. जड़।

नीव-संज्ञा स्त्री० दे० "नीवँ"।

नीवि-संज्ञा स्त्री० १. कमर में लपेटी हुई धोती की वह गाँठ जिसे स्त्रियाँ पेट के नीचे सूत की डोरी से या योंही बाँधती हैं। २. सूत की डोरी जिससे स्त्रियाँ धोती या लहँगे की गाँठ बाँधती हैं। ३. साड़ी।

नीहँ-संज्ञा स्त्री० दे० "नीवँ"।

नीहार-संज्ञा पुं० १. कुहरा। २. पाला।

नीहारिका-संज्ञा स्त्री० आकाश में धुएँ या कुहरे की तरह फैला हुआ क्षीण प्रकाश-पुंज जो अँधेरी रात में सफ़ेद धब्बे की तरह कहीं कहीं दिखाई पड़ता है।

नुकता-संज्ञा पुं० बिंदु।
संज्ञा पुं० १. चुटकुला। २. ऐब।

नुक़ताचीनी-संज्ञा स्त्री० दोष निकालने का काम।

नुक़सान-संज्ञा पुं० १. कमी। २. हानि।

नुकीला-वि० [ स्त्री० नुकीली ] नोकदार।

नुक्कड़-संज्ञा पुं० १. नोक। २. सिरा।

नुक़्स-संज्ञा पुं० १. दोष। २. त्रुटि।

नुचना-क्रि० अ० नोचा जाना।

नुचवाना-क्रि० स० नोचने का काम दूसरे से कराना।

नुनखरा, नुनखारा-वि० नमकीन।

नुनेरा-संज्ञा पुं० १. नोनी मिट्टी आदि से नमक निकालनेवाला। २. लोनिया।

नुमाइश-संज्ञा स्त्री० १. प्रदर्शन। २. प्रदर्शिनी।

नुमाइशी-वि० दिखाऊ।

नुसखा-संज्ञा पुं० १. लिखा हुआ कागज़। २. कागज़ का वह चिट जिस पर हकीम या वैद्य रोगी के लिये औषध और सेवन-विधि लिखते हैं।

नूत-वि० १. नया। २. अनोखा।

नूतन-वि० १. नया। २. अनोखा।

नून-संज्ञा पुं० नमक।
*वि० दे० "न्यून"।

नूपुर-संज्ञा पुं० घुँघरू।

नूर-संज्ञा पुं० १. ज्योति। २. कांति।

नूरा-वि० तेजस्वी।

नृ-संज्ञा पुं० नर।

नृकेशरी-संज्ञा पुं० १. नृसिंह अवतार। २. श्रेष्ठ पुरुष।

नृत्तना*-क्रि० अ० नाचना।

नृत्य-संज्ञा पुं० नाच।

नृत्यशाला-संज्ञा स्त्री० नाचघर।

नृदेव, नृदेवता-संज्ञा पुं० १. राजा। २. ब्राह्मण।

नृप-संज्ञा पुं० नरपति।

नृपति, नृपाल-संज्ञा पुं० राजा।

नृमेध-संज्ञा पुं० नरमेध यज्ञ।

नृयज्ञ-संज्ञा पुं० अतिथि-पूजा।

नृशंस-वि० १. क्रूर। २. ज़ालिम।

नृसिंह-संज्ञा पुं० १. सिंहरूपी भगवान् जो विष्णु के चौथे अवतार थे। इन्होंने हिरण्यकशिपु को मारकर

**पठिया**–संज्ञा स्त्री० जवान और तगड़ी स्त्री।
**पठौनी**†–संज्ञा स्त्री० दे० "पठावनी"।
**पठ्यमान**–वि० पढ़ा जाने के योग्य।
**पड़छती, पड़छत्ती**–संज्ञा स्त्री० १. भीत की रक्षा के लिये लगाया जाने-वाला छप्पर या टट्टी। २. कमरे आदि के बीच की पाटन जिस पर चीज़-असबाब रखते हैं।
**पड़त**॰–संज्ञा स्त्री० दे० "पड़ता"।
**पड़ता**–संज्ञा पुं० १. लागत। २. दर।
**पड़ताल**–संज्ञा स्त्री० अनुसंधान।
**पड़तालना**–क्रि० स० जाँचना।
**पड़ती**–संज्ञा स्त्री० वह भूमि जिस पर कुछ काल से खेती न की गई हो।
**पड़ना**–क्रि० अ० १. गिरना। २. बिछाया जाना। ३. दाख़िल होना। ४. टिकना। ५. आराम करना। ६. बीमार होना। ७. मार्ग में मिलना। ८. उत्पन्न होना।
**पड़पड़ाना**–क्रि० अ० १. पड़पड़ शब्द होना। २. चरपराना।
**पड़पोता**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० पड़पोती ] पुत्र का पोता।
**पड़ाव**–संज्ञा पुं० १. यात्री-समूह का यात्रा के बीच में अवस्थान। २. वह स्थान जहाँ यात्री ठहरते हैं।
**पड़िया**–संज्ञा स्त्री० भैंस का मादा बच्चा।
**पड़ोस**–संज्ञा पुं० १. किसी के घर के आस-पास के घर। २. किसी स्थान के आस-पास के स्थान।
**पड़ोसी**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० पड़ोसिन ] वह मनुष्य जिसका घर पड़ोस में हो।
**पढ़ना**–क्रि० स० १. किसी पुस्तक, लेख आदि को इस प्रकार देखना कि उसमें लिखी बात मालूम हो जाय। २. बाँचना।
**पढ़वाना**–क्रि० स० १. किसी को पढ़ने में प्रवृत्त करना। २. किसी के द्वारा किसी को शिक्षा दिलाना।
**पढ़ाई**–संज्ञा स्त्री० १. पढ़ने का काम। विद्याभ्यास। २. पढ़ने का भाव। संज्ञा स्त्री० १. पढ़ाने का काम। २. अध्यापन शैली।
**पढ़ाना**–क्रि० स० शिक्षा देना।
**पण**–संज्ञा पुं० १. जूआ। २. प्रतिज्ञा
**पणव**–संज्ञा पुं० छोटा नगाड़ा या ढोल।
**पण्य**–वि० १. ख़रीदने या बेचने योग्य। २. प्रशंसा करने योग्य।
**पण्यशाला**–संज्ञा स्त्री० दूकान।
**पतंग**–संज्ञा पुं० १. पक्षी। २. गुड्डी।
**पतंगबाज़**–संज्ञा पुं० वह जिसको पतंग उड़ाने का व्यसन हो।
**पतंगसुत**–संज्ञा पुं० अश्विनीकुमार।
**पतंगा**–संज्ञा पुं० १. पतंग। कोई उड़ने-वाला कीड़ा-मकोड़ा। २. फतिंगा।
**पतंचिका**–संज्ञा स्त्री० धनुष की डोरी।
**पतंजलि**–संज्ञा पुं० १. एक प्रसिद्ध ऋषि जिन्होंने योग-शास्त्र की रचना की। २. एक प्रसिद्ध मुनि जिन्होंने पाणिनीय सूत्रों और कात्यायन-कृत उनके वार्तिक पर 'महाभाष्य' की रचना की थी।
**पत**॰†–संज्ञा पुं० १. पति। २. मालिक। संज्ञा स्त्री० १. आबरू। २. प्रतिष्ठा।
**पतझड़**–संज्ञा स्त्री० १. वह ऋतु

प्रह्लाद की रक्षा की थी। २. श्रेष्ठ पुरुष।
नृहरि–संज्ञा पुं० नृसिंह।
नेे|–प्रत्य० सकर्मक भूतकालिक क्रिया के कर्त्ता की विभक्ति।
नेक–वि० भला।
‡वि० थोड़ा।
क्रि० वि० थोड़ा।
नेकचलन–वि० [ संज्ञा नेकचलनी ] सदाचारी।
नेकनाम–वि० [ संज्ञा नेकनामी ] यशस्वी।
नेकनीयत–वि० [ संज्ञा नेकनीयती ] अच्छे संकल्प का।
नेकी–संज्ञा स्त्री० १. भलाई। २. सज्जनता। ३. उपकार।
नेकु‡|–वि०, क्रि० वि० दे० "नेक"।
नेग–संज्ञा पुं० १. विवाह आदि शुभ अवसरों पर संबंधियों, आश्रितों तथा कृत्य में योग देनेवाले लोगों को कुछ दिए जाने का नियम। २. वह वस्तु या धन जो इस प्रकार दिया जाता है।
नेगचार–संज्ञा पुं० दे० "नेगजोग"।
नेगजोग–संज्ञा पुं० विवाह आदि मंगल अवसरों पर संबंधियों तथा काम करनेवालों को उनके प्रसन्नतार्थ कुछ दिए जाने का दस्तूर।
नेगी–संज्ञा पुं० नेग पानेवाला।
नेगीजोगी–संज्ञा पुं० नेग पानेवाले।
नेजा–संज्ञा पुं० १. भाला। २. निशान।
नेड़े|–क्रि० वि० निकट।
नेत–संज्ञा पुं० १. ठहराव। २. निश्चय।
संज्ञा पुं० मथानी की रस्सी।
संज्ञा स्त्री० दे० "नीयत"।



नेता–संज्ञा पुं० [ स्त्री० नेत्री ] १. नायक। २. स्वामी। ३. काम को चलानेवाला।
संज्ञा पुं० मथानी की रस्सी।
नेति–एक संस्कृत वाक्य ( न इति ) जिसका अर्थ है "इति नहीं" अर्थात् "अंत नहीं है"।
नेती–संज्ञा स्त्री० वह रस्सी जो मथानी में लपेटी जाती है और जिसके खींचने से मथानी फिरती है।
नेत्र–संज्ञा पुं० १. आँख। २. मथानी की रस्सी।
नेत्रजल–संज्ञा पुं० आँसू।
नेत्रमंडल–संज्ञा पुं० आँख का घेरा।
नेत्रस्राव–संज्ञा पुं० आँखों से पानी बहना।
नेपच्यून–संज्ञा पुं० सूर्य की परिक्रमा करनेवाला एक ग्रह।
नेपथ्य–संज्ञा पुं० १. सजावट। २. नृत्य, अभिनय आदि में परदे के भीतर का वह स्थान जिसमें नट वेश सजते हैं।
नेपाल–संज्ञा पुं० हिंदुस्तान के उत्तर में एक प्रसिद्ध पहाड़ी देश।
नेपाली–वि० १. नेपाल में रहने या होनेवाला। २. नेपाल-संबंधी।
नेब◊–संज्ञा पुं० १. सहायक। २. मंत्री।
नेम–संज्ञा पुं० नियम।
नेमी–वि० १. नियम का पालन करनेवाला। २. धर्म की दृष्टि से पूजा-पाठ, व्रत आदि करनेवाला।
नेरे|–क्रि० वि० निकट।
नेवग◊–संज्ञा पुं० दे० "नेग"।
नेवज–संज्ञा पुं० भोग।
नेवतना|–क्रि० स० निमंत्रित करना।

जिसमें पेड़ों की पत्तियाँ झड़ जाती हैं। २. अवनति काल।
**पतझार**†-संज्ञा स्त्री० दे० "पतझड़"।
**पतन**-संज्ञा पुं० १. गिरना। २. अवनति। ३. नाश।
**पतनशील**-वि० गिरनेवाला।
**पतनीय**-वि० गिरनेवाला।
**पतनोन्मुख**-वि० जो गिरने की ओर प्रवृत्त हो।
**पत-पानी**-संज्ञा पुं० १. प्रतिष्ठा। २. लाज।
**पतर**०†-वि० १. पतला। २. पत्ता। ३. पत्तल।
**पतरा**†-वि० दे० "पतला"।
**पतरी**†-संज्ञा स्त्री० दे० "पत्तल"।
**पतला**-वि० [स्त्री० पतली] १. जो मोटा न हो। २. कृश। ३. अधिक तरल।
**पतलापन**-संज्ञा पुं० पतला होने का भाव।
**पतलून**-संज्ञा पुं० अँगरेज़ी पाजामा।
**पतवार, पतवारी**-संज्ञा स्त्री० नाव का वह तिकोनाकार मुख्य अंग जो पीछे की ओर आधा जल में और आधा बाहर होता है। इसी के द्वारा नाव मोड़ी या घुमाई जाती है।
**पता**-संज्ञा पुं० १. किसी का स्थान सूचित करनेवाली बात जिससे उसको पा सके। २. खोज। ३. खबर।
**पताई**-संज्ञा स्त्री० झड़ी हुई पत्तियों का ढेर।
**पताका**-संज्ञा स्त्री० १. झंडा। २. ध्वज।
**पताकिनी**-संज्ञा स्त्री० सेना।
**पतार**०†-संज्ञा पुं० १. दे० "पाताल"। २. जंगल।
**पताल**-संज्ञा पुं० दे० "पाताल"।
**पतिंग**-संज्ञा पुं० फतिंगा।
**पतिंवरा**-वि० स्त्री० जो अपना पति स्वयं चुने।
**पति**-संज्ञा पुं० [स्त्री० पत्नी] १. मालिक। २. दूल्हा। ३. मर्यादा।
**पतिश्राना**†-क्रि० स० विश्वास या एतबार करना।
**पतिश्रार**०†-संज्ञा पुं० १. विश्वास। २. विश्वसनीय।
**पतित**-वि० १. गिरा हुआ। २. महापापी। ३. अधम।
**पतित-उधारन**०-वि० जो पतित का उद्धार करे।
संज्ञा पुं० ईश्वर या उनका अवतार।
**पतितता**-संज्ञा स्त्री० १. पतित होने का भाव। २. नीचता।
**पतितपावन**-वि० [स्त्री० पतितपावनी] पतित को पवित्र करनेवाला।
संज्ञा पुं० ईश्वर।
**पतित्व**-संज्ञा पुं० १. स्वामित्व। २. पति होने का भाव।
**पतिदेवा**-संज्ञा स्त्री० पतिव्रता।
**पतिनी**०-संज्ञा स्त्री० दे० "पत्नी"।
**पतियाना**†-क्रि० स० विश्वास करना।
**पतियारा**०-संज्ञा पुं० विश्वास।
**पतिलोक**-संज्ञा पुं० पतिव्रता स्त्री को मिलनेवाला वह स्वर्ग जिसमें उसका पति रहता है।
**पतिवती**-वि० स्त्री० सधवा।
**पतिव्रत**-संज्ञा पुं० पातिव्रत्य।
**पतिव्रता**-वि० सती।
**पतीजन, पतीजना**०-क्रि० अ० एतबार करना।
**पतील**†-वि० दे० "पतला"।
**पतीली**-संज्ञा स्त्री० ताँबे या पीतल

**नेवता**–संज्ञा पुं० दे० "न्योता"।
**नेवरना**–क्रि० अ० समाप्त होना।
**नेवला**–संज्ञा पुं० एक मांसाहारी पिंडज छोटा जंतु जो देखने में गिलहरी के आकार का पर उससे बड़ा और भूरा होता है। यह साँप को खा जाता है।
**नेवाज**–वि० दे० "निवाज"।
**नेवारना**॰–क्रि० स० दे० "निवारना"।
**नेवारी**–संज्ञा स्त्री० जूही की जाति का एक पौधा।
**नेसुक**॰†–वि० तनिक।
क्रि० वि० थोड़ा सा।
**नेस्त**–वि० जो न हो।
**नेस्ती**–संज्ञा स्त्री० १. न होना। २. आलस्य।
**नेह**–संज्ञा पुं० स्नेह।
**नेही**॰–वि० प्रेमी।
**नै**–संज्ञा स्त्री० दे० "नय"।
संज्ञा स्त्री० नदी।
**नैक, नैकु**–वि० दे० "नेक", "नेकु"।
**नैकट्य**–संज्ञा पुं० निकटता।
**नैचा**–संज्ञा पुं० हुक्के की दोहरी नली जिसके एक सिरे पर चिलम रखी जाती है और दूसरे का छोर मुँह में रखकर धूआँ खींचते हैं।
**नैतिक**–वि० नीति-संबंधी।
**नैन**॰–संज्ञा पुं० दे० "नयन"।
**नैनसुख**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का चिकना सूती कपड़ा।
**नैनू**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का उभरे हुए बेलबूटे का कपड़ा।
†संज्ञा पुं० मक्खन।
**नैपाल**–वि० १. नेपाल-संबंधी। २. नेपाल में होनेवाला।
संज्ञा पुं० दे० "नेपाल"।
**नैपाली**–वि० १. नैपाल देश का। २. नैपाल में रहने या होनेवाला।
संज्ञा पुं० नैपाल का रहनेवाला आदमी।
**नैपुण्य**–संज्ञा पुं० होशियारी।
**नैमित्तिक**–वि० जो निमित्त उपस्थित होने पर या किसी विशेष प्रयोजन की सिद्धि के लिये हो।
**नैया**॰†–संज्ञा स्त्री० नाव।
**नैयायिक**–वि० न्यायशास्त्र का जाननेवाला।
**नैर**॰–संज्ञा पुं० शहर।
**नैराश्य**–संज्ञा पु० निराशा का भाव।
**नैर्ऋत**–वि० निर्ऋति-संबंधी।
संज्ञा पुं० १. राक्षस। २. पश्चिम-दक्षिण कोण का स्वामी।
**नैर्ऋति**–संज्ञा स्त्री० दक्षिण और पश्चिम के मध्य की दिशा।
**नैवेद्य**–संज्ञा पुं० भोग।
**नैषध**–वि० निषध-देश संबंधी। निषध देश का।
संज्ञा पुं० नल जो निषध-देश के राजा थे।
**नैष्ठिक**–वि० [स्त्री० नैष्ठिकी] निष्ठावान्।
**नैसर्गिक**–वि० स्वाभाविक।
**नैसा**॰–वि० बुरा।
**नैहर**–संज्ञा पु० स्त्री के पिता का घर।
**नोक**–संज्ञा स्त्री० [वि० नुकीला] १. उस ओर का सिरा जिस ओर कोई वस्तु बराबर पतली पड़ती गई हो। २. निकला हुआ कोना।
**नोक-झोंक**–संज्ञा स्त्री० १. ठाठ-बाट। २. तपाक। ३. चुभनेवाली बात। ४. छेड़छाड़।

की एक प्रकार की बटलोई।
**पतुरिया**–संज्ञा स्त्री० वेश्या।
**पतोह, पतोहू**†–संज्ञा स्त्री० बेटे की स्त्री।
**पतौआ**०†–संज्ञा पुं० पत्ता।
**पत्तन**–संज्ञा पुं० नगर।
**पत्तर**–संज्ञा पुं० धातु की चादर।
**पत्तल**–संज्ञा स्त्री० १. पत्तों को जोड़कर बनाया हुआ एक पात्र जिससे थाली का काम लिया जाता है। २. पत्तल में परसी हुई भोजन-सामग्री।
**पत्ता**–संज्ञा पुं० [स्त्री० पत्ती] १. पर्ण। २. कान में पहनने का एक गहना।
**पत्ती**–संज्ञा स्त्री० १. छोटा पत्ता। २. भाग।
**पत्तीदार**–संज्ञा पुं० साझीदार।
**पत्थ**०–संज्ञा पुं० दे० "पथ्य"।
**पत्थर**–संज्ञा पुं० [ वि० पथरीला, क्रि० पथराना ] १. पृथ्वी के कड़े स्तर का पिंड या खंड। २. ओला। ३. रत्न। ४. बिलकुल नहीं।
**पत्थरचटा**–संज्ञा पुं० १. एक प्रकार की घास। २. कंजूस।
**पत्थरफोड़**–संज्ञा पुं० पत्थरों की संधि में होनेवाली एक वनस्पति।
**पत्नी**–संज्ञा स्त्री० विधिपूर्वक विवाहिता स्त्री। सहधर्मिणी।
**पत्नीव्रत**–संज्ञा पुं० अपनी विवाहिता स्त्री के अतिरिक्त और किसी स्त्री से गमन न करने का संकल्प या नियम।
**पत्य**–संज्ञा पुं० पति होने का भाव।
**पत्याना**०†–क्रि० स० दे० "पतिआना"।
**पत्यारी**०–संज्ञा स्त्री० पंक्ति।
**पत्र**–संज्ञा पुं० १. पत्ता। २. चिट्ठी। ३. समाचारपत्र।
**पत्रकार**–संज्ञा पुं० समाचारपत्र का संपादक।
**पत्र-पुष्प**–संज्ञा पुं० १. सत्कार या पूजा की बहुत मामूली सामग्री। २. लघु उपहार।
**पत्रवाहक**–संज्ञा पुं० चिट्ठीरसाँ।
**पत्र-व्यवहार**–संज्ञा पुं० खत-किताबत।
**पत्रा**–संज्ञा पुं० १. तिथिपत्र। २. पत्ता।
**पत्रिका**–संज्ञा स्त्री० १. चिट्ठी। २. समाचारपत्र।
**पत्री**–संज्ञा स्त्री० १. चिट्ठी। २. कोई छोटा लेख या लिपिपत्रिका।
वि० जिसमें पत्ते हों।
**पथ**–संज्ञा पुं० १. मार्ग। २. व्यवहार आदि की रीति।
संज्ञा पुं० दे० "पथ्य"।
**पथगामी**–संज्ञा पुं० पथिक।
**पथदर्शक, पथप्रदर्शक**–संज्ञा पुं० रास्ता दिखानेवाला।
**पथराना**–क्रि० अ० १. सूखकर पत्थर की तरह कड़ा हो जाना। २. ताज़गी न रहना।
**पथरी**–संज्ञा स्त्री० १. कटोरे या कटोरी के आकार का पत्थर का बना हुआ कोई पात्र। २. एक प्रकार का रोग जिसमें मूत्राशय में पत्थर के छोटे-बड़े कई टुकड़े उत्पन्न हो जाते हैं। ३. सिल्ली।
**पथरीला**–वि० [ स्त्री० पथरीली ] पत्थरों से युक्त।
**पथिक**–संज्ञा पुं० राहगीर।
**पथी**–संज्ञा पुं० यात्री।
**पथु**०†–संज्ञा पुं० पथ।
**पथ्य**–संज्ञा पुं० १. वह हलका और

जल्दी पचनेवाला खाना जो रोगी के लिये लाभदायक हो। २. हित।

पद–संज्ञा पुं० १. व्यवसाय। २. दर्जा। ३. पैर। ४. पैर का निशान। ५. श्लोकपाद। ६. उपाधि। ७. निर्वाण।

पदक–संज्ञा पुं० १. पूजन आदि के लिये किसी देवता के पैरों के बनाए हुए चिह्न। २. तमगा।

पदचर–संज्ञा पुं० पैदल।

पदच्छेद–संज्ञा पुं० संधि और समास-युक्त किसी वाक्य के प्रत्येक पद को व्याकरण के नियमों के अनुसार अलग करने की क्रिया।

पदच्युत–वि० [ संज्ञा पदच्युति ] जो अपने पद या स्थान से हट गया हो।

पदतल–संज्ञा पुं० पैर का तलवा।

पदत्राण–संज्ञा पुं० जूता।

पददलित–वि० १. पैरों से रौंदा हुआ। २. जो दबाकर बहुत हीन कर दिया गया हो।

पदन्यास–संज्ञा पुं० १. चलना। २. पैर रखने की एक मुद्रा। ३. चलन।

पद्म–संज्ञा पुं० दे० "पद्म"। संज्ञा पुं० बादाम की जाति का एक जंगली पेड़।

पदरिपु–संज्ञा पुं० काँटा।

पदवी–संज्ञा स्त्री० १. पंथ। २. पद्धति। ३. खिताब। ४. ओहदा।

पदाति, पदातिक–संज्ञा पुं० १. वह जो पैदल चलता हो। २. पैदल सिपाही। ३. नौकर।

पदाधिकारी–संज्ञा पुं० ओहदेदार।

पदाना–क्रि० स० बहुत अधिक दिक करना।

पदार्थ–संज्ञा पुं० चीज़। वस्तु।

पदार्पण–संज्ञा पुं० किसी स्थान में पैर रखने या आने की क्रिया।

पदावली–संज्ञा स्त्री० १. वाक्यों की श्रेणी। २. भजनों का संग्रह।

पदिक–संज्ञा पुं० पैदल सेना।
०† संज्ञा पुं० १ गले में पहनने का जुगनूँ नाम का गहना। २. हीरा।

पदी–संज्ञा पुं० पैदल।

पद्धति–संज्ञा स्त्री० १. राह। २. पंक्ति। ३. रीति। ४. विधान।

पद्म–संज्ञा पुं० १. कमल का फूल या पौधा। २. सामुद्रिक के अनुसार पैर में का एक विशेष आकार का चिह्न जो भाग्यसूचक माना जाता है। ३. विष्णु का एक आयुध। ४. शरीर पर के सफ़ेद दाग़।

पद्मकंद–संज्ञा पुं० कमल की जड़।

पद्मनाभ–संज्ञा पुं० विष्णु।

पद्मपाणि–संज्ञा पुं० १. ब्रह्मा। २. बुद्ध की एक विशेष मूर्ति। ३. सूर्य्य।

पद्मयोनि–संज्ञा पुं० ब्रह्मा।

पद्मराग–संज्ञा पुं० मानिक।

पद्मा–संज्ञा स्त्री० लक्ष्मी।

पद्माकर–संज्ञा पुं० बड़ा तालाब या झील जिसमें कमल पैदा होते हों।

पद्माख–संज्ञा पुं० दे० "पद्म"।

पद्मालय–संज्ञा पुं० ब्रह्मा।

पद्मालया–संज्ञा स्त्री० लक्ष्मी।

पद्मासन–संज्ञा पुं० १. योगसाधन का एक आसन जिसमें पालथी मारकर सीधे बैठते हैं। २. ब्रह्मा। ३. शिव।

पद्मिनी–संज्ञा स्त्री० १. कमलिनी। छोटा कमल। २. वह तालाब या जलाशय जिसमें कमल हों। ३.

उजला होना। २. ताप।
**पली**–संज्ञा स्त्री० तेल, घी आदि द्रव-पदार्थों को घड़े बरतन से निकालने का लोहे का एक उपकरण।
**पलीता**–संज्ञा पुं०[स्त्री० अल्पा० पलीती] १. बत्ती के आकार में लपेटा हुआ वह कागज़ जिस पर कोई यंत्र लिखा हो। २. वह बत्ती जिससे बंदूक या तोप के रंजक में आग लगाई जाती है। ३. कपड़े की वह बत्ती जिसे पनशाखे पर रखकर जलाते हैं।
वि० बहुत क्रुद्ध। बहुत कड़ुआ।
**पलीद**–वि० १. अपवित्र। २. घृणास्पद। ३. नीच।
संज्ञा पुं० भूत।
**पलुआ**†–संज्ञा पुं० पालतू।
**पलुहना**०†–क्रि० अ० हरा-भरा होना।
**पलुहाना**०†–क्रि० स० हरा-भरा करना।
**पलेथन**–संज्ञा पुं० परथन।
**पलोटना**–क्रि० स० १. पैर दबाना। २. दे० "पलटना"।
क्रि० अ० तड़फड़ाना।
**पलोथन**–संज्ञा पुं० दे० "पलेथन"।
**पल्लव**–संज्ञा पुं० १. कोंपल। २. हाथ में पहनने का कड़ा या कंकण। ३. विस्तार। ४. दक्षिण का एक प्राचीन राजवंश जिसका राज्य उड़ीसा से तुंगभद्रा नदी तक था।
**पल्लवना**०–क्रि० अ० पल्लवित होना।
**पल्लवित**–वि० १. जिसमें नए नए पत्ते हों। २. हरा-भरा।
**पल्ला**–क्रि० वि० दूर।
संज्ञा पुं० दूरी।
संज्ञा पुं० १. कपड़े का छोर। २. दूरी। ३. तरफ़।
संज्ञा पुं० १. दुपल्ली टोपी का आधा भाग। २. किवाड़। ३. पहल। ४. तीन मन का बोझ।
संज्ञा पुं० तराज़ू में एक ओर का टोकरा या डलिया।
संज्ञा पुं० कैंची के दो भागों में से एक भाग।
वि० दे० "परला"।
**पल्ली**–संज्ञा स्त्री० १. छोटा गाँव। २. कुटी।
**पल्लै**†०–वि० दे० १. "परलय"। २. दे० "पल्ला"।
**पल्लेदार**–संज्ञा पुं० १. अनाज ढोनेवाला मज़दूर। २. गल्ला तौलनेवाला आदमी।
**पल्लेदारी**–संज्ञा स्त्री० पल्लेदार का काम।
**पल्लौ**†–संज्ञा पुं० पल्लव।
संज्ञा पुं० पल्ला।
**पवन**–संज्ञा पुं० १. वायु। २. जल। ३. साँस।
० संज्ञा पुं० दे० "पावन"।
**पवन-कुमार**–संज्ञा पुं० १. हनुमान्। २. भीमसेन।
**पवन-चक्की**–संज्ञा स्त्री० वह चक्की या कल जो हवा के ज़ोर से चलती हो।
**पवन-चक्र**–संज्ञा पुं० बवंडर।
**पवन-तनय**–संज्ञा पुं० १. हनुमान्। २. भीमसेन।
**पवनपति**–संज्ञा पुं० वायु के अधिष्ठाता देवता।
**पवन-पुत्र**–संज्ञा पुं० १. हनुमान्। २. भीमसेन।
**पवन-सुत**–संज्ञा पुं० १. हनुमान्।

कोकशास्त्र के अनुसार स्त्रियों की चार जातियों में से सर्वोत्तम जाति। ४. लक्ष्मी।

**पद्य**-वि० १. जिसका संबंध पैरों से हो। २. जिसमें कविता के पद हों। संज्ञा पुं० कविता।

**पद्यात्मक**-वि० जो छंदोबद्ध हो।

**पधरना**-क्रि० अ० किसी बड़े, प्रतिष्ठित या पूज्य का आगमन।

**पधराना**-क्रि० स० १. आदरपूर्वक ले जाना। २. प्रतिष्ठित करना।

**पधरावनी**-संज्ञा स्त्री० १. किसी देवता की स्थापना। २. किसी को आदरपूर्वक ले जाकर बैठाने की क्रिया।

**पधारना**-क्रि० अ० १. जाना। २. आना।
क्रि० स० आदरपूर्वक बैठाना।

**पन**-संज्ञा पुं० प्रतिज्ञा।
प्रत्य० एक प्रत्यय जिसे नामवाचक या गुणवाचक संज्ञाओं में लगाकर भाववाचक संज्ञा बनाते हैं।

**पनघट**-संज्ञा पुं० वह घाट जहाँ से लोग पानी भरते हों।

**पनच**-संज्ञा स्त्री० धनुष का रोदा या डोरी।

**पनचक्की**-संज्ञा स्त्री० पानी के ज़ोर से चलनेवाली चक्की या कल।

**पनडुब्बा**-संज्ञा पुं० १. पानी में गोता लगानेवाला। २. वह पक्षी जो पानी में गोता लगाकर मछलियाँ पकड़ता हो।

**पनडुब्बी**-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की नाव जो प्रायः पानी के अंदर डूबकर चलती है। सब-मेरीन।

**पनपना**-क्रि० अ० १. पानी पाने के कारण फिर से हरा हो जाना। २. फिर से तंदुरुस्त होना।

**पनडब्बा**-संज्ञा पुं० पान रखने का छोटा डिब्बा।

**पनभरा**-संज्ञा पुं० दे० "पनहरा"।

**पनव**-संज्ञा पुं० दे० "प्रणव"।

**पनवाड़ी**-संज्ञा पुं० पान बेचनेवाला।

**पनवारा**-संज्ञा पुं० १. पत्तों की बनी हुई पत्तल। २. एक पत्तल भर भोजन जो एक मनुष्य के खाने भर को हो।

**पनस**-संज्ञा पुं० कटहल।

**पनसारी**-संज्ञा पुं० दे० "पंसारी"।

**पनसाल**-संज्ञा स्त्री० पौसरा।

**पनसेरी**-संज्ञा स्त्री० दे० "पंसेरी"।

**पनहरा**-संज्ञा पुं० [स्त्री० पनहारन, पनहारिन, पनहारी] वह जो पानी भरने का काम करता हो।

**पनहा**-संज्ञा पुं० १. कपड़े या दीवार आदि की चौड़ाई। २. भेद।
संज्ञा पुं० चोरी का पता लगानेवाला।

**पनहारा**-संज्ञा पुं० दे० "पनहरा"।

**पनहियाभद्र**-संज्ञा पुं० सिर पर इतने जूते पड़ना कि बाल उड़ जायँ।

**पनही**†-संज्ञा स्त्री० जूता।

**पना**-संज्ञा पुं० आम, इमली आदि के रस से बनाया जानेवाला एक प्रकार का शरबत।

**पनाती**-संज्ञा पुं० [स्त्री० पनातिन] पोते अथवा नाती का पुत्र।

**पनाला**-संज्ञा पुं० दे० "परनाला"।

**पनासना**†-क्रि० स० परवरिश करना।

**पनाह**-संज्ञा स्त्री० १. बचाव। २. शरण।

**पनियाँ**†-वि० दे० "पनिहा"।

**पनिया सोत**†-वि० अत्यंत गहरा।

२. भीमसेन।
**पवनाशन**–संज्ञा पुं० साँप।
**पवनाशी**–संज्ञा पुं० १. वह जो हवा खाकर रहता हो। २. साँप।
**पवनी**†–संज्ञा स्त्री० गाँवों में रहनेवाली वह छोटी प्रजा जो अपने निर्वाह के लिये गाँववालों से कुछ पाती है।
**पवर, पवरी**†–संज्ञा स्त्री० दे० "पँवरि"।
**पवर्ग**–संज्ञा पुं० वर्णमाला का पाँचवाँ वर्ग जिसमें प, फ, ब, भ, म, ये पाँच अक्षर हैं।
**पवाँर**–संज्ञा पुं० दे० "परमार"।
**पवाँरना**†–क्रि० स० फेंकना।
**पवाई**–संज्ञा स्त्री० १. एक पैर का जूता। २. चक्की का एक पाट।
**पवाना**†–क्रि० स० खिलाना।
**पवि**–संज्ञा पुं० १. वज्र। २. बिजली।
**पवित्र**–वि० साफ़।
**पवित्रता**–संज्ञा स्त्री० सफ़ाई।
**पवित्रात्मा**–वि० जिसकी आत्मा पवित्र हो।
**पवित्रित**–वि० शुद्ध या निर्मल किया हुआ।
**पवित्री**–संज्ञा स्त्री० कुश का बना छल्ला जो कर्मकांड के समय अनामिका में पहना जाता है।
**पशम**–संज्ञा स्त्री० बढ़िया मुलायम ऊन जिससे दुशाले और पशमीने आदि बनते हैं।
**पशमीना**–संज्ञा पुं० १. पशम। २. पशम का बना हुआ कपड़ा।
**पशु**–संज्ञा पुं० १. चार पैरों से चलनेवाला कोई जंतु जिसके शरीर का भार खड़े होने पर पैरों पर रहता हो। २. जीवमात्र।
**पशुता**–संज्ञा स्त्री० १. जानवरपन। २. मूर्खता और औद्धत्य।
**पशुत्व**–संज्ञा पुं० दे० "पशुता"।
**पशुधर्म**–संज्ञा पुं० पशुओं का सा आचरण।
**पशुपतास्त्र**–संज्ञा पुं० महादेव का शूलास्त्र।
**पशुपति**–संज्ञा पुं० १. शिव। २. अग्नि ३. ओषधि।
**पशुपाल**–संज्ञा पुं० पशुओं को पालनेवाला।
**पशुराज**–संज्ञा पुं० सिंह।
**पश्चात्**–अव्य० पीछे।
**पश्चात्ताप**–संज्ञा पुं० अफ़सोस।
**पश्चिम**–संज्ञा पुं० वह दिशा जिसमें सूर्य अस्त होता है।
**पश्चिमा**–संज्ञा स्त्री० पच्छिम दिशा।
**पश्चिमाचल**–संज्ञा पुं० अस्ताचल।
**पश्चिमी**–वि० १. पश्चिम की ओर का। २ पश्चिम-संबंधी।
**पश्चिमोत्तर**–संज्ञा पुं० पश्चिम और उत्तर के बीच का कोना।
**पश्तो**–संज्ञा स्त्री० पश्चिमोत्तर भारत की एक आर्य्य भाषा जिसमें फ़ारसी आदि के बहुत से शब्द मिल गए हैं।
**पश्म**–संज्ञा स्त्री० दे० "पशम"।
**पश्मीना**–संज्ञा पुं० दे० "पशमीना"।
**पश्यतोहर**–संज्ञा पुं० वह जो आँखों के सामने से चीज़ चुरा ले।
**पष**†–संज्ञा पुं० १. पंख। २. तरफ़। ३. पक्ष।
**पपा**–संज्ञा पुं० दाढ़ी।

पनिहा–वि० १. पानी में रहनेवाला। २. जिसमें पानी मिला हो। ३. पानी-संबंधी।
संज्ञा पुं० भेदिया।

पनी†✡–संज्ञा पुं० प्रतिज्ञा करनेवाला।

पनीर–संज्ञा पुं० १. छेना। २. वह दही जिसका पानी निचोड़ लिया गया हो।

पनीला–वि० जलयुक्त।

पनुआँ†–वि० फीका।

पन्न–वि० १. गिरा हुआ। २. नष्ट।

पन्नग–संज्ञा पुं० [ स्त्री० पन्नगी ] १. सर्प। २. पद्मा।

पन्नगपति–संज्ञा पुं० शेषनाग।

पन्नगारि–संज्ञा पुं० गरुड़।

पन्ना–संज्ञा पुं० मरकत।

पन्नीसाज़–संज्ञा पुं० पन्नी बनाने का काम करनेवाला।

पन्हाना†–क्रि० अ० दे० "पिन्हाना"।
क्रि० स० १. दे० "पिन्हाना"। २. दे० "पहनाना"।

पपड़ा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० पपड़ी ] १. लकड़ी का रूखा करकरा और पतला छिलका। २. रोटी का छिलका।

पपड़ी–संज्ञा स्त्री० १. किसी वस्तु की ऊपरी परत जो तरी या चिकनाई के अभाव के कारण कड़ी और सिकुड़कर जगह जगह से चिटक गई हो। २. घाव के ऊपर मवाद के सूख जाने से बना हुआ आवरण या परत।

पपीहा–संज्ञा पुं० चातक।

पपीता–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध वृक्ष जिसके पके फल खाए जाते हैं।

पपोटा–संज्ञा पुं० पलक।



पय–संज्ञा पुं० १. दूध। २. जल।

पयद✡–संज्ञा पुं० दे० "पयोद"।

पयनिधि✡–संज्ञा पुं० दे० "पयोनिधि"।

पयस्विनी–संज्ञा स्त्री० १. दूध देनेवाली गाय। २. बकरी। ३. नदी।

पयस्वी–वि० [ स्त्री० पयस्विनी ] पानी वाला।

पयहारी–संज्ञा पुं० दूध पीकर रह जानेवाला तपस्वी या साधु।

पयान–संज्ञा पुं० गमन।

पयार, पयाल–संज्ञा पुं० पुआल।

पयोज–संज्ञा पुं० कमल।

पयोद–संज्ञा पुं० बादल।

पयोधर–संज्ञा पुं० १. स्तन। २. बादल। ३. तालाब। ४. पर्वत।

पयोधि–संज्ञा पुं० समुद्र।

पयोनिधि–संज्ञा पुं० समुद्र।

परंच–अव्य० १. और भी। २. तो भी।

परंतप–वि० १. वैरियों को दुःख देनेवाला। २. जितेंद्रिय।

परंतु–अव्य० पर।

परंपरा–संज्ञा स्त्री० १. अनुक्रम। २. वंशपरंपरा।

परंपरागत–वि० परंपरा से चला आता हुआ।

पर–वि० १. गैर। २. पराया। ३. जुदा। ४. दूर।
प्रत्य० सप्तमी या अधिकरण का चिह्न।
अव्य० १. पश्चात्। २. परंतु।
संज्ञा पुं० पंख।

परई†–संज्ञा स्त्री० दीए के आकार का पर उससे बड़ा मिट्टी का एक बरतन।

पपान–संज्ञा पुं० दे० "पाषाण"।
पपारना✡†–क्रि० स० धोना।
पसंगा†–संज्ञा पुं० पासंग।
वि० बहुत ही थोड़ा या कम।
पसंती✡–संज्ञा स्त्री० दे० "पश्यंती"।
पसंद–वि० जो अच्छा लगे।
संज्ञा स्त्री० अच्छा लगने की वृत्ति।
पसनी†–संज्ञा स्त्री० अन्नप्राशन नामक संस्कार।
पसर–संज्ञा पुं० गहरी की हुई हथेली।
† संज्ञा पुं० विस्तार।
पसरना–क्रि० अ० १. फैलना। २. विस्तृत होना। ३. पैर फैलाकर लेटना।
पसरहट्टा–संज्ञा पुं० वह बाजार जिसमें पंसारियों आदि की दूकानें हों।
पसराना–क्रि० स० दूसरे को पसारने में प्रवृत्त करना।
पसली–संज्ञा स्त्री० मनुष्यों और पशुओं आदि के शरीर में छाती पर के पंजर की आड़ी और गोलाकार हड्डियों में से कोई हड्डी।
पसाउ†✡–संज्ञा पुं० प्रसाद।
पसाना–क्रि० स० भात में से माँड़ निकालना।
†✡ क्रि० अ० प्रसन्न होना।
पसार–संज्ञा पुं० १. फैलाव। २. विस्तार।
पसारना–क्रि० स० फैलाना।
पसारी–संज्ञा पुं० दे० "पंसारी"।
पसाव–संज्ञा पुं० माँड़।
पसावन–संज्ञा पुं० दे० "पसाव"।
पसीजना–क्रि० अ० १. रसना। २. दयार्द्र होना।
पसीना–संज्ञा पुं० वह जल जो परिश्रम करने अथवा गरमी लगने पर शरीर से निकलने लगता है।
पसुरी✡†–संज्ञा स्त्री० दे० "पसली"।
पसूजना–क्रि० स० सीना।
पसेउ†–संज्ञा पुं० दे० "पसेव"।
पसेरी–संज्ञा स्त्री० पाँच सेर का बाट।
पसेव–संज्ञा पुं० १. किसी चीज़ में से रसकर निकला हुआ जल। २. पसीना।
पसोपेश–संज्ञा पुं० १. आगा-पीछा। २. हानि-लाभ।
पस्त–वि० १. हारा हुआ। २. थका हुआ। ३. दबा हुआ।
पस्तहिम्मत–वि० भीरु।
पस्सी बबूल–संज्ञा पुं० एक प्रकार का पहाड़ी बबूल।
पहँ✡–अव्य० १. निकट। २. से।
पहँसुल–संज्ञा स्त्री० हँसिया के आकार का तरकारी काटने का एक औज़ार।
पह✡†–संज्ञा स्त्री० दे० "पौ"।
पहचान–संज्ञा स्त्री० १. पहचानने की क्रिया या भाव। २. निशानी। ३. परिचय।
पहचानना–क्रि० स० चीन्हना।
पहटना†–क्रि० स० पीछा करना।
पहनना–क्रि० स० शरीर पर धारण करना।
पहनवाना–क्रि० स० किसी और के द्वारा किसी को कुछ पहनाना।
पहनाई–संज्ञा स्त्री० १. पहनने की क्रिया या भाव। २. पहनाने की मज़दूरी या उजरत।
पहनाना–क्रि० स० दूसरे को कपड़े, आभूषण आदि धारण कराना।
पहनावा–संज्ञा पुं० १. पोशाक। २.

परकटा॰–वि॰ जिसके पर या पंख कटे हों।
परकना॰†–क्रि॰ अ॰ १. हिलना। २. चसका लगना।
परकसना॰–क्रि॰ अ॰ प्रकाशित होना।
परकाजी–वि॰ परोपकारी।
परकाना†–क्रि॰ स॰ १. परचाना। २. चसका लगाना।
परकार–संज्ञा पुं॰ वृत्त या गोलाई खींचने का एक औज़ार।
परकारना–क्रि॰ स॰ १. परकार से वृत्त बनाना। २. चारों ओर फेरना।
परकाल–संज्ञा पुं॰ दे॰ "परकार"।
परकाला–संज्ञा पुं॰ १. सीढ़ी। २. चौखट।
संज्ञा पुं॰ टुकड़ा।
परकास–संज्ञा पुं॰ दे॰ "प्रकाश"।
परकासना॰–क्रि॰ स॰ प्रकाशित करना।
परकिति॰†–संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "प्रकृति"।
परकीय–वि॰ पराया।
परकीया–संज्ञा स्त्री॰ पति को छोड़ दूसरे पुरुष से प्रीति-संबंध रखनेवाली स्त्री।
परकोटा–संज्ञा पुं॰ १. किसी गढ़ या स्थान की रक्षा के लिये चारों ओर उठाई हुई दीवार। २. बाँध।
परख–संज्ञा स्त्री॰ १. जाँच। २. पहचान।
परखना–क्रि॰ स॰ १. जाँच करना। २. भला और बुरा पहचानना।
क्रि॰ स॰ प्रतीक्षा करना।
परखाना–क्रि॰ स॰ १. जँचवाना। २. सँभलवाना।
परग–संज्ञा पुं॰ पग।
परगटना॰–क्रि॰ अ॰ प्रकट होना। क्रि॰ स॰ प्रकट या ज़ाहिर करना।
परगना–संज्ञा पुं॰ वह भूभाग जिसके अंतर्गत बहुत से ग्राम हों।
परचंड॰–वि॰ दे॰ "प्रचंड"।
परचत॰†–संज्ञा स्त्री॰ जानकारी।
परचना–क्रि॰ अ॰ १. हिलना-मिलना। २. चसका लगना।
परचा–संज्ञा पुं॰ १. काग़ज़ का टुकड़ा। २. चिट्ठी। ३. परीक्षा में आनेवाला प्रश्नपत्र।
संज्ञा पुं॰ १. परिचय। २. परख। ३. प्रमाण।
परचाना–क्रि॰ स॰ १. हिलाना। २. टेव डालना।
क्रि॰ स॰ जलाना।
परचार॰–संज्ञा पुं॰ दे॰ "प्रचार"।
परचारना॰–क्रि॰ स॰ दे॰ "प्रचारना"।
परचून–संज्ञा पुं॰ आटा, दाल, मसाला आदि भोजन का सामान।
परचूनी–संज्ञा पुं॰ मोदी।
परछत्ती–संज्ञा स्त्री॰ १. पाटा। २. फूस आदि की छाजन।
परछन–संज्ञा स्त्री॰ विवाह की एक रीति जिसमें बारात द्वार पर आने पर कन्या-पक्ष की स्त्रियाँ वर की आरती करतीं तथा उसके ऊपर से मूसल, बट्टा आदि घुमाती हैं।
परछना–क्रि॰ स॰ परछन की क्रिया करना।
परछाईं–संज्ञा स्त्री॰ १. छायाकृति। २. प्रतिबिंब।
परजन॰–संज्ञा पुं॰ दे॰ "परिजन"।
परजरना॰–क्रि॰ अ॰ १. जलना।

विशेष अवस्था, स्थान अथवा समाज में ऊपर पहने जानेवाले कपड़े। ३. कपड़े पहनने का ढंग या चाल।

पहपट–संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार का गीत जो स्त्रियाँ गाया करती हैं। २. शोर-गुल। ३. धोखा।

पहपटबाज़–संज्ञा पुं० [संज्ञा पहपटबाज़ी] १. शरारती। २. ठग।

पहपटहाई–संज्ञा स्त्री० झगड़ा कराने या लगानेवाली।

पहर–संज्ञा पुं० १. तीन घंटे का समय। २. युग।

पहरना†–क्रि० स० दे० "पहनना"।

पहरा–संज्ञा पुं० १. रक्षक-नियुक्ति। चौकी। २. हिफ़ाज़त। ३. तैनाती।

पहराना†–क्रि० स० दे० "पहनाना"।

पहरावनी–संज्ञा स्त्री० वह पोशाक जो कोई बड़ा छोटे को दे।

पहरी–संज्ञा पुं० पहरेदार।

पहरुआ†–संज्ञा पुं० दे० "पहरू"।

पहरू–संज्ञा पुं० पहरा देनेवाला।

पहल–संज्ञा पुं० १. तरफ़। २. तह। संज्ञा पुं० किसी कार्य्य का आरंभ।

पहलदार–वि० पहलूदार।

पहलवान–संज्ञा पुं० [संज्ञा पहलवानी] १. कुश्ती लड़नेवाला बली पुरुष। २. बलवान् तथा डीलडौलवाला।

पहलवानी–संज्ञा स्त्री० पहलवान होने का भाव, काम या पेशा।

पहला–वि० [स्त्री० पहली] प्रथम।

पहलू–संज्ञा पुं० १. पाँजर। २. बगल। ३. तरफ़। ४. [वि० पहलूदार] पहल। ५. पक्ष।

पहले–अव्य० १. आरंभ में। २. पेश्तर।

पहले-पहल–अव्य० पहली बार।

पहलौठा–वि० [स्त्री० पहलौठी] पहली बार के गर्भ से उत्पन्न (लड़का)।

पहलौठी–संज्ञा स्त्री० पहले पहल बच्चा जनना।

पहाड़–संज्ञा पुं० [स्त्री० अल्पा० पहाड़ी] १. पर्वत। गिरि। २. बहुत भारी ढेर। ३. बहुत भारी चीज़। ४. अति कठिन कार्य्य।

पहाड़ा–संज्ञा पुं० गुणन-सूची।

पहाड़ी–वि० १. जो पहाड़ पर रहता या होता हो। २. जिसका संबंध पहाड़ से हो।
संज्ञा स्त्री० १. छोटा पहाड़। २. पहाड़ के लोगों की—गाने की—एक धुन।

पहिचान–संज्ञा स्त्री० दे० "पहचान"।

पहित, पहिती–संज्ञा स्त्री० पकी हुई दाल।

पहियाँ᠅†–अव्य० दे० "पहँ"।

पहिया–संज्ञा पुं० चक्का।

पहिरावनी–संज्ञा स्त्री० दे० "पहनावा"।

पहिला–वि० [स्त्री० पहिली] १. दे० "पहला"। २. पहले पहल ब्याई हुई।

पहिले–अव्य० दे० "पहले"।

पहुँच–संज्ञा स्त्री० १. किसी स्थान तक अपने को ले जाने की क्रिया या शक्ति। २. प्रवेश। ३. रसीद। ४. परिचय।

पहुँचना–क्रि० अ० १. एक स्थान से चलकर दूसरे स्थान में प्रस्तुत या प्राप्त होना। २. किसी स्थान तक लगातार फैलना। ३. घुसना। ४. मिलना।

२. क्रुद्ध होना।
**परजा**–संज्ञा स्त्री० १. प्रजा। २. आश्रित जन। ३. आसामी।
**परजाता**–संज्ञा पुं० परिजात।
**परजौट**–संज्ञा पुं० घर बनाने के लिये सालाना किराए पर ज़मीन लेने-देने का नियम।
**परतंत्र**–वि० पराधीन।
**परतंत्रता**–संज्ञा स्त्री० पराधीनता।
**परतः**–पश्चात्।
**परत**–संज्ञा स्त्री० तह।
**परतल**–संज्ञा पुं० लादनेवाले घोड़ों की पीठ पर रखने का बोरा या गून।
**परता**–संज्ञा पुं० दे० "पड़ता"।
**परताप**०–संज्ञा पुं० दे० "प्रताप"।
**परती**–संज्ञा स्त्री० वह खेत या ज़मीन जो बिना जोती हुई छोड़ दी गई हो।
**परतीत**०–संज्ञा स्त्री० दे० "प्रतीति"।
**परतेजना**०–क्रि० स० परित्याग करना।
**परत्व**–संज्ञा पुं० पर होने का भाव।
**परथन**–संज्ञा पुं० दे० "पलेथन"।
**परदच्छिना**०†–संज्ञा स्त्री० दे० "प्रदक्षिणा"।
**परदा**–संज्ञा पुं० १. आड़ करने के काम में आनेवाला कपड़ा, चिक आदि। २. आड़। ३. स्त्रियों को बाहर निकलकर लोगों के सामने न होने देने की चाल।
**परदादा**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० परदादी ] दादा का बाप।
**परदानशीन**–वि० परदे में रहनेवाली।
**परदेश**–संज्ञा पुं० विदेश।
**परदेशी**–वि० विदेशी।
**परधाम**–संज्ञा पुं० वैकुंठ धाम।
**परन**–संज्ञा पुं० प्रतिज्ञा। संज्ञा स्त्री० आदत। ०संज्ञा पुं० दे० "पर्ण"।
**परना**–०†–क्रि० अ० दे० "पड़ना"।
**परनाना**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० परनानी ] नाना का बाप।
**परनाला**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० परनाली ] पनाला।
**परनि**०–संज्ञा स्त्री० बान।
**परनौत**०–संज्ञा स्त्री० प्रणाम।
**परपंच**०†–संज्ञा पुं० दे० "प्रपंच"।
**परपंची**०†–वि० १. बखेड़िया। २. धूर्त।
**परपट**–संज्ञा पुं० समतल भूमि।
**परपराना**–क्रि० अ० चुनचुनाना।
**परपीड़क**–संज्ञा पुं० १. दूसरे को पीड़ा या दुःख पहुँचानेवाला। २. पराई पीड़ा को समझनेवाला।
**परपोता**–संज्ञा पुं० पोते का बेटा।
**परब**–संज्ञा पुं० दे० "पर्व"।
**परबत**–संज्ञा पुं० दे० "पर्वत"।
**परब्रह्म**–संज्ञा पुं० ब्रह्म जो जगत् से परे है। निर्गुण और निरुपाधि ब्रह्म।
**परम**–वि० १. सबसे बढ़ा-चढ़ा। २. उत्कृष्ट।
**परम गति**–संज्ञा स्त्री० मोक्ष।
**परम तत्त्व**–संज्ञा पुं० मूल तत्त्व जिससे संपूर्ण विश्व का विकाश है।
**परम धाम**–संज्ञा पुं० वैकुंठ।
**परम पद**–संज्ञा पुं० मोक्ष।
**परम भट्टारक**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० परम भट्टारिका ] एकछत्र राजाओं की एक प्राचीन उपाधि।
**परमहंस**–संज्ञा पुं० वह संन्यासी जो ज्ञान की परमावस्था को पहुँच गया हो।

पहुँचा–संज्ञा पुं० कलाई।

पहुँचाना–क्रि० स० १. घुसाना। २. किसी के साथ इसलिये जाना जिसमें वह अकेला न पड़े। ३. किसी को विशेष अवस्था तक ले जाना।

पहुँची–संज्ञा स्त्री० कलाई पर पहनने का एक आभूषण।

पहुना†–संज्ञा पुं० दे० "पाहुना"।

पहुनाई–संज्ञा स्त्री० १. अतिथि-रूप में कहीं जाना या आना। २. अतिथि-सत्कार।

पहुप७†–संज्ञा पुं० दे० "पुष्प"।

पहुमी–संज्ञा स्त्री० दे० "पुहमी"।

पहुला–संज्ञा पुं० कुमुदिनी।

पहेली–संज्ञा स्त्री० १. बुझौवल। २. समस्या।

पह्लव–संज्ञा पुं० एक प्राचीन जाति। प्राचीन पारसी या ईरानी।

पह्लवी–संज्ञा स्त्री० आधुनिक फ़ारस के मध्यवर्ती काल की फ़ारस की भाषा।

पाँ, पाँइ७–संज्ञा पुं० पाँव।

पाँइबाग़–संज्ञा पुं० महलों के चारों ओर का छोटा बाग़ जिसमें राज-महल की स्त्रियाँ सैर करने जाती हैं।

पाँउँ७†–संज्ञा पुं० पैर।

पाँक–संज्ञा पुं० कीचड़।

पाँख†–संज्ञा पुं० पंख।

पाँखी७†–संज्ञा स्त्री० पतिंगा।

पाँखुरी†–संज्ञा स्त्री० दे० "पँखड़ी"।

पाँच–वि० १. जो गिनती में चार और एक हो। २. पंच।

पांचजन्य–संज्ञा पुं० कृष्ण के बजाने का शंख।

पांचभौतिक–संज्ञा पुं० पाँचों भूतों या तत्त्वों से बना हुआ शरीर।

पांचाल–संज्ञा पुं० दे० "पंचाल"। वि० पांचाल देश का रहनेवाला।

पांचाली–संज्ञा स्त्री० पांडवों की स्त्री द्रौपदी।

पाँचैं†–संज्ञा स्त्री० पंचमी।

पाँजना–क्रि० स० टाँका लगाना।

पाँजर–संज्ञा पुं० १. बग़ल और कमर के बीच का वह भाग जिसमें पस-लियाँ होती हैं। २. पसली।

पांडव–संज्ञा पुं० कुंती और माद्री के गर्भ से उत्पन्न राजा पांडु के पाँचों पुत्र।

पांडवनगर–संज्ञा पुं० दिल्ली।

पांडित्य–संज्ञा पुं० विद्वत्ता।

पांडु–संज्ञा पुं० १. कुछ लाली लिए पीला रंग। २. एक रोग का नाम, जिसमें शरीर का चमड़ा पीले रंग का हो जाता है। ३. प्राचीन काल के एक राजा का नाम जो पांडव वंश के आदिपुरुष थे।

पांडुता–संज्ञा स्त्री० पीलापन।

पांडुर–वि० १. पीला। २. सफ़ेद। ३. कामला रोग। ४. सफ़ेद कोढ़।

पांडुलिपि–संज्ञा स्त्री० मसौदा। लेख आदि का पहला रूप।

पांडुलेख–संज्ञा पुं० दे० "पांडुलिपि"।

पाँड़े–संज्ञा पुं० १. ब्राह्मणों की एक शाखा। २. पंडित।

पांडेय–संज्ञा पुं० दे० "पाँड़े"।

पाँति–संज्ञा स्त्री० क़तार।

पांथ–वि० पथिक।

पांथनिवास–संज्ञा पुं० सराय। चट्टी।

पाँयँ७†–संज्ञा पुं० चरण। पैर।

पाँयँता–संज्ञा पुं० पलँग, खाट या बिस्तर का वह भाग जिसकी ओर

परिमंडल–संज्ञा पुं० चक्कर।
परिमल–संज्ञा पुं० [ वि० परिमलित ] १. सुवास। २. उबटना। ३. मैथुन।
परिमाण–संज्ञा पुं० [ वि० परिमित, परिमेय ] १. वह मान जो नाप या तौल के द्वारा जाना जाय। २. घेरा।
परिमार्जक–संज्ञा पुं० धोने या माँजनेवाला।
परिमार्जन–संज्ञा पुं० [ वि० परिमार्जित, परिमृज्य, परिमृष्ट ] १. धोने या माँजने का कार्य। २. परिशोधन।
परिमार्जित–वि० धोया या माँजा हुआ।
परिमित–वि० १. सीमा, संख्या आदि से बद्ध। २. न अधिक न कम। ३. कम।
परिमिति–संज्ञा स्त्री० १. नाप, तौल, सीमा आदि। २. मर्यादा।
परिमेय–वि० १. जो नापा या तौला जा सके। २. ससीम।
परिमोक्ष–संज्ञा पुं० १. निर्वाण। २. परित्याग।
परिमोक्षण–संज्ञा पुं० १. मुक्त करना। २. परित्याग करना।
परियंक७–संज्ञा पुं० दे० "पर्यंक"।
परिया–संज्ञा पुं० दक्षिण भारत की एक अस्पृश्य जाति।
परिरंभ, परिरंभण–संज्ञा पुं० [ वि० परिरंभ्य, परिरंभी ] आलिंगन।
परिरंभना–क्रि० स० आलिंगन करना।
परिलेख–संज्ञा पुं० १. ढाँचा। २. चित्र। ३. कूँची या कलम जिससे रेखा या चित्र खींचा जाय। ४. उल्लेख।
परिलेखन–संज्ञा पुं० किसी वस्तु के चारों ओर रेखाएँ बनाना।
परिलेखना–क्रि० स० समझना।
परिवर्त–संज्ञा पुं० १. फेरा। २. बदला।
परिवर्तक–संज्ञा पुं० १. घूमने, फिरने या चक्कर खानेवाला। २. घुमाने, फिराने या चक्कर देनेवाला। ३. बदलनेवाला।
परिवर्तन–संज्ञा पुं० [ वि० परिवर्तनीय, परिवर्तित, परिवर्ती ] १. घुमाव। २. तबादला। ३. रूपांतर।
परिवर्तित–वि० १. बदला हुआ। २. जो बदले में मिला हुआ हो।
परिवर्ती–वि० १. परिवर्तनशील। २. बदला करनेवाला। ३. जो बराबर घूमे।
परिवर्द्धन–संज्ञा पुं० [ वि० परिवर्धित ] परिवृद्धि।
परिवर्द्धित–वि० बढ़ाया हुआ।
परिवा–संज्ञा स्त्री० किसी पक्ष की पहली तिथि।
परिवाद–संज्ञा पुं० निंदा।
परिवादी–वि० निंदा करनेवाला।
परिवार–संज्ञा पुं० १. आवरण। २. कुटुंब। ३. कुल।
परिवास–संज्ञा पुं० १. ठहरना। २. घर।
परिवृत–वि० आवृत।
परिवृति–संज्ञा स्त्री० ढकने, घेरने या छिपानेवाली वस्तु।
परिवृत्त–वि० १. उलटा पलटा हुआ। २. घेरा हुआ।
परिवृत्ति–संज्ञा स्त्री० १. घुमाव। २. घेरा।
संज्ञा पुं० एक अर्थालंकार जिसमें एक

पैर किए जाते हैं। पैताना।
पाँवर०†–वि० दे० "पामर"।
पाँवरी–संज्ञा स्त्री० १. दे० "पाँवड़ी"। २. सोपान। सीढ़ी। ३. पैर रखने का स्थान।
पांशु–संज्ञा स्त्री० १. धूलि। रज। २. बालू। ३. गोबर की खाद।
पांशुल–वि० लंपट। व्यभिचारी।
पाँस–संज्ञा स्त्री० सड़ी-गली चीज़ें जो खेतों को उपजाऊ करने के लिये उनमें डाली जाती हैं। खाद।
पाँसना†–क्रि० स० खेत में खाद देना।
पाँसा–संज्ञा पुं० चार-पाँच अंगुल लंबे बत्ती के आकार के चौपहल टुकड़े जिनसे चौसर का खेल खेलते हैं।
पाँसुरी†–संज्ञा स्त्री० दे० "पसली"।
पाँहीं०†–क्रि० वि० निकट। पास। समीप।
पाइ०–संज्ञा पुं० दे० "पाद"।
पाइक०–संज्ञा पुं० दे० "पायक"।
पाइल०–संज्ञा स्त्री० दे० "पायल"।
पाई–संज्ञा स्त्री० १. एक छोटा सिक्का जो एक पैसे का तीसरा भाग होता है। २. वह छोटी सीधी लकीर जो किसी संख्या के आगे लगाने से एकाई का चतुर्थांश प्रकट करती है; जैसे, ४।, अर्थात् सवा चार। पूर्ण विराम सूचित करनेवाली खड़ी रेखा। *संज्ञा स्त्री० एक छोटा लंबा कीड़ा जो* धान को खराब कर देता है।
पाउँ०†–संज्ञा पुं० दे० "पाँव"।
पाक–संज्ञा पुं० १. पकाने की क्रिया। रींधना। २. पकने या पकाने की क्रिया या भाव। ३. रसोई। ४. वह औषध जो चाशनी में मिलाकर बनाई जाय। ५. खाए हुए पदार्थ के पचने की क्रिया। पाचन। ६. वह खीर जो श्राद्ध में पिंडदान के लिये पकाई जाती है।
वि० पवित्र। शुद्ध। निर्मल। निर्दोष।
पाकड़–संज्ञा पुं० दे० "पाकर"।
पाकना–क्रि० अ० दे० "पकना"।
पाकर–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध वृक्ष जो पंचवटों में माना जाता है। पाखर। पलखन।
पाकशाला–संज्ञा स्त्री० रसोई बनाने का घर। बावरचीखाना।
पाकशासन–संज्ञा पुं० इंद्र।
पाकागार–संज्ञा पुं० रसोई-घर।
पाक्षिक–वि० १ पक्ष या पखवाड़े से संबंध रखनेवाला। २. पक्षपाती। तरफ़दार।
पाखंड–संज्ञा पुं० १. वेद-विरुद्ध आचार। २. ढोंग। आडंबर। ढकोसला।
पाखंडी–वि० १. वेद-विरुद्ध आचार करनेवाला। २. बनावटी धार्मिकता दिखानेवाला। कपटाचारी। बगला भगत। ३. धोखेबाज़। धूर्त।
पाख–संज्ञा पुं० पंद्रह दिन। पखवाड़ा।
पाखर–संज्ञा स्त्री० लोहे की वह झूल जो लड़ाई में हाथी या घोड़े पर डाली जाती है।
पाखा–संज्ञा पुं० १. कोना। छोर। २. दे० "पाख" (२)।
पाखाना–संज्ञा पुं० १. वह स्थान जहाँ मल त्याग किया जाय। २. मल। गू। ग़लीज़। पुरीष।
पाग–संज्ञा स्त्री० १. पगड़ी। २. वह शीरा या चाशनी जिसमें मिठाइयाँ आदि डुबाकर रखी जाती हैं। ३.

वस्तु को देकर दूसरी के लेने अर्थात् लेन-देन या अदल-बदल का कथन होता है।
**परिवेश**-संज्ञा पुं० घेरा।
**परिवेष, परिवेषण**-संज्ञा पुं० [वि० परिवेष्टव्य, परिवेष्य] १. परोसना। २ घेरा। ३. मंडल। ४. बेठ।
**परिवेष्टन**-संज्ञा पुं० [वि० परिवेष्टित] १. चारों ओर से घेरना या वेष्टन करना। २. आच्छादन। ३. परिधि।
**परिव्रज्या**-संज्ञा स्त्री० १. इधर-उधर भ्रमण। २. तपस्या।
**परिव्राज, परिव्राजक**-संज्ञा पुं० १. वह संन्यासी जो सदा भ्रमण करता रहे। २ संन्यासी।
**परिव्राट**-संज्ञा पुं० दे० "परिव्राज"।
**परिशिष्ट**-वि० बचा हुआ।
संज्ञा पुं० १ किसी पुस्तक या लेख का वह भाग जिसमें वे बातें दी गई हों जो किसी कारण यथास्थान न आ सकी हों और जिनके पुस्तक में न आने से वह अपूर्ण रह जाती हो। २. किसी पुस्तक का वह अतिरिक्त अंश जिसमें कुछ ऐसी बातें दी गई हों जिनसे उसकी उपयोगिता या महत्त्व बढ़ता हो।
**परिशीलन**-संज्ञा पुं० [वि० परिशीलित] १. मननपूर्वक अध्ययन। २. स्पर्श।
**परिशेष**-वि० बचा हुआ।
संज्ञा पुं० १. जो कुछ बचा रहा हो। २. परिशिष्ट। ३. समाप्ति।
**परिशोध**-संज्ञा पुं० १. पूर्ण शुद्धि। २. चुकता।
**परिशोधन**-संज्ञा पुं० [वि० परिशुद्ध, परिशोधनीय, परिशोधित] १. पूरी तरह साफ़ या शुद्ध करना। २. चुकता।
**परिश्रम**-संज्ञा पुं० १. मेहनत। २. थकावट।
**परिश्रमी**-वि० जो बहुत श्रम करे।
**परिश्रांत**-वि० थका हुआ।
**परिश्रुत**-वि० प्रसिद्ध।
**परिषत्**-संज्ञा स्त्री० दे० "परिषद्"।
**परिषद्**-संज्ञा स्त्री० १. सभा। २. समूह।
**परिषद्**-संज्ञा पुं० १. दे० परिषद्। २. सदस्य। ३. मुसाहब।
**परिष्कार**-संज्ञा पुं० १. संस्कार। २. स्वच्छता। ३. गहना।
**परिष्क्रिया**-संज्ञा स्त्री० १. शुद्ध करना। २ माँजना धोना। ३. सँवारना।
**परिष्कृत**-वि० १. साफ़ या शुद्ध किया हुआ। २. माँजा या धोया हुआ। ३ सँवारा या सजाया हुआ।
**परिसंख्या**-संज्ञा स्त्री० गिनती।
**परिसर्प**-संज्ञा पुं० १. परिक्रमण। २. घूमना-फिरना। ३. किसी की खोज में जाना।
**परिस्तान**-संज्ञा पुं० १. वह कल्पित लोक या स्थान जहाँ परियाँ रहती हैं। २. वह स्थान जहाँ सुंदर मनुष्यों, विशेषतः स्त्रियों, का जमघट हो।
**परिस्फुट**-वि० १. बिलकुल प्रकट या खुला हुआ। २. प्रकाशित। ३. खूब खिला हुआ।
**परिस्यंद**-संज्ञा पुं० झरना।
**परिहँस***-संज्ञा पुं० दे० "परिहस"।
**परिहत**-वि० मृत।
**परिहरण**-संज्ञा पुं० [वि० परिहरणीय, परिहर्त्तव्य, परिहृत] १. ज़बरदस्ती ले लेना। २. तजना। ३. निवारण।
**परिहास***-संज्ञा पुं० १. हँसी। २. ईर्ष्या। संज्ञा पुं० रंज।

चीनी के शीरे में पकाया हुआ फल आदि। ४. वह दवा या पुष्टई जो शीरे में पकाकर बनाई जाय।

पागना-क्रि० स० मीठी चाशनी में सानना या लपेटना।

पागल-वि० १. जिसका दिमाग़ ठीक न हो। बावला। सिड़ी। विक्षिप्त। २. जिसके होश-हवास दुरुस्त न हों। आपे से बाहर।

पागलखाना-संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ पागलों का इलाज किया जाता है।

पागलपन-संज्ञा पुं० उन्माद। विक्षिप्तता। चित्त-विभ्रम।

पागुर†-संज्ञा पुं० दे० "जुगाली"।

पाचक-वि० १ वह औषध जो पाचन-शक्ति को बढ़ाने के लिये खाई जाती है। २. रसोइया। बावर्ची। ३. पाँच प्रकार के पित्तों में से एक पित्त। ४. पाचक पित्त में रहनेवाली अग्नि।

पाचन-संज्ञा पुं० वह औषधि जो अपक्व दोष को दूर करे। हाज़िम।

पाचन-शक्ति-संज्ञा स्त्री० वह शक्ति जो भोजन को पचावे। हाज़मा।

पाचिका-संज्ञा स्त्री० रसोईदारिन। रसोई करनेवाली।

पाच्छाह†-संज्ञा पुं० दे० "बादशाह"।

पाछ-संज्ञा स्त्री० १. पोस्ते के डोंडे पर नहरनी से लगाया हुआ चीरा जिससे अफीम निकलती है। २. किसी वृक्ष पर उसका रस निकालने के लिये लगाया हुआ चीरा।

† संज्ञा पुं० पीछा। पिछला भाग।

क्रि० वि० पीछे।

पाछिल⁕-वि० दे० "पिछला"।

पाछी, पाछे⁕-क्रि० वि० दे० "पीछे"।

पाजामा-संज्ञा पुं० पैर में पहनने का एक प्रकार का सिला हुआ वस्त्र जिससे टखने से कमर तक का भाग ढँका रहता है। इसके कई भेद हैं—सुथना, तमान, इज़ार, चूड़ीदार, अरबी, कलीदार, पेशावरी, नैपाली आदि।

पाजी⁕-संज्ञा पुं० १. पैदल सेना का सिपाही। प्यादा। २. रक्षक। चौकीदार।

वि० दुष्ट। लुच्चा।

पाजीपन-संज्ञा पुं० दुष्टता। कमीनापन। नीचता।

पाजेब-संज्ञा स्त्री० स्त्रियों का एक गहना जो पैरों में पहना जाता है।

पाटंबर-संज्ञा पुं० रेशमी वस्त्र।

पाट-संज्ञा पुं० १. रेशम। २. राज्यासन। सिंहासन। गद्दी। ३. चौड़ाई। फैलाव। पीढ़ा। ४. वस्त्र। कपड़ा।

पाटन-संज्ञा स्त्री० १. पाटने की क्रिया या भाव। पटाव। २. मकान की पहली मंज़िल से ऊपर की मंज़िलें।

पाटना-क्रि० स० १. किसी गहराई को मिट्टी, कूड़े आदि से भर देना। २. दो दीवारों के बीच में या किसी गहरे स्थान के आर-पार बल्ले आदि बिछाकर आधार बनाना। छत बनाना।

पाटल-संज्ञा पुं० पाडर या पादर का पेड़।

पाटला-संज्ञा स्त्री० १. पाडर का वृक्ष। २. लाल लोध। ३. दुर्गा। संज्ञा पुं० एक प्रकार का बढ़िया सोना।

**परिहार**-संज्ञा पुं० [ वि० परिहारक ] १. दोष, अनिष्ट, खराबी आदि का निवारण या निराकरण। २. इलाज। ३. परित्याग। ४. तिरस्कार।
संज्ञा पुं० राजपूतों का एक वंश जो अग्निकुल के अंतर्गत माना जाता है।
**परिहार्य**-वि० १. जिसका परिहार किया जा सके। २. जिसका निवारण, त्याग या उपचार करना उचित हो।
**परिहित**-वि० १. चारों ओर से छिपा या ढँका हुआ। २. पहना हुआ।
**परी**-संज्ञा स्त्री० १. फ़ारस की प्राचीन कथाओं के अनुसार काफ़ नामक पहाड़ पर बसनेवाली कल्पित सुंदरी और परवाली स्त्रियाँ। २. परम सुंदरी।
**परीक्षक**-संज्ञा पुं० [ स्त्री० परीक्षिका ] इम्तहान करने या लेनेवाला।
**परीक्षण**-संज्ञा पुं० दे० "परीक्षा"।
**परीक्षा**-संज्ञा स्त्री० १. समीक्षा। २. इम्तहान। ३. आज़माइश। ४. निरीक्षण।
**परीक्षित**-वि० जिसकी परीक्षा या जाँच की गई हो।
संज्ञा पुं० अर्जुन के पोते और अभिमन्यु के पुत्र, पांडु-कुल के एक प्रसिद्ध राजा।
**परीक्ष्य**-वि० परीक्षा करने योग्य।
**परीखना***-क्रि० स० दे० "परखना"।
**परीछत***-संज्ञा पुं० दे० "परीक्षित"।
**परीछा**-संज्ञा स्त्री० दे० "परीक्षा"।
**परीछित***-क्रि० वि० अवश्य ही।
**परीज़ाद**-वि० अत्यंत सुंदर।
**परीत***-संज्ञा पुं० दे० "प्रेत"।
**परुख***-वि० दे० "परुष"।
**परुखाई***-संज्ञा स्त्री० कठोरता।
**परुष**-वि० [ स्त्री० परुषा ] १. कठोर। २. बुरा लगनेवाला। ३. निष्ठुर।
**परुषता**-संज्ञा स्त्री० १. कठोरता। २. कर्कशता। ३. निर्दयता।
**परुषत्व**-संज्ञा पुं० परुषता।
**परे**-अव्य० १. उस ओर। २. बाहर। ३. ऊपर। ४. बाद।
**परेई**-संज्ञा स्त्री० १. पंडुकी। २. मादा कबूतर।
**परेखना**-क्रि० स० १. परखना। २. आसरा देखना।
**परेखा***-संज्ञा पुं० १. परीक्षा। २. खेद।
**परेग**-संज्ञा स्त्री० छोटा काँटा।
**परेत**-संज्ञा पुं० दे० "प्रेत"।
**परेता**-संज्ञा पुं० १. जुलाहों का एक औज़ार जिस पर वे सूत लपेटते हैं। २. पतंग की डोर लपेटने का बेलन।
**परेट**†-संज्ञा पुं० आकाश।
**परेवा**-संज्ञा पुं० [ स्त्री० परेई ] १. पंडुक पक्षी। २. कबूतर। ३. हरकारा।
**परेश**-संज्ञा पुं० ईश्वर।
**परेशान**-वि० व्यग्र।
**परेशानी**-संज्ञा स्त्री० व्याकुलता।
**परों***†-क्रि० वि० दे० "परसों"।
**परोक्ष**-संज्ञा पुं० १. अनुपस्थिति। २ परम ज्ञानी।
वि० १. जो देख न पड़े। २. गुप्त।
**परोपकार**-संज्ञा पुं० वह काम जिससे दूसरों का भला हो।
**परोपकारी**-संज्ञा पुं० [स्त्री० परोपकारिणी] दूसरों की भलाई करनेवाला।

**पाटलिपुत्र, पाटलीपुत्र**–संज्ञा पुं० मगध का एक प्रसिद्ध ऐतिहासिक नगर जो इस समय भी बिहार का मुख्य नगर है। पटना।

**पाटव**–संज्ञा पुं० १. पटुता। कुशलता। २. दृढ़ता। मज़बूती। ३. आरोग्य।

**पाटा**–संज्ञा पुं० लकड़ी का पीढ़ा।

**पाटी**–संज्ञा स्त्री० परिपाटी। अनुक्रम। रीति।

संज्ञा पुं० १. लकड़ी की वह पट्टी जिस पर छात्र लिखने का अभ्यास करते हैं। तख्ती। पटिया। २. माँग के दोनों ओर कंघी द्वारा बैठाए हुए बाल। पट्टी। पटिया। ३. चारपाई के ढाँचे में लंबाई की ओर की पट्टी। ४. चटाई।

**पाठ**–संज्ञा पुं० १. पढ़ने की क्रिया या भाव। पढ़ाई। २. वह जो कुछ पढ़ा या पढ़ाया जाय। सबक। ३. परिच्छेद। अध्याय।

**पाठक**–संज्ञा पुं० १. पढ़नेवाला। वाचक। २. पढ़ानेवाला। अध्यापक।

**पाठदोष**–संज्ञा पुं० पढ़ने का वह ढंग जो निंद्य और वर्जित है। जैसे कठोर स्वर से पढ़ना, या ठहर ठहरकर उच्चारण करना।

**पाठन**–संज्ञा पुं० पढ़ाने की क्रिया या भाव। पढ़ाना। अध्यापन।

**पाठशाला**–संज्ञा स्त्री० वह स्थान जहाँ पढ़ाया जाय। मदरसा। विद्यालय। चटसाल।

**पाठा**–संज्ञा पुं० जवान और परिपुष्ट। हृष्ट-पुष्ट। मोटा-तगड़ा।

**पाठी**–संज्ञा पुं० १. पाठ करनेवाला। पाठक। पढ़नेवाला। २. चीता। चित्रक वृक्ष।

**पाठ्य**–वि० १. पढ़ने योग्य। पठनीय। २. जो पढ़ाया जाय।

**पाड़**–संज्ञा पुं० १. धोती आदि का किनारा। २. मचान। ३. वह जाली जो कूएँ के मुँह पर रखी रहती है। ४. बाँध। पुश्ता। ५. वह तख्ता जिस पर खड़ा करके फाँसी दी जाती है। टिकठी।

**पाड़ा**–संज्ञा पुं० महल्ला।

**पाढ़**–संज्ञा पुं० १. पाटा। २. वह मचान जिस पर फ़सल की रखवाली के लिये खेतवाला बैठता है।

**पाढर, पाढल**–संज्ञा पुं० पाडर का पेड़।

**पाणि**–संज्ञा पुं० हाथ। कर।

**पाणिग्रहण**–संज्ञा पुं० विवाह की एक रीति जिसमें कन्या का पिता उसका हाथ वर के हाथ में देता है।

**पाणिज**–संज्ञा पुं० १. उँगली। २. नख। नाखून।

**पाणिनि**–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध मुनि जो ईसा से प्रायः तीन-चार सौ वर्ष पूर्व हुए थे और जिन्होंने अष्टाध्यायी नामक प्रसिद्ध व्याकरण ग्रंथ की रचना की थी।

**पाणी**–संज्ञा पुं० दे० "पाणि"।

**पातंजल**–वि० पतंजलि का बनाया हुआ (योगसूत्र या व्याकरण महाभाष्य)।

संज्ञा पुं० १. पतंजलि-कृत योगसूत्र। २. पतंजलि-प्रणीत महाभाष्य।

**पात**–संज्ञा पुं० १. गिरने या गिराने की क्रिया या भाव। पतन। २. नाश। ध्वंस। मृत्यु। ३. खगोल में वह स्थान जहाँ नक्षत्रों की कक्षाएँ

**परोरना**†-क्रि० स० मंत्र पढ़कर फूँकना।

**परोल**-संज्ञा पुं० सैनिकों का संकेत का शब्द जिसके बोलने से पहरे पर के सिपाही बोलनेवाले को आने या जाने से नहीं रोकते।

**परोसना**†-क्रि० स० दे० "परसना"।

**परोसा**†-संज्ञा पुं० एक मनुष्य के खाने भर का भोजन जो कहीं भेजा जाता है।

**परोहन**-संज्ञा पुं० वह जिस पर कोई सवार हो, या कोई चीज़ लादी जाय।

**पर्जक**†-संज्ञा पुं० दे० "पर्यंक"।

**पर्जन्य**-संज्ञा पुं० बादल।

**पर्ण**-संज्ञा पुं० बड़ का पत्ता।

**पर्णकुटी**-संज्ञा स्त्री० झोंपड़ी।

**पर्णशाला**-संज्ञा स्त्री० दे० "पर्णकुटी"।

**पर्णी**-संज्ञा पुं० वृक्ष।
संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की अप्सराएँ।

**पर्त**-संज्ञा स्त्री० दे० "परत"।

**पर्दा**-संज्ञा पुं० दे० "परदा"।

**पर्पट**-संज्ञा पुं० १. पित्तपापड़ा। २. पापड़।

**पर्पटी**-संज्ञा स्त्री० सौराष्ट्र देश की मिट्टी।

**पर्पटी रस**-संज्ञा पुं० वैद्यक में एक प्रकार का रस।

**पर्यंक**-संज्ञा पुं० पलँग।

**पर्यंत**-अव्य० तक।

**पर्यटन**-संज्ञा पुं० भ्रमण।

**पर्यवसान**-संज्ञा पुं० [ वि० पर्यवसित ] १. अंत। २. शामिल हो जाना। ३. ठीक ठीक अर्थ निश्चित करना।

**पर्याप्त**-वि० १. पूरा। २. प्राप्त। ३. समर्थ।

**पर्याय**-संज्ञा पुं० १. समानार्थवाची शब्द। २. क्रम।

**पर्यालोचना**-संज्ञा स्त्री० पूरी जाँच-पड़ताल।

**पर्युपासक**-संज्ञा पुं० सेवक।

**पर्युपासन**-संज्ञा पुं० सेवा।

**पर्व**-संज्ञा पुं० १. पुण्यकाल। २. पग। ३. अवसर। ४. उत्सव। ५. हिस्सा।

**पर्वकाल**-संज्ञा पुं० वह समय जब कि कोई पर्व हो।

**पर्वणी**-संज्ञा स्त्री० पूर्णिमा।

**पर्वत**-संज्ञा पुं० १. पहाड़। २. किसी चीज़ का बहुत ऊँचा ढेर।

**पर्वतनंदिनी**-संज्ञा स्त्री० पार्वती।

**पर्वतराज**-संज्ञा पुं० १. बहुत बड़ा पहाड़। २. हिमालय पर्वत।

**पर्वतारि**-संज्ञा पुं० इंद्र।

**पर्वती**-वि० दे० "पर्वतीय"।

**पर्वतीय**-वि० १. पहाड़ी। २. पहाड़ पर रहने, होने या बसनेवाला।

**पर्वतेश्वर**-संज्ञा पुं० हिमालय।

**पर्वर**-संज्ञा पुं० दे० "परवल"।
वि० दे० "परवर"।

**पर्वरिश**-संज्ञा स्त्री० पालन-पोषण।

**पर्वसंधि**-संज्ञा स्त्री० १. पूर्णिमा अथवा अमावस्या और प्रतिपदा के बीच का समय। २. सूर्य अथवा चंद्रमा को ग्रहण लगने का समय।

**पर्विणी**-संज्ञा स्त्री० दे० "पर्व"।

**पर्हेज़**-संज्ञा पुं० १. रोग आदि के समय अपथ्य वस्तु का त्याग। २. अलग रहना।

**पलंका**†-संज्ञा स्त्री० बहुत दूर का स्थान।

कतिपूस को काटकर ऊपर चढ़ती या नीचे आती हैं।
* संज्ञा पुं० पत्ता। पत्र।
पातक–संज्ञा पुं० वह कर्म जिसके करने से नरक जाना पड़े। पाप। गुनाह।
पातकी–वि० पातक करनेवाला। पापी। कुकर्मी।
पातर*†–संज्ञा स्त्री० पत्तल।
संज्ञा स्त्री० वेश्या। रंडी।
पातशाह–संज्ञा पुं० दे० "बादशाह"।
पातावा–संज्ञा पुं० पैरों में पहनने का मोज़ा।
पाताल–संज्ञा पुं० १. पुराणानुसार पृथ्वी के नीचे के सात लोकों में से सातवाँ। २. पृथ्वी से नीचे के लोक।
पातिव्रत, पातिव्रत्य–संज्ञा स्त्री० पतिव्रता होने का भाव।
पाती*–संज्ञा स्त्री० १. चिट्ठी। पत्र। २. वृक्ष के पत्ते।
पातुर†–संज्ञा स्त्री० वेश्या।
पात्र–संज्ञा पुं० १. जिसमें कुछ रखा जा सके। आधार। बरतन। भाजन। २. वह जो किसी विषय का अधिकारी हो; जैसे, दानपात्र। ३. नाटक के नायक, नायिका आदि। ४. अभिनेता।
पात्रता–संज्ञा स्त्री० पात्र होने का भाव। योग्यता।
पाथ–संज्ञा पुं० १. जल। २. सूर्य। ३. अग्नि। ४. अन्न। ५. आकाश। ६. वायु।
पाथना–क्रि० स० १. सुडौल करना। २. थोप, पीट या दबाकर बड़ी बड़ी टिकिया या पटरी बनाना।
पाथर*†–संज्ञा पुं० दे० "पत्थर"।
पाथोज–संज्ञा पुं० कमल।
पाथोधि–संज्ञा पुं० समुद्र।
पाद–संज्ञा पुं० १. चरण। पैर। पाँव। २. श्लोक या पद्य का चतुर्थांश। पद। चरण। ३. चौथा भाग। चौथाई।
संज्ञा पुं० वह वायु जो गुदा के मार्ग से निकले। अपानवायु। अधोवायु। गोज़।
पादतल–संज्ञा पुं० पैर का तलवा।
पादत्र, पादत्राण–संज्ञा पुं० १. खड़ाऊँ। २. जूता।
पादप–संज्ञा पुं० वृक्ष। पेड़।
पादपीठ–संज्ञा पुं० पीढ़ा।
पादपूरण–संज्ञा पुं० श्लोक या कविता के किसी चरण को पूरा करना।
पादरी–संज्ञा पुं० ईसाई-धर्म का पुरोहित जो अन्य ईसाइयों का जातकर्म आदि संस्कार और उपासना कराता है।
पादशाह–संज्ञा पुं० दे० "बादशाह"।
पादाक्रांत–वि० पददलित। पैर से कुचला हुआ। पामाल।
पादाति, पादातिक–संज्ञा पुं० पैदल सिपाही।
पादुका–संज्ञा स्त्री० खड़ाऊँ।
पादोदक–संज्ञा पुं० १. वह जल जिसमें पैर धोया गया हो। २. चरणामृत।
पाद्य–संज्ञा पुं० वह जल जिससे पूजनीय व्यक्ति या देवता के पैर धोए जायँ।
पाद्यार्घ–संज्ञा पुं० १. पैर तथा हाथ धोने या धुलाने का जल। २. पूजा की सामग्री।

**पलंग**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० पलँगड़ी ] अच्छी और बड़ी चारपाई। पर्यंक।

**पलंगपोश**–संज्ञा पुं० पलँग पर बिछाने की चादर।

**पलँगिया**।–संज्ञा स्त्री० छोटा पलँग।

**पल**–संज्ञा पुं० १. घड़ी या दंड का ६०वाँ भाग। २. पलक। ३. क्षण।

**पलक**–संज्ञा स्त्री० १. क्षण। २. आँख के ऊपर का चमड़े का परदा।

**पलक-दरिया**।–वि० बहुत बड़ा दानी।

**पलकनेवाज**।–वि० दे० "पलक-दरिया"।

**पलका**॰–संज्ञा पुं० [ स्त्री० पलकी ] पलँग।

**पलटन**–संज्ञा स्त्री० १. अँगरेजी पैदल सेना का एक विभाग। २. दल।

**पलटना**– क्रि० अ० १. उलट जाना। (क्व०) २. परिवर्त्तन होना। ३. घूमना।

क्रि० स० १. उलटना। २. वापस करना।

**पलटनिया**–संज्ञा पुं० सिपाही।

**पलटा**–संज्ञा पुं० १. परिवर्त्तन। २. बदला।

**पलटाना**–क्रि० स० १. लौटाना। २. बदलना।

**पलड़ा**।–संज्ञा पुं० तराजू का पल्ला।

**पलथी**।–संज्ञा स्त्री० वह आसन जिसमें दाहिने पैर का पंजा बाएँ और बाएँ पैर का पंजा दाहिने पट्ठे के नीचे दबाकर बैठते हैं।

**पलना**–क्रि० अ० १. पाला-पोसा जाना। २. खा-पीकर हृष्ट-पुष्ट होना।

॰।संज्ञा पुं० दे० "पालना"।

**पलनाना**।॰–क्रि० स० घोड़े पर जीन कसकर उसे चलने के लिये तैयार करना।

**पलवा**॰।–संज्ञा पुं० चुल्लू।

**पलवाना**–क्रि० स० किसी से पालन कराना।

**पलवैया**–संज्ञा पुं० पालक।

**पलस्तर**–संज्ञा पुं० लेट।

**पलहना**॰–क्रि० अ० लहलहाना।

**पलहा**॰–संज्ञा पुं० कोंपल।

**पलांडु**–संज्ञा पुं० प्याज़।

**पला**–संज्ञा पुं० पल।

॰संज्ञा पुं० १. तराजू का पलड़ा। २. किनारा।

**पलान**–संज्ञा पुं० वह गद्दी या चार-जामा जो जानवरों की पीठ पर लादने या चढ़ने के लिये कसा जाता है।

**पलानना**॰–क्रि० स० १. घोड़े आदि पर पलान कसना। २. चढ़ाई की तैयारी करना।

**पलाना**॰।–क्रि० अ० भागना।

क्रि० स० भगाना।

**पलायन**–संज्ञा पुं० भागना।

**पलायित**–वि० भागा हुआ।

**पलाश**–संज्ञा पुं० १. पलास। २. पत्ता। ३. राक्षस।

वि० मांसाहारी।

**पलाशी**–वि० मांसाहारी।

संज्ञा पुं० राक्षस।

**पलास**–संज्ञा पुं० १. एक प्रसिद्ध वृक्ष जो क्षुप, लता और वृक्ष—इन तीन रूपों में पाया जाता है। २. ढाक।

**पलित**–वि० [ स्त्री० पलिता ] १. वृद्ध। २ पका हुआ या सफेद (बाल)।

संज्ञा पुं० १. सिर के बालों का

हिँडोला। पिँगूरा। गहवारा।

**पाला**–संज्ञा पुं० हवा में मिली हुई भाप के अत्यंत सूक्ष्म अणुओं की तह जो पृथ्वी के बहुत ठंढे हो जाने पर उस पर सफेद सफेद जम जाती है। हिम।

**पालागन**–संज्ञा स्त्री० प्रणाम। दंड-वत्। नमस्कार।

**पालित**–वि० पाला हुआ। रक्षित।

**पाली**–संज्ञा स्त्री० एक प्राचीन भाषा जिसमें बौद्धों के धर्मग्रंथ लिखे हुए हैं और जिसका पठन-पाठन स्याम, बरमा, सिंहल आदि देशों में उसी प्रकार होता है जिस प्रकार भारत-वर्ष में संस्कृत का।

**पालू**–वि० पालतू।

**पावँ**–संज्ञा पुं० वह अंग जिससे चलते हैं। पैर।

**पावँड़ा**–संज्ञा पुं० वह कपड़ा या बिछौना जो आदर के लिये किसी के मार्ग में बिछाया जाता है। पायं-दाज़।

**पाव**–संज्ञा पुं० १. चौथाई। चतुर्थ भाग। २. एक सेर का चौथाई भाग। चार छटाँक का मान।

**पावक**–संज्ञा पुं० अग्नि। आग।

**पावदान**–संज्ञा पुं० पैर रखने के लिये बना हुआ स्थान या वस्तु।

**पावन**–वि० १. पवित्र करनेवाला। २. पवित्र। शुद्ध। पाक।
संज्ञा पुं० १. अग्नि। २. प्रायश्चित्त। शुद्धि। ३. जल। ४. गोबर। ५. रुद्राक्ष। ६. व्यास का एक नाम। ७. विष्णु।

**पावनता**–संज्ञा स्त्री० पवित्रता।

**पावना**–संज्ञा पुं० १. दूसरे से रुपया आदि पाने का हक़। लहना। २. वह रुपया जो दूसरे से पाना हो।

**पावस**–संज्ञा स्त्री० वर्षा-काल। बर-सात।

**पावा**–संज्ञा पुं० दे० "पाया"।
संज्ञा पुं० गोरखपुर ज़िले का एक प्राचीन गाँव जो वैशाली से पश्चिम है।

**पाश**–संज्ञा पुं० १. रस्सी, तार आदि से सरकनेवाली गाँठों आदि के द्वारा बनाया हुआ घेरा जिसके बीच में पड़ने से जीव बँध जाता है और कभी कभी बंधन के अधिक कसकर बैठ जाने से मर भी जाता है। फंदा। फाँस। २. पशु-पक्षियों को फँसाने का जाल या फंदा। ३. बंधन। फँसानेवाली वस्तु।

**पाशक**–संज्ञा पुं० पासा। चौपड़।

**पाशा**–संज्ञा पुं० तुर्की सरदारों की उपाधि।

**पाशुपत**–संज्ञा पुं० १. पशुपति या शिव का उपासक। २. शिव का कहा हुआ तंत्रशास्त्र। ३. अथर्व वेद का एक उपनिषद्।

**पाशुपत दर्शन**–संज्ञा पुं० एक सांप्र-दायिक दर्शन जिसका उल्लेख सर्व-दर्शन-संग्रह में है। नकुलीश पाशु-पत दर्शन।

**पाशुपतास्त्र**–संज्ञा पुं० शिव का शूलास्त्र जो बड़ा प्रचंड था।

**पाश्चात्य**–वि० १. पीछे का पिछला। २. पश्चिम दिशा का।

**पाषंड**–संज्ञा पुं० १. वेदविरुद्ध आ-चरण करनेवाला। झूठा मत माननेवाला। २. लोगों को ठगने के लिये साधुओं का सा रूप-रंग बनाने-

वाला। धर्मध्वजी। ढोंगी।

**पाषंडी**-वि॰ १. वेदविरुद्ध मत और आचरण ग्रहण करनेवाला। २. धर्म आदि का झूठा आडंबर खड़ा करनेवाला। ढोंगी। धूर्त।

**पाषाण**-संज्ञा पुं॰ पत्थर। प्रस्तर।

**पासंग**-संज्ञा पुं॰ तराजू की डंडी को बराबर करने के लिये उठे हुए पलड़े पर रखा हुआ कोई बोझ। पसंघा।

**पास**-संज्ञा पुं॰ १. बगल। ओर। तरफ़। २. सामीप्य। निकटता। समीपता। ३. अधिकार। कब्ज़ा। रक्षा। पल्ला। (केवल 'के', 'में' और 'से' विभक्तियों के साथ।) अव्य॰ निकट। समीप। नज़दीक।

**पासनी**†-संज्ञा स्त्री॰ बच्चे को पहले पहल अनाज चटाने की रीति। अन्नप्राशन।

**पासवर्त्ती**०-वि॰ दे॰ "पार्श्ववर्त्ती"।

**पासा**-संज्ञा पुं॰ हाथीदाँत या हड्डी के छः पहले टुकड़े जिनके पहलों पर बिंदियाँ बनी होती हैं और जिनसे चौसर खेलते हैं।

**पासी**-संज्ञा पुं॰ १. जाल या फंदा डालकर चिड़िया पकड़नेवाला। २. एक नीच और अस्पृश्य जाति। संज्ञा स्त्री॰ १. फंदा। फाँस। पाश। फाँसी। २. घोड़े के पैर बाँधने की रस्सी। पिछाड़ी।

**पासुरी**०-संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "पसली"।

**पाहँ**०-अव्य॰ निकट। समीप। पास।

**पाहन**०-संज्ञा पुं॰ पत्थर।

**पाहरू**०†-संज्ञा पुं॰ पहरा देनेवाला। पहरेदार।

**पाहिँ**०-अव्य॰ १. पास। निकट। समीप। २. किसी के प्रति। किसी से।

**पाहि**-एक संस्कृत पद जिसका अर्थ है "रक्षा करो" या "बचाओ"।

**पाहुना**-संज्ञा पुं॰ १. अतिथि। मेहमान। अभ्यागत। २. दामाद। जामाता।

**पाहुनी**-संज्ञा स्त्री॰ १. स्त्री-अतिथि। अभ्यागत स्त्री। मेहमान औरत। २. आतिथ्य। मेहमानदारी।

**पाहुर**†-संज्ञा पुं॰ १. भेंट। नज़र। २. सौगात।

**पिंग**-वि॰ १. पीला। पीलापन लिए भूरा। २. भूरापन लिए लाल। तामड़ा। ३. सुँघनी रंग का।

**पिंगल**-वि॰ १. पीला। पीत। २. भूरापन लिए लाल। तामड़ा। ३. भूरापन लिए पीला। सुँघनी रंग का। संज्ञा पुं॰ १. एक प्राचीन मुनि जो छंदःशास्त्र के आदि आचार्य माने जाते हैं। २. छंदःशास्त्र। ३. बंदर। कपि।

**पिंगला**-संज्ञा स्त्री॰ १. हठयोग और तंत्र में जो तीन प्रधान नाड़ियाँ मानी गई हैं, उनमें से एक। २. लक्ष्मी का नाम।

**पिंजड़ा**-संज्ञा पुं॰ दे॰ "पिंजरा"।

**पिंजर**-वि॰ १. पीला। पीतवर्ण का। २. भूरापन लिए लाल रंग का। संज्ञा पुं॰ १. पिंजड़ा। २. शरीर के भीतर का हड्डियों का ठट्टर। पंजर। ३. सोना। ४. भूरापन लिए लाल रंग का घोड़ा।

**पिंजरापोल**-संज्ञा पुं॰ वह स्थान जहाँ पालने के लिये गाय, बैल आदि

पूँजी हो या जो किसी काम में पूँजी लगावे।
**पूआ**–संज्ञा पुं० एक प्रकार की पूरी जो आटे को गुड़ या चीनी के रस में घोलकर घी में छानी जाती है।
**पूग**–संज्ञा पुं० सुपारी का पेड़ या फल।
**पूगी**–संज्ञा स्त्री० सुपारी।
**पूगीफल**–संज्ञा पुं० सुपारी।
**पूछ**–संज्ञा स्त्री० १ पूछने का भाव। २. खोज। ३. आदर।
**पूछ-ताछ**–संज्ञा स्त्री० किसी बात का पता लगाने के लिये बार बार पूछना।
**पूछना**–क्रि० स० १. जिज्ञासा करना। २. खोज-खबर लेना। ३. आदर करना।
**पूछ-पाछ**–संज्ञा स्त्री० दे० "पूछ-ताछ"।
**पूछाताछी, पूछापाछी**–संज्ञा स्त्री० दे० "पूछताछ"।
**पूजन**–संज्ञा पुं० [ वि० पूजक, पूजनीय, पूजितव्य, पूज्य ] १. पूजा की क्रिया। आराधना। २. आदर।
**पूजना**–क्रि० स० १. आराधन करना। २. आदर-सत्कार करना। ३. रिश्वत देना।
क्रि० अ० १. पूरा होना। २. समाप्त होना।
**पूजनीय**–वि० १. पूजने योग्य। २. आदरणीय।
**पूजा**–संज्ञा स्त्री० १. आराधन। २. आदर-सत्कार।
**पूजित**–वि० [ स्त्री० पूजिता ] जिसकी पूजा की गई हो।
**पूज्य**–वि० [ स्त्री० पूज्या ] १. पूजा के योग्य। २. आदर के योग्य।
**पूज्यपाद**–वि० अत्यंत मान्य।
**पूड़ी**–संज्ञा स्त्री० दे० "पूरी"।
**पूत**–वि० पवित्र।
संज्ञा पुं० बेटा।
**पूतना**–संज्ञा स्त्री० एक दानवी जो कंस के भेजने से बालक श्रीकृष्ण को मारने के लिये गोकुल आई थी। इसे कृष्ण ने मार डाला था।
**पूतरा**–संज्ञा पुं० दे० "पुतला"।
संज्ञा पुं० पुत्र।
**पूनी**–संज्ञा स्त्री० धुनी हुई रूई की वह बत्ती जो चरखे पर सूत कातने के लिये तैयार की जाती है।
**पूर**–वि० १. दे० "पूर्ण"। २. वे मसाले या दूसरे पदार्थ जो किसी पकवान के भीतर भरे जाते हैं।
**पूरक**–वि० पूरा करनेवाला।
**पूरण**–संज्ञा पुं० [ वि० पूरणीय ] १. भरने की क्रिया। २. समाप्त या तमाम करना। ३. अंकों का गुणा करना।
वि० पूरा करनेवाला।
**पूरनपूरी**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की मीठी कचौरी।
**पूरनमासी**–संज्ञा स्त्री० दे० "पूर्णमासी"।
**पूरना**–क्रि० स० १. पूर्ति करना। २. सिद्ध करना। ३. चौक बनाना।
क्रि० अ० भर जाना।
**पूरब**–संज्ञा पुं० वह दिशा जिसमें सूर्य का उदय होता है।
**पूरबल**–संज्ञा पुं० १. पुराना ज़माना। २. पूर्वजन्म।
**पूरबला**–वि० पुं० [ स्त्री० पूरबली ] १. पुराना। २. पहले जन्म का।
**पूरबी**–वि० दे० "पूर्वी"।
संज्ञा पुं० एक प्रकार का दादरा। ( बिहार )
**पूरा**–वि० पुं० [स्त्री० पूरी ] १. भरा।

चौपाये रखे जाते हों। पशुशाला। गोशाला।

**पिंड**–संज्ञा पुं० १. गोल-मटोल टुकड़ा। गोला। २. ठोस टुकड़ा। लुगदा। ३. ढेर। राशि। ४. पके हुए चावल आदि का गोल लोंदा जो श्राद्ध में पितरों को अर्पित किया जाता है। ५. शरीर। देह।

**पिंडज**–संज्ञा पुं० गर्भ से सजीव निकलने वाला जंतु।

**पिंडदान**–संज्ञा पुं० पितरों को पिंड देने का कर्म जो श्राद्ध में किया जाता है।

**पिंडरी**०†–संज्ञा स्त्री० दे० "पिंडली"।

**पिंडरोग**–संज्ञा पुं० १. वह रोग जो शरीर में घर किए हो। २. कोढ़।

**पिंडली**–संज्ञा स्त्री० टाँग का ऊपरी पिछला भाग जो मांसल होता है।

**पिंडवाही**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का कपड़ा।

**पिंडारी**–संज्ञा पुं० दक्षिण की एक जाति जो पहले खेती करती थी, पीछे अवसर पाकर लूट-मार करने लगी।

**पिंड़िया**–संज्ञा स्त्री० गीली भुरभुरी वस्तु का मुट्ठी से बाँधा हुआ लंबोतरा टुकड़ा।

**पिंडी**–संज्ञा स्त्री० १. छोटा ढेला या लोंदा। २. वेदी, जिस पर बलिदान किया जाता है। ३. सूत, रस्सी आदि का गोल लच्छा।

**पिअ**–वि० संज्ञा पुं० दे० "प्रिय"।

**पिअराई**०†–संज्ञा स्त्री० पीलापन।

**पिअरी**–संज्ञा स्त्री० पीले रंग की धोती जो विवाह आदि में पहनी जाती है।

**पिउ**–संज्ञा पुं० पति।

**पिक**–संज्ञा पुं० कोयल।

**पिघलना**–क्रि० अ० १. द्रवीभूत होना। २. पसीजना।

**पिघलाना**–क्रि० स० १. किसी चीज़ को गरमी पहुँचाकर पानी के रूप में लाना। २. किसी के मन में दया उत्पन्न करना।

**पिचकना**–क्रि० अ० किसी फूले या उभरे हुए तल का दब जाना।

**पिचकाना**–क्रि० स० फूले या उभरे हुए तल को दबाना।

**पिचकारी**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का नलदार यंत्र जिसका व्यवहार जल या किसी दूसरे तरल पदार्थ को ज़ोर से किसी ओर फेंकने में होता है।

**पिचकी**०†–संज्ञा स्त्री० दे० "पिचकारी"।

**पिच्छल**–वि० चिकना। रपटनेवाला।

**पिच्छिल**–वि० [ स्त्री० पिच्छिला ] १. गीला और चिकना। २. फिसलनेवाला।

**पिछड़ना**–क्रि० अ० पीछे रह जाना।

**पिछलगा**–संज्ञा पुं० १. वह मनुष्य जो किसी के पीछे चले। २. नौकर।

**पिछला**–वि० [ स्त्री० पिछली ] १. पीछे की ओर का। २. बीता हुआ।

**पिछवाड़ा**–संज्ञा पुं० १. किसी मकान का पीछे का भाग। २. घर के पीछे का स्थान या ज़मीन।

**पिछाड़ी**–संज्ञा स्त्री० पिछला भाग।

**पिछौंहें**०†–क्रि० वि० पीछे की ओर।

**पिछौरा**†–संज्ञा पुं० [ स्त्री० पिछौरी ] ओढ़ने का दुपट्टा या चादर।

**पिटंत**–संज्ञा स्त्री० पीटने की क्रिया

२. बहुत। ३. तुष्ट।

**पूरित**–वि० १. भरा हुआ। २. तृप्त। ३. गुणित।

**पूरी**–संज्ञा स्त्री० १. एक प्रसिद्ध पकवान जिसे रोटी की तरह बेलकर खौलते घी में छान लेते हैं। २. मृदंग, ढोल आदि के मुँह पर मढ़ा हुआ गोल चमड़ा।

**पूर्ण**–वि० १. पूरा। २. परितृप्त। ३. समूचा। ४. सारा। ५. समाप्त।

**पूर्णता**–संज्ञा स्त्री० पूर्ण होना।

**पूर्णमासी**–संज्ञा स्त्री० पूर्णिमा।

**पूर्ण विराम**–संज्ञा पुं० लिपि-प्रणाली में वह चिह्न जो वाक्य के पूर्ण हो जाने पर लगाया जाता है।
वि० सौ वर्ष तक जीनेवाला।

**पूर्णावतार**–संज्ञा पुं० ईश्वर या किसी देवता का संपूर्ण कलाओं से युक्त अवतार।

**पूर्णाहुति**–संज्ञा स्त्री० १. वह आहुति जिसे देकर होम समाप्त करते हैं। २. किसी कर्म की समाप्ति की क्रिया।

**पूर्णिमा**–संज्ञा स्त्री० पूर्णमासी।

**पूर्ति**–संज्ञा स्त्री० १. किसी आरंभ किए हुए कार्य की समाप्ति। २. पूर्णता।

**पूर्व**–संज्ञा पुं० वह दिशा जिस ओर सूर्य निकलता हुआ दिखलाई देता है।
वि० १. पहले का। २. आगे का। ३. पुराना।
क्रि० वि० पहले।

**पूर्वक**–क्रि० वि० साथ।

**पूर्वकालिक**–वि० १. जिसकी उत्पत्ति या जन्म पूर्व काल में हुआ हो। २. पूर्व काल-संबंधी।

**पूर्वकालिक क्रिया**–संज्ञा स्त्री० वह अपूर्ण क्रिया जिसका काल किसी दूसरी पूर्ण क्रिया के पहले पड़ता हो।

**पूर्वज**–संज्ञा पुं० १. बड़ा भाई। २. पुरखा।

**पूर्वजन्म**–संज्ञा पुं० वर्तमान से पहले का जन्म।

**पूर्व पक्ष**–संज्ञा पुं० १. शास्त्रीय विषय के संबंध में उठाई हुई बात, प्रश्न या शंका। २. कृष्ण पक्ष। ३. मुद्दई का दावा।

**पूर्वपक्षी**–संज्ञा पुं० १. वह जो पूर्वपक्ष उपस्थित करे। २. वह जो दावा दायर करे।

**पूर्वफाल्गुनी**–संज्ञा स्त्री० २७ नक्षत्रों में ग्यारहवाँ नक्षत्र।

**पूर्वभाद्रपद**–संज्ञा पुं० २७ नक्षत्रों में पचीसवाँ नक्षत्र।

**पूर्वमीमांसा**–संज्ञा स्त्री० हिंदुओं का जैमिनि-कृत एक दर्शन जिसमें कर्मकांड-संबंधी बातों का निर्णय किया गया है।

**पूर्वराग**–संज्ञा पुं० साहित्य में नायक अथवा नायिका की एक अवस्था जो दोनों का संयोग होने से पहले प्रेम के कारण होती है।

**पूर्वरूप**–संज्ञा पुं० १. वह आकार जिसमें कोई वस्तु पहले रही हो। २. आगमसूचक लक्षण।

**पूर्ववत्**–क्रि० वि० पहले की तरह।
संज्ञा पुं० किसी कार्य्य का वह अनुमान जो उसके कारण को देखकर उसके होने से पहले ही किया जाय।

या भाव।

**पिटना**–क्रि० अ० मार खाना। †संज्ञा पुं० थापी।

**पिटाई**–संज्ञा स्त्री० १. पीटने का काम या भाव। २. प्रहार। ३. पीटने की मज़दूरी।

**पिटारा**–संज्ञा पुं० [स्त्री० अल्पा० पिटारी] बाँस, बेंत, मूँज आदि के नरम छिलकों से बना हुआ एक प्रकार का बड़ा ढकनेदार पात्र।

**पिट्ठू**–संज्ञा पुं० १. पीछे चलनेवाला। २. सहायक।

**पिठौरी**–संज्ञा स्त्री० पीठी की बनी हुई बरी या पकौड़ी।

**पितंबर**–संज्ञा पुं० दे० "पीतांबर"।

**पितर**–संज्ञा पुं० मृत पूर्वपुरुष। मरे हुए पुरखे जिनका श्राद्ध किया जाता है।

**पिता**–संज्ञा पुं० बाप। जनक।

**पितामह**–संज्ञा पुं० [स्त्री० पितामही] १. पिता का पिता। २. भीष्म।

**पितृ**–संज्ञा पुं० १. दे० "पिता"। २. किसी व्यक्ति के मृत बाप, दादा, परदादा आदि। ३. किसी व्यक्ति का ऐसा मृत पूर्वपुरुष जिसका प्रेतत्व छूट चुका हो।

**पितृतर्पण**–संज्ञा पुं० पितरों के उद्देश्य से किया जानेवाला जलदान।

**पितृपक्ष**–संज्ञा पुं० १. कुँआर की कृष्ण प्रतिपदा से अमावास्या तक का समय। २. पिता के संबंधी।

**पितृपद**–संज्ञा पुं० पितरों का लोक।

**पितृव्य**–संज्ञा पुं० चाचा।

**पित्त**–संज्ञा पुं० एक तरल पदार्थ जो शरीर के अंतर्गत यकृत् में बनता है।

**पित्तज्वर**–संज्ञा पुं० वह ज्वर जो पित्त के प्रकोप से उत्पन्न हो।

**पित्ताशय**–संज्ञा पुं० पित्त की थैली जो जिगर में पीछे और नीचे की ओर होती है।

**पित्ती**–संज्ञा स्त्री० १. एक रोग जिसमें शरीर भर में छोटे छोटे ददोरे पड़ जाते हैं। २. लाल महीन दाने जो गरमी के दिनों में शरीर पर निकल आते हैं।

**पित्र्य**–वि० पितृ संबंधी।

**पिद्दी**–संज्ञा पुं० १. एक छोटी चिड़िया। २. बहुत ही तुच्छ और अगण्य जीव।

**पिधान**–संज्ञा पुं० १. पर्दा। २. ढकना।

**पिनकना**–क्रि० अ० १. पीनक लेना। २. ऊँघना।

**पिनपिन**†–संज्ञा स्त्री० धीमी और अनुनासिक आवाज़ में रोना।

**पिनपिनाना**†–क्रि० अ० १. रोते समय नाक से स्वर निकालना। २. रोगी अथवा कमज़ोर बच्चे का रोना।

**पिनाक**–संज्ञा पुं० धनुष।

**पिनाकी**–संज्ञा पुं० शिव।

**पिन्नी**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की मिठाई, जो आटे में चीनी मिलाकर बनाई जाती है।

**पिपासा**–संज्ञा स्त्री० १. प्यास। २. लालच।

**पिपीलिका**–संज्ञा स्त्री० च्यूँटी।

**पिप्पल**–संज्ञा पुं० पीपल।

**पिप्पली**–संज्ञा स्त्री० पीपल।

**पिय**–संज्ञा पुं० पति।

**पियराई**†–संज्ञा स्त्री० पीलापन।

**पियराना**†–क्रि० अ० पीला पड़ना।

**पूर्ववर्ती**–वि० पहले का।
**पूर्ववृत्त**–संज्ञा पुं० इतिहास।
**पूर्वानुराग**–संज्ञा पुं० वह प्रेम जो किसी के गुण सुनकर अथवा उसका चित्र या रूप देखकर उत्पन्न होता है।
**पूर्वापर**–क्रि० वि० आगे-पीछे। वि० अगला और पिछला।
**पूर्वाफाल्गुनी**–दे० "पूर्वफाल्गुनी"।
**पूर्वाभाद्रपद**–दे० "पूर्वभाद्रपद"।
**पूर्वार्द्ध**–संज्ञा पुं० पहला आधा भाग।
**पूर्वाषाढ़ा**–संज्ञा स्त्री० २७ नक्षत्रों में बीसवाँ नक्षत्र जिसमें चार तारे हैं।
**पूर्वाह्न**–संज्ञा पुं० सवेरे से दुपहर तक का समय।
**पूर्वी**–वि० पूर्व दिशा से संबंध रखनेवाला।
**पूला**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० पूली ] मूँज आदि का बँधा हुआ मुट्ठा।
**पूषण**–संज्ञा पुं० सूर्य्य।
**पूषा**–संज्ञा पुं० दे० "पूषण"।
**पूस**–संज्ञा पुं० वह चांद्र मास जो अगहन के बाद पड़ता है। पौष।
**पृच्छक**–वि० पूछनेवाला।
**पृथक्**–वि० [ संज्ञा पृथक्ता ] भिन्न।
**पृथक्करण**–संज्ञा पुं० अलग करने का काम।
**पृथिवी**–संज्ञा स्त्री० दे० "पृथ्वी"।
**पृथु**–वि० १. चौड़ा। २. बड़ा। संज्ञा पुं० राजा वेणु के पुत्र का नाम।
**पृथुता**–संज्ञा स्त्री० १. पृथु होने का भाव। २. विस्तार।
**पृथ्वी**–संज्ञा स्त्री० १. भूमि। ज़मीन। २. मिट्टी।
**पृथ्वीतल**–संज्ञा पुं० १. ज़मीन की सतह। २. संसार।
**पृष्ट**–वि० पूछा हुआ।
**पृष्ठ**–संज्ञा पुं० १. पीठ। २. पीछे का भाग। ३. पुस्तक के पन्ने का एक ओर का तल। ४. पन्ना।
**पृष्ठपोषक**–संज्ञा पुं० १. पीठ ठोंकनेवाला। २. सहायक।
**पेंग**–संज्ञा स्त्री० झूले का झूलते समय एक ओर से दूसरी ओर को जाना।
**पेंडुकी**–संज्ञा स्त्री० १. पंडुक पक्षी। २. सुनारों की फुँकनी।
**पेंदा**–संज्ञा पुं० [स्त्री० अल्पा० पेंदी] तला।
**पेखना**:‡–क्रि० स० देखना।
**पेच**–संज्ञा पुं० १. घुमाव। २. झंझट। ३. चालाकी। ४. यंत्र। ५. मशीन का पुरज़ा। ६. कुश्ती का दाँव। ७. युक्ति।
**पेचक**–संज्ञा स्त्री० बटे हुए तागे की गोली या गुच्छी।
**पेचकश**–संज्ञा पुं० बढ़इयों और लोहारों आदि का वह औज़ार जिससे वे लोग पेच जड़ते अथवा निकालते हैं।
**पेचदार**–वि० १. जिसमें कोई पेच या कल हो। २. दे० "पेचीला"।
**पेचवान**–संज्ञा पुं० १. बड़ी सटक जो फर्शी या गुड़गुड़ी में लगाई जाती है। २. बड़ा हुक्का।
**पेचा**‡–संज्ञा पुं० [ स्त्री० पेची ] उल्लू पक्षी।
**पेचिश**–संज्ञा स्त्री० पेट की वह पीड़ा जो आँव होने के कारण होती है।
**पेचीदा**–वि० [ संज्ञा पेचीदगी ] १. जिसमें पेच हो। २. जो टेढ़ा-मेढ़ा और कठिन हो।

**पियरी**†-वि० स्त्री० दे० "पीली"।
**पिया**॰-संज्ञा पुं० दे० "पिय"।
**पियार**-संज्ञा पुं० महुए की तरह का मझोले आकार का एक पेड़ जिसके बीजों की गिरी चिरौंजी कहलाती है। †वि० दे० "प्यारा"।
† संज्ञा पुं० दे० "प्यार"।
**पियूख**॰-संज्ञा पुं० दे० "पीयूष"।
**पिरकी**†-संज्ञा स्त्री० फुंसी।
**पिरथी**†॰-संज्ञा स्त्री० दे० "पृथ्वी"।
**पिराक**-संज्ञा पुं० गोझिया। एक प्रकार का पकवान।
**पिराना**†॰-क्रि० अ० १. दुखना। २. दुःख समझना।
**पिरीता**॰-वि० प्यारा।
**पिरोना**-क्रि० स० १. गूथना। २. तागे आदि को छेद में डालना।
**पिलना**-क्रि० अ० किसी ओर को एकबारगी टूट पड़ना।
**पिलपिला**-वि० भीतर से गिला और नरम।
**पिलपिलाना**-क्रि० स० रसदार या गूदेदार वस्तु को दबाना जिससे रस या गूदा ढीला होकर बाहर निकले।
**पिलाना**-क्रि० स० १. पीने का काम दूसरे से कराना। २. पीने को देना।
**पिल्ला**-संज्ञा पुं० कुत्ते का बच्चा।
**पिल्लू**-संज्ञा पुं० एक सफ़ेद लंबा कीड़ा जो सड़े हुए फल या घाव आदि में देखा जाता है।
**पिव**॰-संज्ञा पुं० दे० "पिय"।
**पिशाच**-संज्ञा पुं० [ स्त्री० पिशाची ] भूत।
**पिशुन**-संज्ञा पुं० चुग़लख़ोर।
**पिष्ट**-वि० पिसा हुआ।
**पिष्टपेषण**-संज्ञा पुं० १. पिसे हुए को पीसना। २. कही हुई बात को फिर फिर कहना।
**पिसनहारी**-संज्ञा स्त्री० वह स्त्री जिसकी जीविका आटा पीसने से चलती हो।
**पिसना**-क्रि० अ० १. चूर्ण होना। २. पिसकर तैयार होना। ३. दब जाना।
**पिसाई**-संज्ञा स्त्री० १. पीसने की क्रिया या भाव। २. पीसने की मज़दूरी।
**पिसान**†-संज्ञा पुं० आटा।
**पिसौनी**†-संज्ञा स्त्री० पीसने का काम।
**पिस्तई**-वि० पिस्ते के रंग का।
**पिस्ता**-संज्ञा पुं० एक छोटा पेड़ जिसके फल की गिरी अच्छे मेवों में है।
**पिस्तौल**-संज्ञा स्त्री० तमंचा।
**पिहकना**-क्रि० अ० कोयल, पपीहे आदि पक्षियों का बोलना।
**पिहित**-वि० छिपा हुआ।
**पींजना**-क्रि० स० रूई धुनना।
**पी**॰-संज्ञा पुं० दे० "पिय"।
संज्ञा पुं० पपीहे की बोली।
**पीक**-संज्ञा स्त्री० थूक से मिला हुआ पान का रस।
**पीकदान**-संज्ञा पुं० उगालदान।
**पीकना**†-क्रि० अ० पिहकना।
**पीका**†-संज्ञा पुं० नया कोमल पत्ता।
**पीछा**-संज्ञा पुं० १. किसी व्यक्ति या वस्तु के पीछे की ओर का भाग। २. पीछे पीछे चलकर किसी के साथ लगे रहना।
**पीछू**॰†-क्रि० वि० दे० "पीछे"।
**पीछे**-अव्य० १. पीठ की ओर। पश्चात्।

पेचीला-वि० दे० "पेचीदा"।
पेट-संज्ञा पुं० १. शरीर में थैले के आकार का वह भाग जिसमें पहुँचकर भोजन पचता है। २. गर्भ। ३. अंतःकरण।
पेटक-संज्ञा पुं० १. पिटारा। २. समूह।
पेटकैया‡-क्रि० वि० पेट के बल।
पेटा-संज्ञा पुं० १. किसी पदार्थ का मध्य भाग। २. ब्योरा। ३. वृत्त।
पेटागि*-संज्ञा स्त्री० भूख।
पेटारा-संज्ञा पुं० दे० "पिटारा"।
पेटिका-संज्ञा स्त्री० १. संदूक। २. छोटी पिटारी।
पेटी-संज्ञा स्त्री० १. संदूकची। २. कमरबंद। ३. हज्जामों की किसबत जिसमें वे कैंची, छूरा आदि रखते हैं।
पेटू-वि० जो बहुत अधिक खाता हो।
पेठा-संज्ञा पुं० सफ़ेद कुम्हड़ा।
पेड़-संज्ञा पुं० वृक्ष।
पेड़ा-संज्ञा पुं० खोवे की एक प्रसिद्ध गोल और चिपटी मिठाई।
पेड़ी-संज्ञा स्त्री० पेड़ का तना।
पेडू-संज्ञा पुं० १. नाभि और मूत्रेंद्रिय के बीच का स्थान। २. गर्भाशय।
पेन्हाना†-क्रि० स० दे० "पहनाना"।
क्रि० अ० दुहते समय गाय, भैंस आदि के थन में दूध उतरना।
पेय-वि० पीने योग्य।
संज्ञा पुं० पीने की वस्तु।
पेरना-क्रि० स० १. किसी वस्तु को इस प्रकार दबाना कि उसका रस निकल आवे। २. कष्ट देना। ३. किसी काम में बहुत देर लगाना।
क्रि० स० १. प्रेरणा करना। २. भेजना।
पेलना-क्रि० स० १. दबाकर भीतर घुसाना। २. ढकेलना। ३. ज़बरदस्ती करना।
क्रि० स० आगे बढ़ाना।
पेला-संज्ञा पुं० १. तकरार। २. अपराध। ३. आक्रमण। ४. पेलने की क्रिया या भाव।
पेश-क्रि० वि० सामने।
पेशकार-संज्ञा पुं० हाकिम के सामने काग़ज़ पत्र पेश करनेवाला कर्मचारी।
पेशगी-संज्ञा स्त्री० वह धन जो किसी को कोई काम करने के लिये पहले ही दे दिया जाय।
पेशतर-क्रि० वि० पहले।
पेशबंदी-संज्ञा स्त्री० पहले से किया हुआ प्रबंध या बचाव की युक्ति।
पेशराज-संज्ञा पुं० पत्थर ढोनेवाला मज़दूर।
पेशवा-संज्ञा पुं० १. नेता। २. महाराष्ट्र साम्राज्य के प्रधान मंत्रियों की उपाधि।
पेशवाई-संज्ञा स्त्री० अगवानी।
संज्ञा स्त्री० १. पेशवाओं की शासनकला। २. पेशवा का पद या कार्य्य।
पेशवाज़-संज्ञा स्त्री० वेश्याओं या नर्तकियों का वह घाघरा जो वे नाचते समय पहनती हैं।
पेशा-संज्ञा पुं० उद्यम। व्यवसाय।
पेशानी-संज्ञा स्त्री० १. ललाट। २. क़िस्मत।
पेशाब-संज्ञा पुं० मूत्र।
पेशावर-संज्ञा पुं० किसी प्रकार का पेशा करनेवाला। व्यवसायी।
पेशी-संज्ञा स्त्री० १. हाकिम के सामने किसी मुक़द्दमे के पेश होने की क्रिया। २. सामने होने की क्रिया या भाव।

२. पीछे की ओर कुछ दूर पर। ३. अनंतर। ४. अंत में। ५. पीठ पीछे। ६. बदौलत।
पीटना-क्रि० स० मारना।
पीठ-संज्ञा पुं० १. पीढ़ा। २. तख्त।
संज्ञा स्त्री० १. पीठ की दूसरी ओर का भाग। पिछाड़ी। पृष्ठ। २. किसी वस्तु की बनावट का ऊपरी भाग।
पीठा-संज्ञा पुं० दे० "पीढ़ा"।
संज्ञा पुं० एक प्रकार का पकवान।
पीठी-संज्ञा स्त्री० पानी में भिगोकर पीसी हुई दाल।
पीड़क-संज्ञा पुं० पीड़ा देनेवाला।
पीड़न-संज्ञा पुं० [वि० पीड़क, पीड़नीय, पीड़ित] १. दबाना। २. पेरना। ३. दुःख देना।
पीड़ा-संज्ञा स्त्री० वेदना।
पीड़ित-वि० १. दुःखित। २. रोगी।
पीढ़ा†-संज्ञा पुं० पाटा।
पीढ़ी-संज्ञा स्त्री० १. पुश्त। २. संतान।
†संज्ञा स्त्री० छोटा पीढ़ा।
पीत-वि० पीला।
संज्ञा पुं० पीला रंग।
पीतता-संज्ञा स्त्री० पीलापन।
पीतम०-वि० दे० "प्रियतम"।
पीतल-संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध पीली उपधातु जो ताँबे और जस्ते के संयोग से बनती है।
पीतवास-संज्ञा पुं० श्रीकृष्ण।
पीतांबर-संज्ञा पुं० १. पीला कपड़ा। २. श्रीकृष्ण।
पीनक-संज्ञा स्त्री० १. नशे की हालत में आगे की ओर झुक झुक पड़ना। २. ऊँघना।
पीनता-संज्ञा स्त्री० मोटाई।
पीनस-संज्ञा स्त्री० १. नाक का एक रोग। २. पालकी।
पीना-क्रि० स० १. पान करना। २. किसी बात को दबा देना। ३. धूम्रपान करना। ४. सोखना।
पीप-संज्ञा स्त्री० मवाद।
पीपर-संज्ञा पुं० दे० "पीपल"।
पीपल-संज्ञा पुं० बरगद की जाति का एक प्रसिद्ध वृक्ष जो हिंदुओं में बहुत पवित्र माना जाता है।
पीपलामूल-संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध ओषधि जो पीपल लता की जड़ है।
पीपा-संज्ञा पुं० घड़े ढोल के आकार का काठ या लोहे का पात्र जिसमें मद्य, तेल आदि तरल पदार्थ रखे जाते हैं।
पीय०-संज्ञा पुं० दे० "प्रिय"।
पीयूष-संज्ञा पुं० १. अमृत। २. दूध।
पीर-संज्ञा स्त्री० १. पीड़ा। २. सहानुभूति।
वि० [संज्ञा पीरी] १. वृद्ध। २. सिद्ध।
पीरा†-संज्ञा स्त्री० दे० "पीड़ा"।
वि० दे० "पीला"।
पीरी-संज्ञा स्त्री० १. बुढ़ापा। २. गुरुवाई।
पील-संज्ञा पुं० १. हाथी। २. शतरंज का एक मोहरा। फ़ील।
पीलपाँव-संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध रोग।
पीलवान-संज्ञा पुं० दे० "फ़ीलवान"।
पीलसोज़-संज्ञा पुं० दीया जलाने की दीवट।
पीला-वि० [स्त्री० पीली] १. हल्दी, सोने या केसर के रंग का (पदार्थ)। २. कांतिहीन।

संज्ञा स्त्री० शरीर के भीतर मांस की गुत्थी या गाँठ।
पेश्तर–क्रि० वि० पहले।
पेषण–संज्ञा पुं० पीसना।
पैंजनी–संज्ञा स्त्री० भन भन बजनेवाला एक गहना जो पैर में पहना जाता है।
पैंठ–संज्ञा स्त्री० हाट।
पैंठोर†–संज्ञा पुं० दुकान।
पैंड़–संज्ञा पुं० १. कदम। २. पथ।
पैंड़ा–संज्ञा पुं० १. रास्ता। २. घुड़साल।
पैंत*†–संज्ञा स्त्री० बाज़ी।
पैंती–संज्ञा स्त्री० कुश का छल्ला। पवित्री।
पै*†–अव्य० १ पर। २. निश्चय। ३. पीछे। ४. पास। ५. प्रति।
प्रत्य० अधिकरण-सूचक एक विभक्ति। पर।
संज्ञा स्त्री० दोष।
संज्ञा पुं० दे० "पय"।
पैकरमा*†–संज्ञा स्त्री० दे० "परिक्रमा"।
पैकार–संज्ञा पुं० छोटा व्यापारी।
पैखाना–संज्ञा पुं० दे० "पाखाना"।
पैग़ंबर–संज्ञा पुं० मनुष्यों के पास ईश्वर का सँदेसा लेकर आनेवाला।
पैज*–संज्ञा स्त्री० प्रतिज्ञा।
पैजामा–संज्ञा पुं० दे० "पायजामा"।
पज़ार–संज्ञा स्त्री० जूता।
पैठ–संज्ञा स्त्री० १. प्रवेश। २. पहुँच।
पैठना–क्रि० अ० घुसना।
पैठार†०–संज्ञा पुं० १. पैठ। २. फाटक।
पैठारी†–संज्ञा स्त्री० १. पैठ। २. पहुँच।
पैड़ी–संज्ञा स्त्री० सीढ़ी।
पैंतरा–संज्ञा पुं० वार करने का ठाट।
पैतृक–वि० पुरखों का।
पैदल–वि० जो पाँवों से चले।
क्रि० वि० पैरों से।
संज्ञा पुं० १. पाँव पाँव चलना। २. पैदल सिपाही।
पैदा–वि० १. उत्पन्न। २. प्रकट। ३. प्राप्त।
†संज्ञा स्त्री० आय।
पैदाइश–संज्ञा स्त्री० उत्पत्ति।
पैदाइशी–वि० १. जन्म का। २. स्वाभाविक।
पैदावार–संज्ञा स्त्री० उपज।
पैना–वि० [स्त्री० पैनी] धारदार।
संज्ञा पुं० १. हलवाहों की बैल हाँकने की छोटी छड़ी। २. लोहे का नुकीला छड़।
पैमाइश–संज्ञा स्त्री० मापने की क्रिया या भाव। माप।
पैमाना–संज्ञा पुं० मापने का औज़ार या साधन।
पैयाँ†–संज्ञा स्त्री० पाँव।
पैर–संज्ञा पुं० १. वह अंग जिससे प्राणी चलते-फिरते हैं। २. धूल आदि पर पड़ा हुआ पैर का चिह्न।
पैर-गाड़ी–संज्ञा स्त्री० वह हलकी गाड़ी जो बैठे बैठे पैर दबाने से चलती है।
पैरना–क्रि० अ० तैरना।
पैरवी–संज्ञा स्त्री० १. अनुगमन। २. कोशिश।
पैरवीकार–संज्ञा पुं० पैरवी करनेवाला।
पैरा–संज्ञा पुं० १. पड़े हुए चरण।

पीलापन-संज्ञा पुं० पीले होने का भाव।
पीलिया-संज्ञा पुं० कमल रोग।
पीलू-संज्ञा पुं० एक प्रकार का काँटेदार वृक्ष जिसका फल दवा के काम में आता है।
संज्ञा पुं० एक प्रकार का राग।
पीव-संज्ञा पुं० पिय।
पीवर-वि० [ स्त्री० पीवरा ] [ संज्ञा पीवरता ] १. मोटा। २. भारी।
पीवरी-संज्ञा स्त्री० १. युवती स्त्री। २. गाय।
पीसना-क्रि० स० १. किसी वस्तु को आटे, बुकनी या धूल के रूप में करना। २. कुचल देना।
संज्ञा पुं० पीसी जानेवाली वस्तु।
पीहर-संज्ञा पुं० स्त्रियों का मायका।
पुंगव-संज्ञा पुं० बैल।
वि० श्रेष्ठ।
पुंगीफल-संज्ञा पुं० दे० "पूँगीफल"।
पुंछार*†-संज्ञा पुं० मयूर।
पुँछाला-संज्ञा पुं० दे० "पुछल्ला"।
पुंज-संज्ञा पुं० समूह।
पुंडरीक-संज्ञा पुं० श्वेतकमल।
पुंडरीकाक्ष-संज्ञा पुं० विष्णु।
वि० जिसके नेत्र कमल के समान हों।
पुंलिंग-संज्ञा पुं० १. पुरुष का चिह्न। २. पुरुषवाचक शब्द।
पुंश्चली-वि० स्त्री० व्यभिचारिणी।
पुंस*†-संज्ञा पुं० पुरुष।
पुंस्त्व-संज्ञा पुं० १. पुरुषत्व। २. वीर्य्य।
पुआ-संज्ञा पुं० मीठे के रस में सने हुए आटे की मोटी पूरी या टिकिया।
पुआल-संज्ञा पुं० दे० "पयाल"।
पुकार-संज्ञा स्त्री० १. हाँक। २. रक्षा या सहायता के लिये चिल्लाहट। ३. नालिश।
पुकारना-क्रि० स० १. नाम लेकर बुलाना। २. चिल्लाकर कहना।
पुखर*-संज्ञा पुं० तालाब।
पुखराज-संज्ञा पुं० एक प्रकार का पीला रत्न।
पुचकार-संज्ञा स्त्री० दे० "पुचकारी"।
पुचकारना-क्रि० स० चुमकारना।
पुचकारी-संज्ञा स्त्री० चुमकार। प्यार जताने के लिए चूमने का सा शब्द।
पुचारा-संज्ञा पुं० १. भींगे कपड़े से पोंछने का काम। २. लेप करने या पोतने के लिये पानी में घोली हुई कोई वस्तु। ३. चापलूसी। ४. बढ़ावा।
पुच्छ-संज्ञा स्त्री० १. दुम। पूँछ। २. किसी वस्तु का पिछला भाग।
पुच्छल-वि० दुमदार।
पुछल्ला-संज्ञा पुं० १. बड़ी पूँछ। २. साथ न छोड़नेवाला। ३. चापलूस।
पुछार†*-संज्ञा पुं० आदर करनेवाला।
पुजना-क्रि० अ० १. पूजा जाना। २. सम्मानित होना।
पुजाना-क्रि० स० १. पूजा में प्रवृत्त या नियुक्त करना। २. अपनी पूजा-प्रतिष्ठा कराना।
क्रि० स० पूर्त्ति करना।
पुजापा-संज्ञा पुं० पूजा का सामान।
पुजारी-संज्ञा पुं० देवमूर्ति की पूजा करनेवाला।
पुजेरी-संज्ञा पुं० दे० "पुजारी"।
पुजैया†-संज्ञा पुं० पूजा करनेवाला।

२. किसी ऊँची जगह चढ़ने के लिये लकड़ियों के बल्ले आदि रखकर बनाया हुआ रास्ता।
**पैराई**–संज्ञा स्त्री० तैरने की क्रिया या भाव।
**पैराक**–संज्ञा पुं० तैरनेवाला।
**पैराव**–संज्ञा पुं० डुबाव।
**पैरोकार**–संज्ञा पुं० दे० "पैरवीकार"।
**पैला**†–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० पैली ] मिट्टी का वह बरतन जिससे दूध, दही ढाँकते हैं। बड़ी पैली।
**पैवंद**–संज्ञा पुं० १. कपड़े आदि का छेद बंद करने का छोटा टुकड़ा। २. किसी पेड़ की टहनी काटकर उसी जाति के दूसरे पेड़ की टहनी में जोड़कर बाँधना जिससे फल बढ़ जायँ या उनमें नया स्वाद आ जाय।
**पैवंदी**–वि० पैवंद लगाकर पैदा किया हुआ। ( फल आदि )
**पैवस्त**–वि० समाया हुआ।
**पैशाच**–वि० १. पिशाच-संबंधी। २. पिशाच देश का।
**पैशाच विवाह**–संज्ञा पुं० आठ प्रकार के विवाहों में से एक जो सोई हुई कन्या का हरण करके या मदोन्मत्त कन्या को फुसलाकर छल से किया गया हो।
**पैशाचिक**–वि० पिशाचों का।
**पैशाची**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की प्राकृत भाषा।
**पैशुन्य**–संज्ञा पुं० चुगलखोरी।
**पैसना**†*–क्रि० अ० घुसना।
**पैसरा**–संज्ञा पुं० १. झंझट। २. प्रयत्न।
**पैसा**–संज्ञा पुं० १. ताँबे का सबसे अधिक चलता सिक्का जो आने का चौथा भाग होता है। २. धन।
**पैसार**†–संज्ञा पुं० पैठ।
**पैहारी**–वि० केवल दूध पीकर रहनेवाला।
**पोंका**–संज्ञा पुं० वह फतिंगा जो पौधों पर उड़ता फिरता है। बोका।
**पोंगा**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० पोंगी ] चोंगा।
वि० १. पोला। २. मूर्ख।
**पोंछन**–संज्ञा स्त्री० लगी हुई वस्तु का वह बचा अंश जो पोंछने से निकले।
**पोंछना**–क्रि० स० १. काछना। २. रगड़कर साफ़ करना।
संज्ञा पुं० पोंछने का कपड़ा।
**पोई**–संज्ञा स्त्री० एक बरसाती लता जिसकी पत्तियों का साग और पकौड़ियाँ बनती हैं।
**पोखरा**–संज्ञा पुं० [स्त्री० अल्पा० पोखरी] तालाब।
**पोगंड**–संज्ञा पुं० १. पाँच से दस वर्ष तक की अवस्था का बालक। २. वह जिसका कोई अंग छोटा, बड़ा या अधिक हो।
**पोच**–वि० तुच्छ।
**पोची***–संज्ञा स्त्री० निचाई।
**पोट**–संज्ञा स्त्री० १. गठरी। २. ढेर।
**पोटना***–क्रि० स० १. समेटना। २. फुसलाना।
**पोटली**–संज्ञा स्त्री० छोटी गठरी।
**पोढ़ा**–वि० [ स्त्री० पोढ़ी ] १. पुष्ट। २. कड़ा।
**पोढ़ाना**†–क्रि० अ० १. मज़बूत होना। २. पक्का पड़ना।
क्रि० स० दृढ़ करना।
**पोत**–संज्ञा पुं० १. पशु, पक्षी आदि

पुट–संज्ञा पुं० १. हलका छिद्रकाय। २. घोर।
संज्ञा पुं० १. आच्छादन। २. औषध पकाने का मुँहबंद बरतन।
पुटकी–संज्ञा स्त्री० पोटली।
संज्ञा स्त्री० १. आकस्मिक मृत्यु। २. दैवी आपत्ति।
संज्ञा स्त्री० बेसन या आटा जो तरकारी के रसे में उसे गाढ़ा करने के लिये मिलाते हैं।
पुटपाक–संज्ञा पुं० पत्ते के दोने या मुँहबंद बरतन में दवा रखकर उसे पकाने का विधान।
पुटीन–संज्ञा पुं० किवाड़ों में शीशे बैठाने या लकड़ी के जोड़ आदि भरने में काम आनेवाला एक मसाला।
पुट्ठा–संज्ञा पुं० १. चूतड़ का ऊपरी कुछ कड़ा भाग। २. चौपायों का विशेषतः घोड़ों का चूतड़।
पुड़िया–संज्ञा स्त्री० १. मोड़ या लपेटकर संपुट के आकार का किया हुआ कागज़ जिसके भीतर कोई वस्तु रखी जाय। २. पुड़िया में लपेटी हुई दवा की एक खुराक या मात्रा।
पुण्य–वि० पवित्र।
संज्ञा पुं० १. वह कर्म जिसका फल शुभ हो। २. शुभ कर्म का संचय।
पुण्यकाल–संज्ञा पुं० दान-पुण्य करने का समय।
पुण्यक्षेत्र–संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ जाने से पुण्य हो। तीर्थ।
पुण्यवान्–वि० [ स्त्री० पुण्यवती ] धर्मात्मा।
पुण्यात्मा–वि० धर्मात्मा।
पुतरी–संज्ञा स्त्री० दे० "पुतली"।
पुतला–संज्ञा पुं० [स्त्री० पुतली] लकड़ी, मिट्टी, कपड़े आदि का बना हुआ पुरुष का आकार या मूर्ति।
पुतली–संज्ञा स्त्री० १. गुड़िया। २. आँख के बीच का काला भाग। ३. कपड़ा बुनने की कल या मशीन।
पुताई–संज्ञा स्त्री० पोतने की क्रिया, भाव या मज़दूरी।
पुत्तलिका–संज्ञा स्त्री० १. पुतली। २. गुड़िया।
पुत्र–संज्ञा पुं० [ स्त्री० पुत्री ] लड़का।
पुत्रवती–संज्ञा स्त्री० जिसके पुत्र हो। (स्त्री)
पुत्रवधू–संज्ञा स्त्री० पुत्र की स्त्री।
पुत्रिका–संज्ञा स्त्री० १. लड़की। २. पुतली। ३. आँख की पुतली।
पुत्री–संज्ञा स्त्री० कन्या।
पुत्रेष्टि–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का यज्ञ जो पुत्र की इच्छा से किया जाता है।
पुदीना–संज्ञा पुं० एक छोटा पौधा जिसकी पत्तियों में बहुत अच्छी गंध होती है। इससे लोग चटनी आदि बनाते हैं।
पुनः–अव्य० १. फिर। २. उपरांत।
पुन्न–संज्ञा पुं० दे० "पुण्य"।
पुनरावृत्ति–संज्ञा स्त्री० [वि० पुनरावृत्त] १. फिर से घूमना। २. दोहराना।
पुनरुक्ति–संज्ञा स्त्री० [वि० पुनरुक्त] एक बार कही हुई बात को फिर कहना।
पुनर्जन्म–संज्ञा पुं० मरने के बाद फिर दूसरे शरीर में उत्पत्ति।
पुनर्वसु–संज्ञा पुं० सत्ताईस नक्षत्रों में से सातवाँ नक्षत्र।
पुनि–क्रि० वि० फिर।
पुनीत–वि० पवित्र।
पुन्न–संज्ञा पुं० दे० "पुण्य"।

का छोटा बच्चा। २. छोटा पौधा। ३. नाव।
संज्ञा स्त्री० १. माला या गुरिया का छोटा दाना। २. काँच की गुरिया।
संज्ञा पुं० १. ढंग। २. दाँव।
संज्ञा पुं० ज़मीन का लगान।

**पोतदार**–संज्ञा पुं० १. खज़ानची। २. पारखी।

**पोतना**–क्रि० स० गीली तह चढ़ाना।
संज्ञा पुं० वह कपड़ा जिससे कोई चीज़ पोती जाय।

**पोता**–संज्ञा पुं० बेटे का बेटा।
संज्ञा पुं० १. लगान। २. अंडकोष।

**पोती**–संज्ञा स्त्री० पुत्र की पुत्री।
संज्ञा स्त्री० पुतारा देने की क्रिया।

**पोथा**–संज्ञा पुं० १. कागज़ों की गड्डी। २. बड़ी पोथी।

**पोथी**–संज्ञा स्त्री० पुस्तक।

**पोद्दार**–संज्ञा पुं० दे० "पोतदार"।

**पोना**–क्रि० स० १. गीले आटे की लोई को हाथ से दबाकर घुमाते हुए रोटी के आकार में बढ़ाना। २. (रोटी) पकाना।
क्रि० स० गूथना।

**पोपला**–वि० १. पचका और सिकुड़ा हुआ। २. जिसमें दाँत न हों।

**पोपलाना**–क्रि० अ० पोपला होना।

**पोया**–संज्ञा पुं० १. वृक्ष का नरम पौधा। २. बच्चा।

**पोर**–संज्ञा स्त्री० १. उँगली की गाँठ या जोड़ जहाँ से वह झुक सकती है। २. ईख, बाँस आदि का वह भाग जो दो गाँठों के बीच में हो।

**पोल**–संज्ञा पुं० शून्य स्थान।
संज्ञा पुं० फाटक।

**पोला**–वि० [स्त्री० पोली] १. जिसके भीतर खाली जगह हो। २. पुलपुला।

**पोशाक**–संज्ञा स्त्री० पहनने के कपड़े। पहनावा।

**पोशीदा**–वि० गुप्त। छिपा हुआ।

**पोषक**–वि० १. पालक। पालनेवाला। २. वर्द्धक। बढ़ानेवाला। ३. सहायक।

**पोषण**–संज्ञा पुं० [वि० पोषित, पुष्ट, पोषणीय, पोष्य] १. पालन। २. वर्द्धन। बढ़ती। ३. पुष्टि। ४. सहायता।

**पोष्य**–वि० पालने योग्य। पालनीय।

**पोष्यपुत्र**–संज्ञा पुं० १. पुत्र के समान पाला हुआ लड़का। पालक। २. दत्तक।

**पोस**–संज्ञा पुं० पालनेवाले के साथ प्रेम या हेल-मेल।

**पोसना**–क्रि० स० पालना या रक्षा करना।

**पोस्त**–संज्ञा पुं० १. छिलका। बकला। २. अफ़ीम का पौधा। पोस्ता।

**पोस्ता**–संज्ञा पुं० एक पौधा जिसमें से अफ़ीम निकलती है।

**पोस्ती**–संज्ञा पुं० १. वह जो नशे के लिये पोस्ते के डोंडे पीसकर पीता हो। २. आलसी आदमी।

**पोहना**–क्रि० स० १. पिरोना। २. छेदना। ३. जड़ना। घुसाना। धँसाना।
वि० [स्त्री० पोहनी] घुसनेवाला। भेदनेवाला।

**पौंडा**–संज्ञा पुं० एक प्रकार की बड़ी और मोटी जाति की ईख या गन्ना।

**पौंरना**–क्रि० अ० तैरना।

**पौंरि**–संज्ञा स्त्री० दे० "पौरि", "पौरी"।

**पुरंदर**–संज्ञा पुं० इंद्र।

**पुरः**–अव्य० १. आगे। २. पहले।

**पुर**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० पुरी ] १. नगर। २. घर। ३. भुवन।
संज्ञा पुं० कुएँ से पानी निकालने का चमड़े का डोल।

**पुरइन**०–संज्ञा स्त्री० १. कमल का पत्ता। २. कमल।

**पुरखा**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० पुरखिन ] १. पूर्वज। २. घर का बड़ा-बूढ़ा।

**पुरज़ा**–संज्ञा पुं० १. टुकड़ा। २. कागज़ का टुकड़ा जिसमें धनियों का हिसाब लिखा जाता है। ३. कटा टुकड़ा। ४. अंश।

**पुरबला, पुरबुला**†–वि० [ स्त्री० पुरबली, पुरबुली ] पहले का।

**पुरबिया**–वि० [स्त्री० पुरबिनी]पूरब का।

**पुरबट**†–संज्ञा पुं० चरसा। मोट। पुर।

**पुरवना**०†–क्रि० स० १. भरना। २. पूरा करना।
क्रि० अ० पूरा होना।

**पुरवा**–संज्ञा पुं० छोटा गाँव।
संज्ञा पुं० पूर्व दिशा से चलनेवाली वायु।
संज्ञा पुं० मिट्टी का कुल्हड़।

**पुरवाई, पुरवैया**–संज्ञा स्त्री० वह वायु जो पूर्व से चलती है।

**पुरश्चरण**–संज्ञा पुं० किसी कार्य की सिद्धि के लिये पहले से ही उपाय सोचना और अनुष्ठान करना।

**पुरसा**–संज्ञा पुं० साढ़े चार या पाँच हाथ की एक नाप।

**पुरस्कार**–संज्ञा पुं० [वि० पुरस्कृत] १. आदर। २. उपहार।

**पुरस्कृत**–वि० १. पूजित। २. जिसे इनाम या पुरस्कार मिला हो।

**पुरा**–अव्य० पुराने समय में।
वि० प्राचीन।

**पुराकल्प**–संज्ञा पुं० १. पूर्वकल्प। २. प्राचीन काल।

**पुराकृत**–वि० पूर्व काल में किया हुआ।

**पुराण**–वि० प्राचीन।
संज्ञा पुं० हिंदुओं के धर्म-संबंधी आख्यान-ग्रंथ जिनमें सृष्टि, लय और प्राचीन ऋषियों आदि के वृत्तांत रहते हैं। ये अठारह हैं।

**पुरातत्त्व**–संज्ञा पुं० प्राचीन काल-संबंधी विद्या।

**पुरातन**–वि० प्राचीन।
संज्ञा पुं० विष्णु।

**पुराना**–वि० [ स्त्री० पुरानी ] १. बहुत दिनों का। २. जो बहुत दिनों का होने के कारण अच्छी दशा में न हो। ३. जिसका अनुभव बहुत दिनों का हो।
क्रि० स० १. पूरा कराना। २. पालन कराना।

**पुरारि**–संज्ञा पुं० शिव।

**पुरावृत्त**–संज्ञा पुं० पुराना वृत्तांत। इतिहास।

**पुरी**–संज्ञा स्त्री० १. नगरी। २. जगन्नाथपुरी।

**पुरीष**–संज्ञा पुं० मल। गू।

**पुरु**–संज्ञा पुं० १. देवलोक। २. पराग। ३. एक प्राचीन राजा जो नहुष के पुत्र ययाति के पुत्र थे।

**पुरुष**–संज्ञा पुं० १. मनुष्य। २. आत्मा। ३. पति। ४. व्याकरण में सर्वनाम और तदनुसारिणी क्रिया के रूपों का वह भेद जिससे यह निश्चय होता है कि सर्वनाम या क्रियापद वाचक

**पौ**–संज्ञा स्त्री० पौसाला। पौसला। प्याऊ।
संज्ञा स्त्री० किरण-प्रकाश की रेखा। ज्योति।
संज्ञा स्त्री० पाँसे की एक चाल या दाँव।

**पौआ**–संज्ञा पुं० दे० "पौवा"।

**पौढ़ना**–क्रि० अ० झूलना। आगे-पीछे हिलना।
क्रि० अ० लेटना। सोना।

**पौढ़ाना**–क्रि० स० १. झुलाना। झुलाना। २. लेटाना। ३. सुलाना।

**पौत्र**–संज्ञा पुं० [स्त्री० पौत्री] लड़के का लड़का। पोता।

**पौद्**–संज्ञा स्त्री० छोटा पौधा।

**पौदर**–संज्ञा स्त्री० १. पैर का चिह्न। २. पगडंडी।

**पौधा**–संज्ञा पुं० १. नया निकलता हुआ पेड़। २. छोटा पेड़। क्षुप।

**पौन**–संज्ञा पुं० स्त्री० हवा।
वि० एक में से चौथाई कम। तीन चौथाई।

**पौना**–संज्ञा पुं० पौन का पहाड़ा।
संज्ञा पुं० काठ या लोहे की एक प्रकार की बड़ी करछी।

**पौनार**–संज्ञा स्त्री० कमल के फूल की नाल या डंठल।

**पौनी**–संज्ञा स्त्री० नाई, बारी, धोबी आदि जो विवाह आदि उत्सवों पर इनाम पाते हैं।
संज्ञा स्त्री० छोटा पौना।

**पौर**–वि० पुर-संबंधी। नगर का।
संज्ञा स्त्री० दे० "पौरि", पौरी"।

**पौराणिक**–वि० [स्त्री० पौराणिकी] १. पुराणवेत्ता। २. पुराण-संबंधी। ३. प्राचीन काल का।

**पौरिया**–संज्ञा पुं० द्वारपाल। दरबान।

**पौरी**–संज्ञा स्त्री० ड्योढ़ी।
संज्ञा स्त्री० सीढ़ी। पैड़ी।
संज्ञा स्त्री० खड़ाऊँ।

**पौरुष**–संज्ञा पुं० १. पुरुष का भाव। पुरुषत्व। २. पराक्रम। ३. उद्योग। उद्यम।

**पौरुषेय**–वि० १. पुरुष-संबंधी। २. आदमी का किया हुआ। ३. आध्यात्मिक।

**पौर्णमासी**–संज्ञा स्त्री० पूर्णमासी।

**पौलस्त्य**–संज्ञा पुं० [स्त्री० पौलस्त्यी] १. पुलस्त्य के वंश का पुरुष। २. कुबेर। ३. रावण, कुंभकर्ण और विभीषण। ४. चंद्र।

**पौला**†–संज्ञा पुं० एक प्रकार की खड़ाऊँ।

**पौली**–संज्ञा स्त्री० पौरी। ड्योढ़ी।

**पौवा**†–संज्ञा पुं० १. सेर का चौथाई भाग। २. वह बरतन जिसमें पाव भर पानी, दूध आदि आ जाय।

**पौष**–संज्ञा पुं० वह महीना जिसमें पूर्णमासी पुष्य नक्षत्र में हो। पूस।

**पौष्टिक**–वि० पुष्टिकारक। बल-वीर्य-दायक।

**पौसरा, पौसला**–संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ पर लोगों को पानी पिलाया जाता है।

**पौहारी**–संज्ञा पुं० वह जो केवल दूध ही पीकर रहे (अन्न आदि न खाय)।

**प्याऊ**–संज्ञा पुं० पौसला। सबील।

**प्याज़**–संज्ञा पुं० गोल गाँठ के आकार का एक प्रसिद्ध कंद। इसकी गंध बहुत उग्र और अप्रिय होती है।

**प्यादा**–संज्ञा पुं० १ दूत। २. हरकारा।

**प्यार**–संज्ञा पुं० मुहब्बत। प्रेम।

(कहनेवाले) के लिये प्रयुक्त हुआ है अथवा संबोध्य (जिससे कहा जाय) के लिये अथवा अन्य के लिये।
पुरुषत्व-संज्ञा पुं० पुरुष होने का भाव। मरदानगी।
पुरुषपुर-संज्ञा पुं० गांधार की प्राचीन राजधानी। आजकल का पेशावर।
पुरुषमेध-संज्ञा पुं० एक वैदिक यज्ञ जिसमें नर-बलि की जाती थी।
पुरुषसूक्त-संज्ञा पुं० ऋग्वेद का एक प्रसिद्ध सूक्त।
पुरुषानुक्रम-संज्ञा पुं० पुरखों की चली आती हुई परंपरा।
पुरुषारथ॰-संज्ञा पुं० दे० "पुरुषार्थ"।
पुरुषार्थ-संज्ञा पुं० १. पुरुष के उद्योग का विषय। २. पौरुष। ३. शक्ति।
पुरुषार्थी-वि० १. पुरुषार्थ करनेवाला। २. उद्योगी।
पुरुषोत्तम-संज्ञा पुं० १. श्रेष्ठ पुरुष। २. जगन्नाथ जिनका मंदिर उड़ीसा में है। ३. कृष्णचंद्र। ४. ईश्वर।
पुरुहूत-संज्ञा पुं० इंद्र।
पुरूरवा-संज्ञा पुं० एक प्राचीन राजा जिसको ऋग्वेद में इला का पुत्र कहा गया है। इसकी पत्नी उर्वशी थी।
पुरोडाश-संज्ञा पुं० १. यव आदि के आटे की बनी हुई टिकिया जो यज्ञ के समय आहुति देने के लिये कपाल में पकाई जाती थी। २. वह वस्तु जिसका यज्ञ में होम किया जाय।
पुरोधा-संज्ञा पुं० पुरोहित।
पुरोहित-संज्ञा पुं० [ स्त्री० पुरोहितानी ] वह प्रधान याजक जो यजमान के यहाँ यज्ञादि गृहकर्म और संस्कार करे कराए।
पुरोहिताई-संज्ञा स्त्री० पुरोहित का काम।
पुर्त्तगाल-संज्ञा पुं० योरप के दक्षिण-पश्चिम कोने का एक छोटा प्रदेश।
पुल-संज्ञा पुं० नदी, जलाशय आदि के आर-पार जाने का रास्ता जो नाव पाटकर या खंभों पर पटरियाँ आदि बिछाकर बनाया जाय। सेतु।
पुलक-संज्ञा पुं० रोमांच।
पुलकालि, पुलकावलि-संज्ञा स्त्री० हर्ष से प्रफुल्ल रोमावली।
पुलकित-वि० प्रेम या हर्ष के वेग से जिसके रोएँ उभर आए हों।
पुलटिस-संज्ञा स्त्री० फोड़े, घाव आदि को पकाने के लिये उस पर चढ़ाया हुआ दवाओं का मोटा लेप।
पुलपुला-वि० जो भीतर इतना ढीला और मुलायम हो कि दबाने से धँसे।
पुलपुलाना-क्रि० स० किसी मुलायम चीज़ को दबाना।
पुलस्त्य-संज्ञा पुं० एक ऋषि जिनकी गिनती सप्तर्षियों और प्रजापतियों में है।
पुलाक-संज्ञा पुं० १. भात। २. भात का माँड़। ३. पुलाव।
पुलाव-संज्ञा पुं० एक व्यंजन जो मांस और चावल को एक साथ पकाने से बनता है।
पुलिंदा-संज्ञा पुं० बंडल।
पुलिन-संज्ञा पुं० १. पानी के भीतर से हाल की निकली हुई ज़मीन। २. तट।
पुलिस-संज्ञा स्त्री० प्रजा की जान और माल की हिफ़ाज़त के लिये मुकर्रर सिपाही या अफ़सर।
पुलोमजा-संज्ञा स्त्री० इंद्राणी।

चाह। स्नेह।

**प्यारा**–वि० [ स्त्री० प्यारी ] १. जिसे प्यार करें। २. जो भला मालूम हो।

**प्याला**–संज्ञा पुं० [स्त्री० अल्पा० प्याली] एक प्रकार का छोटा कटोरा। जाम।

**प्यास**–संज्ञा स्त्री० १. जल पीने की इच्छा। तृषा। तृष्णा। पिपासा। २. प्रबल कामना।

**प्यासा**–वि० जिसे प्यास लगी हो। तृषित।

**प्योसर**–संज्ञा पुं० हाल की ब्याई हुई गौ का दूध।

**प्योसार**–संज्ञा पुं० स्त्री के लिये पिता का गृह। पीहर। मायका।

**प्रकंप**–संज्ञा पुं० कँपकँपी।

**प्रकट**–वि० १. जो प्रत्यक्ष हुआ हो। ज़ाहिर। २. स्पष्ट। व्यक्त।

**प्रकरण**–संज्ञा पुं० किसी ग्रंथ के छोटे छोटे भागों में से कोई भाग। अध्याय।

**प्रकर्ष**–संज्ञा पुं० १. उत्कर्ष। उत्तमता। २. अधिकता। बहुतायत।

**प्रकांड**–वि० बहुत बड़ा। २. बहुत विस्तृत।

**प्रकार**–संज्ञा पुं० १. भेद। क़िस्म। २. तरह। भाँति।

* संज्ञा स्त्री० परकोटा। घेरा।

**प्रकाश**–संज्ञा पुं० १. आलोक। ज्योति। २. विकाश। ३. प्रकट होना। गोचर होना। ४. धूप। घाम।

**प्रकाशक**–संज्ञा पुं० १. वह जो प्रकाश करे। २. वह जो प्रकट करे।

**प्रकाशमान**–वि० चमकता हुआ। चमकीला।

**प्रकाशित**–वि० १. जिसपर या जिसमें प्रकाश हो। २. प्रकट।

**प्रकाश्य**–वि० प्रकट करने योग्य।

क्रि० वि० प्रकट रूप से। स्पष्टतया।

**प्रकीर्णक**–संज्ञा पुं० १. अध्याय। प्रकरण। २. फुटकर।

**प्रकुपित**–वि० जिसका प्रकोप बहुत बढ़ गया हो।

**प्रकृत**–वि० [संज्ञा प्रकृतता, प्रकृतत्व] १. यथार्थ। असली। सच्चा। २. जिसमें किसी प्रकार का विकार न हुआ हो।

**प्रकृति**–संज्ञा स्त्री० १. मूल या प्रधान गुण। तासीर। स्वभाव। २. प्राणी की प्रधान प्रवृत्ति। स्वभाव। ३. वह मूल शक्ति, अनेक रूपात्मक जगत् जिसका विकाश है। कुदरत।

**प्रकृतिशास्त्र**–संज्ञा पुं० वह शास्त्र जिसमें प्राकृतिक बातों (जैसे, पशु, वनस्पति, भूगर्भ आदि) का विचार किया जाय।

**प्रकृतिसिद्ध**–वि० स्वाभाविक। प्राकृतिक। नैसर्गिक।

**प्रकृतिस्थ**–वि० १. जो अपनी प्राकृतिक अवस्था में हो। २. स्वाभाविक।

**प्रकोप**–संज्ञा पुं० १. बहुत अधिक कोप। २. बीमारी का अधिक और तेज़ होना।

**प्रकोष्ठ**–संज्ञा पुं० १. सदर फाटक के पास की कोठरी। २. बड़ा आँगन।

**प्रक्रम**–संज्ञा पुं० १. क्रम। सिलसिला। २. उपक्रम।

**प्रक्रिया**–संज्ञा स्त्री० १. प्रकरण। २. क्रिया। युक्ति। तरीक़ा।

**प्रक्षालन**–संज्ञा पुं० [ वि० प्रक्षालित ] जल से साफ़ करने की क्रिया। धोना।

**पुलोमा**–संज्ञा स्त्री० भृगु की पत्नी का नाम।
**पुवा**–संज्ञा पुं० दे० "मालपूवा"।
**पुश्त**–संज्ञा स्त्री० १. पीठ। २. पीढ़ी।
**पुश्तनामा**–संज्ञा पुं० वंशावली।
**पुश्ता**–संज्ञा पुं० पानी की रोक या मज़बूती के लिये किसी दीवार से लगातार कुछ ऊपर तक जमाया हुआ मिट्टी, ईंट, पत्थर आदि का ढालुवाँ टीला।
**पुश्ती**–संज्ञा स्त्री० १. टेक। २. पक्ष। ३. गाव तकिया।
**पुश्तैनी**–वि० १. जो कई पुश्तों से चला आता हो। २. आगे की पीढ़ियों तक चलनेवाला।
**पुष्कर**–संज्ञा पुं० १. जल। २. जलाशय। ३. कमल।
**पुष्करमूल**–संज्ञा पुं० एक ओषधि का मूल या जड़ जो आजकल नहीं मिलती।
**पुष्कल**–संज्ञा पुं० १. चार ग्रास की भिक्षा। २. अनाज नापने का एक प्राचीन मान। ३. राम के भाई भरत के दो पुत्रों में से एक।
वि० १. बहुत। २. भरा-पूरा।
**पुष्ट**–वि० १. पाला हुआ। २. तैयार। ३. दृढ़।
**पुष्टई**–संज्ञा स्त्री० ताकत की दवा।
**पुष्टता**–संज्ञा स्त्री० मज़बूती।
**पुष्टि**–संज्ञा स्त्री० १. पोषण। २. बलिष्ठता। ३. मज़बूती। ४. बात का समर्थन।
**पुष्टिकर, पुष्टिकारक**–वि० पुष्टि करनेवाला।
**पुष्टिमार्ग**–संज्ञा पुं० वल्लभ संप्रदाय।
**पुष्प**–संज्ञा पुं० १. पौधों का फूल। २. आँख का एक रोग।
**पुष्पक**–संज्ञा पुं० १. फूल। २. कुबेर का विमान जिसे उनसे रावण ने छीना था और राम ने रावण से छीनकर फिर कुबेर को दे दिया था। ३. आँख का एक रोग।
**पुष्पदंत**–संज्ञा पुं० १. वायुकोण का दिग्गज। २. शिव का अनुचर एक गंधर्व।
**पुष्पधन्वा**–संज्ञा पुं० कामदेव।
**पुष्परज**–संज्ञा पुं० पराग।
**पुष्पराग**–संज्ञा पुं० पुखराज।
**पुष्परेणु**–संज्ञा पुं० पराग।
**पुष्पवती**–वि० स्त्री० फूलवाली।
**पुष्पवाटिका**–संज्ञा स्त्री० फुलवारी।
**पुष्पशर**–संज्ञा पुं० कामदेव।
**पुष्पित**–वि० फूला हुआ।
**पुष्पोद्यान**–संज्ञा पुं० फुलवारी।
**पुष्य**–संज्ञा पुं० १. पुष्टि। २. पूस का महीना। ३. सत्ताईस नक्षत्रों में से आठवाँ।
**पुष्यमित्र**–संज्ञा पुं० मौर्यों के पीछे मगध में शुंग-वंश का राज्य प्रतिष्ठित करनेवाला एक प्रतापी राजा।
**पुस्तक**–संज्ञा स्त्री० पोथी।
**पुस्तकाकार**–वि० पोथी के रूप का।
**पुस्तकालय**–संज्ञा पुं० वह भवन या घर जिसमें पुस्तकों का संग्रह हो।
**पुहप, पुहुप**–संज्ञा पुं० फूल।
**पुहुमी**–संज्ञा स्त्री० पृथ्वी।
**पूँछ**–संज्ञा स्त्री० १. दुम। २. किसी पदार्थ के पीछे का भाग।
**पूँजी**–संज्ञा स्त्री० १. संचित धन। संपत्ति। २. ढेर।
**पूँजीपति**–संज्ञा पुं० वह जिसके पास

**प्रक्षिप्त**–संज्ञा पुं० १. फेंका हुआ। २. ऊपर से बढ़ाया हुआ।

**प्रक्षेप, प्रक्षेपण**–संज्ञा पुं० १. फेंकना। २. छितराना। ३. मिलाना। बढ़ाना।

**प्रखर**–वि० [संज्ञा प्रखरता] १. तीक्ष्ण। २. धारदार। पैना।

**प्रख्यात**–वि० प्रसिद्ध। मशहूर।

**प्रगट**–वि० दे० "प्रकट"।

**प्रगटना**†–क्रि० अ० प्रकट होना। सामने आना। ज़ाहिर होना।

**प्रगटाना**†–क्रि० स० प्रकट करना। ज़ाहिर करना।

**प्रगल्भ**–वि० १. चतुर। २. प्रतिभाशाली। ३. निर्भय। निडर। ४. बढ़ुत। उद्दंड।

**प्रगाढ़**–वि० बहुत गाढ़ा या गहरा।

**प्रचंड**–वि० [संज्ञा प्रचंडता] बहुत अधिक तीव्र। बहुत तेज़। उग्र। प्रखर।

**प्रचंडा**–संज्ञा स्त्री० दुर्गा। चंडी।

**प्रचलन**–संज्ञा पुं० प्रचार।

**प्रचलित**–वि० जारी। चलता हुआ। जिसका चलन हो।

**प्रचार**–संज्ञा पुं० किसी वस्तु का निरंतर व्यवहार या उपयोग। रवाज।

**प्रचारक**–वि० [स्त्री० प्रचारिणी] फैलानेवाला।

**प्रचारित**–वि० फैलाया हुआ। प्रचार किया हुआ।

**प्रचुर**–वि० बहुत। अधिक।

**प्रचुरता**–संज्ञा स्त्री० प्रचुर होने का भाव। ज़्यादती। अधिकता।

**प्रच्छन्न**–वि० ढका हुआ। लपेटा हुआ। छिपा हुआ।

**प्रच्छादन**–संज्ञा पुं० [वि० प्रच्छादित] १. ढाँकना। २. छिपाना। ३. ओढ़नी या दुपट्टा। ४. घर की छाजन।

**प्रजनन**–संज्ञा पुं० १. संतान उत्पन्न करने का काम। २. दाई का काम। धात्री-कर्म। (सुश्रुत)

**प्रजरना**☆–क्रि० अ० अच्छी तरह जलना।

**प्रजा**–संज्ञा स्त्री० वह जनसमूह जो किसी एक राज्य में रहता हो। रिआया। रैयत।

**प्रजातंत्र**–संज्ञा पुं० वह शासन-प्रणाली जिसमें कोई राजा नहीं होता, प्रजा ही समय समय पर अपना प्रधान शासक चुन लेती है।

**प्रजापति**–संज्ञा पुं० १. सृष्टि को उत्पन्न करनेवाला। २. ब्रह्मा।

**प्रज्ञ**–संज्ञा पुं० विद्वान्। जानकार।

**प्रज्ञप्ति**–संज्ञा स्त्री० १. जताने का भाव। २. सूचना। ३. संकेत। इशारा।

**प्रज्ञा**–संज्ञा स्त्री० बुद्धि। ज्ञान।

**प्रज्ञाचक्षु**–संज्ञा पुं० १. धृतराष्ट्र। २. ज्ञानी। ३. अंधा। (व्यंग्य)

**प्रज्वलन**–संज्ञा पुं० [वि० प्रज्वलनीय, प्रज्वलित] जलने की क्रिया। जलना।

**प्रज्वलित**–वि० १. जलता हुआ। धधकता हुआ। २. बहुत स्पष्ट।

**प्रण**–संज्ञा पुं० अटल निश्चय। प्रतिज्ञा।

**प्रणत**–वि० १. प्रणाम करता हुआ। २. नम्र। दीन।

**प्रणतपाल**–संज्ञा पुं० दीनों, दासों या भक्तजनों का पालन करनेवाला।

**प्रणति**–संज्ञा स्त्री० १. प्रणाम। दंडवत। २. नम्रता।

**प्रणमन**–संज्ञा पुं० १. झुकना। २. प्रणाम करना।

**प्रणय**–संज्ञा पुं० १. प्रीतियुक्त प्रार्थना। २. प्रेम।

**प्रणयन**–संज्ञा पुं० रचना। बनाना।

**प्रणयिनी**–संज्ञा स्त्री० १. प्रियतमा। प्रेमिका। २. स्त्री। पत्नी।

**प्रणयी**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० प्रणयिनी ] १. प्रेम करनेवाला। प्रेमी। २. स्वामी। पति।

**प्रणव**–संज्ञा पुं० १. ॐकार। ओंकार मंत्र। २. परमेश्वर।

**प्रणाली**–संज्ञा स्त्री० १. नाली। २. रीति। चाल।

**प्रणिधान**–संज्ञा पुं० १. अत्यंत भक्ति। २. ध्यान। चित्त की एकाग्रता।

**प्रणीत**–संज्ञा पुं० रचित। बनाया हुआ।

**प्रणेता**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० प्रणेत्री ] रचयिता। बनानेवाला।

**प्रतप्त**–वि० तपा हुआ।

**प्रतल**–संज्ञा पुं० पाताल के सातवें भाग का नाम।

**प्रताप**–संज्ञा पुं० १. पौरुष। २. बल, पराक्रम आदि का ऐसा प्रभाव जिसके कारण विरोधी शांत रहें। इक़बाल।

**प्रतापी**–वि० इक़बालमंद। जिसका प्रताप हो।

**प्रतारक**–संज्ञा पुं० १. वंचक। ठग। २. धूर्त।

**प्रतारणा**–संज्ञा स्त्री० वंचना। ठगी।

**प्रतिंचा**–संज्ञा स्त्री० धनुष की डोरी। ज्या।

**प्रति**–अव्य० एक उपसर्ग जो शब्दों के आरंभ में लगकर नीचे लिखे अर्थ देता है—विपरीत; जैसे, प्रतिकूल। सामने; जैसे, प्रत्यक्ष। बदले में; जैसे, प्रत्युपकार। हर एक; जैसे, प्रत्येक। समान; जैसे, प्रतिनिधि। मुक़ाबले का; जैसे, प्रतिवादी।
अव्य० १. सामने। मुक़ाबिले में। २. ओर। तरफ़।
संज्ञा स्त्री० नकल। कापी।

**प्रतिकार**–संज्ञा पुं० बदला। जवाब।

**प्रतिकूल**–वि० [ संज्ञा प्रतिकूलता ] जो अनुकूल न हो। विरुद्ध। विपरीत।

**प्रतिकृति**–संज्ञा स्त्री० १. प्रतिमा। २. तसवीर। ३. बदला। प्रतिकार।

**प्रतिक्रिया**–संज्ञा स्त्री० बदला।

**प्रतिगृहीता**–संज्ञा स्त्री० धर्मपत्नी।

**प्रतिग्रह**–संज्ञा पुं० १. स्वीकार। ग्रहण। २. पकड़ना। अधिकार में लाना। ३. पाणिग्रहण। विवाह।

**प्रतिघात**–संज्ञा पुं० टक्कर।

**प्रतिघाती**–संज्ञा पुं० [स्त्री० प्रतिघातिनी] १. वैरी। दुश्मन। २. मुक़ाबला करनेवाला।

**प्रतिच्छाया**–संज्ञा स्त्री० १. चित्र। तसवीर। २. परछाईं।

**प्रतिज्ञा**–संज्ञा स्त्री० १. कोई काम करने या न करने आदि के संबंध में दृढ़ निश्चय। प्रण। क़सम। २. उस बात का कथन जिसे सिद्ध करना हो।

**प्रतिज्ञापत्र**–संज्ञा पुं० वह पत्र जिस पर कोई प्रतिज्ञा या शर्तें लिखी हों।

**प्रतिदान**–संज्ञा पुं० १. लौटाना। वापस करना। २. परिवर्तन। बदला।

**प्रतिद्वंद्वी**–संज्ञा पुं० [भाव० प्रतिद्वंद्विता] मुक़ाबले का लड़नेवाला। शत्रु।

**प्रतिध्वनि**–संज्ञा स्त्री० टकराकर सुनाई पड़नेवाला शब्द। गूँज।

**प्रतिनायक**–संज्ञा पुं० नाटकों और

प्रसन्न-वि० १. संतुष्ट। तुष्ट। २. प्रफुल्ल। ३. अनुकूल।
प्रसन्नता-संज्ञा स्त्री० तुष्टि। हर्ष। आनंद।
प्रसरण-संज्ञा पुं० १. आगे बढ़ना। खिसकना। २. फैलना। ३. व्याप्ति। ४. विस्तार।
प्रसव-संज्ञा पुं० बच्चा जनने की क्रिया। जनन। प्रसूति।
प्रसविनी-वि० स्त्री० प्रसव करनेवाली। जननेवाली।
प्रसाद-संज्ञा पुं० १. वह वस्तु जो देवता को चढ़ाई जाय। २. वह पदार्थ जिसे देवता या बड़े लोग प्रसन्न होकर अपने भक्तों या सेवकों को दें।
प्रसादी-संज्ञा स्त्री० १. देवताओं को चढ़ाया हुआ पदार्थ। २. नैवेद्य।
प्रसार-संज्ञा पुं० १. विस्तार। फैलाव। पसार। २. संचार। ३. गमन।
प्रसारण-संज्ञा पुं० १. फैलाना। २ बढ़ाना।
प्रसारिणी-संज्ञा स्त्री० १. गंधप्रसारिणी लता। २. लजालू। लाजवंती।
प्रसारित-वि० फैलाया हुआ।
प्रसिद्ध-वि० १. भूषित। अलंकृत। २. मशहूर।
प्रसिद्धि-संज्ञा स्त्री० १. ख्याति। २. बनाव-सिंगार।
प्रसुप्त-वि० सोया हुआ।
प्रसुप्ति-संज्ञा स्त्री० नींद।
प्रसू-संज्ञा स्त्री० जननेवाली। उत्पन्न करनेवाली।
प्रसूत-वि० १. उत्पन्न। २. उत्पादक। संज्ञा पुं० एक प्रकार का रोग जो स्त्रियों को प्रसव के पीछे होता है।
प्रसूता-संज्ञा स्त्री० बच्चा जननेवाली स्त्री। जच्चा।
प्रसूति-संज्ञा स्त्री० प्रसव। जनन।
प्रसूतिका-संज्ञा स्त्री० दे० "प्रसूता"।
प्रसून-संज्ञा पुं० फूल।
प्रसृति-संज्ञा स्त्री० १. फैलाव। २. संतति। संतान।
प्रसेक-संज्ञा पुं० सेचन, सींचना।
प्रसेद-संज्ञा पुं० पसीना।
प्रस्तर-संज्ञा पुं० पत्थर।
प्रस्तार-संज्ञा पुं० १. फैलाव। विस्तार। २. आधिक्य। वृद्धि।
प्रस्ताव-संज्ञा पुं० १. प्रसंग। छिड़ी हुई बात। २. सभा के सामने उपस्थित मंतव्य। (आधुनिक)
प्रस्तावना-संज्ञा स्त्री० १. आरंभ। २. प्राक्कथन।
प्रस्तावित-वि० जिसके लिये प्रस्ताव किया गया हो।
प्रस्तुत-वि० १. जो कहा गया हो। उक्त। कथित। २. उपस्थित। सामने आया हुआ। ३. उद्यत। तैयार।
प्रस्थान-संज्ञा पुं० गमन। यात्रा। रवानगी।
प्रस्थानी-वि० जानेवाला।
प्रस्थित-वि० १. ठहराया हुआ। टिका हुआ। २. गत।
प्रस्फुरण-संज्ञा पुं० निकलना।
प्रस्फोटन-संज्ञा पुं० एकबारगी ज़ोर से खुलना या फूटना।
प्रस्वेद-संज्ञा पुं० पसीना।
प्रहर-संज्ञा पुं० दिन-रात के आठ सम भागों में से एक भाग। पहर।
प्रहरी-वि० १. पहर पहर पर घंटा बजानेवाला। घड़ियाली। २. पहरा देनेवाला।

काव्यों आदि में नायक का प्रतिद्वंद्वी पात्र।

**प्रतिनिधि**-संज्ञा पुं० [प्रतिनिधित्व] वह व्यक्ति जो किसी दूसरे की ओर से कोई काम करने के लिये नियुक्त हो।

**प्रतिपक्षी**-संज्ञा पुं० विपक्षी। विरोधी। शत्रु।

**प्रतिपत्ति**-संज्ञा स्त्री० १. प्राप्ति। २. प्रतिपादन। निरूपण। ३. जी में बैठाना।

**प्रतिपदा**-संज्ञा स्त्री० किसी पक्ष की पहली तिथि। प्रतिपद्। परिवा।

**प्रतिपन्न**-वि० १. जाना हुआ। २. अंगीकृत। स्वीकृत। ३. साबित। निश्चित। ४. भरा-पूरा।

**प्रतिपादन**-संज्ञा पुं० [वि० प्रतिपादित] १. अच्छी तरह समझाना। २. किसी बात का प्रमाणपूर्वक कथन।

**प्रतिपाल, प्रतिपालक**-संज्ञा पुं० पालन-पोषण करनेवाला।

**प्रतिपालन**-संज्ञा पुं० [वि० प्रतिपालित] १. पालन करने की क्रिया या भाव। २. रक्षण। निर्वाह। तामील।

**प्रतिफल**-संज्ञा पुं० १. प्रतिबिंब। छाया। २. परिणाम। नतीजा।

**प्रतिबंध**-संज्ञा पुं० १. रोक। रुकावट। अटकाव। २. विघ्न। बाधा।

**प्रतिबंधक**-संज्ञा पुं० १. रोकनेवाला। २. बाधा डालनेवाला।

**प्रतिबिंब**-संज्ञा पुं० [वि० प्रतिबिंबित] १. परछाईं। छाया। २. चित्र। तसवीर।

**प्रतिबिंबवाद**-संज्ञा पुं० वेदांत का यह सिद्धांत कि जीव वास्तव में ईश्वर का प्रतिबिंब है।

**प्रतिभा**-संज्ञा स्त्री० १. वह असाधारण मानसिक शक्ति जिससे मनुष्य किसी काम में बहुत अधिक योग्यता प्राप्त कर लेता है। असाधारण बुद्धि-बल। २. दीप्ति। चमक। (क०)

**प्रतिभावान्, प्रतिभाशाली**-वि० जिसमें प्रतिभा हो।

**प्रतिम**-अव्य० समान। सदृश।

**प्रतिमा**-संज्ञा स्त्री० १. किसी की आकृति के अनुसार बनाई हुई मूर्ति या चित्र आदि। २. मिट्टी, पत्थर आदि की देवताओं की मूर्ति।

**प्रतिमान**-संज्ञा पुं० प्रतिबिंब। परछाँही।

**प्रतियोगिता**-संज्ञा स्त्री० प्रतिद्वंद्विता। चढ़ा-ऊपरी। मुकाबला। विरोध।

**प्रतियोगी**-संज्ञा पुं० १. हिस्सेदार। शरीक। २. शत्रु। विरोधी। वैरी। ३. सहायक। मददगार।

**प्रतिरूप**-संज्ञा पुं० १. प्रतिमा। मूर्ति। २. तसवीर। चित्र।

**प्रतिरोध**-संज्ञा पुं० [वि० प्रतिरोधक] १. विरोध। २. रुकावट। रोक। बाधा।

**प्रतिलिपि**-संज्ञा स्त्री० लेख की नकल। किसी लिखी हुई चीज़ की नकल।

**प्रतिलोम**-वि० प्रतिकूल। विपरीत।

**प्रतिलोम विवाह**-संज्ञा पुं० वह विवाह जिसमें पुरुष नीच वर्ण का और स्त्री उच्च वर्ण की हो।

**प्रतिवाद**-संज्ञा पुं० १. वह कथन जो किसी मत को मिथ्या ठहराने के लिये हो। विरोध। खंडन। २. विवाद। बहस।

**प्रतिवादी**-संज्ञा पुं० १. प्रतिवाद या खंडन करनेवाला। २. प्रतिपक्षी।

प्रहर्ष–संज्ञा पुं० हर्ष। आनंद।

प्रहर्षण–संज्ञा पुं० १. आनंद। २. एक अलंकार जिसमें बिना उद्योग के अनायास किसी के वांछित पदार्थ की प्राप्ति का वर्णन होता है।

प्रहर्षणी–संज्ञा स्त्री० एक वर्णवृत्ति।

प्रहसन–संज्ञा पुं० १. हँसी। दिल्लगी। परिहास। २. हास्य-रस-प्रधान एक प्रकार का काव्य-मिश्र नाट्य जो रूपक के दस भेदों में से है।

प्रहार–संज्ञा पुं० आघात। चोट। मार।

प्रहारी–वि० मारनेवाला। प्रहार करनेवाला।

प्रहेलिका–संज्ञा स्त्री० पहेली।

प्रह्लाद–संज्ञा पुं० एक भक्त दैत्य जो राजा हिरण्यकशिपु का पुत्र था।

प्रांगण–संज्ञा पुं० आँगन। सहन।

प्रांजल–वि० १. सरल। सीधा। २. सच्चा। ३. बराबर। समान।

प्रांत–संज्ञा पुं० १. अंत। शेष। सीमा। २. खंड। प्रदेश।

प्रांतीय, प्रांतिक–वि० किसी एक प्रांत से संबंध रखनेवाला।

प्राकार–संज्ञा पुं० प्राचीर।

प्राकृत–वि० १. प्रकृति से उत्पन्न या प्रकृति-संबंधी। २. सहज। स्वाभाविक।

संज्ञा स्त्री० १. बोलचाल की भाषा जिसका प्रचार किसी समय किसी प्रांत में हो अथवा रहा हो। २. एक प्राचीन भारतीय भाषा।

प्राकृतिक–वि० १. जो प्रकृति से उत्पन्न हुआ हो। २. प्रकृति-संबंधी। प्रकृति का। ३. स्वाभाविक। सहज।

प्राङ्मुख–वि० जिसका मुँह पूर्व दिशा की ओर हो। पूर्वाभिमुख।

प्राची–संज्ञा स्त्री० पूर्व दिशा। पूरब।

प्राचीन–वि० १. पूरब का। २. पिछले ज़माने का। पुराना।

संज्ञा पुं० दे० "प्राचीर"।

प्राचीनता–संज्ञा स्त्री० प्राचीन होने का भाव। पुरानापन।

प्राचीर–संज्ञा पुं० चहारदीवारी। शहरपनाह। परकोटा।

प्राच्य–वि० १. पूर्व देश या दिशा में उत्पन्न। २. पूर्वीय। पूर्व-संबंधी। ३. पुराना। प्राचीन।

प्राज्ञ–वि० १. बुद्धिमान्। समझदार। चतुर। २. पंडित। विद्वान्।

प्राड्विवाक–संज्ञा पुं० १. न्याय करनेवाला। न्यायाधीश। २. वकील।

प्राण–संज्ञा पुं० १. शरीर की वह वायु जिससे मनुष्य जीवित रहता है। २. श्वास। साँस। ३. काल का वह विभाग जिसमें दस दीर्घ मात्राओं का उच्चारण हो सके। ४. जीवन। जान।

प्राणअधार(ा)–संज्ञा पुं० १. बहुत प्रिय व्यक्ति। २. पति। स्वामी।

प्राणघात–संज्ञा पुं० हत्या। वध।

प्राणजीवन–संज्ञा पुं० १. प्राणाधार। २. परम प्रिय व्यक्ति।

प्राणत्याग–संज्ञा पुं० मर जाना।

प्राणदंड–संज्ञा पुं० हत्या आदि अपराध के बदले में मार डालना।

प्राणद–वि० १. जो प्राण दे। २. प्राणों की रक्षा करनेवाला।

प्राणदान–संज्ञा पुं० किसी को मरने या मारे जाने से बचाना।

प्राणधन–वि० अत्यंत प्रिय।

प्राणधारी–वि० १. जीवित प्राण-

प्रतिवेश–संज्ञा पुं० पड़ोस।
प्रतिवेशी–संज्ञा पुं० पड़ोस में रहने-वाला। पड़ोसी।
प्रतिशब्द–संज्ञा पुं० प्रतिध्वनि।
प्रतिशोध–संज्ञा पुं० वह काम जो किसी बात का बदला चुकाने के लिये किया जाय। बदला।
प्रतिषेध–संज्ञा पुं० [ वि० प्रतिषिद्ध, प्रतिषेधक ] १. निषेध। मनाही। २. खंडन।
प्रतिष्ठा–संज्ञा स्त्री० १. देवता की प्रतिमा की स्थापना। २. मान-मर्यादा। गौरव। ३. आदर। सत्कार। इज्जत।
प्रतिष्ठान–संज्ञा पुं० स्थापित या प्रतिष्ठित करना।
प्रतिष्ठानपुर–संज्ञा पुं० १. एक प्राचीन नगर जो गंगा-यमुना के संगम पर वर्तमान झूसी नामक स्थान के पास था। २. गोदावरी के तट का एक प्राचीन नगर।
प्रतिष्ठित–वि० १. आदर-प्राप्त। इज्जतदार। २. जो स्थापित किया गया हो।
प्रतिस्पर्द्धा–संज्ञा स्त्री० किसी काम में दूसरे से बढ़ जाने का उद्योग। [illegible] डाँट। चढ़ा-ऊपरी।
प्रतिस्पर्द्धी–संज्ञा पुं० मुकाबला या बराबरी करनेवाला।
प्रतिहार–संज्ञा पुं० १. द्वारपाल। दरबान। ड्योढ़ीदार। २. द्वार। दरवाजा।
प्रतिहारी–संज्ञा पुं० [ स्त्री० प्रतिहारिणी] द्वारपाल। ड्योढ़ीदार।
प्रतीक–संज्ञा पुं० पता। चिह्न। निशान।
प्रतीकार–संज्ञा पुं० प्रतिकार।
प्रतीक्षा–संज्ञा स्त्री० किसी कार्य्य के होने या किसी के आने की आशा में रहना। आसरा। इंतज़ार। प्रत्याशा।
प्रतीची–संज्ञा स्त्री० पश्चिम दिशा।
प्रतीच्य–वि० पश्चिमी।
प्रतीत–वि० ज्ञात। विदित। जाना हुआ।
प्रतीति–संज्ञा स्त्री० १. ज्ञान। जानकारी। २. विश्वास।
प्रतीप–संज्ञा पुं० प्रतिकूल घटना। आशा के विरुद्ध फल।
प्रतीयमान–वि० जान पड़ता हुआ।
प्रतुद–संज्ञा पुं० वे पक्षी जो अपना भक्ष्य चोंच से तोड़कर खाते हैं।
प्रतोली–संज्ञा स्त्री० १. चौड़ी सड़क। शाहराह। २. गली। कूचा। ३. दुर्ग का द्वार।
प्रत्यंचा–संज्ञा स्त्री० धनुष की डोरी जिसमें लगाकर बाण छोड़ा जाता है। चिल्ला।
प्रत्यक्ष–वि० [ संज्ञा प्रत्यक्षता ] १. जो देखा जा सके। जो आँखों के सामने हो। २. जिसका ज्ञान इंद्रियों से हो सके।
संज्ञा पुं० चार प्रकार के प्रमाणों में से एक।
क्रि० वि० आँखों के आगे। सामने।
प्रत्यक्षदर्शी–संज्ञा पुं० १. वह जिसने प्रत्यक्ष रूप से कोई घटना देखी हो। २. साक्षी। गवाह।
प्रत्यक्षवादी–संज्ञा पुं० [ स्त्री० प्रत्यक्ष-वादिनी ] वह व्यक्ति जो केवल प्रत्यक्ष प्रमाण माने, और कोई प्रमाण न माने।

युक्त । २. जो साँस लेता हो । चेतन ।

संज्ञा पुं० प्राणी । जंतु । जीव ।

**प्राणनाथ**–संज्ञा पुं० १. प्रिय व्यक्ति । २. पति । स्वामी ।

**प्राणपति**–संज्ञा पुं० १. पति । स्वामी । २. प्रिय व्यक्ति ।

**प्राणप्यारा**–संज्ञा पुं० १. प्रियतम । अत्यंत प्रिय व्यक्ति । २. पति । स्वामी ।

**प्राणप्रतिष्ठा**–संज्ञा स्त्री० किसी नई मूर्ति को मंदिर आदि में स्थापित करते समय मंत्रों द्वारा उसमें प्राण का आरोप ।

**प्राणप्रद**–वि० १. प्राणदाता । २. स्वास्थ्य-वर्धक ।

**प्राणप्रिय**–वि० प्रियतम ।

**प्राणमय**–वि० जिसमें प्राण हों ।

**प्राणमय कोश**–संज्ञा पुं० वेदांत के अनुसार पाँच कोशों में से दूसरा । यह पाँच प्राणों से बना हुआ माना जाता है ।

**प्राणवल्लभ**–संज्ञा पुं० १. अत्यंत प्रिय । २. स्वामी । पति ।

**प्राणवायु**–संज्ञा स्त्री० प्राण ।

**प्राणशरीर**–संज्ञा पुं० एक सूक्ष्म शरीर जो मनोमय माना गया है ।

**प्राणांत**–संज्ञा पुं० मरण । मृत्यु ।

**प्राणांतक**–वि० प्राण लेनेवाला ।

**प्राणाधार, प्राणाधिक**–वि० अत्यंत प्रिय ।

संज्ञा पुं० पति । स्वामी ।

**प्राणायाम**–संज्ञा पुं० योगशास्त्रानुसार योग के आठ अंगों में चौथा ।

**प्राणी**–वि० प्राणधारी ।

संज्ञा पुं० जीव । जंतु ।

**प्रात**–अव्य० प्रातःकाल ।

**प्रातः**–संज्ञा पुं० सवेरा ।

**प्रातःकर्म**–स्नानादि प्रातःकाल के कार्य ।

**प्रातःकाल**–संज्ञा पुं० रात के अंत में सूर्योदय के पूर्व का काल । यह तीन मुहूर्त का माना गया है ।

**प्रातःस्मरण**–संज्ञा पुं० सवेरे के समय ईश्वर का भजन करना ।

**प्रातिपदिक**–संज्ञा पुं० अग्नि ।

**प्राथमिक**–वि० पहले का ।

**प्रादुर्भाव**–संज्ञा पुं० आविर्भाव । प्रकट होना ।

**प्रादेशिक**–वि० प्रदेश-संबंधी । किसी एक प्रदेश का । प्रांतिक ।

**प्रापति**†–संज्ञा स्त्री० दे० "प्राप्ति" ।

**प्राप्त**–वि० पाया हुआ । जो मिला हो ।

**प्राप्तकाल**–संज्ञा पुं० उपयुक्त काल । उचित समय ।

**प्राप्तव्य**–वि० दे० "प्राप्य" ।

**प्राप्ति**–संज्ञा स्त्री० १. उपलब्धि । मिलना । २. अणिमादि आठ प्रकार के ऐश्वर्यों में से एक जिससे सब इच्छाएँ पूर्ण हो जाती हैं । ३. आय ।

**प्राप्य**–वि० १. पाने योग्य । प्राप्त करने योग्य । २. जो मिल सके ।

**प्रामाणिक**–वि० १. जो प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों द्वारा सिद्ध हो । २. माननीय । मानने योग्य ।

**प्राय**–संज्ञा पुं० १. समान । तुल्य । जैसे, मृतप्राय । २. लगभग । जैसे, प्रायद्वीप ।

**प्रायः**–वि० १. विशेषकर । २. लगभग ।

**प्रत्यय**–संज्ञा पुं० १. विश्वास। एतबार। २. व्याकरण में वह अक्षर या अक्षर-समूह जो किसी धातु या मूल शब्द के अंत में, उसके अर्थ में कोई विशेषता उत्पन्न करने के उद्देश्य से, लगाया जाय। जैसे, मूर्खता में "ता" प्रत्यय है।

**प्रत्याख्यान**–संज्ञा पुं० १. खंडन। २. निराकरण।

**प्रत्यागत**–वि० जो लौट आया हो।

**प्रत्यावर्त्तन**–संज्ञा पुं० लौट आना।

**प्रत्याशा**–संज्ञा स्त्री० आशा। उम्मेद।

**प्रत्याहार**–संज्ञा पुं० इंद्रियनिग्रह। योग के आठ अंगों में से एक अंग।

**प्रत्युत्**–अव्य० बल्कि। वरन्। इसके विरुद्ध।

**प्रत्युत्पन्न**–वि० जो ठीक समय पर उत्पन्न हो।

**प्रत्यूष**–संज्ञा पुं० प्रभात। तड़का।

**प्रत्येक**–वि० समूह अथवा बहुतों में से हर एक, अलग अलग।

**प्रथम**–वि० १. जो गिनती में सबसे पहले आवे। पहला। २. सर्वश्रेष्ठ। सबसे अच्छा।
क्रि० वि० पहले। पेश्तर। आगे।

**प्रथम पुरुष**–संज्ञा पुं० दे० "उत्तम पुरुष"।

**प्रथमा**–संज्ञा स्त्री० १. मदिरा। शराब। (तांत्रिक) २. व्याकरण का कर्त्ता-कारक।

**प्रथा**–संज्ञा स्त्री० रीति। रिवाज। नियम।

**प्रद**–वि० देनेवाला। जो दे। दाता। (यौगिक में) जैसे, आनंदप्रद।

**प्रदक्षिण**–संज्ञा पुं० देवमूर्त्ति आदि के चारों ओर घूमना। परिक्रमा।

**प्रदत्त**–वि० दिया हुआ।

**प्रदर**–संज्ञा पुं० स्त्रियों का एक रोग जिसमें उनके गर्भाशय से सफ़ेद या लाल रंग का लसीदार पानी सा बहता है।

**प्रदर्शक**–संज्ञा पुं० दिखलानेवाला।

**प्रदर्शन**–संज्ञा पुं० दिखलाने का काम।

**प्रदर्शिनी**–संज्ञा स्त्री० वह स्थान जहाँ तरह तरह की चीज़ें लोगों को दिखलाने के लिये रखी जायँ। नुमाइश।

**प्रदान**–संज्ञा पुं० १. देने की क्रिया। २. दान।

**प्रदाह**–संज्ञा पुं० ज्वर आदि के कारण अथवा और किसी कारण शरीर में होनेवाली जलन। दाह।

**प्रदीप**–संज्ञा पुं० १. दीपक। दीया। २. रोशनी। प्रकाश।

**प्रदीपक**–संज्ञा पुं० [स्त्री० प्रदीपिका] प्रकाश में लानेवाला। प्रकाशक।

**प्रदीपन**–संज्ञा पुं० १. उजाला करना। २. उज्ज्वल करना। चमकाना।

**प्रदीप्त**–वि० जगमगाता हुआ। प्रकाशवान्।

**प्रदीप्ति**–संज्ञा स्त्री० रोशनी। प्रकाश।

**प्रदेश**–संज्ञा पुं० १. किसी देश का वह बड़ा विभाग जिसकी भाषा, रीति-व्यवहार, शासन-पद्धति आदि उसी देश के अन्य विभागों की इन सब बातों से भिन्न हों। प्रांत। सूबा। २. स्थान। जगह। मुक़ाम।

**प्रायद्वीप**–संज्ञा पुं० स्थल का वह भाग जो तीन ओर पानी से घिरा हो।

**प्रायशः**–क्रि० वि० प्रायः। बहुधा।

**प्रायश्चित्त**–संज्ञा पुं० शास्त्रानुसार वह कृत्य जिसके करने से मनुष्य के पाप छूट जाते हैं।

**प्रारंभ**–संज्ञा पुं० १. शुरू। २. आदि।

**प्रारंभिक**–वि० प्रारंभ का।

**प्रारब्ध**–वि० १. आरंभ किया हुआ। २. भाग्य। किस्मत।

**प्रारब्धी**–वि० भाग्यवान्।

**प्रार्थना**–संज्ञा स्त्री० किसी से कुछ माँगना। याचना। निवेदन। ◌ क्रि० स० प्रार्थना या विनती करना।

**प्रार्थनापत्र**–संज्ञा पुं० वह पत्र जिसमें किसी प्रकार की प्रार्थना लिखी हो। निवेदन पत्र। अर्ज़ी।

**प्रार्थना-समाज**–संज्ञा पुं० ब्राह्म समाज की तरह का एक नवीन समाज या संप्रदाय।

**प्रार्थनीय**–वि० प्रार्थना करने योग्य।

**प्रार्थी**–वि० प्रार्थना या निवेदन करनेवाला।

**प्रालेय**–संज्ञा पुं० १. हिम। तुषार। २. बर्फ।

**प्रावृट्**–संज्ञा पुं० वर्षा ऋतु।

**प्राशन**–संज्ञा पुं० खाना। भोजन। जैसे, अन्नप्राशन।

**प्रासंगिक**–वि० १. प्रसंग-संबंधी। प्रसंग का। २. प्रसंग द्वारा प्राप्त।

**प्रासाद**–संज्ञा पुं० लंबा, चौड़ा, ऊँचा और पक्का या पत्थर का घर। विशाल भवन।

**प्रियंगु**–संज्ञा स्त्री० कँगनी नामक अन्न।

**प्रियंवद**–वि० प्रिय वचन कहनेवाला। प्रियभाषी।

**प्रिय**–संज्ञा पुं० स्वामी। पति। वि० १. जिससे प्रेम हो। प्यारा। २. मनोहर। सुंदर।

**प्रियतम**–वि० प्राणों से भी बढ़कर प्रिय। संज्ञा पुं० स्वामी। पति।

**प्रियदर्शन**–वि० जो देखने में प्रिय लगे। सुंदर।

**प्रियदर्शी**–वि० सबको प्रिय समझने या सबसे स्नेह करनेवाला।

**प्रियभाषी**–वि० मधुर वचन बोलनेवाला।

**प्रियवर**–वि० अति प्रिय। सबसे प्यारा। (पत्रों आदि में संबोधन)

**प्रियवादी**–संज्ञा पुं० दे० "प्रियभाषी"।

**प्रिया**–संज्ञा स्त्री० १. नारी। स्त्री। २. पत्नी। ३. प्रेमिका स्त्री।

**प्रीत**–वि० प्रीतियुक्त। * संज्ञा पुं० दे० "प्रीति"।

**प्रीतम**–संज्ञा पु० १. पति। भर्ता। स्वामी। २. प्यारा।

**प्रीति**–संज्ञा स्त्री० प्रेम। प्यार।

**प्रीतिकर, प्रीतिकारक**–वि० प्रसन्नता उत्पन्न करनेवाला। प्रेमजनक।

**प्रीतिपात्र**–संज्ञा पुं० प्रेमभाजन।

**प्रीतिभोज**–संज्ञा पुं० वह खान-पान जिसमें मित्र, बंधु आदि प्रेमपूर्वक सम्मिलित हों।

**प्रीत्यर्थ**–अव्य० प्रीति के कारण। प्रसन्न करने के वास्ते।

**प्रेंखण**–संज्ञा पुं० अच्छी तरह हिलना या झूलना।

**प्रेक्षक**–संज्ञा पुं० देखनेवाला। दर्शक।

प्रदोप–संज्ञा पुं० संध्याकाल। सूर्य्य के अस्त होने का समय।

प्रद्युम्न–संज्ञा पुं० १. कामदेव। कंदर्प। २. श्रीकृष्ण के बड़े पुत्र का नाम।

प्रद्योत–संज्ञा पुं० १. किरण। रश्मि। २. दीप्ति। आभा। चमक।

प्रधान–वि० मुख्य। खास। संज्ञा पुं० मुखिया। सरदार।

प्रधानता–संज्ञा स्त्री० प्रधान होने का भाव, धर्म, कार्य्य या पद।

प्रध्वंस–संज्ञा पुं० नाश। विनाश।

प्रपंच–संज्ञा पुं० १. संसार। सृष्टि। २. दुनिया का जंजाल। ३. झगड़ा। झमेला। ४. आडंबर। ढोंग।

प्रपंची–वि० १. प्रपंच रचनेवाला। २. छली। कपटी। ढोंगी।

प्रपत्ति–संज्ञा स्त्री० अनन्य शरणागत होने की भावना। अनन्य भक्ति।

प्रपन्न–वि० शरणागत। आश्रित।

प्रपात–संज्ञा पुं० १. पहाड़ या चट्टान का ऐसा किनारा जिसके नीचे कोई रोक न हो। २. एक-बारगी नीचे गिरना। ३. ऊँचे से गिरती हुई जलधारा। झरना। दरी।

प्रपितामह–संज्ञा पुं० [स्त्री० प्रपितामही] १. परदादा। दादा का बाप। २. परब्रह्म।

प्रपीड़न–संज्ञा पुं० [वि० प्रपीड़ित] बहुत अधिक कष्ट देना।

प्रफुल्ल–वि० १. खिला हुआ। विकसित। २. जिसमें फूल लगे हों। ३. खुला हुआ। ४. प्रसन्न। आनंदित।

प्रबंध–संज्ञा पुं० १. बाँधने की डोरी आदि। २. लेख या अनेक संबद्ध पद्यों में पूरा होनेवाला काव्य। निबंध। ३. आयोजन। उपाय। ४. व्यवस्था। बंदोबस्त। इंतज़ाम।

प्रबल–वि० [स्त्री० प्रबला] बलवान्। प्रचंड।

प्रबला–संज्ञा स्त्री० बहुत बलवती।

प्रबुद्ध–वि० १. जागा हुआ। २. होश में आया हुआ। ३. पंडित। ज्ञानी।

प्रबोध–संज्ञा पुं० [वि० प्रबोधक] १. जागना। नींद का टूटना। २. यथार्थ ज्ञान। ३. ढारस। तसल्ली। ४. चेतावनी।

प्रबोधन–संज्ञा पुं० १. जागरण। जागना। २. जगाना। नींद से उठाना। ३. यथार्थ ज्ञान। बोध। चेत। ४. बताना। ज्ञान देना। ५. सांत्वना।

प्रबोधना॰–क्रि० स० १. जगाना। नींद से उठाना। २. सचेत करना। होशियार करना। ३. समझाना-बुझाना। ४. पट्टी पढ़ाना। ५. ढारस देना।

प्रबोधिनी–संज्ञा स्त्री० देवोत्थान या कार्त्तिक शुक्ला एकादशी।

प्रभंजन–संज्ञा पुं० प्रचंड वायु। आँधी।

प्रभव–संज्ञा पुं० १. उत्पत्ति-कारण। २. जन्म। उत्पत्ति। ३. सृष्टि। संसार।

प्रभा–संज्ञा स्त्री० प्रकाश। चमक

प्रभाकर–संज्ञा पुं० सूर्य।

प्रेक्षण–संज्ञा पुं० १. आँख। २. देखने की क्रिया।
प्रेक्षा–संज्ञा स्त्री० १. देखना। २. दृष्टि। निगाह।
प्रेक्षागार, प्रेक्षागृह–संज्ञा पुं० १. राजाओं आदि के मंत्रणा करने का स्थान। मंत्रणागृह। २ नाट्यशाला।
प्रेत–संज्ञा पुं० १. मरा हुआ मनुष्य। मृतक प्राणी। २. नरक में रहनेवाला प्राणी। ३. पिशाचों की तरह की एक कल्पित देवयोनि।
प्रेतकर्म–संज्ञा पुं० हिंदुओं में मृतदाह आदि से लेकर सपिंडी तक का कर्म। प्रेतकार्य्य।
प्रेतगृह–संज्ञा पुं० १. श्मशान। २. कब्रिस्तान।
प्रेतत्व–संज्ञा पुं० प्रेत का भाव या धर्म्म।
प्रेतदाह–संज्ञा पुं० मृतक को जलाने आदि का कार्य्य।
प्रेतदेह–संज्ञा पुं० मृतक का वह कल्पित शरीर जो उसके मरने के समय से सपिंडी तक उसकी आत्मा को प्राप्त रहता है।
प्रेतनी–संज्ञा स्त्री० भूतनी। चुड़ैल।
प्रेतलोक–संज्ञा पुं० यमपुर।
प्रेतविधि–संज्ञा स्त्री० मृतक का दाह आदि करना।
प्रेताशौच–संज्ञा पुं० वह अशौच जो हिंदुओं में किसी के मरने पर उसके संबंधियों आदि को होता है।
प्रेती–संज्ञा पुं० प्रेत की उपासना करनेवाला। प्रेतपूजक।
प्रेम–संज्ञा पुं० स्नेह। मुहब्बत। अनुराग। प्रीति।
प्रेमपात्र–संज्ञा पुं० वह जिससे प्रेम किया जाय। माशूक।
प्रेमालाप–संज्ञा पुं० वह बातचीत जो प्रेमपूर्वक हो।
प्रेमालिंगन–संज्ञा पुं० प्रेमपूर्वक गले लगाना।
प्रेमाश्रु–संज्ञा पुं० वे आँसू जो प्रेम के कारण आँखों से निकलते हैं।
प्रेमी–संज्ञा पुं० १. प्रेम करनेवाला। २. आशिक। आसक्त।
प्रेयसी–संज्ञा स्त्री० प्रेमिका।
प्रेरक–संज्ञा पुं० किसी काम में प्रवृत्त या प्रेरणा करनेवाला।
प्रेरणा–संज्ञा स्त्री० कार्य में प्रवृत्त या नियुक्त करना। उत्तेजना देना।
प्रेरणार्थक क्रिया–संज्ञा स्त्री० क्रिया का वह रूप जिससे क्रिया के व्यापार के संबंध में यह सूचित होता है कि यह किसी की प्रेरणा से कर्त्ता के द्वारा हुआ है। जैसे, लिखना का प्रेरणार्थक लिखवाना।
प्रेरित–वि० भेजा हुआ। प्रेषित।
प्रेषक–संज्ञा पुं० भेजनेवाला।
प्रेषण–संज्ञा पुं० १. प्रेरणा करना। २. भेजना।
प्रोक्षण–संज्ञा पुं० पानी छिड़कना।
प्रोत–वि० १. किसी में अच्छी तरह मिला हुआ। २. छिपा हुआ।
प्रोत्साह–संज्ञा पुं० बहुत अधिक उत्साह या उमंग।
प्रोत्साहन–संज्ञा पुं० [ वि० प्रोत्साहित ] खूब उत्साह बढ़ाना। हिम्मत बँधाना।
प्रोषित–वि० जो विदेश में गया हो। प्रवासी।
प्रोषित नायक या पति–संज्ञा पुं०

**प्रत्यय**–संज्ञा पुं० १. विश्वास। एतबार। २. व्याकरण में वह अक्षर या अक्षर-समूह जो किसी धातु या मूल शब्द के अंत में, उसके अर्थ में कोई विशेषता उत्पन्न करने के उद्देश्य से, लगाया जाय। जैसे, मूर्खता में "ता" प्रत्यय है।

**प्रत्याख्यान**–संज्ञा पुं० १. खंडन। २. निराकरण।

**प्रत्यागत**–वि० जो लौट आया हो।

**प्रत्यावर्त्तन**–संज्ञा पुं० लौट आना।

**प्रत्याशा**–संज्ञा स्त्री० आशा। उम्मेद।

**प्रत्याहार**–संज्ञा पुं० इंद्रियनिग्रह। योग के आठ अंगों में से एक अंग।

**प्रत्युत**–अव्य० बल्कि। वरन्। इसके विरुद्ध।

**प्रत्युत्पन्न**–वि० जो ठीक समय पर उत्पन्न हो।

**प्रत्यूष**–संज्ञा पुं० प्रभात। तड़का।

**प्रत्येक**–वि० समूह अथवा बहुतों में से हर एक, अलग अलग।

**प्रथम**–वि० १. जो गिनती में सबसे पहले आवे। पहला। २. सर्वश्रेष्ठ। सबसे अच्छा।
क्रि० वि० पहले। पेश्तर। आगे।

**प्रथम पुरुष**–संज्ञा पुं० दे० "उत्तम पुरुष"।

**प्रथमा**–संज्ञा स्त्री० १. मदिरा। शराब। (तांत्रिक) २. व्याकरण का कर्त्ता-कारक।

**प्रथा**–संज्ञा स्त्री० रीति। रिवाज। नियम।

**प्रद**–वि० देनेवाला। जो दे। दाता। (यौगिक में) जैसे, आनंदप्रद।

**प्रदक्षिण**–संज्ञा पुं० देवमूर्ति आदि के चारों ओर घूमना। परिक्रमा।

**प्रदत्त**–वि० दिया हुआ।

**प्रदर**–संज्ञा पुं० स्त्रियों का एक रोग जिसमें उनके गर्भाशय से सफेद या लाल रंग का लसीदार पानी सा बहता है।

**प्रदर्शक**–संज्ञा पुं० दिखलानेवाला।

**प्रदर्शन**–संज्ञा पुं० दिखलाने का काम।

**प्रदर्शिनी**–संज्ञा स्त्री० वह स्थान जहाँ तरह तरह की चीज़ें लोगों को दिखलाने के लिये रखी जायँ। नुमाइश।

**प्रदान**–संज्ञा पुं० १. देने की क्रिया। २. दान।

**प्रदाह**–संज्ञा पुं० ज्वर आदि के कारण अथवा और किसी कारण शरीर में होनेवाली जलन। दाह।

**प्रदीप**–संज्ञा पुं० १. दीपक। दीआ। २. रोशनी। प्रकाश।

**प्रदीपक**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० प्रदीपिका ] प्रकाश में लानेवाला। प्रकाशक।

**प्रदीपन**–संज्ञा पुं० १. उजाला करना। २. उज्ज्वल करना। चमकाना।

**प्रदीप्त**–वि० जगमगाता हुआ। प्रकाशमान्।

**प्रदीप्ति**–संज्ञा स्त्री० रोशनी। प्रकाश।

**प्रदेश**–संज्ञा पुं० १. किसी देश का वह बड़ा विभाग जिसकी भाषा, रीति-व्यवहार, शासन-पद्धति आदि, उसी देश के अन्य विभागों की इन सब बातों से भिन्न हों। प्रांत। सूबा। २. स्थान। जगह। मुकाम।

वह नायक जो विदेश में अपनी पत्नी के वियोग से विकल हो। विरही नायक।

**प्रोषितपतिका ( नायिका )**–संज्ञा स्त्री० ( वह नायिका) जो अपने पति के परदेस में होने के कारण दुखी हो।

**प्रौढ़**–वि० १. अच्छी तरह बढ़ा हुआ। २. जिसकी युवावस्था समाप्ति पर हो। ३. दृढ़।

**प्रौढ़ता**–संज्ञा स्त्री० प्रौढ़ होने का भाव। प्रौढ़त्व।

**प्रौढ़ा**–संज्ञा स्त्री० अधिक वयसवाली स्त्री।

**प्लक्ष**–संज्ञा पुं० पाकर वृक्ष। पिलखा।

**प्लवंग**–संज्ञा पुं० १. वानर। बंदर। २. मृग। हिरन।

**प्लवन**–संज्ञा पुं० १. उछलना। २. तैरना।

**प्लावन**–संज्ञा पुं० बाढ़।

**प्लावित**–वि० जो जल में डूब गया हो।

**प्लीहा**–संज्ञा स्त्री० दे० "तिल्ली"।

**प्लुत**–संज्ञा पुं० १ टेढ़ी चाल। उछाल। २. स्वर का एक भेद जो दीर्घ से भी बड़ा और तीन मात्राओं का होता है।

---

## फ

**फ**–हिंदी वर्णमाला में बाईसवाँ व्यंजन। इसके उच्चारण का स्थान ओष्ठ है।

**फंका**◌–संज्ञा पुं० उतनी मात्रा जितनी एक बार फाँकी जा सके।

**फंकी**–संज्ञा स्त्री० १. फाँकने की दवा। २. उतनी दवा जितनी एक बार में फाँकी जाय।

**फंग**–संज्ञा पुं० बंधन। फंदा।

**फंद**–संज्ञा पुं० १. बंधन। २. फंदा। जाल। ३. छल। धोखा।

**फँदना**◌–क्रि० अ० फंदे में पड़ना। फँसना।

**फदधार**–वि० फंदा लगानेवाला।

**फंदा**–संज्ञा पुं० रस्सी, तागे आदि का वह घेरा जो किसी को फँसाने के लिये बनाया गया हो। फनी। फाँद।

**फँसना**–क्रि० स० १. बंधन या फंदे में पड़ना। २. अटकना। उलझना।

**फँसाना**–१. फंदे में डालना। २. वशीभूत करना।

**फक**–वि० बदरंग।

**फ़कीर**–संज्ञा पुं० १. भीख माँगनेवाला। भिखमंगा। भिक्षुक। २. साधु। संसारत्यागी। ३. निर्धन मनुष्य।

**फ़कीरी**–संज्ञा स्त्री० १. भिखमंगापन। २. साधुता। ३. निर्धनता।

**फगुआ**–संज्ञा पुं० १. होली। होलिकोत्सव का दिन। २. फागुन के महीने में लोगों का आमोद-प्रमोद। फाग।

**फगुहारा**–संज्ञा पुं० वह जो फाग खेलने के लिये होली में किसी के यहाँ जाय।

प्रदीप-संज्ञा पुं० संध्याकाल। सूर्य्य के अस्त होने का समय।
प्रद्युम्न-संज्ञा पुं० १. कामदेव। कंदर्प। २. श्रीकृष्ण के बड़े पुत्र का नाम।
प्रद्योत-संज्ञा पुं० १. किरण। रश्मि। २. दीप्ति। आभा। चमक।
प्रधान-वि० मुख्य। खास।
संज्ञा पुं० मुखिया। सरदार।
प्रधानता-संज्ञा स्त्री० प्रधान होने का भाव, धर्म, कार्य्य या पद।
प्रध्वंस-संज्ञा पुं० नाश। विनाश।
प्रपंच-संज्ञा पु० १. संसार। सृष्टि। २. दुनिया का जंजाल। ३. झगड़ा। झमेला। ४. आडंबर। ढोंग।
प्रपंची-वि० १. प्रपंच रचनेवाला। २. छली। कपटी। ढोंगी।
प्रपत्ति-संज्ञा स्त्री० अनन्य शरणागत होने की भावना। अनन्य भक्ति।
प्रपन्न-वि० शरणागत। आश्रित।
प्रपात-संज्ञा पुं० १. पहाड़ या चट्टान का ऐसा किनारा जिसके नीचे कोई रोक न हो। २. एकबारगी नीचे गिरना। ३. ऊँचे से गिरती हुई जलधारा। झरना। दरी।
प्रपितामह-संज्ञा पुं० [स्त्री० प्रपितामही] १. परदादा। दादा का बाप। २. परब्रह्म।
प्रपीड़न-संज्ञा पुं० [वि० प्रपीड़ित] बहुत अधिक कष्ट देना।
प्रफुल्ल-वि० १. खिला हुआ। विकसित। २. जिसमें फूल लगे हों। ३. खुला हुआ। ४. प्रसन्न। आनंदित।
प्रबंध-संज्ञा पुं० १. बाँधने की डोरी आदि। २. लेख या अनेक संबद्ध पद्यों में पूरा होनेवाला काव्य। निबंध। ३. आयोजन। उपाय। ४. व्यवस्था। बंदोबस्त। इंतजाम।
प्रबल-वि० [स्त्री० प्रबला] बलवान्। प्रचंड।
प्रबला-संज्ञा स्त्री० बहुत बलवती।
प्रबुद्ध-वि० १. जागा हुआ। २. होश में आया हुआ। ३. पंडित। ज्ञानी।
प्रबोध-संज्ञा पुं० [वि० प्रबोधक] १. जागना। नींद का टूटना। २. यथार्थ ज्ञान। ३. ढारस। तसल्ली। ४. चेतावनी।
प्रबोधन-संज्ञा पुं० १. जागरण। जागना। २. जगाना। नींद से उठाना। ३. यथार्थ ज्ञान। बोध। चेत। ४. जताना। ज्ञान देना। ५. सांत्वना।
प्रबोधना◌-क्रि० स० १. जगाना। नींद से उठाना। २. सचेत करना। होशियार करना। ३. समझाना-बुझाना। ४. पट्टी पढ़ाना। ५. ढारस देना।
प्रबोधिनी-संज्ञा स्त्री० देवोत्थान या कार्त्तिक शुक्ला एकादशी।
प्रभंजन-संज्ञा पुं० प्रचंड वायु। आँधी।
प्रभव-संज्ञा पुं० १. उत्पत्ति-कारण। २. जन्म। उत्पत्ति। ३. सृष्टि। संसार।
प्रभा-संज्ञा स्त्री० प्रकाश। चमक
प्रभाकर-संज्ञा पुं० सूर्य।

फजर–संज्ञा स्त्री० सबेरा।
फज़ल–संज्ञा पुं० अनुग्रह। कृपा।
फ़ज़ीहत–संज्ञा स्त्री० दुर्दशा। दुर्गति।
फ़ज़ूल–वि० जो किसी काम का न हो। व्यर्थ। निरर्थक।
फटक–संज्ञा पुं० बिल्लौर।
फटका–संज्ञा पुं० रुई धुनने की धुनकी।
संज्ञा पुं० दे० "फाटक"।
फटकाना–क्रि० स० १. अलग करना। फकना। २. फटकने का काम दूसरे से कराना।
फटकार–संज्ञा स्त्री० फटकारने की क्रिया या भाव। झिड़की। दुतकार।
फटकारना–क्रि० स० १. बहुत सी चीज़ों को एक साथ झटका मारना जिसमें वे छितरा जायँ। २. लेना। लाभ उठाना। ३. अच्छी तरह पटक पटककर धोना। ४. झटका देकर दूर फेंकना। ५. खरी और कड़ी बात कहकर चुप कराना।
फटना–क्रि० अ० किसी पोली चीज़ में इस प्रकार दरार पड़ जाना जिसमें भीतर की चीजें बाहर निकल पड़ें अथवा दिखाई देने लगें।
फटफटाना–क्रि० स० १. व्यर्थ बकवाद करना। २. फटफट शब्द करना। ३. हाथ-पैर मारना। ४. इधर-उधर टक्कर मारना।
क्रि० अ० फट फट शब्द होना।
फटा–संज्ञा पुं० छिद्र। छेद।
फटिक–संज्ञा पुं० १. बिल्लौर। स्फटिक। २. मरमर पत्थर। संगमरमर।
फड़–संज्ञा पुं० १. जिस पर जुआरी बाज़ी लगाते हैं। २. जूआखाना। जूए का अड्डा। ३. वह स्थान जहाँ दूकानदार बैठकर माल खरीदता या बेचता हो।
संज्ञा पुं० वह गाड़ी जिस पर तोप चढ़ाई जाती है। चरख।
फड़क, फड़कन–संज्ञा स्त्री० फड़कने की क्रिया या भाव।
फड़कना–क्रि० अ० बार बार नीचे ऊपर या इधर-उधर हिलना। फड़फड़ाना। उछलना।
फड़काना–क्रि० स० १. पंख हिलाना। २. फड़कने में प्रवृत्त करना।
फड़नवीस–संज्ञा पुं० मराठों के राजत्व-काल का एक राज-पद।
फड़फड़ाना–क्रि स०, अ० दे० "फटफटाना"।
फड़बाज़–संज्ञा पुं० वह जो लोगों को अपने यहाँ जूआ खेलाता हो।
फण–संज्ञा पुं० साँप का फन।
फणधर–संज्ञा पुं० साँप।
फणिक–संज्ञा पुं० साँप। नाग।
फणिपति–संज्ञा पुं० दे० "फणींद्र"।
फणिमुक्ता–संज्ञा स्त्री० साँप की मणि।
फणींद्र–संज्ञा पुं० १. शेष। २. वासुकि। ३. बड़ा साँप।
फणी–संज्ञा पुं० साँप।
फणीश–संज्ञा पुं० दे० "फणींद्र"।
फतवा–संज्ञा पुं० मुसलमानों के धर्मशास्त्रानुसार व्यवस्था जो मौलवी आदि किसी कर्म के अनुकूल या प्रतिकूल होने के विषय में देते हैं।
फतह–संज्ञा स्त्री० १. विजय। जीत। २. सफलता। कृतकार्यता।
फतिंगा–संज्ञा पुं० १. किसी प्रकार

**प्रभात**–संज्ञा पुं० सबेरा। तड़का।
**प्रभाती**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का गीत जो प्रातःकाल गाया जाता है।
**प्रभाव**–संज्ञा पुं० १. उद्भव। प्रादुर्भाव। २. असर। साख या दबाव।
**प्रभावती**–संज्ञा स्त्री० सूर्य्य की पत्नी। वि० स्त्री० प्रभाववाली।
**प्रभास**–संज्ञा पुं० १. दीप्ति। ज्योति। २. एक प्राचीन तीर्थ। सोमतीर्थ।
**प्रभु**–संज्ञा पुं० १. अधिपति। २. स्वामी। ३. ईश्वर। भगवान्।
**प्रभुता**–संज्ञा स्त्री० १. बड़ाई। महत्त्व। २. वैभव। ३. साहिबी। मालिकपन।
**प्रभू**–संज्ञा पुं० दे० "प्रभु"।
**प्रभूत**–वि० १. निकला हुआ। २. प्रचुर। बहुत।
संज्ञा पुं० पंचभूत। तत्त्व।
**प्रभृति**–अव्य० इत्यादि। वग़ैरह।
**प्रभेद**–संज्ञा पुं० भेद। विभिन्नता।
**प्रमत्त**–वि० १. मस्त। नशे में चूर। २. पागल।
**प्रमथ**–संज्ञा पुं० १. मथन या पीड़ित करनेवाला। २. शिव के एक प्रकार के गण या पारिषद।
**प्रमथन**–संज्ञा पुं० १. मथना। २. दुःख पहुँचाना। ३. वध या नाश करना।
**प्रमद**–संज्ञा पुं० मतवालापन।
वि० मत्त।
**प्रमदा**–संज्ञा स्त्री० युवती स्त्री।
**प्रमाण**–संज्ञा पुं० १. वह बात जिससे कोई दूसरी बात सिद्ध हो। सबूत। २. एक अलंकार जिसमें आठ प्रमाणों में से किसी एक का कथन होता है। ३. मानने की बात। ४. इयत्ता। हद।
**प्रमाणकोटि**–संज्ञा स्त्री० प्रमाण मानी जानेवाली बातों या वस्तुओं का घेरा।
**प्रमाणपत्र**–संज्ञा पुं० वह काग़ज़ जिस पर का लेख किसी बात का प्रमाण हो। सर्टिफ़िकेट।
**प्रमाणित**–वि० प्रमाण द्वारा सिद्ध। साबित।
**प्रमाद**–संज्ञा पुं० १. भ्रम। भ्रांति। २. अंतःकरण की दुर्बलता।
**प्रमादी**–वि० प्रमादयुक्त। भूल-चूक करनेवाला।
**प्रमित**–वि० १.परिमित। २.निश्चित। ३. अल्प। थोड़ा।
**प्रमीला**–संज्ञा स्त्री० १. तंद्रा। २. थकावट। शैथिल्य।
**प्रमुख**–वि० १. प्रथम। पहला। २. प्रधान। श्रेष्ठ।
**प्रमुदित**–वि० हर्षित। प्रसन्न।
**प्रमेय**–वि० १. जो प्रमाण का विषय हो सके। २. जिसका मान बताया जा सके। ३. जिसका निर्धारण कर सकें।
संज्ञा पुं० वह जिसका बोध प्रमाण द्वारा करा सकें।
**प्रमेह**–संज्ञा पुं० एक रोग जिसमें मूत्र-मार्ग से शुक्र तथा शरीर की और धातुएँ निकला करती हैं।
**प्रमोद**–संज्ञा पुं० हर्ष। आनंद।
**प्रमोदा**–संज्ञा स्त्री० सांख्य में आठ प्रकार की सिद्धियों में से एक।
**प्रयत्न**–संज्ञा पु० किसी उद्देश्य की पूर्ति के लिये की जानेवाली क्रिया। प्रयास। चेष्टा। कोशिश।

का उड़नेवाला कीड़ा। २. पतिंगा। पतंग।
फतूही–संज्ञा स्त्री० बिना आस्तीन की एक प्रकार की पहनने की कुरती। सदरी।
फतेः†–संज्ञा स्त्री० दे० "फ़तह"।
फतेह–संज्ञा स्त्री० विजय। जीत।
फदकना–क्रि० अ० १. फद फद शब्द करना। २. दे० "फुदकना"।
फन–संज्ञा पुं० साँप का सिर उस समय जब वह उसे फैलाकर छत्र के आकार का बना लेता है। फण।
फ़न–संज्ञा पुं० १. गुण। खूबी। २. विद्या। ३. दस्तकारी। ४. छलने का ढंग।
फनकार–संज्ञा स्त्री० साँप के फूँकने या बैल आदि के साँस लेने से उत्पन्न फन फन शब्द।
फनगा†–संज्ञा पुं० दे० "फतिंगा"।
फ़ना–संज्ञा स्त्री० नाश। बरबादी।
फनिंदः†–संज्ञा पुं० दे० "फणींद्र"।
फनिः–संज्ञा पुं० दे० १. "फणी"। २. दे० "फण"।
फनिराज–संज्ञा पुं० दे० "फणींद्र"।
फनीः–संज्ञा पुं० दे० "फणी"।
फनूसः–संज्ञा पुं० दे० "फ़ानूस"।
फन्नी–संज्ञा स्त्री० लकड़ी आदि का वह टुकड़ा जो किसी ढीली चीज़ की जड़ में उसे कसने के लिये ठोंका जाता है। पच्चर।
फफूँदीः–संज्ञा स्त्री० स्त्रियों की साड़ी का बंधन। नीवी।
फफोला–संज्ञा पुं० चमड़े पर का पोला उभार जिसके भीतर पानी भरा रहता है। छाला। झलका।
फबती–संज्ञा स्त्री० हँसी की बात जो किसी पर घटती हो। व्यंग्य। चुटकी।
फबन–संज्ञा स्त्री० फबने का भाव। शोभा। छवि। सुंदरता।
फबना–क्रि० अ० सुंदर या भला जान पड़ना। खिलना। सोहना।
फबीला–वि० जो फबता हो। शोभा देनेवाला। सुंदर।
फ़रक़–संज्ञा पुं० १. पार्थक्य। अलगाव। २. बीच का अंतर। दूरी।
फरकन–संज्ञा स्त्री० दे० "फड़क"।
फरकाना–क्रि० स० फरकने का सकर्मक रूप। हिलाना। संचालित करना।
फरचा†–वि० १. जो जूठा न हो। शुद्ध। पवित्र। २. साफ़-सुथरा।
फ़रज़ी–संज्ञा पुं० शतरंज का एक मोहरा जिसे रानी या वज़ीर भी कहते हैं।
वि० नकली। बनावटी। कल्पित।
फ़रद–संज्ञा स्त्री० १. लेखा या वस्तुओं की सूची आदि जो स्मरणार्थ किसी कागज़ पर अलग लिखी गई हो। २. पल्ला। ३. रज़ाई या दुलाई का ऊपरी पल्ला।
वि० अनुपम। बेजोड़।
फरफंद–संज्ञा पुं० १. दाँव-पेच। छल कपट। माया। २. नख़रा। चोचला।
फरफर–संज्ञा पुं० किसी पदार्थ के उड़ने या फड़कने से उत्पन्न शब्द।
फरफराना–क्रि० स०,अ० दे० "फड़फड़ाना"।
फ़रमा–संज्ञा पुं० १. लकड़ी आदि का ढाँचा या साँचा जिस पर रखकर चमार जूता बनाते हैं। काग़-

**प्रयाग**–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध तीर्थ जो गंगा-यमुना के संगम पर है। इलाहाबाद।
**प्रयागवाल**–संज्ञा पुं० प्रयाग तीर्थ का पंडा।
**प्रयाण**–संज्ञा पुं० गमन। प्रस्थान। यात्रा।
**प्रयास**–संज्ञा पुं० १. प्रयत्न। उद्योग। २. श्रम। मेहनत।
**प्रयुक्त**–वि० अच्छी तरह जोड़ा या मिलाया हुआ। सम्मिलित।
**प्रयुत**–संज्ञा पुं० दस लाख की संख्या।
**प्रयोग**–संज्ञा पुं० १. इस्तेमाल। बरता जाना। २. क्रिया का साधन। विधान। ३. मारण, मोहन आदि तांत्रिक उपचार या साधन जो बारह कहे जाते हैं। ४. अभिनय। नाटक का खेल। ५. यज्ञादि कर्मों के अनुष्ठान का बोध करानेवाली विधि। पद्धति। ६. दृष्टांत। निदर्शन।
**प्रयोगी, प्रयोजक**–संज्ञा पुं० १. प्रयोगकर्ता। अनुष्ठान करनेवाला। प्रेरक। २. प्रदर्शक।
**प्रयोजन**–संज्ञा पुं० १. कार्य्य। काम। अर्थ। २. उद्देश्य। अभिप्राय। मतलब। आशय। ३. उपयोग। व्यवहार।
**प्रयोजनीय**–वि० काम का। मतलब का।
**प्ररोचना**–संज्ञा स्त्री० चाह या रुचि उत्पन्न करना।
**प्ररोहण**–संज्ञा पुं० आरोह। चढ़ाव।
**प्रलंब**–वि० लंबा।
**प्रलंबन**–संज्ञा पुं० अवलंबन। सहारा।
**प्रलंबी**–वि० १. दूर तक लटकनेवाला। २. सहारा लेनेवाला।
**प्रलयंकर**–वि० प्रलयकारी। सर्वनाशकारी।
**प्रलय**–संज्ञा पुं० लय को प्राप्त होना। न रह जाना।
**प्रलाप**–संज्ञा पुं० व्यर्थ की बकवाद। पागलों की सी बड़बड़।
**प्रलेप**–संज्ञा पुं० अंग पर कोई गीली दवा छोपना या रखना। लेप।
**प्रलेपन**–संज्ञा पुं० लेप करने की क्रिया।
**प्रलोभ, प्रलोभन**–संज्ञा पुं० लोभ दिखाना। लालच दिखाना।
**प्रवंचना**–संज्ञा स्त्री० छल। ठगपना। धूर्तता।
**प्रवचन**–संज्ञा पुं० १. अच्छी तरह समझाकर कहना। २. व्याख्या।
**प्रवण**–संज्ञा पुं० क्रमशः नीची होती हुई भूमि। ढाल।
वि० ढालुवाँ। जो क्रमशः नीचा होता गया हो।
**प्रवर**–वि० श्रेष्ठ। बड़ा। मुख्य।
संज्ञा पुं० १. किसी गोत्र के अंतर्गत विशेष विशेष प्रवर्त्तक मुनि। २. संतति।
**प्रवर्त**–संज्ञा पुं० कार्य्यारंभ।
**प्रवर्त्तक**–संज्ञा पुं० १. किसी काम को चलानेवाला। संचालक। २. ईजाद करनेवाला। ३. नाटक में प्रस्तावना का वह भेद जिसमें सूत्रधार वर्त्तमान समय का वर्णन करता हो और उसी का संबंध लिए पात्र का प्रवेश हो।
**प्रवर्त्तन**–संज्ञा पुं० १. कार्य्य आरंभ

सूत। २. वह साँचा जिसमें कोई चीज़ ढाली जाय।
संज्ञा पुं० कागज़ का पूरा तख्ता जो एक बार प्रेस में छापा जाता है।

फ़रमान-संज्ञा पुं० राजकीय आज्ञा-पत्र। अनुशासनपत्र।

फ़रमाना-क्रि० स० आज्ञा देना। कहना। (आदर-सूचक)

फरवी-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का भूना हुआ चावल। मुरमुरा। लाई।

फ़रश-संज्ञा पुं० १. बिछावन। २. पक्की बनी हुई ज़मीन। गच।

फ़रशी-संज्ञा स्त्री० १. गुड़गुड़ी। २. हुक़ा।

फरसा-संज्ञा पुं० १. पैनी और चौड़ी धार की कुल्हाड़ी। २. फावड़ा।

फरहद-संज्ञा पुं० एक प्रकार का पेड़ जिसकी छाल और फूलों से रंग निकलता है।

फरहरा-संज्ञा पुं० पताका। झंडा।

फराक-संज्ञा पुं० मैदान।
वि० लंबा-चौड़ा। विस्तृत।

फराकत-वि० लंबा-चौड़ा और समतल। विस्तृत।
वि० संज्ञा पुं० दे० "फ़राग़त"।

फ़राग़त-संज्ञा स्त्री० १. छुटकारा। छुट्टी। मुक्ति। २. निश्चिंतता। बेफ़िक्री। ३. मल-त्याग। पाखाना फिरना।

फ़रामोश-वि० भूला हुआ। विस्मृत।

फ़रार-वि० भागा हुआ।

फरासीस-संज्ञा पुं० १. फ्रांस देश। २. फ्रांस का रहनेवाला। ३. एक प्रकार की लाल छींट।

फरासीसी-वि० १. फ्रांस का रहनेवाला। २. फ्रांस का।

फरिया-संज्ञा स्त्री० वह लहँगा जो सामने की ओर सिला नहीं रहता।

फ़रियाद-संज्ञा स्त्री० १. दुःख से बचाए जाने के लिये पुकार। शिकायत। नालिश। २. विनती। प्रार्थना।

फरियाना-क्रि० स० १. छाँटकर अलग करना। २. साफ़ करना। ३. निपटाना। तै करना।

फ़रिश्ता-संज्ञा पुं० १. ईश्वर का वह दूत जो उसकी आज्ञा के अनुसार कोई काम करता है। (मुसल०) २. देवता।

फरी-संज्ञा स्त्री० चमड़े की गोल छोटी ढाल जिससे गतके की मार रोकते हैं।

फरुही-संज्ञा स्त्री० छोटा फावड़ा।
संज्ञा स्त्री० दे० "फरवी"।

फरेंदा-संज्ञा पुं० एक प्रकार की बढ़िया जामुन।

फ़रेब-संज्ञा पुं० छल। कपट।

फ़रेबी-संज्ञा पुं० कपटी।

फरेरी-संज्ञा स्त्री० जंगल के फल। जंगली मेवा।

फ़र्क़-संज्ञा पुं० दे० "फ़रक़"।

फ़र्ज़-संज्ञा पुं० १. कर्तव्य कर्म। २. कल्पना। मान लेना।

फ़र्ज़ी-वि० १. कल्पित। माना हुआ। २. नाम मात्र का। सत्ता-हीन।
संज्ञा पुं० दे० "फ़रज़ी"।

फ़र्द-संज्ञा स्त्री० १. कागज़ या कपड़े आदि का अलग टुकड़ा। २. रज़ाई,

मन में दुःख मानना।
संज्ञा स्त्री० चिंता। फ़िक्र।

बिसेस॰–वि० दे० "विशेष"।

बिसेखना॰–क्रि० अ० विशेष प्रकार से या ब्यौरेवार वर्णन करना।

बिसेन–संज्ञा पुं० क्षत्रियों की एक शाखा।

बिसेसर॰†–संज्ञा पुं० दे० "विश्वेश्वर"।

बिस्तर–संज्ञा पुं० १. बिछौना। २. विस्तार।

बिस्तारना–क्रि० स० विस्तार करना। फैलाना।

बिस्तुइया†–संज्ञा स्त्री० छिपकली। गृहगोधा।

बिस्वा–संज्ञा पुं० एक बीघे का बीसवाँ भाग।

बिस्वास–संज्ञा पुं० दे० "विश्वास"।

बिहंग–संज्ञा पुं० दे० "विहंग"।

बिहसना–क्रि० अ० मुस्कराना।

बिहग॰–संज्ञा पुं० दे० "विहंग"।

बिहरना–क्रि० अ० घूमना-फिरना। सैर करना।

बिहाग–संज्ञा पुं० एक प्रकार का राग।

बिहान–संज्ञा पुं० १. सबेरा। २. आनेवाला दूसरा दिन।

बिहाना॰–क्रि० स० छोड़ना। त्यागना।

बिहारना–क्रि० अ० विहार करना। केलि या क्रीड़ा करना।

बिहाल–वि० व्याकुल। बेचैन।

बिहिश्त–संज्ञा पुं० स्वर्ग। बैकुंठ।

बिही–संज्ञा स्त्री० एक पेड़ जिसके फल अमरूद से मिलते-जुलते होते हैं।

बिहीदाना–संज्ञा पुं० बिही नामक फल का बीज जो दवा के काम में आता है।

बिहीन–वि० रहित।

बींड़ा–संज्ञा पुं० १. टहनियों से बनाया हुआ लंबा लाठ जो कच्चे कुएँ में इसलिये दिया जाता है कि उसका भगाड़ न गिरे। २. घास आदि को लपेटकर बनाई हुई गेंडुरी।

बींधना॰–क्रि० अ० फँसना।
क्रि० स० विद्ध करना। छेदना। बेधना।

बीघा†–संज्ञा पुं० खेत नापने का बीस बिस्वे का एक वर्गमान।

बीच†–संज्ञा पुं० किसी पदार्थ का मध्य भाग। मध्य।

बीचु॰†–संज्ञा पुं० अवसर। मौका।

बीचोबीच–क्रि० वि० बिलकुल बीच में। ठीक मध्य में।

बीछी॰†–संज्ञा स्त्री० बिच्छू।

बीज–संज्ञा पुं० १. फूलवाले वृक्षों का गर्भांड जिससे वृक्ष अंकुरित होकर उत्पन्न होता है। बीया। तुख़्म। दाना। २. शुक्र। वीर्य्य।

बीजक–संज्ञा पुं० १. सूची। फ़ेहरिस्त। २. वह सूची जिसमें माल का ब्योरा, दर और मूल्य आदि लिखा हो। ३. कबीरदास के पदों के तीन संग्रहों में से एक।

बीजगणित–संज्ञा पुं० गणित का वह भेद जिसके अक्षरों को संख्याओं का द्योतक मानकर निश्चित युक्तियों के द्वारा अज्ञात संख्याएँ आदि जानी जाती हैं।

बीजदर्शक–संज्ञा पुं० वह जो नाटक के अभिनय की व्यवस्था करता हो।

बीजन॰–संज्ञा पुं० बेना। पंखा।

बीजपूर, बीजपूरक–संज्ञा पुं० १. बिजौरा नीबू। २. चकोतरा।

बुनियाद न हो।

**बेज़बान**–वि० जिसमें बातचीत करने की शक्ति न हो। गूँगा।

**बेजा**–वि० अनुचित। नामुनासिब।

**बेजान**–वि० १. मुरदा। मृतक। २. जिसमें कुछ भी दम न हो।

**बेज़ाब्ता**–वि० क़ानून या नियम आदि के विरुद्ध।

**बेजोड़**–वि० १. जिसमें जोड़ न हो। अखंड। २. जिसकी समता न हो सके।

**बेटा**–संज्ञा पुं० पुत्र। सुत। लड़का।

**बेठन**–संज्ञा पुं० वह कपड़ा जो किसी चीज़ को लपेटने के काम में आवे। बँधना।

**बेठिकाने**–वि० जो अपने उचित स्थान पर न हो। स्थान-च्युत।

**बेड़**–संज्ञा पुं० वृक्ष के चारों ओर लगाई हुई बाड़। मेंड़।

**बेड़ना**–क्रि० स० दे० "बेढ़ना"।

**बेड़ा**–संज्ञा पुं० बड़े बड़े लट्ठों या तख़्तों आदि से बनाया हुआ ढाँचा जिस पर बैठकर नदी आदि पार करते हैं।

**बेड़िन, बेड़िनी**–संज्ञा स्त्री० नट जाति की वह स्त्री जो नाचती-गाती हो।

**बेड़ी**–संज्ञा स्त्री० लोहे के कड़ों की जोड़ी या जंजीर जो क़ैदियों को इसलिये पहनाई जाती है, जिसमें वे भाग न सकें।

**बेडौल**–वि० १. जिसका डौल या रूप अच्छा न हो। भद्दा। २. दे० "बेढंगा"।

**बेढंगा**–वि० जिसका ढंग ठीक न हो।

**बेढ़ई**–संज्ञा स्त्री० कचौड़ी।

**बेढ़ना**–क्रि० स० वृक्षों या खेतों आदि को, उनकी रक्षा के लिये, चारों ओर से किसी प्रकार घेरना।

**बेढब**–वि० १. जिसका ढब अच्छा न हो। २. बेढंगा। भद्दा।

क्रि० वि० बुरी तरह से। बेतरह।

**बेढ़ा**–संज्ञा पुं० घर के आसपास वह छोटा सा घेरा हुआ स्थान जिसमें तरकारियाँ आदि बोई जाती हों।

**बेणीफूल**–संज्ञा पुं० फूल के आकार का सिर पर पहनने का एक गहना। सीसफूल।

**बेतकल्लुफ़**–वि० जिसे तकल्लुफ़ की कोई परवा न हो।

क्रि० वि० १. बेधड़क। २. निस्संकोच।

**बेतमीज़**–वि० जिसे शऊर या तमीज़ न हो। बेहूदा।

**बेतरह**–क्रि० वि० बुरी तरह से। अनुचित रूप से।

वि० बहुत अधिक। बहुत ज़्यादा।

**बेतरीक़ा**–वि०, क्रि० वि० तरीक़े या नियम के विरुद्ध। अनुचित।

**बेतहाशा**–क्रि० वि० १. बहुत अधिक तेज़ी से। २. बहुत घबराकर।

**बेताब**–वि० १. दुर्बल। कमज़ोर। २. विकल।

**बेतार**–वि० बिना तार का। जिसमें तार न हो।

**बेताल**–संज्ञा पुं० दे० "बैताल"।

संज्ञा पुं० भाट। बंदी।

**बेतुका**–वि० १. जिसमें सामंजस्य न हो। बेमेल। २. बेढंगा।

**बेदख़ल**–वि० जिसका दख़ल, कब्ज़ा या अधिकार न हो। अधिकार-च्युत।

**बेदख़ली**–संज्ञा स्त्री० संपत्ति पर से

बीजबंद्–संज्ञा पुं० खिरैंटी या बरियारे के बीज।
बीजमंत्र–संज्ञा पुं० १. किसी देवता के उद्देश्य से निश्चित मूल-मंत्र। २. गुर।
बीजा–वि० दूसरा।
बीजाक्षर–संज्ञा पुं० किसी बीज-मंत्र का पहला अक्षर।
बीजी–संज्ञा स्त्री० गिरी। मींगी।
बीजु, बीजुरी–संज्ञा स्त्री० दे० "बिजली"।
बीजू–वि० जो बीज बोने से उत्पन्न हो। कलमी का उलटा।
संज्ञा पुं० दे० "बिज्जु"।
बीट–संज्ञा स्त्री० पक्षियों की विष्ठा।
बीड़ा–संज्ञा पुं० पान की सादी गिलौरी। खीली।
बीड़ी–संज्ञा स्त्री० १. दे० "बीड़ा"। २. गड्डी। दे० "बीड़"। ३. मिस्सी जिसे स्त्रियाँ दाँत रँगने के लिये मुँह में मलती हैं। ४. पत्ते में लपेटा हुआ सुरती का चूर जिसे लोग सिगरेट या चुरुट आदि की तरह सुलगाकर पीते हैं।
बीतना–क्रि० अ० समय का विगत होना। वक्त कटना।
बीधना‡–क्रि० अ० फँसना।
क्रि० स० दे० "बींधना"।
बीन–संज्ञा स्त्री० सितार की तरह का पर उससे बड़ा एक प्रसिद्ध बाजा। वीणा।
बीनना‡–क्रि० सं० १. छोटी छोटी चीज़ों को उठाना। चुनना। २. छाँटकर अलग करना। छाँटना।
क्रि० स० दे० "बींधना"।
क्रि० स० दे० "बुनना"।

बीफै–संज्ञा पुं० बृहस्पतिवार।
बीबी–संज्ञा स्त्री० १. कुलवधू। कुलीन स्त्री। २. पत्नी। स्त्री।
बीभत्स–वि० जिसे देखकर घृणा उत्पन्न हो। घृणित।
संज्ञा पुं० काव्य के नौ रसों के अंतर्गत सातवाँ रस। इसमें रक्त-मांस आदि ऐसी बातों का वर्णन होता है जिनसे अरुचि और घृणा उत्पन्न होती है।
बीमा–संज्ञा पुं० किसी प्रकार की विशेषतः आर्थिक हानि पूरी करने की ज़िम्मेदारी जो कुछ निश्चित धन लेकर उसके बदले में की जाती है।
बीमार–वि० वह जिसे कोई बीमारी हुई हो। रोगग्रस्त। रोगी।
बीमारी–संज्ञा स्त्री० रोग। व्याधि।
बीर–वि० दे० "वीर"।
बीरज*–संज्ञा पुं० दे० "वीर्य"।
बीरन–संज्ञा पु० भाई।
बीरबहूटी–संज्ञा स्त्री० गहरे लाल रंग का एक छोटा रेंगनेवाला बरसाती कीड़ा। इंद्रवधू।
बीरा*–संज्ञा पुं० १. पान का बीड़ा। २. वह फूल, फल आदि जो देवता के प्रसाद-स्वरूप भक्तों आदि को मिलता है।
बीरी†–संज्ञा स्त्री० १. पान का बीड़ा। २. कान में पहनने का एक गहना। तरना।
बीस–वि० जो संख्या में उन्नीस से एक अधिक हो।
संज्ञा स्त्री० बीस की संख्या या अंक—२०।
बीसी–संज्ञा स्त्री० बीस चीज़ों का समूह। कोड़ी।

दुखड़ा या कब्ज़े का हटाया जाना अथवा न होना।

बेदम-वि० १. मृतक। मुरदा। २. मृतप्राय। ३. जर्जर।

बेदमुश्क-संज्ञा पुं० एक वृक्ष जिसमें कोमल और सुगंधित फूल लगते हैं।

बेदर्द-वि० जो किसी की व्यथा को न समझे। कठोरहृदय।

बेदाग़-वि० १. जिसमें कोई दाग़ या धब्बा न हो। साफ़। २. निर्दोष।

बेदाना-संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का बढ़िया काबुली अनार। २. बिही-दाना नामक फल का बीज। ३. हिंदाना। चिंया।

बेधड़क-क्रि० वि० १. बिना किसी प्रकार के संकोच के। निःसंकोच। २. बे-खौफ़। ३. बिना आगा-पीछा किए।

वि० १. निर्द्वंद्व। २. निर्भय।

बेधना-क्रि० स० नुकीली चीज़ की सहायता से छेद करना।

बेधर्म-वि० जिसे अपने धर्म का ध्यान न हो।

बेधीर-वि० अधीर।

बेन†-संज्ञा पुं० १. बंसी। मुरली। २. महुवर।

बेनसीब-वि० अभागा। बदकिस्मत।

बेना†-संज्ञा पुं० बाँस का बना हुआ छोटा पंखा।

बेनी-संज्ञा स्त्री० १. स्त्रियों की चोटी। २. गंगा, सरस्वती और यमुना का संगम।

बेनु-संज्ञा पुं० दे० "वेणु"।

बेपरद-वि० नंगा। नग्न।

बेपरवा, बेपरवाह-वि० [ संज्ञा बेपर-वाही ] १. बेफ़िक्र। २. मन-मौजी।

बेपाइ०†-वि० जिसे कोई उपाय न सूझे। भौचक।

बेपीर-वि० दूसरों के कष्ट को कुछ न समझनेवाला।

बेपेंदी-वि० जिसमें पेंदा न हो।

बेफ़िक्र-वि० निश्चिंत। बेपरवा।

बेबस-वि० [ संज्ञा बेबसी ] जिसका कुछ वश न चले। लाचार।

बेबाक़-वि० चुकता किया हुआ। चुकाया हुआ। ( ऋण )

बेमाप-क्रि० वि० जिसकी कोई गिनती न हो। बेहद।

बेमालूम-क्रि० वि० बिना किसी को पता लगे।

वि० जो मालूम न पड़ता हो।

बेर-संज्ञा पुं० १. एक प्रसिद्ध कँटीला वृक्ष जिसके कई भेद होते हैं। २. इस वृक्ष का फल।

संज्ञा स्त्री० १. बार। दफ़ा। २. विलंब।

बेरहम-वि० [संज्ञा बेरहमी ] निर्दय। निठुर।

बेरा†-संज्ञा पुं० समय। वक़्त।

बेरियाँ†-संज्ञा स्त्री० समय। वक़्त।

बेरी-संज्ञा स्त्री० १. दे० "बेर"। २. दे० "बेड़ी"।

बेरुख़-वि० [ संज्ञा बेरुख़ी ] जो समय पड़ने पर रुख़ ( मुँह ) फेर ले। बेमुरव्वत।

बेल-संज्ञा पुं० मँझोले आकार का एक प्रसिद्ध कँटीला वृक्ष। इसमें गोल फल लगते हैं। श्रीफल।

संज्ञा स्त्री० १. वल्ली। लता। लतर। २. कपड़े या दीवार आदि पर बनी

बीहड़–वि० १. ऊँचा-नीचा। २. विषम। ऊबड़-खाबड़।
बुंद–संज्ञा स्त्री० दे० "बूँद"।
बुँदकी–संज्ञा स्त्री० १. छोटी गोल बिंदी। २. छोटा गोल दाग या धब्बा।
बुंदा–संज्ञा पुं० १. बुलाक के आकार का कान में पहनने का एक गहना। लोलक। २. माथे पर लगाने की टिकली।
बुँदिया–संज्ञा स्त्री० दे० "बूँदी"।
बुंदीदार–वि० जिसमें छोटी छोटी बिंदियाँ हों।
बुँदेलखंड–संज्ञा पुं० संयुक्त प्रांत का वह अंश जिसमें जालौन, झाँसी, हमीरपुर और बाँदा के ज़िले पड़ते हैं।
बुँदेलखंडी–वि० बुँदेलखंड-संबंधी। बुँदेल-खंड का।
संज्ञा स्त्री० बुँदेलखंड की भाषा।
बुँदेला–संज्ञा पुं० क्षत्रियों का एक वंश जो गहरवार वंश की एक शाखा माना जाता है।
बुँदौरी०†–संज्ञा स्त्री० बुँदिया या बूँदी नाम की मिठाई।
बुआ–संज्ञा स्त्री० दे० "बूआ"।
बुक–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का कलफ़ किया हुआ महीन कपड़ा।
बुकनी–संज्ञा स्त्री० किसी चीज़ का महीन पीसा हुआ चूर्ण।
बुका–संज्ञा पुं० कूटे हुए अभ्रक का चूर्ण।
बुख़ा–संज्ञा पुं० ज्वर। ताप।
बुज़दिल–वि० कायर। डरपोक।
बुज़ुर्ग–वि० वृद्ध।
संज्ञा पुं० बाप-दादा। पूर्वज। पुरखा।
बुझना–क्रि० अ० १. अग्नि या अग्नि-शिखा का शांत होना। २. तपी हुई या गरम चीज़ का पानी में पड़कर ठंढा होना।
बुझाना–क्रि० स० १. जलते हुए पदार्थ को ठंढा करना या अधिक जलने से रोक देना। अग्नि शांत करना। २. तपी हुई चीज़ को पानी में डालकर ठंढा करना। ३. समझाना।
बुटना०†–क्रि० अ० भागना।
बुड़बुड़ाना–क्रि० अ० मन ही मन कुढ़कर अस्पष्ट रूप से कुछ बोलना। बड़बड़ करना।
बुड़ाना०†–क्रि० स० दे० "डुबाना"।
बुड्ढा†–वि० ५०-६० वर्ष से अधिक अवस्थावाला। वृद्ध।
बुढ़ाई–संज्ञा स्त्री० दे० "बुढ़ापा"।
बुढ़ाना–क्रि० अ० वृद्धावस्था को प्राप्त होना। बुड्ढा होना।
बुढ़ापा–संज्ञा पुं० वृद्धावस्था।
बुढ़ौती†–संज्ञा स्त्री० दे० "बुढ़ापा"।
बुत–संज्ञा पुं० १. मूर्त्ति। २. वह जिसके साथ प्रेम किया जाय।
बुतना†–क्रि० अ० दे० "बुझना"।
बुतपरस्त–संज्ञा पुं० मूर्त्तिपूजक।
बुताना†–क्रि० स० दे० "बुझाना"।
बुत्ता–संज्ञा पुं० धोखा। पट्टी।
बुदबुद–संज्ञा पुं० बुलबुला। बुल्ला।
बुद्ध–वि० १. जो जागा हुआ हो। जागरित। २. ज्ञानवान्। ज्ञानी।
संज्ञा पुं० बौद्ध धर्म के प्रवर्त्तक एक

हुई फूल-पत्तियाँ आदि।

बेलचा–संज्ञा पुं० कुदाल। कुदारी।

बेलदार–संज्ञा पुं० वह मज़दूर जो फावड़ा चलाने का काम करता हो।

बेलन–संज्ञा पुं० १. रोलर। २. किसी यंत्र आदि में लगा हुआ इस आकार का कोई बड़ा पुरज़ा। ३. कोल्हू का जाठ। ४. रूई धुनकने की मुठिया या हत्था। ५. दे० "बेलना"।

बेलना–संज्ञा पुं० काठ का एक प्रकार का लंबा दस्ता जो रोटी, पूरी आदि की लोई बेलने के काम आता है।
क्रि० स० चकले पर रखकर रोटी, पूरी आदि बढ़ाकर पतला करना।

बेलपत्र–संज्ञा पुं० बेल के वृक्ष की पत्तियाँ जो शिवजी पर चढ़ाई जाती हैं।

बेला–संज्ञा पुं० चमेली आदि की जाति का एक छोटा पौधा जिसमें सुगंधित सफ़ेद फूल लगते हैं।
संज्ञा पुं० १. लहर। २. समय।

बेलाग–वि० बिलकुल अलग।

बेवक़ूफ़–वि० मूर्ख।

बेवक्त–क्रि० वि० कुसमय में।

बेवपार॰†–संज्ञा पुं० दे० "व्यापार"।

बेवफ़ा–वि० [संज्ञा बेवफ़ाई] जो मित्रता आदि का निर्वाह न करे।

बेवरा॰†–संज्ञा पुं० विवरण।

बेवरेवार–वि० तफ़सीलवार।

बेवसाय†–संज्ञा पुं० दे० "व्यवसाय"।

बेवहरना॰†–क्रि० अ० व्यवहार करना। बरताव करना।

बेवहरिया॰†–संज्ञा पुं० लेन-देन करनेवाला।

बेवा–संज्ञा स्त्री० विधवा। राँड़।

बेशक–क्रि० वि० अवश्य। निःसंदेह।

बेशरम–वि० निर्लज्ज। बेहया।

बेशी–संज्ञा स्त्री० अधिकता।

बेशुमार–वि० अगणित।

बेसंदर॰†–संज्ञा पुं० अग्नि।

बेसन–संज्ञा पुं० चने की दाल का आटा।

बेसनी–संज्ञा स्त्री० बेसन की बनी या भरी हुई पूरी।

बेसबरा–वि० जिसे सब्र या संतोष न हो।

बेसर–संज्ञा पुं० नाक में पहनने की नथ।

बेसवा–संज्ञा स्त्री० रंडी।

बेसाहना†–क्रि० अ० मोल लेना।

बेसाहा†–संज्ञा पुं० खरीदी हुई चीज़।

बेसुध–वि० अचेत।

बेसुर, बेसुरा–वि० जो अपने नियत स्वर से हटा हुआ हो।

बेहंगम–वि० १. भद्दा। २. बेढब।

बेहँसना॰†–क्रि० अ० ठठा कर हँसना।

बेह॰†–संज्ञा पुं० छेद।

बेहड़–वि०, संज्ञा पुं० दे० "बीहड़"।

बेहतर–वि० किसी से बढ़कर।
अव्य० अच्छा।

बेहतरी–संज्ञा स्त्री० भलाई।

बेहद–वि० असीम।

बेहना†–संज्ञा पुं० १. जुलाहों की एक जाति। २. धुनिया।

बेहया–वि० [संज्ञा बेहयाई] निर्लज्ज।

बेहला–संज्ञा पुं० सारंगी के आकार का एक प्रकार का अँगरेज़ी बाजा।

बेहाल–वि० [संज्ञा बेहाली] व्याकुल।

बेहिसाब–क्रि० वि० बहुत अधिक।

बेहुनरा–वि० मूर्ख।

बड़े महात्मा जिनका जन्म ईसा से ५५० वर्ष पूर्व शाक्यवंशी राजा शुद्धोदन की रानी महामाया के गर्भ से नेपाल की तराई के लुंबिनी नामक स्थान में हुआ था।

**बुद्धि**–संज्ञा स्त्री० विवेक या निश्चय करने की शक्ति। अक़्ल। समझ।

**बुद्धिमत्ता**–संज्ञा स्त्री० बुद्धिमान् होने का भाव। समझदारी। अक़्लमंदी।

**बुद्धिमान्**–वि० वह जो बहुत समझदार हो।

**बुद्धिमानी**–संज्ञा स्त्री० दे० "बुद्धिमत्ता"।

**बुध**–संज्ञा पुं० १. सौर जगत् का एक ग्रह जो सूर्य्य के सबसे अधिक समीप रहता है। २. बुद्धिमान् अथवा विद्वान्।

**बुधवार**–संज्ञा पुं० सात वारों में से एक जो मंगलवार के बाद और बृहस्पतिवार से पहले पड़ता है।

**बुधि**†–संज्ञा स्त्री० दे० "बुद्धि"।

**बुनना**–क्रि० स० जुलाहों की वह क्रिया जिससे वे सूतों या तारों की सहायता से कपड़ा तैयार करते हैं। बिनना।

**बुनाई**–संज्ञा स्त्री० १. बुनने की क्रिया या भाव। बुनावट। २. बुनने की मज़दूरी।

**बुनावट**–संज्ञा स्त्री० बुनने में सूतों की मिलावट का ढंग।

**बुनियाद**–संज्ञा स्त्री० १. जड़। मूल। २. असलियत। वास्तविकता।

**बुबुकारी**–संज्ञा स्त्री० मुँह फाड़कर रोना। ज़ोर ज़ोर से रोना।

**बुभुक्षा**–संज्ञा स्त्री० क्षुधा। भूख।

**बुभुक्षित**–वि० भूखा। क्षुधित।

**बुरक़ा**–संज्ञा पुं० मुसलमान स्त्रियों का एक प्रकार का पहनावा जिससे सिर से पैर तक सब अंग ढके रहते हैं।

**बुरा**–वि० जो अच्छा या उत्तम न हो। ख़राब।

**बुराई**–संज्ञा स्त्री० १. बुरे होने का भाव। ख़राबी। २. अवगुण। दोष। दुर्गुण।

**बुरादा**–संज्ञा पुं० वह चूर्ण जो लकड़ी चीरने से निकलता है। कुनाई।

**बुर्ज**†–संज्ञा पुं० क़िले आदि की दीवारों में उठा हुआ गोल या पहलदार भाग जिसके बीच में बैठने आदि के लिये थोड़ा सा स्थान होता है।

**बुलंद**–वि० १. उत्तुंग। २. बहुत ऊँचा।

**बुलबुल**–संज्ञा स्त्री० एक प्रसिद्ध गानेवाली काली छोटी चिड़िया।

**बुलबुला**–संज्ञा पुं० पानी का बुल्ला। बुदबुदा।

**बुलवाना**–क्रि० स० बुलाने का काम दूसरे से कराना।

**बुलाक**–संज्ञा पुं०, स्त्री० सुराहीदार मोती जिसे स्त्रियाँ प्रायः नथ में पहनती हैं।

**बुलाकी**–संज्ञा पुं० घोड़े की एक जाति।

**बुलाना**–क्रि० स० आवाज़ देना। पुकारना।

**बुलावा**–संज्ञा पुं० बुलाने की क्रिया या भाव। निमंत्रण।

**बुलाह**–संज्ञा पुं० वह घोड़ा जिसकी गरदन और पूँछ के बाल पीले हों।

**बुल्ला**–संज्ञा पुं० दे० "बुलबुला"।

बेहूदा–वि० [ संज्ञा बेहूदगी ] १. जो शिष्टता या सभ्यता न जानता हो। २. अशिष्टतापूर्ण।
बेहूदापन–संज्ञा पुं० असभ्यता।
बेहोश–वि० मूर्च्छित।
बेहोशी–संज्ञा स्त्री० मूर्च्छा। अचेतनता।
बैंगन–संज्ञा पुं० एक वार्षिक पौधा जिसके फल की तरकारी बनाई जाती है। भंटा।
बैंगनी, बैंजनी–वि० जो ललाई लिए नीले रंग का हो।
बैकुंठ–संज्ञा पुं० दे० "वैकुंठ"।
बैजनाथ–संज्ञा पुं० दे० "वैद्यनाथ"।
बैठक–संज्ञा स्त्री० १. बैठने का स्थान। २. चौपाल। ३. बैठने का आसन। ४. अधिवेशन। ५. संग।
बैठका–संज्ञा पुं० वह कमरा जहाँ लोग बैठते हों।
बैठकी–संज्ञा स्त्री० बार बार बैठने और उठने की कसरत।
बैठन–संज्ञा स्त्री० बैठक।
बैठना–क्रि० अ० १. स्थित होना। २. पचक जाना। ३. बिगड़ना। ४. लगना। ५. बेरोज़गार रहना।
बैठवाना–क्रि० स० बैठाने का काम दूसरे से कराना।
बैठाना–क्रि० स० १. स्थित करना। २. नियत करना। ३. बिगाड़ना।
बैठारना†०–क्रि० स० दे० "बैठाना"।
बैढ़ना†–क्रि० स० बंद करना।
बैत–संज्ञा स्त्री० पद्य।
बैतरनी–संज्ञा स्त्री० दे० "वैतरणी"।
बैताल–संज्ञा पुं० दे० "वेताल"।
बैद–संज्ञा पुं० [ स्त्री० बैदिन ] वैद्य।
बैदगी†–संज्ञा स्त्री० वैद्य का काम।
बैदेही–संज्ञा स्त्री० दे० "वैदेही"।
बैन०–संज्ञा पुं० वचन।
बैना–संज्ञा पुं० वह मिठाई आदि जो विवाहादि में इष्ट मित्रों के यहाँ भेजी जाती है।
०क्रि० स० बोना।
बैपार–संज्ञा पुं० व्यवसाय।
बैपारी–संज्ञा पुं० रोज़गारी।
बैयर०†–संज्ञा स्त्री० औरत।
बैया०†–संज्ञा पुं० बै।
बैर–संज्ञा पुं० शत्रुता।
† संज्ञा पुं० बेर का फल।
बैरख–संज्ञा पुं० सेना का झंडा। ध्वजा।
बैराग–संज्ञा पुं० दे० "वैराग्य"।
बैरागी–संज्ञा पुं० [स्त्री० बैरागिन] वैष्णव मत के साधुओं का एक भेद।
बैराना†–क्रि० अ० वायु के प्रकोप से बिगड़ना।
बैरी–वि० [ स्त्री० बैरिन ] शत्रु।
बैल–संज्ञा पुं० [ स्त्री० गाय ] १. एक चौपाया जिसकी मादा को गाय कहते हैं। २. मूर्ख।
बैसंदर०–संज्ञा पुं० अग्नि।
बैस–संज्ञा स्त्री० १. आयु। २. यौवन। संज्ञा पुं० क्षत्रियों की एक प्रसिद्ध शाखा।
बैसना०†–क्रि० स० बैठना।
बैसर–संज्ञा स्त्री० जुलाहों का एक औज़ार जिससे वे कपड़ा बुनते समय बाने को बैठाते हैं।
बैसवारा–संज्ञा पुं० [ वि० बैसवारी ] अवध का पश्चिमी प्रांत।

बीहड़–वि० १. ऊँचा-नीचा। २. विषम। ऊबड़-खाबड़।
बुंद–संज्ञा स्त्री० दे० "बूँद"।
बुँदकी–संज्ञा स्त्री० १. छोटी गोल बिंदी। २. छोटा गोल दाग या धब्बा।
बुंदा–संज्ञा पुं० १. बुलाक के आकार का कान में पहनने का एक गहना। लोलक। २. माथे पर लगाने की टिकली।
बुँदिया–संज्ञा स्त्री० दे० "बूँदी"।
बुंदीदार–वि० जिसमें छोटी छोटी बिंदियाँ हों।
बुँदेलखंड–संज्ञा पुं० संयुक्त प्रांत का वह अंश जिसमें जालौन, झाँसी, हमीरपुर और बाँदा के ज़िले पड़ते हैं।
बुंदेलखंडी–वि० बुँदेलखंड-संबंधी। बुँदेल-खंड का।
संज्ञा स्त्री० बुँदेलखंड की भाषा।
बुँदेला–संज्ञा पुं० क्षत्रियों का एक वंश जो गहरवार वंश की एक शाखा माना जाता है।
बुँदौरी॰†–संज्ञा स्त्री० बुँदिया या बूँदी नाम की मिठाई।
बुआ–संज्ञा स्त्री० दे० "बूआ"।
बुक–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का कलफ़ किया हुआ महीन कपड़ा।
बुकनी–संज्ञा स्त्री० किसी चीज़ का महीन पीसा हुआ चूर्ण।
बुका–संज्ञा पुं० कूटे हुए अभ्रक का चूर्ण।
बुखा –संज्ञा पुं० ज्वर। ताप।
बुज़दिल–वि० कायर। डरपोक।
बुजुर्ग–वि० वृद्ध।
संज्ञा पुं० बाप-दादा। पूर्वज। पुरखा।
बुझना–क्रि० अ० १. अग्नि या अग्नि-शिखा का शांत होना। २. तपी हुई या गरम चीज़ का पानी में पड़कर ठंढा होना।
बुझाना–क्रि० स० १. जलते हुए पदार्थ को ठंढा करना या अधिक जलने से रोक देना। अग्नि शांत करना। २. तपी हुई चीज़ को पानी में डालकर ठंढा करना। ३. समझाना।
बुटना॰†–क्रि० अ० भागना।
बुड़बुड़ाना–क्रि० अ० मन ही मन कुढ़कर अस्पष्ट रूप से कुछ बोलना। बड़बड़ करना।
बुड़ाना॰†–क्रि० स० दे० "डुबाना"।
बुड्ढा–वि० ५०-६० वर्ष से अधिक अवस्थावाला। वृद्ध।
बुढ़ाई–संज्ञा स्त्री० दे० "बुढ़ापा"।
बुढ़ाना–क्रि० अ० वृद्धावस्था को प्राप्त होना। बुड्ढा होना।
बुढ़ापा–संज्ञा पुं० वृद्धावस्था।
बुढ़ौती†–संज्ञा स्त्री० दे० "बुढ़ापा"।
बुत–संज्ञा पुं० १. मूर्त्ति। २. वह जिसके साथ प्रेम किया जाय।
बुतना†– क्रि० अ० दे० "बुझना"।
बुतपरस्त–संज्ञा पुं० मूर्त्तिपूजक।
बुताना†–क्रि० स० दे० "बुझाना"।
बुत्ता–संज्ञा पुं० धोखा। पट्टी।
बुद्बुद–संज्ञा पुं० बुलबुला। बुल्ला।
बुद्ध–वि० १. जो जागा हुआ हो। जागरित। २. ज्ञानवान्। ज्ञानी।
संज्ञा पुं० बौद्ध धर्म के प्रवर्त्तक एक

बैसाख–संज्ञा पुं० दे० "बैशाख"।
बैसाखी–संज्ञा स्त्री० वह लाठी जिसके सिरे को कंधे के नीचे बगल में रखकर लँगड़े लोग टेकते हुए चलते हैं।
बैसाना⊙–क्रि० स० बैठाना।
बैसिक⊙†–संज्ञा पुं० वेश्या से प्रीति करनेवाला। नायक।
बैहर⊙†–वि० भयानक।
†⊙ संज्ञा स्त्री० वायु।
बोआई–संज्ञा स्त्री० १. बोने का काम। २. बोने की मजदूरी।
बोझ–संज्ञा पुं० ऐसी राशि, गट्ठर या वस्तु जो उठाने या ले चलने में भारी जान पड़े।
बोझना–क्रि० स० बोझ लादना।
बोझल, बोझिल–वि० वज़नी। भारी।
बोझा–संज्ञा पुं० दे० "बोझ"।
बोटी–संज्ञा स्त्री० मांस का छोटा टुकड़ा।
बोड़ा–संज्ञा पुं० अजगर।
संज्ञा पुं० एक प्रकार की पतली लंबी फली जिसकी तरकारी होती है। लोबिया।
बोतल–संज्ञा स्त्री० काँच का लंबी गरदन का एक गहरा बरतन।
बोदा–वि० १. मूर्ख। २. सुस्त।
बोध–संज्ञा पुं० १. ज्ञान। जानकारी। २. तसल्ली।
बोधक–संज्ञा पुं० ज्ञान करानेवाला। जतानेवाला।
बोधगम्य–वि० समझ में आने योग्य।
बोधितरु, बोधिद्रुम–संज्ञा पुं० गया में स्थित पीपल का वह पेड़ जिसके नीचे बुद्ध भगवान् ने संबोधि (बुद्धत्व) प्राप्त की थी।
बोधिसत्त्व–संज्ञा पुं० वह जो बुद्धत्व प्राप्त करने का अधिकारी हो गया हो।
बोना–क्रि० स० बीज को जमने के लिये जुते हुए खेत या भुरभुरी की हुई ज़मीन में छितराना।
बोय†–संज्ञा स्त्री० गंध। बास।
बोर–संज्ञा पुं० डुबाने की क्रिया। डुबाव।
बोरना†–क्रि० स० जल या किसी और द्रव पदार्थ में निमग्न कर देना।
बोरसी†–संज्ञा स्त्री० अँगीठी।
बोरा–संज्ञा पुं० टाट का बना हुआ थैला जिसमें अनाज आदि रखते हैं।
बोरिया–संज्ञा पुं० चटाई। बिस्तर।
बोरी–संज्ञा स्त्री० टाट की छोटी थैली। छोटा बोरा।
बोरो–संज्ञा पुं० एक प्रकार का मोटा धान।
बोल–संज्ञा पुं० १. वचन। वाणी। २. ताना। ३. अंतरा। (संगीत)
बोल-चाल–संज्ञा स्त्री० १. बात-चीत। २. चलती भाषा। नित्य के व्यवहार की बोली।
बोलता–संज्ञा पुं० १. ज्ञान करानेवाला और बोलनेवाला तत्त्व। २. जीवन तत्त्व।
बोलना–क्रि० अ० मुख से शब्द उच्चारण करना।
क्रि० स० कुछ कहना। कथन करना।
बोलवाना–क्रि० स० दे० "बुलवाना"।
बोलाचाली–संज्ञा स्त्री० दे० "बोल-चाल"।
बोली–संज्ञा स्त्री० १. मुँह से निकली हुई आवाज़। वाणी। २. नीलाम करनेवाले और लेनेवाले का ओर से दाम कहना। ३. भाषा। ४. व्यंग्य।
बोवाना–क्रि० स० बोने का काम

दूसरे से कराना।
बोह-संज्ञा स्त्री० डुबकी। गोता।
बोहनी-संज्ञा स्त्री० किसी सौदे या दिन की पहली बिक्री।
बोहितः-संज्ञा पुं० बड़ी नाव।
बौंड़-संज्ञा स्त्री० लता।
बौंड़ना†-क्रि० अ० लता की तरह बढ़ना। टहनी फेंकना।
बौंड़ी-संज्ञा स्त्री० १ पौधों या लताओं के कच्चे फल। २. फली। छीमी।
बौखल-वि० पागल।
बौखलाना-क्रि० अ० कुछ कुछ सनक जाना।
बौछाड़-संज्ञा स्त्री० १ बूँदों की झड़ी जो हवा के झोंके के साथ कहीं जा पड़े। २. झड़ी।
बौछार†-संज्ञा स्त्री० दे० "बौछाड़"।
बौद्ध-संज्ञा पुं० गौतम बुद्ध का अनुयायी।
बौद्ध धर्म-संज्ञा पुं० बुद्ध द्वारा प्रवर्तित धर्म।
बौना-संज्ञा पुं० [स्त्री० बौनी] अत्यंत ठिंगना या नाटा मनुष्य।
बौर†-संज्ञा पुं० आम की मंजरी।
बौरना-क्रि० अ० आम के पेड़ में मंजरी निकलना।
बौरहा†-वि० दे० "बावला"।
बौरा-वि० [स्त्री० बौरी] १. पागल। २. नादान।
बौराना†-क्रि० अ० १. पागल हो जाना। २. विवेक या बुद्धि से रहित हो जाना।
बौरी-संज्ञा स्त्री० बावली स्त्री।
ब्यवहर†-संज्ञा पुं० उधार।
ब्यवहरिया-संज्ञा पुं० रुपए का लेन-देन करनेवाला। महाजन।
ब्यवहार-संज्ञा पुं० १. दे० "व्यवहार"। २. रुपए का लेन-देन। ३. सुख-दुःख में परस्पर सम्मिलित होने का संबंध।
ब्यवहारी-संज्ञा पुं० १. कार्यकर्ता। २. लेन-देन करनेवाला। व्यापारी।
ब्याज-संज्ञा पुं० १. दे० "व्याज"। २. सूद।
ब्याना-क्रि० स० जनना। उत्पन्न करना।
ब्यापनाः†-क्रि० अ० १. ओतप्रोत होना। २. फैलना। ३. घेरना।
ब्यारी-संज्ञा स्त्री० दे० "ब्यालू"।
ब्याल-संज्ञा पुं० दे० "व्याल"।
ब्याली-संज्ञा स्त्री० सर्पिणी।
वि० सर्प धारण करनेवाला।
ब्यालू-संज्ञा पुं० रात का भोजन।
ब्याह-संज्ञा पुं० वह रीति या रस्म जिससे स्त्री और पुरुष में पति-पत्नी का संबंध स्थापित होता है। विवाह।
ब्याहता-वि० जिसके साथ विवाह हुआ हो।
ब्याहना-क्रि० स० [वि० ब्याहता] किसी का किसी के साथ विवाह-संबंध कर देना।
ब्याहुला†-वि० विवाह का।
ब्योंत-संज्ञा स्त्री० १. व्यवस्था। मामला। २. ढब। तरीका। ३. युक्ति। ४. तैयारी। ५. संयोग। ६. प्रबंध। इंतज़ाम। ७. पहनावा बनाने के लिये कपड़े की काट-छाँट।
ब्योंतना-क्रि० स० कोई पहनावा बनाने के लिये कपड़े को नापकर काटना-छाँटना।
ब्योंताना-क्रि० स० शरीर की नाप के अनुसार कपड़ा कटाना।

अंक से भाग दिया जाता है।

भाट–संज्ञा पुं० [ स्त्री० भाटिन ] १. राजाओं का यश वर्णन करनेवाला। २. खुशामदी।

भाटा–संज्ञा पुं० १. पानी का उतार की ओर जाना। २. समुद्र के चढ़ाव का उतरना।

भाठी॰†–संज्ञा स्त्री० दे० "भट्ठी"।

भाड़–संज्ञा पुं० भड़भूँजों की भट्ठी जिसमें वे अनाज भूनते हैं।

भाड़ा-संज्ञा पुं० किराया।

भात–संज्ञा पुं० १. पानी में उबाला हुआ चावल। २. विवाह की एक रसम। इसमें कन्यावाला समधी को भात खिलाता है।

भाथा–संज्ञा पुं० तरकश।

भाथी–संज्ञा स्त्री० वह धौंकनी जिससे भट्ठी की आग सुलगाते हैं।

भादों–संज्ञा पुं० सावन के बाद और क्वार के पहले का महीना।

भाद्र, भाद्रपद–संज्ञा पुं० दे० "भादों"।

भाद्रपदा–संज्ञा स्त्री० एक नक्षत्र-पुंज जिसके दो भाग हैं—पूर्वा भाद्रपदा और उत्तरा भाद्रपदा।

भान–संज्ञा पुं० १. प्रकाश। २. चमक। ३. ज्ञान। ४. प्रतीति।

भानजा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० भानजी ] बहिन का लड़का। भागिनेय।

भानमती–संज्ञा स्त्री० जादूगरनी।

भानवी॰–संज्ञा स्त्री० यमुना।

भाना॰†–क्रि० स० १. अच्छा लगना। पसंद आना। २ शोभा देना।

भानु–संज्ञा पुं० सूर्य्य।

भानुजा–संज्ञा स्त्री० यमुना।

भानुतनया–संज्ञा स्त्री० यमुना।

भाप–संज्ञा स्त्री० पानी के बहुत छोटे-छोटे कण जो उसके खौलने की दशा में ऊपर को उठते दिखाई पड़ते हैं।

भाभी–संज्ञा स्त्री० भौजाई।

भामा–संज्ञा स्त्री० स्त्री। औरत।

भामिनी–संज्ञा स्त्री० स्त्री। औरत।

भायप†–संज्ञा पुं० भाई।

भायप–संज्ञा पुं० दे० "भाईचारा"।

भाया–वि० प्रिय। प्यारा।

भार–संज्ञा पुं० १. बोझ। २. वह बोझ जिसे बहँगी पर रखकर ले जाते हैं। ३. किसी कर्त्तव्य के पालन का उत्तरदायित्व।

भारत–संज्ञा पुं० १. महाभारत का पूर्व रूप या मूल जो २४००० श्लोकों का था। २. दे० "भारतवर्ष"। ३. लंबी कथा। ४. घोर युद्ध।

भारतखंड–संज्ञा पुं० दे० "भारतवर्ष"।

भारतवर्ष–संज्ञा पुं० वह देश जो हिमालय के दक्षिण से लेकर कन्याकुमारी तक और सिंधु नदी से ब्रह्मपुत्र तक फैला हुआ है। आर्यावर्त्त। हिंदुस्तान।

भारती–संज्ञा स्त्री० १. वाणी। २. सरस्वती।

भारतीय–वि० भारत-संबंधी। संज्ञा पुं० भारत का निवासी।

भारद्वाज–संज्ञा पुं० १. भरद्वाज के कुल में उत्पन्न पुरुष। २. द्रोणाचार्य्य। ३. एक ऋषि।

भारवाहक–वि० बोझ ढोनेवाला।

भारवि–संज्ञा पुं० एक प्राचीन कवि जो किरातार्जुनीय महाकाव्य के रचयिता थे।

**ब्योपार**–संज्ञा पुं० दे० "व्यापार"।
**ब्योरन**–संज्ञा स्त्री० बालों के सँवारने की क्रिया या ढंग।
**ब्योरना**–क्रि० स० गुथे या उलझे हुए बालों आदि को सुलझाना।
**ब्योरा**–संज्ञा पुं० १. विवरण। तफ़सील। २. समाचार।
**ब्योहर**–संज्ञा पुं० लेन-देन का व्यापार। रुपया ऋण देना।
**ब्योहरिया**–संज्ञा पुं० सूद पर रुपए के लेन-देन का व्यापार करनेवाला।
**ब्योहार**–संज्ञा पुं० दे० "व्यवहार"।
**ब्रज**–संज्ञा पुं० दे० "व्रज"।
**ब्रह्मंड**–संज्ञा पुं० दे० "ब्रह्मांड"।
**ब्रह्म**–संज्ञा पुं० १. एक मात्र नित्य चेतन सत्ता जो जगत् का कारण और सत्, चित्, आनंद-स्वरूप है। २. ब्राह्मण जो मरकर प्रेत हुआ हो। ब्रह्मराक्षस।
**ब्रह्मचर्य्य**–संज्ञा पुं० १. वीर्य को रक्षित रखने का प्रतिबंध। २. चार आश्रमों में पहला आश्रम।
**ब्रह्मचारिणी**–संज्ञा स्त्री० ब्रह्मचर्य्य का व्रत धारण करनेवाली स्त्री।
**ब्रह्मचारी**–संज्ञा पुं० [स्त्री० ब्रह्मचारिणी] ब्रह्मचर्य्य का व्रत धारण करनेवाला।
**ब्रह्मज्ञान**–संज्ञा पुं० ब्रह्म, पारमार्थिक सत्ता या अद्वैत सिद्धांत का बोध।
**ब्रह्मज्ञानी**–वि० परमार्थ तत्त्व का बोध रखनेवाला।
**ब्रह्मद्रोही**–वि० ब्राह्मणों से वैर रखनेवाला।
**ब्रह्मद्वार**–संज्ञा पुं० ब्रह्मरंध्र।
**ब्रह्मपुत्र**–संज्ञा पुं० एक नद जो मानसरोवर से निकलकर बंगाल की खाड़ी में गिरता है।
**ब्रह्मभोज**–संज्ञा पुं० ब्राह्मण-भोजन।
**ब्रह्ममुहूर्त्त**–संज्ञा पुं० प्रभात। तड़का।
**ब्रह्मरंध्र**–संज्ञा पुं० मस्तक के मध्य में माना हुआ गुप्त छेद जिससे होकर प्राण निकलने से ब्रह्मलोक की प्राप्ति होती है।
**ब्रह्मराक्षस**–संज्ञा पुं० वह ब्राह्मण जो मरकर भूत हुआ हो।
**ब्रह्मलेख**–संज्ञा पुं० भाग्य का लेख जो ब्रह्मा किसी जीव के गर्भ में आते ही उसके मस्तक पर लिख देते हैं।
**ब्रह्मर्षि**–संज्ञा पुं० ब्राह्मण ऋषि।
**ब्रह्मवाद**–संज्ञा पुं० १. वेद का पढ़ना-पढ़ाना। २. अद्वैतवाद।
**ब्रह्मविद्या**–संज्ञा स्त्री० ब्रह्म को जानने की विद्या। उपनिषद् विद्या।
**ब्रह्मसमाज**–संज्ञा पुं० दे० "ब्राह्म-समाज"।
**ब्रह्महत्या**–संज्ञा स्त्री० ब्राह्मण-वध। ब्राह्मण को मार डालना। (महापाप)
**ब्रह्मांड**–संज्ञा पुं० १. चौदहों भुवनों का समूह। २. खोपड़ी। कपाल।
**ब्रह्मा**–संज्ञा पुं० ब्रह्म के तीन सगुण रूपों में से सृष्टि की रचना करनेवाला रूप। विधाता।
**ब्रह्माणी**–संज्ञा स्त्री० ब्रह्मा की स्त्री या शक्ति।
**ब्रह्मानंद**–संज्ञा पुं० ब्रह्म के स्वरूप के अनुभव से होनेवाला आनंद।
**ब्रह्मावर्त्त**–संज्ञा पुं० सरस्वती और दृषद्वती नदियों के बीच का प्रदेश।
**ब्रह्मास्त्र**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का अस्त्र जो मंत्र से चलाया जाता था।
**ब्राह्मण**–संज्ञा पुं० [स्त्री० ब्राह्मणी]

भारी-वि० १. जिसमें बोझ हो। २. कठिन। ३. विशाल। बड़ा।

भारीपन-संज्ञा पुं० भारी होने का भाव। गुरुत्व।

भार्गव-संज्ञा पुं० १. भृगु के वंश में उत्पन्न पुरुष। २. एक जाति जो संयुक्त-प्रदेश के पश्चिम में पाई जाती है।
वि० भृगु-संबंधी। भृगु का।

भार्गवेश-संज्ञा पुं० परशुराम।

भार्य्या-संज्ञा स्त्री० पत्नी। स्त्री।

भाल-संज्ञा पुं० कपाल। ललाट।

भालचंद्र-संज्ञा पुं० १. महादेव। २. गणेश।

भालना-क्रि० स० अच्छी तरह देखना।

भाललोचन-संज्ञा पुं० शिव।

भाला-संज्ञा पुं० बरछा। नेज़ा।

भालाबरदार-संज्ञा पुं० बरछा चलाने-वाला।

भाली-संज्ञा स्त्री० भाले की गाँसी या नोक।

भालुक-संज्ञा पुं० भालू। रीछ।

भालू-संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध स्तनपायी भीषण चौपाया जो कई प्रकार का होता है। मदारी इसे पकड़कर नाचना और खेल करना सिखाते हैं। रीछ।

भाव-संज्ञा पुं० १. सत्ता। अस्तित्व। २. मन में उत्पन्न होनेवाली प्रवृत्ति। विचार। ३. अभिप्राय। ४. मुख की आकृति या चेष्टा। ५. ईश्वर, देवता आदि के प्रति होनेवाली श्रद्धा या भक्ति।

भावइ०†-अव्य० जी चाहे। इच्छा हो तो।

भावक॰-क्रि० वि० किंचित्। थोड़ा सा। ज़रा सा।
संज्ञा पुं० १. भावना करनेवाला। २. भक्त। प्रेमी।

भावगति-संज्ञा स्त्री० इरादा। इच्छा।

भावगम्य-वि० भक्ति-भाव से जानने योग्य।

भावग्राह्य-वि० भक्ति से ग्रहण करने योग्य।

भावज-संज्ञा स्त्री० भाई की स्त्री। भाभी।

भावता-वि० [स्त्री० भावती] जो भला लगे। प्रिय।
संज्ञा पुं० प्रियतम।

भाव-ताव-संज्ञा पुं० किसी चीज़ का मूल्य या भाव आदि।

भावन०†-वि० अच्छा या प्रिय लगनेवाला।

भावना-संज्ञा स्त्री० १. ध्यान। २. इच्छा। चाह। ३. पुट (वैद्यक)।

भावनि०†-संज्ञा स्त्री० जो कुछ जी में आवे।

भावनीय-वि० भावना करने योग्य।

भावभक्ति-संज्ञा स्त्री० १. भक्ति-भाव। २. सत्कार।

भाववाचक-संज्ञा पुं० व्याकरण में वह संज्ञा जिससे किसी पदार्थ का भाव या गुण सूचित हो।

भाववाच्य-संज्ञा पुं० व्याकरण में क्रिया का वह रूप जिससे यह जाना जाय कि वाक्य का उद्देश्य केवल कोई भाव है। इसमें तृतीया विभक्ति (करण कारक) रहती है।

१. चार वर्णों में सबसे श्रेष्ठ वर्ण या जाति जिसके प्रधान कर्म पठन-पाठन, यज्ञ, ज्ञानोपदेश आदि हैं। २. वेद का वह भाग जो मंत्र नहीं कहलाता।

**ब्राह्ममुहूर्त**-संज्ञा पुं० सूर्योदय से पहले दो घड़ी तक का समय।

**ब्राह्मसमाज**-संज्ञा पुं० एक नया संप्रदाय जिसमें एक मात्र ब्रह्म की ही उपासना की जाती है।

**ब्राह्मी**-संज्ञा स्त्री० १. दुर्गा। २. भारतवर्ष की वह प्राचीन लिपि जिससे नागरी, बँगला आदि आधुनिक लिपियाँ निकली हैं। ३. एक प्रसिद्ध बूटी जो स्मरण-शक्ति और बुद्धि बढ़ानेवाली है।

---

## भ

**भ**-हिंदी वर्णमाला का चौबीसवाँ और पवर्ग का चौथा वर्ण।

**भंग**-संज्ञा पुं० १. तरंग। लहर। २. पराजय। ३. टुकड़ा।
संज्ञा स्त्री० दे० "भाँग"।

**भंगड़**-वि० बहुत भाँग पीनेवाला। भँगेड़ी।

**भंगी**-संज्ञा पुं० [स्त्री० भंगिन] एक अस्पृश्य जाति जिसका काम मलमूत्र आदि उठाना है।

**भंगुर**-वि० १. भंग होनेवाला। २. नाशवान्।

**भँगेड़ी**-वि० दे० "भंगड़"।

**भंजन**-संज्ञा पुं० १. तोड़ना। २. भंग करना।

**भँजना**-क्रि० अ० १. टुकड़े-टुकड़े होना। २. किसी बड़े सिक्के का छोटे-छोटे सिक्कों से बदला जाना।
क्रि० अ० १. बटा जाना। २. भाँजा जाना।

**भँजाना**ꝏ-क्रि० स० तोड़ना।

**भँजाना**†-क्रि० स० १. बड़ा सिक्का आदि देकर उतने ही मूल्य के छोटे सिक्के लेना। २. भुनाना।
क्रि० स० दूसरे को भाँजने के लिये प्रेरणा करना या नियुक्त करना।

**भंटा**†-संज्ञा पुं० बैंगन।

**भंड**-संज्ञा पुं० दे० "भाँड़"।
वि० १. अश्लील या गंदी बातें बकनेवाला। २. पाखंडी।

**भँड़फोड़**†-संज्ञा पुं० १. मिट्टी के बरतनों को गिराना या तोड़ना-फोड़ना। २. रहस्योद्घाटन। ३. भंडाफोड़।

**भँडरिया**-संज्ञा पुं० एक जाति का नाम। इस जाति के लोग सामुद्रिक आदि की सहायता से लोगों को भविष्य बताकर निर्वाह करते हैं। भड्डर।
वि० पाखंडी।
संज्ञा स्त्री० दीवारों में बना हुआ पल्लेदार ताख।

**भँड़सार, भँड़साल**†-संज्ञा स्त्री० वह गोदाम जहाँ अन्न इकट्ठा

भावार्थ-संज्ञा पुं० वह अर्थ जिसमें मूल का केवल भाव आ जाय।
भाविक-वि० जाननेवाला। मर्मज्ञ।
भावी-संज्ञा स्त्री० १. भविष्यत् काल। आनेवाला समय। २. भाग्य।
भावुक-वि० १. भावना करनेवाला। २. जिस पर भावों का जल्दी प्रभाव पड़े।
भाषण-संज्ञा पुं० १. कथन। बातचीत। २. व्याख्यान।
भाषांतर-संज्ञा पुं० अनुवाद। उल्था।
भाषा-संज्ञा स्त्री० १. बोली। ज़बान। वाणी। २. किसी विशेष जन-समुदाय में प्रचलित बात-चीत करने का ढंग। आधुनिक हिंदी।
भाषाबद्ध-वि० साधारण देशभाषा में बना हुआ।
भाषित-वि० कहा हुआ।
भाषी-संज्ञा पुं० बोलनेवाला।
भाष्य-संज्ञा पुं० सूत्रों की की हुई व्याख्या या टीका।
भाष्यकार-संज्ञा पुं० सूत्रों की व्याख्या करनेवाला।
भास-संज्ञा पुं० १. दीप्ति। प्रकाश। २. किरण।
भासना-क्रि० अ० १. प्रकाशित होना। २. मालूम होना। ३. देख पड़ना।
भासमान-वि० ज्ञात पड़ता हुआ। भासता हुआ।
भासित-वि० चमकीला। प्रकाशित।
भास्कर-संज्ञा पुं० १. सूर्य। २. पत्थर पर चित्र और बेल-बूटे आदि बनाना।
भास्वर-संज्ञा पुं० १. दिन। २. सूर्य।
वि० चमकदार।
भिंगाना-क्रि० स० दे० "भिगोना"।
भिजाना-क्रि० स० दे० "भिगोना"।
भिंडी-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की फली जिसकी तरकारी बनती है।
भिक्षा-संज्ञा स्त्री० १. याचना। २. भीख। ३. इस प्रकार माँगने से मिली हुई वस्तु।
भिक्षु-संज्ञा पुं० १. भीख माँगनेवाला। भिखारी। २. संन्यासी।
भिक्षुक-संज्ञा पुं० भिखमंगा।
भिखमंगा-संज्ञा पुं० जो भीख माँगे।
भिखारिणी-संज्ञा स्त्री० वह स्त्री जो भिक्षा माँगे।
भिखारिन-संज्ञा स्त्री० दे० "भिखारिणी"।
भिखारी-संज्ञा पुं० [स्त्री० भिखारिन, भिखारिणी] भिक्षुक। भिखमंगा।
भिगोना-क्रि० स० किसी चीज़ को पानी से तर करना।
भिजवाना-क्रि० स० किसी को भेजने में प्रवृत्त करना।
भिजाना-क्रि० स० भिगोना।
भिज्ञ-वि० जानकार। वाक़िफ़।
भिड़-संज्ञा स्त्री० बर्रे। ततैया।
भिड़ना-क्रि० अ० १. टक्कर खाना। २. लड़ाई करना।
भितल्ला-संज्ञा पुं० दोहरे कपड़े में भीतरी ओर का पल्ला।
भिताना†-क्रि० स० डरना।
भित्ति-संज्ञा स्त्री० १. दीवार। २. वह पदार्थ जिस पर चित्र बनाया जाय।
भिदना-क्रि० अ० १. पैवस्त होना। घुस जाना। २. छेदा जाना।
भिनकना-क्रि० अ० भिन भिन शब्द करना। (मक्खियों का)

किया जाता है। खत्ती।
**भंडा**–संज्ञा पुं० बर्तन। पात्र।
**भंडार**–संज्ञा पुं० १. खज़ाना। २. अन्न आदि रखने का स्थान। ३. पाकशाला।
**भंडारा**–संज्ञा पुं० १. दे० "भंडार"। २. साधुओं का भोज।
**भंडारी**–संज्ञा स्त्री० छोटी कोठरी। संज्ञा पुं० १. खज़ानची। कोषाध्यक्ष। २. रसोइया। रसोईदार।
**भँड़ौआ**–संज्ञा पुं० १. भाँड़ों के गाने का गीत। २. हास्यआदि रसों की साधारण अथवा निम्न कोटि की कविता।
**भँवर**–संज्ञा पुं० १. भौंरा। २. बहाव में वह स्थान जहाँ पानी की लहर एक केंद्र पर चक्राकार घूमती है।
**भँवरकली**–संज्ञा स्त्री० लोहे या पीतल की वह कड़ी जो कील में इस प्रकार जड़ी रहती है कि वह जिधर चाहे, उधर सहज में घूम सकती है।
**भँवरजाल**–संज्ञा पुं० सांसारिक झगड़े बखेड़े। भ्रमजाल।
**भँवरी**–संज्ञा स्त्री० पानी का चक्कर। संज्ञा स्त्री० दे० "भाँवर"।
**भइया**–संज्ञा पुं० १.भाई। २. बराबर-वालों के लिये आदर-सूचक शब्द।
**भक**–संज्ञा स्त्री० सहसा अथवा रह रहकर आग के जल उठने का शब्द।
**भकुआ**†–वि० मूर्ख। मूढ़।
**भकुआना**–क्रि० अ० चकपका जाना। घबरा जाना।
क्रि० स० १. चकपका देना। २. मूर्ख बनाना।
**भकोसना**–क्रि० स० जल्दी या भद्दे-पन से खाना।
**भक्त**–वि० सेवा करनेवाला। भक्ति करनेवाला।
**भक्तवत्सल**–वि० जो भक्तों पर कृपा करता हो।
**भक्ति**–संज्ञा स्त्री० १. पूजा। अर्चन। २. ईश्वर में अत्यंत अनुराग। इसके नौ प्रकार ये हैं—श्रवण, कीर्तन, स्मरण, पाद-सेवन, अर्चन, वंदन, दास्य, सख्य और आत्मनिवेदन।
**भक्तिसूत्र**–संज्ञा पुं० शांडिल्य मुनि-कृत वैष्णवसंप्रदाय का एकसूत्र-ग्रंथ।
**भक्षक**–वि० [ स्त्री० भक्षिका ] खाने-वाला।
**भक्षण**–संज्ञा पुं० [ वि० भक्ष्य, भक्षित, भक्षणीय ] भोजन करना। किसी वस्तु को दाँतों से काटकर खाना।
**भक्षना***–क्रि० स० खाना।
**भक्षी**–वि० [ स्त्री० भक्षिणी ] खाने-वाला। भक्षक।
**भक्ष्य**–वि० खाने के योग्य। संज्ञा पुं० खाद्य। अन्न। आहार।
**भख***–संज्ञा पुं० आहार। भोजन।
**भखना***–क्रि० स० खाना।
**भगंदर**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का फोड़ा जो गुदावर्त के किनारे होता है।
**भग**–संज्ञा पुं० १. योनि। २. ऐश्वर्य। ३. सौभाग्य।
**भगत**–वि० [ स्त्री० भगतिन ] सेवक। उपासक। संज्ञा पुं० वैष्णव या वह साधु जो तिलक लगाता और मांस आदि न खाता हो।
**भगतिया**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० भगतिन ] राजपूताने की एक जाति जो गाने-

भिनभिनाना-क्रि० अ० भिन भिन शब्द करना।
भिनसार†-संज्ञा पुं० सबेरा।
भिन्न-वि० १. अलग। पृथक्। २. दूसर।
संज्ञा पुं० वह संख्या जो एकाई से कम हो। ( गणित )
भिन्नता-संज्ञा स्त्री० भिन्न होने का भाव।
भिलनी-संज्ञा स्त्री० भील जाति की स्त्री।
भिलावाँ-संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध जंगली वृक्ष। इसका फल औषध के काम में आता है।
भिश्ती-संज्ञा पुं० मशक द्वारा पानी ढोनेवाला व्यक्ति। सक्का।
भिषक्-संज्ञा पुं० वैद्य।
भींगना-क्रि० अ० दे० "भीगना"।
भींजना※†-क्रि० अ० गीला होना। पानी पड़ना।
भी-अव्य० तक। किसी अन्य वस्तु के साथ।
भीख-संज्ञा स्त्री० दे० "भिक्षा"।
भीगना-क्रि० अ० पानी या और किसी तरल पदार्थ के संयोग के कारण तर होना।
भीटा-संज्ञा पुं० ऊँची या टीलेदार ज़मीन।
भीड़-संज्ञा स्त्री० आदमियों का जमाव।
भीड़भड़क्का-संज्ञा पुं० दे० "भीड़-भाड़"।
भीड़भाड़-संज्ञा स्त्री० मनुष्यों का जमाव।
भीत-संज्ञा स्त्री० दीवार।
वि० [ स्त्री० भीता ] डरा हुआ।
भीतर-क्रि० वि० अंदर।
संज्ञा पुं० रनिवास। ज़नानख़ाना।
भीतरी-वि० १. अंदर का। २. गुप्त।
भीति-संज्ञा स्त्री० डर। भय।
संज्ञा स्त्री० दीवार।
भीती※†-संज्ञा स्त्री० दीवार।
संज्ञा स्त्री० डर। भय।
भीनना-क्रि० अ० भर जाना। समा जाना।
भीम-संज्ञा पुं० १. भयानक रस। २. पाँचों पांडवों में से एक। ये बहुत बड़े वीर और बलवान् थे।
वि० १. भयानक। २. बहुत बड़ा।
भीमता-संज्ञा स्त्री० भयंकरता।
भीमसेन-संज्ञा पुं० युधिष्ठिर के छोटे भाई। भीम।
भीमसेनी कपूर-संज्ञा पुं० एक प्रकार का बढ़िया कपूर।
भीर※-संज्ञा स्त्री० १. दे० "भीड़"। २. कष्ट। दुःख। तकलीफ़।
※ वि० डरा हुआ। भयभीत।
भीरु-वि० डरपोक। कायर।
भीरुता-संज्ञा स्त्री० डरपोकपन।
भीरुताई※-संज्ञा स्त्री० दे० "भीरुता"।
भीरे※†-क्रि० वि० समीप। नज़दीक।
भील-संज्ञा पुं० [ स्त्री० भीलनी ] एक प्रसिद्ध जंगली जाति।
भीष※-संज्ञा स्त्री० भीख।
भीषण-वि० देखने में बहुत भयानक। डरावना।
भीषणता-संज्ञा स्त्री० भीषण होने का भाव। भयंकरता।

बजाने का काम करती है।

भगदड़–संज्ञा स्त्री० भागने की क्रिया या भाव।

भगना–क्रि० अ० दे० भागना।
संज्ञा पुं० दे० भानजा।

भगवंत*–संज्ञा पुं० दे० "भगवत्"।

भगवती–संज्ञा स्त्री० १. देवी। २. गौरी। ३. सरस्वती। दुर्गा।

भगवत्–संज्ञा पुं० ईश्वर।

भगवद्गीता–संज्ञा स्त्री० महाभारत के भीष्मपर्व के अंतर्गत एक प्रसिद्ध सर्वश्रेष्ठ प्रकरण जिसमें भगवान् कृष्ण और अर्जुन का संवाद है।

भगवान्, भगवान–संज्ञा पुं० १. ईश्वर। परमेश्वर। २. कोई पूज्य और आदरणीय व्यक्ति।

भगाना–क्रि० स० १. किसी को भागने में प्रवृत्त करना। २. हरण करना। ३. स्त्री-हरण।

भगिनी–संज्ञा स्त्री० बहन।

भगीरथ–संज्ञा पुं० अयोध्या के एक प्रसिद्ध सूर्यवंशी राजा जो गंगा को पृथ्वी पर लाए थे।
वि० भगीरथ की तपस्या के समान भारी। बहुत बड़ा।

भगोड़ा–वि० १. भागा हुआ। २. कायर।

भगौती*–संज्ञा स्त्री० दे० "भगवती"।

भगौहाँ–वि० १. भागने को उद्यत। २. कायर। ३. भगवा। गेरुआ।

भग्गू–वि० जो विपत्ति देखकर भागता हो। कायर।

भग्न–वि० टूटा हुआ।

भग्नावशेष–संज्ञा पुं० १. खँडहर। २. किसी टूटे हुए पदार्थ के बचे हुए टुकड़े।

भचक–संज्ञा स्त्री० भचककर चलने का भाव। लँगड़ापन।

भचकना–क्रि० अ० आश्चर्य में निमग्न होकर रह जाना।
क्रि० अ० चलने के समय पैर का इस प्रकार टेढ़ा पड़ना कि देखने में लँगड़ापन मालूम हो।

भजन–संज्ञा पुं० १. बार-बार किसी पूज्य या देवता आदि का नाम लेना। स्मरण। जप। २. वह गीत जिसमें देवता आदि के गुणों का कीर्त्तन हो।

भजना–क्रि० स० देवता आदि का नाम रटना। जपना।
क्रि० अ० भागना। भाग जाना।

भजनानंद–संज्ञा पुं० भजन से मिलनेवाला आनंद।

भजनानंदी–संज्ञा पुं० भजन गाकर सदा प्रसन्न रहनेवाला।

भजनी–संज्ञा पुं० भजन गानेवाला।

भट–संज्ञा पुं० १. युद्ध करनेवाला। योद्धा। २. सिपाही।

भटकटाई, भटकटैया–संज्ञा स्त्री० एक छोटा और कटिदार क्षुप।

भटकना–क्रि० अ० १. व्यर्थ इधर-उधर घूमते फिरना। २. भ्रम में पड़ना।

भटकाना–क्रि० स० १. गलत रास्ता बताना। २. भ्रम में डालना।

भटमेरा*–संज्ञा पुं० दो वीरों का मुकाबला। भिड़ंत।

भट्टा–संज्ञा स्त्री० स्त्रियों के संबोधन

भीष्म–संज्ञा पुं० १. भयानक रस। (साहित्य) २. राजा शांतनु के पुत्र जो गंगा के गर्भ से उत्पन्न हुए थे। देवव्रत। गांगेय।

भीष्मक–संज्ञा पुं० विदर्भ देश के एक राजा जो रुक्मिणी के पिता थे।

भीष्मपितामह–संज्ञा पुं० दे० "भीष्म"।

भुँइ*–संज्ञा स्त्री० पृथिवी। भूमि।

भुँइफोर–संज्ञा पुं० एक प्रकार की बरसाती खुमी।

भुँइहरा–संज्ञा पुं० १. वह स्थान जो भूमि के नीचे खोदकर बनाया गया हो। २. तहखाना।

भुँजना†–क्रि० अ० दे० "भुनना"।

भुअंग*†–संज्ञा पुं० साँप।

भुअंगम*–संज्ञा पुं० साँप।

भुअन*–संज्ञा पुं० दे० "भुवन"।

भुआल*–संज्ञा पुं० राजा।

भुइँ*–संज्ञा स्त्री० भूमि। पृथ्वी।

भुइँडोल–संज्ञा पुं० दे० "भूकंप"।

भुइँहार–संज्ञा पुं० दे० "भूमिहार"।

भुक*–संज्ञा पुं० १. भोजन। २. अग्नि।

भुक्खड़–वि० १. जिसे भूख लगी हो। भूखा। २. वह जो बहुत खाता हो।

भुक्त–वि० १. जो खाया गया हो। २. भोगा हुआ।

भुक्ति–संज्ञा स्त्री० १. भोजन। २. लौकिक सुख।

भुखमरा–वि० १. जो भूखों मरता हो। २. पेटू।

भुखाना†–क्रि० अ० भूख से पीड़ित होना।

भुगतना–क्रि० स० सहना। झेलना। भोगना।

भुगतान–संज्ञा पुं० १. निपटारा। २. मूल्य या देन चुकाना।

भुगताना–क्रि० स० भुगतने का सकर्मक रूप। पूरा करना।

भुजंग–संज्ञा पुं० साँप।

भुजंगा–संज्ञा पुं० काले रंग का एक पक्षी। भुजैटा।

भुजंगिनी–संज्ञा स्त्री० साँपिन।

भुजंगी–संज्ञा स्त्री० १. साँपिन। २. नागिन।

भुज–संज्ञा पुं० १. बाहु। बाँह। २. ज्यामिति में किसी क्षेत्र का किनारा या किनारे की रेखा। ३. त्रिभुज का आधार।

भुजग–संज्ञा पुं० साँप।

भुजदंड–संज्ञा पुं० बाहुदंड।

भुजपाश–संज्ञा पुं० गलबाँही। गले में हाथ डालना।

भुजबंद–संज्ञा पुं० बाजूबंद।

भुजमूल–संज्ञा पुं० १. मोढ़ा। २. काँख।

भुजा–संज्ञा स्त्री० बाँह। हाथ।

भुजाली–संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार की बड़ी टेढ़ी छुरी। २. छोटी बरछी।

भुजिया†–संज्ञा पुं० १. उबाले हुए धान का चावल। २. सूखी भूनी हुई तरकारी।

भुजैल–संज्ञा पुं० भुजंगा पक्षी।

भुजौना†–संज्ञा पुं० भुना हुआ खाद्य।

भुट्टा–संज्ञा पुं० मक्के या जुवार बाजरे की हरी बाल।

भुन–संज्ञा पुं० मक्खी आदि का शब्द। अव्यक्त गुंजार का शब्द।

के लिये एक आदरसूचक शब्द।

**भट्ट**-संज्ञा पुं० १. ब्राह्मणों की एक उपाधि। २. भाट।

**भट्ठा**-संज्ञा पुं० १. बड़ी भट्ठी। २. ईंटें या खपड़े इत्यादि पकाने का पजावा।

**भट्ठी**-संज्ञा स्त्री० १. ईंटों आदि का बना हुआ बड़ा चूल्हा जिस पर हलवाई, लोहार और वैद्य आदि अनेक प्रकार के काम करते हैं। २. वह स्थान जहाँ देशी शराब बनती है।

**भठियारपन**-संज्ञा पुं० १. भठियारे का काम। २. भठियारों की तरह लड़ना और गालियाँ बकना।

**भठियारा**-संज्ञा पुं० [ स्त्री० भठियारी या भठियारिन ] सराय का प्रबंध करनेवाला या रक्षक।

**भड़क**-संज्ञा स्त्री० १. दिखाऊ चमक-दमक। चमकीलापन। भड़कीले होने का भाव। २. उत्तेजित होने का भाव।

**भड़कदार**-वि० १. चमकीला। भड़कीला। २. रोबदार।

**भड़कना**-क्रि० अ० १. तेज़ी से जल उठना। २. झिझकना। चौंकना। डरकर पीछे हटना। (पशुओं के लिये) ३. क्रुद्ध होना।

**भड़काना**-क्रि० स० १. प्रज्वलित करना। जलाना। २. उभारना।

**भड़कीला**-वि० दे० "भड़कदार"।

**भड़भड़**-संज्ञा स्त्री० १. भड़भड़ शब्द जो प्रायः आघातों से होता है। २. भीड़। भभ्भड़। ३. व्यर्थ की और बहुत अधिक बातचीत।

**भड़भड़िया**-वि० बहुत अधिक और व्यर्थ की बातें करनेवाला।

**भड़भूँजा**-संज्ञा पुं० एक जाति जो भाड़ में अन्न भूनती है।

**भेड़हाई**[*]†-क्रि० वि० चोरों की तरह। लुक छिप या दबकर।

**भड़ी**-संज्ञा स्त्री० झूठा बढ़ावा।

**भडुआ**-संज्ञा पुं० वह जो वेश्याओं की दलाली करता हो।

**भणना**[*]†-क्रि० स० कहना।

**भणित**-वि० कहा हुआ।

**भतार**†-संज्ञा पुं० पति। खसम।

**भतीजा**-संज्ञा पुं० [ स्त्री० भतीजी ] भाई का पुत्र। भाई का लड़का।

**भत्ता**-संज्ञा पुं० दैनिक व्यय जो किसी कर्मचारी को यात्रा के समय मिलता है।

**भदई**-संज्ञा स्त्री० वह फ़सल जो भादों में तैयार होती है।

**भदावर**-संज्ञा पुं० एक प्रांत जो आजकल ग्वालियर राज्य में है।

**भदेसिल**†-वि० भद्दा। भोंडा।

**भदैंहा**†-वि० भादों मास में होनेवाला।

**भदौरिया**-वि० भदावर प्रांत का। भदावर-संबंधी।

**भद्दा**-वि०, पुं० [ स्त्री० भद्दी ] जो देखने में मनोहर न हो। कुरूप।

**भद्दापन**-संज्ञा पुं० भद्दे होने का भाव।

**भद्र**-वि० सभ्य। सुशिक्षित।

भुनगा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० भुनगी ] एक छोटा उड़नेवाला कीड़ा।
भुनना–क्रि० अ० भूनने का अकर्मक रूप। भूना जाना।
भुनभुनाना–क्रि० अ० भुन भुन शब्द करना।
भुनाना–क्रि० स० बड़े सिक्के आदि को छोटे सिक्कों आदि से बदलना।
भुरकना–क्रि० अ० सूखकर भुरभुरा हो जाना।
क्रि० स० भुरभुराना। बुरकना।
भुरकुस–संज्ञा पुं० चूर्ण।
भुरता–संज्ञा पुं० १. दबकर विकृतावस्था को प्राप्त पदार्थ। २. चोखा या भरता नाम का सालन।
भुरभुरा–वि० [ स्त्री० भुरभुरी ] जिसके कण थोड़ा आघात लगने पर भी अलग हो जायँ। बलुआ।
भुलक्कड़–वि० जो बराबर भूल जाता हो। जिसका स्वभाव भूलने का हो।
भुलवाना–क्रि० स० १ भूलना का प्रेरणार्थक रूप। २. भ्रम में डालना।
भुलाना–क्रि० स० १. भूलने का प्रेरणार्थक रूप। २. भूलना।
*। क्रि० अ० १. भ्रम में पड़ना। २. भटकना।
भुलावा–संज्ञा पुं० धोखा।
भुवंग–संज्ञा पुं० साँप।
भुवंगम–संज्ञा पुं० साँप।
भुवः–संज्ञा पुं० वह आकाश या लोक जो भूमि और सूर्य्य के अंतर्गत है।
भुव–संज्ञा स्त्री० पृथ्वी।
* संज्ञा स्त्री० भौंह। भ्रू।
भुवन–संज्ञा पुं० १. जगत्। २. लोक। पुराणानुसार लोक चौदह हैं।
भुवनपति–संज्ञा पुं० भूपति। राजा।
भुवा–संज्ञा पुं० घूआ। रूई।
भुवाल*–संज्ञा पुं० राजा।
भुवि–संज्ञा स्त्री० भूमि। पृथिवी।
भुशुंडी–संज्ञा पुं० दे० "काकभुशुंडी"।
भुस–संज्ञा पुं० भूसा।
भुसी*–संज्ञा स्त्री० भूसी।
भूँकना–क्रि० अ० भूँ भूँ या भौं भौं शब्द करना ( कुत्तों का )। ( कुत्तों की बोली )
भूँचाल–संज्ञा पुं० दे० "भूकंप"।
भूँजना†–क्रि० स० १. दे० "भूनना"। २. दुःख देना।
भूँजा†–संज्ञा पुं० भूना हुआ। चबेना।
भूँडोल–संज्ञा पुं० दे० "भूकंप"।
भू–संज्ञा स्त्री० १. पृथ्वी। २. स्थान।
भूकंप–संज्ञा पुं० पृथ्वी के ऊपरी भाग का सहसा कुछ प्राकृतिक कारणों से हिल उठना।
भूख–संज्ञा स्त्री० १. खाने की इच्छा। २. क्षुधा।
भूखना*†–क्रि० स० सजाना।
भूखा–वि० पुं० [स्त्री० भूखी] १. जिसे भूख लगी हो। २. गरीब, दरिद्र।
भूगर्भ–संज्ञा पुं० पृथ्वी का भीतरी भाग।
भूगर्भशास्त्र–संज्ञा पुं० वह शास्त्र जिसके द्वारा इस बात का ज्ञान होता है कि पृथ्वी का ऊपरी और भीतरी भाग किन-किन तत्त्वों का बना है और उसका वर्त्तमान रूप किन कारणों से हुआ है।
भूगोल–संज्ञा पुं० १. पृथ्वी। २. वह शास्त्र जिसके द्वारा पृथ्वी के ऊपरी स्वरूप और उसके प्राकृतिक विभागों आदि का ज्ञान होता है।

**भद्रक**–संज्ञा पुं० १. एक प्राचीन देश। २. एक वर्णवृत्त का नाम।
**भद्रकाली**–संज्ञा स्त्री० दुर्गा देवी की एक मूर्ति।
**भद्रता**–संज्ञा स्त्री० शिष्टता। सभ्यता। भलमनसी।
**भद्रा**–संज्ञा स्त्री० १. फलित ज्योतिष के अनुसार एक अशुभ योग। २. बाधा। (बोलचाल)
**भनक**–संज्ञा स्त्री० १. धीमा शब्द। ध्वनि। २. उड़ती हुई खबर।
**भनकना**ॐ†–क्रि० स० कहना।
**भनना**ॐ–क्रि० स० कहना।
**भनभनाना**–क्रि० अ० भनभन शब्द करना। गुंजारना।
**भनभनाहट**–संज्ञा स्त्री० भनभनाने का शब्द।
**भपका**–संज्ञा पुं० अर्क आदि उतारने का एक प्रकार का बंद बड़ा घड़ा।
**भभकना**–क्रि० अ० १. उबलना। २. ज़ोर से जलना। भड़कना।
**भभकी**–संज्ञा स्त्री० घुड़की।
**भभ्भड़, भभ्भड़**–संज्ञा स्त्री० भीड़-भाड़। अव्यवस्थित जन-समुदाय।
**भभरना**ॐ†–क्रि० अ० भयभीत होना। डरना।
**भभूका**–संज्ञा पुं० ज्वाला।
**भभूत**–संज्ञा स्त्री० भस्म जिसे शैव लोग भुजाओं आदि पर लगाते हैं।
**भयंकर**–वि० जिसे देखने से भय लगता हो।
**भयंकरता**–संज्ञा स्त्री० भयंकर होने का भाव। डरावनापन। भीषणता।
**भय**–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध मनोविकार जो किसी आनेवाली भीषण आपत्ति की आशंका से उत्पन्न होता है। डर। खौफ़।
**भयप्रद**–वि० दे० "भयानक"।
**भयभीत**–वि० डरा हुआ।
**भयहारी**–वि० डर छुड़ानेवाला। डर दूर करनेवाला।
**भयान**ॐ†–वि० डरावना।
**भयानक**–वि० जिसे देखने से भय लगता हो।
**भयाना**ॐ†–क्रि० अ० डरना। क्रि० स० भयभीत करना। डराना।
**भयावन**†–वि० डरावना।
**भयावह**–वि० भयंकर। डरावना।
**भर**–वि० पूरा। सब।
**भरकना**ॐ†–क्रि० अ० दे० "भड़कना"।
**भरण**–संज्ञा पुं० पालन। पोषण।
**भरणी**–संज्ञा स्त्री० सत्ताईस नक्षत्रों में दूसरा नक्षत्र।
**भरत**–संज्ञा पुं० १. कैकेयी के गर्भ से उत्पन्न राजा दशरथ के पुत्र और रामचंद्र के छोटे भाई जिनका विवाह माण्डवी के साथ हुआ था। २. शकुंतला के गर्भ से उत्पन्न दुष्यंत के पुत्र जिनका जन्म कश्यप ऋषि के आश्रम में हुआ था। इस देश का "भारतवर्ष" नाम इन्हीं के नाम से पड़ा है। ३. एक प्रसिद्ध मुनि जो नाट्यशास्त्र के प्रधान आचार्य माने जाते हैं। ४. संगीत शास्त्र के एक आचार्य का नाम।
**भरतखंड**–संज्ञा पुं० राजा भरत के किए हुए पृथ्वी के नौ खंडों में से एक खंड। भारतवर्ष। हिंदुस्तान।
**भरता**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का नम-

भूचर–संज्ञा पुं० भूमि पर रहनेवाला प्राणी।

भूचाल–संज्ञा पुं० दे० "भूकंप"।

भूटान–संज्ञा पुं० हिमालय का एक प्रदेश जो नेपाल के पूर्व में है।

भूटानी–वि० भूटान देश का। भूटान संबंधी।

संज्ञा पुं० १. भूटान देश का निवासी। २. भूटान देश का घोड़ा।

संज्ञा स्त्री० भूटान देश की भाषा।

भूडोल–संज्ञा पुं० दे० "भूकंप"।

भूत–संज्ञा पुं० १. वे मूल द्रव्य जिनकी सहायता से सारी सृष्टि की रचना हुई है। २. सृष्टि का कोई जड़ या चेतन, अचर या चर पदार्थ या प्राणी। ३. प्राणी। ४. बीता हुआ समय। ५. व्याकरण के अनुसार क्रिया का वह रूप जिससे यह सूचित होता है कि क्रिया का व्यापार समाप्त हो चुका। ६. प्रेत। जिन। शैतान।

वि० गत। बीता हुआ।

भूतत्त्वविद्या–संज्ञा स्त्री० दे० "भूगर्भ-शास्त्र"।

भूतनाथ–संज्ञा पुं० शिव।

भूतपूर्व–वि० वर्तमान से पहले का। इससे पहले का।

भूतभावन–संज्ञा पुं० महादेव।

भूत भाषा–संज्ञा स्त्री० पैशाची भाषा।

भूतल–संज्ञा पुं० १. पृथ्वी का ऊपरी तल। २. संसार। दुनिया।

भूतात्मा–संज्ञा पुं० १. शरीर। २. जीवात्मा।

भूति–संज्ञा स्त्री० १. वैभव। धन-संपत्ति। २. भस्म।

भूतिनी–संज्ञा स्त्री० भूत योनि में प्राप्त स्त्री।

भूतृण–संज्ञा पुं० रूसा घास।

भूतेश्वर–संज्ञा पुं० महादेव।

भूतोन्माद–संज्ञा पुं० वह उन्माद जो पिशाचों के आक्रमण के कारण हो।

भूदेव–संज्ञा पुं० ब्राह्मण।

भूधर–संज्ञा पुं० पहाड़।

भूनना–क्रि० स० १. आग पर रखकर या गरम बालू में डालकर पकाना। २. तलना।

भूप, भूपति–संज्ञा पुं० राजा।

भूपाल–संज्ञा पुं० राजा।

भूभल–संज्ञा स्त्री० गर्म रेत।

भूभुरि*–संज्ञा स्त्री० दे० "भूभल"।

भूमंडल–संज्ञा पुं० पृथ्वी।

भूमि–संज्ञा स्त्री० पृथ्वी। ज़मीन।

भूमिका–संज्ञा स्त्री० १. रचना। २. किसी ग्रंथ के आरंभ की वह सूचना जिससे उस ग्रंथ के संबंध की आवश्यक और ज्ञातव्य बातों का पता चले।

भूमिज–वि० भूमि से उत्पन्न।

भूमिजा–संज्ञा स्त्री० सीताजी।

भूमिपुत्र–संज्ञा पुं० मंगल ग्रह।

भूमिहार–संज्ञा पुं० एक जाति जो बिहार और संयुक्त प्रांत में पाई जाती है।

भूरपूर*†–वि०, क्रि० वि० दे० "भरपूर"।

भूरसी दक्षिणा–संज्ञा स्त्री० वह दक्षिणा जो किसी धर्मकृत्य के अंत में उपस्थित ब्राह्मणों को दी जाती है।

भूरा–संज्ञा पुं० मिट्टी का सा रंग। ख़ाकी रंग।

कीन सालन जो बैंगन, आलू आदि को भूनकर बनाया जाता है। चोखा।
**भरतार**–संज्ञा पुं० पति। खसम।
**भरती**–संज्ञा स्त्री० १. किसी चीज़ में भरे जाने का भाव। भरा जाना। २. दाखिल या प्रविष्ट होने का भाव।
**भरथरी**–संज्ञा पुं० दे० "भर्तृहरि"।
**भरद्वाज**–संज्ञा पुं० १. एक वैदिक ऋषि जो गोत्र-प्रवर्तक और मंत्र-कार थे। २. इन ऋषि के वंशज।
**भरना**–क्रि० स० खाली जगह को पूरा करने के लिये कोई चीज़ डालना।
संज्ञा पुं० भरने की क्रिया या भाव।
**भरनी**–संज्ञा स्त्री० करघे में की ढरकी। नार।
**भरपाई**–क्रि० वि० पूर्ण रूप से। भली भाँति।
संज्ञा स्त्री० जो कुछ बाकी हो, वह पूरा पूरा पा जाना।
**भरपूर**–वि० १. पूरी तरह से भरा हुआ। २. परिपूर्ण।
क्रि० वि० पूर्ण रूप से। अच्छी तरह।
**भरम०**†–संज्ञा पुं० १. संशय। संदेह। २ रहस्य।
**भरमाना**–क्रि० स० भ्रम में डालना। बहकाना।
**भरमार**–संज्ञा स्त्री० बहुत ज्यादती। अत्यंत अधिकता।
**भरराना**–क्रि० अ० १. भरर शब्द के साथ गिरना। २. टूट पड़ना।
**भरवाना**–क्रि० स० भरने का काम दूसरे से कराना।
**भरसक**– क्रि० वि० यथाशक्ति। जहाँ तक हो सके।
**भरसाई**–संज्ञा पुं० दे० "भाड़"।
**भराई**–संज्ञा स्त्री० भरने की क्रिया, भाव या मज़दूरी।
**भराव**–संज्ञा पुं० भरने का काम या भाव।
**भरित**–वि० भरा हुआ।
**भरी**–संज्ञा स्त्री० दस माशे या एक रुपए के बराबर एक तौल।
**भरुहाना**†–क्रि० अ० घमंड करना। अभिमान करना।
**भरैया**†–वि० पालन करनेवाला। रक्षक।
**भरोसा**–संज्ञा पुं० १. आसरा। २. सहारा।
**भर्ग**–संज्ञा पुं० शिव। महादेव।
**भर्त्ता**–संज्ञा पुं० १. अधिपति। स्वामी। २. मालिक। खाविंद।
**भर्त्तार**–संज्ञा पुं० पति। स्वामी।
**भर्त्तृहरि**–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध वैया-करण और कवि जो उज्जयिनी के राजा विक्रमादित्य के छोटे भाई थे।
**भर्त्सना**–संज्ञा स्त्री० १. निंदा। शिकायत। २. फटकार।
**भलमनसत, भलमनसी**–संज्ञा स्त्री० भलेमानस होने का भाव। शराफ़त।
**भला**–वि० १. अच्छा। उत्तम। २. बढ़िया।
संज्ञा पुं० कल्याण।
**भलाई**–संज्ञा स्त्री० १. भले होने का भाव। भलापन। २. उपकार। नेकी।
**भले**–क्रि० वि० भली भाँति। अच्छी तरह। पूर्ण रूप से।
**भव**–संज्ञा पुं० १. उत्पत्ति। जन्म। २. शिव। ३. संसार। जगत्।
**भवदीय**–सर्व० आपका। तुम्हारा।

वि० मटमैले रंग का। खाकी।
**भूरि**–वि० अधिक। बहुत।
**भूर्जपत्र**–संज्ञा पुं० भोजपत्र।
**भूल**–संज्ञा स्त्री० १. भूलने का भाव। २. गलती। चूक।
**भूलना**–क्रि० स० १. विस्मरण करना। याद न रखना। २. गलती करना।
**भूलभुलैयाँ**–संज्ञा स्त्री० १. वह घुमावदार और चक्कर में डालनेवाली इमारत जिसमें जाकर आदमी इस प्रकार भूल जाता है कि फिर बाहर नहीं निकल सकता। २. चकाबू।
**भूलोक**–संज्ञा पुं० संसार। जगत्।
**भूवा**–संज्ञा पुं० रूई।
**भूशायी**–वि० १. पृथ्वी पर सोनेवाला। २. पृथ्वी पर गिरा हुआ।
**भूषण**–संज्ञा पुं० १. अलंकार। गहना। जेवर। २. वह जिससे किसी चीज़ की शोभा बढ़ती हो।
**भूषन***–संज्ञा पुं० दे० "भूषण"।
**भूषा**–संज्ञा स्त्री० १. गहना। जेवर। २. सजाने की क्रिया।
**भूषित**–वि० १. गहना पहने हुआ। अलंकृत। २. सजाया हुआ। सँवारा हुआ।
**भूसा**–संज्ञा पुं० गेहूँ, जौ आदि की बालों का महीन और टुकड़े टुकड़े किया हुआ छिलका।
**भूसी**–संज्ञा स्त्री० १. भूसा। २. किसी अन्न या दाने के ऊपर का छिलका।
**भूसुता**–संज्ञा स्त्री० सीता।
**भूसुर**–संज्ञा पुं० ब्राह्मण।
**भृंग**–संज्ञा पुं० १. भौंरा। २. एक प्रकार का कीड़ा।
**भृंगराज**–संज्ञा पुं० १. भँगरा नामक वनस्पति। भँगरैया। २. काले रंग का एक पक्षी।
**भृंगी**–संज्ञा पुं० शिवजी का एक पारिषद् या गण।
संज्ञा स्त्री० भौंरी।
**भृकुटी**–संज्ञा स्त्री० भौंह।
**भृगु**–संज्ञा पुं० १. एक प्रसिद्ध मुनि। २. शुक्राचार्य। ३. शुक्रवार। ४. शिव।
**भृगुकच्छ**–संज्ञा पुं० आधुनिक भड़ौच जो एक प्रसिद्ध तीर्थ था।
**भृगुनाथ**–संज्ञा पुं० परशुराम।
**भृगुरेखा**–संज्ञा स्त्री० विष्णु की छाती पर का वह चिह्न जो भृगु मुनि के लात मारने से हुआ था।
**भृत्य**–संज्ञा पुं० नौकर।
**भेंट**–संज्ञा स्त्री० १. मिलना। मुलाकात। २. उपहार। नज़राना।
**भेंटना***–क्रि० स० १. मुलाकात करना। २. गले लगाना।
**भेउ***–संज्ञा पुं० भेद। रहस्य।
**भेक**–संज्ञा पुं० दे० "मेंढ़क"।
**भेख**–संज्ञा पुं० दे० "वेष"।
**भेजना**–क्रि० स० किसी वस्तु या व्यक्ति को एक स्थान से दूसरे स्थान के लिये रवाना करना।
**भेजवाना**–क्रि० स० भेजने का काम दूसरे से कराना।
**भेजा**–संज्ञा पुं० खोपड़ी के भीतर का गूदा। मग़ज़।
**भेड़**–संज्ञा स्त्री० बकरी की जाति का एक चौपाया। गाडर।
**भेड़ा**–संज्ञा पुं० भेड़ जाति का नर। मेढ़ा। मेष।
**भेड़िया**–संज्ञा पुं० कुत्ते की तरह का

**भवन**–संज्ञा पुं० मकान।
**भवबंधन**–संज्ञा पुं० संसार की झंझट। सांसारिक दुःख और कष्ट।
**भवभंजन**–संज्ञा पुं० परमेश्वर।
**भवभय**–संज्ञा पुं० संसार में बार बार जन्म लेने और मरने का भय।
**भवमोचन**–वि० संसार के बंधनों से छुड़ानेवाले, भगवान्।
**भवाँ**†–संज्ञा स्त्री० फेरी। चक्कर।
**भवाँना**†–क्रि० स० घुमाना। फिराना।
**भवानी**–संज्ञा स्त्री० दुर्गा।
**भवितव्य**–संज्ञा पुं० होनहार।
**भवितव्यता**–संज्ञा स्त्री० १. होनी। २. किस्मत।
**भविष्य**–वि० वर्तमान काल के उपरांत आनेवाला काल।
**भविष्यत्**–संज्ञा पुं० भविष्य।
**भविष्यद्वक्ता**–संज्ञा पुं० भविष्यद्वाणी करनेवाला।
**भविष्यद्वाणी**–संज्ञा स्त्री० भविष्य में होनेवाली वह बात जो पहले से ही कह दी गई हो।
**भवेश**–संज्ञा पुं० महादेव। शिव।
**भव्य**–वि० देखने में भारी और सुंदर। शानदार।
**भव्यता**–संज्ञा स्त्री० भव्य होने का भाव।
**भसना**†–क्रि० अ० १. पानी के ऊपर तैरना। २. पानी में डूबना।
**भसम**–संज्ञा पुं० दे० "भस्म"।
**भसमा**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का खिज़ाब।
**भसान**†–संज्ञा पुं० काली आदि की मूर्ति को नदी में प्रवाहित करना।
**भसाना**†–क्रि० स० १. किसी चीज़ को पानी में तरने के लिये छोड़ना। २. पानी में डालना।
**भसुंड**–संज्ञा पुं० हाथी। गज।
**भसुर**–संज्ञा पुं० पति का बड़ा भाई। जेठ।
**भस्म**–संज्ञा पुं० लकड़ी आदि के जलने पर बची हुई राख। वि० जो जलकर राख हो गया हो।
**भस्मक**–संज्ञा पुं० एक रोग जिसमें भोजन तुरंत पच जाता है।
**भस्मासुर**–संज्ञा पुं० पुराणानुसार एक प्रसिद्ध दैत्य।
**भस्मीभूत**–वि० जो जलकर राख हो गया हो।
**भहराना**–क्रि० अ० १. टूट पड़ना। २. एकाएक गिरना।
**भाँग**–संज्ञा स्त्री० एक प्रसिद्ध पौधा जिसकी पत्तियाँ मादक होती हैं। भंग। विजया। बूटी।
**भाँज**–संज्ञा स्त्री० १. भाँजने या घुमाने की क्रिया या भाव। २. वह धन जो रुपया, नोट आदि भुनाने के बदले में दिया जाय।
**भाँजना**–क्रि० स० १. तह करना। २. मुगदर आदि घुमाना। (व्यायाम)
**भाँजी**†–संज्ञा स्त्री० वह बात जो किसी के होते हुए काम में बाधा डालने के लिये कही जाय। चुगली।
**भाँटा**†–संज्ञा पुं० दे० "बैंगन"।
**भाँड़**–संज्ञा पुं० १. विदूषक। मसखरा। २. एक प्रकार के पेशेवर जो महफ़िलों आदि में जाकर नाचते गाते और हास्यपूर्ण नकलें उतारते हैं।
**भाँड़ा**–संज्ञा पुं० बरतन। पात्र।

एक प्रसिद्ध जंगली मांसाहारी जंतु। सियार। शृगाल।

भेड़ी–संज्ञा स्त्री० दे० "भेड़"।

भेद–संज्ञा पुं० १. भेदने या छेदने की क्रिया। २. शत्रु-पक्ष के लोगों को बहकाकर अपनी ओर मिलाना अथवा उनमें द्वेष उत्पन्न करना। ३. भीतरी छिपा हुआ हाल।

भेदक–वि० १. छेदनेवाला। २. रेचक। दस्तावर। (वैद्यक)

भेदन–संज्ञा पुं० भेदने की क्रिया। छेदना। बेधना।

भेदभाव–संज्ञा पुं० अंतर। फ़रक़।

भेदिया–संज्ञा पुं० जासूस। गुप्तचर।

भेद्य–वि० जो भेदा या छेदा जा सके।

भेन†–संज्ञा स्त्री० बहिन।

भेरी–संज्ञा स्त्री० बड़ा ढोल या नगाड़ा।

भेरीकार–संज्ञा पुं० भेरी बजानेवाला।

भेली†–संज्ञा स्त्री० गुड़ या और किसी चीज़ की गोल बट्टी या पिंडी।

भेव†–संज्ञा पुं० मर्म की बात। भेद। रहस्य।

भेष–संज्ञा पुं० दे० "वेष"।

भेषज–संज्ञा पुं० औषध। दवा।

भेस–संज्ञा पुं० १. बाहरी रूपरंग और पहनावा आदि। वेष। २. कृत्रिम रूप और वस्त्र आदि।

भैंस–संज्ञा स्त्री० १. गाय की जाति और आकार-प्रकार का, पर उससे बड़ा, चौपाया (मादा) जिसे लोग दूध के लिये पालते हैं। २. एक प्रकार की मछली।

भैंसा–संज्ञा पुं० भैंस का नर।

भैंसासुर–संज्ञा पुं० दे० "महिषासुर"।

भै–संज्ञा पुं० दे० "भय"।

भैना–संज्ञा स्त्री० बहिन।

भैयंस†–संज्ञा पुं० संपत्ति में भाइयों का हिस्सा या अंश।

भैया–संज्ञा पुं० भाई। भ्राता।

भैयाचारी–संज्ञा स्त्री० दे० "भाई-चारा"।

भैया दूज–संज्ञा स्त्री० कार्तिक शुक्ल द्वितीया। इस दिन बहनें भाइयों को टीका लगाती हैं।

भैरव–वि० १. देखने में भयंकर। भयानक। २. भीषण शब्दवाला। संज्ञा पुं० १. शिव के एक प्रकार के गण जो उन्हीं के अवतार माने जाते हैं। २. एक राग जो छः रागों में से मुख्य है।

भैरवी–संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार की देवी जो महाविद्या की एक मूर्ति मानी जाती हैं। चामुंडा। (तंत्र) २. एक रागिनी जो सबेरे गाई जाती है।

भैरवी चक्र–संज्ञा पुं० तांत्रिकों या वाममार्गियों का वह समूह जो कुछ विशिष्ट समयों में देवी का पूजन करने के लिये एकत्र होता है।

भोंकना–क्रि० स० बरछी, तलवार आदि नुकीली चीज़ ज़ोर से धँसाना। घुसेड़ना।

भोंडा–वि० भद्दा। बदसूरत।

भोंडापन–संज्ञा पुं० १. भद्दापन। २. बेहूदगी।

भोंदू–वि० बेवकूफ़। मूर्ख।

भोंपू–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बाजा जो फूँककर बजाते हैं।

भोंसले–संज्ञा पुं० महाराष्ट्रों के एक राजकुल की उपाधि।

भोक्ता–वि० १. भोग करनेवाला। २. ऐयाश।

भांडागार–संज्ञा पुं० भंडार। कोश।
भांडागारिक–संज्ञा पुं० भंडारी।
भांडार–संज्ञा पुं० १. वह स्थान जहाँ काम में आनेवाली बहुत सी चीज़ें रखी जाती हों। २. ख़ज़ाना। कोश।
भाँत, भाँति–संज्ञा स्त्री० तरह। क़िस्म। प्रकार। रीति।
भाँवना†–क्रि० स० ताड़ना।
भाँयँ भाँयँ–संज्ञा पुं० नितांत एकांत स्थान या सन्नाटे में होनेवाला शब्द।
भाँवर–संज्ञा स्त्री० १. चारों ओर घूमना। परिक्रमा करना। २. अग्नि की वह परिक्रमा जो विवाह के समय वर और वधू करते हैं।
भा–संज्ञा स्त्री० १. दीप्ति। चमक। २. शोभा। ३. किरण। ४. बिजली। ०† अव्य० चाहे। यदि इच्छा हो। वा।
भाइ*†–संज्ञा पुं० प्रेम। प्रीति। संज्ञा स्त्री० चाल-ढाल। रंग-ढंग।
भाइप*†–संज्ञा पुं० दे० "भाईचारा"।
भाई–संज्ञा पुं० १. बंधु। सहोदर। २. बराबरवालों के लिये एक प्रकार का संबोधन।
भाईचारा–संज्ञा पुं० भाई के समान परम मित्र होने का भाव।
भाई दूज–संज्ञा स्त्री० यमद्वितीया। भैया दूज।
भाईबंद–संज्ञा पुं० भाई और मित्र-बंधु आदि।
भाई बिरादरी–संज्ञा स्त्री० जाति या समाज के लोग।
भाउ*†–संज्ञा पुं० १. चित्तवृत्ति। २. प्रेम।
भाखना*†–क्रि० स० कहना।
भाखा†–संज्ञा स्त्री० दे० "भाषा"।
भाग–संज्ञा पुं० १. हिस्सा। अंश। २. नसीब। भाग्य। ३. सौभाग्य। ४. गणित में किसी राशि को अनेक अंशों या भागों में बाँटने की क्रिया।
भागड़–संज्ञा स्त्री० बहुत से लोगों का एक साथ घबराकर भागना।
भागना–क्रि० अ० दौड़कर निकल जाना।
भागनेय–संज्ञा पुं० भानजा।
भागफल–संज्ञा पुं० वह संख्या जो भाज्य को भाजक से भाग देने पर प्राप्त हो। लब्धि।
भागवत–संज्ञा पुं० १. अठारह पुराणों में से एक जिसमें १२ स्कंध, ३१२ अध्याय और १८००० श्लोक हैं। यह वेदांत का तिलक-स्वरूप माना जाता है। श्रीमद्भागवत। २. देवी भागवत। ३. ईश्वर का भक्त। वि० भगवत्-संबंधी।
भागिनेय–संज्ञा पुं० [ स्त्री० भागिनेयी ] बहन का लड़का। भानजा।
भागी–संज्ञा पुं० १. हिस्सेदार। २. हक़दार।
भागीरथ–संज्ञा पुं० दे० "भगीरथ"।
भागीरथी–संज्ञा स्त्री० गंगा नदी।
भाग्य–संज्ञा पुं० तक़दीर। क़िस्मत। नसीब।
भाजक–वि० विभाग करनेवाला। संज्ञा पुं० वह अंक जिससे किसी राशि को भाग दिया जाय।
भाजन–संज्ञा पुं० १. बरतन। २. योग्य। पात्र।
भाजी–संज्ञा स्त्री० १. माँड। पीच। २. तरकारी, साग आदि।
भाज्य–संज्ञा पुं० वह अंक जिसे भाजक

**भोग**–संज्ञा पुं० १. सुख या दुःख आदि का अनुभव करना। २. विलास। ३. प्रारब्ध। ४. नैवेद्य।

**भोगना**–क्रि० अ० सुख-दुःख या शुभाशुभ कर्मफलों का अनुभव करना।

**भोगबंधक**–संज्ञा पुं० बंधक या रेहन रखने का वह प्रकार जिसमें ब्याज के बदले में रेहन रखी हुई भूमि या मकान आदि भोगने का अधिकार होता है।

**भोग-विलास**–संज्ञा पुं० आमोद-प्रमोद। सुख-चैन।

**भोगी**–संज्ञा पुं० भोगनेवाला।
वि० १. सुखी। २. इंद्रियों का सुख चाहनेवाला। ३. विषयासक्त।

**भोग्य**–वि० भोगने योग्य। काम में लाने योग्य।

**भोग्यमान**–वि० जो भोगा जाने को हो, अभी भोगा न गया हो।

**भोज**–संज्ञा पुं० बहुत से लोगों का एक साथ बैठकर खाना-पीना। जेवनार।
संज्ञा पुं० १. कान्यकुब्ज के एक प्रसिद्ध राजा जो महाराज रामभद्र देव के पुत्र थे। २. मालवे के परमार वंशी एक प्रसिद्ध राजा जो संस्कृत के बहुत बड़े विद्वान् कवि थे।

**भोजदेव**–संज्ञा पुं० १. कान्यकुब्ज के महाराज भोज। २. दे० "भोज" (२)।

**भोजन**–संज्ञा पुं० १. खाना। २. खाने की सामग्री।

**भोजनालय**–संज्ञा पुं० रसोईघर।

**भोजपत्र**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का मँझोले आकार का वृक्ष। इसकी छाल प्राचीन काल में ग्रंथ और लेख आदि लिखने में बहुत काम आती थी।

**भोजपुरी**–संज्ञा स्त्री० भोजपुर की भाषा।
संज्ञा पुं० भोजपुर का निवासी।

**भोजराज**–संज्ञा पुं० दे० "भोज" (२)।

**भोजविद्या**–संज्ञा स्त्री० इंद्रजाल। बाजीगरी।

**भोज्य**–संज्ञा पुं० खाद्य पदार्थ।
वि० खाने योग्य। जो खाया जा सके।

**भोटिया**–संज्ञा पुं० भोट या भूटान देश का निवासी।
संज्ञा स्त्री० भूटान देश की भाषा।
वि० भूटान देश-संबंधी। भूटान का।

**भोपा**–संज्ञा पुं० एक प्रकार की तुरही। भोंपू।

**भोर**–संज्ञा पुं० तड़का।

**भोला**–वि० सीधा-सादा। सरल।

**भोलानाथ**–संज्ञा पुं० महादेव। शिव।

**भोलापन**–संज्ञा पुं० १. सिधाई। २. सरलता। मूर्खता।

**भोला-भाला**–वि० सीधा-सादा। सरल चित्त का।

**भौं**–संज्ञा स्त्री० दे० "भौंह"।

**भौंकना**–क्रि० अ० कुत्तों का बोलना। भूँकना।

**भौंचाल**–संज्ञा पुं० दे० "भूकंप"।

**भौंतुवा**–संज्ञा पुं० १. काले रंग का एक कीड़ा जो प्रायः वर्षा ऋतु में जलाशयों आदि में जल-तल के ऊपर चक्कर काटता हुआ चलता है। २. एक प्रकार का रोग जिसमें

बाहुदंड के नीचे एक गिलटी निकल आती है। ३. तेली का बैल जो सबेरे से ही कोल्हू में जोता जाता है और दिन भर घूमा करता है।

**भौंर**–संज्ञा पुं० तेज़ बहते हुए पानी में पड़नेवाला चक्कर। आवर्त्त।

**भौंरा**–संज्ञा पुं० १. काले रंग का उड़नेवाला एक पतंगा जो देखने में बहुत ढ़ांग प्रतीत होता है। २. बड़ी मधुमक्खी। सारंग। ३. एक प्रकार का खिलौना।

**भौंराना**०–क्रि० स० १. घुमाना। परिक्रमा कराना। २. विवाह की भाँवर दिलाना।

क्रि० अ० घूमना। चक्कर काटना।

**भौंरी**–संज्ञा स्त्री० १. पशुओं के शरीर में बालों के घुमाव से बना हुआ वह चक्र जिसके स्थान आदि के विचार से उनके गुण-दोष का निर्णय होता है। २. विवाह के समय वर-वधू का अग्नि की परिक्रमा करना। ३. तेज़ बहते हुए जल में पड़नेवाला चक्कर।

**भौंह**–संज्ञा स्त्री० आँख के ऊपर की हड्डी पर के रोएँ या बाल। भृकुटी। भौं।

**भौगोलिक**–वि० भूगोल का।

**भौचक**–वि० हक्काबक्का। चकपकाया हुआ। स्तंभित।

**भौजाई**–संज्ञा स्त्री० भावज। भाभी।

**भौतिक**–वि० १. पंच-भूत संबंधी। २. पाँचों भूतों से बना हुआ। पार्थिव।

**भौतिक विद्या**–संज्ञा स्त्री० भूतों-प्रेतों को बुलाने और दूर करने की विद्या।

**भौतिक सृष्टि**–संज्ञा स्त्री० आठ प्रकार की देव-योनि, पाँच प्रकार की तिर्यग् योनि और मनुष्य योनि, इन सबकी समष्टि।

**भौन**०–संज्ञा पुं० घर। मकान।

**भौम**–वि० १. भूमि-संबंधी। भूमि का। २. भूमि से उत्पन्न। पृथ्वी से उत्पन्न।

संज्ञा पुं० मंगल ग्रह।

**भौमवार**–संज्ञा पुं० मंगलवार।

**भौमिक**–संज्ञा पुं० ज़मींदार।

वि० भूमि-संबंधी। भूमि का।

**भौर**०–संज्ञा पुं० १. दे० "भौंरा"। २. घोड़ों का एक भेद। ३. दे० "भँवर"।

**भ्रंश**–संज्ञा पुं० अधःपतन। नीचे गिरना।

वि० भ्रष्ट। खराब।

**भ्रकुटि**–संज्ञा स्त्री० भृकुटी। भौंह।

**भ्रम**–संज्ञा पुं० किसी चीज़ या बात को कुछ का कुछ समझना। मिथ्या ज्ञान। भ्रांति।

**भ्रमण**–संज्ञा पुं० १. घूमना-फिरना। विचरण। २. चक्कर। फेरी।

**भ्रमना**–क्रि० अ० १. घूमना। २. भटकना।

**भ्रममूलक**–वि० जो भ्रम के कारण उत्पन्न हुआ हो।

**भ्रमर**–संज्ञा पुं० भौंरा।

**भ्रमरावली**–संज्ञा स्त्री० १. भँवरों की श्रेणी। २. मनहरण वृत्त। नलिनी।

**भ्रमात्मक**–वि० जिससे अथवा जिसके संबंध में भ्रम होता हो। संदिग्ध।

**भ्रमाना**०।–क्रि० स० १. घुमाना। २. बहकाना।

**भ्रमी**– वि० १. जिसे भ्रम हुआ हो।

वह प्रदेश जो हिमालय के दक्षिण, विंध्य पर्वत के उत्तर, कुरुक्षेत्र के पूर्व और प्रयाग के पश्चिम में है।

**मध्यम**–वि० बीच का।
संज्ञा पुं० संगीत के सात स्वरों में से चौथा स्वर।

**मध्यम पुरुष**–संज्ञा पुं० वह पुरुष जिससे बात की जाय। (व्या०)

**मध्यमा**–संज्ञा स्त्री० १. बीच की उँगली। २. वह नायिका जो अपने प्रियतम के प्रेम या दोष के अनुसार उसका आदर-मान या अपमान करे।

**मध्यवर्ती**–वि० बीच का।

**मध्यस्थ**–संज्ञा पुं० १. बीच में पड़कर विवाद मिटानेवाला। २. तटस्थ।

**मध्यस्थता**–संज्ञा स्त्री० मध्यस्थ होने का भाव या धर्म।

**मध्यान्ह**–संज्ञा पुं० दे० "मध्याह्न"।

**मध्याह्न**–संज्ञा पुं० ठीक दोपहर।

**मध्वाचार्य्य**–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध वैष्णव आचार्य्य और माध्व या मध्वाचारि नामक संप्रदाय के प्रवर्तक जो बारहवीं शताब्दी में हुए थे।

**मन**–संज्ञा पुं० १. चित्त। २. इच्छा।
*संज्ञा पुं० चालिस सेर की एक तौल।

**मनका**–संज्ञा पुं० पत्थर, लकड़ी आदि का छेदा हुआ दाना जिसे पिरोकर माला बनाई जाती है।

**मनकामना**–संज्ञा स्त्री० इच्छा।

**मन फूला**–वि० स्त्री० स्थिर या स्थावर का उलटा।

**मनगढ़ंत**–वि० कपोल-कल्पित।
संज्ञा स्त्री० कोरी कल्पना।

**मनचला**–वि० रसिक।

**मनचाहा**–वि० इच्छित।

**मनचीता**–वि० [स्त्री० मनचीती] मन-चाहा।

**मनजात**–संज्ञा पुं० कामदेव।

**मनन**–संज्ञा पुं० चिंतन।

**मननशील**–वि० विचारशील।

**मनवांछित**–वि० दे० "मनोवांछित"।

**मनभाया**–वि० [स्त्री० मनभाई] जो मन को भावे।

**मनभावन**–वि० मन को अच्छा लगनेवाला।

**मनमति**–वि० स्वेच्छाचारी।

**मनमथ**–संज्ञा पुं० दे० "मन्मथ"।

**मनमाना**–वि० [स्त्री० मनमानी] जो मन को अच्छा लगे।

**मनमुटाव**–संज्ञा पुं० वैमनस्य होना।

**मनमोदक**–संज्ञा पुं० मन का लड्डू।

**मनमोहन**–वि० [स्त्री० मनमोहनी] मन को मोहनेवाला।

**मनमौजी**–वि० मन की मौज के अनुसार काम करनेवाला।

**मनयाना**–क्रि० स० मनाना।
क्रि० स० दूसरे को मनाने में प्रवृत्त करना।

**मनशा**–संज्ञा स्त्री० १. इच्छा। २. मतलब।

**मनसब**–संज्ञा पुं० ओहदा।

**मनसबदार**–संज्ञा पुं० ओहदेदार।

**मनसा**–संज्ञा स्त्री० १. कामना। २. अभिलाषा। ३. तात्पर्य।
वि० मन से उत्पन्न।
क्रि० वि० मन से।

**मनसाना**–क्रि० अ० उमंग में आना।

**मनसिज**–संज्ञा पुं० कामदेव।

**मनसूबा**–संज्ञा पुं० इरादा।

**मनस्ताप**–संज्ञा पुं० मनःपीड़ा।

**मनस्वी**–वि० [स्त्री० मनस्विनी] बुद्धिमान्।

२. भौंचक।
**भ्रष्ट**–वि० १. गिरा हुआ। पतित। २. जो खराब हो गया हो।
**भ्रष्टा**–संज्ञा स्त्री० कुलटा।
**भ्रांत**–संज्ञा पुं० तलवार के ३२ हाथों में से एक।
**भ्रांति**–संज्ञा स्त्री० १. भ्रम। धोखा। २. संदेह। शक। ३. मोह। प्रमाद।
**भ्राजना**☆–क्रि० अ० १. शोभा पाना। २. शोभायमान होना।
**भ्राजमान**☆–वि० शोभायमान।
**भ्रात**☆–संज्ञा पुं० दे० "भ्राता"।
**भ्राता**–संज्ञा पुं० सगा भाई।
**भ्रातृत्व**–संज्ञा पुं० भाई होने का भाव या धर्म्म। भाईपन।
**भ्रातृद्वितीया**–संज्ञा स्त्री० कार्त्तिक शुक्ल द्वितीया। यमद्वितीया।
**भ्रामक**–वि० भ्रम में डालनेवाला। बहकानेवाला।
**भ्रामर**–संज्ञा पुं० १. मधु। शहद। २. दोहे का दूसरा भेद।
**भ्रू**–संज्ञा स्त्री० भौं। भौंह।
**भ्रूण**–संज्ञा पुं० स्त्री का गर्भ।
**भ्रूणहत्या**–संज्ञा स्त्री० गर्भ के बालक की हत्या।
**भ्रूभंग**– संज्ञा पुं० त्योरी चढ़ाना।

---

# म

**म**–हिंदी वर्णमाला का पचीसवाँ व्यंजन और पवर्ग का अंतिम वर्ण।
**मंगता**–संज्ञा पुं० भिखमंगा। भिक्षुक।
**मंगन**–संज्ञा पुं० भिक्षुक।
**मँगनी**–संज्ञा स्त्री० १. वह पदार्थ जो किसी से इस शर्त पर माँगकर लिया जाय कि कुछ समय के उपरांत लौटा दिया जायगा। २. इस प्रकार माँगने की क्रिया या भाव।
**मंगल**–संज्ञा पुं० १. अभीष्ट की सिद्धि। मनोकामना का पूर्ण होना। २. कल्याण। कुशल। ३. सौर जगत् का एक प्रसिद्ध ग्रह जो पृथ्वी के उपरांत पहले-पहल पड़ता है। भौम। कुज। ४. मंगलवार।
**मंगलकलश (घट)**–संज्ञा पुं० जल से भरा हुआ वह घड़ा जो मंगल-अवसरों पर पूजा के लिये रखा जाता है।
**मंगलवार**–संज्ञा पुं० वह वार जो सोमवार के उपरांत और बुधवार के पहले पड़ता है। भौमवार।
**मंगलसूत्र**–संज्ञा पुं० वह तागा जो किसी देवता के प्रसाद रूप में कलाई में बाँधा जाता है।
**मंगलस्नान**–संज्ञा पुं० वह स्नान जो मंगल की कामना से किया जाता है।
**मंगला**–संज्ञा स्त्री० पार्वती।
**मंगलाचरण**–संज्ञा पुं० वह श्लोक या पद आदि जो किसी शुभ कार्य्य के आरंभ में मंगल की कामना से पढ़ा, लिखा या कहा जाय।
**मंगलामुखी**–संज्ञा स्त्री० वेश्या। रंडी।

**मनहर**–वि० दे० "मनोहर"।
संज्ञा पुं० घनाक्षरी छंद का एक नाम।
**मनहरण**–संज्ञा पुं० मन हरने की क्रिया या भाव।
वि० मनोहर।
**मनहुँ***–अव्य० जैसे।
**मनहूस**–वि० १. अशुभ। २. देखने में बेरौनक।
**मना**–वि० १. वर्जित। २. नामुनासिब।
**मनाना**–क्रि० स० १. स्वीकार करना। २. प्रार्थना करना।
**मनाही**–संज्ञा स्त्री० निषेध।
**मनिहार**–संज्ञा पु० [ स्त्री० मनिहारिन ] चूड़ी बनानेवाला।
**मनी***–संज्ञा स्त्री० अहंकार।
* संज्ञा स्त्री० १. दे० "मणि"। २. वीर्य्य।
**मनीषा**–संज्ञा स्त्री० बुद्धि।
**मनीषि**–वि० पंडित।
**मनु**–संज्ञा पुं० ब्रह्मा के चौदह पुत्र जो मनुष्यों के मूल पुरुष माने जाते हैं।
* अव्य० मानो।
**मनुज**–संज्ञा पुं० मनुष्य।
**मनुष्य**–संज्ञा पुं० आदमी।
**मनुष्यता**–संज्ञा स्त्री० १. मनुष्य का भाव। २. शिष्टता।
**मनुष्यत्व**–संज्ञा पुं० मनुष्यता।
**मनुष्यलोक**–संज्ञा पुं० मर्त्यलोक।
**मनुसाई***†–संज्ञा स्त्री० पुरुषार्थ।
**मनुस्मृति**–संज्ञा स्त्री० धर्मशास्त्र का एक प्रसिद्ध ग्रंथ।
**मनुहार**–संज्ञा स्त्री० १. खुशामद। २. विनय। ३. सत्कार।
**मनो**–अव्य० मानो।
**मनोकामना**–संज्ञा स्त्री० इच्छा।
**मनोगत**–वि० जो मन में हो।
संज्ञा पुं० कामदेव।
**मनोगति**–संज्ञा स्त्री० मन की गति।
**मनोज**–संज्ञा पुं० कामदेव।
**मनोज्ञ**–वि० मनोहर।
**मनोनिग्रह**–संज्ञा पुं० मन को वश में रखना।
**मनोनीत**–वि० १. पसंद। २. चुना हुआ।
**मनोभूत**–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
**मनोमय कोश**–संज्ञा पुं० पाँच कोशों में से तीसरा। ( वेदांत )
**मनोयोग**–संज्ञा पुं० मन को एकाग्र करके किसी एक पदार्थ पर लगाना।
**मनोरंजक**–वि० चित्त को प्रसन्न करनेवाला।
**मनोरंजन**–संज्ञा पुं० [ वि० मनोरंजक ] मनोविनोद।
**मनोरथ**–संज्ञा पुं० अभिलाषा।
**मनोरम**–वि० [स्त्री० मनोरमा] सुंदर।
**मनोराज**–संज्ञा पुं० मानसिक कल्पना।
**मनोवांछित**–वि० इच्छित।
**मनोविकार**–संज्ञा पुं० मन की वह अवस्था जिसमें कोई भाव, विचार या विकार उत्पन्न होता है।
**मनोविज्ञान**–संज्ञा पुं० वह शास्त्र जिसमें चित्त की वृत्तियों का विवेचन होता है।
**मनोवृत्ति**–संज्ञा स्त्री० मनोविकार।
**मनोवेग**–संज्ञा पुं० मनोविकार।
**मनोव्यापार**–संज्ञा पुं० विचार।
**मनोहर**–वि० [ संज्ञा मनोहरता ] सुंदर।
**मनोहारी**–वि० [ स्त्री० मनोहारिणी ] दे० "मनोहर"।
**मनौती***†–संज्ञा स्त्री० दे० "मन्नत"।
**मन्नत**–संज्ञा स्त्री० मनौती।

मंगली-वि० जिसकी जन्मकुंडली के चौथे, आठवें या बारहवें स्थान में मंगल ग्रह पड़ा हो। (अशुभ)

मँगवाना-क्रि० स० १. माँगने का काम दूसरे से कराना। २. किसी को कोई चीज़ मोल खरीदकर या किसी से माँगकर लाने में प्रवृत्त करना।

मँगाना-क्रि० स० १. दे० "मँगवाना"। २. मँगनी का संबंध कराना।

मंगोल-संज्ञा पुं० मध्य एशिया और उसके पूरब की ओर (तातार, चीन, जापान में) बसनेवाली एक जाति।

मंच, मंचक-संज्ञा पुं० ऊँचा बना हुआ मंडप जिस पर बैठकर सर्वसाधारण के सामने किसी प्रकार का कार्य किया जाय।

मंजन-संज्ञा पुं० दाँत साफ करने का चूर्ण।

मँजना-क्रि० अ० १. माँजा जाना। २. अभ्यास होना।

मंजरी-संज्ञा स्त्री० १. नया निकला हुआ कल्ला। कोंपल। २. कुछ विशिष्ट पौधों में फूलों या फलों के स्थान पर एक सींके में लगे हुए बहुत से दानों का समूह।

मँजाना-क्रि० स० १. माँजने का काम दूसरे से कराना। २. दे० "माँजना"।

मँजार-संज्ञा स्त्री० बिल्ली।

मंजिष्ठा-संज्ञा स्त्री० मजीठ।

मंज़िल-संज्ञा स्त्री० १. यात्रा में ठहरने का स्थान। पड़ाव। २. मकान का खंड।

मंजीर-संज्ञा पुं० नूपुर। घुँघरू।

मंजु-वि० सुंदर। मनोहर।

मंजुघोष-संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध बौद्ध आचार्य। मंजुश्री।

मंजुल-वि० सुंदर। मनोहर।

मंजुश्री-संज्ञा पुं० दे० "मंजुघोष"।

मंज़ूर-वि० स्वीकृत।

मंज़ूरी-संज्ञा स्त्री० मंजूर होने का भाव। स्वीकृति।

मंजूषा-संज्ञा स्त्री० छोटा पिटारा या डिब्बा।

मँझार-क्रि० वि० बीच में।

मंडन-संज्ञा पुं० १. शृंगार करना। २. प्रमाण आदि द्वारा कोई बात सिद्ध करना।

क्रि० स० दलित करना।

मंडप-संज्ञा पुं० १. किसी उत्सव या समारोह के लिये बाँस, फूस आदि से छाकर बनाया हुआ स्थान। २. देवमंदिर के ऊपर का गोल या गावदुम हिस्सा।

मँडराना-क्रि० अ० १. किसी वस्तु के चारों ओर घूमते हुए उड़ना। २. किसी के चारों ओर घूमना।

मंडल-संज्ञा पुं० १. परिधि। चक्कर। गोलाई। २. चंद्रमा या सूर्य के चारों ओर पड़नेवाला घेरा। ३. समुदाय।

मंडलाकार-वि० गोल।

मंडली-संज्ञा स्त्री० समूह। समाज।

मंडलीक-संज्ञा पुं० एक मंडल या १२ राजाओं का अधिपति।

मंडलेश्वर-संज्ञा पुं० दे० "मंडलीक"।

मँड़वा-संज्ञा पुं० मंडप।

मंडित-वि० १. सजाया हुआ। २. छाया हुआ। ३. भरा हुआ।

मन्वंतर–संज्ञा पुं० ब्रह्मा के एक दिन का चौदहवाँ भाग।
मम–सर्व० मेरा या मेरी।
ममता–संज्ञा स्त्री० १. अपनापन। २. स्नेह। ३. मोह।
ममत्व–संज्ञा पुं० दे० "ममता"।
ममीरा–संज्ञा पुं० एक पौधे की जड़ जिसमें आँखों का सुरमा बनता है।
मयंक–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
मयंद–संज्ञा पुं० सिंह।
मय–प्रत्य० [ स्त्री० मयी ] एक प्रत्यय जो तद्रूप, विकार और प्राचुर्य के अर्थ में शब्दों के साथ लगाया जाता है।
संज्ञा स्त्री०, अव्य० दे० "मै"।
मयगल–संज्ञा पुं० मत्त हाथी।
मयन–संज्ञा पुं० कामदेव।
मयमंत, मयमत्त–वि० मस्त।
मयसुता–संज्ञा स्त्री० दे० "मंदोदरी"।
मयस्सर–वि० सुलभ।
मया०–संज्ञा स्त्री० दे० "माया"।
मयार–वि० [ स्त्री० मयारी ] दयालु।
मयूख–संज्ञा पुं० १. किरण। २. दीप्ति।
मयूर–संज्ञा पुं० [ स्त्री० मयूरी ] मोर।
मरंद०–संज्ञा पुं० मकरंद।
मरकट–संज्ञा पुं० दे० "मर्कट"।
मरकत–संज्ञा पुं० पन्ना। (रत्न)
मरघट–संज्ञा पुं० श्मशान।
मरज़–संज्ञा पुं० १. रोग। २. बुरी लत।
मरजाद, मरजादा०–संज्ञा स्त्री० १. सीमा। २. प्रतिष्ठा। ३. नियम।
मरज़ी–संज्ञा स्त्री० १. इच्छा। २. प्रसन्नता।
मरण–संज्ञा पुं० मृत्यु।
मरतबा–संज्ञा पुं० १. पद। २. बार।
मरद०–संज्ञा पुं० दे० "मर्द"।
मरदई†–संज्ञा स्त्री० १. मनुष्यत्व। २. साहस।
मरदन०–संज्ञा पुं० दे० "मर्दन"।
मरदना०–क्रि० स० मसलना।
मरदनिया†–संज्ञा पुं० शरीर में तेल मलनेवाला सेवक।
मरदानगी–संज्ञा स्त्री० १. वीरता। २. साहस।
मरदाना–वि० १. पुरुष-संबंधी। २. वीरोचित।
मरदूद–वि० नीच।
मरना–क्रि० अ० १. मृत्यु को प्राप्त होना। २. सूखना। ३. दबना।
मरनी–संज्ञा स्त्री० १. मृत्यु। २. हैरानी।
मरभुक्खा–वि० १. भुक्खड़। २. कंगाल।
मरम–संज्ञा पुं० दे० "मर्म"।
मरमर–संज्ञा पुं० एक प्रकार का चिकना और चमकीला पत्थर।
मरमराना–क्रि० अ० मरमर शब्द करना।
मरम्मत–संज्ञा स्त्री० किसी वस्तु के टूटे-फूटे अंगों को ठीक करना। जीर्णोद्धार।
मरवाना–क्रि० स० किसी को मारने के लिये प्रेरणा करना।
मरसा–संज्ञा पुं० एक प्रकार का साग।
मरसिया–संज्ञा पुं० उर्दू भाषा में शोकसूचक कविता जो किसी की मृत्यु के संबंध में बनाई जाती है।
मरहट०†–संज्ञा पुं० मसान।
मरहटा–संज्ञा पुं० मरहठा।

मंडी–संज्ञा स्त्री० बहुत भारी बाज़ार जहाँ व्यापार की चीज़ें बहुत आती हों।

मँडुआ–संज्ञा पुं० एक प्रकार का कदन्न।

मंडूक–संज्ञा पुं० १. मेंढक। २. एक ऋषि।

मंत†–संज्ञा पुं० सलाह।

मंतव्य–संज्ञा पुं० विचार। मत।

मंत्र–संज्ञा पुं० १. गोप्य या रहस्य-पूर्ण बात। २. देवाधिसाधन गायत्री आदि वैदिक वाक्य जिनके द्वारा यज्ञ आदि क्रिया करने का विधान हो।

मंत्रकार–संज्ञा पुं० मंत्र रचनेवाला ऋषि।

मंत्रणा–संज्ञा स्त्री० १. परामर्श। मशविरा। २. कई आदमियों की सलाह से स्थिर किया हुआ मत। मंतव्य।

मंत्रविद्या–संज्ञा स्त्री० तंत्रविद्या। भोजविद्या। मंत्रशास्त्र। तंत्र।

मंत्रित–वि० मंत्र द्वारा संस्कृत। अभिमंत्रित।

मंत्रित्व–संज्ञा पुं० मंत्री का कार्य्य या पद। मंत्री-पन।

मंत्री–संज्ञा पुं० १. परामर्श देनेवाला। २. सचिव। अमात्य।

मंथन–संज्ञा पुं० १. मथना। बिलोना। २. खूब डूब डूबकर तत्त्वों का पता लगाना।

मंथर–संज्ञा पुं० मट्ठर। मंद। सुस्त।

मंथरा–संज्ञा स्त्री० कैकेयी की एक दासी।

मंद–वि० १. धीमा। २. मूर्ख। कुबुद्धि। ३. खल। दुष्ट।

मंदभाग्य–वि० दुर्भाग्य। अभाग्य।

मंदर–संज्ञा पुं० १. पुराणानुसार एक पर्वत जिससे देवताओं ने समुद्र को मथा था। २. मंदार।

मंदरगिरि–संज्ञा पुं० मंदराचल।

मंदरा–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बाजा।

मंदा–वि० धीमा।

मंदाकिनी–संज्ञा स्त्री० १. पुराणानुसार गंगा की वह धारा जो स्वर्ग में है। २. चित्रकूट के पास की पयस्विनी नामक नदी।

मंदाग्नि–संज्ञा स्त्री० एक रोग जिसमें अन्न नहीं पचता।

मंदार–संज्ञा पुं० १. स्वर्ग का एक देववृक्ष। २. आक। मदार।

मंदिर–संज्ञा पुं० १. वासस्थान। २. घर। ३. देवालय।

मंदी–संज्ञा स्त्री० भाव का उतरना। सस्ती।

मंदोदरी–संज्ञा स्त्री० रावण की पटरानी का नाम।

मंद्र–संज्ञा पुं० गंभीर ध्वनि। वि० १. मनोहर। सुंदर। २. गंभीर। (शब्द आदि)

मंशा–संज्ञा स्त्री० १. इच्छा। २. आशय। अभिप्राय। मतलब।

मंसा–संज्ञा स्त्री० दे० "मंशा"।

मंसूख–वि० खारिज किया हुआ। रद्द।

मकई–संज्ञा स्त्री० दे० "ज्वार"। (अन्न)

मकड़ा–संज्ञा पुं० बड़ी मकड़ी।

मकड़ी–संज्ञा स्त्री० आठ पैरों और आठ आँखोंवाला एक प्रसिद्ध कीड़ा

मरहठा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० मरहठिन ] महाराष्ट्र देश का रहनेवाला।

मरहठी–वि० मरहठों का।
संज्ञा स्त्री० मरहठों की बोली।

मरहम–संज्ञा पुं० ओषधियों का वह गाढ़ा और चिकना लेप जो घाव या पीड़ित स्थानों पर लगाया जाता है।

मरहूम–वि० मृत।

मरातिब–संज्ञा पुं० १. दरजा। २. तल्ला।

मराना–क्रि० स० मरवाना।

मराल–संज्ञा पुं० [ स्त्री० मराली ] हंस।

मरिच–संज्ञा पुं० मिर्च।

मरियम–संज्ञा स्त्री० १. कुमारी। २. ईसा मसीह की माता का नाम।

मरियल–वि० बहुत दुर्बल।

मरी–संज्ञा स्त्री० महामारी।

मरीचि–संज्ञा पुं० एक ऋषि जो भृगु के पुत्र और कश्यप के पिता थे।
संज्ञा स्त्री० किरण।

मरीची–संज्ञा पुं० १. सूर्य्य। २. चंद्रमा।

मरीज़–वि० रोगी।

मरीना–संज्ञा पुं० एक प्रकार का मुलायम ऊनी पतला कपड़ा।

मरु–संज्ञा पुं० मरुस्थल।

मरुत्–संज्ञा पुं० १. वायु। २. प्राण।

मरुत्वान्–संज्ञा पुं० १. इंद्र। २. हनुमान्।

मरुथल–संज्ञा पुं० दे० "मरुस्थल"।

मरुभूमि–संज्ञा स्त्री० रेगिस्तान।

मरुरना*–क्रि० अ० ऐंठना।

मरुस्थल–संज्ञा पुं० दे० "मरुभूमि"।

मरोड़–संज्ञा पुं० १. मरोड़ने का भाव या क्रिया। २. घुमाव।

मरोड़ना–क्रि० स० १. ऐंठना। २. मसलना।

मरोड़ा–संज्ञा पुं० १. ऐंठन। २. पेट की वह पीड़ा जिसमें कुछ ऐंठन सी जान पड़ती हो।

मर्कट–संज्ञा पुं० बंदर।

मर्कटी–संज्ञा स्त्री० बानरी।

मर्कत*–संज्ञा पुं० दे० "मरकत"।

मर्तबान–संज्ञा पुं० रोगनी बर्तन। अमृतबान।

मर्त्य–संज्ञा पुं० १. मनुष्य। २. भूलोक।

मर्त्यलोक–संज्ञा पुं० पृथ्वी।

मर्द–संज्ञा पुं० १ मनुष्य। २. साहसी पुरुष। ३ भर्ता।

मर्दना*–क्रि० स० १. मालिश करना। २. रौंदना।

मर्दुम–संज्ञा पुं० मनुष्य।

मर्दुमशुमारी–संज्ञा स्त्री० १. किसी देश में रहनेवाले मनुष्यों की गणना। २. जनसंख्या।

मर्दुमी–संज्ञा स्त्री० मरदानगी।

मर्दन–संज्ञा पुं० [ वि० मर्दित ] १. कुचलना। २. रगड़ना।
वि० नाशक।

मर्दल–संज्ञा पुं० मृदंग की तरह का एक बाजा। इसका प्रचार बंगाल में है।

मर्दित–वि० जो मर्दन किया गया हो।

मर्म–संज्ञा पुं० १. स्वरूप। २. प्राणियों के शरीर में वह स्थान जहाँ आघात पहुँचने से अधिक वेदना होती है।

मर्मज्ञ–वि० तत्त्वज्ञ।

जिसकी सैकड़ों हज़ारों जातियाँ होती हैं।

**मकतब**–संज्ञा पुं० पाठशाला। मदरसा।

**मक़बरा**–संज्ञा पुं० वह इमारत जिसमें किसी की लाश गाड़ी गई हो। रौज़ा। मज़ार।

**मकरंद**–संज्ञा पुं० १. फूलों का रस जिसे मधुमक्खियाँ और भौंरे आदि चूसते हैं। २. फूल का केसर।

**मकर**–संज्ञा पुं० १. बारह राशियों में से दसवीं राशि। २. माघ मास। संज्ञा पुं० नख़रा।

**मकरध्वज**–संज्ञा पुं० १. कामदेव। २. चंद्रोदय रस।

**मकरसंक्रांति**–संज्ञा स्त्री० वह समय जब कि सूर्य्य मकर राशि में प्रवेश करता है।

**मकरा**–संज्ञा पुं० मड़ुवा नामक अन्न। संज्ञा पुं० एक प्रकार का कीड़ा।

**मकराकृत**–वि० मकर या मछली के आकारवाला।

**मकान**–संज्ञा पुं० १. गृह। घर। २. रहने की जगह।

**मकु**–अव्य० चाहे। शायद।

**मकुना**–संज्ञा पुं० वह नर हाथी जिसके दाँत न हों।

**मकुनी, मकूनी**–संज्ञा स्त्री० आटे के भीतर बेसन भरकर बनाई हुई कचौरी। बेसनी रोटी।

**मकोई**–संज्ञा स्त्री० जंगली मकोय।

**मकोड़ा**–संज्ञा पुं० कोई छोटा कीड़ा।

**मकोय**–संज्ञा स्त्री० १. एक क्षुप। २. रसभरी।

**मक्का**–संज्ञा पुं० अरब का एक प्रसिद्ध नगर जो मुसलमानों का सबसे बड़ा तीर्थ-स्थान है। संज्ञा पुं० मकई।

**मक्कार**–वि० फ़रेबी। कपटी।

**मक्खन**–संज्ञा पुं० दूध में का वह सार भाग जो दही या मठे को मथने पर निकलता है और जिसको तपाने से घी बनता है। नवनीत। नैनूँ।

**मक्खी**–संज्ञा स्त्री० एक प्रसिद्ध छोटा कीड़ा। मक्षिका।

**मक्खीचूस**–संज्ञा पुं० बहुत अधिक कृपण। भारी कंजूस।

**मक्षिका**–संज्ञा स्त्री० मक्खी।

**मख**–संज्ञा पुं० यज्ञ।

**मख़तूल**–संज्ञा पु० काला रेशम।

**मख़तूली**–वि० काले रेशम से बना हुआ। काले रेशम का।

**मखन**–संज्ञा पुं० दे० "मक्खन"।

**मखनिया**–संज्ञा पुं० मक्खन बनाने या बेचनेवाला। वि० जिसमें से मक्खन निकाल लिया गया हो।

**मखमल**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का बहुत बढ़िया रेशमी मुलायम कपड़ा।

**मखशाला**–संज्ञा स्त्री० यज्ञशाला।

**मखाना**–संज्ञा पुं० दे० "तालमखाना"।

**मखौल**–संज्ञा पुं० हँसी-ठट्ठा।

**मग**–संज्ञा पुं० रास्ता। राह। संज्ञा पुं० मगध देश। मगह।

**मगज़**–संज्ञा पुं० दिमाग़। मस्तिष्क।

**मगज़ी**–संज्ञा स्त्री० कपड़े के किनारे पर लगी हुई पतली गोट।

**मगदल**–संज्ञा पुं० मूँग या उड़द का एक प्रकार का लड्डू।

**मगध**–संज्ञा पुं० १. दक्षिणी बिहार का प्राचीन नाम। कीकट। २. बंदीजन।

**मगन**–वि० १. प्रसन्न। २. लीन

मर्मभेदक–वि० दे० "मर्मभेदी"।
मर्मभेदी–वि० हृदय पर आघात पहुँचानेवाला।
मर्मर–संज्ञा पुं० दे० "मरमर"।
मर्मवचन–संज्ञा पुं० वह बात जिससे सुननेवाले को आंतरिक कष्ट हो।
मर्मवाक्य–संज्ञा पुं० रहस्य की बात। भेद की या गूढ़ बात।
मर्मविद्–वि० मर्मज्ञ।
मर्मी–वि० मर्मज्ञ।
मर्य्याद–संज्ञा स्त्री० १. दे० "मर्य्यादा"। २. रीति।
मर्य्यादा–संज्ञा स्त्री० १. सीमा। २. सदाचार। ३. मान।
मलंग–संज्ञा पुं० एक प्रकार के मुसलमान साधु।
मल–संज्ञा पुं० १. मैल। २. विकार।
मलका–संज्ञा स्त्री० महारानी।
मलखम–संज्ञा पुं० लकड़ी का एक प्रकार का खंभा जिस पर फुर्ती से चढ़ और उतरकर कसरत करते हैं।
मलखाना◎†–संज्ञा पुं० पश्चिमी संयुक्त प्रांत में बसनेवाले एक प्रकार के राजपूत जो अब मुसलमान से हिंदू बन गए हैं।
मलद्वार–संज्ञा पुं० १. शरीर की वे इंद्रियाँ जिनसे मल निकलते हैं। २. गुदा।
मलना–क्रि० स० १. मसलना। २. मालिश करना।
मलमल–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का प्रसिद्ध पतला कपड़ा।
मलमलाना–क्रि० स० बार बार स्पर्श कराना।
मलमास–संज्ञा पुं० वह अमांत मास जिसमें संक्रांति न पड़ती हो।
मलय–संज्ञा पुं० १. पश्चिमी घाट का वह भाग जो मैसूर राज्य के दक्षिण और ट्रावंकोर के पूर्व में है। २. सफ़ेद चंदन।
मलयगिरि–संज्ञा पुं० १. मलय नामक पर्वत जो दक्षिण में है। २. मलयगिरि में उत्पन्न चंदन।
मलयज–संज्ञा पुं० चंदन।
मलयागिरि–संज्ञा पुं० दे० "मलयगिरि"।
मलयाचल–संज्ञा पुं० मलय पर्वत।
मलयानिल–संज्ञा पुं० १. मलय पर्वत की ओर से आनेवाली वायु। २. सुगंधित वायु।
मलवाना–क्रि० स० मलने का काम दूसरे से कराना।
मलहम–संज्ञा पुं० दे० "मरहम"।
मलाई–संज्ञा स्त्री० १. बहुत गरम किए हुए दूध का ऊपरी सार भाग। २. सार।
संज्ञा स्त्री० मलने की क्रिया, भाव या मज़दूरी।
मलान◎–वि० दे० "म्लान"।
मलानि◎–संज्ञा स्त्री० दे० "ग्लानि"।
मलामत–संज्ञा स्त्री० लानत।
मलार–संज्ञा पुं० एक राग जो वर्षा ऋतु में गाया जाता है।
मलाल–संज्ञा पुं० १. दुःख। २. उदासीनता।
मलाह◎–संज्ञा पुं० दे० "मल्लाह"।
मलिंद–संज्ञा पुं० भौंरा।
मलिक–संज्ञा पुं० [स्त्री० मलिका] राजा।
मलिछ, मलिच्छ◎–संज्ञा पुं० दे० "म्लेच्छ"।

मगर–संज्ञा पुं० घड़ियाल नामक प्रसिद्ध जलजंतु।
संज्ञा पुं० अराकान प्रदेश जहाँ मग जाति बसती है।
अव्य० लेकिन। परंतु। पर।
मगरमच्छ–संज्ञा पुं० १. मगर या घड़ियाल नामक जल-जंतु। २. बड़ी मछली।
मग़रूर–वि० घमंडी। अभिमानी।
मग़रूरी–संज्ञा स्त्री० घमंड। अभिमान।
मगह†–संज्ञा पुं० मगध देश।
मगहर*†–संज्ञा पुं० मगध देश।
मगही–वि० मगध-संबंधी। मगध देश का।
मगु, मग*†–संज्ञा पुं० रास्ता।
मग़ज़–संज्ञा पुं० १. मस्तिष्क। दिमाग़। २. गिरी।
मग्न–वि० १. डूबा हुआ। २. तन्मय। लीन। लिप्त। ३. प्रसन्न। हर्षित। ख़ुश।
मघवा–संज्ञा पुं० इंद्र।
मघा–संज्ञा स्त्री० सत्ताईस नक्षत्रों में से दसवाँ नक्षत्र जिसमें पाँच तारे हैं।
मचक–संज्ञा स्त्री० दबाव।
मचकना–क्रि० स० किसी पदार्थ को इस प्रकार ज़ोर से दबाना कि मच मच शब्द निकले।
मचना–क्रि० अ० किसी ऐसे कार्य का आरंभ होना जिसमें शोर-गुल हो।
मचलना–क्रि० अ० किसी चीज़ के लिये ज़िद बाँधना। हठ करना।
मचला–वि० १. जो बोलने के अवसर पर जान-बूझकर चुप रहे। २. मचलनेवाला।
मचलाना–क्रि० अ० कै मालूम होना। जी मतलाना।
क्रि० स० किसी को मचलने में प्रवृत्त करना।
*क्रि० अ० दे० "मचलना"।
मचान–संज्ञा स्त्री० १. बाँस का टट्टर बाँधकर बनाया हुआ स्थान जिस पर बैठकर शिकार खेलते या खेत की रखवाली करते हैं। २. मंच। कोई ऊँची बैठक।
मचाना–क्रि० स० कोई ऐसा कार्य्य आरंभ करना जिसमें हुल्लड़ हो।
मचिया†–संज्ञा स्त्री० छोटी चारपाई।
मचिलई*–संज्ञा स्त्री० १. मचलने का भाव। २. मचलापन।
मच्छ–संज्ञा पुं० बड़ी मछली।
मच्छड़, मच्छर–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध छोटा बरसाती पतिंगा। इसकी मादा काटती और डंक से रस चूसती है।
मच्छी–संज्ञा स्त्री० दे० "मछली"।
मच्छोदरी*–संज्ञा स्त्री० व्यास जी की माता और शांतनु की भार्या सत्यवती।
मछरंगा–संज्ञा पुं० एक प्रकार का जलपक्षी। रामचिड़िया।
मछली–संज्ञा स्त्री० जल में रहनेवाला एक प्रसिद्ध जीव जिसकी छोटी बड़ी असंख्य जातियाँ होती हैं। मीन।
मछुआ, मछुवा–संज्ञा पुं० मछली मारनेवाला। मल्लाह।
मज़दूर–संज्ञा पुं० १. कुली। २. कल-कारख़ानों में छोटा-मोटा काम करनेवाला आदमी।
मज़दूरी–संज्ञा स्त्री० १. मज़दूर का काम। २. उसकी उजरत।
मजनूँ–संज्ञा पुं० १. पागल। २. अरब

**मलिन**–वि० [ स्त्री० मलिना, मलिनी ] १. मैला। २. पापी। ३. धीमा।

**मलिनता**–संज्ञा स्त्री० मैलापन।

**मलीदा**–संज्ञा पुं० १. चूरमा। २. एक प्रकार का बहुत मुलायम ऊनी वस्त्र।

**मलीन**–वि० १. मैला। २. उदास।

**मलीनता**–संज्ञा स्त्री० दे० "मलिनता"।

**मलूक**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का पक्षी।

**मलेच्छ**–संज्ञा पुं० दे० "म्लेच्छ"।

**मलोला**–संज्ञा पुं० १. दुःख। २. अरमान।

**मल्ल**–संज्ञा पुं० पहलवान।

**मल्लभूमि**–संज्ञा स्त्री० अखाड़ा।

**मल्लयुद्ध**–संज्ञा पुं० कुश्ती।

**मल्लविद्या**–संज्ञा स्त्री० कुश्ती की विद्या।

**मल्लशाला**–संज्ञा स्त्री० दे० "मल्लभूमि"।

**मल्लाह**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० मल्लाहिन ] केवट। माँझी।

**मल्लिका**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का बेला।

**मल्लिनाथ**–संज्ञा पुं० जैनियों के उन्नीसवें तीर्थंकर का नाम।

**मल्लू**–संज्ञा पुं० बंदर।

**मल्हाना, मल्हारना**†–क्रि० स० चुमकारना।

**मवक्किल**–संज्ञा पुं० मुकदमे में अपनी ओर से कचहरी में काम करने के लिये वकील नियत करनेवाला पुरुष।

**मवाद**–संज्ञा पुं० पीब।

**मवास**–संज्ञा पुं० १. रक्षा का स्थान। २. किला।

**मवासी**–संज्ञा स्त्री० छोटा गढ़। संज्ञा पुं० १. गढ़पति। २. प्रधान।

**मवेशी**–संज्ञा पुं० पशु।

**मवेशीखाना**–संज्ञा पुं० वह बाड़ा जिसमें मवेशी रखे जाते हैं।

**मशक**–संज्ञा पुं० मच्छड़। संज्ञा स्त्री० चमड़े का बना हुआ वह थैला जिसमें पानी भरकर ले जाते हैं।

**मशक्कत**–संज्ञा स्त्री० परिश्रम।

**मशगूल**–वि० काम में लगा हुआ।

**मशविरा**–संज्ञा पुं० सलाह।

**मशहूर**–वि० प्रख्यात।

**मशाल**–संज्ञा स्त्री० डंडे में लगी हुई एक प्रकार की बहुत मोटी बत्ती।

**मशालची**–संज्ञा पुं० [स्त्री० मशालचिन] मशाल हाथ में लेकर दिखलानेवाला।

**मश्क**–संज्ञा पुं० अभ्यास।

**मस**ः†–संज्ञा स्त्री० रोशनाई। संज्ञा स्त्री० मोछ निकलने से पहले उसके स्थान पर की रोमावली।

**मसक**–संज्ञा पुं० मसा। संज्ञा स्त्री० मसकने की क्रिया।

**मसकना**–क्रि० स० १. कपड़े को इस प्रकार दबाना कि बुनावट के सब तंतु टूटकर अलग हो जायँ। २. ज़ोर से दबाना या मलना।

**मसकरा**–संज्ञा पुं० दे० "मसखरा"।

**मसखरा**–संज्ञा पुं० हँसोड़।

**मसखरापन**–संज्ञा पुं० दिल्लगी।

**मसखरी**–संज्ञा स्त्री० दिल्लगी।

**मसखवा**†–संज्ञा पुं० वह जो मांस खाता हो।

**मसजिद**–संज्ञा स्त्री० मुसलमानों के एकत्र होकर नमाज़ पढ़ने तथा ईश्वर-वंदना करने का स्थान या घर।

**मसनद**–संज्ञा स्त्री० बड़ा तकिया।

**मसमुंद**०†–वि० धकमधका।

का लड़का जो लैला नाम की कन्या पर आसक्त होकर उसके लिये पागल हो गया था। ३. प्रेमी। ४. एक प्रकार का वृक्ष।
**मज़बूत**–वि० दृढ़। पुष्ट।
**मजबूर**–वि० विवश। लाचार।
**मजबूरी**–संज्ञा स्त्री० असमर्थता। बे-बसी।
**मजमा**–संज्ञा पुं० बहुत से लोगों का जमाव। जमघट।
**मज़मून**–संज्ञा पुं० १. विषय, जिस पर कुछ कहा या लिखा जाय। २. लेख।
**मजलिस**–संज्ञा स्त्री० १. सभा। जलसा। २. महफ़िल। नाच-रंग का स्थान।
**मज़हब**–संज्ञा पुं० धार्मिक संप्रदाय। पंथ। मत।
**मज़ा**–संज्ञा पुं० १. स्वाद। लज़्ज़त। २. आनंद।
**मज़ाक़**–संज्ञा पुं० हँसी। ठट्ठा।
**मज़ार**–संज्ञा पु० १. समाधि। मक्-बरा। २. क़ब्र।
**मजारी**–संज्ञा स्त्री० बिल्ली।
**मजाल**–संज्ञा स्त्री० सामर्थ्य। शक्ति।
**मजीठ**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की लता। इसकी जड़ और डंठलों से लाल रंग निकलता है।
**मजीठी**–संज्ञा पुं० मजीठ के रंग का। लाल। सुर्ख़।
**मजीरा**–संज्ञा पुं० बजाने के लिये काँसे की छोटी कटोरियों की जोड़ी।
**मजूरी**†–संज्ञा स्त्री० दे० "मज़दूरी"।
**मज़ेदार**–वि० १. स्वादिष्ट। ज़ायके-दार। २. बढ़िया।
**मज्ज**–संज्ञा स्त्री० दे० "मज्जा"।
**मज्जन**–संज्ञा पुं० स्नान। नहाना।
**मज्जा**–संज्ञा स्त्री० नली की हड्डी के भीतर का गूदा।
**मझधार**–संज्ञा स्त्री० नदी के मध्य की धारा।
**मझला**–वि० बीच का।
**मझार***†–क्रि० वि० बीच में।
**मझियाना***†–क्रि० अ० नाव खेना। मल्लाही करना।
क्रि० अ० बीच से होकर निकलना।
**मझोला**–वि० १. मझला। बीच का। २. जो न बहुत बड़ा हो और न बहुत छोटा।
**मझोली**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की बैलगाड़ी।
**मटक**–संज्ञा स्त्री० १. गति। चाल। २. मटकने की क्रिया या भाव।
**मटकना**–क्रि० अ० अंग हिलाते हुए चलना। लचककर नखरे से चलना।
**मटकनि***–संज्ञा स्त्री० १. दे० "मटक"। २. नाचना। नृत्य। ३. नखरा।
**मटका**–संज्ञा पुं० मिट्टी का बड़ा घड़ा। मट। माट।
**मटकाना**–क्रि० स० नखरे के साथ अंगों का संचालन करना। चमकाना। क्रि० स० दूसरे को मटकने में प्रवृत्त करना।
**मटकी**–संज्ञा स्त्री० छोटा मटका। संज्ञा स्त्री० मटकने या मटकाने का भाव।
**मटकीला**–वि० मटकनेवाला।
**मटकौअल**–संज्ञा स्त्री० मटकाने की क्रिया या भाव। मटक।
**मटमैला**–वि० मिट्टी के रंग का। ख़ाकी। धूलिया।

मसयारा*†–संज्ञा पुं० १. मशाल । २. मशालची ।
मसरफ़–संज्ञा पुं० उपयोग ।
मसल–संज्ञा स्त्री० कहावत ।
मसलन्–वि० उदाहरणार्थ ।
मसलना–क्रि० स० मलना ।
मसलहत–संज्ञा स्त्री० अप्रकट शुभ हेतु ।
मसला–संज्ञा पुं० कहावत ।
मसविदा–संज्ञा पुं० दे० "मसौदा" ।
मसहरी–संज्ञा स्त्री० पलंग के ऊपर और चारों ओर लटकाया जानेवाला वह जालीदार कपड़ा जिसका उपयोग मच्छड़ों आदि से बचने के लिये होता है ।
मसा–संज्ञा पुं० शरीर पर काले रंग का उभरा हुआ मांस का छोटा दाना । संज्ञा पुं० मच्छड़ ।
मसान–संज्ञा पुं० मरघट ।
मसाला–संज्ञा पुं० वे चीज़ें जिनकी सहायता से कोई चीज़ तैयार होती हो ।
मसालेदार–वि० जिसमें किसी प्रकार का मसाला हो ।
मसि–संज्ञा स्त्री० १. रोशनाई । २. काजल । ३. कालिख ।
मसिदानी–संज्ञा स्त्री० दावात ।
मसिपात्र–संज्ञा पुं० दावात ।
मसिमुख–वि० जिसके मुँह में स्याही लगी हो । दुष्कर्म करनेवाला ।
मसियारा*–संज्ञा पुं० दे० "मशालची" ।
मसिबिंदु–संज्ञा पुं० काजल का बुंदा जो नज़र से बचने के लिये बच्चों को लगाया जाता है ।
मसी–संज्ञा स्त्री० दे० "मसि" ।
मसीह, मसीहा–संज्ञा पुं० [वि० मसीही] ईसाइयों के धर्मगुरु हज़रत ईसा ।
मसूड़ा–संज्ञा पुं० मुँह के अंदर का वह मांस जिस पर दाँत जमे होते हैं ।
मसूर–संज्ञा पुं० एक प्रकार का द्विदल और चिपटा अन्न ।
मसूरा–संज्ञा स्त्री० १. मसूर की दाल । २. मसूर की बनी हुई बरी ।
मसूरिका–संज्ञा स्त्री० १. शीतला । २. छोटी माता ।
मसूसना–क्रि० अ० किसी मनोवेग को रोकना ।
मसेवरा†–संज्ञा पुं० मांस की बनी हुई खाने की चीज़ें ।
मसोसना–क्रि० अ० दे० "मसूसना" ।
मसौदा–संज्ञा पुं० १. मसविदा । खर्रा । २. उपाय ।
मसौदेबाज़–संज्ञा पुं० १. अच्छी युक्ति सोचनेवाला । २. धूर्त ।
मस्करा*–संज्ञा पुं० दे० "मसख़रा" ।
मस्त–वि० १. जो नशे आदि के कारण मत्त हो । २. प्रसन्न ।
मस्तक–संज्ञा पुं० सिर ।
मस्तगी–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का बढ़िया गोंद ।
मस्ताना–वि० १. मस्तों का सा । २. मस्त ।
क्रि० अ० मस्त होना ।
क्रि० स० मस्ती पर लाना ।
मस्तिष्क–संज्ञा पुं० १. मग़ज़ । २. दिमाग़ ।
मस्ती–संज्ञा स्त्री० मतवालापन ।
मस्तूल–संज्ञा पुं० बड़ी नावों आदि के बीच का वह बड़ा शहतीर जिसमें पाल बाँधते हैं ।

**मटर**–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध मोटा अन्न। इसकी लंबी फलियों को छीमी या छींबी कहते हैं, जिनमें गोल दाने रहते हैं।
**मटरगश्त**–संज्ञा पुं० १. टहलना। २. सैर-सपाटा।
**मटिआना†**–क्रि० स० मिट्टी लगाकर माँजना।
**मटिया मसान**–वि० गया-बीता। नष्टप्राय।
**मटियाला**–वि० दे० "मटमैला"।
**मटुका**–संज्ञा पुं० दे० "मटका"।
**मटुकी*†**–संज्ञा स्त्री० दे० "मटकी"।
**मट्टी**–संज्ञा स्त्री० दे० "मिट्टी"।
**मट्ठर†**–वि० सुस्त। काहिल।
**मट्ठा**–संज्ञा पुं० मथा हुआ दही जिसमें से नैनूँ निकाल लिया गया हो। मही। छाछ। तक्र।
**मठ**–संज्ञा पुं० वह मकान जिसमें साधु आदि रहते हों।
**मठधारी**–संज्ञा पुं० वह साधु या महंत जिसके अधिकार में कोई मठ हो।
**मठा**–संज्ञा पुं० दे० "मट्ठा"।
**मठाधीश**–संज्ञा पुं० दे० "मठधारी"।
**मठिया**–संज्ञा स्त्री० छोटी कुटी या मठ।
**मठी**–संज्ञा स्त्री० १. छोटा मठ। २. मठ का महंत। मठधारी।
**मड़ई†**–संज्ञा स्त्री० १. छोटा मंडप। २. कुटिया।
**मड़वा**–संज्ञा पुं० दे० "मंडप"।
**मड़ुआ**–संज्ञा पुं० बाजरे की जाति का एक प्रकार का कदन्न।
**मढ़**–वि० अड़कर बैठनेवाला।
**मढ़ना**–क्रि० स० १. आवेष्टित करना। २. किसी के गले लगाना।
**मढ़वाना**–क्रि० स० मढ़ने का काम दूसरे से कराना।
**मढ़ाई**–संज्ञा स्त्री० मढ़ने का भाव, काम या मजदूरी।
**मढ़ाना**–क्रि० स० दे० "मढ़वाना"।
**मढ़ी**–संज्ञा स्त्री० छोटा मठ।
**मणि**–संज्ञा स्त्री० १. बहुमूल्य रत्न। २. जवाहिर।
**मणिधर**–संज्ञा पुं० सर्प। साँप।
**मणिपुर**–संज्ञा पुं० एक चक्र जो नाभि के पास माना जाता है। (तंत्र)
**मणिबंध**–संज्ञा पुं० कलाई। गट्टा।
**मणिमाला**–संज्ञा स्त्री० मणियों की माला।
**मणी**–संज्ञा पुं० सर्प।
संज्ञा स्त्री० दे० "मणि"।
**मतंग**–संज्ञा पुं० हाथी।
**मतंगी**–संज्ञा पुं० हाथी का सवार।
**मत**–संज्ञा पुं० १. निश्चित सिद्धांत। २. सम्मति।
क्रि० वि० न। नहीं। (निषेध)
**मतलब**–संज्ञा पुं० १. तात्पर्य। अभिप्राय। २. स्वार्थ।
**मतलबी**–वि० स्वार्थी।
**मतली**–संज्ञा स्त्री० दे० "मिचली"।
**मतवार, मतवारा***–वि० दे० "मतवाला"।
**मतवाला**–वि० पुं० [स्त्री० मतवाली] नशे आदि के कारण मस्त।
**मता†**–संज्ञा पुं० दे० "मत"।
**मताधिकार**–संज्ञा पुं० मत या वोट देने का अधिकार।
**मतानुयायी**–संज्ञा पुं० किसी के मत को माननेवाला। मतावलंबी।

मस्सा–संज्ञा पुं० दे० "मसा"।
महँ॰†–अव्य० में।
महँगा–वि० जिसका मूल्य साधारण या उचित की अपेक्षा अधिक हो।
महँगी–संज्ञा स्त्री० १. महँगापन। २. अकाल।
महंत–संज्ञा पुं० साधुमंडली या मठ का अधिष्ठाता।
वि० श्रेष्ठ।
महंती–संज्ञा स्त्री० १. महंत का भाव। २. महंत का पद।
मह–अव्य० दे० "महँ"।
वि० १. महा। २. श्रेष्ठ।
महक–संज्ञा स्त्री० गंध।
महकना–क्रि० अ० गंध देना।
महकमा–संज्ञा पुं० किसी विशिष्ट कार्य्य के लिये अलग किया हुआ विभाग।
महकान॰–संज्ञा स्त्री० दे० "महक"।
महज़–वि० १. शुद्ध। २. केवल।
महत–वि० १. महान्। २. सर्वश्रेष्ठ।
महता–संज्ञा पुं० गाँव का मुखिया।
॰संज्ञा स्त्री० अभिमान।
महताब–संज्ञा स्त्री० चाँदनी।
संज्ञा पुं० चाँद।
महताबी–संज्ञा स्त्री० १. मोटी बत्ती के आकार की एक प्रकार की आतिशबाज़ी। २. बाग आदि के बीच में बना हुआ गोल या चौकोर ऊँचा चबूतरा।
महतारी॰†–संज्ञा स्त्री० माँ।
महत्तम–वि० सबसे अधिक श्रेष्ठ।
महत्तर–वि० दो पदार्थों में से बड़ा या श्रेष्ठ।
महत्त्व–संज्ञा पुं० १. बड़ाई। २. श्रेष्ठता।
महफ़िल–संज्ञा स्त्री० १. सभा। जलसा। २. नाच-गाना होने का स्थान।
महबूब–संज्ञा पुं० [स्त्री० महबूबा] प्रिय।
महमंत॰–वि० मस्त।
महमद॰–संज्ञा पुं० दे० "मुहम्मद"।
मह मह–क्रि० वि० खुशबू के साथ।
महमहा–वि० सुगंधित।
महमहाना–क्रि० अ० सुगंधि देना।
महमा॰†–संज्ञा स्त्री० दे० "महिमा"।
महम्मद–संज्ञा पुं० दे० "मुहम्मद"।
महरा–संज्ञा पुं० [स्त्री० महरी.] १. कहार। २. सरदार।
महराई॰†–संज्ञा स्त्री० प्रधानता।
महराज–संज्ञा पुं० दे० "महाराज"।
महराब–संज्ञा स्त्री० दे० "मेहराब"।
महरूम–वि० जिसे न मिले।
महर्षि–संज्ञा पुं० बहुत बड़ा और श्रेष्ठ ऋषि।
महल–संज्ञा पुं० बहुत बड़ा और बढ़िया मकान।
महल्ला–संज्ञा पुं० शहर का कोई विभाग या टुकड़ा जिसमें बहुत से मकान हों।
महसूल–संज्ञा पुं० १. कर। २. भाड़ा।
महा–वि० १. अत्यंत। २. भारी।
महाअरंभ–वि० बहुत शोर।
महाई†–संज्ञा स्त्री० मथने का काम या मज़दूरी।
महाउत॰–संज्ञा पुं० दे० "महावत"।
महाउर–संज्ञा पुं० दे० "महावर"।
महाकल्प–संज्ञा पुं० पुराणानुसार उतना काल जितने में एक ब्रह्मा की आयु पूरी होती है।

मतावलंबी-संज्ञा पुं० किसी एक मत या संप्रदाय का अवलंबन करनेवाला।
मति-संज्ञा स्त्री० बुद्धि। समझ। ⊙† क्रि० वि० दे० "मत"। अव्य० समान। सदृश।
मतिमंत-वि० बुद्धिमान्।
मतिमान-वि० बुद्धिमान्।
मतीरा-संज्ञा पुं० तरबूज़। कलिंदा।
मतीस-संज्ञा पुं० एक प्रकार का बाजा।
मतेई⊙†-संज्ञा स्त्री० विमाता।
मत्कुण-संज्ञा पुं० खटमल।
मत्त-वि० १. मस्त। २. पागल।
मत्तता⊙-संज्ञा स्त्री० मतवालापन।
मत्था†-संज्ञा पुं० दे० "माथा"।
मत्सर-संज्ञा पुं० १. डाह। जलन। २. क्रोध।
मत्सरता-संज्ञा स्त्री० डाह। हसद।
मत्सरी-संज्ञा पुं० मत्सरपूर्ण व्यक्ति।
मत्स्य-संज्ञा पुं० १. मछली। २. प्राचीन विराट् देश का नाम। ३. विष्णु के दस अवतारों में से पहला अवतार।
मत्स्य पुराण-संज्ञा पुं० अट्ठारह पुराणों में से एक महापुराण।
मत्स्येंद्रनाथ-संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध साधु और हठ-योगी जो गोरखनाथ के गुरु थे।
मथन-संज्ञा पुं० मथने का भाव या क्रिया। बिलोना।
मथना-क्रि० स० तरल पदार्थ को लकड़ी आदि से हिलाना या चलाना। बिलोना।
मथनियाँ⊙†-संज्ञा स्त्री० दे० "मथनी"।
मथनी-संज्ञा स्त्री० वह मटका जिसमें दही मथा जाता है।
मथानी-संज्ञा स्त्री० काठ का एक प्रकार का दंड जिससे दही से मथकर मक्खन निकाला जाता है।
मथुरा-संज्ञा स्त्री० पुराणानुसार सात पुरियों में से एक पुरी जो व्रज में यमुना के किनारे पर है।
मथुरिया-वि० मथुरा से संबंध रखनेवाला। मथुरा का।
मदंध⊙-वि० दे० "मदांध"।
मद-संज्ञा पुं० १. हर्ष। आनंद। २. वह गंधयुक्त द्रव जो मतवाले हाथियों की कनपटियों से बहता है। ३. वीर्य्य। ४. कस्तूरी। ५. मद्य। ६. गर्व। अहंकार। संज्ञा स्त्री० विभाग। सीग़ा। सरिश्ता।
मदक-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का मादक पदार्थ जो अफ़ीम के सत से बनता है। इसे चिलम पर रखकर पीते हैं।
मदकची-वि० जो मदक पीता हो। मदक पीनेवाला।
मदकल-वि० मत्त। मतवाला।
मदद-संज्ञा स्त्री० १. सहायता। २. मज़दूर और राज आदि जो किसी काम के ऊपर लगाए जाते हैं।
मददगार-वि० मदद करनेवाला।
मदन-संज्ञा पुं० कामदेव।
मदनकदन-संज्ञा पुं० शिव।
मदनगोपाल-संज्ञा पुं० श्रीकृष्णचंद्र का एक नाम।
मदनबान-संज्ञा पुं० एक प्रकार का बेला। (फूल)
मदनमस्त-संज्ञा पुं० चंपे की जाति का एक प्रकार का फूल।
मदन-महोत्सव-संज्ञा पुं० प्राचीन काल का एक उत्सव जो चैत्र शुक्ल द्वादशी से चतुर्दशी पर्यंत होता था।

महाकाल-संज्ञा पुं० महादेव।

महाकाली-संज्ञा स्त्री० १. महाकाल (शिव) की पत्नी। २. दुर्गा की एक मूर्ति।

महाकाव्य-संज्ञा पुं० वह बहुत बड़ा सर्गबद्ध काव्य जिसमें प्रायः सभी रसों, ऋतुओं और प्राकृत दृश्यों तथा सामाजिक कृत्यों आदि का वर्णन हो।

महाखर्व-संज्ञा पुं० सौ खर्व की संख्या या अंक।

महागौरी-संज्ञा स्त्री० दुर्गा।

महाजन-संज्ञा पुं० १. धनवान्। २. बनिया।

महाजनी-संज्ञा स्त्री० १. रुपए के लेने-देने का व्यवसाय। २. मुड़िया।

महाजल-संज्ञा पुं० समुद्र।

महातत्त्व-संज्ञा पुं० दे० "महत्तत्त्व"।

महातम्‌य-संज्ञा पुं० दे० "माहात्म्य"।

महातल-संज्ञा पुं० चौदह भुवनों में से पृथ्वी के नीचे का पाँचवाँ भुवन या तल।

महात्मा-संज्ञा पुं० १. महानुभाव। २. बहुत बड़ा साधु या संन्यासी।

महादंडधारी-संज्ञा पुं० यमराज।

महादान-संज्ञा पुं० १. वे बहुत बड़े दान जिनसे स्वर्ग की प्राप्ति होती है। २. वह दान जो ग्रहण आदि के समय छोटी जातियों को दिया जाता है।

महादेव-संज्ञा पुं० शिव।

महादेवी-संज्ञा स्त्री० १. दुर्गा। २. राजा की प्रधान पत्नी या पटरानी।

महाद्वीप-संज्ञा पुं० पृथ्वी का वह बड़ा भाग जिसमें अनेक देश हों।

महाधन-वि० १. बहुमूल्य। २. बहुत धनी।

महान्-वि० विशाल।

महानंद-संज्ञा पुं० मगध देश का एक प्राचीन प्रतापी राजा।

महानिद्रा-संज्ञा स्त्री० मृत्यु।

महानिशा-संज्ञा स्त्री० १. आधी रात। २. कल्पांत या प्रलय की रात्रि।

महानुभाव-संज्ञा पुं० महापुरुष।

महानुभावता-संज्ञा स्त्री० बड़प्पन।

महापथ-संज्ञा पुं० १. लंबा और चौड़ा रास्ता। २. मृत्यु।

महापद्म-संज्ञा पुं० १. नौ निधियों में से एक। २. सफ़ेद कमल।

महापातकी-संज्ञा पुं० वह जिसने महापातक किया हो।

महापात्र-संज्ञा पुं० १. श्रेष्ठ ब्राह्मण। (प्राचीन) २. महाब्राह्मण या कट्टहा ब्राह्मण जो मृतक-कर्म का दान लेता है।

महापुरुष-संज्ञा पुं० १. नारायण। २. श्रेष्ठ पुरुष।

महाप्रभु-संज्ञा पुं० ईश्वर।

महाप्रलय-संज्ञा पुं० वह काल, जब संपूर्ण सृष्टि का विनाश हो जाता है और अनंत जल के अतिरिक्त कुछ भी नहीं रहता है।

महाप्रसाद-संज्ञा पुं० १. ईश्वर या देवताओं का प्रसाद। २. मांस। (व्यंग्य)

महाप्रस्थान-संज्ञा पुं० १. शरीर त्यागने की कामना से हिमालय की ओर जाना। २. देहांत।

महाप्राण-संज्ञा पुं० व्याकरण के अनुसार वह वर्ण जिसके उच्चारण में प्राण वायु का विशेष व्यवहार करना पड़ता है।

महाबल-वि० अत्यंत बलवान्।

मदनमोहन-संज्ञा पुं० कृष्णचंद्र।
मदनोत्सव-संज्ञा पुं० मदन-महोत्सव।
मदमत्त-वि० मस्त।
मदरसा-संज्ञा पुं० पाठशाला।
मदांध-वि० मदमत्त।
मदार-संज्ञा पुं० आक।
मदारी-संज्ञा पुं० १. वह जो बंदर, भालू आदि नचाते और छाग के तमाशे दिखाते हैं। २. बाज़ीगर।
मदालसा-संज्ञा स्त्री० एक गंधर्व-कन्या जिसे पातालकेतु दानव पाताल ले गया था। (पुराण)
मदिया-संज्ञा स्त्री० दे० "मादा"।
मदिरा-संज्ञा स्त्री० शराब।
मदीला-वि० नशीला।
मदोन्मत्त-वि० मद में पागल।
मद्धिम०†-वि० १. मध्यम। २. मंदा।
मद्धे-अव्य० १. बीच में। २. विषय में।
मद्य-संज्ञा पुं० मदिरा।
मद्यप-वि० शराबी।
मद्र-संज्ञा पुं० रावी और झेलम के बीच का प्राचीन देश।
मधिम०-वि० दे० "मध्यम"।
मधु-संज्ञा पुं० १. शहद। २. वसंत ऋतु।
वि० १. मीठा। २. स्वादिष्ठ।
मधुकर-संज्ञा पुं० भौंरा।
मधुकरी-संज्ञा स्त्री० वह भिक्षा जिसमें केवल पका हुआ अन्न लिया जाता हो।
मधुकैटभ-संज्ञा पुं० दो दैत्य जिन्हें विष्णु ने मारा था। (पुराण)
मधुचक्र-संज्ञा पुं० शहद की मक्खी का छत्ता।
मधुजा-संज्ञा स्त्री० पृथ्वी।
मधुप-संज्ञा पुं० भौंरा।
मधुपति-संज्ञा पुं० श्रीकृष्ण।
मधुपर्क-संज्ञा पुं० दही, घी, जल, शहद और चीनी का समूह जो देवताओं को चढ़ाया जाता है।
मधुपुरी-संज्ञा स्त्री० मथुरा नगरी।
मधुप्रमेह-संज्ञा पुं० दे० "मधुमेह"।
मधुमक्खी-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की प्रसिद्ध मक्खी जो फूलों का रस चूसकर शहद एकत्र करती है।
मधुमक्षिका-संज्ञा स्त्री० दे० "मधु-मक्खी"।
मधुमालती-संज्ञा स्त्री० मालती लता।
मधुमेह-संज्ञा पुं० प्रमेह का एक बड़ा हुआ रूप जिसमें पेशाब बहुत अधिक और गाढ़ा आता है।
मधुर-वि० मीठा।
मधुरता-संज्ञा स्त्री० मधुर होने का भाव।
मधुराई०-संज्ञा स्त्री० दे० "मधुरता"।
मधुराज-संज्ञा पुं० भौंरा।
मधुरान्न-संज्ञा पुं० मिठाई।
मधुरिमा-संज्ञा स्त्री० १. मिठास। २. सुंदरता।
मधुवन-संज्ञा पुं० मथुरा के पास यमुना के किनारे का एक वन।
मधुशर्करा-संज्ञा स्त्री० शहद से बनाई हुई चीनी।
मधुसखा-संज्ञा पुं० कामदेव।
मधुसूदन-संज्ञा पुं० श्रीकृष्ण।
मधूक-संज्ञा पुं० महुआ।
मध्य-संज्ञा पुं० किसी पदार्थ के बीच का भाग।
मध्यता-संज्ञा स्त्री० मध्य का भाव।
मध्य देश-संज्ञा पुं० भारतवर्ष का

**महाबाहु**–वि० १. लंबी भुजावाला। २. बली।
**महाब्राह्मण**–संज्ञा पुं० दे० "महापात्र"।
**महाभारत**–संज्ञा पुं० १. अठारह पर्वों का एक परम प्रसिद्ध प्राचीन ऐतिहासिक महाकाव्य जिसमें कौरवों और पांडवों के युद्ध का वर्णन है। २. कोई बड़ा युद्ध।
**महाभाष्य**–संज्ञा पुं० पाणिनि के व्याकरण पर पतंजलि का लिखा भाष्य।
**महामंत्र**–संज्ञा पुं० १. बहुत बड़ा और प्रभावशाली मंत्र। २. अच्छी सलाह।
**महामंत्री**–संज्ञा पुं० प्रधान मंत्री।
**महामति**–वि० बड़ा बुद्धिमान्।
**महामहोपाध्याय**–संज्ञा पुं० १. गुरुओं का गुरु। २. एक प्रकार की उपाधि जो भारत में संस्कृत के विद्वानों को सरकार की ओर से मिलती है।
**महामांस**–संज्ञा पुं० १. गोमांस। २. मनुष्य का मांस।
**महामात्य**–संज्ञा पुं० महामंत्री।
**महामाया**–संज्ञा स्त्री० १. प्रकृति। २. दुर्गा।
**महामारी**–संज्ञा स्त्री० वह संक्रामक भीषण रोग जिससे एक साथ ही बहुत से लोग मरें।
**महामृत्युंजय**–संज्ञा पुं० शिव।
**महायज्ञ**–संज्ञा पुं० धर्मशास्त्र के अनुसार नित्य किए जानेवाले कर्म।
**महायात्रा**–संज्ञा स्त्री० मृत्यु।
**महायान**–संज्ञा पुं० बौद्धों के तीन मुख्य संप्रदायों में से एक संप्रदाय।
**महायुग**–संज्ञा पुं० चारों युगों का समूह।
**महारथ**–संज्ञा पुं० भारी योद्धा।
**महारथी**–संज्ञा पुं० दे० "महारथ"।
**महाराज**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० महारानी ] बहुत बड़ा राजा।
**महाराजाधिराज**–संज्ञा पुं० बहुत बड़ा राजा।
**महाराणा**–संज्ञा पुं० मेवाड़, चित्तौर और उदयपुर के राजाओं की उपाधि।
**महारात्रि**–संज्ञा स्त्री० महाप्रलयवाली रात।
**महारावण**–संज्ञा पुं० पुराणानुसार वह रावण जिसके हज़ार मुख और दो हज़ार भुजाएँ थीं।
**महाराष्ट्र**–संज्ञा पुं० १. दक्षिण भारत का एक प्रसिद्ध प्रदेश। २. इस देश के निवासी। ३. बहुत बड़ा राष्ट्र।
**महाराष्ट्री**–संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार की प्राकृत भाषा। २. दे० "मराठी"।
**महारुद्र**–संज्ञा पुं० शिव।
**महारौरव**–संज्ञा पुं० एक नरक।
**महार्घ**–वि० १. बहुमूल्य। २. महँगा।
**महाल**–संज्ञा पुं० १. मुहल्ला। २. पट्टी।
**महालक्ष्मी**–संज्ञा स्त्री० लक्ष्मी देवी की एक मूर्ति।
**महावत**–संज्ञा पुं० हाथी हाँकनेवाला।
**महावर**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का लाल रंग जिससे सौभाग्यवती स्त्रियाँ पाँवों को चित्रित कराती हैं।
**महावरी**–संज्ञा पुं० महावर की बनी हुई गोली या टिकिया।
**महावारुणी**–संज्ञा स्त्री० गंगा-स्नान का एक योग।
**महाविद्या**–संज्ञा स्त्री० तंत्र में मानी

हुई दस देवियाँ।
**महावीर**–संज्ञा पुं० १. हनुमानजी। २. जैनियों के चौबीसवें और अंतिम जिन या तीर्थंकर।
वि० बहुत बड़ा बहादुर।
**महाशय**–संज्ञा पुं० महानुभाव। सज्जन।
**महाश्वेता**–संज्ञा स्त्री० सरस्वती।
**महि**–संज्ञा स्त्री० पृथ्वी।
**महिदेव**–संज्ञा पुं० ब्राह्मण।
**महिपाल**☆–संज्ञा पुं० दे० "महीप"।
**महिमा**–संज्ञा स्त्री० महत्त्व।
**महिम्न**–संज्ञा पुं० शिव का एक प्रधान स्तोत्र।
**महिरावण**–संज्ञा पुं० एक राक्षस जो रावण का लड़का था।
**महिला**–संज्ञा स्त्री० भली स्त्री।
**महिष**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० महिषी ] १. भैंसा। २. एक राक्षस का नाम जिसे दुर्गाजी ने मारा था।
**महिषमर्दनी**–संज्ञा स्त्री० दुर्गा।
**महिषासुर**–संज्ञा पुं० एक असुर जिसे दुर्गाजी ने मारा था।
**महिषी**–संज्ञा स्त्री० रानी। पटरानी।
**मही**–संज्ञा स्त्री० १. पृथ्वी। २. देश।
**महीतल**–संज्ञा पुं० पृथ्वी।
**महीधर**–संज्ञा पुं० १. पर्वत। २. शेषनाग।
**महीन**–वि० १. पतला। २. धीमा। मंद। ( शब्द या स्वर )
**महीना**–संज्ञा पुं० १. काल का एक परिमाण जो प्रायः साधारणतया तीस दिन का होता है। २. मासिक वेतन। ३. स्त्रियों का मासिक धर्म।
**महीप, महीपति**–संज्ञा पुं० राजा।
**महीसुर**–संज्ञा पुं० ब्राह्मण।
**महुअर**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बाजा।
**महुआ**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का वृक्ष जिसके छोटे, मीठे, गोल फलों से शराब बनती है।
**महूरत**☆–संज्ञा पुं० दे० "मुहूर्त"।
**महेंद्र**–संज्ञा पुं० १. विष्णु। २. इंद्र।
**महेश**–संज्ञा पुं० १. शिव। २. ईश्वर।
**महेशी**–संज्ञा स्त्री० पार्वती।
**महेश्वर**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० महेश्वरी ] ईश्वर।
**महेस**☆–संज्ञा पुं० दे० "महेश"।
**महोखा**–संज्ञा पुं० एक पक्षी जो तेज़ दौड़ता है, पर उड़ नहीं सकता।
**महोगनी**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बहुत बड़ा पेड़।
**महोत्सव**–संज्ञा पुं० बड़ा उत्सव।
**महोदधि**–संज्ञा पुं० समुद्र।
**महोदय**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० महोदया ] महाशय।
**माँ**–संज्ञा स्त्री० जन्म देनेवाली माता।
†अव्य० में।
**माँखी**☆†–संज्ञा स्त्री० दे० "मक्खी"।
**माँग**–संज्ञा स्त्री० १. माँगने की क्रिया या भाव। २. बिक्री या खपत आदि के कारण किसी पदार्थ के लिये होनेवाली आवश्यकता या चाह।
संज्ञा स्त्री० सिर के बालों के बीच की रेखा जो बालों को विभक्त करके बनाई जाती है।
**माँग-टीका**–संज्ञा पुं० स्त्रियों का माँग पर का एक गहना।

सरंजाम–संज्ञा पुं० सामग्री।
सरकंडा–संज्ञा पुं० सरपत की जाति का एक पौधा।
सरकना–क्रि० अ० खिसकना।
सरकश–वि० उद्दत। उद्दंड।
सरकार–संज्ञा स्त्री० १. मालिक। २. राज्य-संस्था।
सरकारी–वि० राज्य का। राजकीय।
सरखत–संज्ञा पुं० १. वह दस्तावेज़ जिस पर मकान आदि किराए पर दिए जाने की शर्तें होती हैं। २. दिए और चुकाए हुए ऋण आदि का ब्यौरा। ३. आज्ञापत्र। परवाना।
सरग:–संज्ञा पुं० दे० "स्वर्ग"।
सरगना–संज्ञा पुं० सरदार। अगुआ।
सरगर्म–वि० जोशीला। आवेशपूर्ण।
सरघा–संज्ञा स्त्री० मधुमक्खी।
सरजा–संज्ञा पुं० १. सरदार। २. सिंह।
सरणी–संज्ञा स्त्री० मार्ग। रास्ता।
सरद–वि० दे० "सर्द"।
सरदई–वि० सरदे के रंग का। हरापन लिए पीला।
सरदा–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बहुत बढ़िया खरबूज़ा।
सरदार–संज्ञा पुं० नायक। अगुवा।
सरदारी–संज्ञा स्त्री० सरदार का पद या भाव।
सरन:†–संज्ञा स्त्री० दे० "शरण"।
सरनदीप–संज्ञा पुं० दे० "सिंहल द्वीप"।
सरनाम–वि० प्रसिद्ध। मशहूर।
सरनामा–संज्ञा पुं० १. शीर्षक। २. पत्र का आरंभ या संबोधन। ३. पत्र पर लिखा जानेवाला पता।
सरपंच–संज्ञा पुं० पंचों में बड़ा व्यक्ति। पंचायत का सभापति।
सरपट–क्रि० वि० बहुत तेज़ दौड़।
सरपत–संज्ञा पुं० कुश की तरह की एक घास जो छप्पर आदि छाने के काम में आती है।
सर-परस्त–संज्ञा पुं० अभिभावक। संरक्षक।
सरपेच–संज्ञा पुं० पगड़ी के ऊपर लगाने का एक जड़ाऊ गहना।
सरपोश–संज्ञा पुं० थाल या तश्तरी ढकने का कपड़ा।
सरबंधी:–संज्ञा पुं० तीरंदाज़। धनुर्धर।
सर-बराह–संज्ञा पुं० प्रबंधकर्ता। कारिंदा।
सरबराहकार–संज्ञा पुं० किसी कार्य्य का प्रबंध करनेवाला। कारिंदा।
सरबस:†–संज्ञा पुं० दे० "सर्वस्व"।
सरमा–संज्ञा स्त्री० १. देवताओं की एक प्रसिद्ध कुतिया। (वैदिक) २. कुतिया।
सरयू–संज्ञा स्त्री० उत्तर भारत की एक प्रसिद्ध नदी।
सरराना†–क्रि० अ० हवा में किसी वस्तु के वेग से चलने का शब्द होना।
सरल–वि० १. सीधा। २. निष्कपट। ३. आसान।
सरलता–संज्ञा स्त्री० १. टेढ़ा न होने का भाव। सीधापन। २. सुगमता।
सरल-निर्य्यास–संज्ञा पुं० १. गंधाबिरोजा। २. तारपीन का तेल।
सरवन–संज्ञा पुं० अंधक मुनि के पुत्र जो अपने पिता को एक बहँगी में बैठाकर ढोया करते थे।
:† संज्ञा पुं० दे० "श्रवण"।
सरवर–संज्ञा पुं० दे० "सरोवर"।

**सठ**–संज्ञा पुं० दे० "शठ"।
**सठता**–संज्ञा स्त्री० १. शठ होने का भाव। शठता। २. मूर्खता।
**सठियाना**–क्रि० अ० १. साठ बरस का होना। २. बुड्ढा होना।
**सड़क**–संज्ञा स्त्री० आने-जाने का चौड़ा रास्ता। राजमार्ग। राजपथ।
**सड़ना**–क्रि० अ० किसी पदार्थ में ऐसा विकार हो जाय जिससे उसमें दुर्गंध आने लगे।
**सड़ाना**–क्रि० स० किसी वस्तु को सड़ने में प्रवृत्त करना।
**सड़ायँध**–संज्ञा स्त्री० सड़ी हुई चीज़ की गंध।
**सड़ासड़**–अव्य० सड़ शब्द के साथ। जिसमें सड़ शब्द हो।
**सत**–संज्ञा पुं० १. ब्रह्म। २. मूल-तत्त्व। ३. जीवनी शक्ति। ताकत।
वि० १. शुद्ध। २. दे० "सत्"। ३. दे० "शत"।
**सतगुरु**–संज्ञा पुं० १. अच्छा गुरु। २. परमात्मा। परमेश्वर।
**सतजुग**–संज्ञा पुं० दे० "सत्ययुग"।
**सतत**–अव्य० सदा। हमेशा।
**सतफेरा**–संज्ञा पुं० विवाह के समय का सप्तपदी कर्म।
**सतमासा**–संज्ञा पुं० वह बच्चा जो गर्भ के सातवें महीने उत्पन्न हो।
**सतयुग**–संज्ञा पुं० दे० "सत्ययुग"।
**सतर**–संज्ञा स्त्री० १. लकीर। रेखा। २. पंक्ति। अवली। कतार।
वि० टेढ़ा। वक्र।
**सतराना**–क्रि० अ० १. क्रोध करना। २. चिढ़ना।
**सतर्क**–वि० १. युक्ति से पुष्ट। २. सावधान।
**सतलज**–संज्ञा स्त्री० पंजाब की पाँच नदियों में से एक। शतद्रु नदी।
**सतवंती**–वि० स्त्री० सतवाली। सती। पतिव्रता।
**सतसई**–संज्ञा स्त्री० सप्तशती।
**सतह**–संज्ञा स्त्री० किसी वस्तु का ऊपरी भाग।
**सतानंद**–संज्ञा पुं० गौतम ऋषि के पुत्र, जो राजा जनक के पुरोहित थे।
**सताना**–क्रि० स० संताप देना। दुःख देना।
**सतालू**–संज्ञा पुं० शफ्तालू।
**सतावर**–संज्ञा स्त्री० एक बेल जिसकी जड़ और बीज औषध के काम में आते हैं। शतमूली।
**सतिवन**–संज्ञा पुं० छतिवन।
**सती**–वि० स्त्री० साध्वी। पतिव्रता।
संज्ञा स्त्री० १. दक्ष प्रजापति की कन्या जो शिव को व्याही थी। २. वह स्त्री जो अपने पति के शव के साथ चिता में जले।
**सतीत्व**–संज्ञा पुं० सती होने का भाव। पातिव्रत्य।
**सतीत्व-हरण**–संज्ञा पुं० पर-स्त्री के साथ बलात्कार। सतीत्व बिगाड़ना।
**सतुआ**–संज्ञा पुं० दे० "सत्तू"।
**सतून**–संज्ञा पुं० स्तंभ। खंभा।
**सतोगुण**–संज्ञा पुं० दे० "सत्त्वगुण"।
**सतोगुणी**–संज्ञा पुं० सत्त्वगुणवाला। सात्त्विक।
**सत्कर्म**–संज्ञा पुं० १. अच्छा काम। २. धर्म का काम। पुण्य।

**सरघरि**ः†–संज्ञा स्त्री० घाघरी।
**सरघाक**–संज्ञा पुं० १. संपुट। प्याला। २. दीया। कसोरा।
**सरघान**–संज्ञा पुं० तंबू। खेमा।
**सरस**–वि० १. रसयुक्त। रसीला। २. गीला। ३. सुंदर। ४. जिसमें भाव जगाने की शक्ति हो। भावपूर्ण। ५. बढ़कर।
**सरसई**०–संज्ञा स्त्री० सरस्वती नदी या देवी।
ःसंज्ञा स्त्री० १. सरसता। रसपूर्णता। २. हरापन। ताज़ापन।
**सरसना**–क्रि० अ० १. हरा होना। पनपना। २. बढ़ना। ३. भाव की उमंग से भरना।
**सरसब्ज़**–वि० हरा-भरा। लह-लहाता हुआ।
**सर-सर**–संज्ञा पुं० १. ज़मीन पर रेंगने का शब्द। २. वायु के चलने से उत्पन्न ध्वनि।
**सरसराना**–क्रि० अ० वायु की ध्वनि। सनसनाना।
**सरसराहट**–संज्ञा स्त्री० १. साँप आदि के रेंगने से उत्पन्न ध्वनि। २. वायु बहने का शब्द।
**सरसरी**–वि० १. जल्दी में। २. मोटे तौर पर।
**सरसाई**–संज्ञा स्त्री० १. सरसता। २. शोभा। सुंदरता। ३. अधिकता।
**सरसाना**–क्रि० स० १. रसपूर्ण करना। २. हरा-भरा करना।
ः क्रि० अ० दे० १. "सरसना"। २. शोभा देना। सजना।
**सरसार**–वि० १. मग्न। २. चूर। मदमस्त। (नशे में)
**सरसिज**–संज्ञा पुं० १. वह जो ताल में होता हो। २. कमल।
**सरसिरुह**–संज्ञा पुं० कमल।
**सरसी**–संज्ञा स्त्री० १. छोटा सरोवर। तलैया। २. पुष्करिणी। बावली।
**सरसीरुह**–संज्ञा पुं० कमल।
**सरसेटना**–क्रि० स० खरी-खोटी सुनाना। फटकारना।
**सरसों**–संज्ञा स्त्री० एक पौधा जिसके छोटे गोल बीजों से तेल निकलता है।
**सरस्वती**–संज्ञा स्त्री० १. पंजाब की एक प्राचीन नदी। २. विद्या या वाणी की देवी। वाग्देवी। भारती। शारदा। ३. विद्या। इल्म।
**सरस्वती-पूजा**–संज्ञा स्त्री० सरस्वती का उत्सव जो कहीं वसंतपंचमी को और कहीं आश्विन में होता है।
**सरह**–संज्ञा पुं० १. पतंग। २. टिड्डी।
**सरहज**–संज्ञा स्त्री० साले की स्त्री।
**सरहटी**–संज्ञा स्त्री० सर्पाक्षी नाम का पौधा। नकुलकंद।
**सरहद**–संज्ञा स्त्री० सीमा।
**सरहद्दी**–वि० सीमा-संबंधी।
**सरहरी**–संज्ञा स्त्री० मूँज या सरपत की जाति का एक पौधा।
**सरा**ः–संज्ञा स्त्री० १. चिता। २. दे० "सराय"।
**सराई**†–संज्ञा स्त्री० शलाका।
**सराध**ः†–संज्ञा पुं० दे० "श्राद्ध"।
**सराप**–संज्ञा पुं० दे० "शाप"।
**सरापना**ः†–क्रि० स० बद दुआ देना।
**सराफ़**–संज्ञा पुं० १. सोने-चाँदी का व्यापारी। २. रुपए पैसे रखकर बैठनेवाला दूकानदार।
**सराफ़ा**–संज्ञा पुं० १. रुपए-पैसे या सोने-चाँदी के लेन-देन का काम।

सत्कार-संज्ञा पुं० आदर। सम्मान। खातिरदारी।
सत्कार्य्य-संज्ञा पुं० उत्तम कार्य्य। अच्छा काम।
सत्कीर्त्ति-संज्ञा स्त्री० यश। नेकनामी।
सत्कुल-संज्ञा पुं० उत्तम कुल। अच्छा या बड़ा खानदान।
सत्त-संज्ञा पुं० १. सार भाग। असली जुज़। २. तत्त्व।
†संज्ञा पुं० १. सत्य। सच बात। २. सतीत्व।
सत्ता-संज्ञा स्त्री० १. होने का भाव। हस्ती। २. शक्ति। ३. अधिकार। प्रभुत्व। हुकूमत।
संज्ञा पुं० ताश या गंजीफे का वह पत्ता जिसमें सात बूटियाँ हों।
सत्ताधारी-संज्ञा पुं० अधिकारी। अफ़सर।
सत्तू-संज्ञा पुं० भुने हुए जौ और चने का चूर्ण। सतुआ।
सत्पथ-संज्ञा पुं० १. उत्तम मार्ग। २. सदाचार। अच्छी चाल।
सत्पात्र-संज्ञा पुं० १. दान आदि देने के योग्य उत्तम व्यक्ति। २. श्रेष्ठ और सदाचारी।
सत्पुरुष-संज्ञा पुं० भला आदमी।
सत्य-वि० १. यथार्थ। सही। २. असल।
संज्ञा पुं० ठीक बात। यथार्थ तत्त्व।
सत्यकाम-वि० सत्य का प्रेमी।
सत्यतः-अव्य० वास्तव में। सचमुच।
सत्यता-संज्ञा स्त्री० सत्य होने का भाव। सचाई।
सत्यनारायण-संज्ञा पुं० विष्णु।
सत्यभामा-संज्ञा स्त्री० श्रीकृष्ण की आठ पटरानियों में से एक।
सत्ययुग-संज्ञा पुं० चार युगों में से पहला जो सबसे उत्तम माना जाता है।
सत्यवती-संज्ञा स्त्री० मत्स्यगंधा नामक धीवर-कन्या जिसके गर्भ से कृष्ण द्वैपायन या व्यास की उत्पत्ति हुई थी।
सत्यवादी-वि० सत्य कहनेवाला।
सत्यवान-संज्ञा पुं० शाल्व देश के राजा द्युमत्सेन का पुत्र जिसकी पत्नी सावित्री के पातिव्रत्य की कथा प्रसिद्ध है।
सत्यव्रत-संज्ञा पुं० सत्य बोलने की प्रतिज्ञा या नियम।
सत्यसंध-वि० सत्य-प्रतिज्ञ। वचन को पूरा करनेवाला।
संज्ञा पुं० १. रामचंद्र। २. जनमेजय।
सत्याग्रह-संज्ञा पुं० किसी सत्य या न्यायपूर्ण पक्ष की स्थापना के लिये शांतिपूर्वक निरंतर हठ करना।
सत्यानास-संज्ञा पुं० सर्वनाश। मटियामेट।
सत्यानासी-वि० सत्यानास करनेवाला।
संज्ञा स्त्री० एक कँटीला पौधा।
सत्र-संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ असहायों को भोजन बाँटा जाता है। क्षेत्र। सदावर्त्त।
सत्रहन०†-संज्ञा पुं० दे० "शत्रुघ्न"।
सत्व-संज्ञा पुं० १. सत्ता। २. सार। तत्त्व।
सत्वगुण-संज्ञा पुं० अच्छे कर्मों की ओर प्रवृत्त करनेवाला गुण।
सत्संग-संज्ञा पुं० साधुओं या सज्जनों के साथ रहना-बैठना। भली संगत।
सत्संगति-संज्ञा स्त्री० दे० "सत्संग"।

२. सराफ़ों का बाज़ार।
सराफ़ी–संज्ञा स्त्री० चाँदी-सोने या रुपए-पैसे के लेन देन का रोज़गार।
सराबोर–वि० तरबतर। आप्लावित।
सराय–संज्ञा स्त्री० यात्रियों के ठहरने का स्थान। मुसाफ़िरख़ाना।
सराव०†–संज्ञा पुं० १. मद्यपात्र। २. दीया।
सरावग, सरावगी–संज्ञा पुं० जैन-धर्म माननेवाला। जैन।
सरासन०–संज्ञा पुं० दे० "शरासन"।
सरासर–अव्य० १. एक सिरे से दूसरे सिरे तक। २. साक्षात्। प्रत्यक्ष।
सरासरी–संज्ञा स्त्री० १. आसानी। २. शीघ्रता। ३. मोटा अंदाज़।
क्रि० वि० १. जल्दी में। हड़बड़ी में। २ मोटे तौर पर।
सराह०–संज्ञा स्त्री० प्रशंसा।
सराहना–क्रि० स० तारीफ़ करना। संज्ञा स्त्री० प्रशंसा।
सराहनीय०–वि० १. प्रशंसा के योग्य। २. अच्छा।
सरि०–संज्ञा स्त्री० १. नदी। २. बराबरी। समता।
सरित्–संज्ञा स्त्री० नदी।
सरिता–संज्ञा स्त्री० १. धारा। २. नदी। दरिया।
सरियाना†–क्रि० स० तरतीब से लगाकर इकट्ठा करना।
सरिवन–संज्ञा पुं० शालपर्णी नाम का पौधा। त्रिपर्णी।
सरिवरि०†–संज्ञा स्त्री० बराबरी।
सरिश्ता–संज्ञा पुं० १. अदालत। २. कार्यालय का विभाग। महकमा।
सरिश्तेदार–संज्ञा पुं० १. किसी विभाग का प्रधान कर्मचारी। २. अदालतों में देशी भाषाओं में मुकद्मों की मिसलें रखनेवाला कर्मचारी।
सरिस०–वि० सदृश।
सरीखा–वि० तुल्य।
सरीफा–संज्ञा पुं० एक छोटा पेड़ जिसके गोल फल खाए जाते हैं।
सरीर०†–संज्ञा पुं० दे० "शरीर"।
सरुज–वि० रोगी।
सरुष–वि० क्रोध-युक्त।
सरुहाना–क्रि० स० रोगमुक्त करना।
सरूप–वि० १. आकारवाला। २. समान। ३. रूपवान्। सुंदर।
†संज्ञा पुं० दे० "स्वरूप"।
सरूर–संज्ञा पुं० १. ख़ुशी। २. हलका नशा।
सरेख†०–वि० चालाक। सयाना।
सरेखना–क्रि० स० दे० "सहेजना"।
सरे दस्त–क्रि० वि० इस समय। अभी।
सरे-बाज़ार–क्रि० वि० १. जनता के सामने। २. सबके सामने।
सरो–संज्ञा पुं० एक सीधा पेड़ जो बग़ीचों में शोभा के लिये लगाया जाता है। बनझाऊ।
सरोकार–संज्ञा पुं० १. परस्पर व्यवहार का संबंध। २. लगाव।
सरोज–संज्ञा पुं० कमल।
सरोजना–क्रि० स० पाना।
सरोजिनी–संज्ञा स्त्री० १. कमलों से भरा हुआ ताल। २. कमलों का समूह। ३. कमल का फूल।
सरोद–संज्ञा पुं० बीन की तरह का एक प्रकार का बाजा।
सरोरुह–संज्ञा पुं० कमल।
सरोवर–संज्ञा पुं० १. तालाब। २. झील।

**सत्संगी**–वि० अच्छी सोहबत में रहनेवाला।
**सथिया**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का मंगल-सूचक या सिद्धिदायक चिह्न। स्वस्तिक चिह्न 卐।
**सदन**–संज्ञा पुं० घर। मकान।
**सदमा**–संज्ञा पुं० आघात। धक्का।
**सदय**–वि० दयायुक्त। दयालु।
**सदर**–वि० प्रधान। मुख्य।
संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ कोई बड़ा हाकिम रहता हो।
**सदर-आला**–संज्ञा पुं० अदालत का वह हाकिम जो जज के नीचे का हो। छोटा जज।
**सदरी**–संज्ञा स्त्री० बिना आस्तीन की एक प्रकार की कुरती।
**सदसद्विवेक**–संज्ञा पुं० अच्छे और बुरे की पहचान। भले-बुरे का ज्ञान।
**सदस्य**–संज्ञा पुं० सभा या समाज में सम्मिलित व्यक्ति। सभासद। मेंबर।
**सदा**–अव्य० नित्य। हमेशा।
**सदाचरण, सदाचार**–संज्ञा पुं० १. अच्छा आचरण। २. भलमनसाहत।
**सदाचारी**–संज्ञा पुं० १. अच्छे आचरणवाला पुरुष। २. धर्मात्मा।
**सदाफल**–वि० सदा फलनेवाला।
संज्ञा पुं० १. गूलर। २. श्रीफल। बेल। ३. नारियल। ४. एक प्रकार का नीबू।
**सदावर्त**–संज्ञा पुं० नित्य भूखों और दीनों को भोजन बाँटना।
**सदा-बहार**–वि० १. जो सदा फूले। २. जो सदा हरा रहे। (वृक्ष)
**सदाशय**–वि० जिसका भाव उदार और श्रेष्ठ हो।
**सदाशिव**–संज्ञा पुं० महादेव।
**सदा-सुहागिन**–संज्ञा स्त्री० वेश्या। रंडी। (विनोद)
**सदिया**–संज्ञा स्त्री० वह लाल पक्षी जिसका शरीर भूरे रंग का होता है। लाल पक्षी की मादा।
**सदी**–संज्ञा स्त्री० सौ वर्षों का समूह। शताब्दी।
**सदुपदेश**–संज्ञा पुं० अच्छा उपदेश।
**सदृश**–वि० समान। अनुरूप।
**सदेह**–क्रि० वि० बिना शरीर-त्याग किए।
**सदैव**–अव्य० सदा। हमेशा।
**सद्गति**–संज्ञा स्त्री० मरण के उपरांत उत्तम लोक की प्राप्ति।
**सद्गुण**–संज्ञा पुं० अच्छा गुण।
**सद्गुरु**–संज्ञा पुं० १. अच्छा गुरु। २. परमात्मा।
**सद्ग्रंथ**–संज्ञा पुं० अच्छा ग्रंथ।
**सद्भाव**–संज्ञा पुं० १. प्रेम और हित का भाव। २. सच्चा भाव।
**सधना**–क्रि० अ० १. सिद्ध होना। २. निशाना ठीक होना।
**सधवा**–संज्ञा स्त्री० वह स्त्री जिसका पति जीवित हो। सुहागिन।
**सन्**–संज्ञा पुं० १. वर्ष। २. संवत्।
**सन**–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध पौधा जिसकी छाल के रेशे से रस्सियाँ आदि बनती हैं।
संज्ञा स्त्री० वेग से निकलने का शब्द।
**सनई**–संज्ञा स्त्री० छोटी जाति का सन।
**सनक**–संज्ञा स्त्री० किसी बात की धुन।
संज्ञा पुं० ब्रह्मा के चार मानस पुत्रों में से एक।
**सनकना**–क्रि० अ० पागल हो जाना। पगलाना।

सरोप–वि० क्रोधयुक्त।
सरो-सामान–संज्ञा पुं० सामग्री। उपकरण। असबाब।
सरौता–संज्ञा पुं० सुपारी काटने का एक प्रसिद्ध औज़ार।
सर्ग–संज्ञा पुं० १. गमन। गति। २. किसी ग्रंथ (विशेषतः काव्य) का अध्याय। प्रकरण।
सर्गबंध–वि० जो कई अध्यायों में विभक्त हो।
सर्गुन†–वि० दे० "सगुण"।
सर्ज–संज्ञा पुं० १. बड़ी जाति का शाल वृक्ष। २. राल। ३. सलई का पेड़।
सर्जू–संज्ञा स्त्री० दे० "सरयू"।
सर्द–वि० ठंढा।
सर्दी–संज्ञा स्त्री० सर्द होने का भाव। शीतलता।
सर्प–संज्ञा पुं० १. साँप। २. एक म्लेच्छ जाति।
सर्पकाल–संज्ञा पुं० गरुड़।
सर्पराज–संज्ञा पुं० १. शेषनाग। २. वासुकि।
सर्पविद्या–संज्ञा स्त्री० साँप को पकड़ने या वश में करने की विद्या।
सांपणी–संज्ञा स्त्री० १. साँपिन। २. भुजंगी लता।
सर्फ़–संज्ञा पुं० खर्च किया हुआ।
सर्फ़ा–संज्ञा पुं० व्यय।
सर्बस–संज्ञा पुं० दे० "सर्वस्व"।
सर्राफ–संज्ञा पुं० दे० "सराफ़"।
सर्व–वि० सब। कुल।
सर्वकाम–संज्ञा पुं० शिव।
सर्वगत–वि० सर्वव्यापक।
सर्वग्रास–संज्ञा पुं० चंद्र या सूर्य्य का पूर्ण ग्रहण।
सर्वज्ञ–वि० सब कुछ जाननेवाला। संज्ञा पुं० ईश्वर।
सर्वज्ञता–संज्ञा स्त्री० 'सर्वज्ञ' का भाव।
सर्वतंत्र–संज्ञा पुं० सब प्रकार के शास्त्र-सिद्धांत।
सर्वतः–अव्य० १. सब ओर। २. सब प्रकार से।
सर्वतोभद्र–वि० १. सब ओर से मंगल। २. जिसके सिर, दाढ़ी, मूँछ आदि सबके बाल मुँड़े हों।
सर्वतोभाव–अव्य० अच्छी तरह। भली भाँति।
सर्वतोमुख–वि० १. जिसका मुँह चारों ओर हो। २. व्यापक।
सर्वत्र–अव्य० सब कहीं।
सर्वथा–अव्य० सब प्रकार से।
सर्वदर्शी–संज्ञा पुं० सब कुछ देखनेवाला।
सर्वदा–अव्य० हमेशा। सदा।
सर्वनाश–संज्ञा पुं० सत्यानाश।
सर्वप्रिय–वि० जो सबको अच्छा लगे।
सर्वभक्षी–संज्ञा पुं० १. सब कुछ खानेवाला। २. अग्नि।
सर्वभोगी–वि० सबका आनंद लेनेवाला।
सर्वमंगला–संज्ञा स्त्री० १. दुर्गा। २. लक्ष्मी।
सर्वरी०–संज्ञा स्त्री० दे० "शर्वरी"।
सर्वव्यापक–संज्ञा पुं० दे० "सर्वव्यापी"।
सर्वव्यापी–वि० सब में रहनेवाला।

**सनकारना**॰†-क्रि॰ स॰ संकेत करना। इशारा करना।
**सनत्**-संज्ञा पुं॰ ब्रह्मा।
**सनत्कुमार**-संज्ञा पुं॰ ब्रह्मा के चार मानस पुत्रों में से एक। वैधात्र।
**सनद**-संज्ञा स्त्री॰ १. प्रमाण। सबूत। २. प्रमाण-पत्र। सर्टिफ़िकेट।
**सनदयाफ्ता**-वि॰ जिसे किसी बात की सनद मिली हो।
**सनना**-क्रि॰ अ॰ १. गीला होकर लोई के रूप में मिलना। २. लीन होना।
**सनम**-संज्ञा पुं॰ प्रिय। प्यारा।
**सनमान**-संज्ञा पुं॰ दे॰ "सम्मान"।
**सनमानना**॰-क्रि॰ स॰ खातिर करना।
**सनमुख**॰-अव्य॰ दे॰ "सम्मुख"।
**सनसनी**-संज्ञा स्त्री॰ १. झनझनाहट। २. घबराहट।
**सनहकी**-संज्ञा स्त्री॰ मिट्टी का एक बरतन। (मुसलमान)
**सनाढ्य**-संज्ञा पुं॰ ब्राह्मणों की एक शाखा जो गौड़ों के अंतर्गत है।
**सनातन**-संज्ञा पुं॰ प्राचीन परंपरा। बहुत दिनों से चला आता हुआ क्रम।
वि॰ अत्यंत प्राचीन।
**सनातन धर्म**-संज्ञा पुं॰ १. प्राचीन या परंपरागत धर्म। २. वर्तमान हिंदू धर्म का वह स्वरूप जिसमें पुराण, तंत्र, प्रतिमा-पूजन, तीर्थ-माहात्म्य आदि सब समान रूप से माननीय हैं।
**सनातन पुरुष**-संज्ञा पुं॰ विष्णु भगवान्।
**सनातनी**-संज्ञा पुं॰ सनातन धर्म का अनुयायी।
**सनाथ**-वि॰ जिसकी रक्षा करनेवाला कोई स्वामी हो।
**सनाय**-संज्ञा स्त्री॰ एक पौधा जिसकी पत्तियाँ दस्तावर होती हैं। सोनामुखी।
**सनाह**-संज्ञा पुं॰ कवच। बकतर।
**सनीचर**-संज्ञा पुं॰ दे॰ "शनैश्चर"।
**सनेह**॰†-संज्ञा पुं॰ दे॰ "स्नेह"।
**सनेहिया**॰†-संज्ञा पुं॰ दे॰ "सनेही"।
**सनेही**-वि॰ स्नेह या प्रेम रखनेवाला।
**सनोवर**-संज्ञा पुं॰ चीड़। (पेड़)
**सन्न**-वि॰ १. संज्ञा-शून्य। स्तब्ध। २. डर से चुप।
**सन्नद्ध**-वि॰ १. बँधा हुआ। २. उद्यत। ३. लगा हुआ।
**सन्नाटा**-संज्ञा पुं॰ १. निःशब्दता। नीरवता। निःस्तब्धता। २. निर्जनता।
**सन्निकट**-अव्य॰ समीप। पास।
**सन्निकर्ष**-संज्ञा पुं॰ १. संबंध। २. समीपता।
**सन्निधान**-संज्ञा पुं॰ १. निकटता। २. स्थापित करना।
**सन्निधि**-संज्ञा स्त्री॰ १. समीपता। २. आमने-सामने की स्थिति।
**सन्निपात**-संज्ञा पुं॰ कफ, वात और पित्त तीनों का एक साथ बिगड़ना। त्रिदोष।
**सन्निविष्ट**-वि॰ एक साथ बैठा हुआ। जमा हुआ।
**सन्निवेश**-संज्ञा पुं॰ १. एक साथ बैठना। २. बैठना। समाना।
**सन्निहित**-वि॰ एक साथ या पास रखा हुआ।
**सन्मान**-संज्ञा पुं॰ दे॰ "सम्मान"।
**सन्मुख**-अव्य॰ दे॰ "सम्मुख"।

**सर्वशक्तिमान्**–वि॰ सब कुछ करने की सामर्थ्य रखनेवाला।
संज्ञा पुं॰ ईश्वर।

**सर्वश्रेष्ठ**–वि॰ सब से उत्तम।

**सर्व-साधारण**–संज्ञा पुं॰ जनता। आम लोग।
वि॰ जो सब में पाया जाय।

**सर्व-सामान्य**–वि॰ जो सब में एक सा पाया जाय। मामूली।

**सर्वस्व**–संज्ञा पुं॰ सब कुछ।

**सर्वहर**–संज्ञा पुं॰ १. महादेव। २. यमराज।

**सर्वांग**–संज्ञा पुं॰ १. सारा बदन। २. सब अवयव या अंश।

**सर्वात्मा**–संज्ञा पुं॰ शिव।

**सर्वाधिकार**–संज्ञा पुं॰ पूरा इख़्तियार।

**सर्वाधिकारी**–संज्ञा पुं॰ १. वह जिसके हाथ में पूरा इख़्तियार हो। २. हाकिम।

**सर्वाशी**–वि॰ सर्वभक्षी।

**सर्वेश, सर्वेश्वर**–संज्ञा पुं॰ १. सब का स्वामी। २. ईश्वर। ३. चक्रवर्त्ती राजा।

**सर्वौषधि**–संज्ञा स्त्री॰ ओषधियों का एक वर्ग जिसके अंतर्गत दस जड़ी-बूटियाँ हैं।

**सर्षप**–संज्ञा स्त्री॰ १. चीढ़। २. कुंदुर।

**सलगम**–संज्ञा पुं॰ दे॰ "शलजम"।

**सलज्ज**–वि॰ जिसे लज्जा हो।

**सलतनत**–संज्ञा स्त्री॰ राज्य। बादशाहत।

**सलमा**–संज्ञा पुं॰ सोने या चाँदी का गोल लपेटा हुआ तार जो बेल-बूटे बनाने के काम में आता है। बादला।

**सलहज**–संज्ञा स्त्री॰ सरहज।

**सलाई**–संज्ञा स्त्री॰ १. धातु का बना हुआ कोई पतला छोटा छड़। २. सालने की क्रिया, भाव या मज़दूरी।

**सलाक**–संज्ञा पुं॰ तीर।

**सलाख**–संज्ञा स्त्री॰ धातु का बना हुआ छड़। शलाका।

**सलाद**–संज्ञा पुं॰ मूली, प्याज आदि के पत्तों का अँगरेज़ी ढंग से डाला हुआ अचार।

**सलाम**–संज्ञा पुं॰ प्रणाम करने की क्रिया। बंदगी। आदाब।

**सलामत**–वि॰ १. सब प्रकार की आपत्तियों से बचा हुआ। २. बरकरार।
क्रि॰ वि॰ कुशलपूर्वक।

**सलामती**–संज्ञा स्त्री॰ १. तंदुरुस्ती। २. कुशल। क्षेम।

**सलामी**–संज्ञा स्त्री॰ १. प्रणाम करने की क्रिया। सलाम करना। २. सैनिकों की प्रणाम करने की प्रणाली। ३. तोपों या बन्दूकों की बाढ़ जो किसी अधिकारी या माननीय व्यक्ति के आने पर दागी जाती है।

**सलार**–संज्ञा पुं॰ एक प्रकार का पक्षी।

**सलाह**–संज्ञा स्त्री॰ सम्मति। मशविरा।

**सलाहकार**–संज्ञा पुं॰ राय देनेवाला।

**सलाही**–संज्ञा पुं॰ दे॰ "सलाहकार"।

**सलिल**–संज्ञा पुं॰ जल। पानी।

**सलिलपति**–संज्ञा पुं॰ १. वरुण। २. समुद्र।

**सलीक़ा**–संज्ञा पुं॰ १. शऊर। तमीज़।

सन्यास-संज्ञा पुं० १. त्याग। २. दुनिया के जंजाल से अलग की अवस्था। वैराग्य। ३. चतुर्थ आश्रम। यति-धर्म।

सन्यासी-संज्ञा पुं० १. वह पुरुष जिसने सैन्यास धारण किया हो। २. विरागी।

सपक्ष-वि० जो अपने पक्ष में हो। तरफ़दार।
संज्ञा पुं० १. मित्र। सहायक। २. न्याय में वह बात या दृष्टांत जिसमें साध्य अवश्य हो।

सपत्नी-संज्ञा स्त्री० एक ही पति की दूसरी स्त्री। सौत।

सपत्नीक-वि० पत्नी के सहित।

सपना-संज्ञा पुं० वह दृश्य जो निद्रा की दशा में दिखाई पड़े। स्वप्न।

सपरदाई-संज्ञा पुं० तवायफ़ के साथ तबला, सारंगी आदि बजानेवाला। भँडुआ। समाजी।

सपरना-क्रि० अ० १. काम का पूरा होना। २. हो सकना।

सपरिकर-वि० अनुचर-वर्ग के साथ। ठाट-बाट के साथ।

सपाट-वि० १. बराबर। समतल। २. चिकना।

सपाटा-संज्ञा पुं० १. चलने या दौड़ने का वेग। २. तीव्र गति। झपट।

सपिंड-संज्ञा पुं० एक ही कुल का पुरुष जो एक ही पितरों को पिंड-दान करता हो।

सपिंडी-संज्ञा स्त्री० मृतक के निमित्त वह कर्म जिसमें वह और पितरों के साथ मिलाया जाता है।

सपूत-संज्ञा पुं० वह पुत्र जो अपने कर्त्तव्य का पालन करे। अच्छा पुत्र।

सपूती-संज्ञा स्त्री० १. सपूत होने का भाव। लायकी। २. योग्य पुत्र उत्पन्न करनेवाली माता।

सपेद†-वि० दे० "सफ़ेद"।

सपोला-संज्ञा पुं० साँप का छोटा बच्चा।

सप्त-वि० गिनती में सात।

सप्तऋषि-संज्ञा पुं० दे० "सप्तर्षि"।

सप्तक-संज्ञा पुं० १. सात वस्तुओं का समूह। २. सात स्वरों का समूह।

सप्तद्वीप-संज्ञा पुं० पुराणानुसार पृथ्वी के सात बड़े और मुख्य विभाग। जम्बू, कुश, प्लक्ष, शाल्मलि, क्रौंच, शाक और पुष्कर द्वीप।

सप्तपदी-संज्ञा स्त्री० विवाह की एक रीति जिसमें वर और वधू अग्नि के चारों ओर ७ परिक्रमाएँ करते हैं। भाँवर।

सप्तपर्ण-संज्ञा पुं० छतिवन। (पेड़)

सप्तपर्णी-संज्ञा स्त्री० लजावंती लता।

सप्त-पाताल-संज्ञा पुं० पृथ्वी के नीचे के ये सातों लोक—अतल, वितल, सुतल, रसातल, तलातल, महातल और पाताल।

सप्तपुरी-संज्ञा स्त्री० ये सात पवित्र नगर या तीर्थ जो मोक्षदायक कहे गए हैं—अयोध्या, मथुरा, माया (हरिद्वार), काशी, कांची, अवंतिका (उज्जयिनी) और द्वारका।

सप्तम-वि० सातवाँ।

सप्तमी-संज्ञा स्त्री० किसी पक्ष की सातवीं तिथि।

सप्तर्षि-संज्ञा पुं० १. सात ऋषियों का समूह या मंडल। गौतम, भरद्वाज, विश्वामित्र, यमदग्नि, वसिष्ठ,

२. तहज़ीब। सभ्यता।
**सलीक़ामंद**–वि० शऊरदार। तमीज़-दार।
**सलोता**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बहुत मोटा कपड़ा।
**सलूक**–संज्ञा पुं० १. बरताव। २. भलाई। नेकी। उपकार।
**सलोना**–वि० १. जिसमें नमक पड़ा हो। नमकीन। २. रसीला। सुंदर।
**सलोनापन**–संज्ञा पुं० सलोना होने का भाव।
**सल्लम**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का मोटा कपड़ा। गजी। गाढ़ा।
**सवत**–संज्ञा स्त्री० दे० "सौत"।
**सवत्स**–वि० बच्चे के सहित।
**सवर्ण**–वि० १. समान। सदृश। २ समान वर्ण या जाति का।
**सवाँग**–संज्ञा पुं० दे० "स्वाँग"।
**सवा**–संज्ञा स्त्री० चौथाई सहित।
**सवाई**–संज्ञा स्त्री० [वि० सवा] १. ऋण का एक प्रकार जिसमें मूल धन का चतुर्थांश ब्याज में देना पड़ता है। २. जयपुर के महाराजाओं की एक उपाधि।
**सवाद**–संज्ञा पुं० दे० "स्वाद"।
**सवादिक**⊙।–वि० स्वादिष्ठ।
**सवाब**–संज्ञा पुं० नेकी।
**सवार**–संज्ञा पुं० वह जो घोड़े पर चढ़ा हो। अश्वारोही।
वि० किसी चीज़ पर चढ़ा या बैठा हुआ।
**सवारी**–संज्ञा स्त्री० १. किसी चीज़ पर विशेषतः चलने के लिये चढ़ने की क्रिया। २. चढ़ने की चीज़। ३. जलूस।
**सवाल**–संज्ञा पुं० १. प्रश्न। २. माँग।
**सवाल-जवाब**–संज्ञा पुं० बहस। वाद-विवाद।
**सविकल्प**–वि० संदेह-युक्त।
**सविता**–संज्ञा पुं० सूर्य्य।
**सवितापुत्र**–संज्ञा पुं० सूर्य्य के पुत्र, हिरण्यपाणि।
**सवितासुत**–संज्ञा पुं० शनैश्चर।
**सविनय अवज्ञा**–संज्ञा स्त्री० राज्य की किसी आज्ञा या क़ानून को न मानना।
**सवेरा**–संज्ञा पुं० प्रातःकाल। सुबह।
**सवैया**–संज्ञा पुं० तौलने का सवा सेर का बाट।
**सव्य**–वि० बायाँ।
संज्ञा पुं० यज्ञोपवीत।
**सव्यसाची**–संज्ञा पुं० अर्जुन।
**सशंक**–वि० जिसे शंका हो। भय-भीत।
**ससिधर**⊙–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
**सची**⊙–संज्ञा स्त्री० दे० "शची"।
**ससुर**–संज्ञा पुं० पति या पत्नी का पिता।
**ससुराल**–संज्ञा स्त्री० पति या पत्नी के पिता का घर।
**सस्ता**–वि० थोड़े मूल्य का।
**सस्ताना**।–क्रि० अ० किसी वस्तु का कम दाम पर बिकना।
**सस्ती**–संज्ञा स्त्री० १. सस्ता होने का भाव। २. वह समय जब कि सब चीज़ें सस्ती मिलें।
**सह**–अव्य० सहित।
**सहकार**–संज्ञा पुं० सहायक।
**सहकारता**–संज्ञा स्त्री० सहायता।
**सहकारिता**–संज्ञा स्त्री० सहायता।
**सहकारी**–संज्ञा पुं० सहायक। मदद-गार।

सहगमन-संज्ञा पुं० पति के शव के साथ पत्नी का सती होना।
सहगामिनी-संज्ञा स्त्री० स्त्री।
सहगामी-संज्ञा पुं० साथी।
सहगौन ‡-संज्ञा पुं० दे० "सहगमन"।
सहचर-संज्ञा पुं० सेवक। नौकर।
सहचरी-संज्ञा स्त्री० १. सहचर का स्त्री० रूप। २. पत्नी। जोरू। ३. सखी।
सहचार-संज्ञा पुं० संग। सोहबत।
सहचारिणी-संज्ञा स्त्री० साथ में रहनेवाली।
सहचारिता-संज्ञा स्त्री० सहचारी होने का भाव।
सहचारी-संज्ञा पुं० १. संगी। २. सेवक।
सहज-वि० १. साधारण। २. सरल। आसान।
सहज पंथ-संज्ञा पुं० गौड़ीय वैष्णव संप्रदाय का एक निम्न वर्ग।
सहजात-वि० सहोदर।
सहताना©†-क्रि०अ०दे०"सुस्ताना"।
सहदानी©†-संज्ञा स्त्री० निशानी। पहचान।
सहदेई-संज्ञा स्त्री० क्षुप जाति की एक पहाड़ी वनौषधि।
सहदेव-संज्ञा पुं० राजा पांडु के सबसे छोटे पुत्र।
सहधर्म्मचारिणी-संज्ञा स्त्री० पत्नी।
सहन-संज्ञा पुं० सहने की क्रिया। बरदाश्त करना।
संज्ञा पुं० १. मकान के बीच में या सामने का खुला छोड़ा हुआ भाग। आँगन। २. एक प्रकार का बढ़िया रेशमी कपड़ा।
सहनभंडार-संज्ञा पुं० १. कोष। खजाना। २. धन-राशि।
सहनशील-वि० बरदाश्त करनेवाला। सहिष्णु।
सहना-क्रि० स० बरदाश्त करना। झेलना। भोगना।
सहनीय-वि० सहन करने योग्य।
सहपाठी-संज्ञा पुं० वह जो साथ में पढ़ा हो। सहाध्यायी।
सहभोज, सहभोजन-संज्ञा पुं० एक साथ बैठकर भोजन करना।
सहभोजी-संज्ञा पुं० वे जो एक साथ बैठकर खाते हों।
सहम-संज्ञा पुं० १. डर। भय। २. संकोच।
सहमत-वि० एक मत का।
सहमना-क्रि० अ० भयभीत होना। डरना।
सहमरण-संज्ञा पुं० स्त्री का मृत पति के शव के साथ सती होना।
सहमृता-संज्ञा स्त्री० सती।
सहयोग-संज्ञा पुं० १. साथ मिलकर काम करने का भाव। २. सहायता।
सहयोगी-संज्ञा पुं० सहायक। मददगार।
सहराना©†-क्रि० स० दे० "सहलाना"।
©† क्रि० अ० डर से काँपना।
सहरी-संज्ञा स्त्री० १. सफरी मछली। २. दे० "सहरगही"।
सहल-वि० जो कठिन न हो।
सहलाना-क्रि० स० धीरे धीरे किसी वस्तु पर हाथ फेरना। सुहराना।
क्रि० अ० गुदगुदी होना। खुजलाना।
सहवास-संज्ञा पुं० १. संग। साथ। २. संभोग।

हो। हिम्मती।

साहाय्य-संज्ञा पुं० [illegible] सहायता।

साहिब-[illegible] होना। राजा।

साहित्य-संज्ञा पुं० १. एकत्र होना। सम्मिलन। २. गद्य और पद्य सब प्रकार के उन ग्रंथों का समूह जिनमें सार्वजनीन हित-संबंधी स्थायी विचार रक्षित रहते हैं। वाङ्मय।

साहित्यिक-वि० साहित्य-संबंधी। संज्ञा पुं० साहित्य-सेवी।

साहिब-संज्ञा पुं० दे० "साहब"।

साही-संज्ञा स्त्री० एक प्रसिद्ध जंतु जिसकी पीठ पर नुकीले काँटे होते हैं।

साहु-संज्ञा पुं० १. सज्जन। २. महाजन। साहूकार।

साहूकार-संज्ञा पुं० बड़ा महाजन या व्यापारी।

साहूकारा-संज्ञा पुं० रुपयों का लेन-देन। महाजनी।

साहूकारी-संज्ञा स्त्री० साहूकार होने का भाव।

साहेब-संज्ञा पुं० दे० "साहब"।

सिउँ†-प्रत्य० दे० "से"।

सिंकना-क्रि० अ० आँच पर गरम होना या पकना।

सिंगा-संज्ञा पुं० तुरही। रणसिंगा। (बाद्य)

सिंगार-संज्ञा पुं० १. सजावट। २. शोभा।

सिंगारदान-संज्ञा पुं० वह छोटा संदूक जिसमें शीशा, कंघी आदि शृंगार की सामग्री रखी जाती है।

सिंगारना-क्रि० स० सुसज्जित करना।

सिंगारहाट-संज्ञा स्त्री० वेश्याओं के रहने का स्थान। चकला।

सिंगारहार-संज्ञा पुं० हरसिंगार नामक फूल। परजाता।

सिंगारिया-वि० देवमूर्त्ति का सिंगार करनेवाला पुजारी।

सिंगारी-वि० पुं० शृंगार करनेवाला। सजानेवाला।

सिंगिया-संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध स्थावर विष।

सिंगी-संज्ञा पुं० फूँककर बजाया जानेवाला सींग का एक बाजा। संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार की मछली। २. सींग की नली जिससे देहाती जर्राह शरीर का रक्त चूसकर निकालते हैं।

सिंगौटी-संज्ञा स्त्री० १. बैल के सींग पर पहनाने का एक आभूषण। २. सिंदूर, कंघी आदि रखने की स्त्रियों की पिटारी।

सिंघा†-संज्ञा पुं० दे० "सिंह"।

सिंघल-संज्ञा पुं० दे० "सिंहल"।

सिंघाड़ा-संज्ञा पुं० १. पानी में फैलनेवाली एक लता जिसके तिकोने फल खाए जाते हैं। २. एक नमकीन पकवान।

सिंघासन-संज्ञा पुं० दे० "सिंहासन"।

सिंघी-संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार की छोटी मछली। २. सोंठ।

सिंघेला-संज्ञा पुं० शेर का बच्चा।

सिंचन-संज्ञा पुं० [ वि० सिंचित ] जल छिड़कना। सींचना।

सिँचना-क्रि० अ० सींचा जाना।

सिँचाई-संज्ञा स्त्री० १. सींचने का काम। २. सींचने का कर या मजदूरी।

**सहस**–वि० दे० "सहस्र"।

**सहसकिरन**–संज्ञा पुं० सूर्य्य।

**सहसा**–अव्य० एकाएक। अचानक।

**सहसाखी***–संज्ञा पुं० इंद्र।

**सहसासन***–संज्ञा पुं० शेषनाग।

**सहस्र**–वि० जो गिनती में दस सौ हो।

**सहस्रकर**–संज्ञा पुं० सूर्य्य।

**सहस्रकिरण**–संज्ञा पुं० सूर्य्य।

**सहस्रदल**–संज्ञा पुं० पद्म। कमल।

**सहस्रनाम**–संज्ञा पुं० वह स्तोत्र जिसमें किसी देवता के हज़ार नाम हों।

**सहस्रनेत्र**–संज्ञा पुं० इंद्र।

**सहस्रपाद**–संज्ञा पुं० १. सूर्य्य। २. विष्णु। ३. सारस पक्षी।

**सहस्रबाहु**–संज्ञा पुं० १. शिव। २. कार्त्तवीर्य्यार्जुन। राजा कृतवीर्य्य का पुत्र।

**सहस्रभुजा**–संज्ञा स्त्री० देवी का एक रूप।

**सहस्ररश्मि**–संज्ञा पुं० सूर्य्य।

**सहस्रशीर्ष**–संज्ञा पुं० विष्णु।

**सहस्राक्ष**–संज्ञा पुं० १. इंद्र। २. विष्णु।

**सहाइ, सहाई***†–संज्ञा पुं० सहायक। मददगार।
संज्ञा स्त्री० सहायता। मदद।

**सहाध्यायी**–संज्ञा पुं० दे० "सहपाठी"।

**सहानुभूति**–संज्ञा स्त्री० हमदर्दी।

**सहाय**–संज्ञा पुं० मदद।

**सहायक**–वि० सहायता करनेवाला। मददगार।

**सहायता**–संज्ञा स्त्री० किसी के कार्य्य में शारीरिक या और किसी प्रकार का योग देना। मदद।

**सहायी**–संज्ञा पुं० मददगार।

**सहारा**–संज्ञा पुं० मदद।

**सहिजन**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बड़ा वृक्ष जिसकी लंबी फलियों की तरकारी होती है। शोभांजन। मुनगा।

**सहित**–अव्य० समेत। संग।

**सहिदान***†–संज्ञा पुं० दे० "सहिदानी"।

**सहिदानी**†–संज्ञा स्त्री० चिह्न। पहचान।

**सहिष्णु**–वि० सहनशील।

**सहिष्णुता**–संज्ञा स्त्री० सहनशीलता।

**सही**–वि० १. सत्य। सच। २. प्रामाणिक।

**सही-सलामत**–वि० १. आरोग्य। २. जिसमें कोई दोष या न्यूनता न आई हो।

**सहूलियत**–संज्ञा स्त्री० १. आसानी। २. अदब।

**सहृदय**–वि० १. जो दूसरे के दुःख-सुख आदि समझता हो। २. दयालु। ३. रसिक।

**सहेजना**–क्रि० स० अच्छी तरह कह-सुनकर सपुर्द करना।

**सहेजवाना**–क्रि० स० सहेजने का काम दूसरे से कराना।

**सहेतुक**–वि० जिसका कुछ हेतु, उद्देश्य या मतलब हो।

**सहेली**–संज्ञा स्त्री० १. साथ में रहनेवाली स्त्री। संगिनी। २. दासी।

**सहैया***†–वि० सहन करनेवाला।

**सहोदर**–संज्ञा पुं० १. एक ही माता के उदर से उत्पन्न संतान। २. सगा।

**सह्य**–संज्ञा पुं० दे० "सह्याद्रि"।

सिँचाना–क्रि० स० सींचने का काम दूसरे से कराना।

सिंजित–संज्ञा स्त्री० शब्द। ध्वनि। झनक।

सिंदूर–संज्ञा पुं० ईंगुर को पीसकर बनाया हुआ एक प्रकार का लाल रंग का चूर्ण जिसे सौभाग्यवती हिंदू स्त्रियाँ माँग में भरती हैं।

सिंदूरदान–संज्ञा पुं० विवाह में वर का कन्या की माँग में सिंदूर देना।

सिंदूरपुष्पी–संज्ञा स्त्री० एक पौधा जिसमें लाल फूल लगते हैं। वीर-पुष्पी।

सिंदूरिया–वि० १. सिंदूर के रंग का। २. खूब लाल।

सिंदूरी–वि० सिंदूर के रंग का।

सिंध–संज्ञा पुं० भारत के पश्चिम का एक प्रदेश।

संज्ञा स्त्री० पंजाब की एक प्रधान नदी।

सिंधी–संज्ञा स्त्री० सिंध देश की बोली। संज्ञा पुं० सिंध देश का निवासी।

सिंधु–संज्ञा पुं० १. नद। नदी। २. एक प्रसिद्ध नद जो पंजाब के पश्चिमी भाग में है। ३. समुद्र। ४. चार की संख्या। ५. सात की संख्या। ६. सिंध प्रदेश। ७. एक राग।

सिंधुजा–संज्ञा स्त्री० लक्ष्मी।

सिंधुपुत्र–संज्ञा पुं० चंद्रमा।

सिंधुर–संज्ञा पुं० [स्त्री० सिंधुरी] हाथी।

सिंधुरमणि–संज्ञा पुं० गजमुक्ता।

सिंधुरवदन–संज्ञा पुं० गणेश।

सिंधुविष–संज्ञा पुं० हलाहल विष।

सिंधोरा–संज्ञा पुं० सिंदूर रखने का लकड़ी का पात्र।

सिंह–संज्ञा पुं० बिल्ली की जाति का एक हिंसक पशु जो बहुत शक्तिशाली होता है और जिसका शिकार किया जाय। ... की जाति ... सचेत। होशियार। ... मी और भव्य ... स्त्री० सतर्कता। ... नरों की गरदन दूर तक के बाल होते हैं। शेर बबर। २. महीना।

सिंहद्वार–संज्ञा पुं० सदर फाटक। ... भवन

सिंहनाद–संज्ञा पुं० १. सिंह गरज। २. युद्ध में वीरों की ललकार

सिंहनी–संज्ञा स्त्री० सिंह की मादा। शेरनी।

सिंहपौर–संज्ञा पुं० दे० "सिंहद्वार"।

सिंहल–संज्ञा पुं० एक द्वीप जो भारत-वर्ष के दक्षिण में है।

सिंहलद्वीप–संज्ञा पुं० दे० "सिंहल"।

सिंहला–वि० १. सिंहल द्वीप का। २. सिंहल द्वीप का निवासी।

सिंहवाहिनी–संज्ञा स्त्री० दुर्गा देवी।

सिंहावलोकन–संज्ञा पुं० १. सिंह के समान पीछे देखते हुए आगे बढ़ना। २. आगे बढ़ने के पहले पिछली बातों का संक्षेप में कथन।

सिंहासन–संज्ञा पुं० राजा या देवता के बैठने का आसन या चौकी।

सिंही–संज्ञा स्त्री० सिंह की मादा। शेरनी।

सिंहोदरी–वि० स्त्री० सिंह के समान पतली कमरवाली।

सिंआरा–वि० ठंढा।

संज्ञा पुं० छाया। छाहँ।

सिआना–क्रि० स० दे० "सिलाना"।

सिआर–संज्ञा पुं० [ स्त्री० सिआरी ] शृगाल। गीदड़।

सिकड़ी–संज्ञा स्त्री० १. किवाड़ की कुंडी। साँकल। २. एक सोने का आभूषण।

सिकता–संज्ञा स्त्री० बालू। रेत।

वि० सहने योग्य। बर्दाश्त करने लायक।

**सह्याद्रि**–संज्ञा पुं० बंबई प्रांत का एक प्रसिद्ध पर्वत।

**साँई**–संज्ञा पुं० १. स्वामी। २. ईश्वर। ३. पति। ४. मुसलमान फ़कीरों की एक उपाधि।

**साँकड़ा**–संज्ञा पुं० पैरों में पहनने का एक आभूषण।

**साँकर**⊕†–संज्ञा स्त्री० शृंखला। ज़ंजीर। सीकड़।
संज्ञा पुं० संकट। कष्ट।
वि० १. संकीर्ण। तंग। २. दुःखमय।

**साँकरा**†–वि० दे० "सँकरा"।

**साँग**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की बरछी जो फेंककर मारी जाती है। शक्ति।

**साँगी**–संज्ञा स्त्री० बरछी। साँग।

**साँगोपांग**–अव्य० अंगों और उपांगों सहित। संपूर्ण।

**साँच**⊕†–वि० पुं० सत्य। यथार्थ। ठीक।

**साँचा**–संज्ञा पुं० फरमा।

**साँची**–संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का पान जो खाने में ठंढा होता है। २. पुस्तकों की वह छपाई जिसमें पंक्तियाँ बेड़े बल में होती हैं।

**साँझ**†–संज्ञा स्त्री० संध्या।

**साँझी**–संज्ञा स्त्री० देवमंदिरों में ज़मीन पर की हुई फूल-पत्तों आदि की सजावट जो प्रायः सावन में होती है।

**साँटा**–संज्ञा पुं० १. कोड़ा। २. ईख। गन्ना।

**साँटिया**–संज्ञा पुं० डुग्गी पीटनेवाला।

**साँटी**–संज्ञा स्त्री० पतली छोटी छड़ी।

**साँड़**–संज्ञा पुं० १. वह बैल (या घोड़ा) जिसे लोग केवल जोड़ा खिलाने के लिये पालते हैं। २. वह बैल जिसे हिंदू लोग मृतक की स्मृति में दागकर छोड़ देते हैं।

**साँड़नी**–संज्ञा स्त्री० ऊँटनी या मादा ऊँट जो बहुत तेज़ चलता है।

**साँड़िया**–संज्ञा पुं० बहुत तेज़ चलनेवाला एक प्रकार का ऊँट।

**सांत्वना**–संज्ञा स्त्री० ढारस। आश्वासन।

**सांदीपनि**–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध मुनि जिन्होंने श्रीकृष्ण तथा बलराम को धनुर्वेद की शिक्षा दी थी।

**सांध्य**–वि० संध्या-संबंधी। संध्या का।

**साँप**–संज्ञा पुं० एक प्रसिद्ध रेंगनेवाला लंबा कीड़ा। भुजंग।

**सांपत्तिक**–वि० आर्थिक।

**साँपिन**–संज्ञा स्त्री० साँप की मादा।

**सांप्रत**–अव्य० इसी समय। तत्काल।

**सांप्रदायिक**–वि० किसी संप्रदाय से संबंध रखनेवाला। संप्रदाय का।

**सांब**–संज्ञा पुं० जांबवती के गर्भ से उत्पन्न श्रीकृष्ण के एक पुत्र।

**साँभर**–संज्ञा पुं० १. राजपूताने की एक झील जिसके पानी से साँभर नमक बनता है। २. उक्त झील के जल से बना हुआ नमक। ३. भारतीय मृगों की एक जाति।

**साँमुहे**†–अव्य० सामने।

**साँवत**†–संज्ञा पुं० दे० "सामंत"।

**साँवर**†–वि० दे० "साँवला"।

**साँवलताई**†–संज्ञा स्त्री० साँवला होने का भाव। श्यामता।

**साँवला**–वि० जिसका रंग कुछ

हो। हिम्मती। संस्था या
साहाय्य-संज्ञा० म०
साहि…-हा होना। धीका।
साहिमाना-संज्ञा स्त्री० संकोच। शिकन।
सिमिटना-क्रि० अ० १. सिमटकर
… स्थान में होना। २. बल
सिमा। शिकन पड़ना।
सिकुरना-क्रि० अ० दे० "सिकु-
ड़ना"।
सिकोड़ना-क्रि० स० संकुचित करना।
सिकोरा-संज्ञा पुं० दे० "कसोरा"।
सिकोली-संज्ञा स्त्री० कास, मूँज,
बेंत आदि की बनी डलिया।
सिकोही-वि० आन-बानवाला।
सिक्कड़-संज्ञा पुं० दे० "सीकड़"।
सिक्का-संज्ञा पुं० १. मुहर। २. टक-
साल में ढला हुआ धातु का टुकड़ा।
रुपया, पैसा आदि। मुद्रा।
सिक्ख-संज्ञा पुं० दे० "सिख"।
सिक्त-वि० सींचा हुआ। तर। गीला।
सिखंड-संज्ञा पुं० दे० "शिखंड"।
सिख-संज्ञा स्त्री० सीख।
संज्ञा पुं० गुरु नानक आदि दस गुरुओं
का अनुयायी। नानकपंथी।
सिखना-क्रि० स० दे० "सीखना"।
सिखरन-संज्ञा स्त्री० दही मिला हुआ
चीनी का शरबत।
सिखलाना-क्रि० स० दे० "सिखाना"।
सिखाना-क्रि० स० शिक्षा देना।
सिखावन-संज्ञा पुं० उपदेश।
सिखी-संज्ञा पुं० दे० "शिखी"।
सिगरा, सिगरो-वि० [ स्त्री०
सिगरी ] सब। सारा।
सिचान-संज्ञा पुं० बाज़ पक्षी।
सिजदा-संज्ञा पुं० प्रणाम। दंडवत।
सिझना-क्रि० अ० आँच पर पकना।
सिझाना-क्रि० स० आँच पर पकाकर
गलाना।
सिटकिनी-संज्ञा स्त्री० किवाड़ों के बंद
करने के लिये लोहे या पीतल का
छड़। चटकनी।
सिटपिटाना-क्रि० अ० दब जाना।
मंद पड़ जाना।
सिट्टी-संज्ञा स्त्री० बहुत बढ़-बढ़कर
बोलना। चालाकी।
सिठाई-संज्ञा स्त्री० फीकापन। नीरसता।
सिड़-संज्ञा स्त्री० १. पागलपन। २.
सनक।
सिड़ी-वि० [ स्त्री० सिड़िन ] १. पागल।
२. सनकी।
सित-वि० १. श्वेत। २. उज्ज्वल।
संज्ञा पुं० शुक्ल पक्ष।
सितकंठ-वि० सफ़ेद गर्दनवाला।
संज्ञा पुं० महादेव।
सितता-संज्ञा स्त्री० सफ़ेदी।
सितपक्ष-संज्ञा पुं० हंस।
सितभानु-संज्ञा पुं० चंद्रमा।
सितम-संज्ञा पुं० ग़ज़ब। अनर्थ।
सितमगर-संज्ञा पुं० ज़ालिम। अ-
न्यायी।
सितसागर-संज्ञा पुं० क्षीरसागर।
सिता-संज्ञा स्त्री० चीनी। शक्कर।
सिताखंड-संज्ञा पुं० शहद से बनाई
हुई शक्कर।
सिताब-क्रि० वि० जल्दी। झटपट।
सितार-संज्ञा पुं० एक प्रकार का
प्रसिद्ध बाजा जो तारों को उँगली
से झनकारने से बजता है।
सितारा-संज्ञा पुं० १. तारा। नक्षत्र।
२. भाग्य। ३. चाँदी या सोने के
पत्तर की बनी हुई छोटी गोल
बिंदी जो शोभा के लिये चीज़ों पर

कालापन लिए हुए हो। श्याम वर्ण का।
संज्ञा पुं० १. श्रीकृष्ण। २. पति या प्रेमी आदि का बोधक एक नाम। (गीतों में)

**साँवलापन**-संज्ञा पुं० साँवला होने का भाव। वर्ण की श्यामता।

**साँवाँ**-संज्ञा पुं० कँगनी या चेना की जाति का एक अन्न।

**साँस**-संज्ञा स्त्री० १. नाक या मुँह के द्वारा बाहर से हवा खींचकर अंदर फेफड़ों तक पहुँचाने और उसे फिर बाहर निकालने की क्रिया। श्वास। दम। २. अवकाश। फ़ुरसत। ३. दम फूलने का रोग। श्वास। दमा।

**साँसत**-संज्ञा स्त्री० १. दम घुटने का सा कष्ट। २. झंझट। बखेड़ा।

**साँसना**ॐ†-क्रि० स० शासन करना। दंड देना।

**सांसारिक**-वि० इस संसार का। लौकिक। ऐहिक।

**सा**-अव्य० १. समान। तुल्य। २. एक मानसूचक शब्द। जैसे—थोड़ा सा।

**साइत**-संज्ञा स्त्री० मुहूर्त्त। शुभ लग्न।

**साइयाँ**-संज्ञा पुं० दे० "साईं"।

**साइर**†-संज्ञा पुं० दे० "सायर"।

**साई**-संज्ञा स्त्री० बयाना।

**साईस**-संज्ञा पुं० वह नौकर जो घोड़े की खबरदारी और सेवा करता है।

**साईसी**-संज्ञा स्त्री० साईस का काम, भाव या पद।

**साकंभरी**-संज्ञा पुं० साँभर झील या उसके आसपास का प्रांत।

**साकचेरि**†-संज्ञा स्त्री० मेहँदी।

**साका**-संज्ञा पुं० १. संवत्। शाका। २. ख्याति।

**साकार**-वि० मूर्त्तिमान्। साक्षात्। संज्ञा पुं० ईश्वर का साकार रूप।

**साकारोपासना**-संज्ञा स्त्री० ईश्वर की मूर्त्ति बनाकर उसकी उपासना करना।

**साकिन**-वि० निवासी। रहनेवाला।

**साक़ी**-संज्ञा पुं० १. शराब पिलानेवाला। २. माशूक़।

**साकेत**-संज्ञा पुं० अयोध्या नगरी।

**साक्षर**-वि० शिक्षित।

**साक्षात्**-अव्य० सामने। सम्मुख। वि० मूर्त्तिमान्। साकार। संज्ञा पुं० भेंट। मुलाकात। देखा-देखी।

**साक्षात्कार**-संज्ञा पुं० १. भेंट। मुलाकात। २. पदार्थों का इंद्रियों द्वारा होनेवाला ज्ञान।

**साक्षी**-संज्ञा पुं० १. चश्मदीद गवाह। २. देखनेवाला। दर्शक। संज्ञा स्त्री० गवाही। शहादत।

**साख**-संज्ञा पुं० १. मर्यादा। २. लेन-देन की प्रामाणिकता।

**साखा**ॐ†-संज्ञा स्त्री० दे० "शाखा"।

**साखी**-संज्ञा पुं० गवाह। संज्ञा स्त्री० साक्षी।

**साखू**-संज्ञा पुं० शाल वृक्ष।

**साग**-संज्ञा पुं० १. पौधों की खाने योग्य पत्तियाँ। शाक। भाजी। २. पकाई हुई भाजी। तरकारी।

**सागर**-संज्ञा पुं० १. समुद्र। उदधि। २. बड़ा तालाब। झील। ३. संन्यासियों का एक भेद।

**सागू**-संज्ञा पुं० १. ताड़ की जाति का एक पेड़। २. दे० "सागूदाना"।

लगाई जाती है। चमकी।

**सितारिया**–संज्ञा पुं० सितार बजाने-वाला।

**सितारेहिंद**–संज्ञा पुं० एक उपाधि जो सरकार की ओर से दी जाती है।

**सितासित**–संज्ञा पुं० श्वेत और श्याम। सफ़ेद और काला।

**सितिकंठ**–संज्ञा पुं० महादेव।

**सिदिक़**–वि० सच्चा। सत्य।

**सिद्ध**–वि० १. जिसका साधन हो चुका हो। २. कृतकार्य्य। ३. जिसने योग या तप द्वारा अलौकिक लाभ या सिद्धि प्राप्त की हो।

**सिद्धकाम**–वि० जिसकी कामना पूरी हुई हो।

**सिद्धता**–संज्ञा स्त्री० सिद्ध होने की अवस्था।

**सिद्धपीठ**–संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ योग, तप या तांत्रिक प्रयोग करने से शीघ्र सिद्धि प्राप्त हो।

**सिद्धरस**–संज्ञा पुं० पारा।

**सिद्धहस्त**–वि० १. जिसका हाथ किसी काम में मँजा हो। २. निपुण।

**सिद्धांजन**–संज्ञा पुं० वह अंजन जिसे आँख में लगा लेने से भूमि में गड़ी वस्तुएँ भी दिखाई देती हैं।

**सिद्धांत**–संज्ञा पुं० भली भाँति सोच-विचारकर स्थिर किया हुआ मत।

**सिद्धा**–संज्ञा स्त्री० सिद्ध की स्त्री।

**सिद्धाई**–संज्ञा स्त्री० सिद्ध होने की अवस्था।

**सिद्धार्थ**–वि० जिसकी कामनाएँ पूर्ण हो गई हों।

संज्ञा पुं० १. गौतम बुद्ध। २. जैनों के २४वें अर्हंत् महावीर के पिता का नाम।

**सिद्धि**–[...]का शिकार किया जाय।

होना। २. [...]वि० सचेत। होशियार।

होना। ४. [...]संज्ञा स्त्री० सतर्कता।

**सिद्धिदाता**–संज्ञा [...]गपाड़ के बाद

**सिद्धेश्वर**–संज्ञा पुं० [...]स्त्री० [...] महीना।

१. बड़ा सिद्ध। २. महादेव [...]सावन

**सिधाई**–संज्ञा स्त्री० सीधापन।

**सिधारना**–क्रि० अ० १. जाना। [...]

मरना। स्वर्गवास होना।

**सिन**–संज्ञा पुं० उम्र। अवस्[...]

**सिन्नी**–संज्ञा स्त्री० वह मिठाई जो किसी पीर या देवता को चढ़ाकर प्रसाद की तरह बाँटी जाय।

**सिपर**–संज्ञा स्त्री० ढाल।

**सिपहगरी**–संज्ञा स्त्री० सिपाही का काम।

**सिपहसालार**–संज्ञा पुं० सेनापति।

**सिपाह**–संज्ञा स्त्री० फ़ौज। सेना।

**सिपाहियाना**–वि० सिपाहियों या सैनिकों का सा।

**सिपाही**–संज्ञा पुं० सैनिक। शूर।

**सिपुर्द**–संज्ञा पुं० दे० "सुपुर्द"।

**सिप्पा**–संज्ञा पुं० १. निशाने पर किया हुआ वार। २. तदबीर।

**सिप्रा**–संज्ञा स्त्री० मालवा की एक नदी जिसके किनारे उज्जैन बसा है।

**सिफ़त**–संज्ञा स्त्री० विशेषता। गुण।

**सिफ़र**–संज्ञा पुं० शून्य। सुन्ना।

**सिफ़ारिश**–संज्ञा स्त्री० किसी के दोष क्षमा करने के लिये या किसी के पक्ष में कुछ कहना सुनना। अनुरोध।

**सिफ़ारिशी**–वि० जिसमें सिफ़ारिश हो।

**सिफ़ारिशी टट्टू**–संज्ञा पुं० वह जो केवल सिफ़ारिश से किसी पद पर

सागौन-संज्ञा पुं० दे० "शाल"।
साज-संज्ञा पुं० १. सजावट का काम। २. सजावट का सामान। उपकरण। सामग्री।
साजन-संज्ञा पुं० १. पति। २. प्रेमी। ३. ईश्वर। ४. भला आदमी।
साजना०†-क्रि० स० दे० "सजाना"। संज्ञा पुं० दे० "साजन"।
साज-बाज-संज्ञा पुं० तैयारी।
साज-सामान-संज्ञा पुं० १. सामग्री। उपकरण। असबाब। २. ठाट-बाट।
साजिश-संज्ञा स्त्री० किसी के विरुद्ध कोई काम करने में सहायक होना। षड्यंत्र।
साझा-संज्ञा पुं० शराकत। हिस्सेदारी।
साझी-संज्ञा पुं० दे० "साझेदार"।
साझेदार-संज्ञा पुं० शरीक होनेवाला। हिस्सेदार।
साटन-संज्ञा पुं० एक प्रकार का बढ़िया रेशमी कपड़ा।
साटना०†-क्रि० स० दे० "सटाना"।
साठ-वि० पचास और दस। संज्ञा पुं० पचास और दस के योग की संख्या जो इस प्रकार लिखी जाती है—६०।
साठा-संज्ञा पुं० ईख। गन्ना। ऊख। वि० साठ वर्ष की उम्रवाला।
साठी-संज्ञा पुं० एक प्रकार का धान।
साड़ी-संज्ञा स्त्री० स्त्रियों के पहनने की चौड़े किनारे की या बेलदार धोती। सारी। संज्ञा स्त्री० दे० "साढ़ी"।
साढ़साती-संज्ञा स्त्री० दे० "साढ़े-साती"।
साढ़ी-संज्ञा स्त्री० १. वह फसल जो असाढ़ में बोई जाती है। असाढ़ी। २. दूध के ऊपर जमनेवाली बालाई। मलाई। ३. दे० "साड़ी"।
साढ़ू-संज्ञा पुं० साली का पति।
साढ़ेसाती-संज्ञा स्त्री० शनि ग्रह की साढ़े सात वर्ष, साढ़े सात मास या साढ़े सात दिन आदि की दशा। (अशुभ)
सात-वि० पाँच और दो। संज्ञा पुं० पाँच और दो के योग की संख्या जो इस प्रकार लिखी जाती है—७।
सातला-संज्ञा पुं० एक प्रकार का थूहर। सप्तला। स्वर्णपुष्पी।
सात्मक-वि० आत्मा के सहित।
सात्म्य-संज्ञा पुं० सारूप्य। सरूपता।
सात्यकि-संज्ञा पुं० एक यादव जिसने महाभारत के युद्ध में पांडवों का पक्ष लिया था। युयुधान।
सात्वत-संज्ञा पुं० १. बलराम। २. श्रीकृष्ण। ३. विष्णु। ४. यदुवंशी।
सात्वती-संज्ञा स्त्री० १. शिशुपाल की माता का नाम। २. सुभद्रा।
सात्विक-वि० १. सतोगुणी। २. सत्वगुण से उत्पन्न।
साथ-संज्ञा पुं० १. मिलकर या संग रहने का भाव। २. बराबर पास रहनेवाला। साथी।
साथी-संज्ञा पुं० १. साथ रहनेवाला। हमराही। २. दोस्त। मित्र।
सादगी-संज्ञा स्त्री० १. सादापन। सरलता। २. सीधापन। निष्कपटता।
सादा-वि० १. जिसकी बनावट आदि बहुत संक्षिप्त हो। २. जिसके ऊपर कोई अतिरिक्त काम न बना हो।

हो। हिम्मती।
साहाय्य-संज्ञा पुं० १. सिकुड़ना।
साहि[illegible]-[illegible] होना। बटुरना।
सालियाना†-संज्ञा पुं० सिवाना। हद।
सिमिटना†ः-क्रि० अ० दे० "सिमटना"।
सियः-संज्ञा स्त्री० जानकी।
सियराः-वि० [स्त्री० सियरी] ठंढा। शीतल।
सियरानाः-क्रि० अ० ठंढा होना।
सिया-संज्ञा स्त्री० जानकी।
सियापा-संज्ञा पुं० मरे हुए मनुष्य के शोक में बहुत सी स्त्रियों के इकट्ठा होकर रोने की रीति।
सियार†-संज्ञा पुं० [स्त्री० सियारी, सियारिन] गीदड़। जंबुक।
सियाल-संज्ञा पुं० गीदड़।
सियाहा-संज्ञा पुं० १. आय-व्यय की बही। २. सरकारी खजाने का वह रजिस्टर जिसमें ज़मींदारों से प्राप्त मालगुजारी लिखी जाती है।
सियाहानवीस-संज्ञा पुं० सरकारी खजाने में सियाहा लिखनेवाला।
सियाही-संज्ञा स्त्री० दे० "स्याही"।
सिर-संज्ञा पुं० शरीर के सबसे अगले या ऊपरी भाग का गोल तल। कपाल। खोपड़ी।
सिरकटा-वि० [स्त्री० सिरकटी] १. जिसका सिर कट गया हो। २. दूसरों का अनिष्ट करनेवाला।
सिरका-संज्ञा पुं० धूप में पकाकर खट्टा किया हुआ ईख आदि का रस।
सिरकी-संज्ञा स्त्री० १. सरकंडा। सरई। २. सरकंडे की घनी हुई टट्टी।
सिरजनहारः-संज्ञा पुं० १. रचनेवाला। २. परमेश्वर।
सिरजनाः-क्रि० स० रचना। उत्पन्न करना।
सिरताज-संज्ञा पुं० १. मुकुट। २. शिरोमणि।
सिरनामा-संज्ञा पुं० १. लिफ़ाफ़े पर लिखा जानेवाला पता। २. शीर्षक।
सिरनेत-संज्ञा पुं० १. पगड़ी। २. क्षत्रियों की एक शाखा।
सिरपेच-संज्ञा पुं० पगड़ी।
सिरपोश-संज्ञा पुं० सिर पर का आवरण।
सिरफूल-संज्ञा पुं० सिर पर पहना जानेवाला एक आभूषण।
सिरबंद-संज्ञा पुं० साफ़ा।
सिरमौर-संज्ञा पुं० १ सिर का मुकुट। २. शिरोमणि।
सिरस-संज्ञा पुं० शीशम की तरह का लंबा एक प्रकार का ऊँचा पेड़।
सिरहाना-संज्ञा पुं० चारपाई में सिर की ओर का भाग।
सिरा-संज्ञा पुं० लंबाई का अंत। छोर।
सिराना‡†-क्रि० अ० ठंढा होना। शीतल होना।
क्रि० स० १. ठंढा करना। २. जल में प्रवाहित करना। (प्रतिमा)
सिरिश्ता-संज्ञा पुं० विभाग।
सिरिश्तेदार-संज्ञा पुं० अदालत का एक कर्मचारी।
सिरोमनि-संज्ञा पुं० दे० "शिरोमणि"।
सिरोरुह-संज्ञा पुं० दे० "शिरोरुह"।
सिरोही-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की काली चिड़िया।
संज्ञा पुं० १. राजपूताने में एक स्थान

**सादापन**-संज्ञा पुं० सादा होने का भाव। सादगी। सरलता।
**सादी**-संज्ञा स्त्री० १. लाल की जाति की एक प्रकार की छोटी चिड़िया। २. सदिया।
संज्ञा पुं० १. शिकारी। २. घोड़ा।
**सादृश्य**-संज्ञा पुं० १. समानता। एकरूपता। २. बराबरी। तुलना।
संज्ञा स्त्री० इच्छा।
**साधक**-संज्ञा पुं० १. साधना करनेवाला। २. योगी। तपस्वी। ३. वह जो किसी दूसरे के स्वार्थ-साधन में सहायक हो।
**साधन**-संज्ञा पुं० १. काम को सिद्ध करने की क्रिया। सिद्धि। विधान। २. सामग्री। उपकरण। ३. उपाय। ४. उपासना।
**साधनहार**०-संज्ञा पुं० १. साधनेवाला। २. जो साधा जा सके।
**साधना**-संज्ञा स्त्री० १. कोई कार्य्य सिद्ध या संपन्न करने की क्रिया। सिद्धि। २. देवता आदि को सिद्ध करने के लिये उसकी उपासना। ३. दे० "साधन"।
क्रि० स० १. कोई कार्य्य सिद्ध करना। पूरा करना। २. निशाना लगाना। ३. अभ्यास करना। ४. वश में करना।
**साधारण**-वि० मामूली।
**साधारणतः**-अव्य० बहुधा। प्रायः।
**साधित**-वि० जो सिद्ध किया या साधा गया हो।
**साधु**-संज्ञा पुं० १. कुलीन। आर्य्य। २. धार्मिक पुरुष। महात्मा। संत। ३. भला आदमी। सज्जन।
वि० १. अच्छा। भला। २. सच्चा।
**साधुता**-संज्ञा स्त्री० १. साधु होने का भाव या धर्म्म। २. सज्जनता। भलमनसाहत।
**साधुवाद**-संज्ञा पुं० किसी के कोई उत्तम कार्य्य करने पर "साधु साधु" कहकर उसकी प्रशंसा करना।
**साधु साधु**-अव्य० धन्य धन्य। वाह वाह। बहुत खूब।
**साधू**-संज्ञा पुं० दे० "साधु"।
**साधो**-संज्ञा पुं० संत। साधु।
**साध्य**-वि० १. सिद्ध करने योग्य। २. जो सिद्ध हो सके। ३. सहज। आसान।
संज्ञा पुं० १. देवता। २. न्याय में वह पदार्थ जिसका अनुमान किया जाय। ३. शक्ति। सामर्थ्य।
**साध्वी**-वि० स्त्री० १. पतिव्रता। (स्त्री) २. शुद्ध चरित्रवाली। (स्त्री)
**सानंद**-वि० आनंद के साथ। आनंदपूर्वक।
**सान**-संज्ञा पुं० वह पत्थर जिस पर शस्त्र आदि तेज़ किए जाते हैं। कुरंड।
**सानना**†-क्रि० स० १. चूर्ण आदि को तरल पदार्थ में मिलाकर गीला करना। २. उत्तरदायी बनाना। ३. मिलाना।
**सानी**-संज्ञा स्त्री० वह भोजन जो पानी में सानकर पशुओं को देते हैं।
वि० १. दूसरा। द्वितीय। २. बराबरी का। मुकाबले का।
**सानु**-संज्ञा पुं० १. पर्वत की चोटी। शिखर। २. अंत। सिरा।
**सान्निध्य**-संज्ञा पुं० १. समीपता। २. एक प्रकार की मुक्ति। मोक्ष।
**साप**०-संज्ञा पुं० दे० "शाप"।

वहाँ की तलवार बहुत बढ़िया होती है। २. तलवार।
सिर्फ़–क्रि० वि० केवल। मात्र। वि० एकमात्र।
सिल–संज्ञा स्त्री० पत्थर। चट्टान।
सिलकी–संज्ञा पुं० बैल।
सिलखड़ी–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का चिकना मुलायम पत्थर।
सिलपट–वि० १. चौरस। २. घिसा हुआ। ३ चौपट।
सिलपोहनी–संज्ञा स्त्री० विवाह की एक रीति।
सिलबट–संज्ञा स्त्री० पत्थर की सिल जिस पर मसाला आदि पीसा जाता है।
सिलसिला–संज्ञा पुं० बँधा हुआ क्रम।
सिलसिलेवार–वि० तरतीबवार। क्रमानुसार।
सिलहारा–संज्ञा पुं० खेत में गिरा हुआ अनाज बीननेवाला।
सिलहिला–वि० [ स्त्री० सिलहिली ] जिस पर पैर फिसले।
सिला–संज्ञा स्त्री० दे० "शिला"। संज्ञा पुं० कटे खेत में से चुना हुआ दाना।
सिलाई–संज्ञा स्त्री० १. सीने का काम या ढंग। २. सीने की मजदूरी।
सिलाजीत–संज्ञा पुं० दे० "शिलाजतु"।
सिलाना–क्रि० स० सीने का काम दूसरे से कराना।
सिलारस–संज्ञा पुं० सिल्हक वृक्ष और उसका गोंद।
सिलावट–संज्ञा पुं० पत्थर काटने और गढ़नेवाला। संगतराश।
सिलाह–संज्ञा पुं० जिरह बकतर। कवच।
सिलाहबंद–वि० सशस्त्र।
सिलाही–संज्ञा पुं० सैनिक।
सिलीमुख–संज्ञा पुं० दे० "शिलीमुख"।
सिलौट, सिलौटा–संज्ञा पुं० [ स्त्री० अल्पा० सिलौटी ] १. सिल। २. सिल तथा बट्टा।
सिल्ली–संज्ञा स्त्री० १. हथियार की धार चोखी करने का पत्थर। २. सान।
सिल्हक–संज्ञा पुं० सिलारस।
सिव०‡–संज्ञा पुं० दे० "शिव"।
सिवईं–संज्ञा स्त्री० गुँधे हुए आटे के सूत से—सूखे लच्छे जो दूध में पकाकर खाए जाते हैं।
सिवा–अव्य० अतिरिक्त। अलावा। वि० अधिक। ज्यादा। फालतू।
सिवाइ–अव्य० दे० "सिवा", "सिवाय"।
सिवान–संज्ञा पुं० हद। सीमा।
सिवाय–क्रि० वि० अतिरिक्त। अलावा। वि० अधिक। ज्यादा।
सिवार–संज्ञा स्त्री० पानी में लच्छों की तरह फैलनेवाली एक तृण।
सिवाल–संज्ञा स्त्री० पुं० दे० "सिवार"।
सिवाला–संज्ञा पुं० दे० "शिवालय"।
सिविर–संज्ञा पुं० दे० "शिविर"।
सिसकना–क्रि० अ० भीतर ही भीतर रोना।
सिसकारना–क्रि० अ० सीटी का सा शब्द मुँह से निकालना।
सिसकारी–संज्ञा स्त्री० सिसकारने का शब्द।
सिसकी–संज्ञा स्त्री० खुलकर न रोने

सापना॰†-क्रि॰ स॰ १. शाप देना। बद्दुआ देना। २. कोसना।

साफ़-वि॰ १. जिसमें किसी प्रकार की मैल आदि न हो। स्वच्छ। २. शुद्ध। ३. स्पष्ट। ४. उज्ज्वल।

साफल्य-संज्ञा पुं॰ दे॰ "सफलता"।

साफ़ा-संज्ञा पुं॰ १. पगड़ी। २. मुरेठा।

साफ़ी-संज्ञा स्त्री॰ १. रूमाल। दस्ती। २. वह कपड़ा जो गाँजा पीनेवाले चिलम के नीचे लपेटते हैं। ३. भाँग छानने का कपड़ा। छनना।

साबर-संज्ञा पुं॰ १. दे॰ "साँभर"। २. साँभर मृग का चमड़ा। ३. मिट्टी खोदने का एक औज़ार। सबरी। ४. शिव-कृत एक प्रकार का सिद्ध मंत्र।

साबस†-संज्ञा पुं॰ दे॰ "शाबाश"।

साबिक़-वि॰ पूर्व का। पहले का।

साबिक़ा-संज्ञा पुं॰ १. मुलाक़ात। २. सरोकार।

साबित-वि॰ जिसका सबूत दिया गया हो। प्रमाणित। सिद्ध।
वि॰ १. साबूत। पूरा। २. दुरुस्त। ठीक।

साबुन-संज्ञा पुं॰ रासायनिक क्रिया से प्रस्तुत एक प्रसिद्ध पदार्थ जिससे शरीर और वस्त्र आदि साफ़ किए जाते हैं।

साबूदाना-संज्ञा पुं॰ दे॰ "सागूदाना"।

सामंजस्य-संज्ञा पुं॰ १. औचित्य। २. उपयुक्तता। ३. अनुकूलता।

सामंत-संज्ञा पुं॰ १. वीर। योद्धा। २. बड़ा ज़मींदार या सरदार।

साम-संज्ञा पुं॰ १. वे वेद-मंत्र जो प्राचीन काल में यज्ञ आदि के समय गाए जाते थे। २. दे॰ "सामवेद"। ३. मधुर भाषण। ४. राजनीति में अपने वैरी या विरोधी को मीठी बातें करके अपनी ओर मिला लेना।
संज्ञा पुं॰ दे॰ "श्याम" और "शाम"।

सामग्री-संज्ञा स्त्री॰ १. वे पदार्थ जिनका किसी विशेष कार्य्य में उपयोग होता हो। २. असबाब। सामान। ३. आवश्यक द्रव्य। ज़रूरी चीज़। ४. साधन।

सामना-संज्ञा पुं॰ किसी के समक्ष होने की क्रिया या भाव।

सामने-क्रि॰ वि॰ १. सम्मुख। समक्ष। २. आगे।

सामयिक-वि॰ १. समय-संबंधी। २. समय के अनुसार।

सामरथ†-संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "सामर्थ्य"।

सामरिक-वि॰ समर-संबंधी।

सामर्थ-संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "सामर्थ्य"।

सामर्थी-संज्ञा पुं॰ सामर्थ्य रखनेवाला।

सामर्थ्य-संज्ञा पुं॰, स्त्री॰ १. शक्ति। २. योग्यता।

सामवायिक-वि॰ समूह या झुंड-संबंधी।

सामवेद-संज्ञा पुं॰ भारतीय आर्यों के चार वेदों में से तीसरा।

सामसाली-संज्ञा पुं॰ राजनीतिज्ञ।

सामहिं॰-अव्य॰ सामने।

सामाजिक-वि॰ समाज से संबंध रखनेवाला।

सामान-संज्ञा पुं॰ माल। असबाब।

सामान्य-वि॰ जिसमें कोई विशेषता न हो। साधारण। मामूली।

का शब्द ।
सिसिर॰-संज्ञा पुं॰ दे॰ "शिशिर" ।
सिसोदिया-संज्ञा पुं॰ गुहलौत राजपूतों की एक शाखा ।
सिहरना†-क्रि॰ अ॰ १. ठंढ से काँपना । २ काँपना ।
सिहरी-संज्ञा स्त्री॰ कँपकँपी । कंप ।
सिहाना†-क्रि॰ अ॰ ईर्ष्या करना । क्रि॰ स॰ अभिलाषा की दृष्टि से देखना । ललचना ।
सिहारना॰†-क्रि॰ स॰ तलाश करना । ढूँढ़ना ।
सींक-संज्ञा स्त्री॰ १ तिनका । २. नाक का एक गहना । लौंग । कील ।
सींका-संज्ञा पुं॰ पेड़-पौधों की बहुत पतली डाल या टहनी ।
सींग-संज्ञा पुं॰ खुरवाले कुछ पशुओं के सिर के दोनों ओर निकले हुए कड़े नुकीले अवयव ।
सींगरी-संज्ञा स्त्री॰ एक प्रकार का लोबिया या फली ।
सींगी-संज्ञा स्त्री॰ हिरन के सींग का बना बाजा ।
सींचना-क्रि॰ स॰ १ आबपाशी करना । २. पानी छिड़ककर तर करना ।
सींव॰-संज्ञा पुं॰ सीमा । हद ।
सी-वि॰ स्त्री॰ समान । तुल्य । सदृश ।
सीउ॰-संज्ञा पुं॰ शीत । ठंढ ।
सीकर-संज्ञा पुं॰ जल-कण । पानी की बूँद ।
॰†-संज्ञा स्त्री॰ ज़ंजीर ।
सीकल-संज्ञा स्त्री॰ हथियारों का मोरचा छुड़ाने की क्रिया ।
सीकुर-संज्ञा पुं॰ गेहूँ, जौ आदि की बाल के ऊपर के कड़े सूत ।
सीख-संज्ञा स्त्री॰ १. शिक्षा । तालीम । २ वह बात जो सिखाई जाय ।
सीखचा-संज्ञा पुं॰ लोहे का छड़ ।
सीखना-क्रि॰स॰ १ ज्ञान प्राप्त करना । २.काम करने का ढंग आदि जानना ।
सीझ-संज्ञा स्त्री॰ सीझने की क्रिया या भाव । गरमी से गलाव ।
सीझना-क्रि॰ अ॰ आँच या गरमी पाकर गलना । पकना ।
सीटना-क्रि॰ स॰ डींग मारना ।
सीटी-संज्ञा स्त्री॰ वह महीन शब्द जो ओठों को सिकोड़कर नीचे की ओर आघात के साथ वायु निकालने से होता है ।
सीठा-वि॰ नीरस । फीका ।
सीठी-संज्ञा स्त्री॰ किसी फल, पत्ते आदि का रस निकल जाने पर बचा हुआ निकम्मा अंश ।
सीड़-संज्ञा स्त्री॰ तरी । नमी ।
सीढ़ी-संज्ञा स्त्री॰ ऊँचे स्थान पर चढ़ने के लिए एक के ऊपर एक बना हुआ पैर रखने का स्थान । ज़ीना ।
सीत॰†-संज्ञा पुं॰ दे॰ "शीत" ।
सीतल॰-वि॰ दे॰ "शीतल" ।
सीतलपाटी-संज्ञा स्त्री॰ एक प्रकार की बढ़िया चटाई ।
सीता-संज्ञा स्त्री॰ मिथिला के राजा जनक की कन्या जो श्रीरामचंद्रजी की पत्नी थीं । वैदेही ।
सीताध्यक्ष-संज्ञा पुं॰ वह राज-कर्मचारी जो राजा की निज की भूमि में खेती-बारी आदि का प्रबंध करता है ।
सीतापति-संज्ञा पुं॰ श्रीरामचंद्र ।
सीताफल-संज्ञा पुं॰ शरीफ़ा ।
सीत्कार-संज्ञा पुं॰ सिसकारी ।

सादापन–संज्ञा पुं० सादा होने का भाव। सादगी। सरलता।
सादी–संज्ञा स्त्री० १. लाल की जाति की एक प्रकार की छोटी चिड़िया। २. सदिया।
संज्ञा पुं० १. शिकारी। २. योद्धा।
सादृश्य–संज्ञा पुं० १. समानता। एकरूपता। २. बराबरी। तुलना।
संज्ञा स्त्री० इच्छा।
साधक–संज्ञा पुं० १. साधना करनेवाला। २. योगी। तपस्वी। ३. वह जो किसी दूसरे के स्वार्थ-साधन में सहायक हो।
साधन–संज्ञा पुं० १. काम को सिद्ध करने की क्रिया। सिद्धि। विधान। २. सामग्री। उपकरण। ३. उपाय। ४. उपासना।
साधनहार॰–संज्ञा पुं० १. साधनेवाला। २. जो साधा जा सके।
साधना–संज्ञा स्त्री० १. कोई कार्य्य सिद्ध या संपन्न करने की क्रिया। सिद्धि। २. देवता आदि को सिद्ध करने के लिये उसकी उपासना। ३. दे० "साधन"।
क्रि० स० १. कोई कार्य्य सिद्ध करना। पूरा करना। २. निशाना लगाना। ३. अभ्यास करना। ४. वश में करना।
साधारण–वि० मामूली।
साधारणतः–अव्य० बहुधा। प्रायः।
साधित–वि० जो सिद्ध किया या साधा गया हो।
साधु–संज्ञा पुं० १. कुलीन। आर्य्य। २. धार्मिक पुरुष। महात्मा। संत। ३. भला आदमी। सज्जन।
वि० १. अच्छा। भला। २. सच्चा।
साधुता–संज्ञा स्त्री० १. साधु का भाव या धर्म्म। २. सज्जन भलमनसाहत।
साधुवाद–संज्ञा पुं० किसी के उत्तम कार्य्य करने पर "साधु सा कहकर उसकी प्रशंसा करना।
साधु साधु–अव्य० धन्य धन्य। वाह। बहुत खूब।
साधू–संज्ञा पुं० दे० "साधु"।
साधो–संज्ञा पुं० संत। साधु।
साध्य–वि० १. सिद्ध करने योग २. जो सिद्ध हो सके। ३. सह आसान।
संज्ञा पुं० १. देवता। २. न्या वह पदार्थ जिसका अनुमान कि जाय। ३. शक्ति। सामर्थ्य।
साध्वी–वि० स्त्री० १. पति (स्त्री) २. शुद्ध चरित्रवाली।
सानंद–वि० आनंद के साथ। पूर्वक।
सान–संज्ञा पुं० वह पत्थर जिस अस्त्र आदि तेज़ किए जाते हैं।
सानना†–क्रि० स० १. चूर्ण को तरल पदार्थ में मिलाकर करना। २. उत्तरदायी बनाना मिलाना।
सानी–संज्ञा स्त्री० वह भोजन जो में सानकर पशुओं को देते हैं
वि० १. दूसरा। द्वितीय। बरी का। मुकाबले का।
सानु–संज्ञा पुं० १. पर्वत शिखर। २. अंत। सिरा
सान्निध्य–संज्ञा पुं० १. २. एक प्रकार की मु
साप॰–संज्ञा पुं० दे०

सीथ–संज्ञा पुं० पके हुए अन्न का दाना।

सीदना–क्रि० अ० दुःख पाना।

सीध–संज्ञा स्त्री० वह लंबाई जो बिना इधर-उधर मुड़े एक-तार चली गई हो।

सीधा–वि० [ स्त्री० सीधी ] १. जो टेढ़ा न हो। २. सरल प्रकृति का। भोला-भाला। ३. आसान।

सीधापन–संज्ञा पुं० सीधा होने का भाव। सिधाई।

सीधे–क्रि० वि० बराबर सामने की ओर। सम्मुख।

सीना–क्रि० स० कपड़े, चमड़े आदि के दो टुकड़ों को सूई तागों से जोड़ना।
संज्ञा पुं० छाती। वक्षःस्थल।

सीनाबंद–संज्ञा पुं० अँगिया। चोली।

सीप–संज्ञा पुं० कड़े आवरण के भीतर रहनेवाला शंख, घोंघे आदि की जाति का एक जलजंतु।

सीपज–संज्ञा पुं० मोती।

सीपिज–संज्ञा पुं० मोती।

सीपी–संज्ञा स्त्री० दे० "सीप"।

सीमंत–संज्ञा पुं० १. स्त्रियों की माँग। २. हड्डियों का संधि-स्थान।

सीमंतिनी–संज्ञा स्त्री० स्त्री। नारी।

सीम–संज्ञा पुं० सीमा। हद।

सीमांत–संज्ञा पुं० वह स्थान जहाँ सीमा का अंत होता हो। सरहद।

सीमा–संज्ञा स्त्री० किसी प्रदेश या वस्तु के विस्तार का अंतिम स्थान। हद।

सीमाबद्ध–संज्ञा पुं० हद के भीतर किया हुआ।

सीमोल्लंघन–संज्ञा पुं० सीमा का उल्लंघन करना।

सीय–संज्ञा स्त्री० जानकी।

सीर–संज्ञा स्त्री० वह ज़मीन जिसे भू-स्वामी या ज़मींदार स्वयं जोतता आ रहा हो।
⊙†वि० ठंढा। शीतल।

सीरख⊙–संज्ञा पुं० दे० "शीर्ष"।

सीरध्वज–संज्ञा पुं० राजा जनक।

सीरनी–संज्ञा स्त्री० मिठाई।

सीरा–संज्ञा पुं० पकाकर गाढ़ा किया हुआ चीनी का रस।

सील–संज्ञा स्त्री० भूमि में जल की आर्द्रता। सीड़।
⊙† संज्ञा पुं० दे० "शील"।

सीला–संज्ञा पुं० अनाज के वे दाने जो खेत में से तपस्वी या गरीब चुनते हैं।

सीवन–संज्ञा पुं०, स्त्री० १. सीने का काम। २. सीने से पड़ी हुई लकीर।

सीस–संज्ञा पुं० सिर। माथा।

सीसक–संज्ञा पुं० सीसा ( धातु )।

सीसताज–संज्ञा पुं० वह टोपी जो शिकारी जानवरों के सिर पर रहती और शिकार के समय खोली जाती है।

सीसफूल–संज्ञा पुं० सिर पर पहनने का फूल। ( गहना )।

सीसमहल–संज्ञा पुं० वह मकान जिसकी दीवारों में शीशे जड़े हों।

सीसा–संज्ञा पुं० नीलापन लिए काले रंग की एक मूल धातु।

सीसी–संज्ञा स्त्री० शीत, पीड़ा या आनंद के समय मुँह से निकला हुआ शब्द।
⊙†संज्ञा स्त्री० दे० "शीशी"।

सीसौदिया–संज्ञा पुं० दे० "सिसोदिया"।

भ्रमर। १८. विष्णु का धनुष। १९. कपूर। २०. आकृष्ण। २१. चंद्रमा। २२. समुद्र। २३. पानी। २४. पाण। तीर। २५. दीपक। दीया। २६. मृग। २७. मेघ। २८. खंजन पक्षी। २९. मेंढक।

सारंगपाणि-संज्ञा पुं० विष्णु।

सारंगिया-संज्ञा पुं० सारंगी बजानेवाला।

सारंगी-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का बहुत प्रसिद्ध तारवाला बाजा।

सार-संज्ञा पुं० १. किसी पदार्थ में का मूल या असली भाग। तत्त्व। २ निष्कर्ष। ३. रस। ४ जूआ खेलने का पासा। ५. तलवार।

†संज्ञा पुं० पत्नी का भाई। साला।

सारगर्भित-वि० जिसमें तत्त्व भरा हो।

सारथि-संज्ञा पुं० [ भाव० सारथ्य ] रथादि का चलानेवाला।

सारद०-संज्ञा स्त्री० सरस्वती।

संज्ञा पुं० शरद् ऋतु।

सारदा-संज्ञा स्त्री० दे० "शारदा"।

सारना-क्रि० स० पूर्ण करना। समाप्त करना।

सारभाटा-संज्ञा पुं० ज्वारभाटा का उलटा। समुद्र की वह बाढ़ जिसमें पानी पहले समुद्र के तट से आगे निकल जाता है और फिर कुछ देर बाद पीछे लौटता है।

सारमेय-संज्ञा पुं० [ स्त्री० सारमेयी ] १. सरमा की संतान। २ कुत्ता।

सारल्य-संज्ञा पुं० सरलता।

सारस-संज्ञा पुं० [ स्त्री० सारसी ] १. एक प्रकार का प्रसिद्ध सुंदर पक्षी। २. हंस।



सारस्वत-संज्ञा पुं० १. दिल्ली के उत्तर पश्चिम प्रदेश के ब्राह्मण। २. एक प्रसिद्ध व्याकरण।

सारांश-संज्ञा पुं० १. खुलासा। संक्षेप। २. तात्पर्य।

सारा-वि० [ स्त्री० सारी ] समस्त। संपूर्ण।

सारि-संज्ञा पुं० १. पासा या चौपड़ खेलनेवाला। २. जूआ खेलने का पासा।

सारिका-संज्ञा स्त्री० मैना पक्षी।

सारिखा०†-वि० दे० "सरीखा"।

सारी-संज्ञा स्त्री० १. सारिका पक्षी। मैना। २. पासा।

संज्ञा पुं० अनुकरण करनेवाला।

सारूप्य-संज्ञा पुं० [ भाव० सारूप्यता ] १. एक प्रकार की मुक्ति जिसमें उपासक अपने उपास्य देव का रूप प्राप्त कर लेता है। २ एकरूपता।

सारो०†-संज्ञा स्त्री० दे० "सारिका"।

सार्थ-वि० अर्थ सहित।

सार्थक-वि० [ भाव० सार्थकता ] १. अर्थ सहित। २. सफल।

सार्दूल-संज्ञा पुं० दे० "शार्दूल"।

सार्द्ध-वि० जिसमें पूरे के साथ आधा भी मिला हो। डेवढ़ा।

सार्वकालिक-वि० जो सब कालों में हो।

सार्वजनिक, सार्वजनीन-वि० सब लोगों से संबंध रखनेवाला।

सार्वत्रिक-वि० सर्वत्र-व्यापी।

सार्वभौम-संज्ञा पुं० चक्रवर्ती राजा।

सार्वराष्ट्रीय-वि० जिसका संबंध अनेक राष्ट्रों से हो।

सु०†-प्रत्य० दे० "सो"।
सुँघनी-संज्ञा स्त्री० तंबाकू के पत्ते की बारीक बुकनी जो सूँघी जाती है।
सुँघाना-क्रि० स० आघ्राण कराना।
सुंड भुसुंड-संज्ञा पुं० हाथी जिसका अस्त्र सूँड़ है।
सुंडाल-संज्ञा पुं० हाथी।
सुंदर-वि० [ स्त्री० सुंदरी ] जो देखने में अच्छा लगे। रूपवान्।
सुंदरता-संज्ञा स्त्री० सुंदर होने का भाव।
सुंदरी-संज्ञा स्त्री० सुंदर स्त्री।
सु-उप० एक उपसर्ग जो संज्ञा के साथ लगकर श्रेष्ठ, सुंदर, बढ़िया आदि का अर्थ देता है।
सर्व० सो। वह।
सुअटा†-संज्ञा पुं० सुग्गा।
सुअन०-संज्ञा पुं० पुत्र। बेटा।
सुआ-संज्ञा पुं० दे० "सूआ"।
सुआर†-संज्ञा पुं० रसोइया।
सुआसिनी०†-संज्ञा स्त्री० सौभाग्यवती स्त्री।
सुकंठ-वि० १. जिसका कंठ सुंदर हो। २. सुरीला।
संज्ञा पुं० सुग्रीव।
सुक-संज्ञा पुं० दे० "शुक"।
सुकनासा०-वि० जिसकी नाक शुक पक्षी की ठोर के समान सुंदर हो।
सुकर-वि० सहज।
सुकरता-संज्ञा स्त्री० सहज में होने का भाव।
सुकर्म-संज्ञा पुं० अच्छा काम।
सुकर्मी-वि० १. अच्छा काम करनेवाला। २. धार्मिक।
सुकाना०-क्रि० स० दे० "सुखाना"।
सुकाल-संज्ञा पुं० १. उत्तम समय। २. अकाल का उलटा।
सुकी-संज्ञा स्त्री० तोते की मादा। सुग्गी।
सुकुआर-वि० दे० "सुकुमार"।
सुकुति०†-संज्ञा स्त्री० सीप।
सुकुमार-वि० जिसके अंग बहुत कोमल हों। नाजुक।
संज्ञा पुं० कोमलांग बालक।
सुकुमारता-संज्ञा स्त्री० कोमलता।
सुकुमारी-वि० कोमल अंगोंवाली। कोमलांगी।
सुकुल-संज्ञा पुं० १. उत्तम कुल। २. दे० "शुक्र"।
सुकृत्-वि० १. उत्तम और शुभ कार्य्य करनेवाला। २ धार्म्मिक।
सुकृत-संज्ञा पुं० १. पुण्य। २. दान।
सुकृतात्मा-वि० धर्मात्मा।
सुकृति-संज्ञा स्त्री० [ भाव० सुकृतित्व ] शुभ कार्य्य।
सुकृती-वि० धार्म्मिक।
सुकृत्य-संज्ञा पुं० पुण्य। धर्मकार्य्य।
सुकेशी-संज्ञा स्त्री० उत्तम केशोंवाली स्त्री।
सुखंडी-संज्ञा स्त्री० बच्चों का एक रोग जिसमें शरीर सूख जाता है।
वि० बहुत दुबला-पतला।
सुख-संज्ञा पुं० वह अनुकूल और प्रिय वेदना जिसकी सबको अभिलाषा रहती है। आराम।
सुखकंद-वि० सुखद।
सुखकंदर-वि० सुख का घर।
सुखकर-वि० सुख देनेवाला।
सुखद-वि० सुख देनेवाला। सुखदायी।
सुखद-गीत-वि० प्रशंसनीय।

**साल**–संज्ञा स्त्री० १. सालने या सलने की क्रिया या भाव। २. छेद। ३. दुःख। पीड़ा।
संज्ञा पुं० वर्ष। बरस।
**सालक**–वि० दुःख देनेवाला।
**सालगिरह**–संज्ञा स्त्री० बरस-गाँठ। जन्म-दिन।
**सालग्रामी**–संज्ञा स्त्री० गंडक नदी।
**सालन**–संज्ञा पुं० मांस, मछली या साग-सब्ज़ी की मसालेदार तरकारी।
**सालना**–क्रि० अ० १. दुःख देना। २. चुभना।
**सालममिश्री**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार का क्षुप जिसका कंद पौष्टिक होता है। वीरकंदा।
**सालस**–संज्ञा पुं० वह जो दो पक्षों के झगड़े का निपटारा करे। पंच।
**सालसा**–संज्ञा पुं० ख़ून साफ़ करने का एक प्रकार का अँगरेज़ी ढंग का काढ़ा।
**सालसी**–संज्ञा स्त्री० पंचायत।
**साला**–संज्ञा पुं० [स्त्री० साली] १. पत्नी का भाई। २. एक प्रकार की गाली।
संज्ञा स्त्री० दे० "शाला"।
**सालाना**–वि० वार्षिक।
**सालिम**–वि० संपूर्ण। पूरा।
**सालियाना**–वि० दे० "सालाना"।
**सालु**:‡–संज्ञा पुं० १. ईर्ष्या। २. कष्ट।
**सालू**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का लाल कपड़ा। ( मांगलिक )
**सावंत**–संज्ञा पुं० दे० "सामंत"।
**साव**–संज्ञा पुं० दे० "साहु"।
**सावकाश**–संज्ञा पुं० अवकाश। फ़ुर्सत।
**सावज**–संज्ञा पुं० वह जंगली जानवर जिसका शिकार किया जाय।
**सावधान**–वि० सचेत। होशियार।
**सावधानता**–संज्ञा स्त्री० सतर्कता।
**सावन**–संज्ञा पुं० आषाढ़ के बाद और भाद्रपद के पहले का महीना।
**सावनी**–वि० सावन संबंधी। सावन का।
**सावर**–संज्ञा पुं० शिव-कृत एक प्रसिद्ध तंत्र।
**सावित्र**–संज्ञा पुं० १. सूर्य। २. यज्ञोपवीत।
**सावित्री**–संज्ञा स्त्री० १. मद्र देश के राजा अश्वपति की कन्या और सत्यवान् की सती पत्नी। २. सधवा स्त्री।
**साष्टांग**–वि० आठों अंग सहित।
**सास**–संज्ञा स्त्री० पति या पत्नी की माँ।
**सासा**:‡–संज्ञा पुं०, स्त्री० दे० "श्वास" या "साँस"।
**सासुर**‡–संज्ञा पुं० १. ससुर। २. ससुराल।
**साह**–संज्ञा पुं० १. भला आदमी। २. व्यापारी।
**साहचर्य**–संज्ञा पुं० संग। साथ।
**साहनी**–संज्ञा स्त्री० सेना। फ़ौज।
**साहब**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० साहिबा ] १. एक सम्मानसूचक शब्द। महाशय। २. गोरी जाति का कोई व्यक्ति।
**साहबज़ादा**–संज्ञा पुं० [ स्त्री० साहबज़ादी ] पुत्र। बेटा।
**साहब-सलामत**–संज्ञा स्त्री० परस्पर अभिवादन। बंदगी।
**साहबी**–संज्ञा स्त्री० मालिकपन। बड़प्पन।
**साहस**–संज्ञा पुं० हिम्मत। हियाव।
**साहसिक**–संज्ञा पुं० डाकू। चोर।
**साहसी**–वि० वह जो साहस करता

वि० जो देखने में सुंदर हो। मनोरम।
सुदामा–संज्ञा पुं० एक दरिद्र ब्राह्मण जिन पर कृष्ण ने कृपा की थी।
सुदिन–संज्ञा पुं० शुभ दिन।
सुदी–संज्ञा स्त्री० किसी मास का उजाला पक्ष। शुक्ल पक्ष।
सुदीपति–संज्ञा स्त्री० दे० "सुदीप्ति"।
सुदीप्ति–संज्ञा स्त्री० बहुत अधिक प्रकाश।
सुदूर–वि० बहुत दूर।
सुदृढ़–वि० बहुत दृढ़। खूब मज़बूत।
सुदेश–संज्ञा पुं० १. सुंदर देश। २. उपयुक्त स्थान।
वि० सुंदर। खूबसूरत।
सुदेह–वि० सुंदर। कमनीय।
सुद्ध–वि० दे० "शुद्ध"।
सुद्धां–अव्य० सहित। समेत।
सुद्धि–संज्ञा स्त्री० दे० "सुध"।
सुध–संज्ञा स्त्री० स्मृति। याद। चेत।
सुधरना–क्रि० अ० बिगड़े हुए का बनना।
सुधराई–संज्ञा स्त्री० सुधरने की क्रिया।
सुधर्म–संज्ञा पुं० उत्तम धर्म। पुण्य कर्तव्य।
सुधर्मी–वि० धर्मनिष्ठ।
सुधवाना–क्रि० स० दोष या त्रुटि दूर कराना। शोधन कराना।
सुधांशु–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
सुधा–संज्ञा स्त्री० अमृत। पीयूष।
सुधाई–संज्ञा स्त्री० सीधापन। सरलता।
सुधाकर–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
सुधाघट–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
सुधाधर–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
सुधाधार–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
सुधाधी–वि० सुधा के समान।
सुधानिधि–संज्ञा पुं० १. चंद्रमा। २. समुद्र।
सुधापाणि–संज्ञा पुं० धन्वंतरि।
सुधार–संज्ञा पुं० सुधारने की क्रिया या भाव। संशोधन।
सुधारक–संज्ञा पुं० १. वह जो दोषों या त्रुटियों का सुधार करता हो। २. वह जो धार्मिक, या सामाजिक सुधार के लिये प्रयत्न करता हो।
सुधारना–क्रि० स० दोष या बुराई दूर करना। संशोधन करना।
सुधि–संज्ञा स्त्री० दे० "सुध"।
सुधी–संज्ञा पुं० विद्वान्। पंडित।
वि० बुद्धिमान्।
सुन-गुन–संज्ञा स्त्री० १. भेद। टोह। २. कानाफूसी।
सुनत, सुनति–संज्ञा स्त्री० दे० "सुन्नत"।
सुनना–क्रि० स० कानों के द्वारा शब्द का ज्ञान प्राप्त करना।
सुनहरी–संज्ञा स्त्री० फ़ीलपा। (रोग)
सुनय–संज्ञा पुं० उत्तम नीति।
सुनवाई–संज्ञा स्त्री० सुनने की क्रिया या भाव।
सुनवैया–वि० १. सुननेवाला। २. सुनानेवाला।
सुनसान–वि० १. जहाँ कोई न हो। निर्जन। २. उजाड़।
संज्ञा पुं० सन्नाटा।
सुनहरा–वि० दे० "सुनहला"।
सुनहला–वि० सोने के रंग का।
सुनाना–क्रि० स० १. दूसरे को सुनने में प्रवृत्त करना। २. खरी-खोटी कहना।

सुनाम-संज्ञा पुं० यश। कीर्त्ति।
सुनार-संज्ञा पुं० सोने, चाँदी के गहने आदि बनानेवाली जाति। स्वर्णकार।
सुनारी-संज्ञा स्त्री० १ सुनार का काम। २. सुनार की स्त्री।
सुनीति-संज्ञा स्त्री० उत्तम नीति।
सुनैया-वि० सुननेवाला।
सुन्न-वि० निर्जीव। स्पंदन-हीन। निःस्तब्ध।
संज्ञा पुं० शून्य। सिफ़र।
सुन्नत-संज्ञा स्त्री० खतना। मुसलमानी।
सुन्ना-संज्ञा पुं० बिंदी। सिफ़र।
सुन्नी-संज्ञा पुं० मुसलमानों का एक भेद जो चारों खलीफ़ाओं को प्रधान मानता है।
सुपक्व-वि० अच्छी तरह पका हुआ।
सुपच-संज्ञा पुं० चांडाल। डोम।
सुपथ-संज्ञा पुं० उत्तम पथ। सदाचरण।
वि० समतल। हमवार।
सुपन, सुपना-संज्ञा पुं० दे० "स्वप्न"।
सुपर्ण-संज्ञा पुं० १. गरुड़। २. पक्षी।
सुपर्णी-संज्ञा स्त्री० १. गरुड़ की माता। २. कमलिनी।
सुपात्र-संज्ञा पुं० वह जो किसी कार्य्य के लिये योग्य या उपयुक्त हो।
सुपारी-संज्ञा स्त्री० नारियल की जाति का एक पेड़। इसके फल टुकड़े करके पान के साथ खाए जाते हैं। पूग।
सुपार्श्व-संज्ञा पुं० जैनियों के २४ तीर्थंकरों में से सातवें तीर्थंकर।
सुपास-संज्ञा पुं० सुख। आराम।
सुपुर्द-संज्ञा पुं० दे० "सपुर्द"।
सुपूत-संज्ञा पुं० दे० "सपूत"।
सुपूती-संज्ञा स्त्री० सुपूत होने का भाव।
सुपेती-संज्ञा स्त्री० दे० "सफ़ेदी"।
सुपेद†-वि० दे० "सफ़ेद"।
सुपेदी†-संज्ञा स्त्री० १. सफ़ेदी। २. उज्ज्वलता।
सुपेली-संज्ञा स्त्री० छोटा सूप।
सुप्त-वि० सोया हुआ। निद्रित।
सुप्ति-संज्ञा स्त्री० निद्रा। नींद।
सुप्रज्ञ-वि० बहुत बुद्धिमान्।
सुप्रसिद्ध-वि० बहुत प्रसिद्ध।
सुबह-संज्ञा स्त्री० प्रातःकाल। सबेरा।
सुबहान अल्ला-अव्य० अरबी का एक पद जिसका प्रयोग किसी बात पर हर्ष या आश्चर्य होने पर होता है।
सुबास-संज्ञा स्त्री० अच्छी महक। सुगंध।
संज्ञा पुं० एक प्रकार का धान।
सुबासना-संज्ञा स्त्री० ख़ुशबू।
क्रि० स० सुगंधित करना। महकाना।
सुबासिक-वि० सुगंधित।
सुबिस्ता, सबीता-संज्ञा पुं० दे० "सुभीता"।
सुबुक-वि० १. हलका। २. सुंदर। ख़ूबसूरत।
सुबुद्धि-संज्ञा स्त्री० उत्तम बुद्धि। अच्छी अक़्ल।
सुबू-संज्ञा पुं० दे० "सुबह"।
सुबूत-संज्ञा पुं० १. दे० "सबूत"। २. वह जिससे कोई बात साबित हो। प्रमाण।
सुबोध-वि० जो कोई बात सहज में समझ सके।
सुब्रह्मण्य-संज्ञा पुं० १. शिव। २.

**सूतक**–संज्ञा पुं० १. जन्म। २. वह अशौच जो संतान होने या किसी के मरने पर परिवारवालों को होता है।

**सूतकी**–वि० परिवार में किसी की मृत्यु या जन्म होने के कारण जिसे सूतक लगा हो।

**सूतना**†–क्रि० अ० दे० "सोना"।

**सूतपुत्र**–संज्ञा पुं० १. सारथि। २. कर्ण।

**सूता**–संज्ञा पुं० तंतु। सूत।

**सूति**–संज्ञा स्त्री० १. जन्म। २. प्रसव। जनन।

**सूतिका**–संज्ञा स्त्री० वह स्त्री जिसने अभी हाल में बच्चा जना हो। जच्चा।

**सूतिकागार, सूतिकागृह**–संज्ञा पुं० सौरी। प्रसव-गृह।

**सूती**–संज्ञा स्त्री० सीपी।

**सूत्र**–संज्ञा पुं० १. सूत। तागा। डोरा। २. यज्ञोपवीत। जनेऊ। ३. थोड़े अक्षरों या शब्दों में कहा हुआ ऐसा पद या वचन जो बहुत अर्थ प्रकट करे।

**सूत्रकार**–संज्ञा पुं० १. वह जिसने सूत्रों की रचना की हो। सूत्र-रचयिता। २. बढ़ई। ३. जुलाहा।

**सूत्रग्रंथ**–संज्ञा पुं० वह ग्रंथ जो सूत्रों में हो; जैसे—सांख्यसूत्र।

**सूत्रधार**–संज्ञा पुं० नाट्यशाला का व्यवस्थापक।

**सूत्रपात**–संज्ञा पुं० प्रारंभ। शुरू।

**सूथनी**–संज्ञा स्त्री० पायजामा।

**सूद**–संज्ञा पुं० १. लाभ। २. ब्याज।

**सूदन**–वि० विनाश करनेवाला।

**सूधा**–वि० दे० "सीधा"।

**सूधे**–क्रि० वि० सीधे से।

**सून**–संज्ञा पुं० १. प्रसव। जनन। २. कली। कलिका। ३. फूल। ४. पुत्र।

†संज्ञा पुं० वि० दे० "शून्य"।

**सूना**–वि० सुनसान।

संज्ञा पुं० एकांत। निर्जन स्थान।

संज्ञा स्त्री० पुत्री। बेटी।

**सूनापन**–संज्ञा पुं० सन्नाटा।

**सूनु**–संज्ञा पुं० पुत्र। संतान।

**सूप**–संज्ञा पुं० रसोइया।

संज्ञा पुं० अनाज फटकने का सरई या सींक का छाज।

**सूपकार**–संज्ञा पुं० रसोइया। पाचक।

**सूपनखा**–संज्ञा स्त्री० दे० "शूर्पणखा"।

**सूपशास्त्र**–संज्ञा पुं० पाकशास्त्र।

**सूफ**–संज्ञा पुं० पशम। ऊन।

**सूफी**–संज्ञा पुं० मुसलमानों का एक धार्मिक उदार संप्रदाय।

**सूबा**–संज्ञा पुं० किसी देश का कोई भाग। प्रांत।

**सूबेदार**–संज्ञा पुं० १. किसी सूबे या प्रांत का शासक। २. एक छोटा फौजी ओहदा।

**सूबेदारी**–संज्ञा स्त्री० सूबेदार का ओहदा या पद।

**सूम**–वि० कंजूस।

**सूर**–संज्ञा पुं० अंधा।

संज्ञा पुं० वीर। बहादुर।

संज्ञा पुं० दे० "शूल"।

**सूरकुमार**–संज्ञा पुं० वसुदेव।

**सूरज**–संज्ञा पुं० १. सूर्य। २. दे० "सूरदास"।

विष्णु।
सुभग-वि० १. सुंदर। मनोहर। २ सुखद।
सुभगा-वि० १. सुंदरी। खूबसूरत (स्त्री)। २. (स्त्री) सौभाग्यवती।
सुभट-संज्ञा पु० भारी योद्धा।
सुभद्र-संज्ञा पु० १. श्रीकृष्ण के एक पुत्र। २. सौभाग्य। ३. कल्याण। मंगल।
वि० १. भाग्यवान्। २. सज्जन।
सुभद्रा-संज्ञा स्त्री० श्रीकृष्ण की बहन और अर्जुन की पत्नी।
सुभाइ, सुभाउ॰†-संज्ञा पुं० दे० "स्वभाव"।
क्रि० वि० सहज भाव से।
सुभाग॰†-संज्ञा पुं० दे० "सौभाग्य"।
सुभागी-वि० भाग्यवान्।
सुभाय॰†-संज्ञा पुं० दे० "स्वभाव"।
सुभाव॰†-संज्ञा पुं० दे० "स्वभाव"।
सुभाषित-वि० सुंदर रूप से कहा हुआ। अच्छी तरह कहा हुआ।
सुभाषी-वि० उत्तम रूप से बोलनेवाला। मिष्टभाषी।
सुभिक्ष-संज्ञा पुं० ऐसा समय जिसमें अन्न खूब हो। सुकाल।
सुभीता-संज्ञा पुं० १. सुगमता। सहूलियत। २. सुअवसर।
सुभ्र-वि० दे० "शुभ्र"।
सुमंत-संज्ञा पुं० दे० "सुमंत्र"।
सुमंत्र-संज्ञा पुं० राजा दशरथ का मंत्री और सारथि।
सुम-संज्ञा पुं० घोड़े या दूसरे चौपायों के खुर। टाप।
सुमति-संज्ञा स्त्री० १. सुंदर मति। अच्छी बुद्धि। २ मेल-जोल।
वि० अच्छी बुद्धिवाला। बुद्धिमान्।
सुमन-संज्ञा पुं० पुष्प। फूल।
सुमनचाप-संज्ञा पुं० कामदेव।
सुमनस-संज्ञा पुं० १. देवता। २. पुष्प।
सुमरन॰-संज्ञा पुं० दे० "स्मरण"।
सुमरना॰†-क्रि० स० स्मरण करना। ध्यान करना।
सुमरनी-संज्ञा स्त्री० नाम जपने की सत्ताइस दानों की छोटी माला।
सुमार्ग-संज्ञा पुं० उत्तम मार्ग। अच्छा रास्ता।
सुमाली-संज्ञा पुं० एक राक्षस, जिसकी कन्या कैकसी के गर्भ से रावण, कुंभकर्ण, शूर्पणखा और विभीषण हुए थे।
सुमित्रा-संज्ञा स्त्री० दशरथ की एक पत्नी जो लक्ष्मण तथा शत्रुघ्न की माता थीं।
सुमिरनी-संज्ञा स्त्री० दे० "सुमरनी"।
सुमुख-वि० १. सुंदर मुखवाला। २. प्रसन्न।
सुमुखी-संज्ञा स्त्री० सुंदर मुखवाली स्त्री।
सुमृत, सुमृति॰-संज्ञा स्त्री० दे० "स्मृति"।
सुमेधा-वि० बुद्धिमान्।
सुमेर-संज्ञा पुं० सुमेरु पर्वत।
सुमेरु-संज्ञा पु० १. एक पुराणोक्त पर्वत जो सब पर्वतों का राजा और सोने का कहा गया है। २. जप-माला के बीच का बड़ा और ऊपरवाला दाना।
वि० बहुत ऊँचा।
सुमेरुवृत्त-संज्ञा पुं० वह रेखा जो

**सूरजमुखी**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का पौधा जिसका पीले रंग का फूल दिन के समय ऊपर की ओर रहता और सूर्यास्त के बाद झुक जाता है।
**सूरजसुत**–संज्ञा पुं० सुग्रीव।
**सूरजसुता**–संज्ञा स्त्री० दे० "सूर्यसुता"।
**सूरत**–संज्ञा स्त्री० रूप। आकृति। शक्ल।
**सूरता, सूरताई***–संज्ञा स्त्री० दे० "शूरता"।
**सूरति**–संज्ञा स्त्री० १. दे० "सूरत"। २. सुध। स्मरण।
**सूरदास**–संज्ञा पुं० उत्तर भारत के एक प्रसिद्ध कृष्ण-भक्त महाकवि और महात्मा जो अंधे थे। ये हिंदी भाषा के सर्वश्रेष्ठ कवियों में से एक हैं।
**सूरन**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का कंद। ज़मींकंद। ओल।
**सूपनखा***†–संज्ञा स्त्री० दे० "शूर्पणखा"।
**सूरपुत्र**–संज्ञा पुं० सुग्रीव।
**सूरमा**–संज्ञा पुं० योद्धा। वीर।
**सूरमापन**–संज्ञा पुं० वीरत्व। शूरता।
**सूरमुखी मनि**†–संज्ञा पुं० दे० "सूर्यकांतमणि"।
**सूरवाँ**†–संज्ञा पुं० दे० "सूरमा"।
**सूर-सावंत**–संज्ञा पुं० १. युद्धमंत्री। २. नायक। सरदार।
**सूरसुत**–संज्ञा पुं० शनि ग्रह।
**सूरसुता**–संज्ञा स्त्री० यमुना।
**सूरसेन***–संज्ञा पुं० दे० "शूरसेन"।
**सूरसेनपुर***–संज्ञा पुं० दे० "मथुरा"।
**सूराख़**–संज्ञा पुं० छेद। छिद्र।
**सूरि**–संज्ञा पुं० १. यज्ञ करानेवाला। ऋत्विज्। २. पंडित। ३. कृष्ण का एक नाम।
**सूर्पनखा***–संज्ञा स्त्री० दे० "शूर्पणखा"।
**सूर्य**–संज्ञा पुं० सूरज। आफ़ताब।
**सूर्यकांत**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का स्फटिक या बिल्लौर।
**सूर्यग्रहण**–संज्ञा पुं० सूर्य का ग्रहण या चंद्रमा की छाया में आना।
**सूर्यतनया**–संज्ञा स्त्री० यमुना।
**सूर्यपुत्र**–संज्ञा पुं० १. शनि। २. सुग्रीव। ३. कर्ण।
**सूर्यपुत्री**–संज्ञा स्त्री० यमुना।
**सूर्यप्रभ**–वि० सूर्य के समान दीप्तिमान्
**सूर्यमणि**–संज्ञा पुं० दे० "सूर्यकांत मणि"।
**सूर्यमुखी**–संज्ञा पुं० दे० "सूरजमुखी"।
**सूर्यवंश**–संज्ञा पुं० क्षत्रियों के दो आदि और प्रधान कुलों में से एक।
**सूर्यवंशी**–वि० सूर्यवंश का। जो सूर्यवंश में उत्पन्न हुआ हो।
**सूर्यसंक्रांति**–संज्ञा स्त्री० सूर्य का एक राशि से दूसरी राशि में प्रवेश।
**सूर्यसुत**–संज्ञा पुं० दे० "सूर्यपुत्र"।
**सूर्या**–संज्ञा स्त्री० सूर्य की पत्नी संज्ञा।
**सूर्यावर्त**–संज्ञा पुं० १. हुलहुल का पौधा। २. एक प्रकार की सिर की पीड़ा। आधासीसी।
**सूर्यास्त**–संज्ञा पुं० १. सूर्य का छिपना या डूबना। २. सायंकाल।
**सूर्योदय**–संज्ञा पुं० १. सूर्य का उदय या निकलना। २. प्रातःकाल।

उत्तर ध्रुव से २३॥ अक्षांश पर स्थित है।
सुयश–संज्ञा पुं० अच्छी कीर्ति। सुख्याति। वि० यशस्वी। कीर्तिमान्।
सुयोग–संज्ञा पुं० सुंदर योग। संयोग।
सुयोधन–संज्ञा पुं० दे० "दुर्योधन"।
सुरंग–संज्ञा स्त्री० १. ज़मीन या पहाड़ के नीचे खोदकर या बारूद से उड़ाकर बनाया हुआ रास्ता। २ किले या दीवार आदि के नीचे खोदकर बनाया हुआ वह रास्ता जिसमें बारूद भरकर और आग लगाकर किला या दीवार उड़ाते हैं। ३. सेंध।
सुर–संज्ञा पुं० १. देवता। २. स्वर। ध्वनि।
सुरकना–क्रि० स० हवा के साथ ऊपर की ओर धीरे धीरे खींचना।
सुरकरी–संज्ञा पुं० देवताओं का हाथी।
सुरकेतु–संज्ञा पुं० देवताओं या इंद्र की ध्वजा।
सुरक्षित–वि० जिसकी भली भाँति रक्षा की गई हो।
सुरख, सुरखा–वि० दे० "सुर्ख"।
सुरखाब–संज्ञा पुं० चकवा।
सुरखी–संज्ञा स्त्री० १. ईंटों का महीन चूरा जो इमारत बनाने के काम में आता है। २. दे० "सुर्खी"।
सुरखुरु–वि० दे० "सुर्खरू"।
सुरगिरि–संज्ञा पुं० सुमेरु।
सुरगुरु–संज्ञा पुं० बृहस्पति।
सुरगैया–संज्ञा स्त्री० दे० "कामधेनु"।
सुरचाप–संज्ञा पुं० इंद्रधनुष।
सुरजन–संज्ञा पुं० देव-समूह।
सुरझना–क्रि० अ० दे० "सुलझना"।



सुरझाना–क्रि० स० दे० "सुलझाना"।
सुरत–संज्ञा पुं० संभोग। संज्ञा स्त्री० ध्यान।
सुरतरंगिणी–संज्ञा स्त्री० गंगा।
सुरतरु–संज्ञा पुं० कल्पवृक्ष।
सुरति–संज्ञा स्त्री० १. कामकेलि। २. स्मरण। सुधि। ३. दे० "सूरत"।
सुरतिवंत–वि० कामातुर।
सुरती–संज्ञा स्त्री० तंबाकू के पत्तों का चूरा जो पान के साथ या यों ही खाया जाता है। खैनी।
सुरत्राता–संज्ञा पुं० १. विष्णु। २. श्रीकृष्ण। ३. इंद्र।
सुरदार–वि० जिसके गले का स्वर सुंदर हो। सुस्वर।
सुरदीर्घिका–संज्ञा स्त्री० आकाश-गंगा।
सुरद्रुम–संज्ञा पुं० कल्पवृक्ष।
सुरधाम–संज्ञा पुं० स्वर्ग।
सुरधुनी–संज्ञा स्त्री० गंगा।
सुरधेनु–संज्ञा स्त्री० कामधेनु।
सुरनदी–संज्ञा स्त्री० १. गंगा। २. आकाश-गंगा।
सुरनारी–संज्ञा स्त्री० देववधू।
सुरनिलय–संज्ञा पुं० सुमेरु पर्वत।
सुरपति–संज्ञा पुं० १. इंद्र। २. विष्णु।
सुरपथ–संज्ञा पुं० आकाश।
सुरपुर–संज्ञा पुं० स्वर्ग।
सुरबहार–संज्ञा पुं० सितार की तरह का एक बाजा।
सुरबाला–संज्ञा स्त्री० देवांगना।
सुरबेल–संज्ञा स्त्री० कल्पलता।
सुरभवन–संज्ञा पुं० १. मंदिर। २.

सूल-संज्ञा पुं० १. भाला । २. दर्द । पीड़ा ।
सूलना-क्रि० स० १. भाले से छेदना । २. पीड़ित करना ।
सूलपानि॰-संज्ञा पुं० दे० "शूल-पाणि" ।
सूली-संज्ञा स्त्री० १. प्राणदंड देने की एक प्राचीन प्रथा जिसमें दंडित मनुष्य एक नुकीले लोहे के डंडे पर बैठा दिया जाता था और उसके ऊपर मुँगरा मारा जाता था । २. फाँसी । ॰ संज्ञा पुं० महादेव ।
सूस-संज्ञा पुं० मगर की तरह का एक बड़ा जलजंतु । सूँइस ।
सूसि॰†-संज्ञा पुं० दे० "सूस" ।
सृंखला॰-संज्ञा स्त्री० दे० "शृंखला" ।
सृंग॰-संज्ञा पुं० दे० "शृंग" ।
सृंगवेरपुर॰-संज्ञा पुं० दे० "शृंग-वेरपुर" ।
सृंगी-संज्ञा पुं० दे० "शृंगी" ।
सृक-संज्ञा पुं० १. शूल । २. बाण ।
सृजक॰-संज्ञा पुं० सृष्टि करनेवाला । उत्पन्न करनेवाला ।
सृजन॰-संज्ञा पुं० सृष्टि करने की क्रिया । उत्पादन ।
सृजनहार॰-संज्ञा पुं० सृष्टिकर्त्ता ।
सृष्ट-वि० उत्पन्न । पैदा ।
सृष्टि-संज्ञा स्त्री० १. उत्पत्ति । पैदा-इश । २. निर्माण । रचना । ३. दुनिया की पैदाइश । ४. संसार ।
सृष्टिकर्त्ता-संज्ञा पुं० ईश्वर ।
सृष्टिविज्ञान-संज्ञा पुं० वह शास्त्र जिसमें सृष्टि की रचना आदि पर विचार हो ।
सेंक-संज्ञा स्त्री० सेंकने की क्रिया या भाव ।
सेंकना-क्रि० स० १. आँच के पास या आग पर रखकर भूनना । २. आँच के द्वारा गरमी पहुँचाना ।
सेंगर-संज्ञा पुं० १. एक पौधा जिसकी फलियों की तरकारी बनती है । २. एक प्रकार का अगहनी धान । ३. क्षत्रियों की एक जाति ।
सेंत-संज्ञा स्त्री० कुछ खर्च न होना ।
सेंत-मेंत-क्रि० वि० १. बिना दाम दिए । मुफ्त में । २. व्यर्थ ।
सेंदुर॰†-संज्ञा पुं० ईंगुर की बुकनी । सिंदूर ।
सेंदुरिया-संज्ञा पुं० एक सदाबहार पौधा जिसमें लाल फूल लगते हैं । वि० सिंदूर के रंग का । खूब लाल ।
सेंध-संज्ञा स्त्री० चोरी करने के लिये दीवार में किया हुआ बड़ा छेद । सुरंग ।
सेंधा-संज्ञा पुं० एक प्रकार का खनिज नमक । सैंधव ।
सेंधिया-वि० दीवार में सेंध लगा-कर चोरी करनेवाला । संज्ञा पुं० ग्वालियर के प्रसिद्ध मराठा राजवंश की उपाधि ।
सेंधुर†-संज्ञा पुं० दे० "सेंदुर" ।
सेंवई-संज्ञा स्त्री० मैदे के सुखाए हुए सूत के से लच्छे जो दूध में पकाकर खाए जाते हैं ।
सेंवर॰†-संज्ञा पुं० दे० "सेमल" ।
सेंहुड़-संज्ञा पुं० दे० "थूहर" ।
से-प्रत्य० करण और अपादान कारक का चिह्न ।
सेउ॰†-संज्ञा पुं० दे० "सेब" ।
सेख॰-संज्ञा पुं० १. दे० "शेष" । २. दे० "शेख" ।

सुरपुरी। अमरावती।
**सुरभान**-संज्ञा पुं० सूर्य।
**सुरभि**-संज्ञा स्त्री० १. पृथ्वी। २. गौ। ३. सुगंधि।
**सुरभित**-वि० सुगंधित।
**सुरभी**-संज्ञा स्त्री० गाय।
**सुरभोग**-संज्ञा पुं० अमृत।
**सुरमंडल**-संज्ञा पुं० १. देवताओं का मंडल। २. एक प्रकार का बाजा।
**सुरमई**-वि० सुरमे के रंग का। हलका नीला।
संज्ञा पुं० एक प्रकार का हलका नीला रंग।
**सुरमणि**-संज्ञा पुं० चिंतामणि।
**सुरमा**-संज्ञा पुं० नीले रंग का एक प्रसिद्ध खनिज पदार्थ जिसका महीन चूर्ण स्त्रियाँ आँखों में लगाती हैं।
**सुरमादानी**-संज्ञा स्त्री० वह शीशी-नुमा पात्र जिसमें सुरमा रखते हैं।
**सुरम्य**-वि० अत्यंत मनोरम। सुंदर।
**सुरराज**-संज्ञा पुं० इंद्र।
**सुररिपु**-संज्ञा पुं० असुर। राक्षस।
**सुरश्रेष्ठ**-संज्ञा पुं० १. देवताओं में श्रेष्ठ। २. विष्णु। ३ इंद्र।
**सुरस**-वि० स्वादिष्ट। मधुर।
**सुरसती**⊙†-संज्ञा स्त्री० दे० "सरस्वती"।
**सुरसर**-संज्ञा पुं० मानसरोवर।
संज्ञा स्त्री० दे० "सुरसरि"।
**सुरसरसुता**-संज्ञा स्त्री० सरयू नदी।
**सुरसरि, सुरसरी**-संज्ञा स्त्री० १. गंगा। २. गोदावरी।
**सुरसरिता**-संज्ञा स्त्री० दे० "गंगा"।
**सुरसा**-संज्ञा स्त्री० एक प्रसिद्ध नाग-माता जिसने हनुमानजी को समुद्र पार करने के समय रोका था।
**सुरसाईं**-संज्ञा पुं० इंद्र।
**सुरसालु**-वि० देवताओं को सताने-वाला।
**सुरसुंदरी**-संज्ञा स्त्री० अप्सरा।
**सुरसुंभी**-संज्ञा स्त्री० कामधेनु।
**सुरसुराना**-क्रि० अ० १. कीड़ों आदि का रेंगना। २. खुजली होना।
**सुरही**†-संज्ञा स्त्री० १. एक प्रकार की सोलह चित्ती कौड़ियाँ जिनसे जूआ खेलते हैं। २. इन कौड़ियों से होनेवाला जूआ।
**सुरांगना**-संज्ञा स्त्री० १. देवपत्नी। २. अप्सरा।
**सुरा**-संज्ञा स्त्री० मदिरा। शराब।
**सुराई**⊙-संज्ञा स्त्री० वीरता। बहा-दुरी।
**सुराख**-संज्ञा पुं० छेद।
**सुराग**-संज्ञा पुं० १. सुंदर राग। २. टोह। पता।
**सुरागाय**-संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की दो-नस्ली गाय जिसकी पूँछ से चँवर बनता है।
**सुराज**-संज्ञा पुं० १. दे० "सुराज्य"। २. दे० "स्वराज्य"।
**सुराज्य**-संज्ञा पुं० १ वह राज्य या शासन जिसमें सुख और शांति विरा-जती हो। २. दे० "स्वराज्य"।
**सुराधिप**-संज्ञा पुं० इंद्र।
**सुरानीक**-संज्ञा पुं० देवताओं की सेना।
**सुरापगा**-संज्ञा स्त्री० गंगा।
**सुरारि**-संज्ञा पुं० राक्षस। असुर।
**सुरालय**-संज्ञा पुं० १. स्वर्ग। २. सुमेरु।

सेखर॰-संज्ञा पुं॰ दे॰ "शेखर"।
सेज-संज्ञा स्त्री॰ शय्या। पलंग।
सेजपाल-संज्ञा पुं॰ राजा की सेज पर पहरा देनेवाला। शयनागार-रक्षक।
सेजरिया॰†-संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "सेज"।
सेज्या॰-संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "शय्या"।
सेठ-संज्ञा पुं॰ १. बड़ा साहूकार। महाजन। कोठीवाल। २. मालदार आदमी।
सेतदुति॰-संज्ञा पुं॰ चंद्रमा।
सेतिका-संज्ञा स्त्री॰ अयोध्या।
सेतु-संज्ञा पुं॰ १. बाँध। २. नदी आदि के आर-पार जाने का रास्ता।
सेतुबंध-संज्ञा पुं॰ १. पुल की बँधाई। २ वह पुल जो लंका पर चढ़ाई के समय रामचंद्रजी ने समुद्र पर बँधवाया था।
सेतुवा†-संज्ञा पुं॰ दे॰ "सूस"।
सेद॰-संज्ञा पुं॰ दे॰ "स्वेद"।
सेदज॰-वि॰ दे॰ "स्वेदज"।
सेन-संज्ञा पुं॰ १. एक भक्त नाई। २. बाज़ पक्षी।
॰ संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "सेना"।
सेनजित्-वि॰ सेना को जीतनेवाला। संज्ञा पुं॰ श्रीकृष्ण के एक पुत्र का नाम।
सेनप, सेनपति॰-संज्ञा पुं॰ दे॰ "सेनापति"।
सेनवंश-संज्ञा पुं॰ बंगाल का एक हिंदू राजवंश जिसने ११वीं शताब्दी से १४वीं शताब्दी तक राज्य किया था।
सेना-संज्ञा स्त्री॰ युद्ध की शिक्षा पाए हुए और अस्त्र-शस्त्र से सजे हुए मनुष्यों का बड़ा समूह। फौज। पलटन।
क्रि॰ स॰ सेवा करना। ख़िदमत करना।
सेनानी-संज्ञा पुं॰ १. सेनापति। २. कार्त्तिकेय।
सेनापति-संज्ञा पुं॰ १. सेना का नायक। फौज का अफ़सर। २. कार्त्तिकेय।
सेनामुख-संज्ञा पुं॰ सेना का अग्रभाग।
सेनावास-संज्ञा पुं॰ वह स्थान जहाँ सेना रहती हो। छावनी।
सेनाव्यूह-संज्ञा पुं॰ युद्ध के समय भिन्न भिन्न स्थानों पर की हुई सेना के भिन्न भिन्न अंगों की स्थापना या नियुक्ति। सैन्य-विन्यास।
सेनी-संज्ञा स्त्री॰ १. तश्तरी। २. सीढ़ी।
सेब-संज्ञा पुं॰ नाशपाती की जाति का, मझोले आकार का, एक पेड़ जिसका फल मेवों में गिना जाता है।
सेम-संज्ञा स्त्री॰ एक प्रकार की फली जिसकी तरकारी खाई जाती है।
सेमई॰†-संज्ञा स्त्री॰ दे॰ "सेवई"।
सेमल-संज्ञा पुं॰ एक बहुत बड़ा पेड़ जिसमें बड़े लाल फूल लगते हैं और जिसके फलों में केवल रूई होती है।
सेर-संज्ञा पुं॰ १. सोलह छटाँक या अस्सी तोले की एक तौल। २. एक प्रकार का धान। ३. दे॰ "शेर"।
सेरसाहि-संज्ञा पुं॰ दिल्ली का बादशाह शेरशाह।
सेराना॰†-क्रि॰ अ॰ ठंडा होना। क्रि॰ स॰ मूर्त्ति आदि जल में प्रवाह करना।

सुरावती-संज्ञा स्त्री० कश्यप की पत्नी और देवताओं की माता, अदिति।
सुराष्ट्र-संज्ञा पुं० एक प्राचीन देश। किसी के मत से यह सूरत और किसी के मत से काठियावाड़ है।
सुरासुर-संज्ञा पुं० सुर और असुर। देवता और दानव।
सुराही-संज्ञा स्त्री० जल रखने का एक प्रकार का प्रसिद्ध पात्र।
सुराहीदार-वि० सुराही की तरह का गोल और लंबोतरा।
सुरी-संज्ञा स्त्री० देवांगना।
सुरीला-वि० मीठे सुरवाला। सुस्वर। सुकंठ।
सुरुख-वि० १. अनुकूल। २. दे० "सुर्ख"।
सुरुजमुखी†-संज्ञा पुं० दे० "सूर्य-मुखी"।
सुरूप-वि० सुंदर रूपवाला।
सुरूपता-संज्ञा स्त्री० सुंदरता।
सुरूपा-वि० स्त्री० सुंदरी।
सुरेंद्र-संज्ञा पुं० इंद्र।
सुरेंद्रचाप-संज्ञा पुं० इंद्रधनुप।
सुरेश-संज्ञा पुं० सूँस। शिंशुमार।
सुरेश्वरी-संज्ञा स्त्री० १. दुर्गा। २. लक्ष्मी।
सुरैत-संज्ञा स्त्री० रखेली। उपपत्नी।
सुरैतिन-संज्ञा स्त्री० रखेली।
सुर्ख-वि० रक्त वर्ण का। लाल।
सुर्खरू-वि० १. तेजस्वी। २. सफलता प्राप्त करने के कारण जिसके मुँह की लाली रह गई हो।
सुर्खी-संज्ञा स्त्री० लाली। अरुणता।
सुलक्षण-वि० १. अच्छे लक्षणोंवाला। २. भाग्यवान्।
संज्ञा पुं० शुभ लक्षण। शुभ चिह्न।
सुलक्षणा-वि० स्त्री० अच्छे लक्षणोंवाली।
सुलगना-क्रि० अ० (लकड़ी आदि का) जलना। दहकना।
सुलगाना-क्रि० स० जलाना। प्रज्वलित करना।
सुलच्छन-वि० दे० "सुलक्षण"।
सुलच्छनी-वि० दे० "सुलक्षणा"।
सुलछ-वि० सुंदर।
सुलझन-संज्ञा स्त्री० सुलझने की क्रिया या भाव। सुलझाव।
सुलझना-क्रि० अ० उलझी हुई वस्तु की उलझन दूर होना या खुलना।
सुलझाना-क्रि० स० उलझन या गुत्थी खोलना। जटिलताओं को दूर करना।
सुलझाव-संज्ञा पुं० दे० "सुलझन"।
सुलतान-संज्ञा पुं० बादशाह।
सुलतानी-संज्ञा स्त्री० १. बादशाहत। २. एक प्रकार का रेशमी कपड़ा। वि० लाल रंग का।
सुलप*-वि० दे० "स्वल्प"।
सुलफ-वि० १. लचीला। २. नाजुक। कोमल।
सुलफा-संज्ञा पुं० १. वह तमाकू जो चिलम में बिना तवा रखे भरकर पिया जाता है। २. चरस।
सुलफेबाज़-वि० गाँजा या चरस पीनेवाला।
सुलभ-वि० १ सहज में मिलनेवाला। २. सहज।
सुलह-संज्ञा स्त्री० मेल। मिलाप।
सुलहनामा-संज्ञा पुं० वह कागज़ जिस पर परस्पर लड़नेवाले राजाओं या राष्ट्रों की ओर से मेल की शर्तें

सेल-संज्ञा पुं० बरछा। भाला।
सेलखड़ी-संज्ञा स्त्री० दे० "खड़िया"।
सेलना-क्रि० अ० मर जाना।
सेला-संज्ञा पुं० रेशमी चादर।
सेली-संज्ञा स्त्री० १. छोटा भाला। २. छोटा दुपट्टा।
सेल्हा†-संज्ञा पुं० दे० "सेला"।
सेवई-संज्ञा स्त्री० गुँधे हुए मैदे के सूत के से लच्छे जो दूध में पकाकर खाए जाते हैं।
सेवँर⊙†-संज्ञा पुं० दे० "सेमल"।
सेव-संज्ञा पुं० सूत या डोरी के रूप में बेसन का एक पकवान।
⊙ संज्ञा स्त्री० दे० "सेवा"।
संज्ञा पुं० दे० "सेब"।
सेवक-संज्ञा पुं० १. सेवा करनेवाला। नौकर। २. भक्त।
सेवकाई-संज्ञा स्त्री० सेवा। टहल।
सेवड़ा-संज्ञा पुं० १. जैन साधुओं का एक भेद। २. मदे का एक प्रकार का मोटा सेव या पकवान।
सेवती-संज्ञा स्त्री० सफेद गुलाब।
सेवन-संज्ञा पुं० १. परिचर्या। खिद-मत। २. नियमित व्यवहार।
सेवनीय-वि० १. सेवा योग्य। २. व्यवहार के योग्य।
सेवरा⊙†-संज्ञा पुं० दे० "सेवड़ा"।
सेवरी⊙†-संज्ञा स्त्री० दे० "शबरी"।
सेवा-संज्ञा स्त्री० दूसरे को आराम पहुँचाने की क्रिया। खिदमत। परि-चर्या।
सेवा-टहल-संज्ञा स्त्री० परिचर्या। सेवा शुश्रूषा।
सेवा-बंदगी-संज्ञा स्त्री० आराधना। पूजा।
सेवार, सेवाल-संज्ञा स्त्री० पानी में फैलनेवाली एक घास।
सेवावृत्ति-संज्ञा स्त्री० नौकरी। चाकरी की जीविका।
सेविका-संज्ञा स्त्री० सेवा करनेवाली। दासी। नौकरानी।
सेवित-वि० १. जिसकी सेवा की गई हो। २. जिसका प्रयोग किया गया हो। व्यवहृत।
सेवी-वि० १. सेवा करनेवाला। २. संभोग करनेवाला।
सेव्य-वि० १ जिसकी सेवा करना उचित हो। २ जिसकी सेवा करनी हो या जिसकी सेवा की जाय। ३. काम में लाने लायक।
सेव्य-सेवक-संज्ञा पुं० स्वामी और सेवक।
सेष⊙-संज्ञा पुं० १. दे० "शेष"। २. दे० "शेख"।
सेस⊙-संज्ञा पुं०, वि० दे० "शेष"।
सेसनाग⊙†-संज्ञा पुं० दे० "शेषनाग"।
सेहत-संज्ञा स्त्री० १. सुख। चैन। २ रोग से छुटकारा।
सेहतखाना-संज्ञा पुं० पाखाने-पेशाब आदि की कोठरी।
सेहरा-संज्ञा पुं० १. फूल की या तार और गोटों की घनी मालाओं की पंक्ति जो दूल्हे के मौर के नीचे रहती है। २. विवाह का मुकुट। मौर। ३. वे मांगलिक गीत जो विवाह के अवसर पर वर के यहाँ गाए जाते हैं।
सेहुँड⊙†-संज्ञा पुं० थूहर।
सेहुआँ-संज्ञा पुं० एक प्रकार का चर्म-रोग।
सैंतना-क्रि० स० संचित करना। बटोरना।

लिखी रहती हैं। संधिपत्र।

**सुलाना**–क्रि० स० सोने में प्रवृत्त करना। शयन कराना।

**सुलेमान**–संज्ञा पुं० १. यहूदियों का एक प्रसिद्ध बादशाह। २. एक पहाड़ जो बलोचिस्तान और पंजाब के बीच में है।

**सुलेमानी**–संज्ञा पुं० १. वह घोड़ा जिसकी आँखें सफेद हों। २. एक प्रकार का दोरंगा पत्थर।

**सुलोचना**–संज्ञा स्त्री० १. एक अप्सरा। २. मेघनाद की पत्नी।

**सुल्तान**–संज्ञा पुं० दे० "सुलतान"।

**सुवक्ता**–वि० उत्तम व्याख्यान देनेवाला। वाग्मी।

**सुवचन**–वि० सुंदर बोलनेवाला।

**सुवन**–संज्ञा पुं० दे० "सुअन"।

**सुवर्ण**–संज्ञा पुं० सोना। स्वर्ण।
वि० १. सुंदर वर्ण या रंग का। उज्ज्वल। २. सोने के रंग का। पीला।

**सुवर्णरेखा**–संज्ञा स्त्री० एक नदी जो बिहार के राँची ज़िले से निकलकर बंगाल की खाड़ी में गिरती है।

**सुवा**–संज्ञा पुं० दे० "सुआ"।

**सुवार**॰|–संज्ञा पुं० १. रसोइया। २. अच्छा दिन।

**सुवास**–संज्ञा पुं० १. सुगंध। २. सुंदर घर।

**सुवासिका**–वि० स्त्री० सुवास करनेवाली। सुगंध करनेवाली।

**सुवासिनी**–संज्ञा स्त्री० १. युवावस्था में भी पिता के यहाँ रहनेवाली स्त्री। २. सधवा स्त्री।

**सुविज्ञ**–वि० बहुत चतुर।

**सुविधा**–संज्ञा स्त्री० दे० "सुभीता"।

**सुवेश**–वि० वस्त्रादि से सुसज्जित।

**सुशील**–वि० उत्तम शील या स्वभाववाला।

**सुशोभन**–वि० अत्यंत शोभायुक्त।

**सुशोभित**–वि० उत्तम रूप से शोभित।

**सुश्राव्य**–वि० जो सुनने में अच्छा लगे।

**सुश्री**–वि० बहुत सुंदर। शोभायुक्त।

**सुश्रुत**–संज्ञा पुं० आयुर्वेदीय चिकित्सा-शास्त्र के एक प्रसिद्ध आचार्य।

**सुषमना**॰–संज्ञा स्त्री० दे० "सुषुम्ना"।

**सुषमनि**–संज्ञा स्त्री० दे० "सुषुम्ना"।

**सुषमा**–संज्ञा स्त्री० परम शोभा। अत्यंत सुंदरता।

**सुषिर**–संज्ञा पुं० १. बाँस। २. बेत।

**सुषुप्त**–वि० गहरी नींद में सोया हुआ। घोर निद्रित।
संज्ञा स्त्री० दे० "सुषुप्ति"।

**सुषुप्ति**–संज्ञा स्त्री० १. घोर निद्रा। गहरी नींद। २. अज्ञान। (वेदांत)

**सुषुम्ना**–संज्ञा स्त्री० हठयोग में शरीर की तीन प्रधान नाड़ियों में से एक।

**सुषेण**–संज्ञा पुं० १. परीक्षित के एक पुत्र का नाम। २. एक वानर जो वरुण का पुत्र, बालि का ससुर और सुग्रीव का वैद्य था।

**सुष्ठ**–वि० अच्छा। भला।

**सुष्ठु**–क्रि० वि० अच्छी तरह।
वि० सुंदर। उत्तम।

**सुसंगति**–संज्ञा स्त्री० अच्छी सोहबत। सत्संग।

**सुसकना**–क्रि० अ० दे० "सिसकना"।

**सुसताना**–क्रि० अ० थकावट दूर करना। विश्राम करना।

**सुसमा**–संज्ञा स्त्री० दे० "सुषमा"

सैंधव–संज्ञा पुं० १. सेंधा नमक। २. सिंध देश का घोड़ा।
सैंधवी–संज्ञा स्त्री० संपूर्ण जाति की एक रागिनी।
सैंवर†–संज्ञा पुं० दे० "साँभर"।
सैंह०†–क्रि० वि० दे० "सौंह"।
सै†–वि०, संज्ञा पुं० सौ।
संज्ञा स्त्री० १. तत्त्व। २. वीर्य। शक्ति। ३. बढ़ती। बरकत।
सैकड़ा–संज्ञा पुं० सौ का समूह। शत-समष्टि।
सैकड़े–क्रि० वि० प्रति सौ के हिसाब से। प्रतिशत। फी सदी।
सैकड़ों–वि० १. कई सौ। २. बहु-संख्यक।
सैकत–वि० रेतीला। बलुआ।
सैक़ल–संज्ञा पुं० हथियारों को साफ़ करने और उन पर सान चढ़ाने का काम।
सैक़लगर–संज्ञा पुं० तलवार, छुरी आदि पर बाढ़ रखनेवाला।
सैथी–संज्ञा स्त्री० बरछी।
सैद०†–संज्ञा पुं० दे० "सैयद"।
सैद्धांतिक–संज्ञा पुं० सिद्धांत को जाननेवाला।
वि० सिद्धांत-संबंधी। तत्त्व-संबंधी।
सैन–संज्ञा स्त्री० संकेत। इशारा।
०†संज्ञा पुं० १. दे० "शयन"। २. दे० "श्येन"।
०†संज्ञा स्त्री० दे० "सेना"।
सैना०†–संज्ञा स्त्री० दे० "सेना"।
सैनापत्य–संज्ञा पुं० सेनापति का पद या कार्य्य। सेनापतित्व।
वि० सेनापति-संबंधी।
सैनिक–संज्ञा पुं० १. सेना या फौज का आदमी। सिपाही। २. संतरी।
वि० सेना-संबंधी।
सैनी–संज्ञा पुं० हज्जाम।
०†संज्ञा स्त्री० दे० "सेना"।
सैनू–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बूटेदार कपड़ा। नैनू।
सैनेश–संज्ञा पुं० सेनापति।
सैन्य–संज्ञा पुं० सेना। फ़ौज।
सैफ़–संज्ञा स्त्री० तलवार।
सैमंतिक–संज्ञा पुं० सिंदूर। सेंदुर।
सैयद–संज्ञा पुं० १. मुहम्मद साहब के नाती हुसैन के वंश का आदमी। २. मुसलमानों के चार वर्गों में से एक वर्ग।
सैयाँ०†–संज्ञा पुं० पति।
सैरंध्री–संज्ञा स्त्री० १. सैरंध्र नामक संकर जाति की स्त्री। २. द्रौपदी।
सैर–संज्ञा स्त्री० मन बहलाने के लिये घूमना-फिरना।
सैल†–संज्ञा पुं० दे० "शैल"।
संज्ञा स्त्री० बाढ़। जल-प्लावन।
सैलजा०–संज्ञा स्त्री० दे० "शैलजा"।
सैलानी–वि० सैर करनेवाला। मन-माना घूमनेवाला।
सैलूख०–संज्ञा पुं० दे० "शैलूष"।
सैव०†–संज्ञा पुं० दे० "शैव"।
सैवलिनी०–संज्ञा स्त्री० दे० "शैव-लिनी"।
सों–प्रत्य० करण और अपादान कारक का चिह्न। द्वारा। से।
सोंचर नमक–संज्ञा पुं० दे० "काला नमक"।
सोंटा–संज्ञा पुं० मोटी छड़ी। डंडा।
सोंठ–संज्ञा स्त्री० सुखाया हुआ अद-रक। शुंठि।

**सुसर, सुसरा**-संज्ञा पुं० दे० "ससुर"।

**सुसराल**-संज्ञा स्त्री० ससुर का घर। ससुराल।

**सुसुकना**-क्रि० अ० दे० "सिसकना"।

**सुस्त**-वि० १. चिंता आदि के कारण निस्तेज। उदास। हतप्रभ। २. धीमी चालवाला।

**सुस्तना**-संज्ञा स्त्री० सुंदर स्तनों से युक्त स्त्री।

**सुस्ताना**-क्रि० अ० दे० "सुसताना"।

**सुस्ती**-संज्ञा स्त्री० १. सुस्त होने का भाव। २. आलस्य।

**सुस्थ**-वि० १. भला-चंगा। नीरोग। तंदुरुस्त। २. भली भाँति स्थिर।

**सुस्थिर**-वि० अत्यंत स्थिर या दृढ़। अविचल।

**सुस्वर**-वि० जिसका सुर मधुर हो। सुकंठ। सुरीला।

**सुस्वादु**-वि० अत्यंत स्वाद-युक्त। बहुत स्वादिष्ठ।

**सुहराना†**-क्रि० स० दे० "सहलाना"।

**सुहाग**-संज्ञा पुं० स्त्री की सधवा रहने की अवस्था। अहिवात। सौभाग्य।

**सुहागा**-संज्ञा पुं० एक प्रकार का क्षार जो गरम गंधकी सोतों से निकलता है।

**सुहागिन**-संज्ञा स्त्री० वह स्त्री जिसका पति जीवित हो। सधवा स्त्री।

**सुहागिनी**-संज्ञा स्त्री० दे० "सुहागिन"।

**सुहाना**-क्रि० अ० शोभायमान होना। शोभा देना।

**सुहाया०**-वि० दे० "सुहावना"।

**सुहारी†**-संज्ञा स्त्री० सादी पूरी।

**सुहाल**-संज्ञा पुं० एक प्रकार का नमकीन पकवान।

**सुहावना**-वि० देखने में भला। सुंदर। प्रियदर्शन।

क्रि० अ० दे० "सुहाना"।

**सुहासी**-वि० मधुर मुसकानवाला। चारुहासी।

**सुहृद्**-संज्ञा पुं० १. अच्छे हृदयवाला। २. मित्र।

**सुहृद्**-संज्ञा पुं० दे० "सुहृत्"।

**सुहेला**-वि० सुहावना। सुंदर।

**सूँघना**-क्रि० स० नाक द्वारा गंध का अनुभव करना। बास लेना।

**सूँड़**-संज्ञा स्त्री० हाथी की लंबी नाक जो प्रायः ज़मीन तक लटकती है। शुंड।

**सूँस**-संज्ञा स्त्री० एक प्रसिद्ध बड़ा जल-जंतु। सूस। सूसमार।

**सूअर**-संज्ञा पुं० १. एक प्रसिद्ध स्तन्यपायी जंतु जो मुख्यतः दो प्रकार का होता है—जंगली और पालतू। २. एक प्रकार की गाली।

**सूआ†**-संज्ञा पुं० १. सुग्गा। तोता। २. बड़ी सूई। सूजा।

**सूई**-संज्ञा स्त्री० एक छोटा पतला तार जिसके छेद में तागा पिरोकर कपड़ा सिया जाता है।

**सूक†**-संज्ञा पुं० दे० "शुक"। (नक्षत्र)

**सूकर**-संज्ञा पुं० सूअर। शूकर।

**सूकरक्षेत्र**-संज्ञा पुं० एक प्राचीन तीर्थ जो मथुरा ज़िले में है। सोरों।

**सूकरी**-संज्ञा स्त्री० मादा सूअर।

**सूका†**-संज्ञा पुं० चार आने के मूल्य का सिक्का। चवन्नी।

**सूक्त**-संज्ञा पुं० १. वेदमंत्रों या ऋचाओं का समूह। २. उत्तम कथन।

वि० भली भाँति कहा हुआ।

**सूक्ति**-संज्ञा स्त्री० उत्तम उक्ति या

**सोंठौरा**†–संज्ञा पुं० एक प्रकार का लड्डू जिसमें मेवों के सिवा सोंठ भी पड़ती है। (प्रसूति स्त्री के लिये)

**सोंध***–अव्य० दे० "सौंह"।

**सोंधा**–वि० १. सुगंधित। २. मिट्टी के नए बरतन में पानी पड़ने या चना, बेसन आदि भुनने से निकलनेवाली सुगंध के समान।

संज्ञा पुं० १. एक प्रकार का सुगंधित मसाला जिससे स्त्रियाँ केश धोती हैं। २. सुगंध।

**सोंह***†–संज्ञा स्त्री० अव्य० दे० "सौंह"।

**सोंही***–अव्य० दे० "सौंह"।

**सो**–सर्व० वह।

* वि० दे० "सा"।

अव्य० अतः। इसलिये। निदान।

**सोआ**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का साग।

**सोई**–सर्व० दे० "वही"।

अव्य० दे० "सो"।

**सोकित***–वि० शोकयुक्त।

**सोखक***–वि० शोषण करनेवाला।

**सोखता**–वि०, संज्ञा पुं० दे० "सोख्ता"।

**सोखन्**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का जंगली धान।

**सोखना**–क्रि० स० शोषण करना। चूस लेना।

**सोख्ता**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का खुरदुरा कागज़ जो स्याही सोख लेता है।

वि० जला हुआ।

**सोग***–संज्ञा पुं० दुःख। रंज।

**सोगिनी***–वि० स्त्री० शोक करनेवाली। शोकाकुला।

**सोगी**–वि० दुःखित।

**सोच**–संज्ञा पुं० १. सोचने की क्रिया या भाव। २. चिंता। फ़िक्र। ३. पछतावा।

**सोचना**–क्रि० अ० १. मन में किसी बात पर विचार करना। गौर करना। २. चिंता करना।

**सोच-विचार**–संज्ञा पुं० समझ-बूझ। गौर।

**सोचु***–संज्ञा पुं० दे० "सोच"।

**सोजन**–संज्ञा पुं० सूई।

**सोज़िश**–संज्ञा स्त्री० सूजन।

**सोझ, सोझा**–वि० [स्त्री० सोझी] सीधा।

**सोत**–संज्ञा पुं० दे० "स्रोत" या "सोता"।

**सोता**–संज्ञा पुं० झरना।

**सोति**–संज्ञा स्त्री० स्रोत।

**सोदर**–संज्ञा पुं० [स्त्री० सोदरा, सोदरी] सगा भाई।

वि० एक गर्भ से उत्पन्न।

**सोध***†–संज्ञा पुं० १. खोज। २. चुकता होना।

**सोधन**–संज्ञा पुं० ढूँढ़।

**सोधना**†–क्रि० स० १. शुद्ध करना। २. खोजना। ३. अदा करना।

**सोधाना**†–क्रि० स० सोधने का काम दूसरे से कराना।

**सोन**–संज्ञा पुं० १. एक प्रसिद्ध नद जो गंगा में मिला है। २. दे० "सोना"। ३. एक प्रकार का जलपक्षी।

**सोनकीकर**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का बहुत बड़ा पेड़।

**सोनकेला**–संज्ञा पुं० पीला केला।

**सोनचिरी**–संज्ञा स्त्री० नटी।

**सोनजुही**–संज्ञा स्त्री० पीली जुही।

**सोनभद्र**–संज्ञा पुं० दे० "सोन"।

**सोनहार**–संज्ञा पुं० एक प्रकार का समुद्री पक्षी।

कथन।
सूक्ष्म–वि० १. बहुत छोटा। २. बारीक या महीन।
संज्ञा पुं० १. परमाणु। २. परब्रह्म।
सूक्ष्मता–संज्ञा स्त्री० सूक्ष्म होने का भाव। बारीकी। महीनपन।
सूक्ष्मदर्शक यंत्र–संज्ञा पुं० एक यंत्र जिससे देखने पर सूक्ष्म पदार्थ बड़े दिखाई देते हैं। खुर्दबीन।
सूक्ष्मदर्शिता–संज्ञा स्त्री० सूक्ष्म या बारीक बात सोचने-समझने का गुण।
सूक्ष्मदर्शी–वि० बारीक बात को सोचने-समझनेवाला। कुशाग्रबुद्धि।
सूक्ष्मदृष्टि–संज्ञा स्त्री० वह दृष्टि जिससे बहुत ही सूक्ष्म बातें भी समझ में आ जायँ।
संज्ञा पुं० दे० "सूक्ष्मदर्शी"।
सूक्ष्म शरीर–संज्ञा पुं० पाँच प्राण, पाँच ज्ञानेंद्रियाँ, पाँच सूक्ष्म भूत, मन और बुद्धि इन सत्रह तत्वों का समूह।
सूखं‡–वि० दे० "सूखा"।
सूखना–क्रि० अ० १. नमी या तरी का निकल जाना। रसहीन होना। २. जल का न रहना या कम हो जाना। ३. दुबला होना।
सूखा–वि० १. जिसका पानी निकल, उड़ या जल गया हो। २. तेज-रहित।
संज्ञा पुं० पानी न बरसना। अनावृष्टि।
सूचक–वि० सूचना देनेवाला। बतानेवाला।
संज्ञा पुं० १. सूई। २. सीनेवाला।
सूचना–संज्ञा स्त्री० १. वह बात जो किसी को बताने, जताने या सावधान करने के लिये कही जाय। विज्ञापन। २. इश्तहार।
सूचनापत्र–संज्ञा पुं० विज्ञापन।
सूचिका–संज्ञा स्त्री० सूई।
सूचिकाभरण–संज्ञा पुं० एक प्रकार की औषध जो सन्निपात आदि प्राणनाशक रोगों की अंतिम औषध मानी गई है।
सूचित–वि० जिसकी सूचना दी गई हो। जताया हुआ।
सूचीकर्म–संज्ञा पुं० सिलाई का काम।
सूचीपत्र–संज्ञा पुं० तालिका। फेहरिस्त। सूची।
सूच्छिम‡–वि० दे० "सूक्ष्म"।
सूजन–संज्ञा स्त्री० सूजने की क्रिया या भाव।
सूजना–क्रि० अ० रोग, चोट आदि के कारण शरीर के किसी अंग का फूलना। शोथ होना।
सूजा–संज्ञा पुं० बड़ी मोटी सूई। सूआ।
सूजाक–संज्ञा पुं० मूत्रेंद्रिय का एक प्रदाहयुक्त रोग।
सूजी–संज्ञा स्त्री० १. गेहूँ का दरदरा आटा जिससे पकवान बनाते हैं। २. सूई।
सूझ–संज्ञा स्त्री० १. सूझने का भाव। २. दृष्टि।
सूझना–क्रि० अ० दिखाई देना। नज़र आना।
सूत–संज्ञा पुं० १. रूई, रेशम आदि का महीन तार जिससे कपड़ा बुना जाता है। सूता। २. तागा। डोरा। सूत्र। ३. दे० "सुत"।

सोना–संज्ञा पुं० १. स्वर्ण। कनक। २. बहुत सुंदर वस्तु।
क्रि० अ० १ नींद लेना। २. शरीर के किसी अंग का सुन्न होना।
सोनागेरू–संज्ञा पुं० गेरू का एक भेद।
सोनार–संज्ञा पुं० दे० "सुनार"।
सोनित॰–संज्ञा पुं० दे० "शोणित"।
सोनी†–संज्ञा पुं० सुनार।
सोपान–संज्ञा पुं० सीढ़ी।
सोपानित–वि० सोपान से युक्त।
सोफ़ियाना–वि० १. सूफ़ियों का। २. जो देखने में सादा, पर बहुत भला लगे।
सोभ॰–संज्ञा स्त्री० दे० "शोभा"।
सोभना॰†–क्रि० अ० शोभित होना।
सोभाकारी–वि० सुंदर।
सोभित–वि० दे० "शोभित"।
सोम–संज्ञा पुं० १. प्राचीन काल की एक लता जिसका रस मादक होता था और जिसे प्राचीन वैदिक ऋषि पान करते थे। २. चंद्रमा। ३. सोमवार।
सोमनाथ–संज्ञा पुं० १. एक प्रसिद्ध द्वादश ज्योतिर्लिंगों में से एक। २. काठियावाड़ के पश्चिम तट पर स्थित एक प्राचीन नगर जहाँ उक्त ज्योतिर्लिंग है।
सोमपान–संज्ञा पुं० सोम पीना।
सोमपायी–वि० [स्त्री० सोमपायिनी] सोम पीनेवाला।
सोमयाजी–संज्ञा पुं० सोम यज्ञ करनेवाला।
सोमरस–संज्ञा पुं० सोमलता का रस।
सोमराज–संज्ञा पुं० चंद्रमा।
सोमवंश–संज्ञा पुं० चंद्रवंश।
सोमवंशीय–वि० चंद्रवंश में उत्पन्न।
सोमवती अमावस्या–संज्ञा स्त्री० सोमवार को पड़नेवाली अमावस्या जो पुराणानुसार पुण्य तिथि मानी जाती है।
सोमवल्लरी–संज्ञा स्त्री० १. ब्राह्मी। २. चामर।
सोमवार–संज्ञा पुं० एक वार जो रविवार के बाद पड़ता है।
सोमवारी–संज्ञा स्त्री० दे० "सोमवती अमावस्या"।
वि० सोमवार-संबंधी।
सोमसुत–संज्ञा पुं० बुध।
सोमेश्वर–संज्ञा पुं० दे० "सोमनाथ"।
सोय॰–सर्व० वही।
सर्व० दे० "सो"।
सोर॰–संज्ञा पुं० १. शोर। २. प्रसिद्धि।
संज्ञा स्त्री० जड़।
सोरठ–संज्ञा पुं० १. गुजरात और दक्षिणी काठियावाड़ का प्राचीन नाम। २. सोरठ देश की राजधानी। सूरत।
सोरठा–संज्ञा पुं० अड़तालीस मात्राओं का एक छंद।
सोरनी†–संज्ञा स्त्री० झाड़ू।
सोरह†॰–वि०, संज्ञा पुं० दे० "सोलह"।
सोरही–संज्ञा स्त्री० जूआ खेलने के लिये सोलह चित्ती कौड़ियाँ।
सोलंकी–संज्ञा पुं० क्षत्रियों का एक प्राचीन राजवंश।
सोलह–वि० जो गिनती में दस से छः अधिक हो। षोड़श।
सोवन॰†–संज्ञा पुं० सोने की क्रिया या भाव।
सोवा–संज्ञा पुं० दे० "सोआ"।
सोसन–संज्ञा पुं० फ़ारस की ओर का एक प्रसिद्ध फूल का पौधा।
सोसनी–वि० सोसन के फूल के

सूतक-संज्ञा पुं० १. जन्म। २. वह अशौच जो संतान होने या किसी के मरने पर परिवारवालों को होता है।

सूतकी-वि० परिवार में किसी की मृत्यु या जन्म होने के कारण जिसे सूतक लगा हो।

सूतना†-क्रि० अ० दे० "सोना"।

सूतपुत्र-संज्ञा पुं० १. सारथि। २. कर्ण।

सूता-संज्ञा पुं० तंतु। सूत।

सूति-संज्ञा स्त्री० १. जन्म। २. प्रसव। जनन।

सूतिका-संज्ञा स्त्री० वह स्त्री जिसने अभी हाल में बच्चा जना हो। ज़च्चा।

सूतिकागार, सूतिकागृह-संज्ञा पुं० सौरी। प्रसव-गृह।

सूती-संज्ञा स्त्री० सीपी।

सूत्र-संज्ञा पु० १ सूत। तागा। डोरा। २. यज्ञोपवीत। जनेऊ। ३. थोड़े अक्षरों या शब्दों में कहा हुआ ऐसा पद या वचन जो बहुत अर्थ प्रकट करे।

सूत्रकार-संज्ञा पुं० १. वह जिसने सूत्रों की रचना की हो। सूत्र-रचयिता। २. बढ़ई। ३. जुलाहा।

सूत्रग्रंथ-संज्ञा पुं० वह ग्रंथ जो सूत्रों में हो; जैसे—सांख्यसूत्र।

सूत्रधार-संज्ञा पुं० नाट्यशाला का व्यवस्थापक।

सूत्रपात-संज्ञा पुं० प्रारंभ। शुरू।

सूथनी-संज्ञा स्त्री० पायजामा।

सूद-संज्ञा पुं० १. लाभ। २. ब्याज।

सूदन-वि० विनाश करनेवाला।

सूधा-वि० दे० "सीधा"।

सूधे-क्रि० वि० सीधे से।

सून-संज्ञा पु० १. प्रसव। जनन। २. कली। कलिका। ३. फूल। ४. पुत्र।

†संज्ञा पुं० वि० दे० "शून्य"।

सूना-वि० सुनसान।

संज्ञा पुं० एकांत। निर्जन स्थान।

संज्ञा स्त्री० पुत्री। बेटी।

सूनापन-संज्ञा पुं० सन्नाटा।

सूनु-संज्ञा पु० पुत्र। संतान।

सूप-संज्ञा पु० रसोइया।

संज्ञा पु० अनाज फटकने का सरई या सींक का छाज।

सूपकार-संज्ञा पुं० रसोइया। पाचक।

सूपनखा-संज्ञा स्त्री० दे० "शूर्पणखा"।

सूपशास्त्र-संज्ञा पुं० पाकशास्त्र।

सूफ-संज्ञा पु० पशम। ऊन।

सूफी-संज्ञा पुं० मुसलमानों का एक धार्मिक उदार संप्रदाय।

सूबा-संज्ञा पुं० किसी देश का कोई भाग। प्रांत।

सूबेदार-संज्ञा पुं० १. किसी सूबे या प्रांत का शासक। २. एक छोटा फौजी ओहदा।

सूबेदारी-संज्ञा स्त्री० सूबेदार का ओहदा या पद।

सूम-वि० कंजूस।

सूर-संज्ञा पुं० अंधा।

संज्ञा पुं० वीर। बहादुर।

संज्ञा पुं० दे० "शूल"।

सूरकुमार-संज्ञा पुं० वसुदेव।

सूरज-संज्ञा पुं० १. सूर्य। २. दे० "सूरदास"।

रंग का।

**सोहगी**–संज्ञा स्त्री० तिलक चढ़ने के बाद की एक रस्म जिसमें लड़की के लिये कपड़े, गहने आदि जाते हैं।

**सोहन**–वि० [ स्त्री० सोहनी ] अच्छा लगनेवाला।
संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की बड़ी चिड़िया।

**सोहन पपड़ी**–संज्ञा स्त्री० एक प्रकार की मिठाई।

**सोहन हलवा**–संज्ञा पुं० एक प्रकार की स्वादिष्ट मिठाई।

**सोहना**–क्रि० अ० १. शोभित होना। २. अच्छा लगना।
†वि० सुंदर।

**सोहनी**–संज्ञा स्त्री० झाड़ू।
वि० स्त्री० सुंदर।

**सोहबत**–संज्ञा स्त्री० संग-साथ।

**सोहराना**–क्रि० स० दे० "सहलाना"।

**सोहला**–संज्ञा पुं० १. वह गीत जो घर में बच्चा पैदा होने पर स्त्रियाँ गाती हैं। २. मांगलिक गीत।

**सोहाग**†–संज्ञा पुं० दे० "सुहाग"।

**सोहागिन**–संज्ञा स्त्री० दे० "सुहागिन"।

**सोहागिल**–संज्ञा स्त्री० दे० "सुहागिन"।

**सोहाता**–वि० [स्त्री० सोहाती] सुहावना।

**सोहाना**–क्रि० अ० १. शोभित होना। २ रुचिकर होना।

**सोहाया**–वि० [स्त्री० सोहाई] शोभित।

**सोहारी**–संज्ञा स्त्री० पूरी।

**सोहावना**–वि० दे० "सुहावना"।
क्रि० अ० दे० "सोहाना"।

**सोहिनी**–वि० स्त्री० सुहावनी।
संज्ञा स्त्री० करुण रस की एक रागिनी।

**सोहिल**–संज्ञा पुं० अगस्त्य तारा।

**सोहीं**†*–क्रि० वि० सामने।

**सोहैं***–क्रि० वि० सामने।

**सौंचना**†–क्रि० स० मल-त्याग करना या उसके बाद हाथ-पैर धोना।

**सौंचाना**†–क्रि० स० शौच कराना।

**सौंदन**–संज्ञा स्त्री० धोबियों का कपड़ों को धोने से पहले रेह मिले पानी में भिगोना।

**सौंदना**–क्रि० स० आपस में मिलाना।

**सौंदर्य**–संज्ञा पुं० सुंदरता।

**सौंध**–संज्ञा स्त्री० सुगंध।

**सौंधना**–क्रि० स० सुगंधित करना।

**सौंपना**–क्रि० स० १. सपुर्द करना। २. सहेजना।

**सौंफ**–संज्ञा स्त्री० एक छोटा पौधा जिसके बीजों का औषध के अतिरिक्त मसाले में भी व्यवहार करते हैं।

**सौंफिया, सौंफी**–संज्ञा स्त्री० सौंफ की बनी हुई शराब।

**सौंरई**†–संज्ञा स्त्री० साँवलापन।

**सौंह***†–संज्ञा स्त्री० शपथ।
संज्ञा पुं०, क्रि० वि० सामने।

**सौ**–वि० नब्बे और दस।

**सौकर्य**–संज्ञा पुं० सुभीता।

**सौकुमार्य**–संज्ञा पुं० सुकुमारता।

**सौख्य**–संज्ञा पुं० १. सुखत्व। २. सुख।

**सौगंद**–संज्ञा स्त्री० शपथ।

**सौगंध**–संज्ञा पुं० खुशबू।
संज्ञा स्त्री० दे० "सौगंद"।

**सौगात**–संज्ञा स्त्री० भेंट। उपहार।

**सौघा**†–वि० कम दाम का।

**सौच***–संज्ञा पुं० दे० "शौच"।

**सौज**–संज्ञा स्त्री० सामग्री।

**सौजना**–क्रि० अ० दे० "सजना"।

**सौजन्य**–संज्ञा पुं० सुजनता।

**सौजन्यता**–संज्ञा स्त्री० दे० "सौजन्य"।

कथन।

सूक्ष्म–वि० १. बहुत छोटा। २. बारीक या महीन।
संज्ञा पुं० १. परमाणु। २. परब्रह्म।

सूक्ष्मता–संज्ञा स्त्री० सूक्ष्म होने का भाव। बारीकी। महीनपन।

सूक्ष्मदर्शक यंत्र–संज्ञा पुं० एक यंत्र जिससे देखने पर सूक्ष्म पदार्थ बड़े दिखाई देते हैं। खुर्दबीन।

सूक्ष्मदर्शिता–संज्ञा स्त्री० सूक्ष्म या बारीक बात सोचने-समझने का गुण।

सूक्ष्मदर्शी–वि० बारीक बात को सोचने-समझनेवाला। कुशाग्रबुद्धि।

सूक्ष्मदृष्टि–संज्ञा स्त्री० वह दृष्टि जिससे बहुत ही सूक्ष्म बातें भी समझ में आ जायँ।
संज्ञा पुं० दे० "सूक्ष्मदर्शी"।

सूक्ष्म शरीर–संज्ञा पुं० पाँच प्राण, पाँच ज्ञानेंद्रियाँ, पाँच सूक्ष्म भूत, मन और बुद्धि इन सत्रह तत्वों का समूह।

सूखट†–वि० दे० "सूखा"।

सूखना–क्रि० अ० १. नमी या तरी का निकल जाना। रसहीन होना। २. जल का न रहना या कम हो जाना। ३. दुबला होना।

सूखा–वि० १. जिसका पानी निकल, उड़ या जल गया हो। २. तेज-रहित।
संज्ञा पुं० पानी न बरसना। अनावृष्टि।

सूचक–वि० सूचना देनेवाला। बतानेवाला।
संज्ञा पुं० १. सूई। २. सीनेवाला।

सूचना–संज्ञा स्त्री० १. वह बात जो किसी को बताने, जताने या सावधान करने के लिये कही जाय। विज्ञापन। २. इश्तहार।

सूचनापत्र–संज्ञा पुं० विज्ञापन।

सूचिका–संज्ञा स्त्री० सूई।

सूचिकाभरण–संज्ञा पुं० एक प्रकार की औषध जो सन्निपात आदि प्राणनाशक रोगों की अंतिम औषध मानी गई है।

सूचित–वि० जिसकी सूचना दी गई हो। जताया हुआ।

सूचीकर्म–संज्ञा पुं० सिलाई का काम।

सूचीपत्र–संज्ञा पुं० तालिका। फेहरिस्त। सूची।

सूच्छिम†–वि० दे० "सूक्ष्म"।

सूजन–संज्ञा स्त्री० सूजने की क्रिया या भाव।

सूजना–क्रि० अ० रोग, चोट आदि के कारण शरीर के किसी अंग का फूलना। शोथ होना।

सूजा–संज्ञा पुं० बड़ी मोटी सूई। सूआ।

सूजाक–संज्ञा पुं० मूत्रेंद्रिय का एक प्रदाहयुक्त रोग।

सूजी–संज्ञा स्त्री० १. गेहूँ का दरदरा आटा जिससे पकवान बनाते हैं। २. सूई।

सूझ–संज्ञा स्त्री० १. सूझने का भाव। २. दृष्टि।

सूझना–क्रि० अ० दिखाई देना। नजर आना।

सूत–संज्ञा पुं० १. रूई, रेशम आदि का महीन तार जिससे कपड़ा बुना जाता है। सूता। २. तागा। डोरा। सूत्र। ३. दे० "सुत"।

